श्रीहरिः

श्रीबादरायण-वेदव्यासविरचितं—

# श्रीमद्भागवतं महापुराणम्

'सामयिकी' भाषाटीकासहितम् ।



टीकाकार

पाण्डेय रामतेज शास्त्री



पण्डित-पुस्तकालय, काशी ।

❀ श्रीकृष्णः शरणं मम ❀

श्रीबादरायण-वेदव्यासविरचितं-

# श्रीमद्भागवतं महापुराणम्

'सामयिकी' भाषाटीकासहितम् ।



साहित्य-शास्त्रि

पं० रामतेजपाण्डेयेन संस्कृतम् ।



प्रकाशक

## पण्डित-पुस्तकालय

राजादरवाजा, काशी ।



१९५२

पुस्तक-प्राप्तिस्थान—

# पण्डित-पुस्तकालय, राजादरवाजा,

बनारस ।







मुद्रक—

१ से ९ स्कन्ध तक
ह० माधव सप्रे
श्रीलक्ष्मीनारायण प्रेस,
जतनबर, बनारस ।

१० से १२ स्कन्ध तक
मेवालाल गुप्त
बम्बईप्रिंटिंग काटेज,
बाँसफाटक, बनारस ।

# आत्मनिवेदन

मेरे मुरलीमनोहर !

तुम सचमुच बड़े ही नटखट और बड़े अद्भुत लीलाधारी हो। प्रतिक्षण-प्रतिपल नित्य नयी लीला करते रहना ही मानों तुम्हारा धन्धा है। तुम्हारी लीलाओंको इन्द्र सहस्र नयन पाकर भी पूर्णरीतिसे नहीं देख सके। शेष भगवान सहस्र मुखसे भी आपको नहीं बखान पाये। सूर्यदेव अगणित रश्मियोंसे निहार-निहारकर तुम्हें खोजते हैं, पर तुम्हारा पता नहीं पाते। आकाशमण्डलके अरबों-खरबों तारे अपलक नयनोंसे तुम्हें देखनेके लिए टकटकी लगाये रहते हैं। पर क्या वे देख पाते हैं, उँहूँ। अपनी उत्ताल तरंगें उछाल-उछालकर समुद्र तुम्हारे ही लिए तो हाहाकार किया करता है, पर क्या तुम उसे मिले, नहीं। ये द्रुतगामिनी नदियें पहाड़ोंको फोड़ती, मैदानोंमें विकरालरूपसे जल-स्रावन उपस्थित करतीं और शस्यश्यामला वसुन्धराकी छाती चीरती हुई कहाँ भागी जा रही हैं, तुम्हारा ही पादप्रक्षालन करनेके लिए तो? किन्तु क्या वे तुम्हारे चरणोंको पा सकीं, कहो कि नहीं। एक ओर इन महाशक्तियोंकी तुम्हारे लिए यह विकलता दिखायी देती है, तुम्हारी एक झाँकी पानेके लिए वे अपना सर्वस्व लुटाये दे रही हैं, किन्तु तुम मानों उनकी यह बेचैनी देख-देखकर उन्हें और भी शक्तिप्रदर्शनका अवसर देनेके लिए उनसे दूर—बहुत दूर भागते जाते हो। दूसरी ओर गोपियों-की छछिया भर छाँछपर ताताथेईका नाच नाचते हो। शरद्पूर्णिमाकी सुहावनी विभावरीमें वंशीकी तान छेड़ और व्रजवधूटियोंको बुलाकर रास रचाते हो। तनिक-सा अंगराग ( चन्दन ) पाकर कुबरीके जन्मजात कूबरको लुप्त करके उसे संसारकी सर्वश्रेष्ठ सुन्दरी बनाते और उसके साथ विलास करते हो। जन्म-जन्मान्तरके पापी कंसका वध करके उसे अपनेमें लय करते हो। शिशुपालकी गालियें खाते हो। जरासन्धके भयसे भागकर मथुरासे द्वारका जाते हो। यह सब लीलायें तो उस समयकी हुईं, जब धरातलपर कलिका आगमन नहीं हुआ था।

इस कराल कलिकालमें भी तुम साँवलसाह बनकर नरसी भगतकी हुण्डा सकारते हो। धन्ना भगतकी गायें चराते हो। तुलसीदासकी हठपर मुरली छिपाकर धनुर्धारी राम बनते हो। काली कमलीवाले ग्वाले बनकर सूरदासको सहारा देते हो। मैं कहाँ तक गिनाऊँ। मुझसे अधिक—बहुत अधिक तो तुम स्वयं जानते होंगे। आखिर यह सब क्या है मेरे स्वामी! ऊपर जितने लोगोंकी मैंने चर्चा चलायी है, वे सभी अद्भुत शक्तिशाली थे। उनमें आपके प्रति असाधारण अनु-राग था। वे आपके श्रीचरणोंमें अपना तन-मन धन सब कुछ निछावर कर चुके थे। लेकिन मैं? मैं तो अपनेमें कुछ भी तत्त्व नहीं देखता। हाँ, देखता हूँ अपने अन्तस्तलमें कमजोरियोंका अखण्ड भण्डार। संसारके साधारण जीव भी यदि कहीं कोई अपनी दुर्बलता देखते हैं तो लड़भिड़कर उसे बलपूर्वक उखाड़ फेंकते हैं, लेकिन एक मैं हूँ कि जो अपनी पहाड़ जैसी त्रुटियाँ देखता हूँ।—और यह भी देखता हूँ कि वे मेरा सर्वनाश किये दे रही हैं, पर मैं उन्हें नहीं दूर करता। बल्कि उन्हें गलेसे लगाये हुए हूँ। कुछ समझमें नहीं आता कि इनके कारण मेरी क्या गति होगी। यह बात भी नहीं है कि मैं इनसे उदासीन हूँ। अपनी शक्तिभर इनसे सतत युद्ध करता रहता हूँ। किन्तु मेरी अपेक्षा मेरी कमजोरियोंमें बहुत बल है। मेरे क्षणिक भावावेश वश यदि वे तनिक देरके लिए दब जाती हैं तो मैं प्रसन्न होकर यह समझ बैठता हूँ कि मैंने उनपर विजय पा ली। लेकिन कुछ ही समय बाद जैसे

अपार शक्तिका संग्रह करके वे मुझपर धावा बोल देती हैं और मैं उनके आक्रमणसे ध्वस्त-त्रस्त होकर फिर ज्योंका त्यों हो जाता हूँ। मेरा विजयगर्व क्षण भरमें छूमन्तर हो जाता है। बस, उसी समय थोड़ी देरके लिए तुम याद आते हो और तुम्हारी असंख्य मायामयी लीलायें आँखोंके आगे नाच जाती हैं। उतने समयके लिए मैं आत्मविभोर हो जाता हूँ। उस समय यह अनुभव होने लगता है कि मेरी कमजोरियाँ भी तुम्हारी लीला है, मैं भी तुम्हारी लीला हूँ, तुम्हारी लीलाके साथ मेरा द्वन्द्व भी लीला है और मेरा पराजय, पश्चात्ताप, जल्पना-कल्पना सब कुछ तुम्हारी लीला ही है।—और इन्हीं अनन्त और अपार लीलाओंमें तुम भी कहीं न कहीं छिपे बैठे हो। तब ऐसा विश्वास होने लग जाता है कि तुम्हारी इन लीलाओंको देखते-देखते कभी न कभी तुम भी दिखायी दे जाओगे। इसी भरोसे मैं अपने इस पामर तनका बोझ ढो रहा हूँ और तुम जो करनेको प्रेरित करते हो, सो चुपचाप करता चलता हूँ। आजसे ठीक दस वर्ष पहले भी मैंने इसी प्रकार तुम्हारे श्रीचरणोंमें अपने आँसुओं-के फूल बखेरे थे। जिनसे तुम मुझपर दाहिन-दयाल हो गये और श्रीमद्भागवतकी टीका और इसके प्रकाशनका काम सौंपा। यह महान् काम देखकर अन्तरात्मा सिहर उठी। कमजोरियाँ खिलखिलाकर हँस पड़ीं, बोलीं—"तुम्हारे सरीखा अधम प्राणी श्रीमद्भागवतकी टीका क्या करेगा? तुममें योग्यता ही क्या है? जिसपर वल्लभाचार्य, रामानुजाचार्य और श्रीधरस्वामी जैसे अवतारी पुरुष टीका करके भी 'नेति-नेति' कहते चले गये। उसकी टीका तुम करने चले हो?" तर्क अकाट्य थे। इस कारण साहस जवाब देने लगा। किन्तु न जाने किस अलक्षित शक्तिने पुनः प्रेरणा दी कि 'अपनी-अपनी बुद्धिके अनुसार भगवद्गुणगानका सबको समान अधिकार है। जैसे माता-पिता अपने अबोध बालककी बेमतलब तोतली बोली सुनकर भी गद्गद हो जाते हैं, वैसे ही तुम्हारे लिखे अनमिल और बेअर्थकी बातोंको भी घटघटवासी भगवान प्रेमकी दृष्टिसे देखेंगे।" सच कहता हूँ नाथ! इस प्रेरणासे मुझमें एक चमत्कारपूर्ण बल आगया और मैंने अत्यल्प समयमें ही इस विश्ववन्द्य महापुराणकी टीका कर डाली और प्रकाशित कर दिया। न जाने इसमें कौन-सी विशेषता देखकर विद्वानोंकी मण्डली गद्गद हो गयी। भगवद्भक्त श्रोता आनन्दविभोर हो गये। कुछ सड़ियल प्रकाशक इसका प्रचार और प्रसार देखकर जलने लगे और उन्होंने नाक कटाकर असगुन मनानेके मंसूबे बाँधे और किये भी। किन्तु इसकी अविहत धारा किसीके रोके नहीं रुकी और इसके संस्करणपर संस्करण होते गये। बहुत दिनोंसे कितने ही मित्रोंका आग्रहपूर्ण उलाहना आ रहा था कि श्रीमद्भागवत भा० टी० का पत्राकारस्वरूप अधिकांश कथाकार पण्डितोंके ही कामका होता है। घरमें पाठ करने या बाँचनेके समय सब लोग इसके खुले पन्ने नहीं सम्हाल पाते। क्रम बिगड़ जाता है तो लगानेमें कठिाई होती है। पन्ने प्रायः खो जाते हैं तो पोथी ही खण्डित हो जाती है। इसलिए श्रीमद्भागवतमहापुराणका एक सजिल्द संस्करण होना बहुत आवश्यक है। मैं भी चाहता था कि लोगोंकी यह इच्छा पूर्ण हो। किन्तु युद्धजनित कठिनाइयों-के कारण चिरकाल तक मित्रोंकी माँग पूर्ण करनेमें असमर्थ रहा। इधर कुछ ऐसा बानक बन गया कि जिससे आज मेरी और मेरे मित्रोंकी वह आकांक्षा पूर्ण हो गयी और आज मैं 'श्रीमद्भागवत भा० टी० सजिल्द' गद्गद हृदयसे आपके पावन श्रीचरणोंसे अर्पण कर रहा हूँ, प्राणाधार!—

मेरा मुझमें कुछ नहीं, जो कुछ है सो तोर। तेरा तुझको सौंपते, का लागत है मोर॥

महाशिवरात्रि
संवत् २००८

अकिञ्चन किङ्कर—
—रामतेज शास्त्री

श्रीहरि:

# श्रीमद्भागवतस्थ-विषयानुक्रमणिका



## चतुर्थ स्कन्ध

## सप्तम स्कन्ध



## अष्टम स्कन्ध

## दशम स्कन्ध ( उत्तरार्ध )

## एकादश स्कन्ध

## इति श्रीमद्भागवतस्थविषयानुक्रमणिका ।



ॐ नमो भगवते वासुदेवाय

# श्रीमद्भागवतमाहात्म्यम्

'सामयिकी' भाषाटीकासहितम् ।

## प्रथमोऽध्यायः

सच्चिदानंदरूपाय विश्वोत्पत्त्यादिहेतवे । तापत्रयविनाशाय श्रीकृष्णाय वयं नुमः ॥१॥

यं प्रव्रजंतमनुपेतमपेतकृत्यं द्वैपायनो विरहकातर आजुहाव ॥
पुत्रेति तन्मयतया तरवोऽभिनेदुस्तं सर्वभूतहृदयं मुनिमानतोऽस्मि ॥२॥

नैमिषे सूतमासीनमभिवाद्य महामतिम् । कथामृतरसास्वादकुशलः शौनकोऽब्रवीत् ॥३॥

शौनक उवाच

अज्ञानध्वांतविध्वंसकोटिसूर्यसमप्रभ । सूताख्याहि कथासारं मम कर्णरसायनम् ॥४॥
भक्तिज्ञानविरागाप्तो विवेको वर्धते महान् । मायामोहनिरासश्च वैष्णवैः क्रियते कथम् ॥५॥
इह घोरे कलौ प्रायो जीवश्चासुरतां गतः । क्लेशाक्रान्तस्य तस्यैव शोधने किं परायणम् ॥६॥
श्रेयसां यद्भवेच्छ्रेयः पावनानां च पावनम् । कृष्णप्राप्तिकरं शश्वत्साधनं तद्वदाधुना ॥७॥
चिंतामणिर्लोकसुखं सुरद्रुः स्वर्गसंपदम् । प्रयच्छति गुरुः प्रीतो वैकुंठं योगिदुर्लभम् ॥८॥
प्रीतिः शौनक चित्ते ते ह्यतो वच्मि विचार्य च । सर्वसिद्धांतनिष्पन्नं संसारभयनाशनम् ॥९॥
भक्त्यौघवर्धनं यच्च कृष्णसंतोषहेतुकम् । यदहं तेऽभिधास्यामि सावधानतया शृणु ॥१०॥

---

हरिः ॐ ॥ जो श्रीकृष्णचन्द्र सत्, चित् और आनन्दके रूप हैं । जो इस ब्रह्माण्डकी उत्पत्ति, पालन और संहारके कारण हैं । जो अपनी आराधना करनेवालोंके दैहिक, दैविक और भौतिक तापोंको दूर कर देते हैं, उनको हम प्रणाम करते हैं ॥१॥ शुकमुनिकी वंदना—जिनका उपनयन-संस्कार भी नहीं हो पाया था, उसी समय सब सांसारिक कर्मोंको त्यागकर जो घरसे निकल पड़े । तब पुत्रके वियोगसे व्याकुल व्यासदेवने 'पुत्र ! पुत्र !!' ऐसा कहकर पुकारा और आस-पासके वृक्षोंने मारे प्रेमके व्यासजीके कथनका उत्तर दिया, सब प्राणियोंके अन्तरात्मारूप उन शुकमुनिको मैं नमस्कार करता हूँ ॥२॥ एक समयकी बात है—नैमिषारण्यक्षेत्रमें बुद्धिमान् सूतजीको प्रणाम करके कथारूपी अमृतका स्वाद लेनेमें चतुर शौनकने कहा—॥३॥ अज्ञान-अन्धकारको नष्ट करनेमें करोड़ों सूर्यके समान प्रभाशाली हे सूत ! मुझे आप कोई ऐसी कथा सुनाइये कि जिससे मेरे श्रवणपुट आनन्दित हो उठें ॥४॥ जिससे भक्ति, ज्ञान तथा वैराग्यपूर्ण विचार बढ़ें और विष्णुभक्तोंके मोहपाशका नाश हो ॥५॥ हे प्रभो ! इस घोर कलियुगमें जीव मनुष्यसे राक्षस बनकर विविध प्रकारके दुःख झेलता है । ऐसी दशामें उसके दुःख दूर करनेका क्या उपाय है ॥६॥ आप मुझे कोई ऐसा उपाय बताइये, जो सबसे अच्छा तथा सबसे पवित्र हो और वह शीघ्र भगवान कृष्णचन्द्रको प्राप्त करा सके ॥७॥ क्योंकि चिन्तामणि मनचाही अभिलाषा पूर्ण करता और कल्पवृक्ष स्वर्गकी सम्पत्ति है, किन्तु गुरु प्रसन्न होकर योगियोंको भी दुर्लभ वैकुण्ठधाम प्राप्त करा देता है ॥८॥ श्रीसूतजी बोले—हे शौनक ! तुम्हारे हृदयमें प्रेम है । इस वास्ते मैं तुम्हें सब सिद्धान्तोंका निचोड़, सांसारिक भयनाशक, भक्तिवर्धक और भगवानको प्रिय उपाय बतलाऊँगा, सुनो ॥९॥१०॥

कालव्यालमुखग्रासत्रासनिर्णाशहेतवे । श्रीमद्भागवतं शास्त्रं कलौ कीरेण भाषितम् ॥११॥
एतस्मादपरं किंचिन्मनःशुद्ध्यै न विद्यते । जन्मांतरे भवेत्पुण्यं तदा भागवतं लभेत् ॥१२॥
परीक्षिते कथां वक्तुं सभायां संस्थिते शुके । सुधाकुंभं गृहीत्वैव देवास्तत्र समागमन् ॥१३॥
शुकं नत्वाऽवदन्सर्वे स्वकार्यकुशलाः सुराः । कथासुधां प्रयच्छस्व गृहीत्वैव सुधामिमाम् ॥१४॥
एवं विनिमये जाते सुधा राज्ञा प्रपीयताम् । प्रपास्यामो वयं सर्वे श्रीमद्भागवतामृतम् ॥१५॥
क्व कथा क्व सुधा लोके क्व काचः क्व मणिर्महान् । ब्रह्मरातो विचार्यैवं तदा देवान्जहास ह ॥१६॥
अभक्तांस्तांश्च विज्ञाय न ददौ स कथामृतम् । श्रीमद्भागवती वार्ता सुराणामपि दुर्लभा ॥१७॥
राज्ञो मोक्षं तथा वीक्ष्य पुरा धाताऽपि विस्मितः । सत्यलोके तुलां बद्ध्वाऽतोलयत्साधनान्यजः ।१८।
लघून्यन्यानि जातानि गौरवेण इदं महत् । तदा ऋषिगणाः सर्वे विस्मयं परमं ययुः ॥१९॥
मेनिरे भगवद्रूपं शास्त्रं भागवतं कलौ । पठनाच्छ्रवणात्सद्यो वैकुंठफलदायकम् ॥२०॥
सप्ताहेन श्रुतं चैतत्सर्वथा मुक्तिदायकम् । सनकाद्यैः पुरा प्रोक्तं नारदाय दयापरैः ॥२१॥
यद्यपि ब्रह्मसंबंधाच्छ्रुतमेतन्महर्षिणा । सप्ताहश्रवणविधिः कुमारैस्तस्य भाषितः ॥२२॥

**शौनक उवाच**

लोकविग्रहमुक्तस्य नारदस्यास्थिरस्य च । विधिश्रवे कुतः प्रीतिः संयोगः कुत्र तैः सह ॥२३॥

**सूत उवाच**

अत्र ते कीर्तयिष्यामि भक्तियुक्तं कथानकम् । शुकेन मम यत्प्रोक्तं रहः शिष्यं विचार्य च ॥२४॥

---

कलिमें कालरूपी भयानक सर्पके मुखसे निकलनेके लिए शुकदेवजीने श्रीमद्भागवत नामके एक स्वतंत्र शास्त्रकी रचना की है ॥११॥ मनको पवित्र करनेके लिए इससे बढ़कर और कोई उपाय नहीं है। जिस प्राणीके जन्म-जन्मान्तरका पुण्य उदय होता है, तब उसे श्रीमद्भागवत सुननेकी इच्छा होती है ॥१२॥ जब राजा परीक्षितको यह पवित्र कथा सुनानेके लिए शुकदेव सभाभूमिमें जाकर बैठे तो देवता अमृत-का कलश लिए हुए आ पहुँचे ॥१३॥ अपना मतलब साधनेमें चतुर देवताओंने शुकमुनिको प्रणाम करके कहा—'हे भगवन्! आप यह अमृत भरा कलश ले लें और इसके बदले हमें भागवतका कथा-रूपी अमृत पिलावें ॥१४॥ इस तरह राजाको आप यह अमृत पिलाकर अमर कर दें और हम यह भागवतरूपी अमृत पियें' ॥१५॥ यह सुनकर उन महर्षि शुकदेवने सोचा—'कहाँ भगवानकी दिव्य कथा और कहाँ यह तुच्छ अमृत! कहाँ काँचका टुकड़ा और कहाँ मणि!' यह सोच वे देवताओंकी ओर निहारकर हँसने लगे ॥१६॥ अन्तमें उन्होंने देवताओंको अनधिकारी समझकर यह अमृत नहीं ही दिया। इसीसे कहा जाता है कि श्रीमद्भागवतकी पुनीत कथा देवताओंको भी दुर्लभ है ॥१७॥ श्रीशुकदेवके मुखसे भागवतकी कथा सुन तथा महाराज परीक्षितको मुक्त होते देखकर ब्रह्माजीको बड़ा आश्चर्य हुआ था। तब सत्यलोकमें जाकर उन्होंने विज्ञानके तराजूपर मुक्तिके और-और साधनोंको एक पलड़ेपर रखा और दूसरे पलड़ेपर केवल श्रीमद्भागवतकी कथा रखी। उस तुलाके निर्णयानुसार इस कथाकी अपेक्षा अन्य साधन हल्के पड़ गये और इसका गौरव सबसे बढ़कर रहा। इससे उस समय सब ऋषियोंको बड़ा विस्मय हुआ था ॥१८॥१९॥ तभीसे उन मुनियोंने श्रीमद्भागवतशास्त्रको भगवानका साक्षात् स्वरूप माना है। इसका अध्ययन और श्रवण वैकुण्ठप्राप्तिका आनन्द देता है ॥२०॥ पूर्वकालमें दयालु सनकादि मुनियों-ने नारदको इसकी महिमा बताते हुए कहा था कि 'श्रीमद्भागवतका सप्ताह सुन लेनेसे ही प्राणी मुक्त हो जाता है' ॥२१॥ यद्यपि ब्रह्माजीके मुखसे नारदजीने इसका माहात्म्य सुना था, किन्तु सप्ताह-श्रवण-विधि उन्होंने सनकादि मुनियों ही से सुनी ॥२२॥ शौनकने सूतजीसे कहा—'हे भगवन्! सांसारिक झगड़ोंसे अलग और एक घड़ीसे अधिक कहीं भी न टिकनेवाले नारद मुनिको सप्ताह सुननेकी विधि जाननेका अवसर क्योंकर मिला और सनकादिकोंसे वे कहाँ मिले?' ॥२३॥ सूतजी बोले—हे प्रिय

एकदाऽपि विशालायां चत्वार ऋषयोऽमलाः । सत्संगार्थं समायाता ददृशुस्तत्र नारदम् ॥२५॥

कुमारा ऊचुः

कथं ब्रह्मन्दीनमुखः कुतश्चिन्तातुरो भवान् । त्वरितं गम्यते कुत्र कुतश्चागमनं तव ॥२६॥

इदानीं शून्यचित्तोऽसि गतवित्तो यथा जनः । तदेवं मुक्तसंगस्य नोचितं वद कारणम् ॥२७॥

नारद उवाच

अहं तु पृथिवीं यातो ज्ञात्वा सर्वोत्तमामिति । पुष्करं च प्रयागं च काशीं गोदावरीं तथा ॥२८॥

हरिक्षेत्रं कुरुक्षेत्रं श्रीरंगं सेतुबंधनम् । एवमादिषु तीर्थेषु भ्रममाण इतस्ततः ॥२९॥

नापश्यं कुत्रचिच्छर्म मनःसंतोषकारकम् । कलिनाऽधर्ममित्रेण धरेयं बाध्यतेऽधुना ॥३०॥

सत्यं नास्ति तपः शौचं दया दानं न विद्यते । उदरंभरिणो जीवा वराकाः कूटभाषिणः ॥३१॥

मंदाः सुमंदमतयो मंदभाग्या ह्युपद्रुताः । पाषंडनिरताः संतो विरक्ताः सपरिग्रहाः ॥३२॥

तरुणीप्रभुता गेहे श्यालको बुद्धिदायकः । कन्याविक्रयिणो लोभाद्दंपतीनां च कल्कनम् ॥३३॥

आश्रमा यवनै रुद्धास्तीर्थानि सरितस्तथा । देवतायतनान्यत्र दुष्टैर्नष्टानि भूरिशः ॥३४॥

न योगी नैव सिद्धो वा न ज्ञानी सत्क्रियो नरः । कलिदावानलेनाद्य साधनं भस्मतां गतम् ॥३५॥

अट्टशूला जनपदाः शिवशूला द्विजातयः । कामिन्यः केशशूलिन्यः संभवंति कलाविह ॥३६॥

एवं पश्यन्कलेर्दोषान्पर्यटन्नवनीमहम् । यामुनं तटमापन्नो यत्र लीला हरेरभूत् ॥३७॥

तत्राश्चर्यं मया दृष्टं श्रूयतां तन्मुनीश्वराः । एका तु तरुणी तत्र निषण्णा खिन्नमानसा ॥३८॥

---

शौनक ! इस प्रसंगमें मैं तुम्हें एक भक्तिपूर्ण कथा सुनाऊँगा, जिसको श्रीशुकदेवजीने मुझे अपना प्रिय शिष्य समझकर बतलाया था ॥२४॥ एक समय सनक, सनन्दन, सनातन और सनत्कुमार ये चारों ऋषि विशाला नगरीमें सत्संग करनेको एकत्रित हुए। उसी समय उन लोगोंने नारदको भी वहीं आते देखा ॥२५॥ नारदको विचित्र दशामें देखकर सनकादिकोंने कहा—हे ब्रह्मन् ! आपका मुँह सूखा हुआ क्यों है ? आप चिन्तित क्यों दिखाई पड़ते हैं ? आप बड़ी तेजीसे कहाँ भागे जा रहे हैं और आते कहाँसे हैं ? ॥२६॥ इस समय आपका हृदय इस प्रकार व्यग्र दिखाई पड़ता है कि जैसे किसीका सर्वस्व लुट गया हो । आप जैसे त्यागीका इस तरह व्याकुल होना उचित नहीं मालूम पड़ता । आप अपनी व्यग्रताका कारण बतलाइए ॥२७॥ नारद बोले—मैं पृथ्वीको सर्वोत्तम लोक समझकर यहाँ आया और यहाँके पुष्कर, प्रयाग, काशी, गोदावरी, हरिक्षेत्र, कुरुक्षेत्र, श्रीरंग, सेतुबन्ध आदि तीर्थोंमें घूमता रहा ॥२८॥२९॥ लेकिन यहाँ मैंने कहीं भी वह आनन्द नहीं पाया, जिससे हृदयको शान्ति मिलती । अधर्मके साथी कलिने समस्त पृथ्वीमंडलको अपने वशमें कर लिया है और वह सबको बुरी तरह सता रहा है ॥३०॥ इस समय यहाँ न सत्य है और न तप, न शौच, न दया और न दान ही दिखाई देता है । सब प्राणी अपना पेट भरनेके लिए झूठ बोलते हैं ॥३१॥ वे आलसी, मूर्ख, अभागे और दुखी हैं । पाखंडी लोग अपनेको सज्जन कहते हैं और विरक्त लालची हो रहे हैं ॥३२॥ गृहस्थोंके यहाँ स्त्रियोंकी प्रभुता चलती है । घरके मालिकका साला मंत्री बना बैठा है । लोभवश लोग अपनी लड़की बेचते हैं । स्त्री-पुरुषमें सदा लड़ाई होती रहती है ॥३३॥ अच्छे-अच्छे आश्रमोंपर यवनोंका कब्जा हो गया है । तीर्थों, नदियों तथा देव-मंदिरोंको दुष्टोंने नष्ट-भ्रष्ट कर डाला है ॥३४॥ इस समय यहाँ न कोई योगी, न सिद्ध और न ज्ञानी ही दिखाई देता है । किसी क्रियावान् पुरुषका दर्शन भी मिलना कठिन है । कलिरूपी अग्निने सभी अच्छे साधनोंको भस्म कर दिया है ॥३५॥ यहाँके प्रजाजन अन्न बेचते हैं, ब्राह्मण वेद बेचते हैं और स्त्रियाँ रूप बेचती हैं । कलिकालमें इन दुराचारोंकी बढ़ती होती जा रही है ॥३६॥ इस प्रकार कलिके अगणित दोषोंको देखता और इधर-उधर भ्रमण करता हुआ मैं यमुनातटपर वृन्दावनमें जा पहुँचा, जहाँ भगवान्ने मनोहर लीला की थी ॥३७॥ हे मुनियो !

वृद्धौ द्वौ पतितौ पार्श्वे निःश्वसन्तावचेतनौ । शुश्रूषंती प्रबोधंती रुदती च तयोः पुरः ॥३९॥
दशदिक्षु निरीक्षंती रक्षितारं निजं वपुः । वीज्यमाना शतस्त्रीभिर्बोध्यमाना मुहुर्मुहुः ॥४०॥
दृष्ट्वा दूराद्गतः सोऽहं कौतुकेन तदंतिकम् । मां दृष्ट्वा चोत्थिता बाला विह्वला चाब्रवीद्वचः ॥४१॥

बालोवाच

भो भो साधो क्षणं तिष्ठ मच्चिन्तामपि नाशय । दर्शनं तव लोकस्य सर्वथाऽघहरं परम् ॥४२॥
बहुधा तव वाक्येन दुःखशांतिर्भविष्यति । यदा भाग्यं भवेद्भूरि भक्तस्य दर्शनं तदा ॥४३॥

नारद उवाच

कासि त्वं काविमौ चेमा नार्यः काः पद्मलोचनाः । वद देवि सविस्तारं स्वस्य दुःखस्य कारणम् ॥४४॥

बालोवाच

अहं भक्तिरिति ख्याता इमौ मे तनयौ मतौ । ज्ञानवैराग्यनामानौ कालयोगेन जर्जरौ ॥४५॥
गङ्गाद्याः सरितश्चेमा मत्सेवार्थं समागताः । तथापि न च मे श्रेयः सेवितायाः सुरैरपि ॥४६॥
इदानीं शृणु मद्वार्तां सचित्तस्त्वं तपोधन । वार्ता मे विततास्त्यस्ति तां श्रुत्वा सुखमावह ॥४७॥
उत्पन्ना द्राविडे साऽहं वृद्धिं कर्णाटके गता । क्वचित्क्वचिन्महाराष्ट्रे गुर्जरे जीर्णतां गता ॥४८॥
तत्र घोरकलेर्योगात्पाखंडैः खंडितांगका । दुर्बलाऽहं चिरं जाता पुत्राभ्यां सह मंदताम् ॥४९॥
वृन्दावनं पुनः प्राप्य नवीनेव सुरूपिणी । जाताऽहं युवती सम्यक्प्रेष्ठरूपा तु सांप्रतम् ॥५०॥
इमौ तु शयितावत्र सुतौ मे क्लिश्यतः श्रमात् । इदं स्थानं परित्यज्य विदेशं गम्यते मया ॥५१॥
जरठत्वं समायातौ तेन दुःखेन दुःखिता । साऽहं तु तरुणी कस्मात्सुतौ वृद्धाविमौ कुतः ॥५२॥
त्रयाणां सहचारित्वाद्वैपरीत्यं कुतः स्थितम् । घटते जरठा माता तरुणौ तनयाविति ॥५३॥

---

मैंने वहाँ एक विचित्र बात देखी। एक युवती स्त्री मन मारकर बैठी हुई थी ॥३८॥ उसके पास ही दो बूढ़े मूर्छित होकर लम्बी-लम्बी साँसें लेते पड़े थे। वह अकेली तरुणी उन बूढ़ोंकी सेवा करती, उन्हें धैर्य बँधाती और दुखी होकर उनके समक्ष रोती-कलपती थी ॥३९॥ रह-रह कर वह अपनी रक्षा करनेवाले किसी सहायककी अपेक्षा करती जाती थी। उस स्त्रीके आस-पास सैकड़ों स्त्रियाँ बैठी उसकी सेवा करतीं और समझा-बुझा रही थीं ॥४०॥ दूर ही से यह हाल देखकर कौतुकवश मैं भी वहाँ जा पहुँचा। मुझे देखकर वह तरुणी उठी और विह्वल होकर कहने लगी—॥४१॥ हे साधो ! क्षण भर ठहर जाइए और मेरी चिन्ता दूर कर दीजिए। आप-जैसोंका दर्शन सब पाप नष्ट कर देता है ॥४२॥ आपकी बातोंसे मेरा दुःख दूर हो जायगा। जब किसीके सुकृतका उदय होता है, तभी आपसरीखे पुरुषोंका दर्शन मिलता है ॥४३॥ नारदने पूछा—तुम कौन हो ? ये कमलनयनी स्त्रियाँ कौन हैं ? हे देवि ! तुम अपने दुःखका कारण बताओ ॥४४॥ स्त्री बोली—'मैं भक्ति हूँ और ये दोनों मेरे पुत्र—ज्ञान-वैराग्य हैं, जो बूढ़े हो गये हैं ॥४५॥ ये गंगा आदि नदियाँ मेरी सेवाके लिए आई हैं। इन देवियों और देवताओंकी सेवासे भी मेरा कल्याण होता नहीं दिखाई देता ॥४६॥ हे तपोधन ! आप अपनेको शान्त करके मेरा वृत्तान्त सुनें। मेरी रामकहानी बड़ी लम्बी-चौड़ी है, उसे सुनकर आप सुखी हों ॥४७॥ मैं भक्ति हूँ। मैं द्रविड़-देशमें उत्पन्न हुई, कर्नाटकमें बढ़ी और महाराष्ट्र तथा गुजरातमें बूढ़ी हो गई ॥४८॥ घोर कलिके कारण पाखण्डियोंने मेरे टुकड़े-टुकड़े कर डाले हैं। इसीसे मैं और मेरे बेटे बहुत समयसे दुर्बल रहते आ रहे थे ॥४९॥ किन्तु वृन्दावनमें आनेसे मैं स्वरूपवती और तरुणी स्त्री हो गयी। अब सब प्रकारसे मेरा रूप सुन्दर है ॥५०॥ किन्तु मेरे बेटे ज्ञान-वैराग्य थकावटसे यहाँ लेट गये हैं। मैं यहाँसे किसी दूसरे देशको चली जाना चाहती हूँ ॥५१॥ मेरे बच्चे बूढ़े हो गये हैं, यह असाधारण दुःख मुझे व्याकुल किये है। समझमें नहीं आता कि यहाँ मैं युवती और मेरे बेटे बूढ़े क्यों हो गये ॥५२॥ जब हम तीनों एक साथ यहाँ आये, तब ऐसी विषमता क्योंकर उपस्थित हुई ? यदि माता बूढ़ी हो और बच्चे जवान हों तो

अतः शोचामि चात्मानं विस्मयाविष्टमानसा। वद योगनिधे धीमन् कारणं चात्र किं भवेत् ॥५४॥

नारद उवाच

ज्ञानेनात्मनि पश्यामि सर्वमेतत्तवानघे। न विषादस्त्वया कार्यो हरिः शं ते करिष्यति ॥५५॥

सूत उवाच— क्षणमात्रेण तज्ज्ञात्वा वाक्यमूचे मुनीश्वरः।

नारद उवाच— शृणुष्वावहिता बाले युगोऽयं दारुणः कलिः ॥ ५६ ॥

तेन लुप्तसदाचारो योगमार्गस्तपांसि च। जना अघासुरायंते शाठ्यदुष्कर्मकारिणः ॥५७॥

इह संतो विषीदंति प्रहृष्यंति ह्यसाधवः। धत्ते धैर्यं तु यो धीमान् स धीरः पंडितोऽथवा ॥५८॥

अस्पृश्याऽनवलोक्येयं शेषभारकरी धरा। वर्षे वर्षे क्रमाज्जाता मंगलं नापि दृश्यते ॥५९॥

न त्वामपि सुतैः साकं कोऽपि पश्यति सांप्रतम्। उपेक्षिताऽनुरागांधैर्जर्जरत्वेन संस्थिता ॥६०॥

वृन्दावनस्य संयोगात्पुनस्त्वं तरुणी नवा। धन्यं वृन्दावनं तेन भक्तिर्नृत्यति यत्र च ॥६१॥

अत्रेमौ ग्राहकाभावान्न जरामपि मुंचतः। किंचिदात्मसुखेनेह प्रसुप्तिर्मन्यतेऽनयोः ॥६२॥

भक्तिरुवाच

कथं परीक्षिता राज्ञा स्थापितो ह्यशुचिः कलिः। प्रवृत्ते तु कलौ सर्वसारः कुत्र गतो महान् ॥६३॥

करुणापरेण हरिणाऽप्यधर्मः कथमीक्ष्यते। इमं मे संशयं छिंधि त्वद्वाचा सुखिताऽस्म्यहम् ॥६४॥

यदि पृष्टस्त्वया बाले प्रेमतः श्रवणं कुरु। सर्वं वक्ष्यामि ते भद्रे कश्मलं ते गमिष्यति ॥६५॥

यदा मुकुंदो भगवान् क्ष्मां त्यक्त्वा स्वपदं गतः। तद्दिनात्कलिरायातः सर्वसाधनबाधकः ॥६६॥

दृष्टो दिग्विजये राज्ञा दीनवच्छरणं गतः। न मया मारणीयोऽयं सारंग इव सारभुक् ॥६७॥

---

एक बात भी है, लेकिन माता जवान और बेटे बूढ़े हों तो क्या कहा जायगा ॥५३॥ मैं अपने विषयमें बराबर यही सोचती हूँ कि ऐसा क्यों हुआ? हे योगनिधे! इसका जो कुछ कारण हो, आप बताइए ॥५४॥ नारदने कहा—मैं ज्ञानदृष्टिसे देखता हूँ कि ऐसा क्यों हुआ? हे निष्पापे! तुम विषाद न करो। नारायण सब भला करेंगे ॥५५॥ सूतजी कहते हैं—क्षणमात्रमें उस घटनाका सब कारण जानकर नारदने भक्तिसे कहा—हे बाले! तुम सावधान होकर सुनो, यह दारुण कलियुग है ॥५६॥ इसलिए संसारसे सदाचार लुप्त हो गया है। सभी लोगोंने योग-मार्ग और तपस्या त्याग दी है। लोग विविध दुष्कर्म करके अघासुर बन गये हैं ॥५७॥ कलिके राजमें सज्जन दुःख उठाते और दुष्ट मौज करते हैं। ऐसे समय भी जो धैर्य धारण करता है, उसे ही धैर्यशाली या पण्डित कह सकते हैं ॥५८॥ यह अस्पृश्य और अनवलोकनीय पृथ्वी वर्ष-वर्ष शेषभगवानके मस्तकका बोझ बनती जा रही है। किसी तरह इसका कल्याण होता नहीं दीखता ॥५९॥ इस समय कोई तुम्हें और तुम्हारे पुत्रोंकी ओर निहारता भी नहीं। वासनासे अन्धे संसारियोंने तुमको एकदम त्याग दिया था। इसीसे तुम ( बुढ़िया ) हो गयी थीं ॥६०॥ लेकिन इस वृन्दावनमें आकर तुम तरुणी हो गई हो। यह वृन्दावन धन्य है, जहाँ भक्ति अहर्निशि नाचती रहती है ॥६१॥ यहाँ इन ( ज्ञान-वैराग्य ) का कोई ग्राहक नहीं है। इसीसे ये दोनों अपना बुढ़ापा नहीं छोड़ते। हाँ, यहाँ इनकी आत्माको कुछ सुख अवश्य मिला है, इसीसे सो गये हैं ॥६२॥ भक्तिने कहा—यदि ऐसा था तो महाराज परीक्षितने इस दुष्ट कलिको यहाँ रहने ही क्यों दिया। इसके आनेपर सबका पराक्रम कहाँ चला गया? वे नारायण भी इस तरह अधर्मकी वृद्धि क्यों देख रहे हैं? आप मेरे इन सन्देहोंको दूर करिए। आपकी बातोंसे मुझे बड़ा आनन्द मिल रहा है ॥६३॥६४॥ नारद बोले—हे बाले! यदि तुम मुझसे पूछ ही रही हो तो प्रेमके साथ सुनो। हे भद्रे! मैं तुमको सब रहस्य बतलाऊँगा, जिससे तुम्हारा सब संशय दूर हो जायगा ॥६५॥ जिस दिनसे भगवान् भूमंडलको त्यागकर अपने साकेतलोकको चले गये, उसी दिन सब साधनोंमें बाधा पहुँचानेवाला कलि यहाँ आ धमका ॥६६॥ दिग्विजयके प्रसङ्गमें महाराज परीक्षितने इसे पकड़ा था। लेकिन उस समय यह दीन बनकर उनके शरणागत

नारद उवाच

यत्फलं नास्ति तपसा न योगेन समाधिना। तत्फलं लभ्यते सम्यक्कलौ केशवकीर्तनात् ॥६८॥
एकाकारं कलिं दृष्ट्वा सारवत्सारनीरसम्। विष्णुरातः स्थापितवान्कलिजानां सुखाय च ॥६९॥
कुकर्माचरणात्सारः सर्वतो निर्गतोऽधुना। पदार्थाः संस्थिता भूमौ बीजहीनास्तुषा यथा ॥७०॥
विप्रैर्भागवती वार्ता गेहे गेहे जने जने। कारिता कणलोभेन कथासारस्ततो गतः ॥७१॥
अत्युग्रभूरिकर्माणो नास्तिका रौरवा जनाः। तेऽपि तिष्ठंति तीर्थेषु तीर्थसारस्ततो गतः ॥७२॥
कामक्रोधमहालोभतृष्णाव्याकुलचेतसः। तेऽपि तिष्ठंति तपसि तपःसारस्ततो गतः ॥७३॥
मनसश्चाजयाल्लोभाद्दंभात्पाखंडसंश्रयात्। शास्त्रानभ्यसनाच्चैव ध्यानयोगफलं गतम् ॥७४॥
पंडितास्तु कलत्रेण रमंते महिषा इव। पुत्रस्योत्पादने दक्षा अदक्षा मुक्तिसाधने ॥७५॥
न हि वैष्णवता कुत्र संप्रदायपुरःसरा। एवं प्रलयतां प्राप्तो वस्तुसारः स्थले स्थले ॥७६॥
अयं तु युगधर्मो हि वर्तते कस्य दूषणम्। अतस्तु पुण्डरीकाक्षः सहते निकटे स्थितः ॥७७॥

सूत उवाच

इति तद्वचनं श्रुत्वा विस्मयं परमं गता। भक्तिरूचे वचो भूयः श्रूयतां तच्च शौनक ॥७८॥

भक्तिरुवाच

सुरर्षे त्वं हि धन्योऽसि मद्भाग्येन समागतः। साधूनां दर्शनं लोके सर्वसिद्धिकरं परम् ॥७९॥
जयति जगति माया यस्य कायाधवस्ते वचनरचनमेकं केवलं चाकलय्य।
ध्रुवपदमपि यातो यत्कृपातो ध्रुवोऽयं सकलकुशलपात्रं ब्रह्मपुत्रं नतास्मि ॥८०॥

इति श्रीपद्मपुराणे उत्तरखंडे श्रीमद्भागवतमाहात्म्ये भक्तिनारदसमागमो नाम प्रथमोऽध्यायः ॥१॥

---

हो गया। इसीसे महाराजने सोचा कि जब यह अपने समक्ष दीन बन गया है, तब क्यों मारें ॥६७॥ फिर जो फल तपस्या, योग और समाधिसे भी सुलभ नहीं था, वह कलिमें केवल भगवान्के गुण गानेसे प्राप्त हो जाता है ॥६८॥ इसमें यदि ज्ञान-वैराग्य न सध सके तो भी भक्तिकी साधनासे प्राणी मुक्त हो जाता है। इन सुविधाओंको देखकर ही राजा परीक्षितने कलिकी स्थापना कर दी थी ॥६९॥ किन्तु प्राणियोंके कुकर्मोंसे इस समय उनका सब पराक्रम भाग गया है। सभी पदार्थ संसारमें वैसे ही असार हो गये हैं, जैसे बिना भूसीके बीज पृथ्वीमें बोनेपर नहीं उगते ॥७०॥ ब्राह्मण पेट भर अन्नकी लालचसे घर-घर भगवान्के गुण गाने लगे, इससे कथाका महत्त्व जाता रहा ॥७१॥ बड़ेसे बड़े पापी, नास्तिक और नारकीजन तीर्थके पुरोहित बन बैठे, इससे तीर्थोंका महत्त्व नहीं रहा ॥७२॥ काम, क्रोध, लोभ और तृष्णासे व्याकुल पाखण्डी भी वक्ता बन गए, इससे कथाका सार नष्ट हो गया ॥७३॥ मनको न जीतकर दम्भ तथा पाखण्डका आश्रय लेने और भली-भाँति अभ्यास न करनेसे ध्यान तथा योगका बल क्षीण हो गया ॥७४॥ आज पण्डितनामधारी जीव भैंसेकी तरह स्त्रियोंके साथ विहार करते हैं। वे पुत्र उत्पन्न करनेमें जितने निपुण हैं, उतने मुक्ति साधनेमें नहीं ॥७५॥ संप्रदायके अनुकूल आचरण करनेवाली वैष्णवता कहीं नहीं दीखती। इससे सभी वस्तुओंका सार नष्ट हो गया है ॥७६॥ जब यह युगका ही धर्म है, तब किसको दोष दिया जाय। इसीसे भगवान् यह सब अनर्थ देखते हुए भी चुप हैं ॥७७॥ सूतजी बोले—हे शौनक! नारदकी बातें सुनकर भक्तिको बड़ा विस्मय हुआ और उसने जो कहा, सो सुनिए ॥७८॥ वह बोली—आप धन्य हैं और मेरे भाग्यसे ही यहाँ आये हैं। क्योंकि सत्पुरुषोंका दर्शन सब सिद्धियें प्रदान करता है ॥७९॥ फिर जिसने संसारकी माया जीत ली है, जिसने शरीरपर प्रभुता प्राप्त कर ली है, जिसका वचन मानकर बालक ध्रुवपदको प्राप्त हो गया, सब प्रकारके गुणोंसे पूर्ण उन नारदमुनिको मैं प्रणाम करती हूँ ॥८०॥ इति श्रीपद्मपुराणे उत्तरखण्डे साहित्य-शास्त्रि—पं० रामतेजपाण्डेयकृत भाषानुवादे श्रीभागवत-माहात्म्ये भक्ति-नारद-समागमो नाम प्रथमोऽध्यायः ॥१॥

# द्वितीयोऽध्यायः

## नारद उवाच

वृथा खेदयसे बाले अहो चिंतातुरा कथम् । श्रीकृष्णचरणाम्भोजं स्मर दुःखं गमिष्यति ॥१॥
द्रौपदी च परित्राता येन कौरवकश्मलात् । पालिता गोपसुंदर्यः स कृष्णः क्वापि नो गतः ॥२॥
त्वं तु भक्तिः प्रिया तस्य सततं प्राणतोऽधिका । त्वयाऽऽहूतस्तु भगवान् याति नीचगृहेष्वपि ॥३॥
सत्यादित्रियुगे बोधवैराग्यौ मुक्तिसाधकौ । कलौ तु केवला भक्तिर्ब्रह्मसायुज्यकारिणी ॥४॥
इति निश्चित्य चिद्रूपः सद्रूपां त्वां ससर्ज ह । परमानन्दचिन्मूर्तिं सुंदरीं कृष्णवल्लभाम् ॥५॥
बद्ध्वांजलिं त्वया पृष्टं किं करोमीति चैकदा । त्वां तदाऽऽज्ञापयत्कृष्णो मद्भक्तान्पोषयेति च ॥६॥
अङ्गीकृतं त्वया तद्वै प्रसन्नोऽभूद्धरिस्तदा । मुक्तिं दासीं ददौ तुभ्यं ज्ञानवैराग्यकाविमौ ॥७॥
पोषणं स्वेन रूपेण वैकुंठे त्वं करोषि च । भूमौ भक्तिविपोषाय छायारूपं त्वया कृतम् ॥८॥
मुक्तिं ज्ञानं विरक्तिं च सह कृत्वा गता भुवि । कृतादिद्वापरस्यांतं महानंदेन संस्थिता ॥९॥
कलौ मुक्तिः क्षयं प्राप्ता पाखंडामयपीडिता । त्वदाज्ञया गता शीघ्रं वैकुंठं पुनरेव सा ॥१०॥
स्मृता त्वयाऽपि चात्रैव मुक्तिरायाति याति च । पुत्रीकृत्य त्वयेमौ च पार्श्वे स्वस्यैव रक्षितौ ॥११॥
उपेक्षातः कलौ मंदौ वृद्धौ जातौ सुतौ तव । तथापि चिंतां मुंच त्वमुपायं चिन्तयाम्यहम् ॥१२॥
कलिना सदृशः कोऽपि युगो नास्ति वरानने । तस्मिंस्त्वां स्थापयिष्यामि गेहे गेहे जने जने ॥१३॥
अन्यधर्मास्तिरस्कृत्य पुरस्कृत्य महोत्सवान् । तदा नाहं हरेर्दासो लोके त्वां न प्रवर्तये ॥१४॥
त्वदन्विताश्च ये जीवा भविष्यंति कलाविह । पापिनोऽपि गमिष्यंति निर्भयं कृष्णमंदिरम् ॥१५॥

---

नारदजी बोले—हे बाले ! व्यर्थ दुखी न होओ । तुम इतनी चिन्ता क्यों करती हो ? श्रीकृष्णचन्द्रके चरणोंका स्मरण करो, तुम्हारे सब कष्ट टल जायँगे ॥ १ ॥ जिन्होंने पापी कौरवोंसे द्रौपदीको बचाया था, जिन्होंने गोपसुन्दरियोंकी रक्षा की थी, वे भगवान कहीं चले नहीं गये हैं ॥२॥ तुम तो उनकी प्राणोंसे भी प्रिय भक्ति हो । तुम्हारे बुलानेपर भगवान् नीचोंके घर भी चले जाया करते हैं ॥३॥ सत्ययुग, द्वापर और त्रेतामें ज्ञान और वैराग्य मुक्तिके साधक माने जाते थे, लेकिन कलियुगमें भक्ति ही प्राणीको ब्रह्मसे मिलाती है ॥४॥ इसीसे तो उन चिद्रूपधारी और परम आनन्दस्वरूप भगवानने तुम जैसी सद्रूपा सुन्दरी और कृष्ण-प्रेयसीकी सृष्टि की है ॥५॥ एक बार तुमने भगवानसे पूछा था—मैं क्या करूँ ? तब उन्होंने कहा था कि तुम मेरे भक्तोंकी रक्षा करो ॥६॥ तुमने भगवानकी बात मान ली, इससे वे बहुत प्रसन्न हुए । तभीसे उन्होंने मुक्तिको तुम्हारी दासी तथा ज्ञान और वैराग्यको पुत्र बनाकर तुम्हारे साथ कर दिया ॥७॥ तुम अपने सच्चे स्वरूपसे वैकुंठके भक्तोंकी रक्षा करती और भूलोकके भक्तोंकी रक्षा करनेको तुमने छायारूप धारण किया है ॥८॥ अब मुक्ति, ज्ञान तथा वैराग्यको अपने साथ लेकर तुम भूमण्डलमें आयी हो । कलिमें पाखंडियोंके पाखण्डरोगसे पीडित मुक्ति यहाँसे नष्ट होकर फिर वैकुंठको लौट गयी ॥९॥१०॥ अब भी वह तुम्हारे स्मरण करनेपर यहाँ आ जाती है । इन ज्ञान-वैराग्यको तुमने अपना पुत्र बनाकर अब भी अपने साथ रखा है ॥११॥ कलियुगमें लोग ज्ञान और वैराग्यकी उपेक्षा करते हैं । इसीसे ये बेचारे इस तरह शिथिल और वृद्ध हो गये हैं । फिर भी तुम निश्चिन्त रहो, मैं कोई उपाय सोचता हूँ ॥१२॥ हे वरानने ! कलियुगके समान और कोई युग नहीं है । मैं इसी कलि-युगमें तुमको घर-घर और प्राणी-प्राणीके हृदयमें स्थापित करूँगा ॥१३॥ और सब कर्मोंको त्यागकर मैं उत्साहके साथ तुम्हारा प्रचार करूँगा । मैं संसारमें फिर एक बार तुम्हें न चमका दूँ तो भगवानका भक्त नहीं ॥१४॥ इस युगमें जो भक्तिमान् होंगे, वे पापी होते हुए भी निर्भयभावसे वैकुण्ठलोकको

येषां चित्ते वसेद्भक्तिः सर्वदा प्रेमरूपिणी । न ते पश्यंति कीनाशं स्वप्नेऽप्यमलमूर्तयः ॥१६॥
न प्रेतो न पिशाचो वा राक्षसो वा सुरोऽपि वा । भक्तियुक्तमनस्कानां स्पर्शने न प्रभुर्भवेत् ॥१७॥
न तपोभिर्न वेदैश्च न ज्ञानेनापि कर्मणा । हरिर्हि साध्यते भक्त्या प्रमाणं तत्र गोपिकाः ॥१८॥
नृणां जन्मसहस्रेण भक्तौ प्रीतिर्हि जायते । कलौ भक्तिः कलौ भक्तिर्भक्त्या कृष्णः पुरः स्थितः ॥१९॥
भक्तिद्रोहकरा ये च ते सीदंति जगत्त्रये । दुर्वासा दुःखमापन्नः पुरा भक्तिविनिंदकः ॥२०॥
अलं व्रतैरलं तीर्थैरलं योगैरलं मखैः । अलं ज्ञानकथालापैर्भक्तिरेकैव मुक्तिदा ॥२१॥

सूत उवाच

इति नारदनिर्णीतं स्वमाहात्म्यं निशम्य सा । सर्वांगपुष्टियुक्ता च नारदं वाक्यमब्रवीत् ॥२२॥

भक्तिरुवाच

अहो नारद धन्योऽसि प्रीतिस्ते मयि निश्चला । न कदाचिद्विमुंचामि चित्ते स्थास्यामि सर्वदा ॥२३॥
कृपालुना त्वया साधो मद्बाधा ध्वंसिता क्षणात् । पुत्रयोश्चेतना नास्ति ततो बोधय बोधय ॥२४॥

सूत उवाच

तस्या वचः समाकर्ण्य कारुण्यं नारदो गतः । तयोर्बोधनमारेभे कराग्रेण विमर्दयन् ॥२५॥
मुखं संयोज्य कर्णान्ते शब्दमुच्चैः समुच्चरन् । ज्ञान प्रबुध्यतां शीघ्रं रे वैराग्य प्रबुध्यताम् ॥२६॥
वेदवेदान्तघोषैश्च गीतापाठैर्मुहुर्मुहुः । बोध्यमानौ तदा तेन कथञ्चिच्चोत्थितौ बलात् ॥२७॥
नेत्रैरनवलोकन्तौ जृम्भन्तौ सालसावुभौ । बकवत्पलितौ प्रायः शुष्ककाष्ठसमाङ्गकौ ॥२८॥
क्षुत्क्षामौ तौ निरीक्ष्यैव पुनः स्वापपरायणौ । ऋषिश्चिन्तापरो जातः किं विधेयं मयेति च ॥२९॥

---

पयान करेंगे ॥१५॥ जिनके हृदयमें भक्ति सदा विद्यमान रहती है, वे पवित्र प्राणी स्वप्नमें भी यमराजका मुख नहीं देखते ॥१६॥ जिनके हृदयमें भक्ति रहती है, उन प्राणियोंको प्रेत, पिशाच, राक्षस तथा देवता कोई भी नहीं सता सकता ॥१७॥ तपस्या, वेद, ज्ञान और कर्मकाण्ड, इनमेंसे किसीसे भी भगवान प्रसन्न नहीं होते। वे तो एकमात्र भक्तिसे प्रसन्न होते हैं। इस विषयमें प्रमाण वृजकी गोपियाँ हैं ॥१८॥ अनेक जन्मके पुण्य उदय होनेपर हृदयमें भक्ति जागती है और कलिके पामर प्राणियोंको भगवानके पास पहुँचानेवाली भक्ति ही है ॥१९॥ जो लोग भक्तिसे द्रोह करते हैं वे स्वर्ग, मर्त्य तथा पाताल, त्रिलोकीमें दुखी रहते हैं। भक्तिके निन्दक दुर्वासाको कितना कष्ट झेलना पड़ा था? ॥२०॥ व्रत, तीर्थ, योग, यज्ञ और कथाका कहना-सुनना, ये सब भक्तिके सामने तुच्छ हैं। केवल भक्ति ही मुक्ति-साधनके लिए पर्याप्त है ॥२१॥ सूतजी कहते हैं—इस प्रकार नारदके मुखसे अपनी महिमा सुनकर भक्तिके अङ्ग-प्रत्यङ्ग प्रफुल्लित हो गये। वह नारदसे बोली—अहो नारद ! तुम धन्य हो। मेरेमें तुम्हारी अटल श्रद्धा है। मैं कभी भी तुमको नहीं छोड़ूँगी—सर्वदा तुम्हारे हृदयमें विराजूँगी ॥२२॥२३॥ हे साधो ! तुमने कृपा करके एक क्षणमें मेरा दुःख दूर कर दिया, किन्तु मेरे बेटे अभी भी अचेत ही पड़े हैं। आप इनको किसी तरह सचेत करिए ॥२४॥ भक्तिकी बातें सुनकर करुणासे नारदका हृदय भर आया और वे अपने हाथों ज्ञान-वैराग्यका शरीर दबाते हुए उन्हें होशमें लानेकी चेष्टा करने लगे ॥२५॥ वे उन दोनोंके कानमें मुँह लगाकर जोर-जोरसे कहने लगे—हे ज्ञान ! जागो। हे वैराग्य ! होशमें आओ ॥२६॥ तदनन्तर वेद-वेदान्तके पुनीत मंत्रोंका उच्चारणकर और गीताका पाठ करके उन्होंने उन दोनोंको सचेत करनेकी चेष्टा की, तब वे किसी तरह कुनमुनाये ॥२७॥ लेकिन तब भी उनकी आँखें नहीं खुलीं, वे पड़े जँभाइयाँ लेते रहे। क्योंकि उनपर आलस्यका जोर था। बगुलेके पंखकी तरह उनके बाल सफेद थे और उनके अंग-प्रत्यंग सूखकर लकड़ी हो गये थे ॥२८॥ भूखके मारे शक्तिहीन थे ही। इतनी चेष्टा करनेपर उन्होंने कुछ आँखें खोलीं, किन्तु फिर सो गये। नारद सोचने

अहो निद्रा कथं याति वृद्धत्वं च महत्तरम्। चिन्तयन्निति गोविन्दं स्मारयामास भार्गव ॥३०॥
व्योमवाणी तदैवाभून्मा ऋषे खिद्यतामिति। उद्यमः सफलस्तेऽयं भविष्यति न संशयः ॥३१॥
एतदर्थं तु सत्कर्म सुरर्षे त्वं समाचर। तत्ते कर्माभिधास्यन्ति साधवः साधुभूषणाः ॥३२॥
सत्कर्मणि कृते तस्मिन् सनिद्रा वृद्धतानयोः। गमिष्यति क्षणाद्भक्तिः सर्वतः प्रसरिष्यति ॥३३॥
इत्याकाशवचः स्पष्टं तत्सर्वैरपि विश्रुतम्। नारदो विस्मयं लेभे नेदं ज्ञातमिति ब्रुवन् ॥३४॥

नारद उवाच

अनयाऽऽकाशवाण्यापि गोप्यत्वेन निरूपितम्। किं वा तत्साधनं कार्यं येन कार्यं भवेत्तयोः ॥३५॥
क्व भविष्यन्ति सन्तस्ते कथं दास्यन्ति साधनम्। मयात्र किं प्रकर्तव्यं यदुक्तं व्योमभाषया ॥३६॥

सूत उवाच

तत्र द्वावपि संस्थाप्य निर्गतो नारदो मुनिः। तीर्थं तीर्थं विनिष्क्रम्य पृच्छन्मार्गे मुनीश्वरान् ॥३७॥
वृत्तान्तः श्रूयते सर्वैः किञ्चिन्निश्चित्य नोच्यते। असाध्यं केचन प्रोचुर्दुर्ज्ञेयमिति चापरे ॥३८॥
मूकीभूतास्तथान्ये तु कियन्तस्तु पलायिताः। हाहाकारो महानासीत्त्रैलोक्ये विस्मयावहः ॥३९॥
वेदवेदान्तघोषैश्च गीतापाठैर्विबोधितम्। भक्तिज्ञानविरागाणां नोदतिष्ठत्त्रिकं यदा ॥४०॥
उपायो नापरोऽस्तीति कर्णे कर्णेऽजपज्जनाः। योगिना नारदेनापि स्वयं न ज्ञायते तु यत् ॥४१॥
तत्कथं शक्यते वक्तुमितरैरिह मानुषैः। एवमृषिगणैः पृष्टैर्निर्णीयोक्तं दुरासदम् ॥४२॥
ततश्चिन्तातुरः सोऽथ बदरीवनमागतः। तपश्चरामि चात्रेति तदर्थं कृतनिश्चयः ॥४३॥
तावद्ददर्श पुरतः सनकादीन्मुनीश्वरान्। कोटिसूर्यसमाभासानुवाच मुनिसत्तमः ॥४४॥

---

लगे कि अब हम क्या करें ॥२९॥ कैसे इनकी निद्रा दूर हो! इनका बुढ़ापा भी असाधारण है। हे शौनक! तब नारदने भगवानका स्मरण करानेकी चेष्टा की ॥३०॥ उसी समय आकाशवाणी हुई—हे नारद! तुम खेद मत करो। तुम्हारा उद्योग सफल होगा ॥३१॥ इनके कल्याणार्थ तुम अच्छे-अच्छे कार्य करो। उन अच्छे कामोंको तुम्हें सज्जनजन बतायेंगे ॥३२॥ तुम्हारे सत्कर्मसे इन दोनोंकी निद्रा और बुढ़ौती दोनों चली जायगी और भक्तिका सब ओर प्रसार हो जायगा ॥३३॥ इस आकाशवाणीको सब लोगोंने सुना। नारदको यह सोचकर बड़ा विस्मय हुआ कि मैंने सत्कर्म करनेकी बात क्यों नहीं सोची ॥३४॥ वे फिर सोचने लगे कि आकाशवाणीने भी गोल-मोल बात कही है। आखिर वह कौन-सा सत्कर्म है, जिसको करनेसे इनका काम बन सकता है ॥३५॥ वे सन्त मुझे कहाँ मिलेंगे और वह साधन मुझे क्योंकर बतायेंगे। अब मैं क्या करूँ, जिससे आकाशवाणीकी बात सच हो ॥३६॥ सूतजी कहते हैं—तब नारद उनको वहीं छोड़कर निकल पड़े और प्रत्येक तीर्थमें भ्रमण करते हुए एक-एक मुनिसे उनके कल्याणकी बात पूछने लगे ॥३७॥ उनकी बातें तो सब लोग ध्यानसे सुनते थे, पर कोई निश्चयात्मक उत्तर नहीं देता था। किसीने ज्ञान-वैराग्यके कल्याणका उपाय असाध्य कहा और किसीने दुःसाध्य बतलाया ॥३८॥ कुछ लोग यह वृत्तान्त सुनकर चुप रह गये और कुछ सुनते ही भाग खड़े हुए। इस घटनासे तीनों लोकोंमें हाहाकार मच गया ॥३९॥ सभी लोग आपसमें बातें करते हुए कहते थे कि जब वेद-वेदान्तोंका घोष और गीताका पाठ करनेपर भी ज्ञान और वैराग्य नहीं जागे, तब कोई दूसरा उपाय हो ही नहीं सकता। ब्रह्मर्षि नारद जब कोई उपाय नहीं सोच सके, तब भला और कोई क्या कर सकता है ॥ ४० ॥ ४१ ॥ नारदने जिन-जिन ऋषियोंसे इस विषयमें परामर्श किया, वे या तो चुप रह गये या उन्होंने अपनी असमर्थता प्रकट कर दी ॥४२॥ तब चिन्ताकुल होकर वे बदरीनारायण चले गये और उन्होंने निश्चय किया कि मैं उन तीनोंके कल्याणार्थ तप करूँगा ॥४३॥ इसी समय उन्होंने करोड़ों सूर्यके समान तेजस्वी सनकादि मुनियोंको अपने समक्ष उपस्थित देखकर कहा—॥४४॥

नारद उवाच

इदानीं भूरिभाग्येन भवद्भिः सङ्गमोऽभवत् । कुमारा ब्रुवतां शीघ्रं कृपां कृत्वा ममोपरि ॥४५॥
भवन्तो योगिनः सर्वे बुद्धिमन्तो बहुश्रुताः । पञ्चहायनसंयुक्ताः पूर्वेषामपि पूर्वजाः ॥४६॥
सदा वैकुण्ठनिलया हरिकीर्तनतत्पराः । लीलामृतरसोन्मत्ताः कथामात्रैकजीविनः ॥४७॥
हरिः शरणमेवं हि नित्यं येषां मुखे वचः । अतः कालसमादिष्टा जरा युष्मान्न बाधते ॥४८॥
येषां भ्रूभङ्गमात्रेण द्वारपालौ हरेः पुरा । भूमौ निपतितौ सद्यो यत्कृपातः पुरं गतौ ॥४९॥
अहो भाग्यस्य योगेन दर्शनं भवतामिह । अनुग्रहस्तु कर्तव्यो मयि दीने दयापरैः ॥५०॥
अशरीरगिरोक्तं यत्तत्किं साधनमुच्यताम् । अनुष्ठेयं कथं तावत्प्रब्रुवन्तु सविस्तरम् ॥५१॥
भक्तिज्ञानविरागाणां सुखमुत्पद्यते कथम् । स्थापनं सर्ववर्णेषु प्रेमपूर्वं प्रयत्नतः ॥५२॥

कुमारा ऊचुः

मा चिन्तां कुरु देवर्षे हर्षं चित्ते समावह । उपायः सुखसाध्योऽत्र वर्तते पूर्व एव हि ॥५३॥
अहो नारद धन्योऽसि विरक्तानां शिरोमणिः । सदा श्रीकृष्णदासानामग्रणीर्योगभास्करः ॥५४॥
त्वयि चित्रं न मन्तव्यं भक्त्यर्थमनुवर्तिनि । घटते कृष्णदासस्य भक्तेः संस्थापना सदा ॥५५॥
ऋषिभिर्बहवो लोके पन्थानः प्रकटीकृताः । श्रमसाध्याश्च ते सर्वे प्रायः स्वर्गफलप्रदाः ॥५६॥
वैकुण्ठसाधकः पन्थाः स तु गोप्यो हि वर्तते । तस्योपदेष्टा पुरुषः प्रायो भाग्येन लभ्यते ॥५७॥
सत्कर्म तव निर्दिष्टं व्योमवाचा तु यत्पुरा । तदुच्यते शृणुष्वाद्य स्थिरचित्तः प्रसन्नधीः ॥५८॥
द्रव्ययज्ञास्तपोयज्ञा योगयज्ञास्तथापरे । स्वाध्यायज्ञानयज्ञाश्च ते तु कर्मविसूचकाः ॥५९॥
सत्कर्मसूचको नूनं ज्ञानयज्ञः स्मृतो बुधैः । श्रीमद्भागवतालापः स तु गीतः शुकादिभिः ॥६०॥

---

हे कुमारगण ! बड़े भाग्यसे आप मिल गये । आप मेरेपर कृपा करके कोई उपाय बताइए ॥४५॥ आप लोग योगी, बुद्धिमान् और बहुश्रुत हैं । आप नित्य पाँच ही वर्षके रहते हैं, फिर भी पूर्वजोंके पूर्वज हैं ॥४६॥ आपलोग सदा वैकुण्ठमें रहते, भगवान्के गुण गाया करते, भगवान्का लीलामृतरस पीकर उन्मत्त रहते और भगवान्की कथाएँ कहना-सुनना ही आपकी जीवनचर्या है ॥४७॥ आपके मुखसे सदा 'हरिःशरणम्' ऐसी पवित्र वाणी निकलती रहती है । यही कारण है कि कालकी आज्ञाकारिणी वृद्धावस्था भी आपको कष्ट नहीं दे पाती ॥४८॥ आपके भ्रूभंगमात्रसे उस समय भगवान्के द्वारपाल भूलोकमें आ गिरे थे और आप लोगोंकी कृपा होते ही वे फिर अपने पदपर पहुँच गये ॥४९॥ अहो ! बड़े भाग्यसे आज आपके दर्शन हुए । मुझ दीनपर आप दया करें । क्योंकि दीनोंपर दया करना आपका स्वभाव है ॥५०॥ उस समय आकाशवाणीने जो कहा है, वह कौनसा सत्कर्म है ? यह विस्तारके साथ मुझे बताइए ॥५१॥ भक्ति-ज्ञान-वैराग्यको मैं किस तरह सुखी कर सकूँगा और किस तरह संसारके सभी वर्णोंमें उनका संचार होगा ॥५२॥ यह सुनकर सनकादि कुमार कहने लगे—हे देवर्षे ! तुम प्रसन्न होओ । इस विषयमें तो एक सुख-साध्य उपाय पहिलेहीसे निश्चित हो चुका है ॥५३॥ हे नारद ! तुम धन्य हो, इसीसे तो विरागियोंके शिरोमणि माने जाते हो । तुम सर्वदासे भगवद्भक्तोंके अग्रणी और योगियोंमें साक्षात् सूर्य रहे हो ॥५४॥ भक्तिका इस तरह अनुसरण करना तुम्हारे लिए कोई विस्मयकी बात नहीं है । भक्तका तो यह कर्तव्य ही है कि वह प्राणी-प्राणीके हृदयमें भक्तिकी स्थापना करनेकी चेष्टा करता रहे ॥५५॥ प्राचीन महर्षियोंने बहुतेरे मार्ग बताये हैं, किन्तु वे मार्ग परिश्रमसाध्य तथा स्वर्गमात्र फल देनेवाले हैं ॥५६॥ वैकुण्ठका साधक मार्ग तो गुप्त ही है । उसका उपदेश करनेवाले पुरुष बड़े भाग्यसे मिलते हैं ॥५७॥ आकाशवाणीने जिस सत्कर्मका निर्देश किया है, अब मैं उसे कहता हूँ । तुम अपना चित्त स्थिर करके अपनी बुद्धिको स्वच्छ कर लो, तब सुनो ॥५८॥ द्रव्ययज्ञ, योगयज्ञ, स्वाध्यायज्ञ तथा तपोयज्ञ आदि कर्मकाण्डके सूचक अनेक यज्ञ हैं ॥५९॥ लेकिन इन यज्ञोंमें सत्कर्मका

भक्तिज्ञानविरागाणां तद्घोषेण बलं महत्। व्रजिष्यति द्वयोः कष्टं सुखं भक्तेर्भविष्यति ॥६१॥
प्रलयं हि गमिष्यन्ति श्रीमद्भागवतध्वनेः। कलेर्दोषा इमे सर्वे सिंहशब्दाद् वृका इव ॥६२॥
ज्ञानवैराग्यसंयुक्ता भक्तिः प्रेमरसावहा। प्रतिगेहं प्रतिजनं ततः क्रीडां करिष्यति ॥६३॥

नारद उवाच

वेदवेदान्तघोषैश्च गीतापाठैः प्रबोधितम्। भक्तिज्ञानविरागाणां नोदतिष्ठत्त्रिकं यदा ॥६४॥
श्रीमद्भागवतालापात्तत्कथं बोधमेष्यति। तत्कथासु तु वेदार्थः श्लोके श्लोके पदे पदे ॥६५॥
छिन्दन्तु संशयं ह्येनं भवन्तोऽमोघदर्शनाः। विलम्बो नात्र कर्तव्यः शरणागतवत्सलाः ॥६६॥

कुमारा ऊचुः

वेदोपनिषदां साराज्जाता भागवती कथा। अत्युत्तमा ततो भाति पृथग्भूता फलाकृतिः ॥६७॥
आमूलाग्रं रसस्तिष्ठन्नास्ते न स्वाद्यते यथा। स भूयः सम्पृथग्भूतः फले विश्वमनोहरः ॥६८॥
यथा दुग्धे स्थितं सर्पिर्न स्वादायोपकल्पयते। पृथग्भूतं हि तद्गव्यं देवानां रसवर्धनम् ॥६९॥
इक्षूणामपि मध्यान्तं शर्करा व्याप्य तिष्ठति। पृथग्भूता च सा मिष्टा तथा भागवती कथा ॥७०॥
इदं भागवतं नाम पुराणं ब्रह्मसम्मितम्। भक्तिज्ञानविरागाणां स्थापनाय प्रकाशितम् ॥७१॥
वेदान्तवेदसुस्नाते गीताया अपि कर्तरि। परितापवति व्यासे मुह्यत्यज्ञानसागरे ॥७२॥
तदा त्वया पुरा प्रोक्तं चतुःश्लोकसमन्वितम्। तदीयश्रवणात्सद्यो निर्बाधो बादरायणः ॥७३॥
तत्र ते विस्मयः केन यतः प्रश्नकरो भवान्। श्रीमद्भागवतं श्राव्यं शोकदुःखविनाशनम् ॥७४॥

---

सूचक एकमात्र ज्ञानयज्ञ ही है। उस ज्ञानयज्ञमें शुक आदि मुनियोंने श्रीमद्भागवतकी कथा कही है ॥६०॥ इस कथाके घोषसे भक्ति, ज्ञान तथा वैराग्यको बड़ा बल मिलेगा और उनका कष्ट दूर हो जायगा ॥६१॥ श्रीमद्भागवतकी ध्वनिसे कलिके दोष उसी तरह भाग जायँगे, जैसे कि सिंहका गर्जन सुनकर भेड़िये भाग खड़े होते हैं ॥६२॥ भागवतका कीर्तन करनेसे ज्ञान-वैराग्यके साथ प्रेम-रसकी धारा बहाती हुई भक्ति संसारके प्रत्येक घर और प्रत्येक प्राणीके हृदयमें किलोलें करती हुई खेलेगी ॥६३॥ नारदने कहा—जब वेद और वेदान्तके घोष और गीतापाठ करनेपर भी वे दोनों नहीं जागे ॥६४॥ तब श्रीमद्भागवतकी कथा कहनेसे कैसे जाग जायँगे? क्योंकि उसकी कथाओंके श्लोक-श्लोक और पद-पदमें वेदका अर्थ समाया हुआ है ॥६५॥ आप लोग कृपा करके मेरे इस संशयको भी दूर कर दीजिए। क्योंकि आप लोगोंका दर्शन कभी व्यर्थ नहीं जाता, आप शरणागत-वत्सल हैं ॥६६॥ सनकादि मुनि बोले—वेद और उपनिषदोंके सारभागसे भागवत-कथाकी उत्पत्ति हुई है। इसीसे वह वेदों तथा उपनिषदोंके उत्तम फलकी तरह देदीप्यमान होती रहती है ॥६७॥ जैसे ईखमें मूलसे लेकर अग्रभाग पर्यन्त रस रहता है, पर वह उसमें रहकर उतना अच्छा नहीं लगता, जितना अलग होकर मीठा लगता है ॥६८॥ जैसे दूधमें रहनेवाले घीका स्वाद अज्ञात रहता है, किन्तु दूधसे अलग होकर वह मनुष्योंको कौन कहे देवताओं तकका रसवर्धक हो जाता है ॥६९॥ जैसे ऊँखके भीतर चीनी रहती है, किन्तु उनमेंसे अलग होकर ही वह अपना स्वाद प्रकट करती है। यही बात भागवतके भी विषयमें है। पहले वेदों और उपनिषदोंमें श्रीमद्भागवत समाया हुआ था। उसका सुस्वाद तभी प्रकट हुआ, जब ऋषियोंने उनमेंसे निकालकर अलग कर लिया ॥७०॥ यह श्रीमद्भागवत नामक पुराण वेदसम्मत है। भक्ति तथा ज्ञान-वैराग्यकी स्थापना करनेके लिए ही इसका प्रकाशन किया गया है ॥७१॥ वेद और वेदान्तके विशेषज्ञ एवं गीताके रचयिता महामुनि व्यासजी जब अज्ञान-सागरमें गोते खाने लगे थे ॥७२॥ तब तुम्हींने तो केवल चार श्लोकोंमें उन्हें श्रीमद्भागवतकी कथा सुनायी थी, जिसके सुनते ही व्यासजीका अज्ञान दूर हो गया था ॥७३॥ मेरी समझमें नहीं आता कि अपने बताये हुए पथपर ही तुम्हें संशय

नारद उवाच

यद्दर्शनं च विनिहन्त्यशुभानि सद्यः श्रेयस्तनोति भवदुःखदवार्दितानाम् ।
निःशेषशेषमुखगीतकथैकपानाः प्रेमप्रकाशकृतये शरणं गतोऽस्मि ॥७५॥
भाग्योदयेन बहुजन्मसमर्जितेन सत्सङ्गमं च लभते पुरुषो यदा वै ।
अज्ञानहेतुकृतमोहमदान्धकारनाशं विधाय हि तदोदयते विवेकः ॥७६॥

इति श्रीपद्मपुराणे उत्तरखण्डे श्रीमद्भागवतमाहात्म्ये कुमारनारदसंवादो नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

## तृतीयोऽध्यायः ।

नारद उवाच

ज्ञानयज्ञं करिष्यामि शुकशास्त्रकथोज्ज्वलम् । भक्तिज्ञानविरागाणां स्थापनार्थं प्रयत्नतः ॥ १ ॥
कुत्र कार्यो मया यज्ञः स्थलं तद्वाच्यतामिह । महिमा शुकशास्त्रस्य वक्तव्यो वेदपारगैः ॥ २ ॥
कियद्भिर्दिवसैः श्राव्या श्रीमद्भागवती कथा । को विधिस्तत्र कर्तव्यो ममेदं ब्रुवतामितः ॥ ३ ॥

कुमारा ऊचुः

शृणु नारद वक्ष्यामो विनम्राय विवेकिने । गङ्गाद्वारसमीपे तु तटमानन्दनामकम् ॥ ४ ॥
नानाऋषिगणैर्जुष्टं देवसिद्धनिषेवितम् । नानातरुलताकीर्णं नवकोमलवालुकम् ॥ ५ ॥
रम्यमेकान्तदेशस्थं हेमपद्मसुसौरभम् । यत्समीपस्थजीवानां वैरं चेतसि न स्थितम् ॥ ६ ॥
ज्ञानयज्ञस्त्वया तत्र कर्तव्यो ह्यप्रयत्नतः । अपूर्वरसरूपा च कथा तत्र भविष्यति ॥ ७ ॥
पुरःस्थं निर्बलं चैव जराजीर्णकलेवरम् । तद् द्वयं च पुरस्कृत्य भक्तिस्तत्रागमिष्यति ॥ ८ ॥

---

क्यों हो रहा है और मुझसे इस तरह पूछते हो मानो कुछ जानते ही नहीं ॥७४॥ नारदजी कहने लगे—जिनका दर्शन संसार-रूपी ज्वालासे दग्ध प्राणियोंके सब अशुभोंको दूर करके कल्याण करता, उन श्रीशेषभगवानके मुखसे यह कथा प्रकट हुई है। ऐसी दिव्य कथारूपी सुधाका पान करके संसारमें उसका प्रचार करनेवाले भगवान वेदव्यासकी मैं शरण हूँ ॥७५॥ अनेक जन्मोंके पुण्यसे सज्जनोंका साथ होता है और तभी अज्ञानजनित मोह और मदरूपी अन्धकार दूर होता तथा ज्ञानरूपी सूर्यका उदय होता है ॥७६॥ इति श्रीपद्मपुराणे उत्तरखंडे साहित्य-शास्त्रि—पं० रामतेजपाण्डेयकृतभाषाटीकायां श्रीभागवत-माहात्म्ये कुमारनारदसंवादो नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥२॥

नारदजी कहने लगे—हे कुमारगण ! मैं पूर्ण प्रयत्न करके भक्ति, ज्ञान तथा वैराग्यकी स्थापना करनेके निमित्त श्रीशुकमुनिके कहे हुए शास्त्रका कथारूपी उज्ज्वल ज्ञानयज्ञ करूँगा ॥१॥ अब आप हमको यह बताइए कि यह कहाँ किया जाय ? जिससे आप वेदपारगामी महर्षि मुझे शुकशास्त्रकी महिमा सुना सकें ॥ २ ॥ श्रीमद्भागवतकी कथा कितने दिनोंमें सुननी चाहिए और इसके सुननेका कौन-सा विधि-विधान है। यह सब आप कृपा करके मुझे बतला दीजिए ॥३॥ सनकादि मुनि बोले—हे नारद ! तुम जैसे विनयी और विवेकशीलको मैं श्रीमद्भागवत-सम्बन्धी सब बातें बता दूँगा। तुम सावधान मनसे सुनो। गंगाद्वार ( हरिद्वार ) के पास एक आनन्दतट है ॥४॥ वहाँ बहुतसे ऋषि, देवता तथा सिद्ध निवास करते हैं। वहाँ विविध प्रकारके वृक्ष और लताओंकी झुरमुट बन गयी है और नवीन तथा मुलायम बालू बिखरी पड़ी रहती है ॥५॥ वह प्रदेश बड़ा रमणीक और एकान्त है। वहाँ पास ही खिले हुए सुवर्णकमलकी सुगन्धि छायी रहती है। उस स्थानके आस-पास रहनेवाले जीवोंके हृदयमें वैरभाव नहीं रहता ॥६॥ तुम प्रेमसे उसी जगह अपना ज्ञानयज्ञ करो। वहीं अपूर्व रसपूर्ण श्रीमद्भागवतकी कथा हो ॥७॥ वृद्धावस्थाके कारण जीर्ण शरीर उन ज्ञान और वैराग्यको आगे करके भक्ति अपने-

यत्र भागवती वार्ता तत्र भक्त्यादिकं व्रजेत् । कथाशब्दं समाकर्ण्य तत्त्रिकं तरुणायते ॥ ९ ॥

सूत उवाच

एवमुक्त्वा कुमारास्ते नारदेन समं ततः । गङ्गातटं समाजग्मुः कथापानाय सत्वराः ॥१०॥
यदा यातास्तटं ते तु तदा कोलाहलोऽप्यभूत् । भूर्लोके देवलोके च ब्रह्मलोके तथैव च ॥११॥
श्रीभागवतपीयूषपानाय रसलम्पटाः । धावन्तोऽप्याययुः सर्वे प्रथमं ये च वैष्णवाः ॥१२॥

भृगुर्वसिष्ठश्च्यवनश्च गौतमो मेधातिथिर्देवलदेवरातौ ।
रामस्तथा गाधिसुतश्च शाकलो मृकण्डुपुत्रात्रिजपिप्पलादाः ॥१३॥
योगेश्वरौ व्यासपराशरौ च छायाशुको जाजलिजह्नुमुख्याः ।
सर्वेऽप्यमी मुनिगणाः सहपुत्रशिष्याः स्वस्त्रीभिराययुरतिप्रणयेन युक्ताः ॥१४॥

वेदान्तानि च वेदाश्च मन्त्रास्तन्त्राः समूर्तयः । दशसप्तपुराणानि षट्शास्त्राणि तथाययुः ॥१५॥
गङ्गाद्याः सरितस्तत्र पुष्करादिसरांसि च । क्षेत्राणि च दिशः सर्वा दण्डकादिवनानि च ॥१६॥
नगादयो ययुस्तत्र देवगन्धर्वदानवाः । गुरुत्वात्तत्र नायातान्भृगुः सम्बोध्य चानयत् ॥१७॥
दीक्षिता नारदेनाथ दत्तमासनमुत्तमम् । कुमारा वन्दिताः सर्वैर्निषेदुः कृष्णतत्पराः ॥१८॥
वैष्णवाश्च विरक्ताश्च न्यासिनो ब्रह्मचारिणः । मुखभागे स्थितास्ते च तदग्रे नारदः स्थितः ॥१९॥
एकभागे ऋषिगणास्तदन्यत्र दिवौकसः । वेदोपनिषदोऽन्यत्र तीर्थान्यत्र स्त्रियोऽन्यतः ॥२०॥
जयशब्दो नमःशब्दः शङ्खशब्दस्तथैव च । चूर्णलाजाप्रसूनानां निक्षेपः सुमहानभूत् ॥२१॥
विमानानि समारुह्य कियन्तो देवनायकाः । कल्पवृक्षप्रसूनैस्तान् सर्वांस्तत्र समाकिरन् ॥२२॥

---

आप वहाँ आ उपस्थित होगी ॥८॥ क्योंकि जहाँ कहीं भी नारायणकी कथा होती रहती है, वहाँ भक्ति जा पहुँचती है । उसकी कथाके शब्द सुनते ही वे तीनों तरुण हो जायँगे ॥९॥ सूतजी कहते हैं—हे शौनक ! इस प्रकार सब विधान बतलाकर वे चारों कुमार श्रीमद्भागवतके कथारूपी अमृतको पीनेके लिए नारदके साथ-साथ गंगातटकी ओर चले ॥१०॥ जिस समय ये लोग गंगा-तटपर पहुँचे तो भूलोक, देवलोक और ब्रह्मलोक तकमें कोलाहल मच गया ॥११॥ श्रीमद्भागवतरूपी अमृतका पान करनेको लोलुप सभी देवता, मनुष्य और ब्रह्मलोकवासी दौड़ पड़े । विशेष करके वे लोग और भी उत्सुक हो उठे, जो पक्के वैष्णव थे ॥१२॥ भृगु, वशिष्ठ, च्यवन, देवल, देवरात, गौतम, मेधातिथि, परशुराम, विश्वामित्र, शाकल, मार्कण्डेय, अत्रिपुत्र दुर्वासा, पिप्पलाद, ॥१३॥ योगेश्वर व्यास तथा पराशर, छायाशुक, जाजलि और जह्नु आदि सभी मुनिपुत्रों, शिष्यों तथा स्त्रियोंके साथ बड़े प्रेमसे चलकर वहाँ आये ॥१४॥ इसके अतिरिक्त सभी वेद, वेदान्त, वेदोंके मन्त्र, तंत्र, सत्रह पुराण और छहों शास्त्र मूर्तिमान् हो-होकर वहाँ आये ॥१५॥ गंगा आदि नदियाँ, पुष्कर आदि सरोवर, सभी पुण्यक्षेत्र, दसों दिशाएँ और दण्डकादि वन, ॥१६॥ पर्वत तथा सभी देवता और दानव वहाँ आ उपस्थित हुए । जो लोग अपना बड़प्पन सोचकर नहीं गये थे तो भृगुमुनि उनको भी समझा-बुझाकर बुला लाये ॥१७॥ वहाँपर आये हुए सभी लोग उस यज्ञके यजमान नारदके दिये हुए उत्तम आसनोंपर जा बैठे । नारदने उन सनकादि चारों कुमारोंकी वन्दना की और सब कृष्णभगवानमें मन लगाकर बैठे ॥१८॥ वैष्णव, विरक्त, संन्यासी और ब्रह्मचारीगण आगे बैठे और सबके आगे नारदजी स्वयं विराजे ॥१९॥ एक ओर ऋषि लोग, दूसरी ओर देवता, एक ओर वेद और उपनिषद, एक ओर तीर्थ और एक तरफ स्त्रियाँ बैठीं ॥२०॥ चारों ओरसे जय-शब्द, नमःशब्द और शंखशब्दका घनघोर घोष उच्चरित होने लगा और गुलाल, धानका लावा तथा फूल बरसाया जाने लगा ॥२१॥ कितनेही बड़े-बड़े देवता विमानपर चढ़कर आकाश-मंडलसे कल्पवृक्षके फूलोंकी वर्षा करने लगे ॥२२॥ सूतजी कहते हैं—

सूत उवाच

एवं तेष्वेकचित्तेषु श्रीमद्भागवतस्य च। माहात्म्यमूचिरे स्पष्टं नारदाय महात्मने ॥२३॥

कुमारा ऊचुः

अथ ते वर्ण्यतेऽस्माभिर्महिमा शुकशास्त्रजः। यस्य श्रवणमात्रेण मुक्तिः करतले स्थिता ॥२४॥
सदा सेव्या सदा सेव्या श्रीमद्भागवती कथा। यस्याः श्रवणमात्रेण हरिश्चित्तं समाश्रयेत् ॥२५॥
ग्रन्थोऽष्टादशसाहस्रो द्वादशस्कन्धसम्मितः। परीक्षिच्छुकसंवादः शृणु भागवतं च तत् ॥२६॥
तावत्संसारचक्रेऽस्मिन् भ्रमतेऽज्ञानतः पुमान्। यावत्कर्णगता नास्ति शुकशास्त्रकथा क्षणम् ॥२७॥
किं श्रुतैर्बहुभिः शास्त्रैः पुराणैश्च भ्रमावहैः। एकं भागवतं शास्त्रं मुक्तिदानेन गर्जति ॥२८॥
कथा भागवतस्यापि नित्यं भवति यद्गृहे। तद्गृहं तीर्थरूपं हि वसतां पापनाशनम् ॥२९॥
अश्वमेधसहस्राणि वाजपेयशतानि च। शुकशास्त्रकथायाश्च कलां नार्हन्ति षोडशीम् ॥३०॥
तावत्पापानि देहेऽस्मिन्निवसन्ति तपोधनाः। यावन्न श्रूयते सम्यक्छ्रीमद्भागवतं नरैः ॥३१॥
न गङ्गा न गया काशी पुष्करं न प्रयागकम्। शुकशास्त्रकथायाश्च फलेन समतां नयेत् ॥३२॥
श्लोकार्धं श्लोकपादं वा नित्यं भागवतोद्भवम्। पठस्व स्वमुखेनैव यदीच्छसि परां गतिम् ॥३३॥
वेदादिर्वेदमाता च पौरुषं सूक्तमेव च। त्रयी भागवतं चैव द्वादशाक्षर एव च ॥३४॥
द्वादशात्मा प्रयागश्च कालः संवत्सरात्मकः। ब्राह्मणाश्चाग्निहोत्रं च सुरभिर्द्वादशी तथा ॥३५॥
तुलसी च वसन्तश्च पुरुषोत्तम एव च। एतेषां तत्त्वतः प्राज्ञैर्न पृथग्भाव इष्यते ॥३६॥
यश्च भागवतं शास्त्रं वाचयेदर्थतोऽनिशम्। जन्मकोटिकृतं पापं नश्यते नात्र संशयः ॥३७॥

---

हे शौनक! इस तरह जब सब लोग सावधान हो गये, तब सनकादि कुमारोंने नारदजीको स्पष्टरूपसे श्रीमद्भागवतका माहात्म्य सुनाना प्रारम्भ किया ॥२३॥ कुमार बोले—हे नारद! अब मैं तुम्हें श्रीमद्भागवत नामक शुकशास्त्रकी महिमा सुनाऊँगा। जिसके सुनते ही मुक्ति हथेलीमें आ उपस्थित होती है ॥२४॥ इसीसे मैं कहता हूँ कि इस कथाको सदा सुनता-सुनाता रहे। इसके सुननेमात्रसे भगवान हृदयमें आ विराजते हैं ॥२५॥ इस श्रीमद्भागवतमें कुल अठारह हजार श्लोक और बारह स्कन्ध हैं। इसमें राजा परीक्षित और शुकमुनिका संवाद है। तुम इस भागवतको सुनो ॥२६॥ मनुष्य अज्ञानवश तबतक इस संसारचक्रमें चक्कर काटता रहता है, जब तक श्रीमद्भागवत नहीं सुनता ॥२७॥ बहुतसे भ्रममें डालनेवाले शास्त्रों और पुराणोंके सुननेसे क्या लाभ? मुक्तिदान करनेकी सामर्थ्य रखनेके कारण अकेला श्रीमद्भागवत-शास्त्र ही सर्वोपरि होकर गरज रहा है ॥२८॥ जिस घरमें नित्य श्रीमद्भागवतकी कथा होती है, वह घर तीर्थके समान होता है और जो उस घरमें रहते हैं, उनके पाप नष्ट हो जाते हैं ॥२९॥ हजारों अश्वमेध और सैकड़ों वाजपेय यज्ञ श्रीमद्भागवतकी सोलहवीं कलाको भी नहीं प्राप्त कर सकते ॥३०॥ हे तपस्वियो! तभीतक मनुष्यके शरीरमें पाप निवास करते हैं, जबतक वह श्रीमद्भागवतकी कथा नहीं सुनता ॥३१॥ गंगा, गया, काशी, पुष्कर तथा प्रयाग-यात्राका पुण्य भी श्रीमद्भागवत-श्रवणके पुण्यकी बराबरी नहीं कर सकता ॥३२॥ इसलिए यदि आप लोग सबसे उत्तम गति प्राप्त करना चाहें तो श्रीभागवतका आधा या चौथाई श्लोक ही अपने मुखसे पढ़ा करें ॥३३॥ यह भागवत वेदका आदि, वेदकी माता, पुरुषसूक्त, ऋग्, यजुः और सामवेद तथा 'ॐ नमो भगवते वासुदेवाय' महामंत्र है ॥३४॥ यही द्वादशात्मा सूर्य, प्रयाग, संवत्सरात्मक काल, ब्राह्मण, अग्निहोत्र, कामधेनु और द्वादशी तिथि है ॥३५॥ यही तुलसी, वसन्त ऋतु और पुरुषोत्तम मास है। तत्त्वज्ञानी विद्वान् इनमें और श्रीमद्भागवतमें कोई अन्तर नहीं समझते ॥३६॥ जो मनुष्य नित्य अर्थके साथ श्रीमद्भागवतको बाँचता है तो उसके करोड़ों जन्मके पातक नष्ट हो जाते हैं। इसमें

समागताः सर्वत एव सर्वे वेदा यथा मूर्तिधरास्त्रिपृष्ठे ।
नेहाथवामुत्र च कश्चनार्थ ऋते परानुग्रहमात्मशीलम् ॥२३॥
ततश्च वः पृच्छयमिमं विपृच्छे विश्रभ्य विप्रा इतिकृत्यतायाम् ।
सर्वात्मना म्रियमाणैश्च कृत्यं शुद्धं च तत्रामृशताभियुक्ताः ॥२४॥
तत्राभवद् भगवान् व्यासपुत्रो यदृच्छया गामटमानोऽनपेक्षः ।
अलक्ष्यलिङ्गो निजलाभतुष्टो वृतश्च बालैरवधूतवेषः ॥२५॥
तं द्व्यष्टवर्षं सुकुमारपादकरोरुबाह्वंसकपोलगात्रम् ।
चार्वायताक्षोन्नसतुल्यकर्णसुभ्र्वाननं कम्बुसुजातकण्ठम् ॥२६॥
निगूढजत्रुं पृथुतुङ्गवक्षसमावर्तनाभिं वलिवल्गूदरं च ।
दिगम्बरं वक्त्रविकीर्णकेशं प्रलम्बबाहुं स्वमरोत्तमाभम् ॥२७॥
श्यामं सदापीच्यवयोऽङ्गलक्ष्म्या स्त्रीणां मनोज्ञं रुचिरस्मितेन ।
प्रत्युत्थितास्ते मुनयः स्वासनेभ्यस्तल्लक्षणज्ञा अपि गूढवर्चसम् ॥२८॥
स विष्णुरातोऽतिथय आगताय तस्मै सपर्यां शिरसाऽऽजहार ।
ततो निवृत्ता ह्यबुधाः स्त्रियोऽर्भका महासने सोपविवेश पूजितः ॥२९॥
स संवृतस्तत्र महान्महीयसां ब्रह्मर्षिराजर्षिदेवर्षिसङ्घैः ।
व्यरोचतालं भगवान् यथेन्दुर्ग्रहर्क्षतारानिकरैः परीतः ॥३०॥

---

उन्होंने उन ऋषियोंका अभिनन्दन ( सराहना ) करते हुए इस प्रकार कहा—॥ २२ ॥ जिस तरह सत्यलोकमें चारों वेद मूर्तिमान रहते हैं, उन्हींके समान आप लोग यहाँ एकत्रित हो गये हैं। परोपकारके सिवाय आप लोगोंका इहलोक और परलोकमें कहीं भी और कोई काम नहीं है ॥ २३ ॥ अतएव आप लोगोंसे मैं यह पूछता हूँ कि हे विप्रो ! आप लोग एकमत होकर मुझे बतावें कि जो प्राणी मरनेकेलिए तैयार बैठा हो, उसे क्या करना चाहिए। इस विषयमें जो पवित्र कर्तव्य माना गया हो, उसे आप हमसे कहें ॥ २४ ॥ इसपर वे ऋषि यज्ञ, योग, तप और दान आदिकी चर्चा करते हुए आपसमें शास्त्रार्थ करने लगे। शीघ्र कोई निर्णय ही नहीं होने आता था। इसी समय आत्मज्ञानसे प्रसन्न महर्षि व्यासके पुत्र श्रीशुकदेवजी वहाँ आ पहुँचे। उनका अवधूत जैसा वेष था। ( टिप्पणी ) जिसको पागल या अकर्मण्य समझकर तिरस्कारपूर्वक जनसाधारण त्याग देते हैं, वह अवधूत कहा जाता है। बहुतेरे बालक उनके पीछे-पीछे दौड़ रहे थे और भलीभाँति देखनेसे भी इस बातका पता नहीं चलता था कि उनका कौन-सा वर्ण और कौन-सा आश्रम है ॥ २५ ॥ उनकी सोलह वर्षकी अवस्था थी। उनके पैर, हाथ, घुटने, भुजदण्ड, जंघा, कपोल आदि सभी सुन्दर थे। सुन्दर और बड़ी-बड़ी आँखें थीं। ऊँची नासिका थी। सुन्दर मुखपर सुन्दर भौंहें थीं। शंखके समान मनोहर उनका गला था ॥ २६ ॥ उनकी दोनों जत्रुयें ( हँसलियें ) छिपी हुई थीं। चौड़ी और ऊँची छाती थी। घुमावदार नाभि थी। पेटियें पड़ा हुआ सुन्दर उदर था। वे कोई वस्त्र नहीं पहने थे। सिरके खुले हुए केश मुँहपर छितराये हुए थे। लम्बी-लम्बी भुजायें थीं ॥ २७ ॥ उनके शरीरकी कान्ति यद्यपि श्याम वर्णकी थी, फिर भी अपने अवयवोंकी शोभा और मधुर मुसकानसे सबको और विशेष करके स्त्रियोंको बहुत सुन्दर लग रहे थे। उन गूढ़ तेजस्वी मुनिको देखते ही उनकी महिमाको जाननेवाले महर्षि तुरन्त अपने-अपने आसनसे उठ खड़े हुए ॥ २८ ॥ उस विष्णुभक्त राजा परीक्षितने ज्यों ही उनको देखा, त्यों ही मस्तक झुका मानस पूजन करके अपनेको ही उनके अर्पण कर दिया। अब उनके पीछे-पीछे दौड़नेवाले स्त्री-बच्चे तथा अज्ञ प्राणी लौट गये और शुकमुनि भलीभाँति पूजित होकर एक ऊँचे आसनपर जा बैठे ॥ २९ ॥ शुकमुनि जब देवर्षि, ब्रह्मर्षि और राजर्षिसमुदायके बीचमें बैठे तो ऐसे मालूम पड़ने लगे मानो मंगल-शुक्र

प्रशान्तमासीनमकुण्ठमेधसं मुनिं नृपो भागवतोऽभ्युपेत्य ।
प्रणम्य मूर्ध्नावहितः कृताञ्जलिर्नत्वा गिरा सूनृतयान्वपृच्छत् ॥३१॥

परीक्षिदुवाच

अहो अद्य वयं ब्रह्मन् सत्सेव्याः क्षत्रबन्धवः । कृपयातिथिरूपेण भवद्भिस्तीर्थकाः कृताः ॥३२॥
येषां संस्मरणात्पुंसां सद्यः शुद्ध्यन्ति वै गृहाः । किं पुनर्दर्शनस्पर्शपादशौचासनादिभिः ॥३३॥
सान्निध्यात्ते महायोगिन् पातकानि महान्त्यपि । सद्यो नश्यन्ति वै पुंसां विष्णोरिव सुरेतराः ३४॥
अपि मे भगवान् प्रीतः कृष्णः पाण्डुसुतप्रियः । पैतृष्वस्रेयप्रीत्यर्थं तद्गोत्रस्यात्तबान्धवः ॥३५॥
अन्यथा तेऽव्यक्तगतेर्दर्शनं नः कथं नृणाम् । नितरां म्रियमाणानां संसिद्धस्य वनीयसः ॥३६॥
अतः पृच्छामि संसिद्धिं योगिनां परमं गुरुम् । पुरुषस्येह यत्कार्यं म्रियमाणस्य सर्वथा ॥३७॥
यच्छ्रोतव्यमथो जाप्यं यत्कर्तव्यं नृभिः प्रभो । स्मर्तव्यं भजनीयं वा ब्रूहि यद्वा विपर्ययम् ॥३८॥
नूनं भगवतो ब्रह्मन् गृहेषु गृहमेधिनाम् । न लक्ष्यते ह्यवस्थानमपि गोदोहनं क्वचित् ॥३९॥

सूत उवाच

एवमाभाषितः पृष्टः स राज्ञा श्लक्ष्णया गिरा । प्रत्यभाषत धर्मज्ञो भगवान् बादरायणिः ॥४०॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां प्रथमस्कन्धे शुकागमने एकोनविंशोऽध्यायः ॥१९॥

हरिः ॐ तत्सत्

---

आदि ग्रहोंके बीचमें चन्द्रमा विराजमान हों ॥ ३० ॥ जब शुकमुनि अच्छी तरह बैठ गये, तब भगवद्भक्त राजा परीक्षितने फिर एक बार उन्हें मस्तक नवाकर प्रणाम किया और हाथ जोड़कर बड़ी कोमलताके साथ कहा—॥ ३१ ॥ हे विप्र ! आपने अतिथिरूपसे पधारकर जो कृपा की है, इससे हम अधम क्षत्रिय भी अपनेको धन्य समझते हैं ॥ ३२ ॥ जिनका केवल स्मरण कर लेनेसे लोगोंके घर पवित्र हो जाते हैं, वे महात्मा यदि स्वयं पधारकर दर्शन, चरणस्पर्श, पादप्रक्षालन और आसन प्रदान करनेका अवसर दे दें, तब फिर क्या कहना है ॥ ३३ ॥ हे महायोगिन् ! आपके पास पहुँच जानेसे बड़े-बड़े पातक तत्काल नष्ट हो जाते हैं। जैसे विष्णुके समक्ष दैत्यगण पहुँचते ही लुप्त हो जाया करते हैं ॥ ३४ ॥ पाण्डवोंके प्रिय श्रीकृष्णचन्द्र आज उन्हीं पाण्डवोंके वंशज इस परीक्षितपर प्रसन्न हो गये हैं ॥ ३५ ॥ यदि वे न प्रसन्न हुए होते तो स्वयं पूर्णकाम होकर याचकोंकी अभिलाषा पूर्ण करनेवाले आप जैसे अव्यक्तगतिवाले पुरुषका दर्शन हम जैसे मरनेके लिए तैयार व्यक्तिको कैसे हो सकता ? ॥ ३६ ॥ अतएव योगियोंके परमगुरु आपसे मैं यह पूछना चाहता हूँ कि मरनेके लिए उद्यत मनुष्यका क्या कर्तव्य है ? ॥३७॥ उसे जो सुनना, जपना, कोई कार्य करना, किसीका स्मरण या भजन करना आदि कर्तव्य हो और जो करना उचित हो, वह आप हमको बताइए ॥ ३८ ॥ आपका दर्शन फिर मिलना दुर्लभ है । क्योंकि आप गृहस्थोंके घर गौ दुहनेके समय भर भी नहीं ठहरते ॥ ३९ ॥ सूतजी कहते हैं—इस प्रकार बड़ी कोमल वाणी द्वारा पूछनेपर धर्मज्ञ श्रीशुकमुनि राजा परीक्षितसे कहने लगे ॥४०॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे प्रथमस्कन्धे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी'भाषाटीकायां शुकागमनं नाम एकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥

॥ समाप्तोऽयं प्रथमस्कन्धः ॥

---

ॐ श्रीपरमात्मने नमः

# श्रीमद्भागवतं महापुराणम्

## 'सामयिकी' भाषाटीकासहितम्

## द्वितीयस्कन्धः

### प्रथमोऽध्यायः

श्रीशुक उवाच

वरीयानेष ते प्रश्नः कृतो लोकहितो नृप । आत्मवित्सम्मतः पुंसां श्रोतव्यादिषु यः परः ॥१॥
श्रोतव्यादीनि राजेन्द्र नृणां सन्ति सहस्रशः । अपश्यतामात्मतत्त्वं गृहेषु गृहमेधिनाम् ॥२॥
निद्रया ह्रियते नक्तं व्यवायेन च वा वयः । दिवा चार्थेहया राजन् कुटुम्बभरणेन वा ॥३॥
देहापत्यकलत्रादिष्वात्मसैन्येष्वसत्स्वपि । तेषां प्रमत्तो निधनं पश्यन्नपि न पश्यति ॥४॥
तस्माद्भारत सर्वात्मा भगवान् हरिरीश्वरः । श्रोतव्यः कीर्तितव्यश्च स्मर्तव्यश्चेच्छताभयम् ॥५॥
एतावान् सांख्ययोगाभ्यां स्वधर्मपरिनिष्ठया । जन्मलाभः परः पुंसामन्ते नारायणस्मृतिः ॥६॥
प्रायेण मुनयो राजन्निवृत्ता विधिषेधतः । नैर्गुण्यस्था रमन्ते स्म गुणानुकथने हरेः ॥७॥
इदं भागवतं नाम पुराणं ब्रह्मसम्मितम् । अधीतवान्द्वापरादौ पितुर्द्वैपायनादहम् ॥८॥
परिनिष्ठितोऽपि नैर्गुण्य उत्तमश्लोकलीलया । गृहीतचेता राजर्षे आख्यानं यदधीतवान् ॥९॥

---

ॐ नमः श्रीमते नारायणाय । (भगवानकी ध्यानविधि और नारायणका विराट् स्वरूप)
श्रीशुकमुनि महाराज परीक्षितसे बोले—हे राजन् ! तुम्हारा प्रश्न बड़ा ही उत्तम है । इससे संसारके प्राणियोंका परम कल्याण होगा । बड़े-बड़े तत्त्वज्ञानी लोग भी ऐसे ही शंका-समाधानको उत्तम समझते हैं ॥ १ ॥ हे राजेन्द्र ! वैसे तो लोगोंको बहुतेरी बातें सुनने और कहनेको रहती हैं, लेकिन जो गृहस्थ आत्मतत्त्वको नहीं जान सकते, उनका जीवन व्यर्थ ही बीत जाता है ॥ २ ॥ वे रातको सोकर या मैथुन करके गुजार देते और दिन धन जुटाने या अपने बाल-बच्चोंके भरण-पोषणमें गँवा डालते हैं ॥ ३ ॥ अपने शरीर, अपने बेटे और अपनी स्त्री, इन आत्मीयोंकी सेनाको मरते देखकर भी वे उन्हींमें लौलीन रहते हैं—वे सब कुछ देखकर भी नहीं देखते ( अर्थात् उनका नाश देख उससे लाभ उठाकर अपना जीवन सफल करनेका कोई उपाय नहीं सोचते ) ॥ ४ ॥ इसलिए हे भारत ! जो लोग अभय होनेकी इच्छा रखते हों, उन्हें चाहिए कि वे सबकी आत्मामें विराजमान रहनेवाले भगवानका गुण सुनें, उनके पुनीत चरित्रोंका गान करें और उन्हींका ध्यान धरें ॥ ५ ॥ सांख्य तथा योग, इन दोनों शास्त्रोंने यही निर्णय किया है कि मनुष्यजन्मकी सफलता इसीमें है कि वह श्रद्धापूर्वक अपने धर्मका पालन करे, जिससे अन्तसमयमें नारायणका स्मरण हो सके ॥ ६ ॥ बहुतसे ब्रह्मनिष्ठ मुनि भी विधि और निषेधके पचड़ेसे अलग होकर भगवानका गुण गानेमें ही आनन्द पाते हैं ॥ ७ ॥ यह भागवतनामक पुराण वेदप्रतिपादित है । द्वापर युगके लगते ही मैंने इसे अपने पिता श्रीव्यासदेवसे पढ़ा था ॥ ८ ॥ यद्यपि पहले निर्गुण ब्रह्मकी ओर ही मेरा झुकाव था, किन्तु उत्तम गुणपूर्ण भगवान कृष्णचन्द्रकी लीलायें सुनकर बरबस मेरा मन इधर खिंच आया । मैंने श्रीपिताजीके मुखसे जो आख्यान सुना था ॥ ९ ॥ उसे आज मैं आपको सुनाऊँगा । क्योंकि आप बड़े पुरुषार्थी हैं ।

तदहं तेऽभिधास्यामि महापौरुषिको भवान् । यस्य श्रद्दधतामाशु स्यान्मुकुन्दे मतिः सती ॥१०॥
एतन्निर्विद्यमानानामिच्छतामकुतोभयम् । योगिनां नृप निर्णीतं हरेर्नामानुकीर्तनम् ॥११॥
किं प्रमत्तस्य बहुभिः परोक्षैर्हायनैरिह । वरं मुहूर्तं विदितं घटेत श्रेयसे यतः ॥१२॥
खट्वाङ्गो नाम राजर्षिर्ज्ञात्वेयत्तामिहायुषः । मुहूर्तात्सर्वमुत्सृज्य गतवानभयं हरिम् ॥१३॥
तवाप्येतर्हि कौरव्य सप्ताहं जीवितावधिः । उपकल्पय तत्सर्वं तावद्यत्साम्परायिकम् ॥१४॥
अन्तकाले तु पुरुष आगते गतसाध्वसः । छिन्द्यादसङ्गशस्त्रेण स्पृहां देहेऽनु ये च तम् ॥१५॥
गृहात्प्रव्रजितो धीरः पुण्यतीर्थजलाप्लुतः । शुचौ विविक्त आसीनो विधिवत्कल्पितासने ॥१६॥
अभ्यसेन्मनसा शुद्धं त्रिवृद्ब्रह्माक्षरं परम् । मनो यच्छेज्जितश्वासो ब्रह्मबीजमविस्मरन् ॥१७॥
नियच्छेद्विषयेभ्योऽक्षान्मनसा बुद्धिसारथिः । मनः कर्मभिराक्षिप्तं शुभार्थे धारयेद्धिया ॥१८॥
तत्रैकावयवं ध्यायेदव्युच्छिन्नेन चेतसा । मनो निर्विषयं युक्त्वा ततः किञ्चन न स्मरेत् ।
पदं तत्परमं विष्णोर्मनो यत्र प्रसीदति ॥१९॥

---

उस आख्यानपर श्रद्धा रखकर जो लोग ध्यानके साथ उसे सुनते हैं तो उनके हृदयमें भगवानकी ओर ले जानेवाली सद्बुद्धि उत्पन्न हो जाती है ॥ १० ॥ जो संसारके दुःखोंसे दुःखी हों और सब तरहसे निर्भय हो जानेकी इच्छा रखते हों, उनके लिए यह उत्तम मार्ग है । हे राजन् ! विरक्त, मुमुक्षु और ज्ञानीजनोंको भगवानके नामका कीर्तन करना ही परम कल्याणदायक बताया गया है ॥ ११ ॥ 'मेरी तो बहुत थोड़ी-सी आयु शेष रह गयी है' यह सोचकर आप हताश न हों । क्योंकि प्रमादी पुरुषकी आयुके अगणित वर्ष व्यर्थ बीत जाते हैं। जो प्राणी पश्चात्तापपूर्वक यह सोचकर कि 'मेरी आयु व्यर्थ बीत रही है'—क्षणभर भी आत्मकल्याणका कोई उपाय करता है तो उसका जीवन सफल हो जाता है ॥ १२ ॥ पूर्व समयमें एक खट्वांग राजा हो गये हैं। उनकी सारी आयु बीत गयी थी। केवल एक मुहूर्त बाकी रह गया था। सो उतने ही समयमें वे सब कुछ त्यागकर भगवानके समीप पहुँच गये थे। ( कथान्तर ) राजा खट्वांग बड़े प्रतापी राजा थे। सब तरफ उनकी धाक जमी हुई थी। यहाँ तक कि देवता लोग भी उनका सम्मान करते और कभी-कभी उनसे सहायता लिया करते थे। एक बार देवताओं और दैत्योंमें गहरी लड़ाई छिड़ गयी तो महाराज खट्वांगने ही जाकर उन दुष्टोंका सामना किया और अन्तमें उन्हें पराजित करके देवताओंको विजय दिलायी। इससे देवताओंने प्रसन्न होकर राजासे कहा—'इस विजयके उपलक्ष्यमें आप हमसे कोई वर माँगिए।' इसपर राजा बोले—'पहले आप हमको यह बताइए कि अब मेरी आयु कितनी बाकी है ?' देवताओंने सहमते हुए कहा—'आयु तो आपकी अब केवल दो घड़ी शेष है।' यह सुनकर राजा खट्वांग विमानपर चढ़कर तुरन्त अपने राजमें आये और सारा राज-पाट दान देकर अपने आपको उन्होंने भगवानके चरणोंमें अर्पित कर दिया और मुक्त हो गये ॥ १३ ॥ हे राजन् ! आपके जीवनके तो अभी पूरे सात दिन बाकी हैं। इसलिए अबसे आप अपने निस्तारका उपाय करिए ॥ १४ ॥ प्रत्येक समझदार पुरुषका यह कर्तव्य है कि जब अन्तकाल आ उपस्थित हो, तब वह निर्भय होकर त्यागरूपी शस्त्रसे स्त्री-पुत्र-धन आदिकी सभी अभिलाषाओंका बन्धन काट फेंके ॥ १५ ॥ और घरसे बाहर निकलकर किसी पुनीत तीर्थमें स्नानकर जहाँ भीड़-भाड़ न हो, ऐसे किसी एकान्त और पवित्र स्थानमें विधिवत् आसन लगाकर बैठे ॥ १६ ॥ वहाँ वह शुद्ध मनसे परब्रह्म प्रणव ( ॐकारका ) ध्यान करे और प्राणायामसे मनको वशमें लावे ॥ १७ ॥ वह बुद्धिको सारथी बनाकर मनके द्वारा अपनी इन्द्रियोंको विषयोंकी ओरसे मोड़े और अन्तमें मनको बुद्धि ही के द्वारा काबूमें करके भगवानमें लगावे ॥ १८ ॥ इसके बाद मनको शान्त करके नारायणके एक-एक अंगोंका ध्यान करे। इस प्रकार सब विषयोंसे पराङ्मुख मनको भगवानमें लगाकर फिर और कुछ न सोचे। जहाँपर पहुँचकर मनको परम आनन्दकी प्राप्ति हो, उसे ही नारायणका परमधाम समझे ॥ १९ ॥

रजस्तमोभ्यामाक्षिप्तं विमूढं मन आत्मनः । यच्छेद्धारणया धीरो हन्ति या तत्कृतं मलम् ॥२०॥
यस्यां सन्धार्यमाणायां योगिनो भक्तिलक्षणः । आशु सम्पद्यते योग आश्रयं भद्रमीक्षतः ॥२१॥

राजोवाच

यथा सन्धार्यते ब्रह्मन्धारणा यत्र सम्मता । यादृशी वा हरेदाशु पुरुषस्य मनोमलम् ॥२२॥

श्रीशुक उवाच

जितासनो जितश्वासो जितसङ्गो जितेन्द्रियः । स्थूले भगवतो रूपे मनः सन्धारयेद्धिया ॥२३॥
विशेषस्तस्य देहोऽयं स्थविष्ठश्च स्थवीयसाम् । यत्रेदं दृश्यते विश्वं भूतं भव्यं भवच्च सत् ॥२४॥
आण्डकोशे शरीरेऽस्मिन् सप्तावरणसंयुते । वैराजः पुरुषो योऽसौ भगवान् धारणाश्रयः ॥२५॥

पातालमेतस्य हि पादमूलं पठन्ति पार्ष्णिप्रपदे रसातलम् ।
महातलं विश्वसृजोऽथ गुल्फौ तलातलं वै पुरुषस्य जङ्घे ॥२६॥
द्वे जानुनी सुतलं विश्वमूर्तेरूरुद्वयं वितलं चातलं च ।
महीतलं तज्जघनं महीपते नभस्तलं नाभिसरो गृणन्ति ॥२७॥
उरःस्थलं ज्योतिरनीकमस्य ग्रीवा महर्वदनं वै जनोऽस्य ।
तपो रराटीं विदुरादिपुंसः सत्यं तु शीर्षाणि सहस्रशीर्ष्णः ॥२८॥
इन्द्रादयो बाहव आहुरुस्राः कर्णौ दिशः श्रोत्रममुष्य शब्दः ।
नासत्यदस्रौ परमस्य नासे घ्राणोऽस्य गन्धो मुखमग्निरिद्धः ॥२९॥
द्यौरक्षिणी चक्षुरभूत्पतङ्गः पक्ष्माणि विष्णोरहनी उभे च ।
तद्भ्रूविजृम्भः परमेष्ठिधिष्ण्यमापोऽस्य तालू रस एव जिह्वा ॥३०॥

---

मनुष्यको चाहिए कि धैर्य धारण करके रजोगुण और तमोगुणके चक्करमें पड़े हुए मनको ऐसी पुनीत धारणाके द्वारा अपने वशमें लावे कि जो उसके विकारोंको नष्ट कर सके ॥ २० ॥ क्योंकि ऐसी धारणा करते-करते आत्मकल्याण चाहनेवाले प्राणीको भगवानका भक्तिरूपी योग प्राप्त हो जाता है ॥ २१ ॥ राजाने कहा—'हे ब्रह्मन् ! अब आप हमको यह बताइए कि भगवानकी वह धारणा किस प्रकार की जाती है और किस तरह वह मनका मल हरती है ॥ २२ ॥ श्रीशुकदेवजी कहने लगे कि प्राणी पहले आसन जीते ( अर्थात् एक स्थानपर देरतक बैठनेका अभ्यास करके ऐसा बन जाय कि चाहे कितनी ही देर बैठना पड़े, जी नहीं ऊबे ) तब श्वास जीते, फिर संग (स्त्री-पुत्र आदिकी आसक्ति) को जीते। इसके बाद इन्द्रियोंको वशमें करे। तदनन्तर अपनी बुद्धिद्वारा मनको विराट् रूप नारायणमें लगावे ॥ २३ ॥ उन भगवानका विराट्स्वरूप स्थूल शरीर है। जिसमें भूत, भविष्य और वर्तमान समस्त विश्व दिखायी देता है ॥ १४ ॥ नारायणके इस पृथिवी, जल, तेज आदि सात आवरणोंवाले शरीरके भीतर जो विराट् भगवान् विराजते हैं, वे ही धारणाके विषय हैं ॥ २५ ॥ पाताल-लोक उनके पाँवकी पौली है, पाँवका अगला और पिछला भाग रसातल लोक है। दोनों गुल्फभाग महातल लोक और उन नारायणकी दोनों जाँघें तलातल लोक हैं ॥ २६॥ उनके दोनों घुटने सुतल लोक हैं। उनके घुटनोंके नीचेका हिस्सा वितललोक, उसका ऊपरी भाग अतललोक, जघनभाग महातल और उनकी नाभि नभस्तल लोक है ॥ २७ ॥ उनका उरःस्थल स्वर्ग, ग्रीवा महर्लोक, मुख जनलोक, ललाट तपोलोक और सिर सत्यलोक है ॥ २८ ॥ इन्द्र आदि देवता उनकी भुजा, दिशायें कान, शब्द श्रोत्र, दोनों अश्विनीकुमार नासिका, गंध नाक और अग्नि मुख है ॥ २९॥ आकाश उनके नेत्रोंकी पुतलियाँ, सूर्य नेत्र, रात-दिन पलकें, ब्रह्मपद भौंहें, कटाक्ष जल एवं तालु तथा रस उनकी जीभ है

छन्दांस्यनन्तस्य शिरो गृणन्ति दंष्ट्रा यमः स्नेहकला द्विजानि ।
हासो जनोन्मादकरी च माया दुरन्तसर्गो यदपाङ्गमोक्षः ॥३१॥
व्रीडोत्तरोष्ठोऽधर एव लोभो धर्मः स्तनोऽधर्मपथोऽस्य पृष्ठः ।
कस्तस्य मेढ्रं वृषणौ च मित्रौ कुक्षिः समुद्रा गिरयोऽस्थिसङ्घाः ॥३२॥
नद्योऽस्य नाड्योऽथ तनूरुहाणि महीरुहा विश्वतनोर्नृपेन्द्र ।
अनन्तवीर्यः श्वसितं मातरिश्वा गतिर्वयः कर्म गुणप्रवाहः ॥३३॥
ईशस्य केशान् विदुरम्बुवाहान् वासस्तु सन्ध्यां कुरुवर्य भूम्नः ।
अव्यक्तमाहुर्हृदयं मनश्च स चन्द्रमाः सर्वविकारकोशः ॥३४॥
विज्ञानशक्तिं महिमामनन्ति सर्वात्मनोऽन्तःकरणं गिरित्रम् ।
अश्वाश्वतर्युष्ट्रगजा नखानि सर्वे मृगाः पशवः श्रोणिदेशाः ॥३५॥
वयांसि तद्व्याकरणं विचित्रं मनुर्मनीषा मनुजो निवासः ।
गन्धर्वविद्याधरचारणाप्सरःस्वरस्मृतीरसुरानीकवीर्यः ॥३६॥
ब्रह्माननं क्षत्रभुजो महात्मा विड्रुरङ्घ्रिश्रितकृष्णवर्णः ।
नानाभिधाभीज्यगणोपपन्नो द्रव्यात्मकः कर्म वितानयोगः ॥३७॥
इयानसावीश्वरविग्रहस्य यः सन्निवेशः कथितो मया ते ।
सन्धार्यतेऽस्मिन् वपुषि स्थविष्ठे मनः स्वबुद्ध्या न यतोऽस्ति किञ्चित् ॥३८॥
स सर्वधीवृत्त्यनुभूतसर्व आत्मा यथा स्वप्नजनेक्षितैकः ।
तं सत्यमानन्दनिधिं भजेत नान्यत्र सज्जेद्यत आत्मपातः ॥३९॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां द्वितीयस्कन्धे महापुरुषसंस्थानुवर्णने प्रथमोऽध्यायः ॥१॥

---

॥ ३० ॥ वेद उनका सिर, यम दाढ़, स्त्री-पुत्र आदिकी ममता दाँत, हास्य माया और सृष्टि ही उनकी पलकोंका गिरना है ॥ ३१ ॥ ऊपरका होंठ उनकी लज्जा, नीचेका होंठ लोभ, धर्म स्तन, अधर्म पीठ, शिश्न ( गुप्त इन्द्रिय ) प्रजापति, मित्रावरुण वृषण, समुद्र पेट और पर्वत उनकी हड्डियें है ॥ ३२ ॥ नदियाँ उन विराट् भगवानकी नाड़ी हैं । वृक्षसमूह उनके रोयें, वायु श्वास, समय गति और संसार ही उनका कर्म है ॥ ३३ ॥ हे कुरुवर्य ! उन विराट् नारायणके केश मेघोंके समूह, दोनों संध्यायें वस्त्र, अव्यक्त ब्रह्म उनका हृदय और चन्द्रमा मन है ॥ ३४ ॥ महत्तत्त्व उनका चित्त, रुद्र अहंकार, हाथी, घोड़े, ऊँट, नख और सभी वनजन्तु उनके श्रोणिदेश हैं ॥ ३५ ॥ सभी उनकी कारीगरीके नमूने हैं । स्वयंभू मनु उनकी बुद्धि, मनुष्य निवासभूमि, गंधर्व उनके छहों स्वर और स्मृतियाँ तथा दैत्योंकी सेना ही उनका बल है ॥ ३६ ॥ ब्राह्मण मुख, क्षत्रिय भुजा, वैश्य जाँघें, शूद्र उनके दोनों पैर और नाना प्रकारके द्रव्यात्मक यज्ञ ही उनके कर्म हैं ॥ ३७ ॥ इस तरह मैंने तुम्हें उस दिव्य बिराट् पुरुषके शरीर और उसके अवयवोंका भेद कह सुनाया । नित्य जो प्राणी अपनी बुद्धिके बलसे मनको इन नित्य नारायणमें लगाये रहता है तो फिर उसे कुछ करना शेष नहीं रह जाता ॥ ३८ ॥ मनुष्यको चाहिए कि वह उन सत्य और आनन्दके निधानका ही भजन करे और किसीमें न फँसे । क्योंकि उनके अतिरिक्त किसी और वस्तु या अन्य देवतामें मन लगानेसे उलझनें बढ़ती ही जायँगी और अन्तमें आत्माका पतन भी हो सकता है ॥ ३९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे पं० रामतेजपाण्डेयकृत-'सामयिकी'भाषाटीकायां महापुरुषसंस्थानुवर्णने प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

# द्वितीयोऽध्यायः

श्रीशुक उवाच

एवं पुरा धारणयाऽऽत्मयोनिर्नष्टां स्मृतिं प्रत्यवरुध्य तुष्टात् ।
तथा ससर्जेदममोघदृष्टिर्यथाप्ययात्प्राग्व्यवसायबुद्धिः ॥१॥
शाब्दस्य हि ब्रह्मण एष पन्था यन्नामभिर्ध्यायति धीरपार्थैः ।
परिभ्रमंस्तत्र न विन्दतेऽर्थान्मायामये वासनया शयानः ॥२॥
अतः कविर्नामसु यावदर्थः स्यादप्रमत्तो व्यवसायबुद्धिः ।
सिद्धेऽन्यथार्थे न यतेत तत्र परिश्रमं तत्र समीक्षमाणः ॥३॥
सत्यां क्षितौ किं कशिपोः प्रयासैर्बाहौ स्वसिद्धे ह्युपबर्हणैः किम् ।
सत्यञ्जलौ किं पुरुधान्नपात्र्या दिग्वल्कलादौ सति किं दुकूलैः ॥४॥
चीराणि किं पथि न सन्ति दिशन्ति भिक्षां नैवाङ्घ्रिपाः परभृतः सरितोऽप्यशुष्यन् ।
रुद्धा गुहाः किमजितोऽवति नोपसन्नान् कस्माद्भजन्ति कवयो धनदुर्मदान्धान् ॥५॥
एवं स्वचित्ते स्वत एव सिद्ध आत्मा प्रियोऽर्थो भगवाननन्तः ।
तं निर्वृतो नियतार्थो भजेत संसारहेतूपरमश्च यत्र ॥६॥
कस्तां त्वनादृत्य परानुचिन्तामृते पशूनसतीं नाम युञ्ज्यात् ।
पश्यञ्जनं पतितं वैतरण्यां स्वकर्मजान् परितापाञ्जुषाणम् ॥७॥

---

( सद्योमुक्ति तथा क्रममुक्ति ) श्रीशुकदेवजी राजा परीक्षितसे कहने लगे—हे राजन्! जो धारणा मैंने आपको बतायी है, उसीके अनुसार ब्रह्माजीने प्रलयकालमें अपनी नष्ट स्मरणशक्तिको फिरसे प्राप्त करके पहले ही के समान इस संसारकी सृष्टि की थी ॥ १ ॥ हे राजन्! संसारके साधकगण अपनी बुद्धिको उस परब्रह्ममें न लगाकर नाममात्रके लिए धारणा करते हैं और वेदमार्गप्रतिपादित यज्ञ-यागादिमें फँसकर स्वर्ग आदि लोकोंकी अभिलाषा करने लग जाते हैं। यद्यपि वे उससे स्वर्ग आदि लोकोंको प्राप्त कर लेते हैं, लेकिन उन्हें अखण्ड मोक्षसुख नहीं प्राप्त होता ॥ २ ॥ अतएव समझदार मनुष्यको चाहिए कि वह नामरूपात्मक पदार्थोंमें उतना ही लोभ रखे, जितनेसे उसका ( शारीरिक ) कार्य चल जाय, विशेष आसक्ति न रखे। यही व्यवसायात्मिका बुद्धि कहलाती है। यदि योंही किसी तरह काम चल सके तो संसारकी मायामें परिश्रम करता हुआ व्यर्थ प्रयत्न न करे ॥ ३ ॥ पृथ्वी जैसी शय्याके रहते और शय्याका प्रपंच क्यों किया जाय ? जब भुजाओंसे तकियेका काम लिया जा सकता है, तब दूसरी तकियाकी क्या आवश्यकता ? जब कि अंजली विद्यमान है, तब और किसी पात्रका क्या प्रयोजन ? जब कि दसों दिशायें वस्त्रका काम दे सकती हैं, तब कपड़ोंका प्रबन्ध काहेके लिए किया जाय ॥ ४ ॥ रास्तोंमें क्या फटे-पुराने चीथड़े नहीं पड़े रहते ? क्या माँगनेपर वृक्ष भिक्षा नहीं दे सकते ? क्या जलकी नदियें सूख गयी हैं ? क्या संसारकी सभी गुफायें छिंक गयी हैं ? क्या भगवान अपने शरणागत लोगोंकी रक्षा नहीं करते ? उत्तर मिलेगा कि यह सब होता है। यदि यह सब होता है तो फिर बड़े बड़े विद्वान् लोग भी धनके मदसे मतवाले मूर्खोंकी सेवकाई क्यों करते हैं ॥ ५ ॥ इस प्रकार अपने मनको समझाकर उसे बता दे कि वह सबसे प्रिय वस्तु नारायणको समझे और सब लालसाओंका दमन करके एकमात्र उन्हींका भजन करे। क्योंकि इस संसारके मायाजालका अन्त वहीं होता है ॥ ६ ॥ पशुओंको छोड़कर मनुष्य भला ऐसा कौन होगा, जो इतनी सुन्दर और इतनी पुनीत धारणाको त्यागकर तुच्छ और कमीनी विषयवासनामें मन लगावेगा ? और जब कि वह देख रहा है कि विषयके भक्त वैतरणी नदीमें

केचित्स्वदेहान्तर्हृदयावकाशे प्रादेशमात्रं पुरुषं वसन्तम् ।
चतुर्भुजं कञ्जरथाङ्गशङ्खगदाधरं धारणया स्मरन्ति ॥८॥
प्रसन्नवक्त्रं नलिनायतेक्षणं कदम्बकिञ्जल्कपिशङ्गवाससम् ।
लसन्महारत्नहिरण्मयाङ्गदं स्फुरन्महारत्नकिरीटकुण्डलम् ॥९॥
उन्निद्रहृत्पङ्कजकर्णिकालये योगेश्वरास्थापितपादपल्लवम् ।
श्रीलक्ष्मणं कौस्तुभरत्नकन्धरमम्लानलक्ष्म्या वनमालयाऽऽचितम् ॥१०॥
विभूषितं मेखलयाङ्गुलीयकैर्महाधनैर्नूपुरकङ्कणादिभिः ।
स्निग्धामलाकुञ्चितनीलकुन्तलैर्विरोचमानाननहासपेशलम् ॥११॥
अदीनलीलाहसितेक्षणोल्लसद्भ्रूभङ्गसंसूचितभूर्यनुग्रहम् ।
ईक्षेत चिन्तामयमेनमीश्वरं यावन्मनो धारणयाऽवतिष्ठते ॥१२॥
एकैकशोऽङ्गानि धियानुभावयेत् पादादि यावद्धसितं गदाभृतः ।
जितं जितं स्थानमपोह्य धारयेत् परं परं शुद्ध्यति धीर्यथा यथा ॥१३॥
यावन्न जायेत परावरेऽस्मिन् विश्वेश्वरे द्रष्टरि भक्तियोगः ।
तावत्स्थवीयः पुरुषस्य रूपं क्रियावसाने प्रयतः स्मरेत ॥१४॥
स्थिरं सुखं चासनमाश्रितो यतिर्यदा जिहासुरिममङ्ग लोकम् ।
काले च देशे च मनो न सज्जयेत् प्राणान् नियच्छेन्मनसा जितासुः ॥१५॥
मनः स्वबुद्ध्यामलया नियम्य क्षेत्रज्ञ एतां निनयेत्तमात्मनि ।
आत्मानमात्मन्यवरुध्य धीरो लब्धोपशान्तिर्विरमेत कृत्यात् ॥१६॥

---

पड़े अपने कर्मोंका फल भोग रहे हैं, तब क्यों विषयका सेवन करेगा ? ॥७॥ कुछ लोग अपनी धारणाके अनुसार अपने शरीरके हृदयरूपी आकाशमें शंख, चक्र, गदा और पद्मको धारण किये प्रादेशमात्र ( बालिश्त भर ) के भगवानको देखते हैं। जिनका प्रसन्न मुखमण्डल है, कमलके सदृश सुन्दर और बड़ी-बड़ी आँखें हैं, कदमके फूलकी केसरकी नाईं पीत वस्त्र है, कीमती रत्नोंका जड़ाऊ सुवर्णमय बिजायठ है और उनके माथेपर झलकता हुआ सुन्दर किरीट और कानोंमें कुण्डल है। उसमें भी उत्तम रत्न जड़े हुए हैं ॥ ८ ॥ ९ ॥ विकसित कमलकर्णिकाके ऊपर पैर रखे हुए वे खड़े हैं। उनके गलेमें कौस्तुभ तथा श्रीवत्स एवं रत्नमय हार पड़ा है और ताजे फूलोंकी बनी वनमाला सुशोभित हो रही है ॥ १० ॥ उनकी कमरमें करधनी, उँगलियोंमें अंगूठी, पैरोंमें नूपुर, हाथोंमें कंकण आदि पड़े हैं। चिकने, साफ-सुथरे और भौंरों जैसे काले केश उनके मुखकी शोभाको और भी बढ़ाये दे रहे हैं। इनके अतिरिक्त उनकी मन्द-मन्द मुसकान अलग अपनी निखार दिखा रही है ॥११॥ उनकी भौंहोंके संकेतसे ऐसा मालूम होता है कि वे अपने इस भक्तपर पूर्ण कृपा किये हैं। विविध प्रकारकी महत्त्वपूर्ण तथा लीलायुक्त हँसीसे हँसते हुए रसभरी आँखोंसे निहार रहे हैं। इस प्रकारके परमेश्वरका ध्यान साधक प्राणी तबतक करता रहे, जबतक कि धारणाके द्वारा मन अपने वशमें न हो जाय ॥ १२ ॥ इसके बाद अपनी बुद्धिसे उन नारायणके एक-एक अङ्गका ध्यान करे और जिन-जिन अङ्गोंका ध्यान करके जीतता जाय, उन्हें त्यागकर और-और अवयवोंको ध्यानमें लाता और त्यागता जाय। यह साधना बुद्धिको शुद्ध करनेके लिए है ॥ १३ ॥ इस प्रकार जबतक कि नारायणका भक्तियोग न प्राप्त हो जाय, तबतक सदा अपने नित्यकर्मोंसे निवृत्त होकर नित्य महाप्रभुके इस स्थूल शरीरका ध्यान करता रहे ॥ १४ ॥ वह योगी जब इस शरीर तथा इस संसारको त्यागना चाहे तो आनन्दसे एक आसनपर बैठ जाय और देश-कालमें मन न लगाकर अपने वशमें करे और उस मनके द्वारा प्राणोंको काबूमें लाये ॥ १५ ॥ तदनन्तर मनको अपनी निश्चयात्मिका बुद्धिके

न यत्र कालोऽनिमिषां परः प्रभुः कुतो नु देवा जगतां य ईशिरे ।
न यत्र सत्त्वं न रजस्तमश्च न वै विकारो न महान् प्रधानम् ॥१७॥
परं पदं वैष्णवमामनन्ति तद्यन्नेति नेतीत्यतदुत्सिसृक्षवः ।
विसृज्य दौरात्म्यमनन्यसौहृदा हृदोपगुह्यार्हपदं पदे पदे ॥१८॥
इत्थं मुनिस्तूपरमेद् व्यवस्थितो विज्ञानदृग्वीर्यसुरन्धिताशयः ।
स्वपार्ष्णिनाऽऽपीड्य गुदं ततोऽनिलं स्थानेषु षट्सून्नमयेज्जितक्लमः ॥१९॥
नाभ्यां स्थितं हृद्यधिरोप्य तस्मादुदानगत्योरसि तं नयेन्मुनिः ।
ततोऽनुसन्धाय धिया मनस्वी स्वतालुमूलं शनकैर्नयेत ॥२०॥
तस्माद् भ्रुवोरन्तरमुन्नयेत निरुद्धसप्तायतनोऽनपेक्षः ।
स्थित्वा मुहूर्तार्धमकुण्ठदृष्टिर्निर्भिद्य मूर्धन् विसृजेत्परं गतः ॥२१॥
यदि प्रयास्यन्नृप पारमेष्ठ्यं वैहायसानामुत यद्विहारम् ।
अष्टाधिपत्यं गुणसन्निवाये सहैव गच्छेन्मनसेन्द्रियैश्च ॥२२॥
योगेश्वराणां गतिमाहुरन्तर्बहिस्त्रिलोक्याः पवनान्तरात्मनाम् ।
न कर्मभिस्तां गतिमाप्नुवन्ति विद्यातपोयोगसमाधिभाजाम् ॥२३॥

---

द्वारा वशमें करके उसे क्षेत्रज्ञमें मिला दे। फिर उस क्षेत्रज्ञको शुद्ध ब्रह्ममें मिलाकर 'अहं ब्रह्मास्मि—मैं स्वयं ब्रह्म हूँ।' इस ऐक्यकी स्थितिको प्राप्त करके कर्मोंसे पृथक् हो जाय ॥ १६ ॥ जहाँपर देवताओंका परम प्रभु काल, सत्त्व, रज, तम, ये तीन गुण, अहंकार, महत्तत्त्व और प्रकृति भी कुछ नहीं कर-धर सकती । क्योंकि आत्मासे पृथक् कोई वस्तु नहीं है, यह सोचकर सबको त्यागनेकी इच्छा रखनेवाले लोग देहादिकी ममता त्यागकर सर्वपूज्य एकमात्र विष्णुभगवानके चरणोंको ही क्षण-क्षण अपने हृदयमें बसाते तथा और किसी वस्तुसे स्नेह नहीं करते हुए केवल नारायणके चरणोंको ही सर्वश्रेष्ठ मानते हैं ॥ १७ ॥ १८ ॥ इस तरह ब्राह्मी स्थितिको प्राप्त होकर मुनिको चाहिए कि वह अपने पैरकी एँड़ीसे गुदा ( मूलाधार ) को बन्द करके अपने प्राणवायुको आधार ( चतुर्दल ) से ऊपर ले जाय। फिर क्लेशको जीत करके नाभि-आदि छ स्थानोंमें विभक्त कर—॥ १९ ॥ उस वायुको नाभि ( मणिपूरक नाड़ी ) में रोके। फिर उसे ब्रह्म-नाड़ीके द्वारा हृदय ( अनाहतचक्र ) में ले जाय। वहाँसे उसे कण्ठके नीचे विद्यमान विशुद्धिचक्रमें स्थिर करे। इसके अनन्तर मनको वशमें करके अपनी बुद्धिसे कोई ऐसा उपाय करे कि जिससे वह वायु विशुद्धिचक्रसे कहीं अलग न जा सके। फिर उसे धीरे-धीरे विशुद्धिचक्रके नीचे रहनेवाले अपने तालुप्रदेशमें ले जाय ॥ २० ॥ तालुप्रदेशसे उस वायुको भौंहोंके बीचमें विद्यमान आज्ञाचक्रमें ले जाय। उस समय दोनों कान, दोनों नेत्र, नासिकाके दोनों छिद्रों और मुख, इन सातों मार्गोंको बन्द करके आधे मुहूर्त भर दृष्टिको निश्चल करके ठहरे और उस वायुको ब्रह्मरंध्रमें ले जाकर छोड़े और तब अपने शरीर तथा इंद्रियोंको त्यागे ॥ २१ ॥ यदि साधक ब्रह्मलोक जानेकी इच्छा रखता हो अथवा स्वर्गीय देवताओंके उस लोकको जाना चाहता हो, जो देवताओंका क्रीड़ास्थान है और जहाँ अणिमा-महिमा आदि आठों सिद्धियें सदा विद्यमान रहती हैं और जिस ब्रह्मलोकमें गुणोंका समुदाय विद्यमान रहता है। उसे चाहिए कि वह शरीर त्यागते समय अपने मन और अपनी इन्द्रियोंको न त्यागे, बल्कि शरीर त्यागकर उन लोकोंका सुख भोगनेके लिए इनको अपने साथ ही लेता जाय ॥ २२ ॥ क्योंकि योगियों-की गति तीनों लोकोंमें बाहर-भीतर सर्वत्र है। वे तो महर्लोक आदि तथा ब्रह्माण्डके बाहर भी जा सकते हैं। इसका कारण यह है कि जिन लोगोंकी आत्मा लिंगशरीर होकर वायुमें मिल जाती है और उपासना, तप, अष्टांग योग तथा ज्ञानमें रत रहनेवाले योगियोंको जो गति प्राप्त होती है, वह कर्म-

वैश्वानरं याति विहायसा गतः सुषुम्नया ब्रह्मपथेन शोचिषा ।
विधूतकल्कोऽथ हरेरुदस्तात् प्रयाति चक्रं नृप शैशुमारम् ॥२४॥
तद्विश्वनाभिं त्वतिवर्त्य विष्णोरणीयसा विरजेनात्मनैकः ।
नमस्कृतं ब्रह्मविदामुपैति कल्पायुषो यद्विबुधा रमन्ते ॥२५॥
अथो अनन्तस्य मुखानलेन दन्दह्यमानं स निरीक्ष्य विश्वम् ।
निर्याति सिद्धेश्वरजुष्टधिष्ण्यं यद् द्वैपरार्ध्यं तदु पारमेष्ठ्यम् ॥२६॥
न यत्र शोको न जरा न मृत्युर्नार्तिर्न चोद्वेग ऋते कुतश्चित् ।
यच्चित्ततोदः कृपयानिदंविदां दुरन्तदुःखप्रभवानुदर्शनात् ॥२७॥
ततो विशेषं प्रतिपद्य निर्भयस्तेनात्मनापोऽनलमूर्तिरत्वरन् ।
ज्योतिर्मयो वायुमुपेत्य काले वाय्वात्मना खं बृहदात्मलिङ्गम् ॥२८॥
घ्राणेन गन्धं रसनेन वै रसं रूपं तु दृष्ट्या श्वसनं त्वचैव ।
श्रोत्रेण चोपेत्य नभोगुणत्वं प्राणेन चाकूतिमुपैति योगी ॥२९॥

---

मार्गियों ( यज्ञ आदिमें लगे रहनेवालों ) को नहीं प्राप्त होती ॥ २३ ॥ आकाश तथा ज्योतिर्मय ब्रह्मलोक-के मार्गसे सुषुम्ना नाड़ी द्वारा जानेवाला विशुद्ध प्राणी पहले अग्निदेवताके पास पहुँचता है । उसके बाद और ऊपर विद्यमान भगवानके शिशुमारचक्र ( नाभि ) में पहुँचता है ॥ २४ ॥ हे राजन् ! सूर्य आदि देवताओंका आश्रय और समस्त विश्वके नाभिस्वरूप उस शिशुमारचक्रको ,पार करके वह अपने अकेले लिंगशरीरसे बड़े-बड़े तत्त्वज्ञानियोंके आदरणीय महर्लोकमें जा पहुँचता है, जहाँ कि एक-एक कल्पकी आयु भोगनेवाले दीर्घजीवी भृगु आदि मुनि निवास करते हैं ॥ २५ ॥ प्रलयकालमें जब वह भगवानके मुखकी आगसे यह विश्व जलता देखता है, तब दो परार्ध पर्यन्त स्थिर रहनेवाले और सिद्धोंसे सेवित ब्रह्मलोकको चला जाता है ॥ २६ ॥ उस लोकमें न शोक है, न बुढ़ापा रहती है, न मौत रहती है, न कोई वेदना सताती है और न किसी प्रकारका भय ही वहाँ रहता है । किन्तु वहाँ भी भगवानके ध्यानकी महिमा न जाननेवाले प्राणियोंको मानसिक कष्ट होता ही है । उस ब्रह्मलोक-में पहुँचे हुए लोगोंकी तीन गतियें होती हैं—जो अपने पुण्यबलसे वहाँ पहुँचे रहते हैं, वे कल्पान्तरमें अपने पुण्यबलकी न्यूनाधिकतासे भोगके अधिकारी होते हैं । जो हिरण्यगर्भ आदिकी उपासनाके बलसे वहाँ पहुँचते हैं तो ब्रह्माके साथ-साथ वहाँसे मुक्त हो जाते हैं और जो नारायणके उपासक होते हैं, वे अपनी इच्छासे ब्रह्माण्डका भेदन करके श्रीवैकुण्ठधाममें जा पहुँचते हैं ॥ २७ ॥ अब यह बताते हैं कि वह भगवद्भक्त ब्रह्माण्डका भेदन किस प्रकार करता है—इसके बाद वह अपने लिंगशरीरसे पृथिवी आदिमें मिलकर निर्भय हो पृथ्वीरूपसे जलतत्त्वमें जा मिलता है । फिर धीरे-धीरे वह ज्योतिर्मय हो वायुमें मिलकर समय आनेपर बृहत् आत्मलिंगमें मिल जाता और उसके द्वारा भोग भोगता है । ( टिप्पणी ) परमात्माके आश्रित प्रकृतिके किसी एक अंशसे महत्तत्त्व बनता है । उसके कुछ अंशसे अहंकार, अहंकारके कुछ अंशसे शब्दतन्मात्रा, उसके कुछ अंशसे स्पर्शतन्मात्रा, उसके द्वारा वायु, उसके कुछ अंशसे रूपतन्मात्रा और उससे तेज, तेजके कुछ अंशसे रसतन्मात्रा और उससे जल, उसके कुछ अंशसे गंध और गंधतन्मात्रासे पृथिवीकी रचना होती है । पृथ्वीकी तन्मात्राओंके मेलसे चतुर्दशभुव-नात्मक विराट् पुरुषका शरीर बनता है। वह शरीर पचास करोड़ योजनतक फैला है । उसके अंशको ही पृथ्वी कहते हैं । इसका प्रथम आवरण एक करोड़का है । कुछ लोग इसे भी पचास ही करोड़ योजनका मानते हैं । इसके अनन्तर जल आदिके परिपक्व अंश उसके आवरणको दसगुना बढ़ा देते हैं । इन दस आवरणोंमें आठवाँ प्रकृतिआवरण व्यापक है । इन्हीं आवरणोंके भेदनका प्रकरण बताया गया है ॥ २८ ॥ ऐसी अवस्थामें योगी अपने घ्राणसे गंध, जीभसे रस, आँखसे रूप, त्वचासे पवन,

स भूतसूक्ष्मेन्द्रियसन्निकर्षं मनोमयं देवमयं विकार्यम् ।
संसाद्य गत्या सह तेन याति विज्ञानतत्त्वं गुणसन्निरोधम् ॥३०॥
तेनात्मनाऽऽत्मानमुपैति शान्तमानन्दमानन्दमयोऽवसाने ।
एतां गतिं भागवतीं गतो यः स वै पुनर्नेह विषज्जतेऽङ्ग ॥३१॥
एते सृती ते नृप वेदगीते त्वयाभिपृष्टे ह सनातने च ।
ये वै पुरा ब्रह्मण आह पृष्ट आराधितो भगवान् वासुदेवः ॥३२॥
न ह्यतोऽन्यः शिवः पन्था विशतः संसृताविह । वासुदेवे भगवति भक्तियोगो यतो भवेत् ॥३३॥
भगवान् ब्रह्म कार्त्स्न्येन त्रिरन्वीक्ष्य मनीषया । तदध्यवस्यत्कूटस्थो रतिरात्मन् यतो भवेत् ॥३४॥
भगवान् सर्वभूतेषु लक्षितः स्वात्मना हरिः । दृश्यैर्बुद्ध्यादिभिर्द्रष्टा लक्षणैरनुमापकैः ॥३५॥
तस्मात्सर्वात्मना राजन् हरिः सर्वत्र सर्वदा । श्रोतव्यः कीर्तितव्यश्च स्मर्तव्यो भगवान्नृणाम् ॥३६
पिबन्ति ये भगवत आत्मनः सतां कथामृतं श्रवणपुटेषु सम्भृतम् ।
पुनन्ति ते विषयविदूषिताशयं व्रजन्ति तच्चरणसरोरुहान्तिकम् ॥३७॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां द्वितीयस्कन्धे पुरुषसंस्थावर्णनं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥२॥

---

कानसे शब्द और प्राणसे सभी इन्द्रियोंके कार्योंका उपभोग करता है ॥ २९ ॥ इस तरह स्थूल तथा सूक्ष्म प्राणियोंके अतिक्रमणकी बात बताकर सबके आवरणस्वरूप अहंकारकी प्राप्ति और उसके द्वारा महदादिकी प्राप्तिका मार्ग बताते हुए कहते हैं कि वह अहंकारको त्यागकर तीन प्रकारका माना गया है—तामस, राजस और सात्त्विक । सो तामस अहंकारसे जड़के सूक्ष्माणु उत्पन्न होते हैं, राजस अहंकारसे बाहर मुखवाली दसों इन्द्रियें और सात्त्विक अहंकारसे मन और इन्द्रियके देवता उत्पन्न होते और वे समय पाकर अपने-अपने अहंकारोंमें लीन हो जाते हैं। इनमें प्राणियोंको सूक्ष्म इन्द्रियोंका तामस तथा राजस लयस्थान, जो मनोमय तथा देवमय होता है वह सात्त्विकमें जा मिलता है। इस प्रकारकी गतिसे वह प्राणी अहंकारके साथ-साथ विज्ञानतत्त्व अर्थात् महत्तत्त्वको प्राप्त हो जाता है। इसके बाद अवसर पाकर वह उस स्थानमें पहुँच जाता है, जहाँ कि सब गुणोंका लय होता है ॥ ३० ॥ हे राजन्! ऐसी अवस्थाको प्राप्त होकर प्राणी अपने आपमें ही आनन्द प्राप्त करता और जब सब उपाधियाँ नष्ट हो जाती हैं तो उस परमानन्दस्वरूप परमात्माके पास पहुँच जाता है कि जहाँसे फिर लौटना नहीं पड़ता ॥ ३१ ॥ हे राजन्! तुम्हारे पूछनेपर मैंने तुमको ये सनातन मार्गके दो रास्ते बताये हैं ( एक यह कि जिससे प्राणी ब्रह्मरंध्रसे प्राणका विसर्जन करके मुक्त होता है और दूसरा यह कि मनुष्य जिस किसी लोकको प्राप्त होना चाहे, उसके अनुसार प्रयत्न करे। ) ये दोनों मार्ग वेदके बताये हुए हैं। किसी समय ब्रह्मदेवने भगवान्की आराधना की थी, तब स्वयं भगवानने उन्हें बताया था ॥ ३२ ॥ यद्यपि संसारसे निस्तार पानेके अनेक उपाय मुनियोंने बताये हैं, किन्तु इससे उत्तम मार्ग और कोई नहीं है। क्योंकि इस मार्गपर चलनेसे भगवान्का भक्तियोग प्राप्त हो जाता है। ॥ ३३ ॥ ऐसा मैं इसलिए कहता हूँ कि ब्रह्माजीने एकाग्र चित्तसे तीन बार वेदोंका पर्यालोचन करके इसी मार्गको प्रशस्त पाया था। क्योंकि इससे परमात्मामें श्रद्धा उत्पन्न हो जाया करती है ॥ ३४ ॥ अतएव हे राजन्! प्रत्येक मनुष्यका कर्तव्य है कि वह सब तरहसे, सब स्थानोंपर और सब समय प्राणियोंके हृदयमें विराजनेवाले तथा बुद्धि आदि अनुमापक लक्षणोंयुक्त भगवानका यश सुने, उनके गुण गावे और एकमात्र उन्हींका ध्यान धरे ॥ ३५ ॥ ३६ ॥ सज्जनोंके आत्मास्वरूप नारायणके कथारूपी अमृतको जो लोग अपने श्रवणपुटसे पीते रहते हैं, वे अपने विषयरूपी विषसे दूषित अन्तःकरणको पवित्र करके अपने आपको भी पवित्र कर लेते और अन्तमें भगवानके चरणोंको प्राप्त कर लिया करते हैं ॥ ३७ ॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे पं० रामतेजपांडेयकृत'सामयिकी'भाषाटीकायां पुरुषसंस्थावर्णनं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

# तृतीयोऽध्यायः

## श्रीशुक उवाच

एवमेतन्निगदितं पृष्टवान् यद्भवान्मम । नृणां यन्म्रियमाणानां मनुष्येषु मनीषिणाम् ॥१॥
ब्रह्मवर्चसकामस्तु यजेत ब्रह्मणस्पतिम् । इन्द्रमिन्द्रियकामस्तु प्रजाकामः प्रजापतीन् ॥२॥
देवीं मायां तु श्रीकामस्तेजस्कामो विभावसुम् । वसुकामो वसून् रुद्रान् वीर्यकामोऽथ वीर्यवान् ॥
अन्नाद्यकामस्त्वदितिं स्वर्गकामोऽदितेः सुतान् । विश्वान्देवान् राज्यकामः साध्यान् संसाधको विशाम्
आयुष्कामोऽश्विनौ देवौ पुष्टिकाम इलां यजेत् । प्रतिष्ठाकामः पुरुषो रोदसी लोकमातरौ ॥५॥
रूपाभिकामो गन्धर्वान् स्त्रीकामोऽप्सरउर्वशीम् । आधिपत्यकामः सर्वेषां यजेत परमेष्ठिनम् ॥६॥
यज्ञं यजेद्यशस्कामः कोशकामः प्रचेतसम् । विद्याकामस्तु गिरिशं दाम्पत्यार्थ उमां सतीम् ॥७॥
धर्मार्थ उत्तमश्लोकं तन्तुं तन्वन् पितॄन् यजेत् । रक्षाकामः पुण्यजनानोजस्कामो मरुद्गणान् ॥८॥
राज्यकामो मनून्देवान्निर्ऋतिं त्वभिचरन् यजेत् । कामकामो यजेत्सोममकामः पुरुषं परम् ॥९॥
अकामः सर्वकामो वा मोक्षकाम उदारधीः । तीव्रेण भक्तियोगेन यजेत पुरुषं परम् ॥१०॥
एतावानेव यजतामिह निःश्रेयसोदयः । भगवत्यचलो भावो यद्भागवतसङ्गतः ॥११॥
ज्ञानं यदा प्रतिनिवृत्तगुणोर्मिचक्रमात्मप्रसाद उत यत्र गुणेष्वसङ्गः ।
कैवल्यसम्मतपथस्त्वथ भक्तियोगः को निर्वृतो हरिकथासु रतिं न कुर्यात् ॥१२॥

---

( भिन्न-भिन्न कामनाओंसे भिन्न-भिन्न देवताओंकी उपासना और भगवद्भक्तिकी प्रधानता )
श्रीशुकदेव कहते हैं कि हे राजन् ! आपने हमसे मरणोन्मुख प्राणीका कर्तव्य पूछा था सो मैंने विद्वान् मनुष्योंके मरणसमयका कर्तव्य कह सुनाया ॥१॥ अब सकाम मनुष्योंकी कामनापूर्तिका साधन बताते हैं-जो लोग ब्रह्मवर्चस्वी ( वेदविषयक विद्वान् ) होना चाहते हों, वे ब्रह्माकी पूजा करें । जो अपनी इन्द्रियोंको निपुण बनाना चाहते हों, वे इन्द्रदेवकी पूजा करें और जो लोकसन्तति चाहते हों, वे दक्ष आदि प्रजापतियोंकी आराधना करें ॥ २ ॥ इसी तरह शोभाके इच्छुक दुर्गाकी, तेजकी इच्छावाले सूर्यकी, धन चाहनेवाले अष्टवसुओंकी और बलको चाहनेवाले शंकरकी पूजा करें ॥ ३ ॥ अन्नादिको चाहनेवाले अदितिको, स्वर्गके अभिलाषुक देवताओंकी, राज्यके इच्छुक विश्वेदेवकी और देशकी प्रजाका कल्याण तथा स्वतंत्रता चाहनेवाले साध्योंकी पूजा करें ॥ ४ ॥ लम्बी आयु चाहनेवाले अश्विनीकुमारों की, पुष्टि चाहनेवाले पृथ्वीकी और प्रतिष्ठा चाहनेवाले आकाश तथा पृथ्वी दोनोंकी पूजा करें ॥ ५ ॥ रूप चाहनेवाले गंधर्वोंकी, श्री चाहनेवाले उर्वशी अप्सराकी और सबपर प्रभुता चाहनेवाले ब्रह्माजीकी आराधना करें ॥ ६ ॥ यशोऽर्थी यज्ञकी, धनार्थी वरुणकी, विद्यार्थी शिवकी और पत्नीका इच्छुक पार्वतीजीकी पूजा करे ॥ ७ ॥ धर्मकी अभिलाषावाले विष्णुभगवानकी, पुत्र चाहनेवाले पितरोंकी और बाधाओंको दूर करनेकी इच्छा रखनेवाले लोग यज्ञों तथा तेज चाहनेवाले मरुतोंकी पूजा करें ॥ ८ ॥ राज्य प्राप्त करनेकी इच्छावाले मनुओंकी, पालन करनेवाले मनुष्योंकी, किसीको मारनेकी इच्छावाले निर्ऋति ( राक्षस ) की, भोगके इच्छुक चन्द्रमाकी, वैराग्य चाहनेवाले परम पुरुष नारायणकी आराधना करें ॥ ९ ॥ वैराग्य अथवा सब कामनाओंको एक साथ पूरा करने तथा मोक्षकी अभिलाषावाले लोग प्रबल भक्तियोग द्वारा पूर्ण पुरुष भगवानकी आराधना करें ॥ १० ॥ उपर्युक्त अनेक देवताओंको पूजनेवालोंके भी हृदयमें भगवद्भक्तोंका सत्संग करनेसे एक उत्तम अटल भाव ( भक्ति ) उत्पन्न हो जाता है, जो समस्त कल्याणोंमें श्रेष्ठ और सब लाभोंका लाभ है ॥ ११ ॥ जब कि भगवानकी पुनीत कथाओंके सुननेसे हृदयमें ऐसा ज्ञान उपजता है जिससे सत् , रज, तम और इन तीनों गुणोंसे जायमान राग-द्वेषादिका समूह नष्ट

शौनक उवाच

इत्यभिव्याहृतं राजा निशम्य भरतर्षभः। किमन्यत्पृष्टवान् भूयो वैयासकिमृषिं कविम् ॥१३॥
एतच्छुश्रूषतां विद्वन् सूत नोऽर्हसि भाषितुम्। कथा हरिकथोदर्काः सतां स्युः सदसि ध्रुवम् ॥१४॥
स वै भागवतो राजा पाण्डवेयो महारथः। बालक्रीडनकैः क्रीडन् कृष्णक्रीडां य आददे ॥१५॥
वैयासकिश्च भगवान् वासुदेवपरायणः। उरुगायगुणोदाराः सतां स्युर्हि समागमे ॥१६॥
आयुर्हरति वै पुंसामुद्यन्नस्तं च यन्नसौ। तस्यर्ते यत्क्षणो नीत उत्तमश्लोकवार्तया ॥१७॥
तरवः किं न जीवन्ति भस्त्राः किं न श्वसन्त्युत। न खादन्ति न मेहन्ति किं ग्रामपशवोऽपरे ॥१८॥
श्वविड्वराहोष्ट्रखरैः संस्तुतः पुरुषः पशुः। न यत्कर्णपथोपेतो जातु नाम गदाग्रजः ॥१९॥

बिले बतोरुक्रमविक्रमान् ये न शृण्वतः कर्णपुटे नरस्य।
जिह्वासती दार्दुरिकेव सूत न चोपगायत्युरुगायगाथाः ॥२०॥
भारः परं पट्टकिरीटजुष्टमप्युत्तमाङ्गं न नमेन्मुकुन्दम्।
शावौ करौ नो कुरुतः सपर्यां हरेर्लसत्काञ्चनकङ्कणौ वा ॥२१॥
बर्हायिते ते नयने नराणां लिङ्गानि विष्णोर्न निरीक्षतो ये।
पादौ नृणां तौ द्रुमजन्मभाजौ क्षेत्राणि नानुव्रजतो हरेर्यौ ॥२२॥

---

हो जाता है और उसके साथ-साथ मनको प्रसन्न करनेवाली विरक्ति उत्पन्न होती है और महात्माओं द्वारा समर्थित मोक्षमार्गकी कुंजीसदृश भक्तियोग भी इसीसे उपलब्ध हो जाता है, तब भला शान्त चित्तवाला कौनसा ऐसा मनुष्य होगा जो भगवानकी कथाओंपर आस्था न करे ॥ १२ ॥ यह सुनकर शौनक बोले—'इस तरह शुकमुनिकी बात सुनकर भरतवंशके शार्दूल महाराज परीक्षितने व्यासके पुत्र शुकदेवसे फिर क्या पूछा ? ॥ १३ ॥ हे विद्वान् सूत ! सुननेके इच्छुक हम श्रोताओंको आप यह गाथा अवश्य सुनाइये। आप सरीखे सज्जनोंकी मण्डलीमें भगवानसम्बन्धी कथाओंके अतिरिक्त और भला चर्चा ही किस बातकी चल सकती है ॥ १४ ॥ पाण्डववंशी, परम वैष्णव और महारथी राजा परीक्षितने संसारके और-और खेलोंको त्यागकर बच्चोंके खेलवाड़के समान कृष्णपूजारूप खेलको अपनाया था ॥ १५ ॥ और व्यासके पुत्र तथा कृष्णभगवानके अद्वितीय भक्त श्रीशुकमुनि भी उनको मिल गये। जहाँ ऐसे सज्जनोंका समागम होता है, वहाँ भगवद्गुणोंकी कथायें होती ही हैं ॥ १६ ॥ प्रातःकालके समय उदय होकर और सायंकालको अस्त होते हुए सूर्यभगवान दिन-दिन प्राणियोंकी आयु हरते जाते हैं। ऐसी दशामें भगवानके गुणोंकी चर्चाके सिवाय और काममें जो समय बीतता है, वह व्यर्थ ही जाता है ॥ १७ ॥ यदि कहो कि जीवित रहना ही मानव-जीवनका फल है तो क्या वृक्ष नहीं जीते, लोहारकी भाथी क्या साँस नहीं लेती, गाँवके पशु क्या नहीं खाते और मैथुन नहीं करते ? ॥१८॥ जिसके कानोंमें कभी नारायणकी पुनीत कथाओंकी ध्वनि नहीं गूँजती, उसे कुत्ते, सुअर, ऊँट तथा गदहा ही समझना चाहिए ॥ १९ ॥ जो कर्णपुट महान् विक्रमशाली नारायणकी कथा नहीं सुनते, उन्हें कर्णपुट न कहकर दीवारकी बिल समझना चाहिए। जो जीभ भगवानका यश नहीं गाती, उसे मेढककी जीभके सदृश जानना चाहिए ॥२०॥ जो मस्तक नारायणके समक्ष न झुके तो किरीट और मुकुटसे सुशोभित होते हुए भी उस मस्तकको भारमात्र समझना चाहिए। जो हाथ नारायणकी पूजाके लिए आगे नहीं बढ़ें तो सोनेके कंकणसे अलंकृत होनेपर भी उन्हें मुर्देके हाथ समझना उचित है ॥२१॥ जो आँखें नारायणकी पुनीत प्रतिमाओंका निरीक्षण नहीं करतीं, उन्हें मोरपंखोंकी आँख समझे और जो पैर भगवानके पवित्र तीर्थोंकी यात्राके लिए आगे नहीं बढ़ते, उन्हें पैर न समझकर पेड़ समझना चाहिए ॥ २२ ॥ जो मनुष्य कभी भगवद्भक्तोंके चरणकी धूल अपने मस्तकपर नहीं चढ़ाता तो उसे जीता-जागता मुर्दा समझना चाहिए। जो मनुष्य श्वास लेते हुए भी तुलसीकी सुगन्धि नहीं सूँघता

जीवञ्छवो भागवताङ्घ्रिरेणुं न जातु मर्त्योऽभिलभेत यस्तु ।
श्रीविष्णुपद्या मनुजस्तुलस्याः श्वसञ्छवो यस्तु न वेद गन्धम् ॥२३॥
तदश्मसारं हृदयं बतेदं यद् गृह्यमाणैर्हरिनामधेयैः ।
न विक्रियेताथ यदा विकारो नेत्रे जलं गात्ररुहेषु हर्षः ॥२४॥
अथाभिधेह्यङ्ग मनोऽनुकूलं प्रभाषसे भागवतप्रधानः ।
यदाह वैयासकिरात्मविद्याविशारदो नृपतिं साधु पृष्टः ॥२५॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां द्वितीयस्कन्धे तृतीयोऽध्यायः ॥३॥

## चतुर्थोऽध्यायः

सूत उवाच

वैयासकेरिति वचस्तत्त्वनिश्चयमात्मनः । उपधार्य मतिं कृष्ण औत्तरेयः सतीं व्यधात् ॥१॥
आत्मजायासुतागारपशुद्रविणबन्धुषु । राज्ये चाविकले नित्यं विरूढां ममतां जहौ ॥२॥
पप्रच्छ चेममेवार्थं यन्मां पृच्छथ सत्तमाः । कृष्णानुभावश्रवणे श्रद्दधानो महामनाः ॥३॥
संस्थां विज्ञाय संन्यस्य कर्म त्रैवर्गिकं च यत् । वासुदेवे भगवति आत्मभावं दृढं गतः ॥४॥

राजोवाच

समीचीनं वचो ब्रह्मन् सर्वज्ञस्य तवानघ । तमो विशीर्यते मह्यं हरेः कथयतः कथाम् ॥५॥
भूय एव विवित्सामि भगवानात्ममायया । यथेदं सृजते विश्वं दुर्विभाव्यमधीश्वरैः ॥६॥
यथा गोपायति विभुर्यथा संयच्छते पुनः । यां यां शक्तिमुपाश्रित्य पुरुशक्तिः परः पुमान् ।
आत्मानं क्रीडयन् क्रीडन् करोति विकरोति च ॥७॥

---

तो उसे श्वास लेता हुआ मुर्दा समझे ॥ २३ ॥ भगवानका नामोच्चारण करते समय जो हृदय द्रवीभूत न हो जाय, आँखोंमें आँसू न आयें और सारा शरीर पुलकित न हो उठे तो उसे जीवित शरीर न समझकर पत्थरका पुतला समझना चाहिए ॥ २४ ॥ हे सूत ! आपने अब तक हमारे मनके अनुकूल बातें कहीं, किन्तु अब यह बतलायें कि उस अद्वितीय भगवद्भक्त परीक्षितने क्या पूछा और व्यासदेवके पुत्र एवं विद्याविशारद शुकदेवने क्या उत्तर दिया ? ॥ २५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी'भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

( राजा परीक्षितका सृष्टिसम्बन्धी प्रश्न ) सूतजी कहने लगे—हे शौनक ! व्यासदेवके पुत्र शुकमुनिकी यह तत्त्वज्ञानात्मक बातें सुनकर राजा परीक्षितने भगवान कृष्णचन्द्रमें ही अपनी बुद्धि लगा दी–उन्होंने यह निश्चय कर लिया कि एकमात्र नारायणकी ही आराधनासे मेरा निस्तार हो सकता है ॥ १ ॥ यह सद्विवेक उत्पन्न होनेपर उन्होंने अपने शरीर, स्त्री, पुत्र, घर, पशु, धन, भाई-बन्धु और राज्यपर जो कुछ ममता थी, उसे हटा लिया ॥ २ ॥ हे सज्जनों ! अभी आप लोगोंने जो प्रश्न हमसे किये हैं, ये ही प्रश्न राजा परीक्षितने श्रीशुक मुनिसे किये थे । क्योंकि उस महामनस्वी राजाके हृदयमें नारायणके गुण सुननेकी श्रद्धा जागृत हो उठी थी ॥ ३ ॥ राजा परीक्षितने जब अपनी मृत्युको समीप समझ लिया तब उन्होंने धर्म, अर्थ तथा कामका प्रतिपादन करनेवाले कर्मोंको त्याग दिया और अपनी बुद्धिको सब ओरसे समेटकर नारायणमें लगा दिया ॥ ४ ॥ इसके बाद शुकमुनिसे बोले—'हे अनघ ! आप सर्वज्ञ हैं । आपकी बातें बहुत अच्छी हैं और जैसे-जैसे आप भगवानकी दिव्य कथाओंको कहते चलते हैं, वैसे-वैसे मेरे हृदयका अज्ञानरूपी अन्धकार नष्ट होता जाता है ॥ ५ ॥ इस वास्ते मैं आपसे फिर भी पूछ रहा हूँ कि वे भगवान अपनी मायासे बड़े-बड़ों द्वारा दुर्ज्ञेय विश्वकी रचना कैसे करते हैं ॥ ६ ॥ वे बहुशक्तिशाली नारायण

नूनं भगवतो ब्रह्मन् हरेरद्भुतकर्मणः । दुर्विभाव्यमिवाभाति कविभिश्चापि चेष्टितम् ॥८॥
यथा गुणांस्तु प्रकृतेर्युगपत्क्रमशोऽपि वा । बिभर्ति भूरिशस्त्वेकः कुर्वन् कर्माणि जन्मभिः ॥९॥
विचिकित्सितमेतन्मे ब्रवीतु भगवान् यथा । शाब्दे ब्रह्मणि निष्णातः परस्मिंश्च भवान् खलु १०

सूत उवाच

इत्युपामन्त्रितो राज्ञा गुणानुकथने हरेः । हृषीकेशमनुस्मृत्य प्रतिवक्तुं प्रचक्रमे ॥११॥

श्रीशुक उवाच

नमः परस्मै पुरुषाय भूयसे सदुद्भवस्थाननिरोधलीलया ।
गृहीतशक्तित्रितयाय देहिनामन्तर्भवायानुपलक्ष्यवर्त्मने ॥१२॥
भूयो नमः सद्वृजिनच्छिदेऽसतामसम्भवायाखिलसत्त्वमूर्तये ।
पुंसां पुनः पारमहंस्य आश्रमे व्यवस्थितानामनुमृग्यदाशुषे ॥१३॥
नमो नमस्तेऽस्त्वृषभाय सात्वतां विदूरकाष्ठाय मुहुः कुयोगिनाम् ।
निरस्तसाम्यातिशयेन राधसा स्वधामनि ब्रह्मणि रंस्यते नमः ॥१४॥
यत्कीर्तनं यत्स्मरणं यदीक्षणं यद्वन्दनं यच्छ्रवणं यदर्हणम् ।
लोकस्य सद्यो विधुनोति कल्मषं तस्मै सुभद्रश्रवसे नमो नमः ॥१५॥
विचक्षणा यच्चरणोपसादनात् सङ्गं व्युदस्योभयतोऽन्तरात्मनः ।
विदन्ति हि ब्रह्मगतिं गतक्लमास्तस्मै सुभद्रश्रवसे नमो नमः ॥१६॥

---

खेलवाड़ करते हुए किस प्रकार इस विश्वका पालन और संहार करते हैं। फिर वे इस एक ही जगत्से अनेक जगत् किस तरह बना डालते हैं ॥ ७ ॥ हे ब्रह्मन् ! अद्भुत कर्म करनेवाले उन नारायणके कर्तव्योंका जानना बहुत कठिन है। क्योंकि बड़े-बड़े तत्त्वज्ञानी भी उसे जाननेका उपाय करके सफल नहीं हुए हैं ॥ ८ ॥ वे अकेले परमात्मा प्रकृतिके गुणोंका अनुसरण करते हुए एक साथ अथवा क्रम-क्रमसे अनेक जन्म लेकर बहुतसे कामोंको किस प्रकार सम्पन्न करते हैं ? ॥ ९ ॥ आप कोई ऐसा उपदेश दीजिये कि जिससे मेरा यह संशय निवृत्त हो जाय। क्योंकि आप वेदोंके बड़े निपुण ज्ञाता हैं और वेदान्तमें भी आपकी असाधारण गति है ॥ १० ॥ सूतजी कहते हैं—'इस प्रकार राजा परीक्षितके पूछनेपर शुकदेवने मनही मन श्रीकृष्णभगवानका स्मरण किया और उनका गुणगान करना प्रारम्भ कर दिया' ॥ ११ ॥ श्रीशुकदेव बोले—'इस प्रपंचात्मक संसारकी उत्पत्ति, पालन और संहार करनेके लिए सत्त्वादि तीनों गुणोंसे तीन शक्तियें ( ब्रह्मा, विष्णु और महेशरूप ) ग्रहण करनेवाले, अन्तर्यामी और अज्ञेय पन्थवाले उन परम पुरुष परमात्माको मैं नमस्कार करता हूँ ॥ १२ ॥ जो नारायण सज्जनोंके पापोंको नष्ट कर देते, दुष्टोंका संहार करते और जो जिस रूपसे उनको पूजता है, उसे उसी रूपसे सिद्धि प्रदान करते हैं। परमहंसाश्रममें स्थित रहनेवाले मनुष्य बार-बार जिस तत्त्वको खोजा करते हैं, वे भगवान उन खोजियोंको वह तत्त्व स्वयं प्रदान करते हैं, ऐसे नारायणको मैं एक बार फिर नमस्कार करता हूँ ॥ १३ ॥ भक्तोंके प्रतिपालक, भक्तिसे पराङ्मुख लोगोंके लिए दुर्ज्ञेय और सम्पत्तिमें जिनके बराबर या जिनकी अपेक्षा श्रेष्ठ और कोई भी नहीं है, ऐसे स्वयं प्रकाशमान और तेजमें रमण करनेवाले भगवानको नमस्कार है ॥ १४ ॥ जिनके नामका कीर्तन, जिनके रूपका स्मरण, जिनका दर्शन, जिनकी वन्दना, जिनका यशश्रवण और जिनकी पूजा तुरन्त पापोंको नष्ट कर देती है, उन मंगलमयी कीर्तिवाले नारायणको मेरा पुनः पुनः नमस्कार है ॥१५॥ विवेकशील मनुष्य जिनके चरणोंका भजन करके अपनी अन्तरात्माके द्वारा इहलोक तथा परलोक दोनों ही लोकोंको त्यागकर

तपस्विनो दानपरा यशस्विनो मनस्विनो मन्त्रविदः सुमङ्गलाः ।
क्षेमं न विन्दन्ति विना यदर्पणं तस्मै सुभद्रश्रवसे नमो नमः ॥१७॥

किरातहूणान्ध्रपुलिन्दपुल्कसा आभीरकङ्का यवनाः खसादयः ।
येऽन्ये च पापा यदुपाश्रयाश्रयाः शुध्यन्ति तस्मै प्रभविष्णवे नमः ॥१८॥

स एष आत्माऽऽत्मवतामधीश्वरस्त्रयीमयो धर्ममयस्तपोमयः ।
गतव्यलीकैरजशङ्करादिभिर्वितर्क्यलिङ्गो भगवान् प्रसीदताम् ॥१९॥

श्रियः पतिर्यज्ञपतिः प्रजापतिर्धियां पतिर्लोकपतिर्धरापतिः ।
पतिर्गतिश्चान्धकवृष्णिसात्वतां प्रसीदतां मे भगवान् सतां पतिः ॥२०॥

यदङ्घ्र्यभिध्यानसमाधिधौतया धियानुपश्यन्ति हि तत्त्वमात्मनः ।
वदन्ति चैतत्कवयो यथारुचं स मे मुकुन्दो भगवान् प्रसीदताम् ॥२१॥

प्रचोदिता येन पुरा सरस्वती वितन्वताजस्य सतीं स्मृतिं हृदि ।
स्वलक्षणा प्रादुरभूत्किलास्यतः स मे ऋषीणामृषभः प्रसीदताम् ॥२२॥

भूतैर्महद्भिर्य इमाः पुरो विभुर्निर्माय शेते यदमूषु पूरुषः ।
भुङ्क्ते गुणान् षोडश षोडशात्मकः सोऽलङ्कृषीष्ट भगवान् वचांसि मे ॥२३॥

नमस्तस्मै भगवते व्यासायामिततेजसे । पपुर्ज्ञानमयं सौम्या यन्मुखाम्बुरुहासवम् ॥२४॥

---

अनायास ब्रह्मगतिको प्राप्त कर लेते हैं, उन मंगलमय यशवाले नारायणको मेरा नमस्कार है ॥ १६ ॥ बड़े-बड़े दानी, यशस्वी, मनस्वी और मंगलमय मंत्रके ज्ञाता लोग भी अपना शुभाशुभ कर्मफल उनको अर्पण किये बिना सुखी नहीं होते, उन मंगलमय चरित्रवाले नारायणको मेरा नमस्कार है ॥ १७ ॥ किरात ( भील ) हूण ( वैदेहक पुरुषसे पुल्कसी स्त्रीमें उत्पन्न ) आंध्र ( ब्राह्मणीमें वैश्यके संसर्गसे जायमान पुत्र वैदेहक कहलाता है, उस वैदेहकका पुत्र आंध्र कहा जाता है ) पुलिन्द (निष्ठ्यसे किराती-में उत्पन्न सन्तान ), पुल्कस ( चांडालका पुत्र ) आभीर ( ब्राह्मण द्वारा आम्बष्ठकी कन्यासे उत्पन्न सन्तान ) कंक, यवन तथा खस, इनके अतिरिक्त नीच जातिके पुरुष भी जिनकी शरणमें जाकर पवित्र हो जाते हैं, उन सर्वसमर्थ भगवानको बारम्बार प्रणाम है ॥ १८ ॥ आत्मज्ञानियोंके प्रभु, त्रयीमय, धर्ममय, तपोमय और ब्रह्मा तथा शिव आदिके निष्कपटभावसे आराधना करनेपर भी जिनका स्वरूप नहीं जाना जाता, वे नारायण मेरेपर प्रसन्न हों ॥ १९ ॥ वे लक्ष्मीपति, यज्ञपति, अन्धक-वृष्णि तथा भक्तोंके स्वामी, प्रजापति, बुद्धिपति, लोकपति, पृथ्वीपति और सब आपत्तियोंसे बचानेवाले नारायण हमपर प्रसन्न हों ॥ २० ॥ जिनके चरणोंका ध्यान करके ज्ञानीजन अपनी बुद्धि शुद्ध कर लेते और उस शुद्धबुद्धिसे आत्मतत्त्वको प्राप्त कर लेते और अपनी रुचिके अनुसार सगुण-निर्गुण आदि भेदसे जिनके विविध गुण गाते हैं, ऐसे मुकुन्द भगवान हमपर प्रसन्न हों ॥ २१ ॥ कल्पके आदिमें ब्रह्माके हृदयमें जिन्होंने सृष्टि करनेकी पवित्र बुद्धि उत्पन्न की और ब्रह्माके ही मुखसे जिन नारायणके द्वारा प्रेरित सरस्वती ( वेदके रूपमें ) प्रकट हुई, ज्ञान प्रदान करनेवालोंमें श्रेष्ठ वे भगवान मेरेपर प्रसन्न हों ॥ २२ ॥ जो बड़े-बड़े प्राणियोंके शरीरोंको बनाकर अन्तर्यामीरूपसे सबके हृदयमें निवास करते और जो षोडशात्मा होकर सोलह ( ग्यारह इन्द्रियाँ और पृथ्वी, जल, अग्नि, आकाश तथा वायु इन पाँचों ) गुणोंका उपभोग करते हैं, वे नारायण मेरी वाणीको अलंकृत कर दें ( अर्थात् मैं जो कुछ कहूँ वह सरल, सरस और भावमय हो । श्रोता प्रेमके साथ उसे सुनें ) ॥ २३ ॥ उन अमित तेजस्वी व्यास मुनिको भी नमस्कार है कि जिनके मुखकमलसे निकले हुए ज्ञानमय आसवको वैशम्पायन आदि

एतदेवात्मभू राजन्नारदाय विपृच्छते । वेदगर्भोऽभ्यधात्साक्षाद्यदाह हरिरात्मनः ॥२५॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां द्वितीयस्कन्धे चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥

---

## पञ्चमोऽध्यायः

### नारद उवाच

देवदेव नमस्तेऽस्तु भूतभावन पूर्वज । तद्विजानीहि यज्ज्ञानमात्मतत्त्वनिदर्शनत् ॥१॥
यद्रूपं यदधिष्ठानं यतः सृष्टमिदं प्रभो । यत्संस्थं यत्परं यच्च तत्तत्त्वं वद तत्त्वतः ॥२॥
सर्वं ह्येतद्भवान् वेद भूतभव्यभवत्प्रभुः । करामलकवद्विश्वं विज्ञानावसितं तव ॥३॥
यद्विज्ञानो यदाधरो यत्परस्त्वं यदात्मकः । एकः सृजसि भूतानि भूतैरेवात्ममायया ॥४॥
आत्मन् भावयसे तानि न पराभावयन् स्वयम्। आत्मशक्तिमवष्टभ्य ऊर्णनाभिरिवाक्लमः ॥५॥
नाहं वेद परं ह्यस्मिन्नापरं न समं विभो । नामरूपगुणैर्भाव्यं सदसत्किञ्चिदन्यतः ॥६॥
स भवानचरद् घोरं यत्तपः सुसमाहितः । तेन खेदयसे नस्त्वं पराशङ्कां प्रयच्छसि ॥७॥
एतन्मे पृच्छतः सर्वं सर्वज्ञ सकलेश्वर । विजानीहि तथैवेदमहं बुद्ध्येऽनुशासितः ॥८॥

---

सौम्य भक्तोंने बड़े प्रेमके साथ पिया था ॥ २४ ॥ हे राजन् ! तुमने जो प्रश्न किया है, इसी बातको श्री नारदजीने अपने पिता श्रीब्रह्माजीसे पूछा था । चारों वेदोंको हृदयंगम किये हुये ब्रह्माजीने यही श्रीमद्भागवतकी कथा कही थी और ब्रह्माको साक्षात् विष्णुभगवान्ने सुनायी थी ॥ २५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी'भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

( सृष्टिका क्रम ) पिछले अध्यायमें कह आये हैं कि नारदने ब्रह्माजीसे प्रश्न किया था और चतुराननने उनके प्रश्नोंका उचित उत्तर दिया था । सो प्रश्न करते हुए नारदजी अपने पिता ब्रह्माजीसे कहते हैं—हे देवदेव ! हे भूतभावन और सबके पूर्वज ! आपको प्रणाम है । आप हमें ज्ञानका साधन बताइए और वह साधन ऐसा हो कि जिससे आत्मतत्त्व जाना जा सके ॥ १ ॥ प्रत्यक्ष तौरसे तो यह विश्व ही आत्मज्ञानका साधन हो सकता है । इस वास्ते उसीके विषयमें प्रश्न करते हुए कहते हैं—उस तत्त्वका जो रूप हो, उसका जो आश्रय हो, जिसने उसकी रचना की हो, जिसमें उसका लय होता हो, वह जिसके अधीन हो और वह जिस प्रकारका हो, आप हमको यथार्थरूपसे उसका तत्त्व बताइये ॥ २ ॥ आप यह तो कह ही नहीं सकते कि मैं नहीं जानता । क्योंकि आप सब कुछ जानते हैं । आप ही भूत, भविष्य और वर्तमानके स्वामी हैं । यह समस्त विश्व हाथपर रखे हुए आँवलेके समान आपको दिखायी दे रहा है और आपही ने अपने विशेष ज्ञानसे इसका निश्चय किया है ॥ ३ ॥ अस्तु, और बातोंको जाने दीजिए, पहले आप यही बताइए कि आपको यह ज्ञान कहाँसे प्राप्त हुआ ? आपके किसके सहारे टिके हुए हैं ? आप किसके अधीन हैं ? आपका स्वरूप कौन-सा है ? मेरे ख्यालसे तो आप ही स्वतंत्र परमेश्वर हैं और आप अकेले अपनी शक्तिसे इस चराचर जगत्की रचना करते हैं ॥ ४ ॥ और आप अपनी शक्तिसे उनका पालन भी करते हैं, किन्तु निरन्तर सृष्टि और पालनका कार्य करते रहनेपर भी आप थकते नहीं । जैसे कि मकड़ी अपनी ही शक्तिसे सब कुछ करती-धरती है, वही दशा आपकी भी है ॥ ५ ॥ हे विभो ! मैं तो इस विश्वमें आपसे उत्तम, मध्यम तथा अधम और किसीको नहीं देखता । इस जगत्में कितनी ही वस्तुयें कितने ही जीव सत्, असत्, स्थूल तथा सूक्ष्मके रूपमें दीख रहे हैं । मैं नहीं समझता कि आपके अतिरिक्त उनका रचयिता और कोई भी हो सकता है ॥ ६ ॥ इस प्रकार सर्वगुणसम्पन्न होते हुए भी आपने जो घोर तपस्या की, इससे हमको भ्रम होता है और हृदयमें यह शंका उठती है कि क्या आपके सिवाय कोई दूसरा ईश्वर भी है, जो आपसे भी बड़ा है ? ॥ ७ ॥ हे सर्वज्ञ और हे सर्वेश्वर ! मैंने आपसे

ब्रह्मोवाच

सम्यक्कारुणिकस्येदं वत्स ते विचिकित्सितम् । यदहं चोदितः सौम्य भगवद्वीर्यदर्शने ॥९॥
नानृतं तव तच्चापि यथा मां प्रब्रवीषि भोः । अविज्ञाय परं मत्त एतावत्त्वं यतो हि मे ॥१०॥
येन स्वरोचिषा विश्वं रोचितं रोचयाम्यहम् । यथार्कोऽग्निर्यथा सोमो यथर्क्षग्रहतारकाः ॥११॥
तस्मै नमो भगवते वासुदेवाय धीमहि । यन्मायया दुर्जयया मां ब्रुवन्ति जगद्गुरुम् ॥१२॥
विलज्जमानया यस्य स्थातुमीक्षापथेऽमुया । विमोहिता विकत्थन्ते ममाहमिति दुर्धियः ॥१३॥
द्रव्यं कर्म च कालश्च स्वभावो जीव एव च । वासुदेवात्परो ब्रह्मन्न चान्योऽर्थोऽस्ति तत्त्वतः॥१४॥
नारायणपरा वेदा देवा नारायणाङ्गजाः । नारायणपरा लोका नारायणपरा मखाः ॥१५॥
नारायणपरो योगो नारायणपरं तपः । नारायणपरं ज्ञानं नारायणपरा गतिः ॥१६॥
तस्यापि द्रष्टुरीशस्य कूटस्थस्याखिलात्मनः । सृज्यं सृजामि सृष्टोऽहमीक्षयैवाभिचोदितः ॥१७॥
सत्त्वं रजस्तम इति निर्गुणस्य गुणास्त्रयः । स्थितिसर्गनिरोधेषु गृहीता मायया विभोः ॥१८॥

---

जो कुछ पूछा है, उसका ऐसा उत्तर देते हुए हमको समझाइए कि जिससे मैं आपके बतानेपर सब बातें समझ लूँ ॥ ८ ॥ नारदकी बातोंसे प्रसन्न होकर ब्रह्माजी बोले—हे वत्स ! तुम्हारा सन्देह और प्रश्न बहुत सुन्दर है । और इस वास्ते यह बहुत सुन्दर बात है कि तुम हमको नारायणका गुणगान करनेके उत्तम धर्ममें प्रवृत्त कर रहे हो ॥ ९ ॥ हे नारद ! जैसा कि तुम मुझे कह रहे हो सो तुम्हारा कहना भी झूठ नहीं है । क्योंकि मुझसे भी परे कोई है और उसीसे मुझे सृष्टि करनेकी सामर्थ्य मिली है, यह तुमको मालूम ही नहीं है ॥ १० ॥ जिसने अपने तेजसे इस विश्वको प्रकाशित किया है, मैं उसीके प्रकाशसे इसे सृष्टिरूपमें अभिव्यक्त करता हूँ । जैसे कि ये सूर्य, चन्द्र तथा तारे किसी दूसरेके ही तेजसे तेजोमय दीखते हैं, उसी तरह मैं भी हूँ । इसमें मेरा निजी पुरुषार्थ कुछ भी नहीं है ( वेद भी कहता है—न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं नेमा विद्युतो भांति कुतोऽयमग्निः । तमेव भान्तमनुभाति सर्वं तस्य भासा सर्वमिदं विभाति ॥ अर्थात् न सूर्य चमकता है, न चन्द्रमा और तारे । यह बिजली और आग भी नहीं चमकती । ये सब उन्हीं तेजोमय नारायणके तेजसे चमकते हैं )॥११॥ उन भगवान्‌को मैं नमस्कार करता और उन्हीं वासुदेवका ध्यान करता हूँ कि जिनकी दुर्जय मायाके कारण लोग मुझे जगद्गुरु कहते हैं । उनको नमस्कार है ( यह पहले ही कह आये हैं कि जब भगवान् चाहते हैं तो अपनी मायाके वशवर्ती होकर संसारकी रचना करते हैं । रचनाके पहले ही नारायणकी नाभिके कमलसे ब्रह्मा उत्पन्न होते हैं और ब्रह्मासे ही सृष्टि प्रारम्भ होती है । इसीसे वे जगत्गुरु कहे जाते हैं )॥ १२ ॥ यद्यपि यह माया स्वयं कुछ करती नहीं, फिर भी उन नारायणसे लज्जित होती हुई यह हम लोगोंको मोहित कर लेती है, जिससे हम दुर्बुद्धि लोग स्वयं कर्ता बनकर डींग मारने लगते और कहते हैं कि 'यह हमारा है, यह तुम्हारा है, मैंने यह किया, वह किया' इत्यादि ॥ १३ ॥ इस तरह 'हमसे भी परे कोई ईश्वर है' यह बताकर नारदके 'यदधिष्ठानं' आदि प्रश्नोंका उत्तर देते हुए कहते हैं—द्रव्य ( उपादानरूप महाभूत ) कर्म ( जन्मका निमित्त ) काल, स्वभाव और जीव, ये सब कुछ वे नारायण ही हैं । उनसे पृथक् और कोई भी नहीं है ॥ १४ ॥ सभी वेद नारायणपरक हैं । सब देवता नारायणके ही अंगसे उत्पन्न हुए हैं । सभी स्वर्ग आदि लोक नारायणपरक हैं और यह सभी नारायणकी प्राप्तिके साधन हैं ॥ १५ ॥ योग प्राणायाम आदि चित्तको एकाग्र करके नारायणकी प्राप्तिके साधक हैं,-ज्ञान साध्य होनेके कारण नारायणपरक है और मोक्ष उस ज्ञानका फल है, इस वास्ते वह भी नारायणपरक ही है ॥ १६ ॥ उन सर्वदर्शी, निर्विकार और सबके आत्मारूपी प्रभुकी प्रेरणासे ही मैं सृष्टि करता हूँ और उन्होंने स्वयं मेरी सृष्टि की थी ॥१७॥ यदि यह कहो कि 'तब यह ईश्वर और जीव-का विभाग कैसे हो गया' तो सुनो-निर्गुण होकर सर्वव्यापक उन नारायणके सत्त्व, रज और तम, ये

कार्यकारणकर्तृत्वे द्रव्यज्ञानक्रियाश्रयाः । बध्नन्ति नित्यदा मुक्तं मायिनं पुरुषं गुणाः ॥१९॥
स एव भगवाँल्लिङ्गैस्त्रिभिरेभिरधोक्षजः । स्वलक्षितगतिर्ब्रह्मन् सर्वेषां मम चेश्वरः ॥२०॥
कालं कर्म स्वभावं च मायेशो मायया स्वया । आत्मन् यदृच्छया प्राप्तं विबुभूषुरुपाददे ॥२१॥
कालाद् गुणव्यतिकरः परिणामः स्वभावतः । कर्मणो जन्म महतः पुरुषाधिष्ठितादभूत् ॥२२॥
महतस्तु विकुर्वाणाद्रजःसत्त्वोपबृंहितात् । तमःप्रधानस्त्वभवद् द्रव्यज्ञानक्रियात्मकः ॥२३॥
सोऽहङ्कार इति प्रोक्तो विकुर्वन् समभूत्त्रिधा । वैकारिकस्तैजसश्च तामसश्चेति यद्भिदा ।
द्रव्यशक्तिः क्रियाशक्तिर्ज्ञानशक्तिरिति प्रभो ॥२४॥
तामसादपि भूतादेर्विकुर्वाणादभून्नभः । तस्य मात्रा गुणः शब्दो लिङ्गं यद् द्रष्टृदृश्ययोः॥२५॥
नभसोऽथ विकुर्वाणादभूत्स्पर्शगुणोऽनिलः । परान्वयाच्छब्दवांश्च प्राण ओजः सहो बलम् ॥२६॥
वायोरपि विकुर्वाणात्कालकर्मस्वभावतः । उदपद्यत तेजो वै रूपवत्स्पर्शशब्दवत् ॥२७॥
तेजसस्तु विकुर्वाणादासीदम्भो रसात्मकम् । रूपवत्स्पर्शवच्चाम्भो घोषवच्च परान्वयात् ॥२८॥
विशेषस्तु विकुर्वाणादम्भसो गन्धवानभूत् । परान्वयाद्रसस्पर्शशब्दरूपगुणान्वितः ॥२९॥
वैकारिकान्मनो जज्ञे देवा वैकारिका दश । दिग्वातार्कप्रचेतोऽश्विवह्नीन्द्रोपेन्द्रमित्रकाः ॥३०॥

---

तीन गुण हैं। इनको नारायणकी माया स्थिति, सृष्टि और संहारकार्य करनेके लिए अपने साथ समेट लिया करती है ॥ १८ ॥ ये ही तीनों गुण, पाँच महाभूत और इन्द्रिय देवताओंके आश्रय बनकर वास्तवमें सर्वदा मुक्त रहनेवाले जीवको देह तथा इन्द्रिय आदिका अभिमानी बनाकर बाँध लिया करते हैं ॥ १९ ॥ हे ब्रह्मन् ! मेरे नारायण इन्हीं तीनों गुणोंसे सबको भरमाते और अपनी गतिको स्वयं देखते हुए सब विश्वके और मेरे प्रभुपदपर आसीन हैं ॥ २० ॥ अब सृष्टि करनेका प्रकार बताते हुए कहते हैं—वे मायाके ईश अपनी मायासे एकसे अनेक रूप धारण करते हुए काल, कर्म और स्वभावको स्वीकार करते और इन्हींके अनुकूल चलते हैं॥ २१ ॥ उन परम पुरुषकी अधीनतामें रहनेवाले कालसे गुणोंमें भेदभाव उत्पन्न हुआ। उनके स्वभावसे परिणाम ( एक रूपको त्यागकर रूपान्तर प्राप्त करना ) उत्पन्न हुआ और जीवके अदृष्ट कर्मोंसे महत्तत्त्वकी उत्पत्ति हुई ॥२२॥ महत्त्वके विकारसे रजोगुण तथा सतोगुणकी वृद्धि होती है और उससे तमोगुणप्रधान द्रव्य-क्रियात्मक सृष्टि होती है ॥ २३ ॥ इसी वस्तुको अहंकार कहते हैं। उस अहंकारके तीन भेद हैं—वैकारिक, तैजस और राजस। उन तीनोंमें तीन प्रकारकी शक्तियें अन्तर्हित रहती हैं। जैसे द्रव्यशक्ति, क्रियाशक्ति और ज्ञानशक्ति। द्रव्यशक्ति पृथ्वी जल आदि पाँच महाभूतोंका संचालन करती है। क्रियाशक्ति इन्द्रियोंपर प्रभुत्व रखती और ज्ञानशक्ति प्राणियोंको देवताओंकी ओर ले जाती है ॥२४॥ उनमेंसे तामस अहंकारके विकारसे आकाशकी सृष्टि हुई। आकाशका मात्रागुण शब्द है, वही शब्द द्रष्टा और दृश्यका लक्षण बताता है। जैसे किसीने किसीसे 'हाथी हाथी' कहा। अब दूसरा व्यक्ति जिसने कभी हाथी नहीं देखा है, उसके 'हाथी हाथी' कहनेका कोई मतलब नहीं समझ सकता, जबतक कि वह हाथीको अपनी आँखोंसे देख न ले। वह देखेगा तभी उसे हाथीका लक्षण ज्ञात होगा ॥ २५ ॥ आगे चलकर आकाशके विकारसे स्पर्शगुणयुक्त वायुकी उत्पत्ति हुई। आकाशके संयोगसे वायुमें शब्द उपजा। वही प्राण और ओजयुक्त बलके लक्षणोंसे लक्षित होने लगा ॥ २६ ॥ फिर वायुके विकार और काल, कर्म तथा स्वभावसे रूपवान् तथा शब्द और स्पर्शगुण-युक्त तेजकी उत्पत्ति हुई ॥ २७ ॥ तेजके विकारसे रसात्मक जलकी उत्पत्ति हुई। वह जल आकाश आदिके संयोगसे रूप, स्पर्श और शब्दगुणसम्पन्न हुआ ॥ २८ ॥ उस जलके विकारसे गन्धवती पृथिवी उत्पन्न हुई। आकाश आदिके संसर्गसे इसमें रस, स्पर्श और रूप, ये गुण आये ॥ २९ ॥ वैकारिक ( सात्त्विकाहंकार ) से मन तथा दस वैकारिक देवता उत्पन्न हुए। जैसे—दिशा, वायु, सूर्य,

तैजसात्तु विकुर्वाणादिन्द्रियाणि दशाभवन् । ज्ञानशक्तिः क्रियाशक्तिर्बुद्धिः प्राणस्तु तैजसी ।
श्रोत्रं त्वग्घ्राणदृग्जिह्वावाग्दोर्मेढ्राङ्घ्रिपायवः ॥३१॥
यदैतेऽसङ्गता भावा भूतेन्द्रियमनोगुणाः । यदायतननिर्माणे न शेकुर्ब्रह्मवित्तम ॥३२॥
तदा संहत्य चान्योन्यं भगवच्छक्तिचोदिताः । सदसत्त्वमुपादाय चोभयं ससृजुर्ह्यदः ॥३३॥
वर्षपूगसहस्रान्ते तदण्डमुदकेशयम् । कालकर्मस्वभावस्थो जीवोऽजीवमजीवयत् ॥३४॥
स एव पुरुषस्तस्मादण्डं निर्भिद्य निर्गतः । सहस्रोर्वङ्घ्रिबाह्वक्षः सहस्राननशीर्षवान् ॥३५॥
यस्येहावयवैर्लोकान् कल्पयन्ति मनीषिणः । कट्यादिभिरधः सप्त सप्तोर्ध्वं जघनादिभिः ॥३६॥
पुरुषस्य मुखं ब्रह्म क्षत्रमेतस्य बाहवः । ऊर्वोर्वैश्यो भगवतः पद्भ्यां शूद्रोऽभ्यजायत ॥३७॥
भूर्लोकः कल्पितः पद्भ्यां भुवर्लोकोऽस्य नाभितः । हृदा स्वर्लोक उरसा महर्लोको महात्मनः॥३८॥
ग्रीवायां जनलोकश्च तपोलोकः स्तनद्वयात् । मूर्धभिः सत्यलोकस्तु ब्रह्मलोकः सनातनः ॥३९॥
तत्कट्यां चातलं क्लृप्तमूरुभ्यां वितलं विभोः । जानुभ्यां सुतलं शुद्धं जङ्घाभ्यां तु तलातलम् ॥४०॥
महातलं तु गुल्फाभ्यां प्रपदाभ्यां रसातलम् । पातालं पादतलत इति लोकमयः पुमान् ॥४१॥
भूर्लोकः कल्पितः पद्भ्यां भुवर्लोकोऽस्य नाभितः । स्वर्लोकः कल्पितो मूर्ध्ना इति वा लोककल्पना ४२
इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां द्वितीयस्कन्धे पञ्चमोऽध्यायः ॥५॥

---

प्रचेता, अश्विनी-कुमार ( ये पाँचों क्रमशः श्रोत्र, त्वचा, नेत्र, जिह्वा और घ्राणेन्द्रियके स्वामी हैं ), अग्नि, इन्द्र, उपेन्द्र ( विष्णु ), मित्र तथा प्रजापति ( ये पाँच क्रमशः वाणी, हाथ, पाँव, गुदा और लिंगके अधिष्ठाता हैं ) ॥ ३० ॥ तेजके विकारसे दस इन्द्रियाँ उत्पन्न हुईं । क्योंकि ज्ञानशक्ति ( बुद्धि ) और क्रियाशक्ति ( प्राण ) ये दोनों तैजस अहंकारके ही कार्य हैं । इसीसे ज्ञानक्रियाकी विशेषरूपा इन्द्रियाँ भी तैजस अहंकारसे जायमान हुई हैं । वे इन्द्रियाँ ये हैं—कान, त्वचा, चक्षु, जिह्वा, घ्राण, वाक्य, हाथ, पैर, गुदा और लिंग ॥ ३१ ॥ जब ये महदादि भाव अलग-अलग रहकर शरीरकी रचना नहीं कर सके ॥ ३२ ॥ तब भगवान्की शक्तिसे प्रेरित होकर सत् और असत् इन दोनों प्रधान गुणोंके भाव एकमें मिलकर समष्टि और व्यष्टि-आत्मक दो प्रकारके शरीर बने ॥ ३३ ॥ तब हजारों वर्ष बाद जलमें पड़े हुए उस अचेतन अण्डको काल, कर्म तथा स्वभावकी प्रधानता देकर परमात्माने जीवित किया ॥ ३४ ॥ उसके बाद स्वयं परमात्मा उस अण्डको फोड़कर बाहर निकला । उसके हजारों ऊरु, हजारों पैर, हजारों आँखें, हजारों मुख और हजारों मस्तक थे ॥ ३५ ॥ इसके बाद विद्वानोंने उसीके अंगोंसे सब लोकोंकी कल्पना की । ऊरुसे नीचे पैर तकके अङ्गोंसे अतलसे लेकर पातालतकके सातों लोकों तथा जाँघसे ऊपरके अवयवोंसे पृथिवी आदि सात लोकोंकी उत्पत्ति हुई ॥ ३६ ॥ उस परम पुरुषके मुखसे ब्राह्मण, बाहुदण्डसे क्षत्रिय, दोनों ऊरुओंसे वैश्य और दोनों पाँवोंसे शूद्र उत्पन्न हुए ॥ ३७ ॥ उस महात्माके दोनों पाँवोंसे भूर्लोक, नाभिसे भुवर्लोक, हृदयसे स्वर्गलोक और छातीसे महर्लोककी रचना हुई ॥ ३८ ॥ उसकी ग्रीवासे जनलोक, दोनों स्तनोंसे तपलोक और मस्तकसे सत्यलोककी रचना हुई । इन लोगोंकी अपेक्षा ब्रह्मलोक ( वैकुण्ठ ) सनातन है । उसका कभी भी विनाश नहीं होता ॥ ३९ ॥ उस परम पुरुषकी कमरसे अतललोक, दोनों ऊरुओंसे वितललोक, दोनों घुटनोंसे तललोक और जाँघोंसे तलातल लोककी सृष्टि हुई । दोनों गुल्फोंसे महातल लोक, एँड़ियों और पैरकी पौलीसे रसातल लोक बना ॥ ४० ॥ ४१ ॥ पैरोंसे भूलोक, नाभिसे पाताललोक और मस्तकसे स्वर्लोककी कल्पना हुई ॥ ४२ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे पं० रामतेजपाण्डेयकृत 'सामयिको' भाषाटीकायां पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

## षष्ठोऽध्यायः

### ब्रह्मोवाच

वाचां वह्नेर्मुखं क्षेत्रं छन्दसां सप्त धातवः । हव्यकव्यामृतान्नानां जिह्वा सर्वरसस्य च ॥१॥
सर्वासूनां च वायोश्च तन्नासे परमायने । अश्विनोरोषधीनां च घ्राणो मोदप्रमोदयोः ॥२॥
रूपाणां तेजसां चक्षुर्दिवः सूर्यस्य चाक्षिणी । कर्णौ दिशां च तीर्थानां श्रोत्रमाकाशशब्दयोः ।
तद्गात्रं वस्तुसाराणां सौभगस्य च भाजनम् ॥३॥
त्वगस्य स्पर्शवायोश्च सर्वमेधस्य चैव हि । रोमाण्युद्भिज्जजातीनां यैर्वा यज्ञस्तु सम्भृतः ॥४॥
केशश्मश्रुनखान्यस्य शिलालोहाभ्रविद्युताम् । बाहवो लोकपालानां प्रायशः क्षेमकर्मणाम् ॥५॥
विक्रमो भूर्भुवः स्वश्च क्षेमस्य शरणस्य च । सर्वकामवरस्यापि हरेश्चरण आस्पदम् ॥६॥
अपां वीर्यस्य सर्गस्य पर्जन्यस्य प्रजापतेः । पुंसः शिश्न उपस्थस्तु प्रजात्यानन्दनिर्वृतेः ॥७॥
पायुर्यमस्य मित्रस्य परिमोक्षस्य नारद । हिंसाया निर्ऋतेर्मृत्योर्निरयस्य गुदः स्मृतः ॥८॥
पराभूतेरधर्मस्य तमसश्चापि पश्चिमः । नाड्यो नदनदीनां तु गोत्राणामस्थिसंहतिः ॥९॥
अव्यक्तरससिन्धूनां भूतानां निधनस्य च । उदरं विदितं पुंसो हृदयं मनसः पदम् ॥१०॥
धर्मस्य मम तुभ्यं च कुमाराणां भवस्य च । विज्ञानस्य च सत्त्वस्य परस्यात्मा परायणम् ॥११॥
अहं भवान् भवश्चैव त इमे मुनयोऽग्रजाः । सुरासुरनरा नागाः खगा मृगसरीसृपाः ॥१२॥

---

ब्रह्माजी बोले—विराट्रूपधारी उस महापुरुषके मुखसे वचन और अग्नि, त्वचा आदि अवयवोंसे गायत्री आदि छन्द और सात धातु तथा उनकी जिह्वासे हव्य ( देवताओंका अन्न ) कव्य ( पितरोंके उपयुक्त अन्न ) अमृत ( देवता तथा पितरोंको अर्पण करके शेष बचा अन्न ) और सभी रसोंकी उत्पत्ति हुई ॥ १ ॥ उनकी घ्राणेन्द्रियसे जगत्के समस्त प्राणियोंके प्राण, सामान्य तथा विशेष प्रकारके गन्ध और दोनों अश्विनीकुमार उत्पन्न हुए ॥ २ ॥ उनके नेत्रोंसे रूप, तेज, द्युलोक और सूर्य उत्पन्न हुए । उनके कान दसों दिशाओं, नक्षत्र, आकाश और शब्दके जनक हुए । उनका शरीर सभी वस्तुओंके सारांश और सौन्दर्यका केन्द्र बना ॥ ३ ॥ उनकी त्वचा स्पर्श, वायु और सभी यज्ञोंका उत्पत्तिस्थान हुआ । उनके रोम सब वृक्षजातिके जनक हुए, जिनसे कि यज्ञके कार्य सम्पन्न होते हैं ॥ ४ ॥ उनके केश मेघके, उनकी दाढ़ी-मूछ बिजलीके, हाथ-पैरके नाखून शिला और लोहके उत्पत्ति-स्थान हुए । उनके हाथ सबका कल्याण करनेवाले लोकपालोंके जन्मदाता हुए ॥ ५ ॥ भगवान्के विक्रम ( चलना-फिरना ) से भूर्भुवः स्वः ये तीन लोक, क्षेम ( पाये हुए धन आदिकी रक्षा ) और शरण ( भयसे बचानेवाले ) का आश्रय हुआ । उन नारायणके चरण सभी कामनाओं और वरके आधार हुए ॥ ६ ॥ भगवान्का उपस्थ ( लिंग ) जल, वीर्य, सृष्टि, मेघ, प्रजापति तथा सन्तानप्राप्तिके लिए किये जानेवाले सम्भोगसे जायमान आनन्दका जनक हुआ ॥ ७ ॥ उनकी गुदा यम, मित्र ( देवताविशेष ) मलत्याग, हिंसा, अकल्याण और नरकका उत्पत्तिस्थान हुआ ॥ ८ ॥ उन भगवान्का पृष्ठभाग पराजय,अधर्म और तमोगुणका आश्रय हुआ । उनकी नाड़ियें नदियों और नदोंकी आश्रय हुई और उनकी हड्डियें संसारके पर्वतोंका आश्रय बनीं ॥ ९ ॥ उनका उदर अन्न आदि प्रधान रसों, सभी समुद्रों और प्राणियोंके पोषणका उत्पत्तिस्थान हुआ । उनका हृदय मनका जन्मदाता हुआ ॥ १० ॥ उन परब्रह्मकी आत्मा धर्म, हमारा ( ब्रह्माका ) तुम्हारा ( नारदका ) सनकादि कुमारों, शिव, तत्त्वज्ञान और सत्त्व गुणका आश्रय हुई ॥११॥ यहाँतक 'सहस्रशीर्षा पुरुष' इस पुरुषसूक्तके वैदिक मंत्रका अर्थ बता चुके । अब 'पुरुष एवेदं' का अर्थ बताते हुए ब्रह्माजी नारदसे कहते हैं कि 'हम, तुम, शिव, तुम्हारे ज्येष्ठ

गन्धर्वाप्सरसो यक्षा रक्षोभूतगणोरगाः । पशवः पितरः सिद्धा विद्याध्राश्चारणा द्रुमाः ॥१३॥
अन्ये च विविधा जीवा जलस्थलनभौकसः । ग्रहर्क्षकेतवस्तारास्तडितः स्तनयित्नवः ॥१४॥
सर्वं पुरुष एवेदं भूतं भव्यं भवच्च यत् । तेनेदमावृतं विश्वं वितस्तिमधितिष्ठति ॥१५॥
स्वधिष्ण्यं प्रतपन् प्राणो बहिश्च प्रतपत्यसौ । एवं विराजं प्रतपंस्तपत्यन्तर्बहिः पुमान् ॥१६॥
सोऽमृतस्याभयस्येशो मर्त्यमन्नं यदत्यगात् । महिमैष ततो ब्रह्मन् पुरुषस्य दुरत्ययः ॥१७॥
पादेषु सर्वभूतानि पुंसः स्थितिपदो विदुः । अमृतं क्षेममभयं त्रिमूर्ध्नोऽधायि मूर्धसु ॥१८॥
पादास्त्रयो बहिश्चासन्नप्रजानां य आश्रमाः । अन्तस्त्रिलोक्यास्त्वपरो गृहमेधोऽबृहद्व्रतः ॥१९॥
सृती विचक्रमे विष्वङ् साशनानशने उभे । यदविद्या च विद्या च पुरुषस्तूभयाश्रयः ॥२०॥
यस्मादण्डं विराड् जज्ञे भूतेन्द्रियगुणात्मकः । तद् द्रव्यमत्यगाद्विश्वं गोभिः सूर्य इवातपन् ॥२१॥
यदास्य नाभ्यान्नलिनादहमासं महात्मनः । नाविदं यज्ञसम्भारान् पुरुषावयवादृते ॥२२॥
तेषु यज्ञस्य पशवः सवनस्पतयः कुशाः । इदं च देवयजनं कालश्चोरुगुणान्वितः ॥२३॥
वस्तून्योषधयः स्नेहा रसलोहमृदो जलम् । ऋचो यजूंषि सामानि चातुर्होत्रं च सत्तम ॥२४॥

---

भ्राता सनकादि मुनि, देवता, दैत्य, मनुष्य, हाथी, पक्षी, मृग आदि वनजन्तु, सर्प ॥१२॥ गंधर्व, अप्सरा, यक्ष, रक्षोगण, भूतगण, सर्प, पशु, पितर, सिद्ध, विद्याधर, चारण और वृक्ष आदि ॥ १३ ॥ विविध प्रकारके जल, स्थल तथा आकाशचारी ग्रह, नक्षत्र, विद्युत् तथा मेघ आदि ॥ १४ ॥ ये सब और भूत, भविष्य तथा वर्तमान नारायणके ही अधीन हैं। उन्होंने अपने विशालरूपसे इस विश्वको घेर रक्खा है ॥ १५ ॥ जैसे सूर्यमंडल अपने भीतर-बाहर सब तरफ प्रकाश फैलाता है, उसी तरह वह विराट् पुरुष अपने आपको प्रकाशित करता हुआ जगत्के सब प्राणियोंतक प्रकाश पहुँचाता है ॥ १६ ॥ अब ईश्वरकी नित्यता बताते हुए पुरुषसूक्तके 'उतामृतत्वस्येशानो' इस वैदिक मंत्रका अर्थ बताते हैं। वह विराट् पुरुष मृत्यु और अन्न अर्थात् कर्मफलको पार कर गया है, इस वास्ते वह अमृतत्व ( मोक्षरूप निजानन्द ) अभय, इन दोनोंका स्वामी है। इसी कारण उसकी अलंघनीय महिमा गायी जाती है ॥ १७॥ जो लोग उसके अधीन रहते हैं, उन्हें बन्धन और मोक्ष दोनों ही समय-समयपर वह परम पुरुष स्वयं प्रदान करता रहता है। यह बतानेके लिए पुरुष-सूक्तके 'पादोऽस्य विश्वाभूतानि' इस वैदिक मंत्रका अर्थ बताते हुए कहते हैं—ये भूर्लोक आदि सभी लोक और इसके निवासी उसके पाँवोंमें स्थित हैं और उसके तीन मस्तकोंमें क्रमसे अमृत, क्षेम और अभय विद्यमान रहा करते हैं॥ १८ ॥ पूर्व कल्पमें भी सन्तानहीन नैष्ठिक ब्रह्मचारी, वानप्रस्थ और यति, इनके आश्रम तीनों लोकके बाहर थे और ब्रह्मचर्यव्रतहीन गृहस्थाश्रमी त्रिलोकीके भीतर विद्यमान थे ॥ १९ ॥ वह जगत्पूज्य परमात्मा दक्षिण और उत्तर इन दोनों मार्गों-पर चलता था। दक्षिण मार्गका मतलब है अविद्या ( सर्वार्थमय कर्म ) मार्ग। विद्या ( साधन और उपासनारूपी ) मार्ग ऐसा है कि जिसपर चलनेसे सांसारिक भोगोंकी प्राप्ति होती है और इसी मार्ग (विद्या) से मोक्ष होता है। वह परमात्मा इन दोनों मार्गोंको पार कर गया था॥ २० ॥ उस परमात्मासे यह ब्रह्माण्ड उत्पन्न हुआ और उसीसे इन्द्रिय और सत्त्वादि तीनों गुणोंसे युक्त एक विराट् पुरुष जायमान हुआ। वही ईश्वर कहलाया। वह ईश्वर उस विश्व, अपने शरीर और अण्डसे भी निकल गया। जैसे मण्डलके मध्यमें रहनेवाला सूर्य अपनी किरणोंसे सर्वत्र प्रकाश पहुँचाता हुआ अन्तमें अपने मण्डल और विश्वको लाँघ जाता है ॥ २१ ॥ जब मैं उस महात्माकी नाभिसे उत्पन्न कमलके गर्भसे उत्पन्न हुआ, तब मैंने उस पुरुषके विराट् शरीरके सिवाय और कुछ नहीं देखा। उस समय मुझे पशु-यूप आदि यज्ञके सामान भी नहीं दिखाई दिये ॥ २२ ॥ और कुछ न पाकर मैंने उस परम पुरुषके अवयवोंसे यज्ञके पशु ( छाग आदि ) यूपके लिये वृक्ष, कुश, जिसपर मैं बैठा हूँ यह यज्ञस्थान और विविध गुणयुक्त कालकी रचना की ॥ २३ ॥ उनके अतिरिक्त अनेक

नामधेयानि मन्त्राश्च दक्षिणाश्च व्रतानि च । देवतानुक्रमः कल्पः सङ्कल्पस्तन्त्रमेव च ॥२५॥
गतयो मतयः श्रद्धा प्रायश्चित्तं समर्पणम् । पुरुषावयवैरेते सम्भाराः सम्भृता मया ॥२६॥
इति सम्भृतसम्भारः पुरुषावयवैरहम् । तमेव पुरुषं यज्ञं तेनैवायजमीश्वरम् ॥२७॥
ततस्ते भ्रातर इमे प्रजानां पतयो नव । अयजन् व्यक्तमव्यक्तं पुरुषं सुसमाहिताः ॥२८॥
ततश्च मनवः काले ईजिरे ऋषयोऽपरे । पितरो विबुधा दैत्या मनुष्याः क्रतुभिर्विभुम् ॥२९॥
नारायणे भगवति तदिदं विश्वमाहितम् । गृहीतमायोरुगुणः सर्गादावगुणः स्वतः ॥३०॥
सृजामि तन्नियुक्तोऽहं हरो हरति तद्वशः । विश्वं पुरुषरूपेण परिपाति त्रिशक्तिधृक् ॥३१॥
इति तेऽभिहितं तात यथेदमनुपृच्छसि । नान्यद्भगवतः किंचिद्भाव्यं सदसदात्मकम् ॥३२॥

न भारती मेऽङ्ग मृषोपलक्ष्यते न वै क्वचिन्मे मनसो मृषा गतिः ।
न मे हृषीकाणि पतन्त्यसत्पथे यन्मे हृदौत्कण्ठ्यवता धृतो हरिः ॥३३॥
सोऽहं समाम्नायमयस्तपोमयः प्रजापतीनामभिवन्दितः पतिः ।
आस्थाय योगं निपुणं समाहितस्तं नाध्यगच्छं यत आत्मसम्भवः ॥३४॥
नतोऽस्म्यहं तच्चरणं समीयुषां भवच्छिदं स्वस्त्ययनं सुमङ्गलम् ।
यो ह्यात्ममायाविभवं स्म पर्यगाद्यथा नभः स्वान्तमथापरे कुतः ॥३५॥

---

वस्तुयें जैसे पात्र-व्रीहि आदि औषधि, घी आदि स्नेह, मधुर अम्ल आदि रस, लोह, मिट्टी, जल, यजुर्वेद तथा सामवेदकी ऋचायें और चातुर्होत्र ( अध्वर्यु आदि चार होताओंसे सम्पन्न होनेवाले ) कर्मकी सृष्टि की ॥ २४ ॥ तभी मैंने यज्ञोंके ज्योतिष्टोम आदि नाम, स्वाहाकार आदि मंत्र, दक्षिणा, ब्रह्मचर्य आदि व्रत, अग्नि आदि देवताओंका अनुक्रम, बौधायन आदि कर्मपद्धतिके ग्रंथ और अनुष्ठान करनेके प्रकारकी सृष्टि की ॥ २५ ॥ और विष्णुकी गति, देवताओंके ध्यान, प्रायश्चित्त ( यज्ञमें आये विघ्नोंको दूर करनेवाले कर्म ) और किये हुए समस्त कर्मोंको भगवदर्पण करनेका विधान, इन सबको मैंने उसी परमपुरुषके अवयवोंसे बनाया ॥ २६ ॥ जब मैं इन सब सामग्रियोंको बना चुका, तब मैंने उन्हीं सब सामग्रियोंसे उसी यज्ञस्वरूप परम पुरुष ईश्वरकी पूजा की ॥ २७ ॥ मेरे बाद तुम्हारे भाई नौ ( मरीचि, अत्रि, अंगिरा, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु, भृगु, वशिष्ठ और दक्ष ) प्रजापतियोंने इन्द्र आदि देवताओंके रूपमें व्यक्त और अव्यक्त अर्थात् इन्द्रियातीत नारायणकी पूजा की ॥ २८ ॥ तदनन्तर समय-समयपर और ऋषियों, पितरों, देवताओं, दैत्यों और मनुष्योंने भी इन्हीं यज्ञोंके द्वारा उस महापुरुषकी आराधना की ॥ २९ ॥ उन नारायणमें ही यह समस्त विश्व विद्यमान है, जिन्होंने स्वयं त्रिगुणातीत होकर भी सृष्टिके आदिमें मायाके अगणित गुणोंको अपना लिया था ॥ ३० ॥ उन्हींकी आज्ञासे मैं सृष्टि करता हूँ, उन्हींकी इच्छासे शिवजी सृष्टिका संहार करते हैं और वे मायापति स्वयं विष्णुरूप धारण करके इस सृष्टिका पालन करते हैं ॥ ३१ ॥ हे तात ! उस परमपुरुषके विषयमें तुमने हमसे जो कुछ पूछा, मैंने कह सुनाया । कार्य-कारणात्मक यह संसार अथवा भावी संसार भी उन नारायणसे पृथक् नहीं है । जो कुछ है, सब उन्हींसे है ॥ ३२ ॥ मैंने नारायणको अपने उत्कण्ठापूर्ण हृदयमें बैठा लिया है । इसलिए हे अङ्ग ! मेरी वाणी झूठ नहीं होती, मेरा मन बुरे मार्गपर नहीं जाता और मेरी इन्द्रियाँ भी असत् पथपर नहीं चलतीं ॥ ३३ ॥ लेकिन यद्यपि मैं वेदमय हूँ, पूर्ण तपस्वी और सभी प्रजापतियोंका पूज्य तथा अधिपति हूँ । योगपथका अवलम्बन करके मैंने बड़ी निपुणताके साथ चित्तको स्थिर करके उस परमपुरुषको खोजा, पर उस परमपिताको नहीं पा सका कि जिससे मेरा जन्म हुआ था ॥ ३४ ॥ शरणागत जनोंके भवबन्धन काटनेवाले, मंगलदायक और सुसेव्य उन नारायणके चरणोंको मैं प्रणाम करता हूँ कि जो स्वयं अपनी

नाहं न यूयं यद्दतां गतिं विदुर्न वामदेवः किमुतापरे सुराः ।
तन्मायया मोहितबुद्धयस्त्विदं विनिर्मितं चात्मसमं विचक्ष्महे ॥३६॥
यस्यावतारकर्माणि गायन्ति ह्यस्मदादयः । न यं विदन्ति तत्त्वेन तस्मै भगवते नमः ॥३७॥
स एष आद्यः पुरुषः कल्पे कल्पे सृजत्यजः । आत्माऽऽत्मन्यात्मनाऽऽत्मानं संयच्छति च पाति च
विशुद्धं केवलं ज्ञानं प्रत्यक्सम्यगवस्थितम् । सत्यं पूर्णमनाद्यन्तं निर्गुणं नित्यमद्वयम् ॥३९॥
ऋषे विदन्ति मुनयः प्रशान्तात्मेन्द्रियाशयाः । यदा तदेवासत्तर्कैस्तिरोधीयेत विप्लुतम् ॥४०॥
आद्योऽवतारः पुरुषः परस्य कालः स्वभावः सदसन्मनश्च ।
द्रव्यं विकारो गुण इन्द्रियाणि विराट् स्वराट् स्थास्नु चरिष्णु भूम्नः ॥४१॥
अहं भवो यज्ञ इमे प्रजेशा दक्षादयो ये भवदादयश्च ।
स्वर्लोकपालाः खगलोकपाला नृलोकपालास्तललोकपालाः ॥४२॥
गन्धर्वविद्याधरचारणेशा ये यक्षरक्षोरगनागनाथाः ।
ये वा ऋषीणामृषभाः पितॄणां दैत्येन्द्रसिद्धेश्वरदानवेन्द्राः ।
अन्ये च ये प्रेतपिशाचभूतकूष्माण्डयादोमृगपक्ष्यधीशाः ॥४३॥
यत्किञ्च लोके भगवन्महस्वदोजःसहस्वद्बलवत्क्षमावत् ।
श्रीह्रीविभूत्यात्मवदद्भुतार्णं तत्त्वं परं रूपवदस्वरूपम् ॥४४॥

---

मायाके वैभवको उसी तरह नहीं जान सके जैसे आकाश स्वयं अपने विस्तारका अन्त नहीं पाता। तब भला हम जैसे लोग उन्हें और उनकी मायाके प्रपंचको कैसे जान सकते हैं ॥ ३५ ॥ उनकी वास्तविक गतिको न हम, न तुम लोग और न शिवजी ही जान सके, तब भला और देवता क्या जान पायेंगे ? उनकी मायासे विमुग्धबुद्धि होकर हम लोग अपनी-अपनी समझके अनुसार उनका वर्णन करते हैं ॥ ३६ ॥ हम लोग जिनके अवतारोंकी गाथायें गाया करते हैं, किन्तु भलीभाँति जिन्हें नहीं जान पाते, उन नारायणको नमस्कार है ॥ ३७ ॥ वही आदि पुरुष कल्प-कल्पमें अपनी मायासे अपने ही में सृष्टि, पालन और संहारकार्य किया करता है ॥ ३८ ॥ वह ईश्वर विशुद्ध ज्ञानस्वरूप है, वह सबकी अन्तरात्मामें विद्यमान रहता है और सन्देह आदिसे रहित होकर स्थिर है अर्थात् उसमें चचलता नहीं है। वह सत्यरूप, आदि-अन्तसे रहित, गुणहीन, नित्य और अद्वैत है ॥ ३९ ॥ हे नारद ! मुनि लोग भी उसे तब जान पाते हैं जब उनकी देह, इन्द्रियाँ तथा मन शान्त रहता है। अशान्त पुरुषके हृदयमें भी यद्यपि उस महापुरुषकी ज्योति जागती रहती है, फिर भी दुष्टोंकी विविध तर्कनाओंसे वह प्रकाश लुप्त हो जाता है ॥ ४० ॥ उसका प्रथम अवतार पुरुष है। काल, स्वभाव, सत् और असत् ( अर्थात् कार्य-कारणात्मिका प्रकृति ) ये उसकी शक्तियें हैं। द्रव्य ( महाभूत ), अलंकार सत्त्वादिगुण, इन्द्रियाँ, समष्टि शरीर तथा विराट्, स्वराट्, स्थावर और जंगम यह व्यष्टि शरीर ही उस परमपुरुषके कार्य हैं ॥ ४१ ॥ हम ( ब्रह्मा ) शिव, विष्णुभगवान्, ये दक्षआदि प्रजापति, नारद आदि देवर्षि, स्वर्गलोकके पालक, खगलोकपालक, नरलोकपालक, तल तथा पाताललोकपालक ॥ ४२ ॥ गंधर्व, विद्याधर और चारणोंके रक्षक, यक्ष-राक्षस और सर्पलोकके पालक अथवा समस्त श्रेष्ठ ऋषि, पितर, दैत्यपति, सिद्धोंके स्वामी तथा प्रेत-पिशाच-भूत-कूष्माड ( भृङ्गी आदि ) जलजन्तु, मृग तथा पक्षियोंके अधिपति उनकी विभूति हैं ॥ ४३ ॥ हे भगवन् ! और कहाँतक कहें, संसारमें जितने भी तेजयुक्त, ओजस्वी, बलवान्, सुन्दर, लज्जावान्, क्षमावान्, विभूतिसम्पन्न, बुद्धिमान्, अद्भुत वर्णयुक्त, रूपवान् तथा अरूपवान् जीव हैं, वे सब उस परमात्माकी विभूति हैं

प्राधान्यतो यानृष आमनन्ति लीलावतारान् पुरुषस्य भूम्नः ।
आपीयतां कर्णकषायशोषाननुक्रमिष्ये त इमान् सुपेशान् ॥४५॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां द्वितीयस्कन्धे षष्ठोऽध्यायः ॥६॥

---

## सप्तमोऽध्यायः

### ब्रह्मोवाच

यत्रोद्यतः क्षितितलोद्धरणाय बिभ्रत्क्रौडीं तनुं सकलयज्ञमयीमनन्तः ।
अन्तर्महार्णव उपागतमादिदैत्यं तं दंष्ट्रयाद्रिमिव वज्रधरो ददार ॥१॥
जातो रुचेरजनयत्सुयमान् सुयज्ञ आकूतिसूनुरमरानथ दक्षिणायाम् ।
लोकत्रयस्य महतीमहरद्यदार्तिं स्वायम्भुवेन मनुना हरिरित्यनूक्तः ॥२॥
जज्ञे च कर्दमगृहे द्विज देवहूत्यां स्त्रीभिः समं नवभिरात्मगतिं स्वमात्रे ।
ऊचे ययाऽऽत्मशमलं गुणसङ्गपङ्कमस्मिन् विधूय कपिलस्य गतिं प्रपेदे ॥३॥
अत्रेरपत्यमभिकाङ्क्षत आह तुष्टो दत्तो मयाहमिति यद्भगवान् स दत्तः ।
यत्पादपङ्कजपरागपवित्रदेहा योगर्द्धिमापुरुभयीं यदुहैहयाद्याः ॥४॥
तप्तं तपो विविधलोकसिसृक्षया मे आदौ सनात्स्वतपसः स चतुःसनोऽभूत् ।
प्राक्कल्पसम्प्लवविनष्टमिहात्मतत्त्वं सम्यग्जगाद मुनयो यदचक्षतात्मन् ॥५॥

---

॥ ४४ ॥ हे ऋषे ! मैं उस महापुरुषके उन प्रधान-प्रधान गुणोंका वर्णन करूँगा कि जिनको बड़े-बड़े ऋषि गाते हैं। तुम उसके उन सुन्दर चरित्रोंको प्रेमके साथ अपने कानोंसे सुनो। क्योंकि उनके सुननेसे गन्दी बातें सुनते-सुनते कानोंमें जो दोष आ गया रहता है—वह नष्ट हो जाता है ॥ ४५ ॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी'भाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

ब्रह्माजी कहते हैं—हे नारद ! जब भगवानने पृथ्वीका उद्धार करनेके लिए स्रुक्-स्रुवा आदि यज्ञके उपकरणों युक्त वाराह ( सूकर ) का रूप धारण किया तो उन्होंने समुद्रतलमें उस आदि दैत्य हिरण्याक्षको पाकर अपने दाँतोंसे इस तरह चीर डाला, जैसे इन्द्रने अपने वज्रसे पर्वतोंको काटकर टुकड़े-टुकड़े कर दिया था ॥ १ ॥ जब वे रुचिनामक प्रजापतिकी पत्नी आकूतिके उदरसे उत्पन्न हुए, तब उनका सुयज्ञ नाम पड़ा। उन्होंने अपनी दक्षिणा नामकी भार्यासे सुयम नामके देवताओंको उत्पन्न किया। आगे चलकर जब वे इन्द्र कहलाये और उन्होंने तीनों लोकोंका संकट हर लिया, तब स्वायंभुव मनुने उनका 'हरि' नाम कर दिया ॥ २ ॥ हे द्विज ! जब वे कर्दम प्रजापतिकी पत्नी देवहूतीके कर्मसे नौ बहिनोंके साथ उत्पन्न हुए, तब उनका कपिल नाम पड़ा। उन्होंने अपनी माता ( देवहूती ) को ब्रह्मविद्या ( सांख्यशास्त्र ) का उपदेश दिया। जिससे उसने अपनी आत्माके उन पापोंको दूर कर दिया कि जिनसे आत्मामें गुणोंका संगरूपी कीचड़ लगा रहता है। उसने उसी शरीरसे सब विकारोंको दूर कर दिया और मुक्त हो गयी ॥ ३ ॥ किसी समय महर्षि अत्रिने भगवानसे पुत्र माँगा। भगवानने प्रसन्न होकर कहा—'मैं अपनेको पुत्ररूपमें आपको सौंपता हूँ। इससे जब उनके घरमें भगवान जन्मे, तब उनका 'दत्त' नाम पड़ा। उनके चरणकमलकी धूलिसे पवित्र होकर यदु और हैहय (कार्तवीर्य) आदि कितने ही राजे ऐहलौकिक और पारलौकिक कामनाओंको पूर्ण करनेवाली योगरूपी सम्पत्ति प्राप्त कर लिये थे ॥४॥ लोकसृष्टिकी अभिलाषासे मैंने जो पहले उग्र तपस्या की थी, उसे भगवदर्पण कर दिया। जिससे वे भगवान सनत्कुमार, सनक, सनन्दन और सनातन इन चार रूपोंसे

धर्मस्य दक्षदुहितर्यजनिष्ट मूर्त्यां नारायणो नर इति स्वतपःप्रभावः ।
दृष्ट्वाऽऽत्मनो भगवतो नियमावलोपं देव्यस्त्वनङ्गपृतना घटितुं न शेकुः ॥६॥
कामं दहन्ति कृतिनो ननु रोषदृष्ट्या रोषं दहन्तमुत ते न दहन्त्यसह्यम् ।
सोऽयं यदन्तरमलं निविशन् बिभेति कामः कथं नु पुनरस्य मनः श्रयेत ॥७॥
विद्धः सपत्न्युदितपत्रिभिरन्ति राज्ञो बालोऽपि सन्नुपगतस्तपसे वनानि ।
तस्मा अदाद् ध्रुवगतिं गृणते प्रसन्नो दिव्याः स्तुवन्ति मुनयो यदुपर्यधस्तात् ॥८॥
यद्वेनमुत्पथगतं द्विजवाक्यवज्रविप्लुष्टपौरुषभगं निरये पतन्तम् ।
त्रात्वार्थितो जगति पुत्रपदं च लेभे दुग्धा वसूनि वसुधा सकलानि येन ॥९॥
नाभेरसावृषभ आस सुदेविसूनुर्यो वै चचार समदृग्जडयोगचर्याम् ।
यत्पारमहंस्यमृषयः पदमामनन्ति स्वस्थः प्रशान्तकरणः परिमुक्तसङ्गः ॥१०॥
सत्रे ममास भगवान् हयशीरषाथो साक्षात्स यज्ञपुरुषस्तपनीयवर्णः ।
छन्दोमयो मखमयोऽखिलदेवतात्मा वाचो बभूवुरुशतीः श्वसतोऽस्य नस्तः ॥११॥
मत्स्यो युगान्तसमये मनुनोपलब्धः क्षोणीमयो निखिलजीवनिकायकेतः ।
विस्रंसितानुरुभये सलिले मुखान्मे आदाय तत्र विजहार ह वेदमार्गान् ॥१२॥
क्षीरोदधावमरदानवयूथपानामुन्मथ्नताममृतलब्धय आदिदेवः ।
पृष्ठेन कच्छपवपुर्विदधार गोत्रं निद्राक्षणोऽद्रिपरिवर्तकषाणकण्डूः ॥१३॥

---

अवतरे और पूर्वकल्पोंमें नष्ट आत्मज्ञानको फिर इस कल्पमें जागृत करते हुए उपदेश दिया ॥५॥ दक्षकी पुत्री और यमराजकी धर्मपत्नी मूर्तिके गर्भसे भगवान नर और नारायण इन दो स्वरूपोंसे अवतार लिये। उन नर-नारायणकी तपस्याको भंग करनेके लिए कामदेवकी सेनाकी उर्वशी आदि अप्सरायें गयीं, किन्तु उनकी तपस्याके प्रभावसे उत्पन्न अपने ही सदृश स्त्रियोंको देखकर वे उनका तपोभंग नहीं कर सकीं ॥ ६ ॥ कुशल इन्द्रियनिग्रही शिव अपनी सरोष दृष्टिसे कामको जलानेमें समर्थ हो गये, पर अपने आपको भस्म करते रहनेवाले क्रोधको भस्म करनेमें वे भी असमर्थ ही रहे। वह क्रोध भी उन नारायणकी अन्तरात्मामें घुसते डरता था, तब भला कामदेव उनपर अपना प्रभाव कैसे डाल सकता? ॥७॥ राजा उत्तानपादके पुत्र ध्रुव बाल्यकालमें ही अपनी विमाताके वाग्बाणसे बिंधकर तपस्या करनेके वास्ते वनको चले गये थे। सो उन नारायणने उस भजनानन्दी बालकको वह ध्रुवपद प्रदान किया कि ऊपरके भृगु आदि और नीचेके सप्तर्षि आज भी उनकी स्तुति करते हैं ॥ ८ ॥ जब ऋषियोंके विनय करनेपर वे कुमार्गगामी राजा वेनके पुत्र होकर अवतरे। तब ब्राह्मणोंके वचनरूपी वज्रसे नष्टपौरुष, नष्टसम्पत्ति तथा नरकके अधिकारी उस राजा वेनकी रक्षा करके अपना पुत्र ( पुं नामके नरकसे रक्षा करनेवाला ) नाम सार्थक किया और जगत्के कल्याणार्थ उन्होंने इस पृथ्वीसे विविध प्रकारके अन्न आदि द्रव्योंको दुहा ॥ ९ ॥ वे ही नारायण राजा नाभिकी मेरुदेवी नामकी पत्नीके गर्भसे समदर्शी ऋषभ होकर अवतरे और आत्मदर्शन द्वारा इन्द्रियोंको अपने वशीभूतकर सब विषयवासनाओंका परित्यागकर जड़योग ( नित्य समाधि ) का साधन किया। जिसको बड़े-बड़े ऋषि परमहंस पद कहते हैं ॥ १० ॥ वे ही भगवान मेरे ( ब्रह्माके ) यज्ञमें सुवर्णसदृश देदीप्यमान हयग्रीवके रूपमें प्रकट हुए थे। उस समय उनकी नासिकासे छन्दोमय, यज्ञमय, यज्ञ द्वारा पूजित होनेवाले सभी देवता और उनकी आत्मायें उत्पन्न हुईं ॥ ११ ॥ युगके अन्तसमयमें भावी वैवस्वत मनुने मत्स्यरूपमें प्रकट भगवानका दर्शन किया था। वे मत्स्यभगवान पृथ्वीके अवलम्ब और जगत्के समस्त जीवोंके आश्रयरूप थे। मेरे मुखसे निकले हुए वेदोंको लेकर वे उस महाभयंकर प्रलयजलधिमें आनन्दके साथ विचरते थे ॥ १२ ॥ जब देवता और दानव अमृतप्राप्तिके निमित्त क्षीरसमुद्रको मथ

त्रैविष्टपोरुभयहा स नृसिंहरूपं कृत्वा भ्रमद्भ्रुकुटिदंष्ट्रकरालवक्त्रम्।
दैत्येन्द्रमाशु गदयाभिपतन्तमाराद्रूरौ निपात्य विददार नखैः स्फुरन्तम् ॥१४॥
अन्तःसरस्युरुबलेन पदे गृहीतो ग्राहेण यूथपतिरम्बुजहस्त आर्तः।
आहेदमादिपुरुषाखिललोकनाथ तीर्थश्रवः श्रवणमङ्गलनामधेय ॥१५॥
श्रुत्वा हरिस्तमरणार्थिनमप्रमेयश्चक्रायुधः पतगराजभुजाधिरूढः।
चक्रेण नक्रवदनं विनिपाट्य तस्माद्धस्ते प्रगृह्य भगवान् कृपयोज्जहार ॥१६॥
ज्यायान् गुणैरवरजोऽप्यदितेः सुतानां लोकान् विचक्रम इमान् यदथाधियज्ञः।
क्ष्मां वामनेन जगृहे त्रिपदच्छलेन यच्ञामृते पथि चरन् प्रभुभिर्न चाल्यः ॥१७॥
नार्थो बलेरयमुरुक्रमपादशौचमापः शिखा धृतवतो विबुधाधिपत्यम्।
यो वै प्रतिश्रुतमृते न चिकीर्षदन्यदात्मानमङ्ग शिरसा हरयेऽभिमेने ॥१८॥
तुभ्यं च नारद भृशं भगवान् विवृद्धभावेन साधुपरितुष्ट उवाच योगम्।
ज्ञानं च भागवतमात्मसतत्त्वदीपं यद्वासुदेवशरणा विदुरञ्जसैव ॥१९॥
चक्रं च दिक्ष्वविहतं दशसु स्वतेजो मन्वन्तरेषु मनुवंशधरो बिभर्ति।
दुष्टेषु राजसु दमं व्यदधात्स्वकीर्तिं सत्ये त्रिपृष्ठ उशतीं प्रथयंश्चरित्रैः ॥२०॥

---

रहे थे, तब भगवानने कूर्म (कच्छप) अवतार लेकर मन्दर पर्वतको अपनी पीठपर रोका था। जब वह विशाल पर्वत उनकी पीठपर रुका हुआ देवता और दैत्योंके हाथों जोरोंसे घुमाया जा रहा था तो उसकी रगड़से जैसे उनकी पीठकी खुजली मिट रही थी॥ १३॥ देवताओंके महाभय दूर करनेवाले नारायणने जब नृसिंह अवतार लिया था। उस समय मारे क्रोधके उनकी भृकुटी घूम रही थी और उनका मुख बड़ा ही भीषण दीखता था। दैत्यपति हिरण्यकशिपु गदा लेकर उनपर झपटा ही था कि नृसिंहभगवानने उसे अपनी जाँघोंके बीच दाब लिया और अपने तीखे नखोंसे उसकी छाती फाड़ डाली। जिससे वह छटपटाकर मर गया॥ १४॥ किसी समय एक गजराजको एक बलवान ग्राहने पैर पकड़कर घसीटा। उस समय बहुत व्यथित होकर वह अपनी सूँड़में एक कमलका पुष्प लेकर करुणापूर्ण वाणीमें बोला—हे आदिपुरुष! हे समस्त जीवोंके स्वामी! हे पवित्र नाम! हे मंगलमय! आप मेरी रक्षा करें॥ १५॥ उस शरणार्थीकी आर्त वाणी सुनकर श्रीहरिभगवान गरुड़पर चढ़कर दौड़ आये और चक्रसे ग्राहका मुख फाड़ तथा हाथोंसे पकड़कर गजराजको उबारा ॥१६॥ द्वादश सूर्योंमें यज्ञके अधिष्ठाता नारायण यद्यपि अवस्थामें सबसे छोटे थे, किन्तु गुणमें श्रेष्ठ थे। क्योंकि उन्होंने वामन अवतारमें राजा बलिसे तीन पैर पृथ्वी माँगकर तीनों लोक और चौदहों भुवनों-को नाप लिया था। (यदि पूछो कि इतने बड़े पराक्रमी और यशस्वी होते हुए भी भगवानने यह दुर्बलताका काम क्यों किया तो इसका उत्तर यह है कि) धर्ममार्गपर चलनेवाला राजा भी माँगनेके सिवाय और किसी उपायसे पदच्युत नहीं किया जा सकता—इसके अतिरिक्त और कोई उपाय ही नहीं था॥ १७॥ बलिके कुलगुरु शुक्राचार्यने यद्यपि राजा बलिको वैसा दान देनेसे रोका, किन्तु उस मनस्वी राजाने गुरुकी बात भी टाल दी और दान दे ही डाला और वामनभगवानके चरणजलको अपने माथे चढ़ाया। जब भगवान तीनों लोक और चौदहों भुवन नाप लिये, फिर भी साढ़े तीन पैरमें कुछ जमीन कम पड़ी तब राजा बलिने उसे पूरा करनेके लिए माथा झुकाकर अपना शरीर ही उनको अर्पण कर दिया। इस अलौकिक त्यागका उन्हें यह फल मिला कि वे देवताओंके भी स्वामी माने जाने लगे॥ १८॥ हे नारद! वे ही भगवान एक समय तुम्हारे उज्ज्वल भक्तिभावको देख तथा बड़े प्रसन्न होकर हंसके रूपमें अवतरे थे और तुमको उन्होंने आत्मज्ञान प्रदान करनेवाला ज्ञान और भक्ति योग प्रदान किया था कि जिसे केवल उनके अनन्य भक्त ही पा सकते हैं और कोई नहीं॥१९॥ और-और

धन्वन्तरिश्च भगवान् स्वयमेव कीर्तिर्नाम्ना नृणां पुरुरुजां रुज आशु हन्ति ।
यज्ञे च भागममृतायुरवावरुन्ध आयुश्च वेदमनुशास्त्यवतीर्य लोके ॥२१॥
क्षत्रं क्षयाय विधिनोपभृतं महात्मा ब्रह्मध्रुगुज्झितपथं नरकार्तिलिप्सु ।
उद्धन्त्यसाववनिकण्टकमुग्रवीर्यस्त्रिःसप्तकृत्व उरुधारपरश्वधेन ॥२२॥
अस्मत्प्रसादसुमुखः कलया कलेश इक्ष्वाकुवंश अवतीर्य गुरोर्निदेशे ।
तिष्ठन् वनं सदयितानुज आविवेश यस्मिन् विरुध्य दशकन्धर आर्तिमार्च्छत् ॥२३॥
यस्मा अदादुदधिरूढभयाङ्गवेपो मार्गं सपद्यरिपुरं हरवद्दिधक्षोः ।
दूरे सुहृन्मथितरोषसुशोणदृष्ट्या तातप्यमानमकरोरगनक्रचक्रः ॥२४॥
वक्षःस्थलस्पर्शरुग्णमहेन्द्रवाहदन्तैर्विडम्बितककुब्जुष ऊढहासम् ।
सद्योऽसुभिः सह विनेष्यति दारहर्तुर्विस्फूर्जितैर्धनुष उच्चरतोऽधिसैन्ये ॥२५॥
भूमेः सुरेतरवरूथविमर्दितायाः क्लेशव्ययाय कलया सितकृष्णकेशः ।
जातः करिष्यति जनानुपलक्ष्यमार्गः कर्माणि चात्ममहिमोपनिबन्धनानि ॥२६॥
तोकेन जीवहरणं यदुलूकिकायास्त्रैमासिकस्य च पदा शकटोऽपवृत्तः ।
यद्रिङ्गतान्तरगतेन दिविस्पृशोर्वा उन्मूलनं त्वितरथार्जुनयोर्न भाव्यम् ॥२७॥

---

मन्वन्तरोंमें भगवान दसों दिशाओंमें अपने प्रभावरूपी सुदर्शन चक्रका तेज फैलाते और अपने पुनीत कार्योंसे सुन्दर कीर्तिका विस्तार करते हुए मनुके रूपमें विराजमान रहते और सारी त्रिलोकी, यहाँ तक कि सत्य लोकके भी दुष्ट राजाओंको दण्ड देते हैं ॥ २० ॥ वे ही भगवान संसारके महारोगियोंका अपने नामसे ही रोग दूर करते हुए धन्वन्तरिरूपमें अवतरे थे। वे कीर्तिके मूर्तिमान् स्वरूप थे और उनकी मरणविहीन लम्बी आयु थी। किसी समय दैत्योंने उनका यज्ञभाग छीन लिया था, किन्तु अपने प्रबल प्रतापसे उन्होंने उसे फिरसे प्राप्त कर लिया और आयुर्वेदशास्त्रके तो मानो प्रवर्तक ही ठहरे ॥ २१ ॥ जब जगत्का विनाश करनेके लिये विधाताने ऐसे राजाओंकी बढ़ती कर दी कि जो नरककी यातनाके अधिकारी थे। जिन्होंने अच्छा मार्ग त्याग दिया और ब्राह्मणोंको भी सताना आरम्भ कर दिया था। उस समय वे अतुलित बलधारी परशुरामके रूपमें अवतरे और उन्होंने तीक्ष्ण धारवाले अपने फरसेसे एक सौ इक्कीस बार पृथ्वीको क्षत्रियविहीन किया ॥ २२ ॥ हम लोगोंपर कृपालु वे मायापति नारायण अपनी कलाओंके साथ-साथ इक्ष्वाकुवंशमें राम होकर अवतरेंगे। उस समय पिताकी आज्ञा मानकर अपने भ्राता लक्ष्मण तथा पत्नी सीताके साथ वनको चले जायँगे और दशकन्धर रावणसे शत्रुता ठानेंगे ॥ २३ ॥ जब राम रावणसे लड़नेके लिए लंकापर चढ़ाई करनेको चलेंगे तो बीचमें समुद्र आयेगा। उस समय सीताका स्मरण करके कुपित शंकरकी तरह अपनी लाल-लाल आँखोंसे उसकी ओर निहारेंगे। जिससे सारे समुद्रका जल खौलने लगेगा—मगर, सर्प और नक्र झुलसने लगेंगे और समुद्र थर-थर थर-थर काँपने लगेगा और बड़े विनीत भावसे वह उनको रास्ता दे देगा ॥ २४ ॥ भगवान रामचन्द्र विशाल वाहिनीके बीचमें खड़े होकर ज्योंही अपने धनुषका टंकोर करेंगे, उसी समय वह रावण कि—जिसने अपने पराक्रमसे इन्द्रके ऐरावतके दाँत तोड़कर टुकड़े-टुकड़े कर दिये थे और वे टुकड़े सब दिशाओंमें बिखरकर सभी दिशाओंको उज्वल कर दिये थे अतएव अधिक अभिमानी जो रावण सबको हँसता था, उसकी उस हँसीके साथ-साथ राम उसके प्राणोंको भी ले बीतेंगे ॥ २५ ॥ वे ही नारायण राक्षसोंसदृश राजाओंकी सेनाके अत्याचारसे दुःखिनी पृथ्वीका दुःख दूर करनेके लिए अपने बड़े भ्राता बलरामके साथ-साथ अवतार लेंगे और साधारण जनोंसे अज्ञेय ऐसे-ऐसे कार्य करेंगे कि जिससे उनकी महिमाका विस्तार होगा और इसीसे स्पष्ट हो जायगा कि वे ईश्वर हैं ॥ २६ ॥ यदि वे ईश्वर न होते तो भला एक तीन महीनेका बालक पूतना जैसी विकराल राक्षसीको कैसे मारता,

यद्वै व्रजे व्रजपशून् विषतोयपीथान् पालाँस्त्वजीवयदनुग्रहदृष्टिवृष्ट्या ।
तच्छुद्धयेऽतिविषवीर्यविलोलजिह्वमुच्चाटयिष्यदुरगं विहरन् ह्रदिन्याम् ॥२८॥
तत्कर्मदिव्यमिव यन्निशि निःशयानं दावाग्निना शुचिवने परिदह्यमाने ।
उन्नेष्यति व्रजमतोऽवसितान्तकालं नेत्रे पिधाप्य सबलोऽनधिगम्यवीर्यः ॥२९॥
गृह्णीत यद्यदुपबन्धममुष्य माता शुल्वं सुतस्य न तु तत्तदमुष्य माति ।
यज्जृम्भतोऽस्य वदने भुवनानि गोपी संवीक्ष्य शङ्कितमनाः प्रतिबोधिताऽऽसीत् ॥३०॥
नन्दं च मोक्ष्यति भयाद्वरुणस्य पाशाद्गोपान् बिलेषु पिहितान्मयसूनुना च ।
अह्न्यापृतं निशि शयानमतिश्रमेण लोकं विकुण्ठ उपनेष्यति गोकुलं स्म ॥३१॥
गोपैर्मखे प्रतिहते व्रजविप्लवाय देवेऽभिवर्षति पशून् कृपया रिरक्षुः ।
धर्तोच्छिलीन्ध्रमिव सप्त दिनानि सप्तवर्षो महीध्रमनघैककरे सलीलम् ॥३२॥
क्रीडन् वने निशि निशाकररश्मिगौर्यां रासोन्मुखः कलपदायतमूर्च्छितेन ।
उद्दीपितस्मररुजां व्रजभृद्वधूनां हर्तुर्हरिष्यति शिरो धनदानुगस्य ॥३३॥
ये च प्रलम्बखरदर्दुरकेश्यरिष्टमल्लेभकंसयवनाः कुजपौण्ड्रकाद्याः ।
अन्ये च शाल्वकपिबल्वलदन्तवक्त्रसप्तोक्षशम्बरविदूरथरुक्मिमुख्याः ॥३४॥

---

एक पैरके फेंकनेसे शकटासुरको कैसे उलट देता और घुटनोंके सहारे रेंगते-रेंगते बड़े ऊँचे यमलार्जुनको टाँगोंके बीचमें फँसाकर कैसे उखाड़ डालता ॥ २७ ॥ यमुनाका विषैला जल पीकर मरे हुए व्रजके पशुओं और ग्वालबालोंको अपनी कृपापूर्ण दृष्टिसे निहारकर ही कैसे जीवित कर देता । वे ही कृष्ण जलको शुद्ध करनेके लिए खेलते-खेलते यमुनाजीमें कूदकर लपलपाती जीभोंवाले और महाविषैले ( कालिया ) सर्पको वहाँसे निकालकर ही दम लेंगे ॥ २८ ॥ उनके इन कर्मोंको लोग दिव्य (अमानुषी) कर्म कहेंगे । एक बार ग्रीष्म ऋतुमें वनोंमें आग लग जायगी और समस्त व्रजवासियोंके प्राण संकटमें पड़ जायँगे, उस समय बलरामके साथ श्रीकृष्णजी सबकी आँखें मुँदवाकर क्षणभरमें वह संकट टालकर व्रजका उद्धार कर लेंगे ॥ २९ ॥ एक समय यशोदा कृष्णको बाँधने चलेंगी, उस समय वह जिन जिन रस्सियोंसे बाँधना चाहेगी वे सब छोटी पड़ती जायँगी । एक समय जँभाई लेते समय यशोदा कृष्णके मुखमें तीनों लोकों और चौदहों भुवनोंको देखकर चकरा जायगी और उसी समय उसे भगवान्‌की महिमाका ज्ञान हो जायगा ॥ ३० ॥ वे कृष्ण वरुणके पाशमें बँधे हुए नन्दको छुड़ायेंगे । मय दानवके पुत्र व्योमासुरकी चपेटमें पड़े हुए ग्वाल-बालोंको भी वे छुड़ायेंगे और दिन भर कठिन परिश्रम करके रातमें सोते हुए सभी गोकुलनिवासियोंको वैकुण्ठधाममें पहुँचा देंगे ॥ ३१ ॥ जब वहाँके गोप इन्द्रके वार्षिक यज्ञका विरोध करके गोवर्धनकी पूजा करने लगेंगे, तब इन्द्र सारे वृजको बहा देनेके विचारसे घनघोर वृष्टि करेंगे । उस समय केवल सात वर्षकी अवस्थावाले भगवान कृष्णचन्द्र उन ग्वालबालों और व्रजके पशुओंको बचानेके लिए गोवर्धन पर्वतको एक कठफुल्लेकी तरह अपने हाथों उठा लेंगे और पूरे सात दिनतक उसे उसी तरह लिये रहेंगे ॥ ३२ ॥ आधी रातके समय जब चन्द्रदेव अपनी उज्ज्वल किरणोंसे सारे संसारको गौर वर्णका ओहार ओढ़ाते रहेंगे, उस समय श्रीकृष्णभगवान रासक्रीड़ा करनेके विचारसे सुन्दर पदविन्यासयुक्त एवं हृदयस्पर्शी आलाप लेकर गीत गावेंगे, जिसे सुनकर कामसे बेहाल हो सारी व्रजवधूटियाँ उनके पास दौड़ जायँगी । उसी अवसरपर कुबेरका अनुचर शंखचूड़ उन गोपियोंको चुरानेके विचारसे वहाँ पहुँचेगा और भगवान उसका मस्तक काट गिरावेंगे ॥ ३३ ॥ उसके अतिरिक्त प्रलम्ब, खर ( धेनुकासुर ), बकासुर, केशी, अरिष्ट, कंसके पहलवान, कुवलयापीड हाथी, कंस, यवन, कुज ( नरकासुर ) और पौण्ड्रक, शाल्व, कपि ( द्विविद बन्दर )

ये वा मृधे समितिशालिन आत्तचापाः काम्बोजमत्स्यकुरुकैकयसृञ्जयाद्याः ।
यास्यन्त्यदर्शनमलं बलभीमपार्थव्याजाह्वयेन हरिणा निलयं तदीयम् ॥३५॥
कालेन मीलितधियामवमृश्य नृणां स्तोकायुषां स्वनिगमो बत दूरपारः ।
आविर्हितस्त्वनुयुगं स हि सत्यवत्यां वेदद्रुमं विटपशो विभजिष्यति स्म ॥३६॥
देवद्विषां निगमवर्त्मनि निष्ठितानां पूर्भिर्मयेन विहिताभिरदृश्यतूर्भिः ।
लोकान् घ्नतां मतिविमोहमतिप्रलोभं वेषं विधाय बहु भाष्यत औपधर्म्यम् ॥३७॥
यर्ह्यालयेष्वपि सतां न हरेः कथाः स्युः पाखण्डिनो द्विजजना वृषला नृदेवाः ।
स्वाहा स्वधा वषडिति स्म गिरो न यत्र शास्ता भविष्यति कलेर्भगवान् युगान्ते ॥३८॥
सर्गे तपोऽहमृषयो नव ये प्रजेशाः स्थाने च धर्ममखमन्वमरावनीशाः ।
अन्ते त्वधर्महरमन्युवशासुराद्या मायाविभूतय इमाः पुरुशक्तिभाजः ॥३९॥
विष्णोर्नु वीर्यगणनां कतमोऽर्हतीह यः पार्थिवान्यपि कविर्विममे रजांसि ।
चस्कम्भ यः स्वरंहसास्खलता त्रिपृष्ठं यस्मात्त्रिसाम्यसदनादुरुकम्पयानम् ॥४०॥
नान्तं विदाम्यहममी मुनयोऽग्रजास्ते मायाबलस्य पुरुषस्य कुतोऽपरे ये ।
गायन् गुणान्दशशतानन आदिदेवः शेषोऽधुनापि समवस्यति नास्य पारम् ॥४१॥
येषां स एव भगवान्दययेदनन्तः सर्वात्मनाऽऽश्रितपदो यदि निर्व्यलीकम् ।
ते दुस्तरामतितरन्ति च देवमायां नैषां ममाहमिति धीः श्वसृगालभक्ष्ये ॥४२॥

---

बल्वल, दन्तवक्त्र, सप्तोक्ष, शंबर, विदूरथ तथा रुक्मी ॥ ३४ ॥ अथवा काम्बोज, मत्स्य, कुरु, कैकय और सृञ्जय आदि जो भी राजे हाथमें धनुष-बाण लेकर संग्रामभूमिमें उतरेंगे, उन सबको बलराम, भीम, अर्जुनसे मरवा तथा कितनोंको अपने हाथों मारकर अपने वैकुण्ठ धामको भेज देंगे ॥ ३५ ॥ बहुत समय बाद जब संसारके अल्पायु मनुष्योंकी बुद्धि कुण्ठित हो जायगी और उनके लिए वेदोंका समझना कठिन हो जायगा, तब वे ही नारायण व्यासरूपमें सत्यवतीके गर्भसे जन्म लेकर वेदरूपी वृक्षकी अनेक शाखायें और उपशाखायें बनाकर उसके कई भाग कर देंगे (जिससे वह सरल हो जायगा) ॥ ३६ ॥ वेदमार्गपर आस्था रखकर दैत्यों द्वारा किये गये सत्कर्मों और मय दानवके प्रयत्नसे जब भीतर ही भीतर उनका बल बढ़ जायगा तो वे सब लोगोंको नष्ट करने लगेंगे। ऐसी अवस्थामें भगवान उनकी बुद्धिको भ्रममें डालनेवाला बहुत ही सुन्दर वेष बनाकर बुद्ध अवतार लेंगे और बहुतसे उपधर्मोंका वर्णन करेंगे (ऐसा करनेसे दैत्य लोग वैदिक धर्म त्यागकर अधर्मके मार्गपर चलने लगेंगे और अपने आप उनका नाश हो जायगा) ॥ ३७ ॥ जब सज्जनोंके घरोंमें भी नारायणके गुण नहीं गाये जायँगे, ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य ये तीनों ही पाखण्डी हो जायँगे और जगत्के सभी राजे शूद्र हो जायँगे और स्वाहा, स्वधा तथा वषट्कारका शब्द भी कहीं नहीं सुनाई देगा तब युगके अन्तमें भगवान कल्किरूपमें अवतरेंगे और भयानक कलिका शासन करेंगे ॥ ३८ ॥ सृष्टिकार्यमें तप, मैं (ब्रह्मा) कर्दम आदि ऋषि, मरीचि आदि नौ प्रजापति, ये उन नारायणकी विभूति हैं। इसी तरह पालनकार्यमें—विष्णु, धर्म, यज्ञ, मनु, देवता और राजे उनकी विभूति हैं। संहारकार्यमें—अधर्म, शिव, सर्प और दैत्यगण, ये महाशक्तिशालिनी विभूतियाँ हैं ॥ ३९ ॥ जो विद्वान् पृथ्वीके परमाणुओंको गिननेमें समर्थ हो चुके थे, वे भी नारायणके गुणोंकी गणना करनेमें असमर्थ ही रहे। जिन्होंने प्रबल वेगसे काँपते हुए सत्यलोक तकको अपने वशमें कर लिया और जो सत्त्व, रज, तम इन तीनों गुणोंपर विजय प्राप्त करके त्रिगुणातीत हो गये थे, उनके गुणोंको गिनना कोई साधारण बात है? ॥ ४० ॥ इन महापुरुषका अन्त न मैं पा सका और न तुमसे भी बड़े-बड़े मुनिजन ही पा सके। यहाँ तक कि हजार मुखवाले शेषभगवान रात-दिन इनका गुण गाते हुए भी उनका पार नहीं पा रहे हैं ॥ ४१ ॥ यदि आप कहें कि जब कोई उनका पार नहीं पाता तो लोग मुक्त कैसे होते हैं? तो

वेदाहमङ्ग परमस्य हि योगमायां यूयं भवश्च भगवानथ दैत्यवर्यः ।
पत्नी मनोः स च मनुश्च तदात्मजाश्च प्राचीनबर्हिर्ऋभुरङ्ग उत ध्रुवश्च ॥४३॥
इक्ष्वाकुरैलमुचुकुन्दविदेहगाधिरघ्वम्बरीषसगरा गयनाहुषाद्याः ।
मान्धात्रलर्कशतधन्वनुरन्तिदेवा देवव्रतो बलिरमूर्त्तरयो दिलीपः ॥४४॥
सौभर्युतङ्कशिबिदेवलपिप्पलादसारस्वतोद्धवपराशरभूरिषेणाः ।
येऽन्ये विभीषणहनूमदुपेन्द्रदत्तपार्थार्ष्टिषेणविदुरश्रुतदेववर्याः ॥४५॥
ते वै विदन्त्यतितरन्ति च देवमायां स्त्रीशूद्रहूणशबरा अपि पापजीवाः ।
यद्यद्भुतक्रमपरायणशीलशिक्षास्तिर्यग्जना अपि किमु श्रुतधारणा ये ॥४६॥
शश्वत्प्रशान्तमभयं प्रतिबोधमात्रं शुद्धं समं सदसतः परमात्मतत्त्वम् ।
शब्दो न यत्र पुरुकारकवान् क्रियार्थो माया परैत्यभिमुखे च विलज्जमाना ॥४७॥
तद्वै पदं भगवतः परमस्य पुंसो ब्रह्मेति यद्विदुरजस्रसुखं विशोकम् ।
सध्र्यङ् नियम्य यतयो यमकर्तहेतिं जह्युः स्वराडिव निपानखनित्रमिन्द्रः ॥४८॥
स श्रेयसामपि विभुर्भगवान् यतोऽस्य भावस्वभावविहितस्य सतः प्रसिद्धिः ।
देहे स्वधातुविगमेऽनुविशीर्यमाणे व्योमेव तत्र पुरुषो न विशीर्यतेऽजः ॥४९॥

---

सुनिए—वे करुणागार नारायण जिनपर दया करते हैं और वे दयाभाजन भक्त यदि छलशून्य मन, वचन और कर्मसे एकमात्र नारायणके हो जाते हैं तो भगवानकी उस दुस्तरमायाको पार कर जाते हैं। फिर कुत्ते और सियारोंके भोजनस्वरूप इस तुच्छ शरीरपर उनकी ममता नहीं रह जाती ॥ ४२ ॥ मायाके भीतरी रहस्यसे अनजान होते हुए भी बहुतसे लोग यह जानते ही हैं कि माया क्या वस्तु है। उन जाननेवालोंमें हम, तुम, शिव, प्रह्लाद, स्वायंभुव मनु, उनकी पत्नी शतरूपा, उनके बेटे-बेटियाँ, प्राचीनबर्हि, राजा वेनके पिता, अंग और ध्रुव ॥ ४३ ॥ इक्ष्वाकु, ऐल ( पुरूरवा ) मुचुकुन्द, जनक, गाधि, रघु, अंबरीष, सगर, गय, नहुषके बेटे ययाति, मांधाता, अलर्क, शतधनु, अनु, रन्तिदेव, देवव्रत ( भीष्म ), बलि, अमूर्तरय ( काम ? ) और दिलीप-॥ ४४ ॥ सौभरि, उत्तंक, शिबि, देवल, पिप्पलाद, सारस्वत, उद्धव, पराशर, भूरिषेण और इनके अतिरिक्त विभीषण, हनुमान, उपेन्द्रदत्त ( शुक ) पार्थ, ऋष्टिषेण तथा श्रुतदेव ॥ ४५ ॥ ये ही लोग भगवानकी मायाको जानते हैं। इनके सिवाय अगणित स्त्री, शूद्र, हूण, शबर, तिर्यक्जातिके पापी जीव भी अद्भुत गतिवाले उन नारायणके बताये मार्गसे चलते हुए उनकी भक्ति करते हैं तो इस कराल देवमायाको पार कर जाते हैं, तब उनके विषयमें क्या कहना है कि तो भगवानके यशको सुनते और मनको सब तरफसे समेटकर भगवानमें लगाये रहते हैं ॥ ४६ ॥ भगवानका वह कौनसा स्वरूप है कि जिसमें मन लगाकर लोग देवमायासे निस्तार पाते हैं ? सुनिए—वह स्वरूप ऐसा है कि जहाँ मनके पहुँचनेपर परम शान्ति मिलती है, वहाँ किसी प्रकारका भय नहीं रह जाता, वहाँ एकमात्र ज्ञानरसका स्वाद मिलता है—वह ज्ञान सदा शुद्ध रहता है, वहाँ अच्छे-बुरे कामका भेदभाव नहीं रहता, वहाँ केवल आत्मतत्त्वकी झाँकी होती रहती है, वहाँपर बहुतेरे कारकों ( काम करनेवालों ) द्वारा किये जानेवाले न काम हैं और न उनका फल ही है। इन्द्रियोंसे केवल ज्ञानकी अभिव्यक्ति होती रहती है। वहाँ पहुँच जानेपर माया लज्जित होकर अपने आप खिसक जाती है ॥ ४७ ॥ उस परम पुरुषका वही स्थान है, जिसे बड़े-बड़े मुनिजन नित्य सुखस्वरूप, शोकरहित एवं ब्रह्म कहते हैं। जो लोग उनमें अपना मन लगाकर कृतार्थ हो जाते हैं, उन्हें फिर कुछ करना-धरना शेष नहीं रह जाता। वे उनमें मन लगाकर अपना कर्तापन वैसे ही त्याग देते हैं। जैसे कि कूप खुदकर तैयार हो जानेपर फावड़े, कुदाल आदिकी आवश्यकता नहीं रह जाती ॥ ४८ ॥ क्योंकि वे नारायण ही तो सब प्राणियोंके शुभाशुभ कर्मोंका फल देते

सोऽयं तेऽभिहितस्तात भगवान् विश्वभावनः । समासेन हरेर्नान्यदन्यस्मात्सदसच्च यत् ॥५०॥
इदं भागवतं नाम यन्मे भगवतोदितम् । सङ्ग्रहोऽयं विभूतीनां त्वमेतद्विपुलीकुरु ॥५१॥
यथा हरौ भगवति नृणां भक्तिर्भविष्यति । सर्वात्मन्यखिलाधार इति सङ्कल्प्य वर्णय ॥५२॥
मायां वर्णयतोऽमुष्य ईश्वरस्यानुमोदतः । शृण्वतः श्रद्धया नित्यं माययाऽऽत्मा न मुह्यति ॥५३॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां द्वितीयस्कन्धे ब्रह्मनारदसंवादे सप्तमोऽध्यायः ॥७॥

---

## अष्टमोऽध्यायः

### राजोवाच

ब्रह्मणा चोदितो ब्रह्मन् गुणाख्यानेऽगुणस्य च । यस्मै यस्मै यथा प्राह नारदो देवदर्शनः ॥१॥
एतद्वेदितुमिच्छामि तत्त्वं वेदविदां वर । हरेरद्भुतवीर्यस्य कथा लोकसुमङ्गलाः ॥२॥
कथयस्व महाभाग यथाहमखिलात्मनि । कृष्णे निवेश्य निःसङ्गं मनस्त्यक्ष्ये कलेवरम् ॥३॥
शृण्वतः श्रद्धया नित्यं गृणतश्च स्वचेष्टितम् । कालेन नातिदीर्घेण भगवान् विशते हृदि ॥४॥
प्रविष्टः कर्णरन्ध्रेण स्वानां भावसरोरुहम् । धुनोति शमलं कृष्णः सलिलस्य यथा शरत् ॥५॥
धौतात्मा पुरुषः कृष्णपादमूलं न मुञ्चति । मुक्तसर्वपरिक्लेशः पान्थः स्वशरणं यथा ॥६॥
यदधातुमतो ब्रह्मन्देहारम्भोऽस्य धातुभिः । यदृच्छया हेतुना वा भवन्तो जानते यथा ॥७॥

---

हैं और वे ही सबका स्वभाव समझ तथा सब सत्कर्मोंका पर्यालोचन करके उसीके अनुसार निर्णय करते हैं। संसारके साधारण प्राणी देहकी धातुओंके क्षीण हो जानेपर देहको त्याग देते हैं, फिर भी आकाशतत्त्व को नहीं त्याग पाते। इस प्रकार वे अजन्मा पुरुष देहके साथ जन्म लेते हैं, पर देहके साथ नष्ट न होकर लोगोंके सत्कर्मोंका फल देते रहते हैं॥ ४९ ॥ हे तात ! वे विश्वभावन भगवान इस तरहके हैं। मैंने जो बताया है, वह बहुत संक्षेपमें है। भगवानके आगे सत्-असत् या कार्य-कारण कुछ भी नहीं रह जाता॥ ५० ॥ इस भागवतशास्त्रको भगवानने मुझे सुनाया था, उसे मैं आज तुम्हें सुना रहा हूँ। यह विभूतियोंका विशाल संग्रह है। तुम इसे अपनाकर इसका विस्तार करो॥ ५१ ॥ जिस प्रकार इसके कहने-सुननेसे भविष्यमें लोग भगवानकी भक्ति करें, ऐसा दृढ़ निश्चय करके तुम उन महाप्रभुकी लीलाओंका सुन्दर ढंगसे वर्णन करो। क्योंकि भक्तिरसके बिना उस महान् तत्त्वका परिज्ञान नहीं हो सकता॥ ५२ ॥ जो लोग श्रद्धापूर्वक ईश्वरकी लीलाके साथ-साथ मायाका वर्णन करते या सुनते रहते हैं तो मायाके फेरमें उनकी आत्मा नहीं पड़ती॥ ५३ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे सप्तमोऽध्यायः॥ ७ ॥

( राजाका श्रीमद्भागवतसम्बन्धी प्रश्न ) राजा परीक्षितने श्रीशुकमुनिसे कहा—'हे भगवन् ! ब्रह्माजीकी प्रेरणासे देवदर्शी नारदने किस-किससे उन गुणातीतके गुणोंका गान किया ? ॥ १ ॥ हे वेदज्ञानियोंमें श्रेष्ठ मुनिराज ! मैं इस बातको जानना चाहता हूँ। क्योंकि अद्भुत पराक्रमशाली उन नारायणकी कथायें सबका कल्याण करती हैं॥ २ ॥ हे महाभाग ! आप हमें कोई ऐसा उपाय बताइए कि जिससे मैं निखिल विश्वके आत्मास्वरूप भगवानमें अपना निःसंग मन लगाकर इस कलेवरको त्याग दूँ॥ ३॥ जो लोग श्रद्धाके साथ नित्य भगवानकी लीलाओंको सुनते रहते हैं तो बहुत थोड़े दिनोंमें ही नारायण उनके हृदय-मंदिरमें जा विराजते हैं॥ ४ ॥ वे प्रेमी श्रोताओंके कर्णपथसे हृदयकमलपर जाकर उस प्राणीके सब पापोंको उसी तरह नष्ट कर देते हैं, जैसे शरद् ऋतु पानीका मैलापन दूर कर देती है॥ ५॥ इस तरह जिसके पाप धुल जाते हैं, वह फिर कभी भी श्रीकृष्णभगवानके चरणोंको नहीं छोड़ता और फिर उसे वैसे ही कोई क्लेश नहीं होता जैसे कोई पथिक लम्बा रास्ता तै करके घर पहुँच जानेपर सुखी होता है॥ ६ ॥ हे ब्रह्मन् ! वास्तवमें इस जीवका पृथिवी-जल आदि पाँच महा-

आसीद्यदुदरात्पद्मं लोकसंस्थानलक्षणम् । यावानयं वै पुरुष इयत्तावयवैः पृथक् ॥
तावानसाविति प्रोक्तः संस्थावयववानिव ॥८॥
अजः सृजति भूतानि भूतात्मा यदनुग्रहात् । ददृशे येन तद्रूपं नाभिपद्मसमुद्भवः ॥९॥
स चापि यत्र पुरुषो विश्वस्थित्युद्भवाप्ययः । मुक्त्वाऽऽत्ममायां मायेशः शेते सर्वगुहाशयः ॥१०॥
पुरुषावयवैर्लोकाः सपालाः पूर्वकल्पिताः । लोकैरमुष्यावयवाः सपालैरिति शुश्रुम ॥११॥
यावान् कल्पो विकल्पो वा यथा कालोऽनुमीयते । भूतभव्यभवच्छब्द आयुर्मानं च यत्सतः ॥१२॥
कालस्यानुगतिर्या तु लक्ष्यतेऽण्वी बृहत्यपि । यावत्यः कर्मगतयो यादृशीर्द्विजसत्तम ॥१३॥
यस्मिन् कर्मसमावायो यथा येनोपगृह्यते । गुणानां गुणिनां चैव परिणाममभीप्सताम् ॥१४॥
भूपातालककुब्व्योमग्रहनक्षत्रभूभृताम् । सरित्समुद्रद्वीपानां सम्भवश्चैतदोकसाम् ॥१५॥
प्रमाणमण्डकोशस्य बाह्याभ्यन्तरभेदतः । महतां चानुचरितं वर्णाश्रमविनिश्चयः ॥१६॥
अवतारानुचरितं यदाश्चर्यतमं हरेः । युगानि युगमानं च धर्मो यश्च युगे युगे ॥१७॥
नृणां साधारणो धर्मः सविशेषश्च यादृशः । श्रेणीनां राजर्षीणां च धर्मः कृच्छ्रेषु जीवताम् ॥१८॥
तत्त्वानां परिसंख्यानं लक्षणं हेतुलक्षणम् । पुरुषाराधनविधिर्योगस्याध्यात्मिकस्य च ॥१९॥

---

भूतोंसे कोई सम्बन्ध नहीं है, बल्कि उनसे देहकी रचना होती है। यह कार्य बिना किसी प्रयोजनके होता है या कर्म आदिके द्वारा यह सब होता है, इस बातको आप भलीभाँति जानते हैं। सो हमको भी बताइए ॥ ७ ॥ जिनके उदरसे सब लोकोंकी रचनाका मूल कारण उत्पन्न हुआ, उन परमेश्वरने अपने ही परिमित अवयवोंसे युक्त लौकिक पुरुषोंकी रचना की या उनमें कुछ अन्तर रहा ? यदि दोनों ( परम पुरुष और लौकिक पुरुष ) एक ही तरहके रहे तो फिर ईश्वरमें विशेषता ही क्या रह गई ॥८॥ जिनकी कृपासे समग्त प्राणियोंके नियन्ता श्री ब्रह्माजी सब जीवोंकी सृष्टि करते हैं और उन्हीं नारायणकी कृपारूपी नाभिकमलसे जायमान ब्रह्माजीने उनके स्वरूपको देख पाया था ॥ ९ ॥ विश्वकी सृष्टि, पालन और संहार करनेवाले वे मायापति भगवान अपनी मायाको त्यागकर जहाँ और जिस रूपमें रहते हों, सो बताइए ॥ १० ॥ मैंने सुना है कि उसी परम पुरुषके अवयवोंसे सब लोकों और लोकपालोंकी सृष्टि हुई है। और उन्हीं लोकों और लोकपालोंसे उसके अवयव बने हैं ॥ ११ ॥ इसलिए आप हमको यह बताइए कि कल्प क्या वस्तु है और विकल्प किसे कहते हैं ? कालका अनुमान किस तरह किया जाता है ? भूत, भविष्य और वर्तमानकालका अनुमान कैसे होता है और स्थूलदेहधारी मनुष्य, पितर और देवताओंकी आयुका क्या प्रमाण है ? ॥ १२ ॥ हे द्विजश्रेष्ठ ! हमको आप कालकी सूक्ष्म गति और बृहत् गति बताइए और यह भी बताइए कि कर्मकी कितनी गतियें हैं और उनका स्वरूप क्या है ॥ १३ ॥ जो लोग सत्त्वादि गुणोंके फलसे देवादि रूप प्राप्त करना चाहते हैं ऐसे गुणी जीवोंमेंसे कौन जीव कितने पुण्यों या पापोंके फलसे, किस कर्मके समुदायसे कैसे देवादि भावोंको प्राप्त होते हैं ॥ १४ ॥ पृथ्वी, पाताल, दिशायें, आकाश, ग्रह, नक्षत्र, पर्वत, नदी, समुद्र, द्वीप आदि कैसे उत्पन्न हुए ? उत्पत्तिके पहले ये कहाँ थे ॥ १५ ॥ इस महान् अण्डकोशका बाहर और भीतरसे कितना विस्तार है। मरीचिकर्दम आदि बड़े-बड़े ऋषियोंका आचार-व्यवहार कैसा था और वर्णधर्मका तत्त्व निर्धारण कैसे होता है ॥ १६ ॥ अतिशय विस्मयजनक भगवानके अवतारोंके चरित्र, युग और युगका परिमाण बताइए और यह भी बताइए कि किस युगमें किस धर्मका मान होता है ॥ १७ ॥ जनसाधारणका सामान्य और विशेष धर्म, विविध प्रकारके व्यवसाय करनेवालोंका धर्म, अच्छे राजाओंके धर्म और आपत्तिमें पड़े हुए लोगोंके क्या धर्म हैं, सो आप हमें बताइए ॥ १८ ॥ प्रकृति आदि समस्त तत्त्वोंकी संख्या, उनका स्वरूप और कार्य-कारण वश उनमें जो उलट-फेर होते हों, वह भी बताइए। देवपूजनकी विधि, आध्यात्मिक योग और अष्टाङ्ग योगकी भी

योगेश्वरैश्वर्यगतिर्लिङ्गभङ्गस्तु योगिनाम् । वेदोपवेदधर्माणामितिहासपुराणयोः ॥२०॥
सम्प्लवः सर्वभूतानां विक्रमः प्रतिसंक्रमः । इष्टापूर्तस्य काम्यानां त्रिवर्गस्य च यो विधिः ॥२१॥
यश्चानुशायिनां सर्गः पाखण्डस्य च सम्भवः । आत्मनो बन्धमोक्षौ च व्यवस्थानं स्वरूपतः ॥२२॥
यथाऽऽत्मतन्त्रो भगवान् विक्रीडत्यात्ममायया । विसृज्य वा यथा मायामुदास्ते साक्षिवद्विभुः २३
सर्वमेतच्च भगवन् पृच्छते मेऽनुपूर्वशः । तत्त्वतोऽर्हस्युदाहर्तुं प्रपन्नाय महामुने ॥२४॥
अत्र प्रमाणं हि भवान् परमेष्ठी यथाऽऽत्मभूः । परे चेहानुतिष्ठन्ति पूर्वेषां पूर्वजैः कृतम् ॥२५॥
न मेऽसवः परायन्ति ब्रह्मन्ननशनादमी । पिबतोऽच्युतपीयूषमन्यत्र कुपिताद् द्विजात् ॥२६॥

सूत उवाच

स उपामन्त्रितो राज्ञा कथायामिति सत्पतेः । ब्रह्मरातो भृशं प्रीतो विष्णुरातेन संसदि ॥२७॥
प्राह भागवतं नाम पुराणं ब्रह्मसम्मितम् । ब्रह्मणे भगवत्प्रोक्तं ब्रह्मकल्प उपागते ॥२८॥
यद्यत्परीक्षिदृषभः पाण्डूनामनुपृच्छति । आनुपूर्व्येण तत्सर्वमाख्यातुमुपचक्रमे ॥२९॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां द्वितीयस्कन्धे प्रश्नविधिर्नामाष्टमोऽध्यायः ॥८॥

---

विधि आप मुझे बतावें ॥ १९ ॥ बड़े-बड़े योगियोंकी अणिमा-महिमा आदि सिद्धियोंके सहारे अर्चिष्मान् आदि लोकोंकी गति, योगियोंके लिंगशरीरका नाश, ऋग्-यजुः आदि वेद, आयुर्वेद आदि उपवेद, धर्म-शास्त्र, इतिहास तथा पुराणोंका जो स्वरूप हो, वह कृपा करके आप हमको बताइए ॥ २० ॥ जगत्के सब प्राणियोंका प्रलय, उनकी स्थिति, महाप्रलय, वैदिक कर्म, स्मार्त ( स्मृतिशास्त्रोक्त ) कर्म और धर्म अर्थ तथा कामकी पूर्तिके निमित्त किये जानेवाले कर्मोंकी क्या विधि है ? ॥ २१ ॥ उपाधिरहित जीवोंके धर्म, उनकी सृष्टि, पाखंडियोंकी उत्पत्ति, आत्माका बन्धन तथा मोक्ष और जीवका बन्धन और मोक्षसे पृथक् स्थिति कैसे होती है ? ॥ २२ ॥ और यह भी बताइए कि वे स्वतन्त्र भगवान् अपनी मायाके साथ किस प्रकार खेलवाड़ करते हैं और प्रलयकालमें वे सर्वव्यापक नारायण एक साक्षीकी तरह अकेले कैसे शेष रह जाते हैं ॥ २३ ॥ हे भगवन् ! मुझ शरणागतके प्रश्नोंका आप समाधान करें। क्योंकि हे महामुने ! अच्छी तरहसे आप ही इन सब बातोंको समझा सकते हैं ॥ २४ ॥ जिस तरह श्रीब्रह्माजी सब शास्त्रोंके ज्ञाता हैं, उसी तरह आप भी सर्वज्ञ हैं। आपके सिवाय और लोग तो गतानुगतिक ढंगसे पूर्वजोंकी बतायी पुरानी पद्धतियोंपर ही चलते जाते हैं ॥ २५ ॥ यदि आप कहें कि तुम एक तो कुछ खा-पी नहीं रहे हो, इससे कमजोरी आ गयी होगी। दूसरे ब्राह्मणके शापकी चिन्ता व्यग्र किये होगी। ऐसी दशामें इतने प्रश्नोंका विस्तृत उत्तर कैसे सुन सकोगे तो हे ब्रह्मन् ! भगवानके गुणरूपी अमृतका पान करते रहनेसे अनशनके कारण मेरे प्राण नहीं निकलेंगे। हाँ, कुपित ब्राह्मणके शापसे मेरे प्राण भले ही निकल जायँ, लेकिन मैं उससे डरता नहीं हूँ ॥ २६ ॥ सूतजी कहते हैं—इस प्रकार उस विष्णुभक्त राजा परीक्षितके पूछनेपर ब्रह्मपरायण महर्षि शुकदेव बड़े प्रसन्न हुए और कहने लगे कि मैं आपके प्रश्नोंका उत्तर देता हूँ ॥ २७ ॥ इसके बाद उन्होंने भागवत नामक महापुराण कहना प्रारम्भ किया। जो महापुराण ब्रह्मकल्पमें भगवानने ब्रह्माजीसे कहा था ॥ २८ ॥ पाण्डववंशमें श्रेष्ठ महाराज परीक्षितने जो कुछ पूछा था, उन सब बातोंको क्रमशः कहकर समझाने लगे ॥ २९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कन्धे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी' भाषाटीकायां अष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

---

# नवमोऽध्यायः

श्रीशुक उवाच

आत्ममायामृते राजन् परस्यानुभवात्मनः। न घटेतार्थसम्बन्धः स्वप्नद्रष्टुरिवाञ्जसा ॥१॥
बहुरूप इवाभाति मायया बहुरूपया। रममाणो गुणेष्वस्या ममाहमिति मन्यते ॥२॥
यर्हि वाव महिम्नि स्वे परस्मिन् कालमाययोः। रमेत गतसम्मोहस्त्यक्त्वोदास्ते तदोभयम् ॥३॥
आत्मतत्त्वविशुद्ध्यर्थं यदाह भगवानृतम्। ब्रह्मणे दर्शयन् रूपमव्यलीकव्रतादृतः ॥४॥

स आदिदेवो जगतां परो गुरुः स्वधिष्ण्यमास्थाय सिसृक्षयैक्षत।
तां नाध्यगच्छद्दृशमत्र सम्मतां प्रपञ्चनिर्माणविधिर्यया भवेत् ॥५॥
स चिन्तयन्द्व्यक्षरमेकदाम्भस्युपाशृणोद् द्विर्गदितं वचो विभुः।
स्पर्शेषु यत्षोडशमेकविंशं निष्किञ्चनानां नृप यद्धनं विदुः ॥६॥
निशम्य तद्वक्तृदिदृक्षया दिशो विलोक्य तत्रान्यदपश्यमानः।
स्वधिष्ण्यमास्थाय विमृश्य तद्धितं तपस्युपादिष्ट इवादधे मनः ॥७॥
दिव्यं सहस्राब्दममोघदर्शनो जितानिलात्मा विजितोभयेन्द्रियः।
अतप्यत स्माखिललोकतापनं तपस्तपीयांस्तपतां समाहितः ॥८॥

---

( श्रीमद्भागवतका आरम्भ ) श्रीशुकदेव कहने लगे—हे राजन्! आत्मा अनुभव रूप है। सो जीवका देहसम्बन्ध उस आत्माकी मायाके बिना नहीं हो सकता। जैसे स्वप्न देखनेवाला मनुष्य जबतक जागृत अवस्थाकी सब बातें भूलकर मनरूपी मायामें नहीं लिपटता, तबतक उससे स्वप्नमें देहादिका सम्बन्ध नहीं होता ॥ १ ॥ उस बहुरूपिणी मायाके कारण यह संसार भी बहुत तरहका दिखायी देता है, जिससे प्राणी सत्त्वादि गुणोंके फेरमें पड़कर शरीरको 'मैं' और संसारको 'मेरा' करके मानने लगता है ॥ २ ॥ लेकिन जब वह प्राणी अपने आपमें मस्त होकर परमानन्दका अनुभव करने लगता है, तब प्रकृति और पुरुषके परे होकर 'मैं' और 'मेरा' रूप अज्ञानको त्यागकर मुक्त हो जाता है ॥ ३ ॥ आपका प्रश्न है कि परमेश्वर जब स्वयं भी देहसम्बन्ध धारण करके साधारण देही बन जाता है, तब उसकी भक्ति करनेसे मोक्ष कैसे मिलेगा? सो सुनिये—वह परमात्मा जीवको तत्त्वज्ञान करानेके ही निमित्त देही बनता है। वह संसारसे असत्यका आवरण हटाकर लोगोंको सत्यका दर्शन कराता और अपना नित्य स्वरूप प्रकट करता है। लोग व्रत और तपस्या करके उसकी आराधना करते हैं। और जीव तो अज्ञानरूपसे देहका सम्बन्ध पाये ही रहता है। यही कारण है कि वह ईश्वरकी समता नहीं कर सकता और उस देहधारी ईश्वरका भजन करनेसे उसे मुक्ति मिल जाती है ॥ ४ ॥ आदिदेव ब्रह्माजी सबके गुरु थे, जब भगवानके नाभिकमलसे उत्पन्न हुए तो बहुत दिनोंतक उस कमलपर ही बैठे रहे। इसके बाद उस कमलकी जड़को खोजनेके लिए पानीमें डुबकी लगा गये। बहुत कुछ उद्योग करनेपर भी जब पता नहीं पाये, तब फिर अपनी जगहपर आ बैठे और सोचने लगे कि अब सृष्टि किस प्रकार करें, किन्तु उन्हें कोई उपाय नहीं सूझा ॥ ५ ॥ इसी समय उन्होंने जलमें दो अक्षरोंका एक शब्द दो बार उच्चरित होते सुना। जिसका मतलब था—'तप करो—तप करो।' क्योंकि हे राजन्! यह तपस्या ही निर्धनोंका धन है ॥ ६ ॥ यह शब्द सुनकर ब्रह्माजी यह वाक्य कहनेवालेको चारों ओर खोजने लगे, लेकिन वे उसे नहीं देख पाये। तब अपने स्थान ( कमल ) पर बैठकर उन्होंने उस वाक्यपर विचार किया और जैसे किसीकी आज्ञापालन करते हुए वे तपस्यामें लीन हो गये ॥ ७ ॥ उन्होंने वायुके वेग और मनको रोक लिया। ज्ञानेन्द्रियों तथा कर्मेन्द्रियोंको वशमें कर लिया और महान् तपस्वी ब्रह्माजी समस्त लोकोंको तपानेवाला उग्रतम तप

तस्मै स्वलोकं भगवान् सभाजितः सन्दर्शयामास परं न यत्परम् ।
व्यपेतसंक्लेशविमोहसाध्वसं स्वदृष्टवद्भिर्विबुधैरभिष्टुतम् ॥९॥
प्रवर्तते यत्र रजस्तमस्तयोः सत्त्वं च मिश्रं न च कालविक्रमः ।
न यत्र माया किमुतापरे हरेरनुव्रता यत्र सुरासुरार्चिताः ॥१०॥
श्यामावदाताः शतपत्रलोचनाः पिशङ्गवस्त्राः सुरुचः सुपेशसः ।
सर्वे चतुर्बाहव उन्मिषन्मणिप्रवेकनिष्काभरणाः सुवर्चसः ।
प्रवालवैदूर्यमृणालवर्चसः परिस्फुरत्कुण्डलमौलिमालिनः ॥११॥
भ्राजिष्णुभिर्यः परितो विराजते लसद्विमानावलिभिर्महात्मनाम् ।
विद्योतमानः प्रमदोत्तमाद्युभिः सविद्युदभ्रावलिभिर्यथा नभः ॥१२॥
श्रीर्यत्र रूपिण्युरुगायपादयोः करोति मानं बहुधा विभूतिभिः ।
प्रेङ्खं श्रिता या कुसुमाकरानुगैर्विगीयमाना प्रियकर्म गायती ॥१३॥
ददर्श तत्राखिलसात्वतां पतिं श्रियः पतिं यज्ञपतिं जगत्पतिम् ।
सुनन्दनन्दप्रबलार्हणादिभिः स्वपार्षदमुख्यैः परिसेवितं विभुम् ॥१४॥
भृत्यप्रसादाभिमुखं दृगासवं प्रसन्नहासारुणलोचनाननम् ।
किरीटिनं कुण्डलिनं चतुर्भुजं पीताम्बरं वक्षसि लक्षितं श्रिया ॥१५॥
अध्यर्हणीयासनमास्थितं परं वृतं चतुःषोडशपञ्चशक्तिभिः ।
युक्तं भगैः स्वैरितरत्र चाध्रुवैः स्व एव धामन् रममाणमीश्वरम् ॥१६॥

---

करने लगे। इस तरह देवताओंके एक हजार वर्षतक वे तप करते रहे ॥ ८ ॥ बहुत दिनों तपस्या करनेके बाद भगवान्ने ब्रह्माजीको अपना वैकुण्ठलोक दिखाया। उस लोकमें लोगोंको न किसी प्रकारका क्लेश था, न भय था और न अज्ञान था। वहाँके सभी निवासी आत्मज्ञानी थे और देवता लोग भी उस लोककी सराहना कर रहे थे ॥ ९ ॥ भगवानके उस वैकुण्ठलोकमें रजोगुण और तमोगुणका कुछ भी प्रभाव नहीं था। एकमात्र सतोगुण विराज रहा था। वहाँके लोगोंपर समयका भी कोई असर नहीं होता था। यहाँ तक कि भगवान्की माया भी वहाँ विवश पड़ी थी। यह सब इसलिए था कि वहाँ भगवान्के असाधारण भक्त और उनके पार्षद निवास करते थे ॥ १० ॥ वहाँके सब निवासी श्यामवर्णके थे। कमलके सदृश उनके सुन्दर नेत्र थे। वे पीतवस्त्र पहने थे। उनके मुखकी कान्ति बड़ी ही मनोहर थी। सबके चार हाथ थे। सबके गलेमें चमचमाते हुए मणियोंके हार पड़े थे। सब लोग असाधारण तेजस्वी थे। सबके कानोंमें कुण्डल झूल रहे थे और सबके मस्तकपर किरीट देदीप्यमान हो रहा था ॥ ११ ॥ वह लोक बिजली और बादलोंसे परिपूर्ण आकाशकी तरह सुशोभित था। क्योंकि अगणित महात्माओंके प्रभाशाली विमान उस लोकमें मँडराया करते थे और बहुतेरी सुन्दरियाँ इधर-उधर भ्रमण करती दिखायी दे रही थीं ॥ १२ ॥ उस लोकमें श्री ( सम्पत्ति ) रूपवती होकर विविध विभूतियोंसे नारायणके चरणोंकी पूजा करती हुई झूलेपर बैठी-बैठी भगवानके उत्तम गुणोंको गा रही थी और वसन्त ऋतुके साथी भौंरे भगवती लक्ष्मीके गलेमें पड़ी पुष्पमालाकी सुगन्धिके लोभवश मँडराते हुए गुंजार करके हरिप्रिय भक्तोंके गायनका अनुसरण कर रहे थे ॥ १३ ॥ ब्रह्माने वहाँ पहुँचकर श्रीपति, जगतपति और यज्ञपति नारायणका दर्शन किया। उस समय सुनन्द-नन्द आदि उनके मुख्य पार्षद सुन्दर सामग्रियोंसे उनका पूजन कर रहे थे ॥ १४ ॥ और स्वयं नारायण अपने सेवकोंके प्रसन्न मुखको देखते हुए उनपर अपने कमनीय नयनोंकी सुधा उँडेल रहे थे। उनके मस्तकपर किरीट और कानोंमें कुण्डल पड़ा हुआ था। उनके चार भुजायें थीं। वे पीताम्बर पहने हुए थे और भगवती लक्ष्मी उनकी छातीसे चिपटी हुई थीं ॥ १५ ॥ नारायण एक उत्तम आसनपर आसीन थे। पच्चीसों

तद्दर्शनाह्लादपरिप्लुतान्तरो हृष्यत्तनुः प्रेमभराश्रुलोचनः ।
ननाम पादाम्बुजमस्य विश्वसृग् यत्पारमहंस्येन पथाधिगम्यते ॥१७॥
तं प्रीयमाणं समुपस्थितं तदा प्रजाविसर्गे निजशासनार्हणम् ।
बभाष ईषत्स्मितशोचिषा गिरा प्रियः प्रियं प्रीतमनाः करे स्पृशन् ॥१८॥

श्रीभगवानुवाच

त्वयाहं तोषितः सम्यग्वेदगर्भ सिसृक्षया । चिरं भृतेन तपसा दुस्तोषः कूटयोगिनाम् ॥१९॥
वरं वरय भद्रं ते वरेशं माभिवाञ्छितम् । ब्रह्मञ्छ्रेयःपरिश्रामः पुंसो मद्दर्शनावधिः ॥२०॥
मनीषितानुभावोऽयं मम लोकावलोकनम् । यदुपश्रुत्य रहसि चकर्थ परमं तपः ॥२१॥
प्रत्यादिष्टं मया तत्र त्वयि कर्मविमोहिते । तपो मे हृदयं साक्षादात्माहं तपसोऽनघ ॥२२॥
सृजामि तपसैवेदं ग्रसामि तपसा पुनः । बिभर्मि तपसा विश्वं वीर्यं मे दुश्चरं तपः ॥२३॥

ब्रह्मोवाच

भगवन् सर्वभूतानामध्यक्षोऽवस्थितो गुहाम् । वेद ह्यप्रतिरुद्धेन प्रज्ञानेन चिकीर्षितम् ॥२४॥
तथापि नाथमानस्य नाथ नाथय नाथितम् । परावरे यथा रूपे जानीयां ते त्वरूपिणः ॥२५॥
यथाऽऽत्ममायायोगेन नानाशक्त्युपबृंहितम् । विलुम्पन् विसृजन् गृह्णन् बिभ्रदात्मानमात्मना२६
क्रीडस्यमोघसङ्कल्प ऊर्णनाभिर्यथोर्णुते । तथा तद्विषयां धेहि मनीषां मयि माधव ॥२७॥

---

तत्त्व अपने अतुलित ऐश्वर्य और आये हुए मेहमानोंके साथ बैठे हुए थे । फिर भी अपने आपमें ही वे आनन्दित हो रहे थे ॥ १६ ॥ उनको देखते ही आनन्दातिरेकसे ब्रह्माजीकी अन्तरात्मा गील-गीली हो गयी । शरीर रोमांचित हो उठा और मारे प्रेमके उनकी आँखोंमें आँसू छलछला आये । ऐसी दशामें आत्मविभोर होते हुए उन्होंने भगवानके उन चरणोंकी वन्दना की, जो परमहंसव्रत धारण करके ज्ञान-मार्गसे प्राप्त हो सकते हैं ॥ १७ ॥ अपनी ही इच्छानुसार सृष्टिकार्यके लिए नियुक्त ब्रह्माजी-को इस प्रकार स्तुति करते देखकर भगवान बड़े प्रसन्न हुए और अपने हाथोंसे उनका स्पर्श करते तथा अपनी मन्द मुसकराहटसे सब दिशाओंको प्रकाशित करते हुए बोले ॥ १८ ॥ भगवानने कहा—'हे वेदगर्भ ब्रह्मन् ! तुमने सृष्टिकी अभिलाषासे बहुत दिनोंतक उग्र तपस्या करके मुझे खूब प्रसन्न किया है । दूषित विचारवाले लोग मुझे इस प्रकार प्रसन्न नहीं कर सकते ॥ १९ ॥ अब मुझसे अपना इच्छित वर माँगो । क्योंकि योगियोंको मेरे दर्शन पर्यन्त ही प्रयास करना पड़ता है । मेरा दर्शन पा जानेके बाद फिर उन्हें किसी बातकी कमी नहीं रह जाती ॥ २० ॥ यह मेरी इच्छाका ही प्रभाव है कि तुम मेरा यह लोक देख सके हो और मेरी घोषणाको सुनकर ही तुमने ऐसी दुष्कर तपस्या की थी ॥ २१ ॥ उस समय जब तुम सृष्टिकार्यकी योजना बनानेमें व्यग्र हो उठे थे, तब मैंने ही तुम्हें तप करनेका उपदेश दिया था । हे निष्पाप ! तप मेरा हृदय है और मैं तपस्याकी आत्मा हूँ ॥ २२ ॥ तपसे ही मैं जगत्की सृष्टि करता हूँ, तपसे इसका संहार करता हूँ और तपसे ही इस विश्वका पालन भी करता हूँ । तप मेरा सबसे प्रबल पराक्रम है ॥ २३ ॥ ब्रह्माजी बोले—'हे भगवन् ! यद्यपि आप प्रधानरूपसे सबकी बुद्धिमें बैठे-बैठे अपने अकुण्ठित ज्ञान द्वारा सबके मनकी बातें जानते हैं ॥ २४ ॥ फिर भी हे नाथ ! मैं आपसे यही माँगता हूँ कि मैं किसी तरह आप अरूपके स्थूल और सूक्ष्मरूपको जान लूँ ॥ २५ ॥ विविध प्रकारकी शक्तियोंसे संघटित विश्वका जिस तरह आप संहार, सृजन और पालन करते और स्वयं ब्रह्मा आदिका रूप धारणकर सबपर अनुग्रह करते हुए क्रीडायें करते हैं ॥ २६ ॥ हे अमोघसंकल्प ! जैसे कि मकड़ी जालेका विस्तार करती, उसीमें, क्रीडा करती और जब चाहती तो जालेको अपने पेटमें ही समेटकर रख लेती है । ऐसा ही कार्य आपका भी है । हे माधव ! आप मुझे वह ज्ञान दीजिए, जिससे मैं आपके इन कामोंको समझ

भगवच्छिक्षितमहं करवाणि ह्यतन्द्रितः । नेहमानः प्रजासर्गं बध्येयं यदनुग्रहात् ॥२८॥
यावत्सखा सख्युरिवेश ते कृतः प्रजाविसर्गे विभजामि भोजनम् ।
अविक्लवस्ते परिकर्मणि स्थितो मा मे समुन्नद्धमदोऽजमानिनः ॥२९॥

श्रीभगवानुवाच

ज्ञानं परमगुह्यं मे यद्विज्ञानसमन्वितम् । सरहस्यं तदङ्गं च गृहाण गदितं मया ॥३०॥
यावानहं यथाभावो यद्रूपगुणकर्मकः । तथैव तत्त्वविज्ञानमस्तु ते मदनुग्रहात् ॥३१॥
अहमेवासमेवाग्रे नान्यद्यत्सदसत्परम् । पश्चादहं यदेतच्च योऽवशिष्येत सोऽस्म्यहम् ॥३२॥
ऋतेऽर्थं यत्प्रतीयेत न प्रतीयेत चात्मनि । तद्विद्यादात्मनो मायां यथाऽऽभासो यथा तमः॥३३॥
यथा महान्ति भूतानि भूतेषूच्चावचेष्वनु । प्रविष्टान्यप्रविष्टानि तथा तेषु न तेष्वहम् ॥३४॥
एतावदेव जिज्ञास्यं तत्त्वजिज्ञासुनाऽऽत्मनः । अन्वयव्यतिरेकाभ्यां यत्स्यात्सर्वत्र सर्वदा ॥३५॥
एतन्मतं समातिष्ठ परमेण समाधिना । भवान् कल्पविकल्पेषु न विमुह्यति कर्हिचित् ॥३६॥

श्रीशुक उवाच

सम्प्रदिश्यैवमजनो जनानां परमेष्ठिनम् । पश्यतस्तस्य तद्रूपमात्मनो न्यरुणद्धरिः ॥३७॥
अन्तर्हितेन्द्रियार्थाय हरये विहिताञ्जलिः । सर्वभूतमयो विश्वं ससर्जेदं स पूर्ववत् ॥३८॥

---

सका ॥ २७ ॥ हे भगवन् ! आपने मुझे जैसे सिखाया है, उसीके अनुसार मैं चौकसीसे प्रजाकी सृष्टि करूँगा। अब मैं आपके तत्त्वोंका ज्ञान इस वास्ते प्राप्त करना चाहता हूँ कि जिससे सृष्टिकार्य करते-करते मैं अहंकार आदिके बन्धनोंमें न बँध सकूँ ॥ २८ ॥ हे स्वामिन् ! आपने सांसारिक मित्रोंके समान अपना मित्र समझकर मेरा सम्मान किया है। सो मैं प्रजाकी सृष्टि करते समय बिना घबड़ाहटके कर्मानुसार उत्तम, मध्यम, निकृष्ट आदि भेदोंसे जबतक सृष्टिकार्य करूँ तबतक मुझमें यह मद उत्पन्न न हो कि मैं अज हूँ ॥ २९ ॥ नारायण बोले—मेरा विज्ञान ( अनुभवात्मक ज्ञान ) युक्त ज्ञान ( शास्त्रीय ज्ञान ) बड़ा गूढ़ और गोपनीय है। भक्ति और उसके अंगोंके साथ मैं उसे आज तुमको बताऊँगा ॥ ३० ॥ मैं जो हूँ, जो मेरी सत्ता है, मेरे जो गुण और कर्म हैं—मेरी कृपासे उन सबका तत्त्वज्ञान तुमको हो जायगा ॥ ३१ ॥ सृष्टिके पूर्वमें एकमात्र मैं ही था। उस समय स्थूल या सूक्ष्म और कोई भी वस्तु नहीं थी और सृष्टिका संहार हो जानेपर जो शेष रह जाता है, वह भी मैं ही हूँ ॥ ३२ ॥ जिससे जगत्के वास्तविक अर्थका पता लगता है और बिना जिसकी कृपाके हृदयमें रहते हुए भी उस ज्ञानका साक्षात्कार नहीं होता, उसे तुम मेरी माया समझो। जैसे कि जल आदिमें एकसे अनेक चन्द्रमा दीखते हैं और जैसे कि राहु ग्रहमण्डलमें रहता हुआ भी नहीं दीखता, वह दिखायी तब पड़ता है जब ग्रहण लग जाता है। उसी तरह माया वैसे दृष्टिगोचर नहीं होती। वह तो कार्य होनेपर ही दीखती है ॥ ३३ ॥ जैसे कि भौतिक पदार्थों और ऊँच-नीच सभी प्राणियोंमें पंच-महाभूत प्रविष्ट होते हैं अथवा पहलेहीसे विद्यमान रहनेके कारण प्रविष्ट नहीं भी होते। इसी प्रकार जगत्के सभी जीवोंमें मैं रहता हूँ और नहीं भी रहता। ऐसी मेरी सत्ता है ॥ ३४ ॥ तत्त्वज्ञानकी अभिलाषा करनेवालेको आत्माके विषयमें इतना ही जानना रहता है कि अन्वय ( अर्थात् कार्यमें कारणरूपसे विद्यमान रहनेवाला ) और व्यतिरेक ( कारणकी अवस्थासे पृथक् रहनेवाला ) भावसे सदा सबमें विद्यमान रहनेवाला परम तत्त्व ही ईश्वर है ॥३५॥ तुम अपना मन एकाग्र करके मेरे मनका अनुसरण करो। ऐसा करनेसे तुम किसी भी कल्पकी विविध सृष्टियोंको करते हुए इस बातका अभिमान नहीं कर सकोगे कि मैं ही सब कुछ करने-धरनेवाला हूँ ॥ ३६ ॥ श्रीशुकदेव कहते हैं—हे राजन् ! वे अजन्मा नारायण सब प्राणियोंके स्रष्टा ब्रह्माको इस प्रकार उपदेश देकर उनके देखते ही देखते अन्तर्धान हो गये ॥ ३७ ॥ इस प्रकार उपदेश देकर अन्तर्धान होनेवाले जनार्दनको हाथ

प्रजापतिर्धर्मपतिरेकदा नियमान् यमान् । भद्रं प्रजानामन्विच्छन्नातिष्ठत्स्वार्थकाम्यया ॥३९॥
तं नारदः प्रियतमो रिक्थादानामनुव्रतः । शुश्रूषमाणः शीलेन प्रश्रयेण दमेन च ॥४०॥
मायां विविदिषन् विष्णोर्मायेशस्य महामुनिः । महाभागवतो राजन् पितरं पर्यतोषयत् ॥४१॥
तुष्टं निशाम्य पितरं लोकानां प्रपितामहम् । देवर्षिः परिपप्रच्छ भवान् यन्मानुपृच्छति ॥४२॥
तस्मा इदं भागवतं पुराणं दशलक्षणम् । प्रोक्तं भगवता प्राह प्रीतः पुत्राय भूतकृत् ॥४३॥
नारदः प्राह मुनये सरस्वत्यास्तटे नृप । ध्यायते ब्रह्म परमं व्यासायामिततेजसे ॥४४॥
यदुताहं त्वया पृष्टो वैराजात्पुरुषादिदम् । यथाऽऽसीत्तदुपाख्यास्ये प्रश्नानन्यांश्च कृत्स्नशः ॥४५॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां द्वितीयस्कन्धे नवमोऽध्यायः ॥९॥

---

## दशमोऽध्यायः

### श्रीशुक उवाच

अत्र सर्गो विसर्गश्च स्थानं पोषणमूतयः । मन्वन्तरेशानुकथा निरोधो मुक्तिराश्रयः ॥१॥
दशमस्य विशुद्ध्यर्थं नवानामिह लक्षणम् । वर्णयन्ति महात्मानः श्रुतेनार्थेन चाञ्जसा ॥२॥
भूतमात्रेन्द्रियधियां जन्म सर्ग उदाहृतः । ब्रह्मणो गुणवैषम्याद्विसर्गः पौरुषः स्मृतः ॥३॥
स्थितिर्वैकुण्ठविजयः पोषणं तदनुग्रहः । मन्वन्तराणि सद्धर्म ऊतयः कर्मवासनाः ॥४॥

---

जोड़कर प्रणाम किया और जैसे और-और कल्पोंमें जगत्की सृष्टि की थी, वैसी ही इस कल्पमें भी की ॥ ३८ ॥ समस्त प्रजाके शुभचिन्तक ब्रह्मा सबके कल्याणकी इच्छासे अहिंसा तप आदि यम-नियमोंका पालन करने लग गये ॥ ३९ ॥ उनके पुत्रोंमें सर्वश्रेष्ठ पुत्र श्रीनारद अपने पिताकी सेवा करते हुए शील, सदाचार और इन्द्रियदमन आदि क्रियाओंसे ॥ ४० ॥ वे महामुनि और परम भगवद्भक्त नारद उन मायापति विष्णुकी मायाको जाननेकी इच्छासे बराबर अपने पिताकी सेवा करते हुए उन्हें प्रसन्न करते रहे ॥ ४१ ॥ किसी समय समस्त जगत्के प्रपितामह और अपने पिता ब्रह्माजीसे श्रीनारदने ठीक यही बात पूछी थी, जो तुम आज मुझसे पूछ रहे हो ॥ ४२ ॥ तब परम प्रसन्न होकर ब्रह्माजीने अपने पुत्रको भगवानके मुखसे निःसृत और दस लक्षणोंसे युक्त श्रीमद्भागवत महापुराण कह सुनाया ॥ ४३ ॥ इसके बाद उन नारदजीने सरस्वती नदीके तटपर बैठकर परब्रह्मका ध्यान करनेवाले असाधारण तेजस्वी व्यासजीको वह कथा सुनायी ॥ ४४ ॥ तुम्हारा यही प्रश्न है न कि उस विराट् पुरुषसे इस जगत्की रचना कैसे हुई ? मैं तुम्हारे इस तथा और-और प्रश्नोंका भी उत्तर उसी श्रीमद्भागवतके द्वारा दूँगा ॥ ४५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कन्धे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी'भाषाटीकायां नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

( भागवतके दसों लक्षण ) पिछले अध्यायमें कह आये हैं कि ब्रह्माजीने नारदको दस लक्षणोंसे युक्त श्रीमद्भागवत पुराण सुनाया । अब उन्हीं दसों लक्षणोंका प्रतिपादन करते हुए कहते हैं। वे ये ही दस लक्षण हैं—सर्ग, विसर्ग, स्थान, पोषण, ऊति, मन्वन्तर, ईशकी अनुकथा, निरोध, मुक्ति और आश्रय ॥ १ ॥ दसवें लक्षण आश्रयकी विशेष शुद्धिके लिए ही यहाँ नौ लक्षण बताये गये हैं। महात्मा लोग श्रुतिके अर्थोंसे समय-समयपर इसकी पुष्टि करते आये हैं ॥ २ ॥ भूत ( अर्थात् आकाश, पृथ्वी, जल, तेज, वायु, गंध, शब्द, स्पर्श, रूप, रस और उनकी ) मात्रा ( यानी शब्द एवं इन्द्रिय आदि और धी अर्थात् महान् एवं अहंकार ) तथा गुणोंकी कमी-बेशीके अनुसार ब्रह्माजीने जो सृष्टि की, वह 'सर्ग' कहलाया । और उस विराट् पुरुषके पुरुषार्थसे जो चराचर जगत्की सृष्टि हुई, उसका 'विसर्ग' नाम पड़ा ॥ ३ ॥ भगवानका विजयी होकर स्थित रहना ही 'स्थान' कहा गया । उनकी कृपा 'पोषण' कहलायी । जिनपर वे कृपा करते हैं, उन मन्वन्तरा-

अवतारानुचरितं हरेश्चास्यानुवर्तिनाम् । पुंसामीशकथाः प्रोक्ता नानाख्यानोपबृंहिताः ॥५॥
निरोधोऽस्यानुशयनमात्मनः सह शक्तिभिः । मुक्तिर्हित्वान्यथा रूपं स्वरूपेण व्यवस्थितिः ॥६॥
आभासश्च निरोधश्च यतश्चाध्यवसीयते । स आश्रयः परं ब्रह्म परमात्मेति शब्द्यते ॥७॥
योऽध्यात्मिकोऽयं पुरुषः सोऽसावेवाधिदैविकः । यस्तत्रोभयविच्छेदः पुरुषो ह्याधिभौतिकः ॥८॥
एकमेकतराभावे यदा नोपलभामहे । त्रितयं तत्र यो वेद स आत्मा स्वाश्रयाश्रयः ॥९॥
पुरुषोऽण्डं विनिर्भिद्य यदासौ स विनिर्गतः । आत्मनोऽयनमन्विच्छन्नपोऽस्राक्षीच्छुचिः शुचीः १०
तास्ववात्सीत्स्वसृष्टासु सहस्रपरिवत्सरान् । तेन नारायणो नाम यदापः पुरुषोद्भवाः ॥११॥
द्रव्यं कर्म च कालश्च स्वभावो जीव एव च । यदनुग्रहतः सन्ति न सन्ति यदुपेक्षया ॥१२॥
एको नानात्वमन्विच्छन् योगतल्पात्समुत्थितः । वीर्यं हिरण्मयं देवो मायया व्यसृजत्त्रिधा ॥१३॥
अधिदैवमथाध्यात्ममधिभूतमिति प्रभुः । अथैकं पौरुषं वीर्यं त्रिधाभिद्यत तच्छृणु ॥१४॥
अन्तःशरीर आकाशात्पुरुषस्य विचेष्टतः । ओजः सहो बलं जज्ञे ततः प्राणो महानसुः ॥१५॥
अनुप्राणन्ति यं प्राणाः प्राणन्तं सर्वजन्तुषु । अपानन्तमपानन्ति नरदेवमिवानुगाः ॥१६॥

---

धिपतियोंका सच्चा धर्म 'मन्वन्तर' कहा जाता है । कर्मोंका विस्तार 'ऊति' कहलाता है ॥ ४ ॥ नारायणके अवतारोंके चरित्र और उनका अनुसरण करनेवाले अगणित प्राणियोंकी विविध प्रकारकी जो गाथायें गायी गयी हैं, उन्हें 'ईशानुकथा' कहते हैं ॥५॥ अपनी समस्त शक्तियोंके साथ परमात्माके योगनिद्रामें लीन हो जानेपर जब सब लय हो जाता है तो उस अवस्थाको लोग लय अथवा 'निरोध' कहते हैं । प्राणी जब ज्ञानको भी त्यागकर ब्रह्मके समान हो जाता है, उस दशाको 'मुक्ति' कहते हैं ॥ ६ ॥ जिससे इस जगत्की सृष्टि होती है, अन्तमें जहाँ जाकर यह लय हो जाती है और जिसके द्वारा यह प्रकाशित होती है उस परब्रह्मको, जो परमात्मा नामसे प्रसिद्ध है—'आश्रय' कहते हैं ॥ ७ ॥ वह आश्रयरूप आध्यात्मिक परमात्मा ही जब नेत्र, हाथ, पैर आदि इन्द्रियोंसे युक्त रहता तो आधिदैविक पुरुष अर्थात् जीव कहलाता है । फिर वही परमात्मा जब नेत्र आदिके अधिष्ठाता सूर्य आदिके रूपमें परिणत होकर एकसे अनेक हो जाता है, तब वह आधिभौतिक अर्थात् देह कहलाता है ॥ ८ ॥ इन दोनोंमेंसे किसी एकके बिना दूसरेको नहीं जान सकते । ऐसी दशामें जो तीनों अर्थात् आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक आश्रयोंके भेदोंको जानता है, उसको स्वाश्रय आत्मा कहते हैं ॥ ९ ॥ अब उस विराट् पुरुषसे ब्रह्माण्डकी उत्पत्तिका प्रकार बताते हैं । उस अण्डको फोड़कर जब वह परम पुरुष बाहर आया, तब अपने रहनेकी जगहके लिए सबसे पहले उसने अपनी आत्मासे ही जलकी सृष्टि की ॥ १० ॥ उस जलमें हजारों वर्ष रहनेके कारण उसका 'नारायण' ( नर अर्थात् पुरुषसे उत्पन्न जल नार कहलाया । वह नार जिसका घर बना, वह नारायण ) कहा गया ॥ ११ ॥ द्रव्य ( उपादान कारण ) कर्म ( निमित्त ) काल, स्वभाव और इन सबका उपभोग करनेवाला जीव, ये सब उस परम पुरुष नारायणके ही अनुग्रहसे विद्यमान रहते हैं ( क्योंकि इनमें कुछ करने-धरनेकी शक्ति नारायणसे ही आती है ) और उसकी कृपा नहीं रह जाती, तब ये सभी नष्ट हो जाते हैं ॥ १२ ॥ उसी एक पुरुषने जब एकसे अनेक होनेकी इच्छा की, तब उसने अपने गर्भरूप शरीरको ही जीव, इन्द्रिय और देवता इन तीन रूपोंमें विभक्त कर दिया ॥ १३ ॥ उस एक पुरुषकी ही शक्ति अधिभूत, अध्यात्म और अधिदैव—इन तीन रूपोंमें कैसे विभक्त हुई इसका विवरण सुनिए ॥ १४ ॥ उस पुरुषने जब और भी चेष्टा की तो उस शरीरस्थ आकाशसे ओज ( इन्द्रियशक्ति ) के साथ-साथ मनःशक्ति, देहशक्ति अर्थात् बल उत्पन्न हुआ । इस शक्त्यात्मक सूक्ष्मरूपसे सूत्रनामके प्राणोंकी उत्पत्ति हुई ॥ १५ ॥ वही प्राण सब प्राणियोंके शरीरमें रहकर जो चेष्टायें करता है तो शरीरकी इन्द्रियाँ भी राजाके सेवककी तरह उसका अनुसरण करती हैं । जब प्राण अपनी ( चेष्टा ) को त्याग देता है तो इन्द्रियाँ भी निश्चेष्ट ही

प्राणेन क्षिपता क्षुत्तृडन्तरा जायते प्रभोः । पिपासतो जक्षतश्च प्राङ्मुखं निरभिद्यत ॥१७॥
मुखतस्तालु निर्भिन्नं जिह्वा तत्रोपजायते । ततो नानारसो जज्ञे जिह्वया योऽधिगम्यते ॥१८॥
विवक्षोर्मुखतो भूम्नो वह्निर्वाग्व्याहृतं तयोः । जले वै तस्य सुचिरं निरोधः समजायत ॥१९॥
नासिके निरभिद्येतां दोधूयति नभस्वति । तत्र वायुर्गन्धवहो घ्राणो नसि जिघृक्षतः ॥२०॥
यदात्मनि निरालोकमात्मानं च दिदृक्षतः । निर्भिन्ने ह्यक्षिणी तस्य ज्योतिश्चक्षुर्गुणग्रहः॥२१॥
बोध्यमानस्य ऋषिभिरात्मनस्तज्जिघृक्षतः । कर्णौ च निरभिद्येतां दिशः श्रोत्रं गुणग्रहः ॥२२॥
वस्तुनो मृदुकाठिन्यलघुगुर्वोष्णशीतताम् । जिघृक्षतस्त्वङ्निर्भिन्ना तस्यां रोममहीरुहाः ।
तत्र चान्तर्बहिर्वातस्त्वचा लब्धगुणो वृतः ॥२३॥

हस्तौ रुरुहतुस्तस्य नानाकर्मचिकीर्षया । तयोस्तु बलमिन्द्रश्च आदानमुभयाश्रयम् ॥२४॥
गतिं जिगीषतः पादौ रुरुहातेऽभिकामिकाम् । पद्भ्यां यज्ञः स्वयं हव्यं कर्मभिः क्रियते नृभिः २५
निरभिद्यत शिश्नो वै प्रजानन्दामृतार्थिनः । उपस्थ आसीत्कामानां प्रियं तदुभयाश्रयम् ॥२६॥
उत्सिसृक्षोर्धातुमलं निरभिद्यत वै गुदम् । ततः पायुस्ततो मित्र उत्सर्ग उभयाश्रयः ॥२७॥
आसिसृप्सोः पुरः पुर्या नाभिद्वारमपानतः । तत्रापानस्ततो मृत्युः पृथक्त्वमुभयाश्रयम् ॥२८॥

---

जाती हैं ॥१६॥ उस परम प्रभुने जब प्राणोंका संचालन किया तो भूख-प्यास उत्पन्न हुए। भूख-प्यास उत्पन्न होनेसे जब उसे खाने-पीनेकी इच्छा हुई, तब मुख बना ॥१७॥ मुखके बाद जीभका अधिष्ठान तालु उत्पन्न हुआ। इसके बाद जीभ बनी। जीभसे रस बना और उसके देवता वरुण बने। उपर्युक्त तालु-जिह्वा आदिके अधिष्ठाता चार देवता हुए ॥ १८ ॥ जब उस परमपुरुषने बोलनेकी इच्छा की, तब वचन और उसके देवता अग्नि उत्पन्न हुए। वे नारायण बहुत समयतक इस जलमें ही पड़े रहे ॥ १९ ॥ जब वायु ( प्राणवायु ) बड़े वेगसे चलने लगा और जलमेंसे उसके निकलनेके लिए कोई रास्ता नहीं मिला और उसे कष्ट होने लगा, तब दो नासिकायें उत्पन्न हुईं। सो गंध वहन करनेवाले वायु उसके देवता माने गये और गंध आदि विषयको ग्रहण करनेवाली घ्राण इन्द्रिय बनी ॥ २० ॥ जब उसने अपने चारों ओर घोर अन्धकारका साम्राज्य देखा और उसे अपने आपको देखनेकी इच्छा हुई, तब नेत्र उत्पन्न हुए। उससे सूर्य देवता उत्पन्न हुए और रूपदर्शन उनका विषय हुआ ॥ २१ ॥ जब ऋषिगण वैदिक मंत्रोंसे उसका संबोधन करने लगे और उन वाक्योंको सुननेके लिए उसकी इच्छा हुई, तब उसके कान उत्पन्न हुए थे। उन्हींके द्वारा शब्द सुनाई देने लगा ॥२२॥ जब जगत्‌की वस्तुओंकी कोमलता, कठिनता, हल्कापन, भारीपन, गरमी या ठंढक जाननेकी इच्छा हुई तब उस परम पुरुषके त्वचा इन्द्रिय उत्पन्न हुई और उसमें रोयें उपजे। उनके देवता वृक्ष उस त्वचाके बाहर उत्पन्न हुए और भीतर स्पर्शगुणको लेकर वायु देवता विराजमान हुए ॥ २३ ॥ जब उसे विविध प्रकारके कार्य करनेकी इच्छा हुई, तब उसके दो भुजाएँ उत्पन्न हुईं। इन्द्र उनके देवता हुए और आदान ( लेना ) प्रदान ( देना ) उनका गुण हुआ ॥ २४ ॥ जब उसे गतिकी अभिलाषा हुई, तब पैर उत्पन्न हुए। उन पैरोंके साथ-साथ अधिष्ठातारूपसे विष्णुभगवान स्वयं रहने लगे। उनकी गतियोंसे ही सम्पन्न होनेवाले यज्ञके लिए हव्य आदि उत्पन्न हुए थे ॥२५॥ जब उसे प्रजा ( सन्तानप्राप्ति ) रूप अमृत सदृश आनन्द प्राप्त करनेकी इच्छा हुई, तब शिश्न ( लिंग ) उत्पन्न हुआ और उसके प्रजापति देवता हुए। इन शिश्न और उपस्थ ( प्रजापति ) में स्त्रीसंभोगका गुण विद्यमान था ॥ २६ ॥ जब उसे धातु ( अन्न आदि ) का मल त्यागनेकी अभिलाषा हुई, तब पायु इन्द्रिय उत्पन्न हुई। उस पायुके मित्र देवता हुए और उसका उत्सर्ग कार्य हुआ ॥ २७ ॥ जब उस परम पुरुषकी एक देहसे देहान्तरमें जानेकी अभिलाषा हुई, तब नाभि उत्पन्न हुई और वहाँ ही अपान वायुका निवास हुआ। उसीसे कलेवर-त्याग अर्थात् मृत्यु

आदित्सोरन्नपानानामासन् कुक्ष्यन्त्रनाडयः । नद्यः समुद्राश्च तयोस्तुष्टिः पुष्टिस्तदाश्रये ॥२९॥
निदिध्यासोरात्ममायां हृदयं निरभिद्यत । ततो मनस्ततश्चन्द्रः सङ्कल्पः काम एव च ॥३०॥
त्वक्चर्ममांसरुधिरमेदोमज्जास्थिधातवः । भूम्यप्तेजोमयाः सप्त प्राणो व्योमाम्बुवायुभिः ॥३१॥
गुणात्मकानीन्द्रियाणि भूतादिप्रभवा गुणाः । मनः सर्वविकारात्मा बुद्धिर्विज्ञानरूपिणी ॥३२॥
एतद्भगवतो रूपं स्थूलं ते व्याहृतं मया । मह्यादिभिश्चावरणैरष्टभिर्बहिरावृतम् ॥३३॥
अतः परं सूक्ष्मतममव्यक्तं निर्विशेषणम् । अनादिमध्यनिधनं नित्यं वाङ्मनसः परम् ॥३४॥
अमुनी भगवद्रूपे मया ते अनुवर्णिते । उभे अपि न गृह्णन्ति मायासृष्टे विपश्चितः ॥३५॥
स वाच्यवाचकतया भगवान् ब्रह्मरूपधृक् । नामरूपक्रिया धत्ते सकर्माकर्मकः परः ॥३६॥
प्रजापतीन्मनून्देवानृषीन् पितृगणान् पृथक् । सिद्धचारणगन्धर्वान् विद्याध्रासुरगुह्यकान् ॥३७॥
किन्नराप्सरसो नागान् सर्पान् किम्पुरुषोरगान् । मातृ रक्षःपिशाचाँश्च प्रेतभूतविनायकान् ॥३८॥
कूष्माण्डोन्मादवेतालान् यातुधानान् ग्रहानपि । खगान्मृगान् पशून् वृक्षान् गिरीन्नृप सरीसृपान्३९
द्विविधाश्चतुर्विधा येऽन्ये जलस्थलनभौकसः । कुशलाकुशला मिश्राः कर्मणां गतयस्त्विमाः ॥४०॥

---

उत्पन्न हुई। ( बहुतसे विद्वानोंका कहना है कि यदि नाभिमें प्राण और अपान दोनों वायु बँध जाते हैं तो मृत्यु हो जाती है। यह बात सर्वप्रसिद्ध है ) ॥ २८ ॥ जब उसे अन्न-पानकी अभिलाषा हुई तो उदर और अँतड़ियोंकी नाड़ियें उत्पन्न हुईं। इनमें उदर अधिष्ठाता है, अँतड़ियाँ इन्द्रियरूपसे अन्नसंग्रह करती हैं और नाड़ियें पेय पदार्थोंका संग्रह करती हैं। उन्हींसे नदी, समुद्र, तुष्टि और पुष्टि भी उत्पन्न हुई ॥ २६ ॥ जब उसे अपनी मायाके विशेष पर्यालोचनकी आवश्यकता प्रतीत हुई, तब हृदय उत्पन्न हुआ। उसी हृदयसे मन, चन्द्रमा, संकल्प और काम ( विषय ) उत्पन्न हुए ॥ ३० ॥ त्वक् ( मोटी चमड़ी ) चर्म ( त्वक्के ऊपर रहनेवाली पतली झिल्ली ) मांस, रुधिर, मेद, मज्जा और हड्डी, ये सात धातुयें, पृथ्वी, जल, अग्नि और वायु ये आकाशात्मक हैं अर्थात् पृथ्वी-जल आदिके द्वारा ही इनका पोषण होता है ॥ ३१ ॥ सभी इन्द्रियाँ गुणात्मक हैं यानी गुण ही इनका स्वभाव है और विषयोंकी ओर इनका विशेष झुकाव रहता है। शब्दादि गुण अहंकार आदिसे उत्पन्न होते हैं। मन सब प्रकारके विकारोंका स्वरूप है और बुद्धि विशेष ज्ञानका स्वरूप है ॥ ३२ ॥ हे राजन्! यह मैंने उस विराट् पुरुषका स्थूल रूप बतलाया। यह रूप बाहर-बाहर पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, आकाश, अहंकार, महत्तत्त्व और प्रकृति इन आठ आवरणोंसे आवृत है ॥ ३३ ॥ इसके बाद मैं तुम्हें भगवानका वह अतिशय सूक्ष्म स्वरूप बताऊँगा, जो अव्यक्त, विशेषणशून्य, आदि-मध्य-अन्तरहित ( सदा एकसे रहनेवाले ) और मन तथा वाणीके परे हैं ॥ ३४ ॥ ( केवल भक्तिके लिए ) भगवानके इन दोनों रूपोंका वर्णन मैंने तुमसे किया है। बड़े-बड़े विद्वान् इन दोनोंको मायामय समझकर इनको भगवानका स्वरूप माननेसे इनकार करते हैं ॥ ३५ ॥ ( वास्तवमें तो वे भगवान इन्द्रियातीत और सूक्ष्मातिसूक्ष्म हैं, पर ) वे नारायण ब्रह्मा आदि होकर वाच्य-वाचक भावसे इस जगत्की सृष्टि करते हैं। वे वाचकभावसे रूप भी ग्रहण करते हैं। वे अपनी मायासे प्रेरित होकर ही सकर्मा बनते हैं, वास्तवमें अकर्मक ही हैं ॥ ३६ ॥ वे ही प्रजापति, मनु, देवता, ऋषि, पितर, सिद्ध, चारण, गंधर्व, विद्याधर, असुर, यक्ष-॥ ३७ ॥ किन्नर, अप्सरा, नाग, सर्प, किम्पुरुष, उरग, सप्तमाता, राक्षस, पिशाच, भूत, प्रेत, विनायक, ॥ ३८ ॥ कूष्माण्ड, उन्मादकारी ग्रह, वेताल, यातुधान ( दैत्य ), ग्रह, पक्षी, सिंह आदि वनजन्तु, वृषभ, अश्व आदि पशु, वृक्ष, सर्प आदि ॥ ३९ ॥ तथा स्थावर-जंगमात्मक ये दो तथा जरायुज, अण्डज, स्वेदज और उद्भिज्ज, ये चार प्रकारके जीव तथा जल, स्थल एवं आकाशमें विचरनेवाले जीव पुण्य-पापमिश्रित कर्मोंके अनुरूप उनकी जो उच्च-नीच-मध्य गतियें होती हैं, सो उन

सत्त्वं रजस्तम इति तिस्रः सुरनृनारकाः । तत्राप्येकैकशो राजन् भिद्यन्ते गतयस्त्रिधा ।
यदैकैकतरोऽन्याभ्यां स्वभाव उपहन्यते ॥४१॥
स एवेदं जगद्धाता भगवान्धर्मरूपधृक् । पुष्णाति स्थापयन् विश्वं तिर्यङ्नरसुरात्मभिः ॥४२॥
ततः कालाग्निरुद्रात्मा यत्सृष्टमिदमात्मनः । सन्नियच्छति कालेन घनानीकमिवानिलः ॥४३॥
इत्थंभावेन कथितो भगवान् भगवत्तमः । नेत्थंभावेन हि परं द्रष्टुमर्हन्ति सूरयः ॥४४॥
नास्य कर्मणि जन्मादौ परस्यानुविधीयते । कर्तृत्वप्रतिषेधार्थं माययाऽऽरोपितं हि तत् ॥४५॥
अयं तु ब्रह्मणः कल्पः सविकल्प उदाहृतः । विधिः साधारणो यत्र सर्गाः प्राकृतवैकृताः ॥४६॥
परिमाणं च कालस्य कल्पलक्षणविग्रहम् । यथा पुरस्ताद् व्याख्यास्ये पाद्मं कल्पमथो शृणु ॥४७॥

शौनक उवाच

यदाह नो भवान् सूत क्षत्ता भागवतोत्तमः ।
चचार तीर्थानि भुवस्त्यक्त्वा बन्धून् सुदुस्त्यजान् ॥४८॥

कुत्र कौषारवेस्तस्य संवादोऽध्यात्मसंश्रितः । यद्वा स भगवांस्तस्मै पृष्टस्तत्त्वमुवाच ह ॥४९॥
ब्रूहि नस्तदिदं सौम्य विदुरस्य विचेष्टितम् । बन्धुत्यागनिमित्तं च तथैवागतवान् पुनः ॥५०॥

---

सबको वे परम पुरुष स्वयं बनाते हैं ॥ ४० ॥ उनमें भी एक-एक करके सत्त्व, रज और तम इन तीनों गुणोंके भेदानुसार देवता, मनुष्य और नारकी ये तीन गतियें विभक्त हो जाती हैं। इन तीनोंमेंसे जब दो गुण प्रबल हो जाते तो स्वभाव बदल देते हैं। जैसे किसी मनुष्यका राजस स्वभाव है। लेकिन यदि सतोगुण या तमोगुण प्रबल हो जाय तो वह मनुष्य अपने राजस स्वभावको त्यागकर सतोगुणी या तामसी हो जा सकता है ॥ ४१ ॥ वे ही भगवान तिर्यगादि रूपसे इस विश्वकी स्थापना और उसका पालन करते हुए धर्मरूपसे इसका पोषण भी करते रहते हैं ॥ ४२ ॥ इसके बाद जब वे चाहते तो कालाग्निरूप धारण करके अपनी बनायी सृष्टिका उसी तरह संहार कर देते हैं, जैसे वायु मेघोंको उड़ाकर नष्ट कर देता है ॥ ४३ ॥ उन सर्वश्रेष्ठ नारायणका यह स्वरूप मैंने तुम्हें बताया। लेकिन बड़े-बड़े विद्वान् उन परम पुरुष भगवानके इस स्वरूपको सही नहीं मानते ॥४४॥ क्योंकि इस विश्वके जन्म और कर्मके विषयमें वे ईश्वरका कार्य नहीं समझते और श्रुति भी ईश्वरको जगत्का कर्ता नहीं कहती। क्योंकि उनको उस परम पुरुषमें कर्तृत्व लाना अभीष्ट नहीं है। उनका तो यह विचार है कि ईश्वरकी मायाने ही इस जगत्को प्रकाशित किया है ॥४५॥ यह मैंने ब्रह्माका कल्प और विकल्प उदाहरणके तौरपर थोड़ेमें कह दिया। कल्पमें प्राकृत महदादि तत्त्वोंकी सृष्टि होती है और अवान्तर कल्पमें वैकृत स्थावर आदिकी सृष्टि होती है। यह साधारण विधान है (अर्थात् सभी कल्पोंमें इसी प्रकार सृष्टिका कार्य चला करता है) ॥ ४६ ॥ कालका सूक्ष्म और स्थूलरूप, कल्पका लक्षण और अवान्तर कल्पको मैं आगे चलकर (तृतीय स्कन्धमें) बताऊँगा। अब तुम पद्मकल्पकी बात सुनो ॥ ४७ ॥ इतनी कथा सुनकर शौनकने कहा—'हे सूत! जो आपने हमसे कहा था कि भगवद्भक्त विदुर अपने प्रिय और कठिनाईसे छोड़े जाने योग्य बन्धुओंको त्यागकर पृथ्वीतलके विविध तीर्थस्थानोंका भ्रमण करते रहे ॥ ४८ ॥ तब उनसे मैत्रेयका साक्षात्कार कहाँ हो गया, जहाँ इन आध्यात्मिक विषयोंपर उनमें बात-चीत हुई? अथवा विदुरके पूछनेपर मैत्रेयने किस तरह उन्हें ज्ञानोपदेश दिया ॥ ४९ ॥ हे सौम्य! आप मुझे विदुरका चरित्र बताइए और यह भी कहिए कि उन्होंने अपने भाइयोंको क्यों त्याग दिया

सूत उवाच

राज्ञा परीक्षिता पृष्टो यदवोचन्महामुनिः । तद्वोऽभिधास्ये शृणुत राज्ञः प्रश्नानुसारतः ॥५१॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कन्धेऽष्टादशसाहस्र्यां संहितायां
पुरुषसंस्थानुवर्णनं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

हरिः ॐ तत्सत्

था । और त्याग देनेपर भी वे फिर उनके पास क्यों वापस गये ॥ ५० ॥ सूतजी बोले—राजा परीक्षितके पूछनेपर महामुनि शुकने जो उत्तर दिया था, सो मैं तुम्हें बताऊँगा । राजाके प्रश्नानुसार उन बातोंको ध्यानके साथ सुनो ॥ ५१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे पं० रामतेजपाण्डेयकृत 'सामयिकी'भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

॥ समाप्तोऽयं द्वितीयस्कन्धः ॥



ॐ श्रीपरमात्मने नमः

# श्रीमद्भागवतं महापुराणम्

## 'सामयिकी' भाषाटीकासहितम्

## तृतीयस्कन्धः

### प्रथमोऽध्यायः

श्रीशुक उवाच

एवमेतत्पुरा पृष्टो मैत्रेयो भगवान् किल । क्षत्त्रा वनं प्रविष्टेन त्यक्त्वा स्वगृहमृद्धिमत् ॥१॥
यद्वा अयं मन्त्रकृद्वो भगवानखिलेश्वरः । पौरवेन्द्रगृहं हित्वा प्रविवेशात्मसात्कृतम् ॥२॥

राजोवाच

कुत्र क्षत्तुर्भगवता मैत्रेयेणास सङ्गमः । कदा वा सह संवाद एतद्वर्णय नः प्रभो ॥३॥
न ह्यल्पार्थोदयस्तस्य विदुरस्यामलात्मनः । तस्मिन् वरीयसि प्रश्नः साधुवादोपबृंहितः ॥४॥

सूत उवाच

स एवमृषिवर्योऽयं पृष्टो राज्ञा परीक्षिता । प्रत्याह तं सुबहुवित्प्रीतात्मा श्रूयतामिति ॥५॥

श्रीशुक उवाच

यदा तु राजा स्वसुतानसाधून् पुष्णन्नधर्मेण विनष्टदृष्टिः ।
भ्रातुर्यविष्ठस्य सुतान् विबन्धून् प्रवेश्य लाक्षाभवने ददाह ॥६॥
यदा सभायां कुरुदेवदेव्याः केशाभिमर्शं सुतकर्म गर्ह्यम् ।
न वारयामास नृपः स्नुषायाः स्वास्रैर्हरन्त्याः कुचकुङ्कुमानि ॥७॥

---

श्रीहरिः । ( उद्धवसे विदुरकी भेंट ) श्रीशुकदेवजी कहने लगे—हे राजन्! सब प्रकारकी सम्पत्तियोंसे परिपूर्ण अपना घर त्यागकर वनको गये हुए विदुरने मैत्रेयसे पूछा—॥ १ ॥ सब प्राणियोंके प्रभु, षड्गुणैश्वर्यशाली भगवान श्रीकृष्णचन्द्र तुम्हारे पूर्वज पाण्डवोंके मंत्री थे । एक बार प्रसंगवश उन्हें हस्तिनापुरी जाना पड़ा तो वे पौरवेन्द्र दुर्योधनके यहाँ न ठहरकर दरिद्र विदुरके घर ठहरे थे । क्योंकि उन्होंने विदुरको अपना समझ लिया था ॥ २ ॥ राजा परीक्षितने पूछा—हे भगवन्! विदुरसे महर्षि मैत्रेय कहाँ मिले और उन दोनोंमें बातचीत कहाँपर हुई ? आप मुझे यह वृत्तान्त बताइए ॥ ३ ॥ उन विशेषज्ञ मैत्रेयसे पवित्र चित्तवाले विदुरका प्रश्न कुछ मामूली प्रश्न न रहा होगा । इन दोनोंका प्रश्नोत्तर अवश्य कोई विशेषता रखता होगा ॥ ४ ॥ सूतजी कहते हैं—हे शौनक ! राजा परीक्षितके इस प्रकार पूछनेपर बहुज्ञ शुकदेव बड़े प्रसन्न हुए और उन्होंने राजासे कहा—अच्छा सुनिए—॥ ५ ॥ श्रीकृष्णने दुर्योधनका घर क्यों त्यागा था, पहले इसी प्रश्नका उत्तर देते हैं । अन्धे राजा धृतराष्ट्रने जब अधर्मसे अपने बेटोंको तो प्रोत्साहन दिया और अपने छोटे भाईके असहाय पुत्रोंको लाक्षागृह ( लाखके बने घर ) में भेजकर जला डाला ॥ ६ ॥ जब कुरुपति युधिष्ठिरकी धर्मपत्नी

द्यूते त्वधर्मेण जितस्य साधोः सत्यावलम्बस्य वनागतस्य ।
न याचतोऽदात्समयेन दायं तमो जुषाणो यदजातशत्रोः ॥८॥
यदा च पार्थप्रहितः सभायां जगद्गुरुर्यानि जगाद कृष्णः ।
न तानि पुंसाममृतायनानि राजोरु मेने क्षतपुण्यलेशः ॥९॥
यदोपहूतो भवनं प्रविष्टो मन्त्राय पृष्टः किल पूर्वजेन ।
अथाह तन्मन्त्रदृशां वरीयान् यन्मन्त्रिणो वैदुरिकं वदन्ति ॥१०॥
अजातशत्रोः प्रतियच्छ दायं तितिक्षतो दुर्विषहं तवागः ।
सहानुजो यत्र वृकोदराहिः श्वसन् रुषा यत्त्वमलं बिभेषि ॥११॥
पार्थांस्तु देवो भगवान्मुकुन्दो गृहीतवान् स क्षितिदेवदेवः ।
आस्ते स्वपुर्यां यदुदेवदेवो विनिर्जिताशेषनृदेवदेवः ॥१२॥
स एष दोषः पुरुषद्विडास्ते गृहान् प्रविष्टो यमपत्यमत्या ।
पुष्णासि कृष्णाद्विमुखो गतश्रीस्त्यजाश्वशैवं कुलकौशलाय ॥१३॥
इत्यूचिवांस्तत्र सुयोधनेन प्रवृद्धकोपस्फुरिताधरेण ।
असत्कृतः सत्स्पृहणीयशीलः क्षत्ता सकर्णानुजसौबलेन ॥१४॥
क एनमत्रोपजुहाव जिह्मं दास्याः सुतं यद्बलिनैव पुष्टः ।
तस्मिन् प्रतीपः परकृत्य आस्ते निर्वासयतामाशु पुराच्छ्वसानः ॥१५॥

---

और उस राजकी अभिषिक्त राजमहिषी द्रौपदीको उनके पुत्रोंके बीच सभामें लाकर उसे नंगी करना चाहा, उस समय भी अन्धे राजाने उन दुष्टोंको नहीं रोका। यद्यपि उसकी पतोहू द्रौपदी करुण स्वरसे विलापकर रही थी और उसकी आँखोंसे अविरल अश्रुधारा बह रही थी ॥ ७ ॥ जब सत्यप्रतिज्ञ युधिष्ठिरका कपटद्यूतके बहाने सब कुछ छीन लिया गया और वे घर-द्वार त्यागकर वनवासी हो गये। उसके बहुत दिन बाद पूर्वनिश्चित बातोंके अनुसार जब उन्होंने धृतराष्ट्रसे अपना हिस्सा माँगा तो उस अज्ञानी और बेटोंके पक्षपाती राजाने उन सीधे-सादे युधिष्ठिरको कुछ नहीं दिया ॥ ८ ॥ युधिष्ठिरके भेजे हुए जगद्गुरु कृष्णने कौरवोंकी सभामें अमृतमय उपदेश दिया, किन्तु उस स्वार्थी राजाने उनकी बातोंको कुछ भी महत्त्व नहीं दिया। क्योंकि उसका सब पुण्य नष्ट हो चुका था ॥ ९ ॥ जब धृतराष्ट्रने कुछ सलाह-बात करनेके लिए विदुरको अपने घर बुलाया, तब वे उनके यहाँ गये। मंत्रणा-विचक्षण विदुरने वहाँ जो कुछ कहा था, उसको बड़े-बड़े मंत्रणाशास्त्री 'विदुरनीति' कहते हैं ॥ १० ॥ उन्होंने कहा—उन त्यागी, तुम्हारे असह्य अपराधोंको सहनेवाले और शत्रुहीन युधिष्ठिरको तुम उनका हिस्सा दे डालो। क्योंकि वह भीमरूपी सर्प अपने भाइयोंके साथ रहता हुआ गंभीर श्वास ले रहा है और तुम उससे बहुत डरते हो ॥ ११ ॥ यदि आप यह सोचें कि भीम जैसे-जैसे मेरे बहुतसे लड़के हैं तो यह भी समझ रखिए कि भगवान कृष्णचन्द्रने उन पाण्डवोंको अपनाय लिया है। कृष्ण साधारण मनुष्य नहीं हैं, बल्कि ब्राह्मणोंके भी देवता हैं। वे अपनी द्वारकापुरीमें रहते हुए सभी यदुवंशियोंके भी पूज्य माने जाते हैं। उन्होंने अपने पराक्रमसे भूमण्डलके सभी राजाओंको परास्त कर दिया है ॥ १२ ॥ यदि आप कहें कि दुर्योधन नहीं मानता तो उस परम पुरुष कृष्णके द्वेषी दुर्योधनको आप अपने घरमें घुसा हुआ एक प्रबल दोष ही समझिए। ऐसे अभागेको आप अपना पुत्र समझकर उसका पालन करते हैं ? अरे, भगवानका द्वेष करनेके कारण उसकी श्री नष्ट हो गयी है। अपने कुलका कल्याण करनेके लिए आप उस साक्षात् अमंगलमूर्तिको तुरन्त त्याग दीजिए ॥ १३ ॥ विदुरके ऐसा कहनेपर दुर्योधन मारे क्रोधके तमतमा उठा और उसके होंठ फड़कने लगे। उसके भाई और साथी कर्ण, दुःशासन और शकुनी भी क्रुद्ध हो गये। उन सबने इनका घोर तिरस्कार किया ॥ १४ ॥ दुर्योधन

स इत्थमत्युल्बणकर्णबाणैर्भ्रातुः पुरो मर्मसु ताडितोऽपि ।
स्वयं धनुर्द्वारि निधाय मायां गतव्यथोऽयादुरु मानयानः ॥१६॥
स निर्गतः कौरवपुण्यलब्धो गजाह्वयात्तीर्थपदः पदानि ।
अन्वाक्रमत्पुण्यचिकीर्षयोर्व्यां स्वधिष्ठितो यानि सहस्रमूर्तिः ॥१७॥
पुरेषु पुण्योपवनाद्रिकुञ्जेष्वपङ्कतोयेषु सरित्सरःसु ।
अनन्तलिङ्गैः समलङ्कृतेषु चचार तीर्थायतनेष्वनन्यः ॥१८॥
गां पर्यटन्मेध्यविविक्तवृत्तिः सदाऽऽप्लुतोऽधःशयनोऽवधूतः ।
अलक्षितः स्वैरवधूतवेषो व्रतानि चेरे हरितोषणानि ॥१९॥
इत्थं व्रजन् भारतमेव वर्षं कालेन यावद्गतवान् प्रभासम् ।
तावच्छशास क्षितिमेकचक्रामेकातपत्रामजितेन पार्थः ॥२०॥
तत्राथ शुश्राव सुहृद्विनष्टिं वनं यथा वेणुजवह्निसंश्रयम् ।
संस्पर्धया दग्धमथानुशोचन् सरस्वतीं प्रत्यगियाय तूष्णीम् ॥२१॥
तस्यां त्रितस्योशनसो मनोश्च पृथोरथाग्नेरसितस्य वायोः ।
तीर्थं सुदासस्य गवां गुहस्य यच्छ्राद्धदेवस्य स आसिषेवे ॥२२॥
अन्यानि चेह द्विजदेवदेवैः कृतानि नानायतनानि विष्णोः ।
प्रत्यङ्गमुख्याङ्कितमन्दिराणि यद्दर्शनात्कृष्णमनुस्मरन्ति ॥२३॥

---

बोला—'इस कुटिल दासीपुत्रको यहाँ किसने बुलाया ? यह जिसके टुकड़ोंपर पला है, उसीके विरुद्ध षड्यंत्र रचता हुआ शत्रुओंका साथ देता है, इसका सर्वस्व छीन लिया जाय और यह अभागा खाली हाथों इस देशसे निर्वासित कर दिया जाय ॥ १५ ॥ अपने भ्राता धृतराष्ट्रके समक्ष इस प्रकारकी कठोर बातें कानोंके रास्ते विदुरके हृदयमें जाकर बाणके समान लगीं । फिर भी भगवानकी मायाका महत्त्व समझकर उन्होंने स्वयं अपना धनुष-बाण उसके द्वारपर रख दिया और प्रसन्नताके साथ निर्वासनके पहले ही वहाँसे निकल पड़े ॥१६॥ हस्तिनापुरीसे चलकर कौरवोंका पुण्यबल प्राप्त किये हुए विदुर नारायणके उन पुनीत तीर्थोंका भ्रमण करनेको निकल पड़े, जहाँ भगवान ब्रह्मा-रुद्र आदि हजारों रूपोंसे विराजमान थे ॥ १७ ॥ अनेक नगर, पवित्र उपवन, पहाड़, लताकुञ्ज, पंकहीन जल, नदी, सरोवर और अगणित आकारकी मूर्तियोंवाले तीर्थोंमें वे विचरने लगे । इस प्रकार भूमण्डलमें भ्रमण करते और विदुर पवित्र रीतिसे किसी तरह जीविका सम्पादन करते हुए प्रत्येक तीर्थमें नहाते, भूमिमें सोते और शरीरका कोई सँवार-सिंगार नहीं करते थे । अवधूतके समान उनकी वेष-भूषा थी, इसलिए उन्हें कोई नहीं पहचान सकता था और वे बराबर नारायणको प्रसन्न करनेके निमित्त विविध प्रकारके व्रत करते रहते थे ॥ १८ ॥ १९ ॥ इस ढंगसे भारतवर्ष भरमें भ्रमण करते-करते विदुर जब प्रभासक्षेत्रमें पहुँचे, तबतक महाराज युधिष्ठिर शत्रुओंको परास्त करके भगवान कृष्णकी मंत्रणाके अनुसार समस्त भूमण्डलका शासन करने लगे थे ॥ २० ॥ वहाँ ही उन्होंने सुना कि उनके सभी सगे-सम्बन्धी स्पर्धावश आपसमें वैसे ही लड़ मरे जैसे बाँसके जंगलमें आपसमें दो डालोंकी रगड़से आग उत्पन्न होकर सारे वनको जला डालती है । यह दुःखद समाचार सुनकर उनको बहुत खेद हुआ और चुपचाप वे वहाँसे सरस्वती नदीकी ओर चल दिये ॥ २१ ॥ वहाँ पहुँचकर उन्होंने त्रित, शुक्र, मनु, पृथु, अग्नि, असित, वायु, सुदास, गौ, स्वामिकार्तिकेय और श्राद्धदेवके बनाये इन ग्यारह पुनीत तीर्थोंका अवगाहन किया ॥ २२ ॥ इनके अतिरिक्त और भी बहुतसे ब्राह्मणों, देवताओं और ऋषियों द्वारा निर्मित नारायणके उन मन्दिरोंका अवलोकन किया, जिनके ऊपर चक्रचिह्न

ततस्त्वतिव्रज्य सुराष्ट्रमृद्धं सौवीरमत्स्यान् कुरुजाङ्गलांश्च ।
कालेन तावद्यमुनामुपेत्य तत्रोद्धवं भागवतं ददर्श ॥२४॥
स वासुदेवानुचरं प्रशान्तं बृहस्पतेः प्राक्तनयं प्रतीतम् ।
आलिङ्ग्य गाढं प्रणयेन भद्रं स्वानामपृच्छद्भगवत्प्रजानाम् ॥२५॥
कच्चित्पुराणौ पुरुषौ स्वनाभ्यपाद्मानुवृत्त्येह किलावतीर्णौ ।
आसात उर्व्याः कुशलं विधाय कृतक्षणौ कुशलं शूरगेहे ॥२६॥
कच्चित्कुरूणां परमः सुहृन्नो भामः स आस्ते सुखमङ्ग शौरिः ।
यो वै स्वसॄणां पितृवद्ददाति वरान् वदान्यो वरतर्पणेन ॥२७॥
कच्चिद्वरूथाधिपतिर्यदूनां प्रद्युम्न आस्ते सुखमङ्ग वीरः ।
यं रुक्मिणी भगवतोऽभिलेभे आराध्य विप्रान् स्मरमादिसर्गे ॥२८॥
कच्चित्सुखं सात्वतवृष्णिभोजदाशार्हकाणामधिपः स आस्ते ।
यमभ्यषिञ्चच्छतपत्रनेत्रो नृपासनाशां परिहृत्य दूरात् ॥२९॥
कच्चिद्धरेः सौम्य सुतः सदृक्ष आस्तेऽग्रणी रथिनां साधु साम्बः ।
असूत यं जाम्बवती व्रताढ्या देवं गुहं योऽम्बिकया धृतोऽग्रे ॥३०॥
क्षेमं स कच्चिद्युयुधान आस्ते यः फाल्गुनाल्लब्धधनूरहस्यः ।
लेभेऽञ्जसाधोक्षजसेवयैव गतिं तदीयां यतिभिर्दुरापाम् ॥३१॥
कच्चिद् बुधः स्वस्त्यनमीव आस्ते श्वफल्कपुत्रो भगवत्प्रपन्नः ।
यः कृष्णपादाङ्कितमार्गपांसुष्वचेष्टत प्रेमविभिन्नधैर्यः ॥३२॥

---

विराजमान था और उनका दर्शन करनेसे श्रीकृष्णभगवानका स्मरण हो आता था ॥ २३ ॥ इसके अनन्तर सुराष्ट्र ( सोरठ-गुजरात ), समृद्ध सौवीर, मत्स्य, कुरु, जांगल आदि देशोंमें घूमते हुए वे यमुनातटपर पहुँचे और वहाँ उन्होंने परमभगवद्भक्त उद्धवको देखा ॥ २४ ॥ भगवान कृष्णचन्द्रके अनुचर, परम शान्त और देवगुरु बृहस्पतिके पुराने नीतिशास्त्री शिष्य उद्धवको विदुरने मारे प्रेमके छातीसे लगा लिया और उनसे अपने कुटुम्बियों तथा भगवान कृष्णकी प्रजाका कुशल-क्षेम पूछते हुए कहा—॥ २५ ॥ 'वे कृष्णचन्द्र और बलराम तो अच्छी तरहसे हैं, जो ब्रह्माजीकी प्रार्थनासे मनुष्य रूपमें अवतरे हैं ? वे अपनी की हुई प्रतिज्ञाके अनुसार पृथ्वीका दुःख दूर करके आनन्दपूर्वक शूरसेन ही के घर रहते हैं न ? ॥ २६ ॥ हमारे पूज्य और हम कुरुवंशियोंके पूज्य सुहृद वसुदेव तो अच्छी तरहसे हैं ? जो अपनी बहिनके पतियोंको तृप्त करते हुए विविध प्रकारके वरदान देते ही रहते हैं ॥ २७ ॥ हे प्रिय उद्धव ! यादवोंके सेनापति वीर प्रद्युम्न तो सकुशल हैं ? जिन कामदेवको रुक्मिणीने पूर्वजन्ममें ब्राह्मणोंकी आराधना करके इस जन्ममें पुत्ररूपमें भगवान द्वारा प्राप्त किया है ॥ २८ ॥ सात्त्वत, वृष्णि, भोज और दाशार्ह 'शी यादवोंके स्वामी महाराज उग्रसेन तो अच्छी तरहसे हैं ? वे तो उस समय प्राण जानेके भयसे राज्यसिंहासन पानेकी आशाको एकदम त्याग चुके थे । किन्तु भगवान कृष्णचन्द्रने फिरसे उनका अभिषेक किया था ॥ २९ ॥ हे सौम्य ! भगवानके ही सदृश सुन्दर और रथियोंके अग्रगामी साम्ब तो सकुशल हैं ? जो पूर्वजन्ममें पार्वतीके पुत्र स्वामिकार्तिकेय थे और इस जन्ममें व्रतधारिणी जाम्बवतीके उदरसे उत्पन्न हुए हैं ॥३०॥ और वे युयुधान (सात्यकि) तो अच्छी तरह हैं, जिन्होंने अर्जुनसे धनुर्वेदका रहस्य जाना है और भगवान कृष्णकी सेवा करके उनकी दुष्प्राप्य नीति-रीतिको भली-भाँति समझ लिया है ॥ ३१ ॥ श्वफल्कके पुत्र विद्वान् पूतात्मा और भगवद्भक्त अक्रूर तो सानन्द हैं ? जो अक्रूर कंस द्वारा कृष्णको लानेके लिए व्रजमें भेजे गये,

कच्चिच्छिवं देवकभोजपुत्र्या विष्णुप्रजाया इव देवमातुः ।
या वै स्वगर्भेण दधार देवं त्रयी यथा यज्ञवितानमर्थम् ॥३३॥
अपिस्विदास्ते भगवान् सुखं वो यः सात्वतां कामदुघोऽनिरुद्धः ।
यमामनन्ति स्म ह शब्दयोनिं मनोमयं सत्त्वतुरीयतत्त्वम् ॥३४॥
अपिस्विदन्ये च निजात्मदैवमनन्यवृत्त्या समनुव्रता ये ।
हृदीकसत्यात्मजचारुदेष्णगदादयः स्वस्ति चरन्ति सौम्य ॥३५॥
अपि स्वदोर्भ्यां विजयाच्युताभ्यां धर्मेण धर्मः परिपाति सेतुम् ।
दुर्योधनोऽतप्यत यत्सभायां साम्राज्यलक्ष्म्या विजयानुवृत्त्या ॥३६॥
किं वा कृताघेष्वघमत्यमर्षी भीमोऽहिवद्दीर्घतमं व्यमुञ्चत् ।
यस्याङ्घ्रिपातं रणभूर्न सेहे मार्गं गदायाश्चरतो विचित्रम् ॥३७॥
कच्चिद्यशोधा रथयूथपानां गाण्डीवधन्वोपरतारिरास्ते ।
अलक्षितो यच्छरकूटगूढो मायाकिरातो गिरिशस्तुतोष ॥३८॥
यमावुतस्वित्तनयौ पृथायाः पार्थैर्वृतौ पक्ष्मभिरक्षिणीव ।
रेमात उद्दाय मृधे स्वरिक्थं परात्सुपर्णाविव वज्रिवक्त्रात् ॥३९॥
अहो पृथापि ध्रियतेऽर्भकार्थे राजर्षिवर्येण विनापि तेन ।
यस्त्वेकवीरोऽधिरथो विजिग्ये धनुर्द्वितीयः ककुभश्चतस्रः ॥४०॥

---

तो वहाँ प्रेमवश अधीर होकर भगवानके चरणोंसे अंकित धूलिमें लोटने लगे थे ॥ ३२ ॥ देवक नामके भोजवंशी राजाकी पुत्री और देवमाता अदितिके समान आराधनीया भगवान कृष्णचन्द्रकी माता देवकी तो सुखसे हैं । जिन्होंने अपने गर्भमें त्रिलोकीनाथको उसी तरह धारण किया था जैसे साम, ऋक् और यजु, इन तीनों वेदोंकी त्रयी यज्ञोंके अर्थोंको अपने उदरमें धारण किये रहती है ॥ ३३ ॥ वे अनिरुद्ध तो अच्छी तरहसे हैं, जो सात्वतवंशी यादवोंके कामधेनु हैं और जिनको लोग शब्दशास्त्र ( व्याकरण ) का आचार्य मानते हैं। जिन्होंने चित्त, अहंकार और बुद्धिके चौथे अधिदेव ब्रह्माके तत्त्वको जान लिया है । ( चित्त, अहंकार, बुद्धि और मन, अन्तःकरणके इन चारों भेदोंके क्रमशः वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध अधिष्ठाता माने जाते हैं । ) ॥ ३४ ॥ इनके अतिरिक्त हृदीक, सत्यभामाके पुत्र, चारुदेष्ण और गद आदि तो सुखसे रहते हैं ? जिन्होंने और सब बातोंको भूलकर एकमात्र श्रीकृष्णचन्द्रमें अपना-अपना मन लगा रखा है ॥ ३५ ॥ अब पाण्डवोंका कुशलक्षेम पूछते हुए विदुर उद्धवसे कहते हैं—जो अर्जुन और कृष्णकी सहायतासे धर्मसेतुका परिपालन कर रहे हैं। जिनकी राजसभामें पहुँच और उनकी विजयश्रीको देखकर दुर्योधन मन ही मन जल उठा था, वे युधिष्ठिर तो कुशलसे हैं ॥ ३६ ॥ जो भीम अपराधियों-पर सर्पके समान क्रोध किया करते थे, क्या उन्होंने वह वैरभाव भुला दिया ? जब वे अपनी गदा सम्हालकर विचित्र प्रकारके पैंतरे बदलते हुए युद्धभूमिमें उतरते थे तो वह भूमि भी उनका बोझा सहनेमें असमर्थ हो जाती थी ॥ ३७ ॥ रथियों और सेनापतियोंमें यशस्वी उन अर्जुनके सब सत्रु समाप्त हो गये, जिन्होंने किरातवेषधारी शंकरभगवानको अपने प्रचण्ड बाणोंकी वर्षासे ढाँककर प्रसन्न कर लिया था ॥ ३८ ॥ पृथाके दोनों पुत्र नकुल और सहदेव तो अच्छी तरहसे हैं जिनको अर्जुन, युधिष्ठिर और भीम पलकोंसे आवृत आँखोंके समान सम्हाले रहते हैं । वे दुष्ट दुर्योधनसे अपना हिस्सा छीनकर आनन्दसे खेलते-कूदते हैं न ? जैसे गरुड़ने इन्द्रके मुखसे अमृत छीन लिया था ॥ ३९ ॥ वह पतिव्रता कुन्ती भी अभी जीवित है न ? जिसने अपने पतिदेवके गुजर जानेपर भी बेटोंके लिए अपनी प्राणरक्षा कर रखी थी । उसके पति पाण्डु भी साधारण वीर नहीं थे, उन्होंने अकेले रथपर सवार

सौम्यानुशोचे तमधःपतन्तं भ्रात्रे परेताय विदुद्रुहे यः।
निर्यापितो येन सुहृत्स्वपुर्या अहं स्वपुत्रान् समनुव्रतेन ॥४१॥
सोऽहं हरेर्मर्त्यविडम्बनेन दृशो नृणां चालयतो विधातुः।
नान्योपलक्ष्यः पदवीं प्रसादाच्चरामि पश्यन् गतविस्मयोऽत्र ॥४२॥
नूनं नृपाणां त्रिमदोत्पथानां महीं मुहुश्चालयतां चमूभिः।
वधात्प्रपन्नार्तिजिहीर्षयेशोऽप्युपैक्षताघं भगवान् कुरूणाम् ॥४३॥
अजस्य जन्मोत्पथनाशनाय कर्माण्यकर्तुर्ग्रहणाय पुंसाम्।
नन्वन्यथा कोऽर्हति देहयोगं परो गुणानामुत कर्मतन्त्रम् ॥४४॥
तस्य प्रपन्नाखिललोकपानामवस्थितानामनुशासने स्वे।
अर्थाय जातस्य यदुष्वजस्य वार्तां सखे कीर्तय तीर्थकीर्तेः ॥४५॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां तृतीयस्कन्धे विदुरोद्धवसंवादे प्रथमोऽध्यायः ॥१॥

---

## द्वितीयोऽध्यायः

### श्रीशुक उवाच

इति भागवतः पृष्टः क्षत्त्रा वार्तां प्रियाश्रयाम्। प्रतिवक्तुं न चोत्सेह औत्कण्ठ्यात्स्मारितेश्वरः ॥१॥
यः पञ्चहायनो मात्रा प्रातराशाय याचितः। तन्नैच्छद्रचयन् यस्य सपर्यां बाललीलया ॥२॥

---

हो और केवल धनुष-बाण साथ लेकर चारों दिशाओंको जीत लिया था ॥ ४० ॥ हे सौम्य ! मैं तो अब उस पतित धृतराष्ट्रके विषयमें दुखी हूँ कि जिसने मरे हुए महाराज पाण्डुके पुत्रोंसे शत्रुता ठानकर उनकी मृत आत्माके साथ द्रोह किया और उसने मेरे सरीखे शुभचिन्तक भ्राताको भी लड़कोंका पक्ष लेकर अपने नगरसे निर्वासित कर दिया ॥ ४१ ॥ यदि आप कहें कि उनकी क्रूरताको जानते हुए भी आप दुखी क्यों होते हैं तो बात यह है कि मैं उन भगवानकी कृपासे उनकी महिमा देखते हुए निश्चिन्त होकर अज्ञातरूपसे आनन्दपूर्वक विचर रहा हूँ, जो अपनी मायासे मनुष्योंकी चित्तवृत्तियों-को चक्करमें डाल देते हैं ॥ ४२ ॥ ( यदि आप कहें कि जब ऐसा था, तब भगवानने पाण्डवोंको वनवास और अपने कैद होने आदिका मौका ही क्यों दिया, उन कौरवोंको पहले ही क्यों नहीं मार डाला तो बात यह है कि ) इन कौरवोंके अतिरिक्त विद्यामद, धनमद और कुलमदसे मतवाले बने हुए जो राजे अपनी विशाल सेनाका संचालन करते हुए पृथ्वीको कँपाते रहते थे, उनका नाश करके सब कष्ट दूर करनेके अभिप्रायसे वे नारायण कौरवोंके अपराधोंकी उपेक्षा कर रहे थे ॥ ४३ ॥ यदि ऐसा न होता तो उन अजन्माको भी जन्म लेना और कर्तापनसे पृथक् होते हुए भी काम करना क्यों अभीष्ट होता ? उन्होंने कुमार्गियोंका नाश और संसारके प्राणियोंको काममें लगानेके विचारसे ही अवतार लिया था ॥ ४४ ॥ हे मित्र ! अपनी शरणमें आये हुए लोकपालों और अनुशासन माननेवाले प्राणियों-के कल्याणके लिए ही वे यदुकुलमें जन्म लिये थे। तुम उन पुनीत कीर्तिवाले भगवान कृष्णचन्द्रका ही हाल बताओ ( क्योंकि मेरे तो वे ही सबसे बड़े तीर्थ हैं ) ॥ ४५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कन्धे पं० रामतेजपाण्डेयकृत 'सामयिकी' भाषाटीकायां प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

(उद्धवका भगवानकी बाललीलाका वर्णन करना) श्रीशुकदेवजी राजा परीक्षित्से कहते हैं— 'हे राजन् ! इस प्रकार अपने परम स्नेही भगवानका वृत्तान्त पूछनेपर असाधारण भक्त उद्धव तत्काल कोई जवाब नहीं दे सके। क्योंकि भगवानका स्मरण आ जानेसे उनका कण्ठ रुद्ध हो गया था ॥ १ ॥ क्योंकि पाँच वर्षकी अवस्थामें ही एक बार जब माताने सबेरे कलेवा करनेके लिए उद्धवको बुलाया

स कथं सेवया तस्य कालेन जरसं गतः । पृष्टो वार्तां प्रतिब्रूयाद्भर्तुः पादावनुस्मरन् ॥३॥
स मुहूर्तमभूत्तूष्णीं कृष्णाङ्घ्रिसुधया भृशम् । तीव्रेण भक्तियोगेन निमग्नः साधु निर्वृतः ॥४॥
पुलकोद्भिन्नसर्वाङ्गो मुञ्चन्मीलद्दृशा शुचः । पूर्णार्थो लक्षितस्तेन स्नेहप्रसरसम्प्लुतः ॥५॥
शनकैर्भगवल्लोकान्नृलोकं पुनरागतः । विमृज्य नेत्रे विदुरं प्रत्याहोद्धव उत्स्मयन् ॥६॥

उद्धव उवाच

कृष्णद्युमणिनिम्लोचे गीर्णेष्वजगरेण ह । किं नु नः कुशलं ब्रूयां गतश्रीषु गृहेष्वहम् ॥७॥
दुर्भगो बत लोकोऽयं यदवो नितरामपि । ये संवसन्तो न विदुर्हरिं मीना इवोडुपम् ॥८॥
इङ्गितज्ञाः पुरुप्रौढा एकारामाश्च सात्वताः । सात्वतामृषभं सर्वे भूतावासममंसत ॥९॥
देवस्य मायया स्पृष्टा ये चान्यदसदाश्रिताः । भ्राम्यते धीर्न तद्वाक्यैरात्मन्युप्तात्मनो हरौ ॥१०॥
प्रदर्श्यातप्ततपसामवितृप्तदृशां नृणाम् । आदायान्तरधाद्यस्तु स्वबिम्बं लोकलोचनम् ॥११॥
यन्मर्त्यलीलौपयिकं स्वयोगमायाबलं दर्शयता गृहीतम् ।
विस्मापनं स्वस्य च सौभगर्द्धेः परं पदं भूषणभूषणाङ्गम् ॥१२॥

---

तो झूठ-मूठ जिन भगवानकी पूजामें लगे रहनेसे उन्होंने भोजन करना पसन्द नहीं किया था ॥ २ ॥ तब जीवनभर उनकी साक्षात् सेवामें रहकर भला उन नारायणका वृत्तान्त पूछनेपर तुरन्त कैसे उत्तर दे पाते । उनके चरणोंका स्मरण आ जानेपर उनका विह्वल हो जाना स्वाभाविक ही था ॥ ३ ॥ भगवानके चरणस्मरणरूपी अमृतमें सराबोर होकर वे क्षणभर चुप रहे और उनका मन तीव्र भक्तिके अथाह समुद्रमें डुबकियें लगाता रहा ॥ ४ ॥ उनके रोंगटे-खड़े हो गये । आँखें ढँप गयीं और उनसे अविरल अश्रुधारा बहने लगी । स्नेहाधिक्यके कारण वे अपने आपमें मस्त हो रहे थे । ऐसी दशामें विदुरने उद्धवको कृतकृत्य समझा ( क्योंकि इस महानन्दकी प्राप्तिके लिये ही तो योग, तप, जप और तीर्थाटन आदि किये जाते हैं ) ॥ ५ ॥ इसके बाद धीरे-धीरे वे भगवानके लोकसे अपना मन मानव लोकमें लाये और आँखें पोछकर कुछ विस्मित जैसे होकर विदुरसे कहने लगे ॥ ६ ॥ उद्धव बोले— 'जब वे कृष्णरूपी सूर्य अस्त हो गये और कालरूपी महासर्पने हमें और हमारे घर-बारको निगल लिया, तब फिर उन सुनसान घरोंका क्या हाल बताऊँ ॥ ७ ॥ मैं तो कहूँगा कि संसार अभागा है और यदुवंशी तो और भी अभागे हैं कि नित्य उनके साथ रहकर भी वे उनको पहचान नहीं सके ( उनकी समझमें यह नहीं आया कि ये साक्षात् नारायण हैं ) । जैसे क्षीरसमुद्रसे उत्पन्न चन्द्रमाको वहाँकी मछलियें एक जलजीवमात्र समझकर रह गयीं, उन्हें नहीं मालूम पड़ा कि ये अमृतराशि हैं ॥ ८ ॥ ( अभाग्यसे ही वे यदुवंशी उनको नहीं पहचान सके । ज्ञानकी सामग्रीका अभाव उनमें नहीं था । क्योंकि— ) वे औरोंके मनकी बातें जान जाते और सब कार्योंमें निपुण थे । उनकी चित्तवृत्तियें शान्त थीं । यह सब होते हुए भी वे उन लीलाधारी नारायणको केवल यदुवंशियोंमें श्रेष्ठ मनुष्य ही समझ सके ॥ ९ ॥ उनमेंसे बहुतोंने मायावश उनको अपना सगा-सम्बन्धी यादवमात्र समझा और शिशुपाल आदि दुष्टोंने दुष्टतावश उनसे वैर साधकर जन्मभर उनकी निन्दा ही की । यह तो कहिए कि उन दुष्टोंकी बातोंसे भगवानमें मन लगाये हुए हम भक्तोंका मन भ्रममें नहीं पड़ सका, बाकी उनके सहवासी तो एकदम मूढ़ ही हो गये थे ॥ १० ॥ ( तो वे भगवान् आखिर क्या हैं, सुनिए— ) जिन लोगोंने किसी प्रकारकी तपस्या नहीं की थी, उनको भी इतने दिनोंतक वे अपनी सुन्दर शोभा दिखाकर अन्तर्धान हो गये और उनके नेत्रोंकी वह ज्योति भी मानो अपने साथ ही लेते गये ॥ ११ ॥ मनुष्योंके समान लीला करने योग्य, स्वयं अपने आपको विस्मयमें डालनेवाले, सौभाग्य तथा समृद्धिके परम पदस्वरूप और भूषणोंको भी भूषित करनेवाले एवं योगमायाके बलसे कल्पित कमनीय अवयवोंको उन्होंने जगत्के प्राणियोंको दिखाया

यद्धर्मसूनोर्बत राजसूये निरीक्ष्य दृक्स्वस्त्ययनं त्रिलोकः ।
कार्त्स्न्येन चाद्येह गतं विधातुरर्वाक्सृतौ कौशलमित्यमन्यत ॥१३॥
यस्यानुरागप्लुतहासरासलीलावलोकप्रतिलब्धमानाः ।
व्रजस्त्रियो दृग्भिरनुप्रवृत्तधियोऽवतस्थुः किल कृत्यशेषाः ॥१४॥
स्वशान्तरूपेष्वितरैः स्वरूपैरभ्यर्द्यमानेष्वनुकम्पितात्मा ।
परावरेशो महदंशयुक्तो ह्यजोऽपि जातो भगवान् यथाग्निः ॥१५॥
मां खेदयत्येतदजस्य जन्मविडम्बनं यद्वसुदेवगेहे ।
व्रजे च वासोऽरिभयादिव स्वयं पुराद् व्यवात्सीद्यदनन्तवीर्यः ॥१६॥
दुनोति चेतः स्मरतो ममैतद्यदाह पादावभिवन्द्य पित्रोः ।
ताताम्ब कंसादुरुशङ्कितानां प्रसीदतं नोऽकृतनिष्कृतीनाम् ॥१७॥
को वा अमुष्याङ्घ्रिसरोजरेणुं विस्मर्तुमीशीत पुमान् विजिघ्रन् ।
यो विस्फुरद्भ्रूविटपेन भूमेर्भारं कृतान्तेन तिरश्चकार ॥१८॥
दृष्टा भवद्भिर्ननु राजसूये चैद्यस्य कृष्णं द्विषतोऽपि सिद्धिः ।
यां योगिनः संस्पृहयन्ति सम्यग्योगेन कस्तद्विरहं सहेत ॥१९॥
तथैव चान्ये नरलोकवीरा य आहवे कृष्णमुखारविन्दम् ।
नेत्रैः पिबन्तो नयनाभिरामं पार्थास्त्रपूताः पदमापुरस्य ॥२०॥

---

था—॥ १२ ॥ धर्मराज युधिष्ठिरके राजसूय यज्ञमें जिन लोगोंने उनका अनूप रूप देखा था, उनके नेत्र तृप्त हो गये थे । आज तीनों लोकोंके प्राणी विधातामें उस बिम्बके सदृश एक नवीन संसारको निर्माण करनेका कौशल नहीं देख पाते ( उनका विश्वास है कि ब्रह्माजी अब चाहे कितनी ही निपुणता क्यों न खर्चें, किन्तु वह भव्य आकृति अब हम लोगोंको दृष्टिगोचर नहीं करा सकते—बना ही नहीं सकते ) ॥ १३ ॥ जिनकी सुन्दरता और अनुरागमें सराबोर होकर हास्य-विनोदयुक्त विविध प्रकारके कौतुकपूर्ण अवलोकन करके व्रजवधूटियाँ एक प्रकारके गर्वका अनुभव कर रही थीं, आज वे मानों अपने प्रियतमके चले जानेपर अपनी सुधि-बुधि खो बैठी हैं। इसलिए उनका काम अधूरा ही रह गया है ॥ १४ ॥ ( तो उन्होंने ऐसा रूप क्यों दिखाया सो सुनिए–) उन दयालु परम पुरुषने जब अपने ही शान्त स्वरूपोंका अशान्त स्वरूपों ( दैत्यों ) द्वारा दमन होते देखा तो वे अजन्मा होते हुए भी अपने महान् अंशसे उसी प्रकार अवतरे, जिस तरह वनके काठसे आग उत्पन्न हो जाती है ॥ १५ ॥ मुझे तो यह सोचकर दुःख होता है कि इतने प्रबल पराक्रमी साक्षात् नारायण अजन्मा होते हुए भी वसुदेवके घरमें जन्म लिये, शत्रु ( कंस ) के भयसे व्रजमें जा बसे और कालयवन आदि शत्रुओंके भयसे अपना नगर छोड़कर भागे ॥ १६ ॥ जब मैं भगवानकी उस बातका स्मरण करता हूँ तो मेरा चित्त और भी दुखी हो जाता है कि जब उन्होंने अपने माता-पिताको प्रणाम करके कहा था—'हे पिता ! हे माता ! हम लोग कंससे अत्यन्त भयभीत आप लोगोंकी अभिलषित सेवा नहीं कर सके सो आप हम पर अप्रसन्न न होइएगा ।' ॥ १७ ॥ संसारमें भला ऐसा कौन पुरुष है कि जो उनके चरणकमलकी धूलिकी सुगन्धि पाकर उसे भूल सके और जिनकी फड़कती हुई भृकुटियोंने ही काल बनकर भूमिका भार दूर कर दिया था ॥ १८ ॥ यह बात तो आप लोगोंने भी देखी थी कि धर्मराजके राजसूय यज्ञमें शिशुपालने श्रीकृष्णसे कितना प्रबल द्वेष किया था । फिर भी उन नारायणने उसे वह गति दी कि ज्ञान द्वारा जिसे प्राप्त करनेके लिए योगीजन भी लालायित रहा करते हैं । ऐसे महापुरुषका वियोग भला कौन सह सकता है ? ॥ १९ ॥ इसी प्रकार महाभारत युद्धमें जो वीर भगवानके

स्वयं त्वसाम्यातिशयस्त्र्यधीशः स्वाराज्यलक्ष्म्याप्तसमस्तकामः ।
बलिं हरद्भिश्चिरलोकपालैः किरीटकोट्येडितपादपीठः ॥२१॥
तत्तस्य कैङ्कर्यमलं भृतान्नो विग्लापयत्यङ्ग यदुग्रसेनम् ।
तिष्ठन्निषण्णं परमेष्ठिधिष्ण्ये न्यबोधयद्देव निधारयेति ॥२२॥
अहो बकी यं स्तनकालकूटं जिघांसयापाययदप्यसाध्वी ।
लेभे गतिं धात्र्युचितां ततोऽन्यं कं वा दयालुं शरणं व्रजेम ॥२३॥
मन्येऽसुरान् भागवतांस्त्र्यधीशे संरम्भमार्गाभिनिविष्टचित्तान् ।
ये संयुगेऽचक्षत तार्क्ष्यपुत्रमंसे सुनाभायुधमापतन्तम् ॥२४॥
वसुदेवस्य देवक्यां जातो भोजेन्द्रबन्धने । चिकीर्षुर्भगवानस्याः शमजेनाभियाचितः ॥२५॥
ततो नन्दव्रजमितः पित्रा कंसाद्विबिभ्यता । एकादश समास्तत्र गूढार्चिः सबलोऽवसत् ॥२६॥
परीतो वत्सपैर्वत्सांश्चारयन् व्यहरद्विभुः । यमुनोपवने कूजद्द्विजसंकुलिताङ्घ्रिपे ॥२७॥
कौमारीं दर्शयंश्चेष्टां प्रेक्षणीयां व्रजौकसाम् । रुदन्निव हसन्मुग्धबालसिंहावलोकनः ॥२८॥
स एव गोधनं लक्ष्म्या निकेतं सितगोवृषम् । चारयन्ननुगान् गोपान् रणद्वेणुररीरमत् ॥२९॥

---

मुखारविंदका अवलोकन करते हुए पाण्डवोंके अस्त्रोंसे मारे गये, वे लोग भी भगवानके परमपदको प्राप्त हो गये ॥ २० ॥ वे त्रिलोकीनाथ ऐसे थे कि विश्वभरमें न कोई उनके समान था और न कोई उनसे बढ़कर ही था। परमानन्दस्वरूपिणी सम्पत्तिको पाकर वे पूर्णकाम हो चुके थे और पुराने-पुराने राजे भी कर लिये हुए उनके चरणोंमें मस्तक झुकाते थे। उस समय उनके मुकुटमें लगी किरीटमें टकरानेसे जो एक प्रकारकी ध्वनि निकलती थी, उससे ऐसा मालूम पड़ता था कि मानों वे किरीटें उन जनार्दनकी स्तुति कर रही थीं ॥ २१ ॥ ऐसे महापुरुष जब एक सेवककी तरह सिंहासनासीन उग्रसेनको 'हे देव ! यह बात ऐसी है, आप इसपर विचार करें।' ऐसा कहते थे, वह बात सोचकर मुझे तो बड़ी ग्लानि होती है ( कि इतना बड़ा सामर्थ्यशाली व्यक्ति जो अपनी भृकुटीके संकेतसे सैकड़ों राजोंको बना-बिगाड़ सकता था, वह एक राजाकी इस प्रकार सेवकाई करता रहा ) ॥ २२ ॥ ( लेकिन मेरा तो विश्वास है कि नारायणने अपनी कृपालुतावश ही ऐसा किया था, उनकी कृपालुताका कोई ठिकाना है ? ) देखो न, वह दुष्टा बकी ( पूतना ) उन्हें मारनेके लिए अपने स्तनोंमें कालकूट विष लगाकर आयी और उन्हें अपना दूध पिला ही दिया। ऐसी दुष्टता करने-पर भी ( केवल माताका वेष धारण करने कारण ) उसे माताके योग्य गति प्राप्त हुई। ऐसी दशामें ऐसे दयालु प्रभुको छोड़कर हम भला और किसकी शरणमें जायँ ॥ २३ ॥ मैं तो उन असुरोंको भी भगवद्भक्त ही समझता हूँ। क्योंकि वे भी क्रोधवश सदा उनका ध्यान किया करते थे। फिर संग्रामभूमिमें वे भी तो गरुड़पर सवार होकर आते हुए नारायणका दर्शन करते थे ( जब उनका दर्शन मिल गया, तब भला असुर या पापी कौन रह जायगा ? ) ॥ २४ ॥ ( अब भग-वानके अन्तर्धान होनेकी गाथा गाते हुए संक्षेपमें उनका चरित्र वर्णन करते हैं— ) जब कंसने वसुदेव और देवकीको कारागारमें बन्द कर दिया था तो ब्रह्माकी प्रार्थना करनेपर वे पृथ्वीका भार उतारनेके लिए उस कारागारमें ही जन्मे ॥ २५ ॥ और कंसके भयसे भयभीत पिताके साथ वे व्रजको चले गये। वहाँ अपने तेजको छिपाये हुए ग्यारह वर्षतक रहे ॥ २६ ॥ वे वहाँ ग्वाल-बालोंके साथ यमुनातटपर जहाँ विविध भाँतिके पक्षी बोलते थे, उन वनों और उपवनोंमें विविध प्रकारके कौतुक किया करते थे ॥ २७ ॥ व्रजमें बाललीला दिखाते हुए वे कभी रोते, कभी हँसते और कभी वीर बनकर सिंहकी तरह विहार करते थे ॥ २८ ॥ जब कुछ बड़े हुए तो शोभा आदि सम्पत्तियोंकी खान-स्वरूप वहाँकी गौओंको चराने और वंशी बजा-बजाकर सब ग्वाल-बालोंको आनन्दित करने लगे

प्रयुक्तान् भोजराजेन मायिनः कामरूपिणः । लीलया व्यनुदत्तांस्तान् बालः क्रीडनकानिव ॥३०॥
विपन्नान् विषपानेन निगृह्य भुजगाधिपम् । उत्थाप्यापाययद्गावस्तत्तोयं प्रकृतिस्थितम् ॥३१॥
अयाजयद्गोसवेन गोपराजं द्विजोत्तमैः । वित्तस्य चोरुभारस्य चिकीर्षन् सद्व्ययं विभुः ॥३२॥
वर्षतीन्द्रे व्रजः कोपाद्भग्नमानेऽतिविह्वलः । गोत्रलीलातपत्रेण त्रातो भद्रानुगृह्णता ॥३३॥
शरच्छशिकरैर्मृष्टं मानयन् रजनीमुखम् । गायन् कलपदं रेमे स्त्रीणां मण्डलमण्डनः ॥३४॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां तृतीयस्कन्धे विदुरोद्धवसंवादे द्वितीयोऽध्यायः ॥२॥

---

## तृतीयोऽध्यायः

उद्धव उवाच

ततः स आगत्य पुरं स्वपित्रोश्चिकीर्षया शं बलदेवसंयुतः ।
निपात्य तुङ्गाद्रिपुयूथनाथं हतं व्यकर्षद् व्यसुमोजसोर्व्याम् ॥१॥
सान्दीपनेः सकृत्प्रोक्तं ब्रह्माधीत्य सविस्तरम् । तस्मै प्रादाद्वरं पुत्रं मृतं पञ्चजनोदरात् ॥२॥
समाहुता भीष्मककन्यया ये श्रियः सवर्णेन बुभूषयैषाम् ।
गान्धर्ववृत्त्या मिषतां स्वभागं जह्रे पदं मूर्ध्नि दधत्सुपर्णः ॥३॥
ककुद्मतोऽविद्धनसो दमित्वा स्वयंवरे नाग्नजितीमुवाह ।
तद्भग्नमानानपि गृध्यतोऽज्ञाञ्जघ्नेऽक्षतः शस्त्रभृतः स्वशस्त्रैः ॥४॥

---

॥ २९ ॥ राजा कंसके द्वारा भेजे हुए अनेक दैत्योंको उन्होंने इस तरह मार डाला, जैसे बच्चे खिलौने फोड़ डालते हैं ॥ ३० ॥ कालिया नागके विष मिले जलको पीकर मरे हुए गौओं और गोपालोंको उन्होंने जिला दिया और कालियाको भगाकर जब वह जल विषविहीन कर लिया तब गौओंको पिलाया ॥ ३१ ॥ इन्द्रकी पूजामें जो बहुत-सा धन खर्च होता था, उसको गोवर्धनकी पूजामें लगाते हुए गोपराज नन्द तथा अन्यान्य ब्राह्मणोंसे उन्होंने गौओंकी पूजा करायी। इस तरह उस धनका उन्होंने सदुपयोग कराया ॥ ३२ ॥ हे भद्र ! जब इन्द्र कुपित होकर घोर वर्षा करते हुए व्रजवासियोंको व्यथित कर दिये, तब उन्होंने इन्द्र और ग्वाल-बालोंपर अनुग्रह करके उस गोवर्धन पर्वतको एक छतरीकी तरह उठा लिया और सभी व्रजवासियोंको बचा लिया ॥ ३३ ॥ शरत्कालीन चन्द्रमाकी किरणोंसे जब रात्रि साफ तथा उजली हो रही थी, तब उन्होंने सुन्दर गीत गाते हुए व्रजवधूटियोंके साथ रास रचाकर आनन्दलाभ किया था ॥ ३४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कंधे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी'भाषाटीकायां द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

उद्धव कहने लगे—इसके अनन्तर अपने माता-पिताका कल्याण करनेके लिए बलदेवके साथ-साथ वे मथुरापुरीमें आये और शत्रुसमुदायके स्वामी कंसको वेगसे ऊँचे सिंहासनसे जमीनमें खींच लिया और मार डाला ॥ १ ॥ तदनन्तर गुरु सानन्दीपनिके पास जाकर विद्या पढ़ने लगे। वे बुद्धिमान इतने थे कि गुरुजी एक बार जो बात कह देते, वह इनके हृदयमें बैठ जाती थी। इस तरह विस्तारके साथ उन्होंने वेदका अध्ययन किया और गुरुके मरे हुए बेटेको यमराजके यहाँसे वापस लाकर गुरुदक्षिणा दी ॥ २ ॥ राजा भीष्मककी पुत्री रुक्मिणीकी शोभासे आकर्षित होकर शिशुपाल आदि जो राजे विवाहके निमित्त वहाँ गये थे, उनके देखते-देखते उनके मस्तकपर पैर रखकर गांधर्ववृत्तिके अनुसार वे रुक्मिणीको हर लाये ॥ ३ ॥ सात बड़े-बड़े बैलोंको नाथकर और उनके दमनसे वहाँके सभी राजाओंका मान भंग करते हुए उन्होंने स्वयंवरमें नाग्नजितीको प्राप्त कर लिया। फिर भी लोभवश जो राजे उनसे लड़ने आये, उन अज्ञानियोंको अपने शस्त्रोंसे मार गिराया और

प्रियं प्रभुर्ग्राम्य इव प्रियाया विधित्सुराच्छंद् द्युतरुं यदर्थे।
वज्र्याद्रवत्तं सगणो रुषान्धः क्रीडामृगो नूनमयं वधूनाम् ॥५॥
सुतं मृधे खं वपुषा ग्रसन्तं दृष्ट्वा सुनाभोन्मथितं धरित्र्या।
आमन्त्रितस्तत्तनयाय शेषं दत्त्वा तदन्तःपुरमाविवेश ॥६॥
तत्राहृतास्ता नरदेवकन्याः कुजेन दृष्ट्वा हरिमार्तबन्धुम्।
उत्थाय सद्यो जगृहुः प्रहर्षव्रीडानुरागप्रहितावलोकैः ॥७॥
आसां मुहूर्त एकस्मिन्नानागारेषु योषिताम्। सविधं जगृहे पाणीननुरूपः स्वमायया ॥८॥
तास्वपत्यान्यजनयदात्मतुल्यानि सर्वतः। एकैकस्यां दश दश प्रकृतेर्विबुभूषया ॥९॥
कालमागधशाल्वादीननीकै रुन्धतः पुरम्। अजीघनत्स्वयं दिव्यं स्वपुंसां तेज आदिशत् ॥१०॥
शम्बरं द्विविदं बाणं मुरं बल्वलमेव च। अन्यांश्च दन्तवक्त्रादीनवधीत्कांश्च घातयत् ॥११॥
अथ ते भ्रातृपुत्राणां पक्षयोः पतितान्नृपान्। चचाल भूः कुरुक्षेत्रं येषामापततां बलैः ॥१२॥
सकर्णदुःशासनसौबलानां कुमन्त्रपाकेन हतश्रियायुषम्।
सुयोधनं सानुचरं शयानं भग्नोरुमूर्व्यां न ननन्द पश्यन् ॥१३॥
कियान् भुवोऽयं क्षपितोरुभारो यद्द्रोणभीष्मार्जुनभीममूलैः।
अष्टादशाक्षौहिणिको मदंशैरास्ते बलं दुर्विषहं यदूनाम् ॥१४॥

---

अपने शरीरमें तनिक भी चोट नहीं लगने दी ॥ ४ ॥ वे यद्यपि परम स्वतन्त्र थे, फिर भी अपनी प्रियतमा सत्यभामाको प्रसन्न करनेके निमित्त स्वर्गलोकको गये और वहाँसे पारिजातका पौधा लेकर चल पड़े। स्त्रियोंके अधीन इन्द्र जब क्रुद्ध होकर अपने दलबलके साथ उनसे लड़ने आये तो श्रीकृष्णने उनको मार भगाया ॥ ५ ॥ जब भौमासुर अपने शारीरिक बलसे आकाशको भी निगले जा रहा था तो उन्होंने उसे संग्रामभूमिमें मार डाला। अपने मरे हुए बेटोंको देखकर पृथ्वीने कृष्णभगवानको अपने घर बुलाया। उस समय उन्होंने राज्यका शेषभाग भौमासुरके बेटे भगदत्तको दे दिया। तब अन्तःपुरमें गये। वहाँ भौमासुरके द्वारा हरकर लायी हुई बहुत-सी मनुष्यों और देवताओंकी कन्यायें कैद थीं। उन कन्याओंने जैसे ही दुखियोंके सहायक भगवानकी वह मनोहर मूर्ति देखी, उसी समय वे उनपर मुग्ध हो गयीं। भगवानने भी उठकर, हर्ष, लज्जा और अनुरागमिश्रित अवलोकनसे उनको आनन्दित करते हुए सबका पाणिग्रहण कर लिया ॥६॥७॥ भगवान केवल मुहूर्त भर उन स्त्रियोंके घरोंमें रहे। इसके बाद अपनी मायासे एकसे अनेकरूप होकर उन्होंने उन सबके साथ विधिवत् विवाह कर लिया ॥ ८ ॥ प्रकृतिका विस्तार करनेकी इच्छासे उन्होंने उनमें एक-एक स्त्रीसे दस-दस बालक उत्पन्न किये। वे भी कृष्णहीके समान सुन्दर और बलवान् थे ॥ ९ ॥ समय-समयपर कालयवन, जरासन्ध आदिने उनपर चढ़ाई भी की, लेकिन उन्होंने अपने कौशलसे दूसरे लोगों (मुचुकुन्द-भीम आदि) के द्वारा उन्हें मरवा डाला। क्योंकि भगवानने अपना तेज उन्हें दे दिया था। शंबर, द्विविद, लवणासुर, मुर, बल्वल एवं दन्तवक्त्र आदि दुष्टोंमेंसे बहुतोंको दूसरोंके द्वारा समाप्त करा दिया और कुछको अपने हाथों मार डाला ॥ १० ॥ ११ ॥ इनका वध करनेके अनन्तर कुरुक्षेत्रमें तुम्हारे भतीजोंके पक्षमें जुटे हुए उन बहुतसे राजाओंको मरवाया कि जिनकी प्रबल सेनासे भूमि डगमगा रही थी ॥ १२ ॥ इसके बाद कर्ण, दुःशासन, शकुनी आदिकी कुमंत्रणासे नष्टश्री और नष्ट आयुवाले दुर्योधन तथा उसके साथियोंको समाप्त कराया। दुर्योधनकी जाँघ टूट गयी थी और वह मरा हुआ पृथ्वीपर पड़ा था—फिर भी भगवान्के जीको सन्तोष नहीं हुआ ॥ १३ ॥ वे सोच रहे थे कि द्रोणाचार्य-भीष्मपितामह और अर्जुन जैसे वीरोंसे ओत-प्रोत पाण्डवों और कौरवोंकी विशाल सेनाका संहार करा देनेसे ही क्या पृथ्वीका बोझ हट गया? अभी तो यदुवंशियोंकी अठारह अक्षौहिणी सेना इसकी छातीपर सवार ही है

मिथो यदैषां भविता विवादो मध्वामदाताम्रविलोचनानाम् ।
नैषां वधोपाय इयानतोऽन्यो मय्युद्यतेऽन्तर्दधते स्वयं स्म ॥१५॥

एवं सञ्चिन्त्य भगवान् स्वराज्ये स्थाप्य धर्मजम् । नन्दयामास सुहृदः साधूनां वर्त्म दर्शयन् ॥१६॥
उत्तरायां धृतः पूरोर्वंशः साध्वभिमन्युना । स वै द्रौण्यस्त्रसंछिन्नः पुनर्भगवता धृतः ॥१७॥
अयाजयद्धर्मसुतमश्वमेधैस्त्रिभिर्विभुः । सोऽपि क्ष्मामनुजै रक्षन् रेमे कृष्णमनुव्रतः ॥१८॥
भगवानपि विश्वात्मा लोकवेदपथानुगः । कामान् सिषेवे द्वार्वत्यामसक्तः सांख्यमास्थितः॥१९॥
स्निग्धस्मितावलोकेन वाचा पीयूषकल्पया । चरित्रेणानवद्येन श्रीनिकेतेन चात्मना ॥२०॥
इमं लोकममुं चैव रमयन् सुतरां यदून् । रेमे क्षणदया दत्तक्षणस्त्रीक्षणसौहृदः ॥२१॥
तस्यैवं रममाणस्य संवत्सरगणान् बहून् । गृहमेधेषु योगेषु विरागः समजायत ॥२२॥
दैवाधीनेषु कामेषु दैवाधीनः स्वयं पुमान् । क विस्रम्भेत योगेन योगेश्वरमनुव्रतः ॥२३॥
पुर्यां कदाचित्क्रीडद्भिर्यदुभोजकुमारकैः । कोपिता मुनयः शेपुर्भगवन्मतकोविदाः ॥२४॥
ततः कतिपयैर्मासैर्वृष्णिभोजान्धकादयः । ययुः प्रभासं संहृष्टा रथैर्देवविमोहिताः ॥२५॥
तत्र स्नात्वा पितॄन्देवानृषींश्चैव तदम्भसा । तर्पयित्वाथ विप्रेभ्यो गावो बहुगुणा ददुः ॥२६॥
हिरण्यं रजतं शय्यां वासांस्यजिनकम्बलान् । यानं रथानिभान् कन्या धरां वृत्तिकरीमपि ॥२७॥

---

॥ १४ ॥ मैं अकेले रहकर तो यही उपाय कर सकता हूँ कि इनकी बुद्धि भ्रष्ट कर दूँ। ये मदिरा पी-पीकर मतवाले हो जायँ और आँखें लालकर आपसमें ही लड़ मरें। समय पाकर मैं स्वयं भी अन्धर्धान हो जाऊँ। इसके सिवाय और कोई उपाय ही नहीं है ॥ १५ ॥ इस प्रकारकी योजना बनाकर उन्होंने अपने राज्यसिंहासनपर धर्मराज युधिष्ठिरको बैठा दिया और अपने मित्रों एवं सुहृदोंको सन्मार्ग दिखाते हुए आनन्दित करते रहे ॥ १६ ॥ अभिमन्युने उत्तराके गर्भमें पुरुवंशका जो सूत्र स्थापित किया था, उसे अश्वत्थामाने नष्ट कर डालना चाहा, पर भगवानने उसे बचा लिया ॥ १७ ॥ इसके बाद उन्होंने युधिष्ठिरसे तीन अश्वमेध यज्ञ कराये। युधिष्ठिर भगवान कृष्णकी मंत्रणाका अनुसरण करते और अपने भ्राताओंके साथ पृथिवीकी रक्षा करते हुए सुखसे रहने लगे ॥१८॥ वे नारायण विश्वात्मा होकर भी अलौकिक और वैदिक प्रथाओंका अनुसरण करते हुए अनासक्त भावसे सांख्यशास्त्रोक्त नियमोंके अनुसार द्वारिकापुरीमें रहकर अपनी इच्छायें पूर्ण करने लगे ॥१९॥ वे स्नेह और मुस्कराहट मिली चितवन तथा अमृत सदृश मीठी वाणी एवं अपने पुनीत आचरण और अपने शोभाधाम शरीरसे यादवोंके इहलोक और परलोकको सम्हालते हुए रहने लगे। वे रात्रिके समय थोड़ी देरके लिए अपनी स्त्रियोंको भी आनन्दित करनेका अवसर निकालते थे ॥ २० ॥ २१ ॥ बहुत वर्षोंतक इस प्रकार आनन्द करते-करते धीरे-धीरे उनका मन गृहस्थीके झमेलेसे हटने लगा और हृदयमें वैराग्यका उदय हुआ ॥ २२ ॥ जो भगवान सब प्रकारसे स्वतंत्र थे और उनकी इच्छायें भी उनके वशीभूत थीं, उनको भी जब वैराग्यकी आवश्यकता प्रतीत हुई, तब सब प्रकारसे परतंत्र और भाग्याधीन कामना-वाले संसारी जनोंमें भला ऐसा कौन पुरुष होगा, जो भगवानका भजन करता हुआ वैराग्य सम्पादन करनेकी चेष्टा न करेगा ॥ २३ ॥ किसी समय सभी यादव और भोजवंशी लड़के द्वारकापुरीमें खेल रहे थे। उन लोगोंने किसी मुनिको क्रुद्ध कर दिया। भगवानका अभिप्राय जाननेवाले उन मुनिराज-ने उन बालकोंको शाप दे दिया ॥ २४ ॥ इसके कुछ महीने बाद सब यादव दैवसे प्रेरित हो खुशी-खुशी अपने-अपने रथोंपर सवार होकर प्रभासक्षेत्रमें जा पहुँचे ॥ २५ ॥ वहाँ उन्होंने स्नान किया और उसी तीर्थके जलसे पितरोंका तर्पण करके ब्राह्मणोंको भोजन कराया और बहुतसी गौवें दान दीं ॥ २६ ॥ इसके अतिरिक्त उन्होंने बहुतसा सोना, चाँदी, शय्या, कपड़े, मृगचर्म, कम्बल, बहुतेरी

अन्नं चोरुरसं तेभ्यो दत्त्वा भगवदर्पणम् । गोविप्रार्थासवः शूराः प्रणेमुर्भुवि मूर्धभिः ॥२८॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां तृतीयस्कन्धे विदुरोद्धवसंवादे तृतीयोऽध्यायः ॥३॥

---

## चतुर्थोऽध्यायः

### उद्धव उवाच

अथ ते तदनुज्ञाता भुक्त्वा पीत्वा च वारुणीम् । तया विभ्रंशितज्ञाना दुरुक्तैर्मर्म पस्पृशुः ॥१॥
तेषां मैरेयदोषेण विषमीकृतचेतसाम् । निम्लोचति रवावासीद्वेणूनामिव मर्दनम् ॥२॥
भगवान् स्वात्ममायाया गतिं तामवलोक्य सः । सरस्वतीमुपस्पृश्य वृक्षमूलमुपाविशत् ॥३॥
अहं चोक्तो भगवता प्रपन्नार्तिहरेण ह । बदरीं त्वं प्रयाहीति स्वकुलं संजिहीर्षुणा ॥४॥
अथापि तदभिप्रेतं जानन्नहमरिन्दम । पृष्ठतोऽन्वगमं भर्तुः पादविश्लेषणाक्षमः ॥५॥
अद्राक्षमेकमासीनं विचिन्वन्दयितं पतिम् । श्रीनिकेतं सरस्वत्यां कृतकेतमकेतनम् ॥६॥
श्यामावदातं विरजं प्रशान्तारुणलोचनम् । दोर्भिश्चतुर्भिर्विदितं पीतकौशाम्बरेण च ॥७॥
वाम ऊरावधिश्रित्य दक्षिणाङ्घ्रिसरोरुहम् । अपाश्रितार्भकाश्वत्थमकृशं त्यक्तपिप्पलम् ॥८॥
तस्मिन्महाभागवतो द्वैपायनसुहृत्सखा । लोकाननुचरन् सिद्ध आससाद यदृच्छया ॥९॥
तस्यानुरक्तस्य मुनेर्मुकुन्दः प्रमोदभावानतकन्धरस्य ।
आश्रृण्वतो मामनुरागहाससमीक्षया विश्रमयन्नुवाच ॥१०॥

---

सवारियाँ, रथ, हाथी, कन्यायें और जीविका सम्पादन करने योग्य भूमि दानमें दी ॥ २७ ॥ इसके अनन्तर उन्होंने बहुतेरे स्वादिष्ट अन्न भगवदर्पण करके उन लोगोंको खिलाया और गौवों तथा ब्राह्मणों-को पृथ्वीमें मस्तक झुकाकर उन वीरोंने प्रणाम किया ॥ २८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीय-स्कन्धे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी'भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

( विदुर-उद्धव संवाद ) इस प्रकार दान-धर्म करनेके बाद ब्राह्मणोंकी आज्ञासे उन लोगोंने भोजन किया और पीठीकी बनी मदिरा पी। थोड़ी देर बाद सब नशेमें चूर हो गये। उनका ज्ञान नष्ट हो गया और आपसमें एक दूसरेकी पोल खोलते हुए मर्मघाती बातें कहने लगे ॥१॥ उस मदिरा-के नशेमें वे सब यादव आपसमें ही लड़ पड़े और जैसे वनके बाँसोंकी रगड़से आग उत्पन्न हो जाती और सारे वनको जला डालती है, उसी तरह शाम होते-होते वे सब लड़कर कट मरे ॥ २ ॥ भगवान-ने जब अपनी मायाकी यह गति देखी तो सरस्वती नदीके तटपर चले आये और उसके जलसे आचमन करके एक पीपलके वृक्षतले बैठ गये ॥ ३ ॥ मुझे तो उन शरणागत दुःखहारी भगवानने द्वारिका-में ही कह दिया था कि 'तुम यहाँसे बदरिकारण्यको चले जाओ।' ॥ ३ ॥ हे अरिन्दम ! यद्यपि मैं उनका संहारात्मक अभिप्राय समझता था, फिर भी उनके चरणोंका वियोग सहनेमें असमर्थ होकर मैं उनके पीछे-पीछे चला गया ॥ ४ ॥ ५ ॥ उनको खोजते-खोजते मैं सरस्वती नदीके तटपर पहुँचा तो देखा कि वे नदीके तीर मैदानमें अकेले आसन लगाये बैठे थे ॥ ६ ॥ उस समय भी उनका उसी तरह श्याम किन्तु तेजस्वी शरीर था, आँखें लाल थीं, सतोगुणमयी आकृति थी, चार भुजायें थीं और उनके शरीरपर पीताम्बर लहरा रहा था। इन्हीं सबको देखकर मैं उन्हें पहचान सका ॥ ७ ॥ वहाँ वे अपनी बाँयीं जाँघपर दहना पैर रखकर उस पीपलके नये पेड़के सहारे बैठे थे। उनमें न किसी प्रकारकी दुर्बलता थी और न किसी विषय-सुखकी अभिलाषा थी ॥ ८ ॥ इसी समय व्यासके सम्बन्धी अथवा मित्र श्रीमैत्रेय ऋषि भी अपने मनसे इधर-उधर घूमते-फिरते वहाँ जा पहुँचे ॥ ९ ॥ उस समय भगवान जैसे मेरा क्लेश दूर करते तथा प्रेम और मुसकराहट मिली आँखोंसे निहारते हुए

श्रीभगवानुवाच

वेदाहमन्तर्मनसीप्सितं ते ददामि यत्तद् दुरवापमन्यैः ।
सत्रे पुरा विश्वसृजां वसूनां मत्सिद्धिकामेन वसो त्वयेष्टः ॥११॥
स एष साधो चरमो भवानामासादितस्ते मदनुग्रहो यत् ।
यन्मां नृलोकान् रह उत्सृजन्तं दिष्ट्या ददृश्वान् विशदानुवृत्त्या ॥१२॥
पुरा मया प्रोक्तमजाय नाभ्ये पद्मे निषण्णाय ममादिसर्गे ।
ज्ञानं परं मन्महिमावभासं यत्सूरयो भागवतं वदन्ति ॥१३॥
इत्यादृतोक्तः परमस्य पुंसः प्रतिक्षणानुग्रहभाजनोऽहम् ।
स्नेहोत्थरोमा स्खलिताक्षरस्तं मुञ्चञ्छुचः प्राञ्जलिराबभाषे ॥१४॥
को न्वीश ते पादसरोजभाजां सुदुर्लभोऽर्थेषु चतुर्ष्वपीह ।
तथापि नाहं प्रवृणोमि भूमन् भवत्पदाम्भोजनिषेवणोत्सुकः ॥१५॥
कर्माण्यनीहस्य भवोऽभवस्य ते दुर्गाश्रयोऽथारिभयात्पलायनम् ।
कालात्मनो यत्प्रमदायुताश्रयः स्वात्मन् रतेः खिद्यति धीर्विदामिह ॥१६॥
मन्त्रेषु मां वा उपहूय यत्त्वमकुण्ठिताखण्डसदात्मबोधः ।
पृच्छेः प्रभो मुग्ध इवाप्रमत्तस्तन्नो मनो मोहयतीव देव ॥१७॥
ज्ञानं परं स्वात्मरहःप्रकाशं प्रोवाच कस्मै भगवान् समग्रम् ।
अपि क्षमं नो ग्रहणाय भर्तर्वदाञ्जसा यद् वृजिनं तरेम ॥१८॥

---

बोले और आनन्दातिरेकके कारण गर्दन झुकाये भगवानके प्रेमी भक्त मैत्रेय और हम उनकी बातें सुनने लगे ॥ १० ॥ नारायणने हमसे कहा—'हे उद्धव ! तुम्हारे मनकी सब बातोंको मैं जानता हूँ। पूर्वजन्ममें तुम वसु थे और मुझे पानेके लिए विश्वसृजन और वसुयज्ञसे तुमने मेरी आराधना की थी। इसलिए मैं तुम्हें वह वस्तु देता हूँ कि जिसे और लोग बड़ी कठिनाईसे प्राप्त कर सकते हैं ॥ ११ ॥ अब तक तुम्हारे जितने जन्म हुए थे, उनमें तुम्हारा यह जन्म अन्तिम है। क्योंकि इसमें तुमने मेरी कृपा प्राप्त कर ली है। इस वास्ते तुम और भी भाग्यशाली हो कि जब मैं इस लोकको त्यागनेकी इच्छासे यहाँ एकान्तमें आ बैठा हूँ, तब एकान्त भक्तिसे तुमने मेरा दर्शन पा लिया है ॥ १२ ॥ आजके बहुत दिनों पहले जब कि सृष्टिका आरम्भ हो रहा था, तब मैंने यह बात अपनी नाभिके कमलसे उत्पन्न श्रीब्रह्माजीको बतलायी थी, तब वे मेरी लीलाओंका ज्ञान प्राप्त करके मेरी महिमाको समझ सके थे' ॥ १३ ॥ जब उन्होंने इस प्रकार मेरा आदर करते हुए मेरी ओर कृपादृष्टि करके निहारनेकी दया की तो स्नेहातिरेकके कारण मेरे रोंगटे खड़े हो गये, गला भर आया, मेरी आँखोंमें आँसू छलछला आये और हाथ जोड़कर मैं कहने लगा—॥ १४ ॥ हे ईश ! आपके चरणोंकी सेवा करनेवाले प्राणियोंको धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष, इनमेंसे कौनसा पदार्थ अप्राप्त रह जाता है। फिर भी हे भूमन् ! मुझे इनमेंसे कुछ नहीं चाहिए। क्योंकि मैं तो एकमात्र आपके चरणोंकी सेवा करना चाहता हूँ ॥ १५ ॥ जिसको कोई अभिलाषा नहीं है, फिर भी वह विविध प्रकारके काम कर रहा है। जो अजन्मा होकर भी जन्म लेता है। जो अपनी जान बचानेके लिए किलेमें घुसता और शत्रुके भयसे भागता है। जो कालका प्रभु होता हुआ भी हजारों स्त्रियोंसे ब्याह करता है, ऐसे आप नारायणकी लीलाको देखकर बड़े-बड़े विद्वानोंकी बुद्धि चकरा जाती है ॥ १६ ॥ इतने विचक्षण और आत्मज्ञानी होते हुए भी आप जब कोई बात आती थी तो सलाह करनेके लिए मुझे एकान्तमें बुलाते थे और भ्रमित बुद्धिवाले एक साधारण मनुष्यकी तरह पूछ-ताछ करते थे। हे देव ! उन बातोंको सोचकर मेरा मन मोहमें पड़ जाता है ॥ १७ ॥ हे स्वामिन् ! अपने रहस्यको प्रकाशित करनेवाले

इत्यावेदितहार्दाय मह्यं स भगवान् परः। आदिदेशारविन्दाक्ष आत्मनः परमां स्थितिम् ॥१९॥

स एवमाराधितपादतीर्थादधीततत्त्वात्मविबोधमार्गः।

प्रणम्य पादौ परिवृत्य देवमिहागतोऽहं विरहातुरात्मा ॥२०॥

सोऽहं तद्दर्शनाह्लादवियोगार्तियुतः प्रभो। गमिष्ये दयितं तस्य बदर्याश्रममण्डलम् ॥२१॥

यत्र नारायणो देवो नरश्च भगवानृषिः। मृदु तीव्रं तपो दीर्घं तेपाते लोकभावनौ ॥२२॥

श्रीशुक उवाच

इत्युद्धवादुपाकर्ण्य सुहृदां दुःसहं वधम्। ज्ञानेनाशमयत्क्षत्ता शोकमुत्पतितं बुधः ॥२३॥

स तं महाभागवतं व्रजन्तं कौरवर्षभः। विश्रम्भादभ्यधत्तेदं मुख्यं कृष्णपरिग्रहे ॥२४॥

विदुर उवाच

ज्ञानं परं स्वात्मरहःप्रकाशं यदाह योगेश्वर ईश्वरस्ते।

वक्तुं भवान्नोऽर्हति यद्धि विष्णोर्भृत्याः स्वभृत्यार्थकृतश्चरन्ति ॥२५॥

उद्धव उवाच

ननु ते तत्त्वसंराध्य ऋषिः कौषारवोऽन्ति मे। साक्षाद्भगवताऽऽदिष्टो मर्त्यलोकं जिहासता ॥२६॥

श्रीशुक उवाच

इति सह विदुरेण विश्वमूर्तेर्गुणकथया सुधया प्लावितोरुतापः।

क्षणमिव पुलिने यमस्वसुस्तां समुषित औपगविर्निशां ततोऽगात् ॥२७॥

राजोवाच

निधनमुपगतेषु वृष्णिभोजेष्वधिरथयूथपयूथपेषु मुख्यः।

स तु कथमवशिष्ट उद्धवो यद्धरिरपि तत्यज आकृतिं त्र्यधीशः ॥२८॥

---

उस उत्तम ज्ञानको सम्पूर्णरूपसे आपने किस ब्रह्माको बतलाया था ? यदि हो सके तो आप उसे हमको भी बताइए। उसे सुनकर मैं अनायास सांसारिक कष्टोंसे छुटकारा पा जाऊँगा ॥ १८ ॥ इस प्रकार बड़ी व्याकुलताके साथ जब मैंने भगवानसे विनती की, तब उन्होंने मुझे अपनी सर्वोच्च स्थितिका हाल बताया ॥ १९ ॥ इस तरह जब मैंने उनके चरणोंकी आराधना की, तब उन्होंने मुझे अपने तत्त्वज्ञानका मार्ग बता दिया। इसके बाद मैंने उनके चरणोंको प्रणाम किया, उनकी प्रदक्षिणा की और उनके वियोगसे विरहातुर होकर यहाँ चला आया ॥ २० ॥ हे प्रभो ! मैं अन्तसमयमें उनका दर्शन पा जानेसे प्रसन्न और वियोगके कारण दुखी हूँ। अब मैं उनके प्रिय बदरिकाश्रमको चला जाऊँगा ॥ २१ ॥ जहाँ कि साक्षात् नर-नारायणने ऋषिके रूपमें विराजमान रहते हुए लोककल्याणार्थ बहुत दिनोंतक सरल और कठोर दोनों तरहकी तपस्यायें की थीं ॥ २२ ॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं—उद्धवके मुखसे स्वजनोंके संहारका वृत्तान्त सुनकर विदुरको बड़ा विषाद हुआ, किन्तु उन्होंने अपने ज्ञानबलसे उसे शान्त कर लिया ॥ २३ ॥ हे कौरवश्रेष्ठ ! जब उद्धव बदरिकारण्य जानेके लिए तैयार हो गये, तब विदुरने विश्वस्तभावसे उनको कृष्णके परिवारका मुख्य समझकर कहा—॥ २४ ॥ 'हे उद्धव ! भगवानने उस समय आपको अपना रहस्य प्रकाशित करनेवाला जो ज्ञान दिया था, क्या आप उसे बता सकते हैं ? क्योंकि भगवानके सेवकोंका काम ही यही रहता है। वे भगवद्भक्तोंका प्रयोजन साधन करनेके लिए ही विचरते रहते हैं ॥ २५॥ उद्धव बोले—'हे विदुर ! जब कि भगवान इस मर्त्यलोकको त्यागनेकी इच्छासे सरस्वती नदीके तटपर बैठे हुए थे, तब उन्होंने तुम्हारे आराध्य गुरु मैत्रेयके सामने मुझे उपदेश दिया था। इसलिए आप जो कुछ जानना चाहें, उन्हींसे समझ लीजिएगा' ॥ २६ ॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं कि इस प्रकार विदुरके साथ बातचीत करनेसे उद्धवका

श्रीशुक उवाच

ब्रह्मशापापदेशेन कालेनामोघवाञ्छितः । संहृत्य स्वकुलं नूनं त्यक्ष्यन् देहमचिन्तयत् ॥२९॥
अस्माल्लोकादुपरते मयि ज्ञानं मदाश्रयम् । अर्हत्युद्धव एवाद्धा सम्प्रत्यात्मवतां वरः ॥३०॥
नोद्धवोऽण्वपि मन्न्यूनो यद्गुणैर्नार्दितः प्रभुः । अतो मद्वयुनं लोकं ग्राहयन्निह तिष्ठतु ॥३१॥
एवं त्रिलोकगुरुणा सन्दिष्टः शब्दयोनिना । बदर्याश्रममासाद्य हरिमीजे समाधिना ॥३२॥
विदुरोऽप्युद्धवाच्छ्रुत्वा कृष्णस्य परमात्मनः । क्रीडयोपात्तदेहस्य कर्माणि श्लाघितानि च ॥३३॥
देहन्यासं च तस्यैवं धीराणां धैर्यवर्धनम् । अन्येषां दुष्करतरं पशूनां विक्लवात्मनाम् ॥३४॥
आत्मानं च कुरुश्रेष्ठ कृष्णेन मनसेक्षितम् । ध्यायन् गते भागवते रुरोद प्रेमविह्वलः ॥३५॥
कालिन्द्याः कतिभिः सिद्ध अहोभिर्भरतर्षभ । प्रापद्यत स्वःसरितं यत्र मित्रासुतो मुनिः ॥३६॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां तृतीयस्कन्धे विदुरोद्धवसंवादे चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥

---

## पञ्चमोऽध्यायः

श्रीशुक उवाच

द्वारि द्युनद्या ऋषभः कुरूणां मैत्रेयमासीनमगाधबोधम् ।
क्षत्तोपसृत्याच्युतभावशुद्धः पप्रच्छ सौशील्यगुणाभितृप्तः ॥१॥

---

सन्ताप बढ़ गया। उन विश्वमूर्ति नारायणकी कथारूपी सुधासे उनका हृदय आप्लावित हो गया और उस रातको यमुना-तटपर क्षणभरके समान बिताकर सबेरे बदरिकारण्यकी ओर चल पड़े ॥२७॥ इसपर राजा परीक्षित बोले—हे भगवन्! जब कि बड़े-बड़े महारथी वृष्णि और भोजवंशी यादव वीर आपसमें लड़कर मर मिटे और ब्रह्मा, विष्णु तथा शिवके भी स्वामी कृष्णभगवानको भी अपना मानव कलेवर त्यागना पड़ा, तब भला ये उद्धव कैसे बचे रह गये? ॥ २८ ॥ श्रीशुकदेवजी राजाके प्रश्नका उत्तर देते हुए कहने लगे—हे राजन्! मैं तो पहले ही कह चुका हूँ कि भगवानकी स्वयं यह इच्छा थी कि किसी तरह पृथ्वीका यह बोझ भी उतर जाय। उन्होंने अपनी इच्छासे ब्रह्मशापके बहाने सारे कुलका संहार करा दिया और अपने शरीरको भी त्यागनेकी बातपर विचार करने लगे ॥ २९ ॥ और उन्होंने सोचा कि मेरे न रहनेपर मेरे ज्ञानका प्रसार करनेकी शक्ति आत्म-ज्ञानियोंमें श्रेष्ठ उद्धवमें ही है (और कोई भी उसका सदुपयोग नहीं कर सकेगा) ॥ ३० ॥ उद्धव मुझसे कुछ भी कम नहीं हैं। क्योंकि कामिनी-कांचन आदि विषयोंसे उनका मन चलायमान नहीं होता। इससे यही अच्छा होगा कि ये मेरे उपदेशोंका प्रचार करते हुए यहीं रहें ॥ ३१ ॥ इसी अभिप्रायसे त्रिलोकीके गुरु और शब्दब्रह्मके प्रभु नारायणने उनको अपना सब मन्तव्य बता दिया और भगवानके आदेशानुसार उद्धव बदरिकाश्रममें जाकर समाधि लगा करके भगवानकी आराधना करने लगे ॥ ३२ ॥ विदुर भी तब उद्धव द्वारा सुने परमात्मा श्रीकृष्णके उस लीलाविग्रह द्वारा किये गये स्तुत्य कार्योंका वर्णन और धैर्यधारियोंके धैर्यको बढ़ानेवाला तथा पाशविक प्रकृतिवाले साधारण प्राणियोंके लिए अत्यन्त दुष्कर कार्योंको सोचकर विकल हो गये ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ जब भगवद्भक्त उद्धव चले गये तो भगवान कृष्णके मुँहसे निकले हुए उनके आत्मज्ञानसम्बन्धी उपदेशोंका स्मरण करके विदुर रोने लगे ॥ ३५ ॥ इसके बाद वे सिद्ध भक्त विदुर भी यमुनातटसे चल दिये और कई दिनों बाद गंगाजीके तटपर उस जगह जा पहुँचे, जहाँ कि मित्राके पुत्र महर्षि मैत्रेय रहा करते थे ॥ ३६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कन्धे पं० रामतेजपाण्डेयकृत 'सामयिकी' भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन्! कुरुवंशियोंमें श्रेष्ठ विदुर गंगाके द्वारपर विराजमान

विदुर उवाच

सुखाय कर्माणि करोति लोको न तैः सुखं वान्यदुपारमं वा ।
विन्देत भूयस्तत एव दुःखं यदत्र युक्तं भगवान् वदेन्नः ॥२॥
जनस्य कृष्णाद्विमुखस्य दैवादधर्मशीलस्य सुदुःखितस्य ।
अनुग्रहायेह चरन्ति नूनं भूतानि भव्यानि जनार्दनस्य ॥३॥
तत्साधुवर्यादिश वर्त्म शं नः संराधितो भगवान् येन पुंसाम् ।
हृदि स्थितो यच्छति भक्तिपूते ज्ञानं सतत्त्वाधिगमं पुराणम् ॥४॥
करोति कर्माणि कृतावतारो यान्यात्मतन्त्रो भगवांस्त्र्यधीशः ।
यथा ससर्जाग्र इदं निरीहः संस्थाप्य वृत्तिं जगतो विधत्ते ॥५॥
यथा पुनः स्वे ख इदं निवेश्य शेते गुहायां स निवृत्तवृत्तिः ।
योगेश्वराधीश्वर एक एतदनुप्रविष्टो बहुधा यथाऽऽसीत् ॥६॥
क्रीडन् विधत्ते द्विजगोसुराणां क्षेमाय कर्माण्यवतारभेदैः ।
मनो न तृप्यत्यपि शृण्वतां नः सुश्लोकमौलेश्चरितामृतानि ॥७॥
यैस्तत्त्वभेदैरधिलोकनाथो लोकानलोकान् सह लोकपालान् ।
अचीक्लृपद्यत्र हि सर्वसत्त्वनिकायभेदोऽधिकृतः प्रतीतः ॥८॥
येन प्रजानामुत आत्मकर्मरूपाभिधानां च भिदां व्यधत्त ।
नारायणो विश्वसृडात्मयोनिरेतच्च नो वर्णय विप्रवर्य ॥९॥

---

उन अगाध ज्ञानवाले महर्षि मैत्रेयके पास जाकर भगवानके ध्यानसे अपना भाव शुद्ध करके और सुशीलता आदि गुणोंसे युक्त होकर पूछने लगे ॥ १ ॥ विदुर बोले—हे भगवन्! इस संसारके सब लोग सुख प्राप्त करने अथवा आये हुए दुःखको दूर करनेके लिए तरह तरहके कर्म करते हैं। लेकिन कभी-कभी तो ऐसा होता है कि उन्हीं सुखके निमित्त किये जानेवाले कर्मोंसे असह्य दुःख उठाना पड़ जाता है। इस वास्ते इस संसारमें जो करने योग्य कर्म हो, वह आप हमको बताइए ॥ २ ॥ भाग्यवश जो लोग भगवान कृष्णचन्द्रसे विमुख होकर तरह तरहके अधर्म करते और दुःख उठाते हैं, ऐसे लोगोंपर कृपा करनेके लिए ही भगवानके भव्य भक्त इस संसारमें विचरते रहते हैं ॥ ३ ॥ इसलिए हे साधुवर्य! आप हमको वह मार्ग बताइए, जिससे भगवान प्राणियोंके भक्तियुक्त हृदयमें आ बसें और उन्हें वेदों तथा पुराणोंसे प्रमाणित आत्मज्ञान प्रदान करें ॥ ४ ॥ जिस तरह ब्रह्मा-विष्णु-शिव और स्वतंत्र भगवानने पुरुषरूपसे अवतार लिया हो, उन्होंने जो-जो कार्य किये हों, पहले जिस प्रकार उन्होंने निरीह भावसे इस संसारकी सृष्टि की हो, फिर उसके लिए जीविकाका जो प्रबन्ध किया हो, वह सब वृत्तान्त आप हमको बताइए ॥ ५ ॥ अन्तमें वे योगेश्वर जिस तरह इस विश्वको समेटकर अपने हृदयरूपी आकाशमें रख और अपने कर्म त्यागकर अपनी योगमायामें शयन करते हों और फिर इस जगत्की सृष्टि करके जिस तरह एकसे अनेक हो जाते हों, मुझे वह सब वृत्तान्त बताइए ॥ ६ ॥ वे मत्स्य, कच्छप तथा वराह आदि अवतार लेकर लीलायें करते हुए देवताओं, गौओं और ब्राह्मणोंके कल्याणार्थ जो कार्य करते हों मुझे बताइए। क्योंकि पुण्यात्माओंमें शिरोमणि-स्वरूप उन भगवानके चरितरूपी अमृतका सदैव श्रवण करते रहनेपर भी मन तृप्त नहीं होने आता ॥ ७ ॥ लोकपतियोंके भी लोकपति वे महाप्रभु जिन तत्त्वोंके भेदसे लोकालोक पर्वतके आगेवाले भागों-को बनाये हों और जहाँ जिस तरहके जीव रहते हों, उन जीवोंके जो भेद उपभेद हों, जो वहाँ कार्य होते हों और जो जिसके आश्रित रहते हों, मुझे यह सब वृत्तान्त बताइए ॥ ८ ॥ उन्होंने जिस प्रकार

परावरेषां भगवन् व्रतानि श्रुतानि मे व्याससुखादभीक्ष्णम् ।
अतृप्नुम क्षुल्लसुखावहानां तेषामृते कृष्णकथामृतौघात् ॥१०॥
कस्तृप्नुयात्तीर्थपदोऽभिधानात् सत्रेषु वः सूरिभिरीड्यमानात् ।
यः कर्णनाडीं पुरुषस्य यातो भवप्रदां गेहरतिं छिनत्ति ॥११॥
मुनिर्विवक्षुर्भगवद्गुणानां सखापि ते भारतमाह कृष्णः ।
यस्मिन्नृणां ग्राम्यसुखानुवादैर्मतिर्गृहीता नु हरेः कथायाम् ॥१२॥
सा श्रद्दधानस्य विवर्धमाना विरक्तिमन्यत्र करोति पुंसः ।
हरेः पदानुस्मृतिनिर्वृतस्य समस्तदुःखात्ययमाशु धत्ते ॥१३॥
ताञ्छोच्यशोच्यानविदोऽनुशोचे हरेः कथायां विमुखानघेन ।
क्षिणोति देवोऽनिमिषस्तु येषामायुर्वृथावादगतिस्मृतीनाम् ॥१४॥
तदस्य कौषारव शर्मदातुर्हरेः कथामेव कथासु सारम् ।
उद्धृत्य पुष्पेभ्य इवार्तबन्धो शिवाय नः कीर्तय तीर्थकीर्तेः ॥१५॥
स विश्वजन्मस्थितिसंयमार्थे कृतावतारः प्रगृहीतशक्तिः ।
चकार कर्माण्यतिपूरुषाणि यानीश्वरः कीर्तय तानि मह्यम् ॥१६॥

श्रीशुक उवाच

स एवं भगवान् पृष्टः क्षत्त्रा कौषारविर्मुनिः । पुंसा निःश्रेयसार्थेन तमाह बहु मानयन् ॥१७॥

---

जीवोंके स्वभाव, उनके कर्म, उनका स्वरूप, उनके नामभेद बनाये हों, हे विप्रवर्य ! आप हमको यह सब बातें बताइए ॥ ९ ॥ हे भगवन् ! मैंने ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रोंके व्रत श्रीव्यासदेवके मुखसे बारबार सुना है । उनसे मुझे बहुत कम आनन्द मिलता है और उन्हें सुनकर मैं तृप्त भी हो चुका हूँ । लेकिन कृष्णभगवानके कथारूप अमृतको पान करते-करते भी तृप्ति नहीं होने आती ॥ १० ॥ उन पुनीत चरणोंवाले भगवान कृष्णचन्द्रकी उस कथासे भला किसे तृप्ति हो सकती है कि आप लोगोंके समाजमें नारद आदि भी जिसकी सराहना किया करते हैं । जिस पुरुषके कानोंमें वह कथा पहुँचती है, उसकी घर-बारसम्बन्धी सारी आसक्ति दूर हो जाती है ॥ ११ ॥ आपके मित्र श्रीवेदव्यासने भगवानके गुणोंको बखाननेके लिए ही महाभारतकी रचना की थी । उसमें सांसारिक सुखोंकी बातें बताते-बताते उन्होंने भगवानकी कथाकी ओर ही लोगोंकी बुद्धि खींची है ॥ १२ ॥ जिस श्रद्धालु पुरुषकी बुद्धि भगवत्कथाकी ओर बढ़ जाती है तो अपने आप उसके हृदयमें वैराग्य उत्पन्न हो जाता है । उस वैराग्यावस्थामें भगवानके चरणोंका स्मरण होता है, जिससे तुरन्त उसके सब संकट कट जाते हैं ॥ १३ ॥ मैं तो उन अज्ञानियों और नारायणकी महिमा जानकर भी उनकी कथासे विमुख रहनेवाले प्राणियोंके विषयमें सोचा करता हूँ । क्योंकि काल व्यर्थकी बकवास करने, इधर-उधर घूमने और तरह-तरहकी बातें सोचते ही सोचते उनकी आयुको क्षीण करता रहता है ॥ १४ ॥ अतएव हे मैत्रेय ! इस विश्वका कल्याण करनेके लिए आप हमको सब कथाओंका सारस्वरूप नारायणकी कथा सुनाइए । जैसे कि भौंरा सब पुष्पोंका रस पीता है, उसी तरह सब शास्त्रों और कथाओंका रस पीकर आप हमको कृष्णकथाका रस पिलाइये ॥ १५ ॥ क्योंकि उन नारायणने इस विश्वकी सृष्टिके पालन आदि कार्य सम्पन्न करनेके लिए ही अवतार लिया था । उसके बाद उन्होंने साधारण पुरुषोंकी शक्तिके बाहरके जो कार्य किये हों, उन्हें आप हमको बताइए ॥ १६ ॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं—इस प्रकार विदुरके पूछनेपर मैत्रेय मुनिने उनके प्रश्नोंका बड़ा आदर किया । क्योंकि इन प्रश्नोत्तरोंसे संसारके लोगोंका बड़ा

मैत्रेय उवाच

साधु पृष्टं त्वया साधो लोकान् साध्वनुगृह्णता । कीर्तिं वितन्वता लोके आत्मनोऽधोक्षजात्मनः ॥१८॥
नैतच्चित्रं त्वयि क्षत्तर्बादरायणवीर्यजे । गृहीतोऽनन्यभावेन यत्त्वया हरिरीश्वरः ॥१९॥
माण्डव्यशापाद्भगवान् प्रजासंयमनो यमः । भ्रातुः क्षेत्रे भुजिष्यायां जातः सत्यवतीसुतात् ॥२०॥
भवान् भगवतो नित्यं सम्मतः सानुगस्य च । यस्य ज्ञानोपदेशाय मादिशद्भगवान् व्रजम् ॥२१॥
अथ ते भगवल्लीला योगमायोपबृंहिताः । विश्वस्थित्युद्भवान्तार्था वर्णयाम्यनुपूर्वशः ॥२२॥
भगवानेक आसेदमग्र आत्माऽऽत्मनां विभुः । आत्मेच्छानुगतावात्मानानामत्युपलक्षणः ॥२३॥
स वा एष तदा द्रष्टा नापश्यद् दृश्यमेकराट् । मेनेऽसन्तमिवात्मानं सुप्तशक्तिरसुप्तदृक् ॥२४॥
सा वा एतस्य सन्द्रष्टुः शक्तिः सदसदात्मिका । माया नाम महाभाग ययेदं निर्ममे विभुः ॥२५॥
कालवृत्त्या तु मायायां गुणमय्यामधोक्षतः । पुरुषेणात्मभूतेन वीर्यमाधत्त वीर्यवान् ॥२६॥
ततोऽभवन्महत्तत्त्वमव्यक्तात्कालचोदितात् । विज्ञानात्माऽऽत्मदेहस्थं विश्वं व्यञ्जंस्तमोनुदः ॥२७॥
सोऽप्यंशगुणकालात्मा भगवद्दृष्टिगोचरः । आत्मानं व्यकरोदात्मा विश्वस्यास्य सिसृक्षया ॥२८॥
महत्तत्त्वाद्विकुर्वाणादहंतत्त्वं व्यजायत । कार्यकारणकर्त्रात्मा भूतेन्द्रियमनोमयः ॥२९॥

---

उपकार हो सकता था ॥ १७ ॥ मैत्रेय बोले—'महाशय ! आपने संसारी जनोंपर दया करके हमसे बहुत ही सुन्दर प्रश्न किये हैं। ऐसा करके आपने अपना और भगवद्भक्तोंकी कीर्तिका विस्तार ही किया है ॥ १८ ॥ हे व्यासके पुत्र विदुर ! आपके लिए यह कोई विस्मयकी बात नहीं है, जो आपने सर्वतोभावेन भगवान कृष्णचन्द्रको अपनाया है। आपसे ऐसी ही आशा की जा सकती थी ॥ १९ ॥ यदि आप कहें कि यदि ऐसा है तो मैं शूद्र क्यों हुआ और लोगोंकी दयापर मुझे क्यों निर्भर रहना पड़ा, तो बात यह है कि महर्षि मांडव्यके शापसे आप ( यमराज ) सत्यवतीके बेटे व्यासदेवके वीर्यसे दासीकी कोखसे जन्मे हैं, वास्तवमें आप शूद्र नहीं, प्रजाके शासक साक्षात् यमराज हैं ॥ २० ॥ और आप तो साक्षात् देवकीनन्दन कृष्ण और उनके भक्तोंके परम प्रिय हैं। तभी तो परलोक जाते समय भगवान मुझे तुमको उपदेश देनेका आदेश दे गये थे ॥ २१ ॥ अब मैं तुम्हें भगवानकी लीला तथा उनकी योगमाया द्वारा बने हुए इस विश्वकी उत्पत्ति और स्थितिका सारा हाल बताता हूँ ॥ २२ ॥ सृष्टिके पूर्व विश्वस्वरूप वे परमपिता परमेश्वर तथा जीवोंके आत्मरूप वे सर्वव्यापक भगवान अकेले ही थे। उस समय न कोई दर्शक था और न कोई दृश्य था। जगत्की विविध बुद्धियें भी उसका निराकरण करनेमें समर्थ नहीं हो सकती थीं। वे अपनी इच्छाका अनुसरण करते थे ॥ २३ ॥ उस समय अकेले वे ही द्रष्टा थे। अकेले रहनेके कारण उन्हें कोई भी दृश्य नहीं दिखायी पड़ता था। उनकी सभी शक्तियें सोयी हुई थीं। इस वास्ते उन्होंने अपना अस्तित्व नहीं समझ पाया था, किन्तु उस समय भी वे देखते सब कुछ थे। नारायणकी वह सत् तथा असत्को देखनेवाली दृष्टिशक्ति ही माया कहलायी और उसी मायाने इस जगत्की रचना को ॥ २४ ॥ २५ ॥ इसके बाद उन सर्वव्यापी परमात्माने उस गुणमयी मायामें अपना अंशस्वरूप चिदाभासरूपी वीर्य डाला ॥ २६ ॥ कालकी प्रेरणावश उस अव्यक्त मायासे महत्तत्त्वकी उत्पत्ति हुई। इसके अनन्तर उस विज्ञानात्माने अपनी देहमें बीजरूपसे विद्यमान विश्वको प्रकट करते हुए अंकुरित किया ॥ २७ ॥ फिर वे ही अंश ( चिदाभास ) गुण ( उपादान ) और काल (उनको क्षुभित करनेवाले) स्वरूप भगवान उस महत्तत्त्वके दृष्टिगोचर हुए और उन्होंने इस विश्वकी सृष्टि करनेके निमित्त अपना भी दूसरा रूप बनाया ॥ २८ ॥ इसके बाद उस महत्तत्त्वके विकृत होनेसे अहंतत्त्व ( अहंकार ) की रचना हुई। वह अहंतत्त्व कार्य ( अध्यात्म ) कारण ( अधिदैव ) का आधार हुआ। क्योंकि वह

वैकारिकस्तैजसश्च तामसश्चेत्यहं त्रिधा । अहंतत्त्वाद्विकुर्वाणान्मनो वैकारिकादभूत् ।
वैकारिकाश्च ये देवा अर्थाभिव्यञ्जनं यतः ॥३०॥
तैजसानीन्द्रियाण्येव ज्ञानकर्ममयानि च । तामसो भूतसूक्ष्मादिर्यतः खं लिङ्गमात्मनः ॥३१॥
कालमायांशयोगेन भगवद्वीक्षितं नभः । नभसोऽनुसृतं स्पर्शं विकुर्वन्निर्ममेऽनिलम् ॥३२॥
अनिलोऽपि विकुर्वाणो नभसोरुबलान्वितः । ससर्ज रूपतन्मात्रं ज्योतिर्लोकस्य लोचनम् ॥३३॥
अनिलेनान्वितं ज्योतिर्विकुर्वत्परवीक्षितम् । आधत्ताम्भो रसमयं कालमायांशयोगतः ॥३४॥
ज्योतिषाम्भोऽनुसंसृष्टं विकुर्वद्ब्रह्मवीक्षितम् । महीं गन्धगुणामाधात्कालमायांशयोगतः ॥३५॥
भूतानां नभआदीनां यद्यद्भव्यावरावरम् । तेषां परानुसंसर्गाद्यथासंख्यं गुणान् विदुः ॥३६॥
एते देवाः कला विष्णोः कालमायांशलिङ्गिनः । नानात्वात्स्वक्रियानीशाः प्रोचुः प्राञ्जलयोविभुम् ।

देवा ऊचुः

नमाम ते देव पदारविन्दं प्रपन्नतापोपशमातपत्रम् ।
यन्मूलकेता यतयोऽञ्जसोरु संसारदुःखं बहिरुत्क्षिपन्ति ॥३८॥
धातर्यदस्मिन् भव ईश जीवास्तापत्रयेणोपहता न शर्म ।
आत्मँल्लभन्ते भगवंस्तवाङ्घ्रिच्छायां सविद्यामत आश्रयेम ॥३९॥

---

भूतेन्द्रिय मनोमय था अर्थात् इनके विकार उसमें विद्यमान थे ॥ २९ ॥ इसीसे वह अहंकार तीन प्रकारका माना गया—वैकारिक, तैजस और तामस। इनमेंसे वैकारिक अहंतत्त्वसे मन बना। इसी कारण सब देवता भी वैकारिक ( सात्त्विक अहंकारके कार्य ) कहलाये। वे ही देवता इन्द्रियोंके अधिष्ठाता हुए और उन्हींके द्वारा शब्द आदि अर्थ प्रकट हुए ॥ ३० ॥ सभी ज्ञानेन्द्रियाँ और कर्मेन्द्रियाँ तैजस ( राजस अहंकार युक्त ) ही मानी गयीं और तामस अहंकार सूक्ष्म शब्दका जनक हुआ और उसी शब्दसे उन नारायणका लिंगस्वरूप आकाश उत्पन्न हुआ ॥ ३१ ॥ तदनन्तर काल (क्षोभक) माया और अंश ( चिदाभास ) के योगसे भगवानके द्वारा दृश्यमान उस आकाशसे अपने आप उत्पन्न स्पर्शका रूपान्तर करके वायु बनाया गया ॥ ३२ ॥ आकाशके साथ मिलकर उस असाधारण बलवान वायुने तन्मात्रात्मक रूपकी रचना की। इसके बाद उसीने लोकका नेत्रस्वरूप ज्योति ( तेज ) बनायी ॥ ३३ ॥ उस परमात्माके दृष्टिगोचर होते हुए तेजने अपना रूप बदलकर काल, माया ( उपादान ) का अंश ( चिदाभास और वायु ) के योगसे रसमय जलकी सृष्टि की ॥ ३४ ॥ फिर उसी परमात्माकी देख-रेखमें उसने तेज, काल, माया और अंशके योगसे गंधगुणात्मिका पृथिवीकी सृष्टि की ॥ ३५ ॥ हे भव्य ( विदुर ) ! इनके बाद जितने कार्य हुए, उन कार्यों और अगले कारणोंके संसर्गसे क्रमशः बहुतसे गुण उत्पन्न हुए। ( जैसे—आकाशका एकमात्र शब्द गुण और वायुका स्पर्शगुण जब आकाशसे मिल जाता है तब शब्द उत्पन्न होता है। इसी तरह जब आकाश, वायु और तेज ये तीनों मिल जाते हैं तब रूपकी रचना होती है इत्यादि ) ॥ ३६ ॥ महदादि तत्त्व के अभिमानी सभी देवता उन नारायणके अंशके ही प्रतीक माने गये। उन सबकी समानता थी, वे एक न होकर अनेक थे। इसीलिए वे अपना-अपना काम करनेमें समर्थ नहीं हुए। ऐसी दशामें वे सब देवता हाथ जोड़कर भगवानसे कहने लगे—॥ ३७ ॥ हे देव ! हमलोग आपके चरणकमलोंको प्रणाम करते हैं। आपके चरणसरोज दुखियोंके दुःखरूपी आतपसे बचानेके लिए आतपत्र ( छतरी ) का काम करते हैं। बड़े-बड़े योगी-यती उन्हींकी छायामें बैठकर अनायास अपने दुःखोंको दूर उठा फेंकते हैं ॥ ३८ ॥ हे पिता ! दैहिक, दैविक और भौतिक, इन तीनों तापोंसे झुलसते हुए संसारके प्राणी जबतक आपके चरणकमलकी छाया नहीं पाते, तबतक कदापि सुखी नहीं होते। क्योंकि उसे पानेपर मनुष्यको ज्ञानका

मार्गन्ति यत्ते मुखपद्मनीडैश्छन्दःसुपर्णैर्ऋषयो विविक्ते।
यस्याघमर्षोदसरिद्वरायाः पदं पदं तीर्थपदः प्रपन्नाः ॥४०॥
यच्छ्रद्धया श्रुतवत्या च भक्त्या सम्मृज्यमाने हृदयेऽवधाय।
ज्ञानेन वैराग्यबलेन धीरा व्रजेम तत्तेऽङ्घ्रिसरोजपीठम् ॥४१॥
विश्वस्य जन्मस्थितिसंयमार्थे कृतावतारस्य पदाम्बुजं ते।
व्रजेम सर्वे शरणं यदीश स्मृतं प्रयच्छत्यभयं स्वपुंसाम् ॥४२॥
यत्सानुबन्धेऽसति देहगेहे ममाहमित्यूढदुराग्रहाणाम्।
पुंसां सुदूरं वसतोऽपि पुर्यां भजेम तत्ते भगवन् पदाब्जम् ॥४३॥
तान् वै ह्यसद्वृत्तिभिरक्षिभिर्ये पराहृतान्तर्मनसः परेश।
अथो न पश्यन्त्युरुगाय नूनं ये ते पदन्यासविलासलक्ष्म्याः ॥४४॥
पानेन ते देव कथासुधायाः प्रवृद्धभक्त्या विशदाशया ये।
वैराग्यसारं प्रतिलभ्य बोधं यथाञ्जसान्वीयुरकुण्ठधिष्ण्यम् ॥४५॥
तथापरे चात्मसमाधियोगबलेन जित्वा प्रकृतिं बलिष्ठाम्।
त्वामेव धीराः पुरुषं विशन्ति तेषां श्रमः स्यान्न तु सेवया ते ॥४६॥
तत्ते वयं लोकसिसृक्षयाद्य त्वयानुसृष्टास्त्रिभिरात्मभिः स्म।
सर्वे वियुक्ताः स्वविहारतन्त्रं न शक्नुमस्तत्प्रतिहर्तवे ते ॥४७॥

---

प्रकाश दृष्टिगोचर होता है। ॥ ३९ ॥ यही कारण है कि बड़े-बड़े ऋषि आपके पुनीत चरणोंकी शरणमें जाकर आपके मुखकमलरूपी नीड ( घोंसले ) में रहनेवाले वेदरूपी पक्षियोंके सहारे अपने शान्त मनमें आपके पदकी खोज करते हैं। जहाँसे निकली हुई सुरनदी गंगाजी पद-पदकी भूमिको तीर्थस्थान बना चुकी हैं। ( तात्पर्य यह निकला कि गंगाजीका सेवन करनेकी अपेक्षा आपके चरणोंकी आराधना करना अधिक लाभदायक है ) ॥ ४० ॥ आपके जिन चरणोंको श्रद्धाके साथ अपने हृदयमें रखकर हमलोग वैराग्यबल प्राप्त करके धैर्यशाली बन सकें और आपकी श्रवणपूर्विका भक्तिके द्वारा शुद्ध किये हुए अपने हृदय द्वारा ध्यान करते हुए हम उन चरणोंतक पहुँच सकें ( हमको ऐसा ज्ञान दीजिए ) ॥ ४१ ॥ हे नाथ ! इस विश्वकी उत्पत्ति, स्थिति और संयमके लिए ही आपका अवतार हुआ है, हम आपके उन चरणोंकी शरणमें प्राप्त हुए हैं। क्योंकि स्मरण-मात्रसे आपके चरणकमल अपने भक्तोंको अभय (मोक्ष) दे देते हैं ॥ ४२ ॥ जिनको भूलकर लोग अपने नाशवान देह और शरीरको दुराग्रह वश अपना समझने लगते हैं और नित्य अपने शरीरमें ही रहनेवाले आपके चरणोंको दूर समझते हैं। सो हमको आप ऐसी बुद्धि दें, जिससे हम आपके चरणोंका भजन बराबर करते रहें ॥ ४३ ॥ हे परेश ! तुच्छ विषयोंमें मन लगाये हुए लोग केवल बाहरी तड़क-भड़क देखनेवाली इन्द्रियों द्वारा अपने मनको अन्तःकरणसे बाहर कर देते हैं, इसीसे वे अपने मनमें ही रहनेवाले आपके पदन्यासविलासकी शोभायुक्त चरणोंको नहीं देख पाते ( तब भला उनका प्रेम हो तो कैसे हो ) ॥ ४४ ॥ हे देव ! आपकी कथारूपी सुधाका पान करके जिन लोगोंने बढ़ी हुई भक्तिसे अपना अन्तःकरण निर्मल कर लिया है, ये वैराग्यबल युक्त ज्ञान प्राप्त करके अनायास वैकुण्ठलोकको प्राप्त हो जाते हैं ॥ ४५ ॥ इनके अतिरिक्त बहुतसे लोग समाधि ( चित्तकी एकाग्रता ) के बलसे बलवती प्रकृतिको जीतकर धैर्य धारण करते हुए आपसमें लीन हो जाते हैं, किन्तु उनको इसके लिए बहुत परिश्रम करना पड़ता है। किन्तु जो लोग आपके चरणोंकी सेवा करके मोक्ष प्राप्त करते हैं, उन्हें इतना श्रम नहीं उठाना पड़ता ॥ ४६ ॥ ( इस प्रकार स्तुति करके अब अपने मतलब-

यावद्बलिं तेऽज हराम काले यथा वयं चान्नमदाम यत्र ।
यथोभयेषां त इमे हि लोका बलिं हरन्तोऽन्नमदन्त्यनूहाः ॥४८॥
त्वं नः सुराणामसि सान्वयानां कूटस्थ आद्यः पुरुषः पुराणः ।
त्वं देव शक्त्यां गुणकर्मयोनौ रेतस्त्वजायां कविमादधेऽजः ॥४९॥
ततो वयं सत्प्रमुखा यदर्थे बभूविमात्मन् करवाम किं ते ।
त्वं नः स्वचक्षुः परिदेहि शक्त्या देव क्रियार्थे यदनुग्रहाणाम् ॥५०॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां तृतीयस्कन्धे पञ्चमोऽध्यायः ॥५॥

---

## षष्ठोऽध्यायः

### ऋषिरुवाच

इति तासां स्वशक्तीनां सतीनामसमेत्य सः । प्रसुप्तलोकतन्त्राणां निशाम्य गतिमीश्वरः ॥१॥
कालसंज्ञां तदा देवीं बिभ्रच्छक्तिमुरुक्रमः । त्रयोविंशतितत्त्वानां गणं युगपदाविशत् ॥२॥
सोऽनुप्रविष्टो भगवांश्चेष्टारूपेण तं गणम् । भिन्नं संयोजयामास सुप्तं कर्म प्रबोधयन् ॥३॥
प्रबुद्धकर्मा दैवेन त्रयोविंशतिको गणः । प्रेरितोऽजनयत्स्वाभिर्मात्राभिरधिपूरुषम् ॥४॥

---

की बात बताते हुए कहते हैं–) हे नारायण ! हे आदिपुरुष !! आपने हम सबको सत्त्व, रज और तम इन तीन गुणोंके मेलसे संसारकी सृष्टि करनेके लिए बनाया है । लेकिन परस्पर-विरुद्ध स्वभाव होनेके कारण हमको आपने जिस लिए बनाया था, उस कार्यको पूर्ण नहीं कर पाते और आपकी लीलाको सम्पन्न करनेकी आवश्यक सामग्रियें जुटाकर आपको अर्पण करनेमें अपनेको हम लोग असमर्थ पाते हैं ॥ ४७ ॥ हे अज ! समय-समयपर हम आपके लिए जो बलि लाकर अर्पण करते हैं, जिस प्रकार हम लोग अन्न खाते हैं, जिस तरह संसारी लोग अन्नात्मक बलि निवेदन करते हैं और हमारे-आपके दोनोंके बलिको पहुँचाते हुए लोग आपके प्रदान किये हुए नेत्र द्वारा रचित भवनमें रहकर ये सभी जीव निर्विघ्न भावसे उस अन्नको खाते हैं ( वह मैं देखना चाहता हूँ, इसलिए आप हमको नेत्र प्रदान करें ) ॥ ४८ ॥ आप ही हमारे कार्य और आदि कारण हैं । क्योंकि वास्तवमें आप ही कूटस्थ ( विकारशून्य ) अधिष्ठाता और पुरातन पुरुष हैं । हे देव ! आपने अजन्मा होते हुए भी सत्त्वादि तीनों गुणों और जन्मादि कर्मोंकी करणभूत योनि ( कारणभूत शक्ति माया ) में सबसे पहले आपने वीर्य डाला है ॥ ४९ ॥ हे आत्मदेव ! उसी शक्ति ( माया ) में ही महदादि तत्त्व और हम लोग जिस कार्यके लिए उत्पन्न हुए हैं तो आप हीं बताइए कि ऐसी परिस्थितिमें हम आपका कौनसा कार्य करें ? यदि आप कहें कि 'सृष्टि करो' तो हम लोगोंको आप अपना चक्षुस्वरूप ज्ञान और अपनी शक्ति प्रदान करिए । क्योंकि आपके दिये हुए ज्ञान क्रिया और शक्तिसे ही हमलोग सृष्टिका कार्य सम्पन्न कर सकेंगे अन्यथा नहीं ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कंधे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी'-भाषाटीकायां पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

( विराट् शरीरकी उत्पत्ति । ) मैत्रेय कहते हैं—'हे विदुर ! इस प्रकार नारायणने जब अपनी महदादि शक्तियोंमें परस्पर मतभेदकी स्थिति देखी और विश्वके रचनासम्बन्धी कार्यसे सबको उदासीन पाया ॥ १ ॥ तब भगवानने अपने-अपने कार्यके लिए प्रेरित करनेवाली उस कालसंज्ञक प्रकृति और अपनी शक्ति तथा तेईस ( महदादि सात प्रकृतियें और उनके सोलह विकार ) तत्त्वोंको साथ लेकर उनमें प्रविष्ट हो गये ॥ २ ॥ उन देवताओंके शरीरमें प्रविष्ट होकर नारायणने अपनी क्रियाशक्तिसे उन तेईसों तत्त्वोंको भिन्न-भिन्न कार्योंमें लगा दिया और उन देवताओंके सोते हुए कर्मोंको जगाया और उन्हें कार्यमें लगाया ॥ ३ ॥ अब जब उन तेईसों तत्त्वोंकी क्रियाशक्ति जागृत हो गयी तो ईश्वरकी

परेण विशता स्वस्मिन्मात्रया विश्वसृग्गणः। चुक्षोभान्योन्यमासाद्य यस्मिँल्लोकाश्चराचराः ॥५॥
हिरण्मयः स पुरुषः सहस्रपरिवत्सरान्। आण्डकोश उवासाप्सु सर्वसत्त्वोपबृंहितः ॥६॥
स वै विश्वसृजां गर्भो देवकर्मात्मशक्तिमान्। विबभाजात्मनाऽऽत्मानमेकधा दशधा त्रिधा ॥७॥
एष ह्यशेषसत्त्वानामात्मांशः परमात्मनः। आद्योऽवतारो यत्रासौ भूतग्रामो विभाव्यते॥८॥
साध्यात्मः साधिदैवश्च साधिभूत इति त्रिधा। विराट् प्राणो दशविध एकधा हृदयेन च ॥९॥
स्मरन् विश्वसृजामीशो विज्ञापितमधोक्षजः। विराजमतपत्स्वेन तेजसैषां विवृत्तये ॥१०॥
अथ तस्याभितप्तस्य कति चायतनानि ह। निरभिद्यन्त देवानां तानि मे गदतः शृणु॥११॥
तस्याग्निरास्यं निर्भिन्नं लोकपालोऽविशत्पदम्। वाचा स्वांशेन वक्तव्यं ययासौ प्रतिपद्यते ॥१२॥
निर्भिन्नं तालु वरुणो लोकपालोऽविशद्धरेः। जिह्वयांशेन च रसं ययासौ प्रतिपद्यते ॥१३॥
निर्भिन्ने अश्विनौ नासे विष्णोराविशतां पदम्। घ्राणेनांशेन गन्धस्य प्रतिपत्तिर्यतो भवेत् ॥१४॥
निर्भिन्ने अक्षिणी त्वष्टा लोकपालोऽविशद्विभोः। चक्षुषांशेन रूपाणां प्रतिपत्तिर्यतो भवेत् ॥१५॥
निर्भिन्नान्यस्य चर्माणि लोकपालोऽनिलोऽविशत्। प्राणेनांशेन संस्पर्शं येनासौ प्रतिपद्यते ॥१६॥
कर्णावस्य विनिर्भिन्नौ धिष्ण्यं स्वं विविशुर्दिशः। श्रोत्रेणांशेन शब्दस्य सिद्धिं येन प्रपद्यते ॥१७॥
त्वचमस्य विनिर्भिन्नां विविशुर्धिष्ण्यमोषधीः। अंशेन रोमभिः कण्डूं यैरसौ प्रतिपद्यते ॥१८॥

---

प्रेरणासे सर्वप्रथम उन्होंने अपने-अपने अंशोंसे अधिपुरुष (विराट् शरीर) की रचना की ॥ ४ ॥ जब वे परमपुरुष अपनी शक्तिके साथ उन विश्वसृज्रोंमें प्रवृष्ट हुए तो उन तेईस तत्त्वोंका समुदाय अपने कुछ अंशोंसे ही क्षुभित हुआ—सम्पूर्णरूपसे नहीं क्षुभित हुआ। उतने ही अंशमें चराचर लोक स्थित था ॥ ५ ॥ वह हिरण्मय विराट् पुरुष समस्त जीवों और प्राणियोंके साथ पूरे एक हजार वर्षतक अण्ड-कोष (ब्रह्माण्ड) में बैठा हुआ जलमें पड़ा रहा ॥ ६ ॥ तत्त्वोंके गर्भ उस विराट् पुरुषने अपनी देव-शक्तिसे अपने हृदयमें स्थित चैतन्यरूप एक भेद और कर्मशक्तिसे प्राणरूपी दस भेद और आत्मिक, दैविक तथा भौतिक ये तीन भेद किये ॥ ७ ॥ यह विराट् पुरुष ही समस्त प्राणियोंकी आत्मा है। सर्वप्रथम इसीका अवतार हुआ है। इसी कारण इसमें ही सब प्राणियोंका समुदाय दृष्टिगोचर होता है ॥ ८ ॥ वह विराट् पुरुष आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक इन्द्रियोंके सहित रहनेके कारण तीन प्रकार और प्राणोंके दस भेद (नाग, कूर्म, कृकल, देवदत्त और धनंजय तथा इन पाँचोंकी पाँच वृत्तियों) से दस प्रकारका हो गया ॥ ९ ॥ उन विश्वस्रष्टाओंकी बातोंका स्मरण करके उस विराट् पुरुषने अपने तेज (चित्शक्ति) से इस बातपर विचार किया कि मुझे आगे क्या करना है, जिससे विविध वृत्तियोंमें जागृति उत्पन्न हो ॥ १० ॥ इस प्रकार आलोचना करते हुए उस परम पुरुषसे देवताओंके कुछ निवासस्थान उत्पन्न हुए। अब उनके भेद सुनो—॥ ११ ॥ जब उस विराट् पुरुषका मुख उत्पन्न हुआ तो अपने अंश और वचनके साथ लोकपाल अग्निने उसमें अपना आवास बनाया। वही जीव कहलाया और वचनकी उत्पत्ति उसीसे हुई ॥ १२ ॥ जब उस विराट् पुरुषके तालु उत्पन्न हुआ तो वरुणदेव अपने जिह्वारूपी अंश-के साथ उसमें जा विराजे। उसीसे रसकी उत्पत्ति हुई ॥ १३ ॥ जब उस विराट्के दो नासिकायें उत्पन्न हुईं तो उनमें दोनों अश्विनीकुमार जा डटे। वे अपने प्राणशक्तिरूपी अंशको अपने साथ लिये गये थे। उसीसे गंधकी उत्पत्ति हुई ॥ १४ ॥ जब उस विराट्की आँखें उत्पन्न हुईं तो उनमें नेत्ररूपी अंशको लिए हुए लोकपालक सूर्यदेवता जा विराजे, जिससे रूपोंको देखनेकी शक्ति उपजी ॥ १५ ॥ जब उसके शरीरमें त्वगिन्द्रिय (चमड़ी) उत्पन्न हुई तो वायुदेव अपने प्राणरूपी अंशको अपने साथ लिये हुए उसमें जा बसे। इसीसे स्पर्शकी उत्पत्ति हुई ॥ १६ ॥ जब उस परम पुरुषके कान उत्पन्न हो गये तो दिग्देवता श्रोत्ररूपी अंशको साथ लिये हुए उसमें बस गये। जिससे शब्दोंका ज्ञान हुआ ॥ १७ ॥ जब उसकी त्वचामें छिद्र उत्पन्न हुए तो औषधिदेवता अपने रोमरूपी अंशके साथ-

मेढ्रं तस्य विनिर्भिन्नं स्वधिष्ण्यं क उपाविशत् । रेतसांशेन येनासावानन्दं प्रतिपद्यते ॥१९॥
गुदं पुंसो विनिर्भिन्नं मित्रो लोकेश आविशत् । पायुनांशेन येनासौ विसर्गं प्रतिपद्यते ॥२०॥
हस्तावस्य विनिर्भिन्नाविन्द्रः स्वर्पतिराविशत् । वार्तयांशेन पुरुषो यया वृत्तिं प्रपद्यते ॥२१॥
पादावस्य विनिर्भिन्नौ लोकेशो विष्णुराविशत् । गत्या स्वांशेन पुरुषो यया प्राप्यं प्रपद्यते ॥२२॥
बुद्धिं चास्य विनिर्भिन्नां वागीशो धिष्ण्यमाविशत् । बोधेनांशेन बोधव्यप्रतिपत्तिर्यतो भवेत् ॥२३॥
हृदयं चास्य निर्भिन्नं चन्द्रमा धिष्ण्यमाविशत् । मनसांशेन येनासौ विक्रियां प्रतिपद्यते ॥२४॥
आत्मानं चास्य निर्भिन्नमभिमानोऽविशत्पदम् । कर्मणांशेन येनासौ कर्तव्यं प्रतिपद्यते ॥२५॥
सत्त्वं चास्य विनिर्भिन्नं महान्धिष्ण्यमुपाविशत् । चित्तेनांशेन येनासौ विज्ञानं प्रतिपद्यते ॥२६॥
शीर्ष्णोऽस्य द्यौर्धरा पद्भ्यां खं नाभेरुदपद्यत । गुणानां वृत्तयो येषु प्रतीयन्ते सुरादयः ॥२७॥
आत्यन्तिकेन सत्त्वेन दिवं देवाः प्रपेदिरे । धरां रजःस्वभावेन पणयो ये च ताननु ॥२८॥
तार्तीयेन स्वभावेन भगवन्नाभिमाश्रिताः । उभयोरन्तरं व्योम ये रुद्रपार्षदां गणाः ॥२९॥
मुखतोऽवर्तत ब्रह्म पुरुषस्य कुरूद्वह । यस्तून्मुखत्वाद्वर्णानां मुख्योऽभूद्ब्राह्मणो गुरुः॥३०॥
बाहुभ्योऽवर्तत क्षत्रं क्षत्रियस्तदनुव्रतः । यो जातस्त्रायते वर्णान् पौरुषः कण्टकक्षतात्॥३१॥
विशोऽवर्तन्त तस्योर्वोर्लोकवृत्तिकरीर्विभोः । वैश्यस्तदुद्भवो वार्तां नृणां यः समवर्तयत् ॥३२॥
पद्भ्यां भगवतो जज्ञे शुश्रूषा धर्मसिद्धये । तस्यां जातः पुरा शूद्रो यद्वृत्त्या तुष्यते हरिः॥३३॥

---

साथ उसमें निवास किये। जिससे खुजलाहट उत्पन्न हुई ॥ १८ ॥ जब उस परम पुरुषके मेढ्र ( लिंग ) उत्पन्न हुआ तो प्रजापति देवता वीर्यरूपी अंशको अपने साथ लिये-दिये उसमें जा विराजे । जिससे आनन्द ( विषयसुख ) की उत्पत्ति हुई ॥ १९ ॥ इसके बाद उस पुरुषके शरीरमें गुदा उत्पन्न हुई, जिसमें अपने पायुरूपी अंशके साथ मित्रदेवता विराजमान हुए। उसीसे जलत्यागके मार्गकी उत्पत्ति हुई ॥ २० ॥ जब उसके दो हाथ उत्पन्न हुए तो स्वर्गके अधिपति इन्द्र अपने वार्तारूपी अंशको लिए उनमें जा विराजे । इसीसे जीविकाके निमित्त व्यापारकी उत्पत्ति हुई ॥२१॥ जब उसके दो पैर उपजे तो उनमें लोकपति विष्णु अपने गतिरूपी अंशके साथ रहने लगे । इसीसे चलने-फिरनेकी क्रिया उत्पन्न हुई ॥ २२ ॥ जब उसके बुद्धि उत्पन्न हुई तो अपने बोधांशके साथ बृहस्पति उसमें जा विराजे । उन्हींसे प्राणियोंमें ज्ञानकी उत्पत्ति हुई॥२३॥ इसके बाद हृदय उत्पन्न हुआ तो चन्द्रमा देवता अपने मनरूपी अंश-को साथ लिये हुए उसमें रहने लगे । इसीसे संकल्प-विकल्प अथवा कर्तव्य-अकर्तव्यका विचार उत्पन्न हुआ ॥२४॥ जब आत्मा उत्पन्न हुई तो अपने कर्मरूपी अंशको साथ लिये हुए अभिमान (रुद्र) देवता उसमें जा विराजे । इसीसे अहंभावयुक्त कर्तव्य उत्पन्न हुआ ॥२५॥ जब उसके अन्तःकरण उत्पन्न हुआ तो चित्तरूपी अंशको साथ लिये हुए क्षेत्रज्ञ देवता उसमें जा विराजे। उसीसे विज्ञान उत्पन्न हुआ ॥ २६ ॥ उस विराट् पुरुषके मस्तकसे स्वर्ग, पैरोंसे पृथिवी और नाभिसे आकाश उत्पन्न हुआ। जिससे स्वर्ग, पृथिवी और आकाशमें सत्त्वादि गुणोंके परिणामस्वरूप उत्पन्न देवता और दैत्य देखे जाते हैं ॥ २७ ॥ सतोगुणकी अधिकताके कारण देवता और रजोगुणकी अधिकतासे मनुष्य पृथ्वी-लोकको प्राप्त किये ॥ २८ ॥ तमोगुणकी अधिकतासे पृथ्वी और स्वर्ग इन दोनोंके बीच भगवानकी नाभि आकाशमण्डलमें शिवके गण भूत-पिशाच जाकर रहने लगे ॥ २९ ॥ उस परम पुरुषके मुखसे ब्राह्मण उत्पन्न हुए। मुखसे उत्पन्न होनेके कारण उन्हें प्रधानता मिली और वे सब वर्णोंके गुरु माने गये ॥ ३० ॥ उस विराट् पुरुषके बाहुओंसे क्षत्रिय उत्पन्न हुए। ये उत्पन्न होकर चारों वर्णोंपर आये संकटसे रक्षा करनेके काममें लगे ॥३१॥ वैश्योंकी उत्पत्ति उस परमपुरुषके ऊरुओंसे हुई। इन्होंने अपने व्यवहारकौशलसे संसारके समस्त मनुष्योंकी जीविकाका सम्पादन किया ॥ ३२ ॥ सेवाधर्मको सार्थक करनेके लिए भगवानके पाँवोंसे शूद्र उत्पन्न हुए। नारायण इनके सेवाकार्यसे बहुत प्रसन्न होते

एते वर्णाः स्वधर्मेण यजन्ति स्वगुरुं हरिम्। श्रद्धयाऽऽत्मविशुद्ध्यर्थं यज्जाताः सह वृत्तिभिः ॥३४॥
एतत्क्षत्तर्भगवतो दैवकर्मात्मरूपिणः। कः श्रद्दध्यादुपाकर्तुं योगमायाबलोदयम् ॥३५॥
अथापि कीर्तयाम्यङ्ग यथामति यथाश्रुतम्। कीर्तिं हरेः स्वां सत्कर्तुं गिरमन्याभिधासतीम् ॥३६॥

एकान्तलाभं वचसो नु पुंसां सुश्लोकमौलेर्गुणवादमाहुः।
श्रुतेश्च विद्वद्भिरुपाकृतायां कथासुधायामुपसम्प्रयोगम् ॥३७॥

आत्मनोऽवसितो वत्स महिमा कविनाऽऽदिना। संवत्सरसहस्रान्ते धिया योगविपक्वया ॥३८॥
अतो भगवतो माया मायिनामपि मोहिनी। यत्स्वयं चात्मवर्त्मात्मा न वेद किमुतापरे ॥३९॥
यतोऽप्राप्य न्यवर्तन्त वाचश्च मनसा सह। अहं चान्य इमे देवास्तस्मै भगवते नमः ॥४०॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां तृतीयस्कन्धे षष्ठोऽध्यायः ॥६॥

---

## सप्तमोऽध्यायः

### श्रीशुक उवाच

एवं ब्रुवाणं मैत्रेयं द्वैपायनसुतो बुधः। प्रीणयन्निव भारत्या विदुरः प्रत्यभाषत ॥१॥

### विदुर उवाच

ब्रह्मन् कथं भगवतश्चिन्मात्रस्याविकारिणः। लीलया चापि युज्येरन्निर्गुणस्य गुणाः क्रियाः ॥२॥
क्रीडायामुद्यमोऽर्भस्य कामश्चिक्रीडिषान्यतः। स्वतस्तृप्तस्य च कथं निवृत्तस्य सदान्यतः ॥३॥

---

हैं ॥ ३३ ॥ ये चारों वर्ण अपने-अपने धर्मके अनुसार श्रद्धापूर्वक अपनी आत्माको शुद्ध करनेके लिए अपने गुरु विष्णुभगवानकी आराधना करते हैं। क्योंकि ये लोग अपनी-अपनी वृत्तिके साथ उस परमपुरुषसे ही उत्पन्न हुए हैं ॥ ३४ ॥ हे विदुर ! काल, कर्म और स्वभावशक्ति-सम्पन्न उन भगवानकी योगमायाके बलसे परिपूर्ण उस विराट् पुरुषके स्वरूपका भली-भाँति निरूपण करनेकी हिम्मत भला कौन कर सकता है ? ॥ ३५ ॥ फिर भी हे प्रिय विदुर ! जैसा कि मैंने अपने गुरुजनोंके मुखसे सुना है और जहाँ तक मेरी बुद्धिकी पहुँच होगी तो और-और बातोंसे दूषित वाणीको पवित्र करनेके लिए मैं भगवानका गुणगान करूँगा ॥ ३६ ॥ ( केवल वाणीको पवित्र करना ही उद्देश्य नहीं है। यदि कोई प्राणी उनकी महिमा जाने विना भी उनके गुण कहता या सुनता है तो उसे भी अवश्य मोक्ष मिल जाता है। क्योंकि ) उन भगवानका गुणानुवाद वचनको तो पुनीत करता ही है, साथ-साथ एकाग्रमन करके उनका गुण गानेवालेको मोक्षलाभ भी हो जाता है ॥ ३७ ॥ योगसे परिपक्व बुद्धि द्वारा हजार वर्ष तपस्या करके भी ब्रह्माजीने उनका स्वरूप जान पाया या नहीं, इसमें सन्देह ही है ॥ ३८ ॥ इससे कहना पड़ता है कि माया मायावियोंको भी भ्रममें डाल देती है। मायाके अधिपति नारायण भी अपनी मायाका ओर-छोर नहीं पाते, तब औरोंके विषयमें क्या कहा जा सकता है ॥३९॥ उनके ज्ञानके लिए चेष्टा करनेमें प्रवृत्त वाणी भी मनके साथ-साथ उनतक पहुँचे बिना ही लौट आती है। क्योंकि बड़ी कठिनाईसे उनका ज्ञान प्राप्त होता है। केवल मन और वाणी ही नहीं, बड़े-बड़े ऋषि और अहंकारके अधिष्ठाता रुद्र और विविध इन्द्रियोंके अधिपति देवता भी वहाँ तक नहीं पहुँच पाते ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कन्धे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी'भाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

( विदुरके प्रश्न ) श्रीशुकदेव कहते हैं—इस प्रकार कहते और मैत्रेयको प्रसन्न करते हुए व्यासके पुत्र और विज्ञ विदुर बड़ी कोमल वाणीमें बोले—॥ १ ॥ हे ब्रह्मन् ! उन अविकारी, निर्गुण और चिन्मात्र प्रभुके गुणों और उनके कर्मोंका रहस्य एवं उनकी लीलाओंको भला किस तरह जाना जा सकता है ? ॥ २ ॥ ( यदि आप कहें कि बच्चोंके खेलकी तरह उनके सब काम होते हैं तो यह बात भी

अस्राक्षीद्भगवान् विश्वं गुणमय्याऽऽत्ममायया। तया संस्थापयत्येतद्भूयः प्रत्यपिधास्यति ॥४॥
देशतः कालतो योऽसाववस्थातः स्वतोऽन्यतः। अविलुप्तावबोधात्मा स युज्येताजया कथम् ॥५॥
भगवानेक एवैष सर्वक्षेत्रेष्ववस्थितः। अमुष्य दुर्भगत्वं वा क्लेशो वा कर्मभिः कुतः ॥६॥
एतस्मिन्मे मनो विद्वन् खिद्यतेऽज्ञानसङ्कटे। तन्नः पराणुद विभो कश्मलं मानसं महत् ॥७॥

श्रीशुक उवाच

स इत्थं चोदितः क्षत्त्रा तत्त्वजिज्ञासुना मुनिः। प्रत्याह भगवच्चित्तः स्मयन्निव गतस्मयः ॥८॥

मैत्रेय उवाच

सेयं भगवतो माया यन्नयेन विरुध्यते। ईश्वरस्य विमुक्तस्य कार्पण्यमुत बन्धनम् ॥९॥
यदर्थेन विनामुष्य पुंस आत्मविपर्ययः। प्रतीयत उपद्रष्टुः स्वशिरश्छेदनादिकः ॥१०॥
यथा जले चन्द्रमसः कम्पादिस्तत्कृतो गुणः। दृश्यतेऽसन्नपि द्रष्टुरात्मनो नात्मनो गुणः ॥११॥
स वै निवृत्तिधर्मेण वासुदेवानुकम्पया। भगवद्भक्तियोगेन तिरोधत्ते शनैरिह ॥१२॥
यदेन्द्रियोपरामोऽथ द्रष्ट्रात्मनि परे हरौ। विलीयन्ते तदा क्लेशाः संसुप्तस्येव कृत्स्नशः ॥१३॥

अशेषसंक्लेशशमं विधत्ते गुणानुवादश्रवणं मुरारेः।
कुतः पुनस्तच्चरणारविन्दपरागसेवारतिरात्मलब्धा ॥१४॥

---

मनमें नहीं बैठती। क्योंकि ) एक बालकका दूसरेके साथ खेलनेको प्रवृत्त होनेमें भी कोई न कोई कामना रहती है ( फिर वह चाहे मनोरंजन ही क्यों न हो )। लेकिन वे लीलाधारी तो सदा स्वयं तृप्त और सब विषयोंसे निवृत्त रहते हैं। ऐसी दशामें वे किसी दूसरेके साथ खेलनेकी इच्छा क्यों और कैसे करेंगे ?॥ ३ ॥ आपने ही तो कहा है कि उन भगवानने अपनी गुणमयी मायासे इस विश्वकी रचना की है। वही माया इसका संस्थापन करती है और अन्तमें संहार भी वही करेगी ॥ ४ ॥ फिर भी सब बातोंका ज्ञान रखनेवाला और पूर्णज्ञानी यह जीव—जो साक्षात् ब्रह्मका स्वरूप है—अविद्याके फेरमें फँस जाता है। क्योंकि देश, काल, अवस्था, अपने और पराये किसीके द्वारा भी इसका ज्ञान नष्ट नहीं हो सकता ॥ ५ ॥ संसारके सब जीवोंमें भोक्तारूपसे तो वे भगवान ही विराजमान हैं। जब ऐसा है तो यह जीव दुर्भाग्यमें क्यों पड़ता है और अपने कर्मोंसे ही इसे कष्ट क्यों होता है ?॥ ६ ॥ हे विद्वन् ! इस अज्ञानसंकटमें पड़कर मेरा मन बड़ा दुखी हो रहा है। हे विभो ! आप किसी तरह मेरे इस मानसिक महाकष्टको दूर करिए। श्रीशुकमुनि कहते हैं–इस प्रकार उन तत्त्वजिज्ञासु विदुरके पूछनेपर मुनि मैत्रेय अपने ज्ञानकी प्रौढ़ताको दिखाते हुए आश्चर्यहीनभावसे बोले ॥ ७ ॥ ८ ॥ मैत्रेयने कहा—भगवानकी माया अगम्य है। वहाँतक तर्ककी पहुँच नहीं होती। इसलिए यह निश्चितरूपसे नहीं कहा जा सकता कि वह नित्यमुक्त परम पुरुष स्वयं अविद्याके बन्धनमें बँधता है या कि दीनताके कारण उसे बँधना पड़ता है ॥ ९ ॥ मेरा तो विश्वास है कि जैसे स्वप्नमें यद्यपि सिर कटता नहीं, लेकिन स्वप्न देखनेवाला समझता है कि सचमुच मेरा सिर कट गया। इसी प्रकार अविद्याके कारण जीव अपनेको बन्धनमें पड़ा समझने लगता है, वास्तवमें तो वह नित्य मुक्त ही है ॥ १० ॥ जैसे कि जलमें प्रतिबिम्बित चन्द्रमामें ही कम्पनधर्म आता है, आकाशस्थित चन्द्रमामें नहीं। ठीक उसी तरह झूठ-मूठका दैहिक धर्म जीवमें ही आता है, ईश्वरमें नहीं ॥ ११ ॥ वह माया शम-दम आदि निवृत्तिपरक धर्मोंका आचरण करनेसे, भगवानकी कृपासे अथवा भक्तियोग द्वारा धीरे-धीरे अपने आप गायब हो जाती है ॥ १२ ॥ जब अन्तर्यामी परमात्मामें मनुष्यकी इन्द्रियाँ निश्चलभावसे लग जाती हैं तो सभी कष्ट वैसे ही अपने आप नष्ट हो जाते हैं। जैसे सोते हुए मनुष्यका स्वप्न जागते ही नष्ट हो जाता है ॥ १३ ॥ भगवानका गुणानुवाद सुननेमात्रसे मनुष्यके सब क्लेश नष्ट हो जाते हैं। फिर यदि उसे ध्यानपूर्वक सुनकर पूर्ण श्रद्धाके साथ उनके चरणोंकी

विदुर उवाच

संछिन्नः संशयो मह्यं तव सूक्तासिना विभो । उभयत्रापि भगवन्मनो मे सम्प्रधावति ॥१५॥
साध्वेतद् व्याहृतं विद्वन्नात्ममायायनं हरेः । आभात्यपार्थं निर्मूलं विश्वमूलं न यद्बहिः ॥१६॥
यश्च मूढतमो लोके यश्च बुद्धेः परं गतः । तावुभौ सुखमेधेते क्लिश्यत्यन्तरितो जनः ॥१७॥
अर्थाभावं विनिश्चित्य प्रतीतस्यापि नात्मनः । तां चापि युष्मच्चरणसेवयाहं पराणुदे ॥१८॥
यत्सेवया भगवतः कूटस्थस्य मधुद्विषः । रतिरासो भवेत्तीव्रः पादयोर्व्यसनार्दनः ॥१९॥
दुरापा ह्यल्पतपसः सेवा वैकुण्ठवर्त्मसु । यत्रोपगीयते नित्यं देवदेवो जनार्दनः ॥२०॥
सृष्ट्वाग्रे महदादीनि सविकाराण्यनुक्रमात् । तेभ्यो विराजमुद्धृत्य तमनु प्राविशद्विभुः ॥२१॥
यमाहुराद्यं पुरुषं सहस्राङ्घ्र्यूरुबाहुकम् । यत्र विश्व इमे लोकाः सविकासं समासते ॥२२॥
यस्मिन् दशविधः प्राणः सेन्द्रियार्थेन्द्रियस्त्रिवृत् । त्वयेरितो यतो वर्णास्तद्विभूतीर्वदस्व नः ॥२३॥
यत्र पुत्रैश्च पौत्रैश्च नप्तृभिः सह गोत्रजैः । प्रजा विचित्राकृतय आसन् याभिरिदं ततम् ॥२४॥
प्रजापतीनां स पतिश्चक्लृपे कान् प्रजापतीन् । सर्गांश्चैवानुसर्गांश्च मनून्मन्वन्तराधिपान् ॥२५॥
एतेषामपि वंशांश्च वंशानुचरितानि च । उपर्यधश्च ये लोका भूमेर्मित्रात्मजासते ॥२६॥
तेषां संस्थां प्रमाणं च भूर्लोकस्य च वर्णय । तिर्यङ्मानुषदेवानां सरीसृपपतत्रिणाम् ॥
वद नः सर्गसंव्यूहं गार्भस्वेदद्विजोद्भिदाम् ॥२७॥

---

सेवा की जाय तो फिर क्या कहना है' ॥ १४ ॥ यह सुनकर विदुर बोले—'हे विभो ! आपके सयुक्तिक उपदेशसे मेरा सारा संशय दूर हो गया। अब ईश्वरकी स्वतंत्रता और जीवकी परतंत्रता-के विषयमें मेरा मन संशयशून्य हो गया है ॥ १५ ॥ और आपने जो यह दर्शाया कि जीवको जो विविध प्रकारके द्वन्द्वोंका सामना करना पड़ता है, उसमें माया ही कारण है और कोई नहीं। वह भी ठीक ही है ॥ १६ ॥ इस संसारमें दो ही प्रकारके लोग सुखी रहते हैं—एक तो अत्यन्त मूर्ख और दूसरा अतिशय बुद्धिमान्। बीचवाले लोगोंको बड़ी तकलीफ उठानी पड़ती है ॥ १७ ॥ वास्तवमें इस संसारमें कोई अर्थ नहीं सधता, लेकिन भ्रमवश मेरी यह धारणा हो गयी थी कि इससे बहुत कुछ लाभ उठाया जा सकता है। सो वह धारणा भी आपके चरणोंकी सेवासे दूर हो जायगी ॥ १८ ॥ उन कूटस्थ और मधु दैत्यके द्वेषी नारायणकी आराधनासे उनके चरणोंमें तीव्र प्रेम जागृत होता है और उस प्रेम द्वारा संसारके सभी कष्ट अनायास दूर हो जाते हैं ॥ १९ ॥ स्वल्पतपवाले लोगोंको नारायणके पथका प्रदर्शन करनेवाले सन्तोंकी सेवाका अवसर बड़ी कठिनाईसे प्राप्त होता है, जिसमें नित्य देवदेव भगवानका गुणगान होता रहता है ॥ २० ॥ जिन महाप्रभुने पहले विकारयुक्त इन तत्त्वादिकोंकी सृष्टि की, उसके बाद उन्हींके अंशोंसे वे विराट्में समा गये ॥ २१ ॥ जिनको तत्त्वज्ञानी लोग हजार हाथ-पैर और हजार ही घुटनेवाला कहते हैं। जिनके विशाल शरीरमें समस्त विश्व समाया हुआ है ॥ २२ ॥ जिनमें इन्द्रियाँ, इन्द्रियोंके विषय और उनके देवता तथा आपके बताये दस प्राण विद्यमान हैं, आप हमें उन्हीं परमेश्वरकी विभूतियोंका विस्तार बताइए ॥ २३ ॥ उनकी जिन विभूतियोंमें पुत्र, पौत्र, नाती तथा गोत्रज आदि विविध आकृति की प्रजायें विद्यमान हैं और उन्हींके द्वारा इस विश्वका विस्तार हुआ है ॥ २४ ॥ प्रजापतियोंके भी पति उन ब्रह्माने किन प्रजापतियों, नौ प्रकारके सर्गों और उनके भेद अनुसर्गों, मनुओं और मन्वन्तरा-धिपतियोंको बनाया ॥ २५ ॥ हे मित्राके आत्मज ! आप हमें उनके वंशों और उनमें होनेवाले पुरुषोंके कार्योंको बताइए और ऊपर-नीचेके उन लोगोंका भी वर्णन करिए, जहाँ कि वे लोग रहते हों ॥ २६ ॥ उन सब लोकों तथा भूलोकका विस्तार और प्रमाण क्या है ? तिर्यक्, मनुष्य, देवता, सर्प, पक्षी तथा गर्भज, स्वेदज, गर्भ-स्वेदज और उद्भिज्ज इन चार प्रकारके प्राणियोंकी उत्पत्तिका क्रम क्या है ?

गुणावतारैर्विश्वस्य सर्गस्थित्यप्ययाश्रयम् । सृजतः श्रीनिवासस्य व्याचक्ष्वोदारविक्रमम् ॥२८॥
वर्णाश्रमविभागांश्च रूपशीलस्वभावतः । ऋषीणां जन्मकर्मादि वेदस्य च विकर्षणम् ॥२९॥
यज्ञस्य च वितानानि योगस्य च पथः प्रभो । नैष्कर्म्यस्य च सांख्यस्य तन्त्रं वा भगवत्स्मृतम्३०
पाखण्डपथवैषम्यं प्रतिलोमनिवेशनम् । जीवस्य गतयो याश्च यावतीर्गुणकर्मजाः ॥३१॥
धर्मार्थकाममोक्षाणां निमित्तान्यविरोधतः । वार्ताया दण्डनीतेश्च श्रुतस्य च विधिं पृथक् ॥३२॥
श्राद्धस्य च विधिं ब्रह्मन् पितॄणां सर्गमेव च । ग्रहनक्षत्रताराणां कालावयवसंस्थितिम् ॥३३॥
दानस्य तपसो वापि यच्चेष्टापूर्तयोः फलम् । प्रवासस्थस्य यो धर्मो यश्च पुंस उतापदि ॥३४॥
येन वा भगवांस्तुष्येद्धर्मयोनिर्जनार्दनः । सम्प्रसीदति वा येषामेतदाख्याहि चानघ ॥३५॥
अनुव्रतानां शिष्याणां पुत्राणां च द्विजोत्तम । अनापृष्टमपि ब्रूयुर्गुरवो दीनवत्सलाः ॥३६॥
तत्त्वानां भगवंस्तेषां कतिधा प्रतिसंक्रमः । तत्रेमं क उपासीरन् क उ स्विदनुशेरते ॥३७॥
पुरुषस्य च संस्थानं स्वरूपं वा परस्य च । ज्ञानं च नैगमं यत्तद्गुरुशिष्यप्रयोजनम् ॥३८॥
निमित्तानि च तस्येह प्रोक्तान्यनघ सूरिभिः । स्वतो ज्ञानं कुतः पुंसां भक्तिर्वैराग्यमेव वा ॥३९॥
एतान्मे पृच्छतः प्रश्नान् हरेः कर्मविवित्सया । ब्रूहि मेऽज्ञस्य मित्रत्वादजया नष्टचक्षुषः ॥४०॥

---

आप हमको यह सब विस्तारके साथ बतावें ॥ २७ ॥ भगवान अपने गुणावतारोंमें जैसे सृष्टि, स्थिति और पालन करते हों आप हमको उनका उदार पराक्रम सुनाइए ॥ २८ ॥ उनके रूप, शील और स्वभाव-के अनुसार वर्ण तथा आश्रमोंका विभाग, ऋषियोंका जन्म-कर्म और वेदोंके विभागोंका वर्णन करिए ॥ २९ ॥ यज्ञोंके विस्तारका क्रम, निष्कर्म ज्ञानके समर्थक सांख्ययोगका मार्ग और भगवानने जो मार्ग बताया हो, सो भी बताइए । पाखण्डियोंके प्रवृत्तिरूपी मार्गमें जो विषमता हो, प्रतिलोम विवाह आदि जितने ढंगके होते हों और गुण तथा कर्मोंके अनुसार जीवकी जो-जो गतियें होती हों, उन्हें आप हमको बताइए ॥ ३० ॥ ३१ ॥ धर्म, अर्थ, काम और मोक्षके जो परस्पर विरोधशून्य निमित्त हों, उन्हें और वाणिज्यव्यवसाय, अर्थशास्त्रोक्त तथा दण्डनीतिपूर्ण एवं शास्त्रप्रतिपादित राजधर्म भी बताइए ॥ ३२ ॥ फिर हे ब्रह्मन् ! श्राद्धविधि, पितरोंके निस्तारका उपाय तथा कालचक्रमें गृह, नक्षत्र और ताराओंकी स्थितिको बताइए ॥ ३३ ॥ दान, तप, इष्ट ( देवताओंका पूजात्मक यज्ञ-याग ) आपूर्त ( बावली, कुएँ, तालाब आदि बनाने ) का क्या फल होता है ? परदेशमें मनुष्यका क्या कर्तव्य होता है और किसी आपत्तिके आ जानेपर क्या करना चाहिए ? ॥ ३४ ॥ हे अनघ ( पूतात्मन् ) ! यह सब बतानेके बाद मुझे यह बताइए कि कौन-सा कार्य किया जाता, जिससे धर्मके मूल कारण नारायण प्रसन्न होते हैं और कैसे मनुष्योंपर उनकी विशेष कृपा रहती है ? यह बात भी हमको अच्छी तरह बताइए ॥ ३५ ॥ हे द्विजश्रेष्ठ ! अपने अनुयायी शिष्यों और पुत्रोंको दयालु गुरुजन बिना पूछे भी बहुत-सी बातें बता दिया करते हैं ॥ ३६ ॥ हे भगवन् ! मैं यह भी जानना चाहता हूँ कि जिन तत्त्वों-को आपने बताया है, उनका प्रलय कै तरहका होता है । फिर प्रलय हो जानेपर जो पुरुष शेष रहकर सोता है, उसकी सेवा कौन करता है और वह जागकर जब सृष्टिकार्यमें लग जाता है तो उसकी जगहपर सोने कौन लगता है ? ॥ ३७ ॥ इस पुरुष अर्थात् जीवका क्या तत्त्व है ? परमा-त्माका क्या स्वरूप है ? और जीव तथा ईश्वर, इन दोनोंमें एक भी प्राप्त करा देनेवाला उपनिषदोंमें कहा हुआ वह कौनसा ज्ञान है, जो इन दोनोंको गुरु और शिष्यकी तरह ठीक रास्तेपर चलाता रहता है ॥ ३८ ॥ हे अनघ ( पापरहित ) ! विद्वानोंने उस ज्ञानका सम्पादन करनेके लिए जो साधन बताये हों, वह आप हमसे कहिए । यह जाननेकी भी मेरी इच्छा है कि बिना किसी गुरुकी शरणमें गये अपने आप मनुष्यके हृदयमें ज्ञान, वैराग्य और भक्ति कैसे जाग जाती है ॥ ३९ ॥ हे भगवन् ! मैंने आपसे जो बहुतसे प्रश्न किये हैं, उनका एकमात्र हेतु है भगवान्के कर्मोंको जानना । आप कृपा करके मुझ नासमझ और अविद्याके कारण नष्ट नेत्रवाले ( अन्धे ) मित्रको यह सब बातें बता दीजिए ॥ ४० ॥

सर्वे वेदाश्च यज्ञाश्च तपो दानानि चानघ। जीवाभयप्रदानस्य न कुर्वीरन् कलामपि ॥४१॥

श्रीशुक उवाच

स इत्थमापृष्टपुराणकल्पः कुरुप्रधानेन मुनिप्रधानः।
प्रवृद्धहर्षो भगवत्कथायां सञ्चोदितस्तं प्रहसन्निवाह ॥४२॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां तृतीयस्कन्धे सप्तमोऽध्यायः॥ ७॥

---

## अष्टमोऽध्यायः

मैत्रेय उवाच

सत्सेवनीयो बत पूरुवंशो यल्लोकपालो भगवत्प्रधानः।
बभूविथेहाजितकीर्तिमालां पदे पदे नूतनयस्यभीक्ष्णम् ॥१॥
सोऽहं नृणां क्षुल्लसुखाय दुःखं महद्गतानां विरमाय तस्य।
प्रवर्तये भागवतं पुराणं यदाह साक्षाद्भगवानृषिभ्यः ॥२॥
आसीनमुर्व्यां भगवन्तमाद्यं सङ्कर्षणं देवमकुण्ठसत्त्वम्।
विवित्सवस्तत्त्वमतः परस्य कुमारमुख्या मुनयोऽन्वपृच्छन् ॥३॥
स्वमेव धिष्ण्यं बहु मानयन्तं यं वासुदेवाभिधमामनन्ति।
प्रत्यग्धृताक्षाम्बुजकोशमीषदुन्मीलयन्तं विबुधोदयाय ॥४॥
स्वर्धन्युदार्द्रैः स्वजटाकलापैरुपस्पृशन्तश्चरणोपधानम्।
पद्मं यदर्चन्त्यहिराजकन्याः सप्रेमनानाबलिभिर्वरार्थाः ॥५॥
मुहुर्गृणन्तो वचसानुरागस्खलत्पदेनास्य कृतानि तज्ज्ञाः।
किरीटसाहस्रमणिप्रवेकप्रद्योतितोद्दामफणासहस्रम् ॥६॥

---

हे अनघ! जीवोंको अभयदान देनेका जो पुण्य होता है सो सब वेद यज्ञ, तप तथा दान आदि उसके षोडशांशकी भी बराबरी नहीं कर सकते ॥ ४१ ॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं–पुराणोंके मूर्तिमान् स्वरूप महर्षि मैत्रेय कुरुवंशियोंमें प्रधान विदुरके इस प्रकार प्रश्न पूछनेपर बड़े प्रसन्न हुए और हँसकर बोले— ॥४२॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी'भाषाटीकायां तृतीयस्कंधे सप्तमोऽध्यायः॥ ७॥

( ब्रह्माकी उत्पत्तिका वृत्तान्त ) मैत्रेय कहने लगे—यह पुरुवंश धन्य है कि जिसमें धर्मराज युधिष्ठिर सरीखे भगवद्भक्त हो गये हैं। तुम भी उन्हींके समान कीर्तिशाली हो और भगवानके गुणानुवाद सुन-सुनकर उसे सदा नवीन करते रहते हो ॥१॥ तुम्हारी इस सराहनीय श्रद्धासे मैं बहुत ही प्रभावित हुआ हूँ और थोड़ेसे सुखकी आशासे महान् क्लेशोंको झेलनेवाले संसारीजनोंके दुःख दूर करनेके लिए अब मैं तुम्हें श्रीमद्भागवत महापुराणकी कथा सुनाऊँगा, जिसे साक्षात् भगवान्ने ऋषियोंको सुनाया था ॥ २ ॥ एक बार ज्ञानिशिरोमणि बलरामजीको पाताल लोकमें बैठे देखकर बलरामके लघुभ्राता किन्तु गुणोंमें श्रेष्ठ श्रीकृष्णचन्द्रके तत्त्वोंको जाननेकी इच्छासे सनकादि मुनियोंने भगवानसे पूछा— ॥ ३ ॥ अपनी आत्माको ही अपना आश्रय माननेवाले परमानन्दस्वरूप वासुदेव भगवानको ध्यानमें लाकर और सर्वश्रेष्ठ मानकर पूजा करते हुए और नारायणको अपने मनमन्दिरमें बैठाये सनत्कुमार आदिके कल्याणार्थ अपनी आँखोंको कुछ उघारते हुए बलरामसे मुनियोंने पूछा ॥ ४ ॥ गंगाजलसे आर्द्र ( गीली ) जटाओंसे उस कमलका कि जिसको नागकन्यायें प्रेमके साथ विविध सामग्रियोंसे वरप्राप्तिके लिये पूजती रहती हैं और जो भगवानका चरणोपधान ( पावँपोश ) है, उसका स्पर्श

प्रोक्तं किलैतद्भगवत्तमेन निवृत्तिधर्माभिरताय तेन ।
सनत्कुमाराय स चाह पृष्टः सांख्यायनायाङ्ग धृतव्रताय ॥७॥
सांख्यायनः पारमहंस्यमुख्यो विवक्षमाणो भगवद्विभूतीः ।
जगाद सोऽस्मद्गुरवेऽन्विताय पराशरायाथ बृहस्पतेश्च ॥८॥
प्रोवाच मह्यं स दयालुरुक्तो मुनिः पुलस्त्येन पुराणमाद्यम् ।
सोऽहं तवैतत्कथयामि वत्स श्रद्धालवे नित्यमनुव्रताय ॥९॥
उदाप्लुतं विश्वमिदं तदासीद्यन्निद्रयामीलितदृङ् न्यमीलयत् ।
अहीन्द्रतल्पेऽधिशयान एकः कृतक्षणः स्वात्मरतौ निरीहः ॥१०॥
सोऽन्तःशरीरेऽर्पितभूतसूक्ष्मः कालात्मिकां शक्तिमुदीरयाणः ।
उवास तस्मिन् सलिले पदे स्वे यथानलो दारुणि रुद्धवीर्यः ॥११॥
चतुर्युगानां च सहस्रमप्सु स्वपन् स्वयोदीरितया स्वशक्त्या ।
कालाख्ययाऽऽसादितकर्मतन्त्रो लोकानपीतान्ददृशे स्वदेहे ॥१२॥
तस्यार्थसूक्ष्माभिनिविष्टदृष्टेरन्तर्गतोऽर्थो रजसा तनीयान् ।
गुणेन कालानुगतेन विद्धः सूष्यंस्तदाभिद्यत नाभिदेशात् ॥१३॥

---

करते हुए वे तत्त्वज्ञानी ऋषिगण अनुरागपूर्ण वाणीसे भगवानका गुणानुवाद गा रहे थे। वे सब उन संकर्षण भगवानके समक्ष उपस्थित हुए कि जिनके मस्तकपर किरीटके सदृश उत्तम-मणि-परिपूर्ण हजार फण जगमगा रहे थे ॥५॥६॥ मैत्रेय विदुरसे कहते हैं—हे अङ्ग विदुर! उन परम भगवान बलरामने यह श्रीमद्भागवतकी कथा निवृत्तिधर्मपरायण और धर्मव्रती सनत्कुमारके पूछनेपर उन्हींसे कही थी। फिर सनत्कुमारने सांख्यायनको यह कथा सुनायी ॥ ७ ॥ परमहंस व्रतके सर्वश्रेष्ठ व्रती उन सांख्यायन ऋषिने नारायणकी अनन्त विभूतियोंका वर्णन करते हुए अपने भक्त पराशर और बृहस्पतिसे कही ॥ ८ ॥ उन दयालु पराशरने पुलस्त्यके मुखसे निःसृत यह आदि पुराण मुझसे कहा था। हे वत्स! उस पुराणको आज मैं तुम जैसे श्रद्धालु और नित्यके अनुगामीसे कह रहा हूँ। *कथान्तर*—ऊपर 'पुलस्त्यके मुखसे निःसृत' यह वाक्य आ चुका है। इसपर एक आख्यान है। किसी समय राक्षसोंने पराशरके पिताको मारकर खा लिया। जिससे पराशर मुनिको बड़ा क्रोध आया और वे वहाँसे भागते हुए राक्षसोंके यज्ञमें पहुँचे और राक्षसोंको एक साथ नष्ट कर देना चाहा। लेकिन वसिष्ठने समझा-बुझाकर उन्हें शान्तकर दिया। अपने पुत्रोंके बच जानेसे पुलस्त्य मुनि बड़े प्रसन्न हुए और उन्होंने पराशरको यह आशीर्वाद दिया कि जितने पुराणोंको मैं जानता हूँ, तुम उन सबके वक्ता होओगे ॥९॥ इस प्रकार बलरामके द्वारा भक्तसम्प्रदायकी प्रवृत्ति'बतलाकर भगवानकी विभूतिका वर्णन करनेके लिए अब ब्रह्माकी उत्पत्तिका वृत्तान्त बताते हुए कहते हैं—जब कि यह विश्व समुद्रमें निमग्न था, तब भगवानने अपने खुले हुए नेत्रोंको भी मूँद लिया। उस समय वे अकेले थे और शेषनागकी शय्यापर शयन कर रहे थे। उन्होंने मायाका खेलवाड़ त्याग दिया था। इस वास्ते सब क्रियायें भी बन्द हो गयी थीं और उस समय वे अपने आपमें ही आनन्दित हो रहे थे ॥ १० ॥ उन्होंने अपने शरीरमें ही परमाणुस्वरूप महदादि तत्त्वोंको समाविष्ट कर लिया और अपनी कालात्मिका शक्तिको इस वास्ते प्रेरित करते थे कि वह समयपर हमको जगा दे। वे अपने अधिष्ठानस्वरूप उस जलमें इस तरहसे रह रहे थे, जैसे कि अग्नि काष्ठमें अपनी शक्तिको छिपाये बैठा रहता है ॥ ११ ॥ चारों युग एक-एक हजार बार व्यतीत होगये, तबतक वे योगनिद्राके वशीभूत होकर सोते रहे। इसके अनन्तर अपने ही द्वारा प्रेरित अपनी कालात्मिका शक्तिके द्वारा उन्हें बहुतसे काम मिल गये। तब वे उठे और उन्होंने अपने ही शरीरमें लीन विविध लोकोंको देखा ॥ १२ ॥ जब लोकसृष्टिके निमित्त उनकी दृष्टि सूक्ष्म बातों

स पद्मकोशः सहसोदतिष्ठत् कालेन कर्मप्रतिबोधनेन ।
स्वरोचिषा तत्सलिलं विशालं विद्योतयन्नर्क इवात्मयोनिः ॥१४॥
तल्लोकपद्मं स उ एव विष्णुः प्रावीविशत्सर्वगुणावभासम् ।
तस्मिन् स्वयं वेदमयो विधाता स्वयम्भुवं यं स्म वदन्ति सोऽभूत् ॥१५॥
तस्यां स चाम्भोरुहकर्णिकायामवस्थितो लोकमपश्यमानः ।
परिक्रमन् व्योम्नि विवृत्तनेत्रश्चत्वारि लेभेऽनुदिशं मुखानि ॥१६॥
तस्माद्युगान्तश्वसनावघूर्णजलोर्मिचक्रात्सलिलाद्विरूढम् ।
उपाश्रितः कञ्जमु लोकतत्त्वं नात्मानमद्धाविददादिदेवः ॥१७॥
क एष योऽसावहमब्जपृष्ठ एतत्कुतो वाब्जमनन्यदप्सु ।
अस्ति ह्यधस्तादिह किञ्चनैतदधिष्ठितं यत्र सता नु भाव्यम् ॥१८॥
स इत्थमुद्वीक्ष्य तदब्जनालनाडीभिरन्तर्जलमाविवेश ।
नार्वाग्गतस्तत्खरनालनालनाभिं विचिन्वंस्तदविन्दताजः ॥१९॥
तमस्यपारे विदुरात्मसर्गं विचिन्वतोऽभूत्सुमहांस्त्रिणेमिः ।
यो देहभाजां भयमीरयाणः परिक्षिणोत्यायुरजस्य हेतिः ॥२०॥
ततो निवृत्तोऽप्रतिलब्धकामः स्वधिष्ण्यमासाद्य पुनः स देवः ।
शनैर्जितश्वासनिवृत्तचित्तो न्यषीददारूढसमाधियोगः ॥२१॥

---

की ओर गयी और कालका अनुसरण करनेवाले रजोगुणने भी कुछ जोर मारा, तब सूक्ष्म अर्थका आविर्भाव करनेका विचार उनकी नाभिसे उत्पन्न हुआ ॥ १३ ॥ वही नारायणका सूक्ष्म अर्थ जीवोंके भाग्यको जगानेवाले कालकी प्रेरणासे सहसा पद्मकोषके स्वरूपमें उठा । उसके तेजसे वह विशाल जलराशि तथा उस कमलको उत्पन्न करनेवाले नारायण भी देदीप्यमान हो उठे ॥ १४ ॥ और वे विष्णुभगवान अपने उत्पन्न किये हुए सब गुणोंके परिचायक उस कमलमें अंशरूपसे प्रविष्ट हो गये । वही अंश उस कमलसे विधाता ( ब्रह्मा ) के रूपमें उत्पन्न हुआ । वे ब्रह्मा स्वयं वेदमय थे और उन्होंने अपने उत्पन्न करनेवाले पिताको नहीं देख पाया था, इस वास्ते वे स्वयंभू भी कहलाये ॥ १५ ॥ वे संसारको न देखते हुए उसी कमलकी पँखुड़ियोंपर बैठे-बैठे अपनी गर्दन घुमाते हुए अपने नेत्रोंको खोलनेको चेष्टा करने लगे । ऐसी दशामें चारों दिशाओंमें ताकनेके कारण उनके चार मुख हुए ॥ १६ ॥ वे आदिदेव उस प्रलयकालीन वायुके झोंकोंसे उठती हुई ऊँची-ऊँची तरंगोंमें उत्पन्न उस कमलपर ही यद्यपि बैठे थे, फिर भी उसे नहीं जान सके कि यह क्या है । और कहाँ तक कहें, वे स्वयं अपनेको नहीं समझ सके कि मैं क्या हूँ—कौन हूँ ॥ १७ ॥ अब वे इस बातकी तर्कना करने लगे कि इस कमलकी पीठपर बैठा हुआ मैं कौन हूँ और यह अकेला कमल कहाँसे उत्पन्न हुआ है । इसमें तो कोई सन्देह नहीं कि जिसके सहारे यह कमल टिका हुआ है, उसका कोई आधार अवश्य है ॥ १८ ॥ इस प्रकार विचार करके ब्रह्माजी उस कमलदण्डके सहारे धीरे-धीरे जलमें उतरे । उस खुरदुरे कमलनालको थाम्हें हुए वे जलमें नीचे उतरते और उसकी जड़को खोजते चलते थे । बहुत समय तक उन्होंने उसे खोजा, लेकिन नहीं पाया ॥ १९ ॥ उस घोर अन्धकारमें वे इसी तरह अपने ( पिता ) को खोजते रहे । खोजते-खोजते चातुर्मास लक्षणात्मक सौ वर्ष व्यतीत हो गये और उन्हें वह स्थान नहीं प्राप्त हो सका, जहाँसे उस कमलकी उत्पत्ति हुई थी ॥ २० ॥ जब इतना उद्योग करनेपर भी अभिलाषा नहीं पूर्ण हुई, तब वे ब्रह्मदेव फिर लौट पड़े और कमलपर आकर बैठ गये । अब उन्होंने धीरे-धीरे श्वासको चढ़ा लिया, अपनी चित्तवृत्तियोंको चारों ओरसे समेट लिया और समाधिस्थ हो गये

कालेन सोऽजः पुरुषायुषाभिप्रवृत्तयोगेन विरूढबोधः ।
स्वयं तदन्तर्हृदयेऽवभातमपश्यतापश्यत यन्न पूर्वम् ॥२२॥
मृणालगौरायतशेषभोगपर्यङ्क एकं पुरुषं शयानम् ।
फणातपत्रायुतमूर्धरत्नद्युभिर्हतध्वान्तयुगान्ततोये ॥२३॥
प्रेक्षां क्षिपन्तं हरितोपलाद्रेः सन्ध्याभ्रनीवेरुरुरुक्ममूर्ध्नः ।
रत्नोदधारौषधिसौमनस्यवनस्रजो वेणुभुजाङ्घ्रिपाङ्घ्रेः ॥२४॥
आयामतो विस्तरतः स्वमानदेहेन लोकत्रयसङ्ग्रहेण ।
विचित्रदिव्याभरणांशुकानां कृतश्रियापाश्रितवेषदेहम् ॥२५॥
पुंसां स्वकामाय विविक्तमार्गैरभ्यर्चतां कामदुघाङ्घ्रिपद्मम् ।
प्रदर्शयन्तं कृपया नखेन्दुमयूखभिन्नाङ्गुलिचारुपत्रम् ॥२६॥
मुखेन लोकार्तिहरस्मितेन परिस्फुरत्कुण्डलमण्डितेन ।
शोणायितेनाधरबिम्बभासा प्रत्यर्हयन्तं सुनसेन सुभ्र्वा ॥२७॥
कदम्बकिञ्जल्कपिशङ्गवाससा स्वलङ्कृतं मेखलया नितम्बे ।
हारेण चानन्तधनेन वत्स श्रीवत्सवक्षःस्थलवल्लभेन ॥२८॥

---

॥ २१ ॥ पूरे सौ वर्ष बाद उनको योगसिद्धि प्राप्त हुई और उसके साथ ही आत्मज्ञान भी हुआ । ऐसी अवस्थामें जिसको पहले वे खोजकर भी नहीं पा सके थे, वह अपने आप उनके हृदयमें अवभासित होने लगा ॥ २२ ॥ उन्होंने देखा कि उस प्रलयकालीन समुद्रके जलमें मृणाल ( कमलकी जड़ भँसीड़ ) के समान श्वेत सर्पोंकी शय्यापर एक अकेला पुरुष सो रहा है । उसके माथेपर उन्हीं शय्यावाले सर्पोंके फण छाया किये हुए हैं और उन फणोंकी मणियें उस स्थानको आलोकित किये हुए हैं ॥ २३ ॥ उस सोये हुए पुरुषका मरकत मणिके पर्वतको तिरस्कृत करनेवाला श्याम शरीर था, सायंकालीन मेघकी पीली और चमकीली छटाको तिरस्कृत करनेवाला पीला वस्त्र था, अगणित स्वर्णशृङ्गोंको लज्जित करनेवाला किरीट उसके मस्तकपर था, रत्नों, जलकी धाराओं, ओषधियों और कुसुमसमूहोंको लजानेवाली वनमाला उसके गलेमें पड़ी थी और वेणुदण्डको लज्जित करनेवाले उसके हाथ-पैर थे ॥ २४ ॥ वह अपनी देहकी लम्बाई-चौड़ाईमें ही तीनों लोकोंका संग्रह किये हुए था । विचित्र प्रकारके दिव्य आभूषण और वस्त्र वह धारण किये हुए था । यद्यपि वह स्वयं सुन्दर था, उसके उस लावण्यमय शरीरको आभूषणोंकी आवश्यकता नहीं थी । फिर भी आभूषणोंके पड़ जानेसे उसकी अनुपम छटा दीख रही थी । ऐसे दिव्य पुरुषको ब्रह्माजीने अपने हृदयमें विराजमान देखा ॥ २५ ॥ अपनी-अपनी अभिलषित कामनाओंको पूर्ण करनेकी इच्छासे बहुत लोग वैदिक पद्धतिसे उसका पूजन कर रहे थे और वह उनपर कृपा करके अपने कमल सरीखे कोमल चरणोंको उठाकर उनको स्पर्श करनेका अवसर देता जाता था । उन पैरोंकी उँगलियोंके नखोंकी द्युतिसे ऐसा मालूम पड़ता था कि उस पुरुषका चरण कमल है और उसकी उँगलियें पँखुड़ियाँ हैं ॥ २६ ॥ वह अपनी मीठी मुसकानसे सभी दुखियोंका दुःख हर रहा था । कानोंमें पड़े कुण्डल झूल रहे थे । एक वर्णके उसके दोनों अधर अलग अपनी निखार दिखा रहे थे । उसकी सुन्दर नाक और मनोहर भौंहें बरबस मनको खींच लेती थीं और वह अपनी पूजा करनेवालोंका उचित सम्मान करता चल रहा था ॥ २७ ॥ वह कदम्बपुष्पके केसरकी तरह पीले वस्त्रोंसे सुशोभित था । उसके नितम्बपर मेखला ( करधनी ) पड़ी थी । श्रीवत्समणिसे सुशोभित वक्षःस्थलपर मूल्यवान् हार पड़ा था, जिससे

परार्ध्यकेयूरमणिप्रवेकपर्यस्तदोर्दण्डसहस्रशाखम् ।
अव्यक्तमूलं भुवनाङ्घ्रिपेन्द्रमहीन्द्रभोगैरधिवीतवल्शम् ॥२९॥
चराचरौको भगवन्महीध्रमहीन्द्रबन्धुं सलिलोपगूढम् ।
किरीटसाहस्रहिरण्यशृङ्गमाविर्भवत्कौस्तुभरत्नगर्भम् ॥३०॥
निवीतमाम्नायमधुव्रतश्रिया स्वकीर्तिमय्या वनमालया हरिम् ।
सूर्येन्दुवाय्वग्न्यगमं त्रिधामभिः परिक्रमत्प्राधनिकैर्दुरासदम् ॥३१॥
तर्ह्येव तन्नाभिसरःसरोजमात्मानमम्भः श्वसनं वियच्च ।
ददर्श देवो जगतो विधाता नातः परं लोकविसर्गदृष्टिः ॥३२॥
स कर्मबीजं रजसोपरक्तः प्रजाः सिसृक्षन्नियदेव दृष्ट्वा ।
अस्तौद्विसर्गाभिमुखस्तमीड्यमव्यक्तवर्त्मन्यभिवेशितात्मा ॥३३॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां तृतीयस्कन्धे अष्टमोऽध्यायः ॥८॥

---

## नवमोऽध्यायः

ब्रह्मोवाच

ज्ञातोऽसि मेऽद्य सुचिरान्ननु देहभाजां न ज्ञायते भागवते गतिरित्यवद्यम् ।
नान्यत्त्वदस्ति भगवन्नपि तन्न शुद्धं मायागुणव्यतिकराद्यदुरुर्विभासि ॥१॥

---

उसकी कान्ति और भी कमनीय हो रही थी ॥ २८ ॥ अब एक बड़े भारी चन्दन वृक्षसे उपमा देते हुए कहते हैं कि जिसमें बेशकीमती उत्तम मणि जड़े हुए थे। ऐसे अङ्गदसे अलंकृत उसके भुजदण्ड उस महान् चन्दनवृक्षकी शाखाके समान थे। उस पुरुषके मूल (आदि कारण) का पता नहीं था और महान् चन्दनवृक्षकी जड़का भी पता नहीं लगता था। यदि वह महापुरुष भुवनरूपी वृक्षका अधिपति था तो चन्दनवृक्ष भी संसारके समस्त वृक्षोंका मुखिया माना जाता था। जैसे चन्दनवृक्षकी शाखाओं-प्रशाखाओंमें बड़े-बड़े सर्प लिपटे रहते हैं, उसी प्रकार वह परम पुरुष भी सर्पोंसे संवेष्टित था ॥ २९ ॥ वही महापुरुष जगत्के समस्त चराचर जीवोंका निवासस्थान था। वह समस्त पर्वतोंका जनक था और सर्पराजको मित्र बनाकर उसीपर शयन कर रहा था, समुद्रके जलमें अपने आपको छिपाये था, सैकड़ों सुमेरु आदि स्वर्णशृङ्ग पर्वत उसके किरीट बने हुए थे और वह कौस्तुभरूपी रत्नका उत्पादक था ॥ ३० ॥ उसके कण्ठमें कीर्तिरूपी वनमाला विराजमान थी और वेदरूपी भौंरे उसके चारों ओर मँडरा रहे थे। इस प्रकारके समवायसे जो शोभा उत्पन्न हुई थी, उससे वह परमपुरुष और भी सुशोभित हो रहा था। सूर्य, चन्द्रमा, वायु और अग्नि आदि जो अपने तेजसे तीनों लोकोंको प्रकाशित किया करते हैं, वे सब उसके पास तक नहीं पहुँच सकते थे। फिर भी उसकी परीक्षा करनेके लिए उसके चारों ओर पहरा दे रहे थे। जिससे सुदर्शनचक्र आदि अस्त्रोंकी भी पहुँच वहाँ तक नहीं हो पाती थी ॥ ३१ ॥ इस प्रकारके नारायणको जैसे ही ब्रह्माजीने देखा, उसी समय विविध प्रकारके जीवोंकी सृष्टि करनेकी दृष्टि खुल गयी और तत्काल उन्होंने उस परम पुरुषके नाभिरूपी सरोवरसे उत्पन्न उस कमलको, उसपर बैठे हुए अपने आपको, महाजलराशिको, वायु और आकाशको देखा ॥ ३२ ॥ इसके बाद रजोगुण युक्त ब्रह्माजीने सृष्टि करनेकी इच्छा करके लोकसृष्टिके मूल कारणस्वरूप नाभिसे उत्पन्न कमल आदिकी ओर निहारा और अव्यक्त मार्गवाले उन भगवानमें मन लगाकर उनकी स्तुति करने लगे ॥ ३३ ॥ इति श्रीमद्भागवते तृतीयस्कन्धेऽष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

ब्रह्माजी कहने लगे—हे भगवन्! बहुत दिनों तक आराधना करनेके बाद आज मैं आपको

रूपं यदेतदवबोधरसोदयेन शश्वन्निवृत्ततमसः सदनुग्रहाय ।
आदौ गृहीतमवतारशतैकबीजं यन्नाभिपद्मभवनादहमाविरासम् ॥२॥
नातः परं परम यद्भवतः स्वरूपमानन्दमात्रमविकल्पमविद्धवर्चः ।
पश्यामि विश्वसृजमेकमविश्वमात्मन् भूतेन्द्रियात्मकमदस्त उपाश्रितोऽस्मि ॥३॥
तद्वा इदं भुवनमङ्गल मङ्गलाय ध्याने स्म नो दर्शितं त उपासकानाम् ।
तस्मै नमो भगवतेऽनुविधेम तुभ्यं योऽनादृतो नरकभाग्भिरसत्प्रसङ्गैः ॥४॥
ये तु त्वदीयचरणाम्बुजकोशगन्धं जिघ्रन्ति कर्णविवरैः श्रुतिवातनीतम् ।
भक्त्या गृहीतचरणः परया च तेषां नापैषि नाथ हृदयाम्बुरुहात्स्वपुंसाम् ॥५॥
तावद्भयं द्रविणगेहसुहृन्निमित्तं शोकः स्पृहा परिभवो विपुलश्च लोभः ।
तावन्ममेत्यसदवग्रह आर्तिमूलं यावन्न तेऽङ्घ्रिमभयं प्रवृणीत लोकः ॥६॥
दैवेन ते हतधियो भवतः प्रसङ्गात्सर्वाशुभोपशमनाद्विमुखेन्द्रिया ये ।
कुर्वन्ति कामसुखलेशलवाय दीना लोभाभिभूतमनसोऽकुशलानि शश्वत् ॥७॥

---

जान सका। देहधारी जीवोंमें यह एक बहुत बड़ा दोष है कि वे आपकी गतिको नहीं समझ पाते। किन्तु एकमात्र आपको जाननेमें ही मानवजीवनकी सार्थकता है। क्योंकि आपके सिवाय और कुछ है ही नहीं—जो कुछ है सब आप ही हैं। जो नेत्रोंसे दृष्टिगोचर हो रहा है, उसे हम शुद्ध नहीं कह सकते। क्योंकि आप ही तो माया और गुणोंसे विकृत होकर अनेक रूपमें दिखायी देते हैं॥ १ ॥ यदि आप कहें कि अभी तुम भी तो मुझे अच्छी तरह नहीं जान सके हो—जो यह मेरा स्वरूप देख रहे हो यह भी मायामय है, मेरा वास्तविक और सत्य स्वरूप तो निर्गुण ब्रह्म है। तो मैं कहूँगा कि आपकी चित्शक्तिके बलसे जायमान और नित्य प्रकाशमय आपका यह स्वरूप—जिसे अपने भक्तोंपर कृपा करके आपने ही प्रकट किया है, यही सैकड़ों अवतारोंका बीज है और इसीके नाभिकमलरूपी भवनसे मैं उत्पन्न हुआ हूँ॥ २ ॥ हे परमपुरुष! आपका अप्रतिहत तेज सर्वत्र छाया हुआ है। इसीसे आपमें कोई भेदभाव नहीं है। आपका स्वरूप आनन्दमय है। आपके उस रूपके परे और कुछ मुझे दिखायी ही नहीं देता। जो कुछ है केवल आपका रूप ही है। यह सोचकर ही मैंने आपके इस स्वरूपके हाथों अपनेको सौंप दिया है। मेरे ख्यालसे तो आपका यह स्वरूप विश्वसे पृथक् रहता हुआ भी भूतात्मक विश्वकी उत्पत्तिका मूल कारण है॥ ३ ॥ हे भुवनमंगल! आपने हम जैसे अनन्य उपासकोंका कल्याण करनेके लिए ही ध्यानमें अपना यह अनूप रूप दिखाया है। आप अपने अव्यक्त और पूर्ण पुरुषमें मन लगाकर भजन करनेवाले हम भक्तोंको अपना वास्तविक स्वरूप न दिखाकर सोपाधि स्वरूप दिखाते हुए धोखा तो देंगे नहीं, तब मैं आपको वही अनादि ब्रह्म न मानूँ तो मानूँ क्या? हे भगवन्! हम आपको प्रणाम करते हैं। हाँ, कुछ लोग ऐसे भी अवश्य हैं जो बुरी संगतिमें पड़कर तरह-तरहके कुतर्क करते हुए आपके इस स्वरूपमें दोष निकालेंगे॥ ४ ॥ जो सज्जन वेदरूप वायुके झोकोंसे उड़ाकर लाये हुए आपके चरणसरोजकी सुगन्धिको सूँघते और परम श्रद्धाके साथ आपके चरणोंकी शरण गहते हैं तो हे नाथ! आप उन अपने भक्तोंके हृदयकमलसे कभी भी नहीं हटते—अर्थात् सदा विराजमान रहते हैं॥ ५ ॥ संसारी लोगोंको धन, गेह और सगे-सम्बन्धी आदिका शोक तभी तक घेरे रहता है और विविध आकांक्षायें, विविध प्रकारके पराजय और विपुल लोभ तभी तक सताते हैं, जबतक कि प्राणीको दुःखके कारणस्वरूप उन सब वस्तुओंमें ममता बनी रहती है और वह आपके अभयदायक चरणोंकी शरणमें नहीं आ जाता॥ ६ ॥ अभाग्य वश जिनकी मति मारी गयी है, वे ही लोग सब अमंगलोंके विनाशक आपके कथाश्रवण आदि प्रसंगोंसे अपनी इन्द्रियोंको विमुख रखते हैं। वे तनिकसे कामजनित सुखके लिए लोभविवश हो [च]ारों और दीन बने गिड़गिड़ाते फिरते हैं और विविध प्रकारके अनर्थ

क्षुत्तृट्त्रिधातुभिरिमा मुहुरर्द्यमानाः शीतोष्णवातवर्षैरितरेतराच्च ।
कामाग्निनाच्युत रुषा च सुदुर्भरेण सम्पश्यतो मन उरुक्रम सीदते मे ॥८॥
यावत्पृथक्त्वमिदमात्मन इन्द्रियार्थमायाबलं भगवतो जन ईश पश्येत् ।
तावन्न संसृतिरसौ प्रतिसङ्क्रमेत व्यर्थापि दुःखनिवहं वहती क्रियार्था ॥९॥
अह्न्यापृतार्तकरणा निशि निःशयाना नानामनोरथधिया क्षणभग्ननिद्राः ।
दैवाहतार्थरचना ऋषयोऽपि देव युष्मत्प्रसङ्गविमुखा इह संसरन्ति ॥१०॥
त्वं भावयोगपरिभावितहृत्सरोज आस्से श्रुतेक्षितपथो ननु नाथ पुंसाम् ।
यद्यद्धिया त उरुगाय विभावयन्ति तत्तद्वपुः प्रणयसे सदनुग्रहाय ॥११॥
नातिप्रसीदति तथोपचितोपचारैराराधितः सुरगणैर्हृदि बद्धकामैः ।
यत्सर्वभूतदययासदलभ्ययैको नानाजनेष्ववहितः सुहृदन्तरात्मा ॥१२॥
पुंसामतो विविधकर्मभिरध्वराद्यैर्दानेन चोग्रतपसा व्रतचर्यया च ।
आराधनं भगवतस्तव सत्क्रियार्थो धर्मोऽर्पितः कर्हिचिद्ध्रियते न यत्र ॥१३॥
शश्वत्स्वरूपमहसैव निपीतभेदमोहाय बोधधिषणाय नमः परस्मै ।
विश्वोद्भवस्थितिलयेषु निमित्तलीलारासाय ते नम इदं चकृमेश्वराय ॥१४॥

---

करते रहते हैं, जिससे उनको सदा अमंगलका ही सामना करना पड़ता है ॥ ७ ॥ वे बेचारे भूख, प्यास तथा वात, पित्त और कफ इन तीनों धातुओंसे दुखी रहते हैं। शीत, उष्ण, वायु और वर्षा आदि तरह तरहकी उपाधियोंसे वे व्याकुल रहते हैं। कामरूपी अग्नि और असीम क्रोध अलग उन्हें पछाड़े रहता है। हे उरुक्रम! इन दुखियोंको देखकर मेरे हृदयको बड़ा क्लेश होता है ॥ ८ ॥ हे स्वामिन्! जब तक प्राणी अपने देहादिको आपसे भिन्न मानता हुआ इन्द्रियोंकी विषयरूपिणी मायाको बलवती समझता रहेगा, तबतक उसे इस दुःखपूर्ण संसारसे छुटकारा नहीं मिल सकता। उसे दुःखोंके समूह घेरे ही रहेंगे। क्योंकि वह अपने किये हुए कामोंका फल भोगनेके लिए लालायित रहेगा ॥ ९ ॥ यदि कहें कि अच्छा, यह सब झंझटें तो संसारके मूढ़ प्राणियोंके ही सिर मँडराती हैं। तब विवेकशील प्राणी भक्ति क्यों करें? तो मैं कहूँगा कि हे देव! जो दिन भर विषयमें लीन इन्द्रियवाले रहते और रातको सोते समय विवध प्रकारके मन्सूबे बाँधते रहनेके कारण जिन्हें नींद नहीं आती, जिनको भाग्यवश बार-बार कार्य करनेपर भी सफलता नहीं मिलती, ऐसे ऋषि भी भगवद्भक्तोंके सत्संगसे विमुख रहकर संसारी आवागमनके चक्करमें पड़े ही रह जाते हैं ॥ १० ॥ हे नाथ! आप सच्चे भक्तियोगसे पुनीत हृदयमें आकर विराजते हैं। हे सर्वगुणसम्पन्न! आप उनके सुने हुए मार्गोंके अनुसार चलते हैं और वे अपने मनसे जिन-जिन रूपोंका ध्यान करते हैं, तो आप कृपा करके उन्हीं उन रूपोंमें उनके समक्ष प्रगट होते हैं ॥ ११ ॥ हे देव! आप उन सकाम प्राणियोंके विविध उपचारोंसे किये गये पूजन द्वारा उतना नहीं प्रसन्न होते, जितना कि सब प्राणियोंपर दया करके सबका उपकार करनेमें तत्पर प्राणियोंपर प्रसन्न होते हैं। क्योंकि आप तो जगत्के सब प्राणियोंके शुभचिन्तक बनकर सबकी अन्तरात्मामें निवास करते हैं ॥ १२ ॥ आप वासनाके भिखारी लोगोंके सकाम पूजनोंसे नहीं प्रसन्न होते। इसीसे उनके कार्योंका उत्तम फल नहीं होता। वे सकाम पुरुष चाहे बड़ेसे बड़ा यज्ञ करें, दान दें, उग्र तप करें और कठिन व्रतका पालन करें, लेकिन उनसे कुछ लाभ नहीं होता और इसके विपरीत जो लोग निष्कामभावसे आपकी आराधना करते हुए अपना सर्वस्व आपको अर्पण कर देते हैं तो उनका अनिष्ट नहीं होता—कुछ न कुछ उत्तम फल लाता ही है ॥ १३ ॥ आप अपने नित्य विद्यमान रहनेवाले स्वरूपसे सब प्रकारके भेदोंका भ्रम दूर कर देते हैं। आप ही ज्ञानके अवतार हैं और आप ही परमपुरुष हैं। मैं आपको

यस्यावतारगुणकर्मविडम्बनानि नामानि येऽसुविगमे विवशा गृणन्ति ।
ते नैकजन्मशमलं सहसैव हित्वा संयान्त्यपावृतमृतं तमजं प्रपद्ये ॥१५॥

यो वा अहं च गिरिशश्च विभुः स्वयं च स्थित्युद्भवप्रलयहेतव आत्ममूलम् ।
भित्त्वा त्रिपाद्ववृध एक उरुप्ररोहस्तस्मै नमो भगवते भुवनद्रुमाय ॥१६॥

लोको विकर्मनिरतः कुशले प्रमत्तः कर्मण्ययं त्वदुदिते भवदर्चने स्वे ।
यस्तावदस्य बलवानिह जीविताशां सद्यश्छिनत्त्यनिमिषाय नमोऽस्तु तस्मै ॥१७॥

यस्माद्बिभेम्यहमपि द्विपरार्धधिष्ण्यमध्यासितः सकललोकनमस्कृतं यत् ।
तेपे तपो बहुसवोऽवरुरुत्समानस्तस्मै नमो भगवतेऽधिमखाय तुभ्यम् ॥१८॥

तिर्यङ्मनुष्यविबुधादिषु जीवयोनिष्वात्मेच्छयाऽऽत्मकृतसेतुपरीप्सया यः ।
रेमे निरस्तरतिरप्यवरुद्धदेहस्तस्मै नमो भगवते पुरुषोत्तमाय ॥१९॥

योऽविद्ययानुपहतोऽपि दशार्धवृत्त्या निद्रामुवाह जठरीकृतलोकयात्रः ।
अन्तर्जलेऽहिकशिपुस्पर्शानुकूलां भीमोर्मिमालिनि जनस्य सुखं विवृण्वन् ॥२०॥

यन्नाभिपद्मभवनादहमासमीड्य लोकत्रयोपकरणो यदनुग्रहेण ।
तस्मै नमस्त उदरस्थभवाय योगनिद्रावसानविकसन्नलिनेक्षणाय ॥२१॥

---

प्रणाम करता हूँ। इस विश्वकी उत्पत्ति, पालन और संहारके एकमात्र आप ही निमित्त कारण हैं और इन कार्योंको सम्पन्न करनेवाली आपकी मायाका सह विलास भी आपहीसे होता है। इसीसे हम आपको नमस्कार करते हैं ॥ १४ ॥ आपके विविध अवतारोंमें जो विविध प्रकारके कौतुक हुए हैं, उनका स्मरण करता हुआ जो प्राणत्यागके अवसरपर विवशभावसे भी नाम ले लेता है तो वह अपने अनेक जन्मोंके पापोंको उसी समय त्यागकर आवरणविहीन परब्रह्मके लोकको प्राप्त हो जाता है ॥ १५ ॥ इस विश्वरूपी महान् वृक्षके अधिष्ठाता आपके केवल एक पैरसे ब्रह्मा, विष्णु और शिवरूपी तीन शाखायें उपजीं और उन प्रत्येक शाखाओंमेंसे कितनी ही उपशाखायें निकलीं और वे मरीचि-मनु आदि नामोंसे बढ़ीं। ऐसे भुवनरूपी वृक्ष आपको मैं प्रणाम करता हूँ ॥ १६ ॥ इस प्रकार भगवानके गुणावतारसम्बन्धी विस्तारकी स्तुति करके उनके कालस्वरूपको नमस्कार करते हुए ब्रह्माजी कहते हैं—यह संसार अपने स्वार्थमें मतवाला होकर तरह-तरहके दूषित कर्म करता है। ऐसे प्राणियोंको अपने बताये मार्गपर लाकर जो बलवान पुरुष उनके बार-बारके जीवन-मरणकी आशाको तत्काल काट फेंकता है, ऐसे हे कालस्वरूप भगवान ! मैं आपको प्रणाम करता हूँ ॥ १७ ॥ और लोगोंकी बात जाने दीजिये, मैं स्वयं जब आपके समस्त लोकोंसे नमस्कृत सत्यलोकमें था तो मुझे आपसे भय लगता था और आपके पास पहुँचनेके लिए मैंने बहुत वर्षोंतक उग्र तपस्या की थी। हे यज्ञादि कर्मोंके अधिष्ठाता ! मैं आपको प्रणाम करता हूँ ॥ १८ ॥ अब समय-समयपर की हुई भगवानकी अवतारलीलाओंका उल्लेख करते हुए कहते हैं—अपनी इच्छासे तिर्यग् आदि योनिमें जन्म लेकर अपने बनाये हुए धर्मसेतुकी मर्यादाका पालन करनेके लिए जिन्होंने विविध प्रकारके कौतुक किये थे, विषयसुखके अनिच्छुक उन पुरुषोत्तमको मैं बार-बार प्रणाम करता हूँ ॥ १९ ॥ अब प्रत्यक्ष विद्यमान मूर्तिको प्रणाम करते हुए कहते हैं—जो सदा जागरूक रहते हुए भी अपने उदरमें समस्त विश्वको स्थापित करके शेषशय्यापर यह दिखाते हुए प्रलयकालीन समुद्रकी ऊँची-ऊँची तरंगोंवाले जलमें शयन करते रहे कि संसारके अज्ञजन किस प्रकार सोते हैं ॥ २० ॥ जिसके नाभिकमलरूपी भवनसे तीनों लोकोंकी सृष्टि करनेके निमित्त मेरी उत्पत्ति हुई। संसारको अपने उदरमें बसानेवाले और योगनिद्राके अन्तमें विकसित

सोऽयं समस्तजगतां सुहृदेक आत्मा सत्त्वेन यन्मृडयते भगवान् भगेन ।
तेनैव मे दृशमनुस्पृशताद्यथाहं स्रक्ष्यामि पूर्ववदिदं प्रणतप्रियोऽसौ ॥२२॥
एष प्रपन्नवरदो रमयात्मशक्त्या यद्यत्करिष्यति गृहीतगुणावतारः ।
तस्मिन् स्वविक्रममिदं सृजतोऽपि चेतो युञ्जीत कर्मशमलं च यथा विजह्याम् ॥२३॥
नाभिह्रदादिह सतोऽम्भसि यस्य पुंसो विज्ञानशक्तिरहमासमनन्तशक्तेः ।
रूपं विचित्रमिदमस्य विवृण्वतो मे मा रीरिषीष्ट निगमस्य गिरां विसर्गः ॥२४॥
सोऽसावदभ्रकरुणो भगवान् विवृद्धप्रेमस्मितेन नयनाम्बुरुहं विजृम्भन् ।
उत्थाय विश्वविजयाय च नो विषादं माध्व्या गिरापनयतात्पुरुषः पुराणः ॥२५॥

मैत्रेय उवाच

स्वसम्भवं निशाम्यैवं तपोविद्यासमाधिभिः । यावन्मनोवचः स्तुत्वा विरराम स खिन्नवत् ॥२६॥
अथाभिप्रेतमन्वीक्ष्य ब्रह्मणो मधुसूदनः । विषण्णचेतसं तेन कल्पव्यतिकराम्भसा ॥२७॥
लोकसंस्थानविज्ञान आत्मनः परिखिद्यतः । तमाहागाधया वाचा कश्मलं शमयन्निव ॥२८॥

श्रीभगवानुवाच

मा वेदगर्भ गास्तन्द्रीं सर्ग उद्यममावह । तन्मयाऽऽपादितं ह्यग्रे यन्मां प्रार्थयते भवान् ॥२९॥
भूयस्त्वं तप आतिष्ठ विद्यां चैव मदाश्रयाम् । ताभ्यामन्तर्हृदि ब्रह्मन् लोकान् द्रक्ष्यस्यपावृतान् ॥३०

---

नेत्रोंसे अवलोकन करनेवाले परमेश्वरको मैं प्रणाम करता हूँ ॥ २१ ॥ इस प्रकार स्तुति करनेके बाद ब्रह्माजी प्रार्थना करते हैं—हे नारायण ! जिस ज्ञान तथा ऐश्वर्यसे आप इस विश्वको सुखी करते हों, आप अपने उसी ज्ञान और ऐश्वर्यको मेरी बुद्धिमें भी भर दें। जिससे मैं उसी तरह सृष्टिकार्य करनेमें समर्थ हो सकूँ, जैसे कि पहलेके कल्पोंमें समर्थ हो सका था। आपसे निहोरा मैं इस वास्ते करता हूँ कि समस्त जगत्के सुहृद् एकमात्र आप ही हैं और प्रणत जनोंपर आप तुरन्त कृपा करते हैं ॥ २२ ॥ हे शरणागतवरदायक ! आप अपनी शक्ति लक्ष्मीके साथ जो गुणावतार ग्रहण करते हैं और जो-जो कार्य करते हैं, सो आपके भरोसे जब मैं सृष्टिकार्य करने लगूँ तो आप मेरे मनमें ऐसा कुछ भाव भर दीजिए कि जिससे मैं सृष्टिमें विषमता आदि भेदभावके पापोंकी चपेटमें न पड़ सकूँ ॥ २३ ॥ जिस महापुरुषके नाभिकमलसे मैं विज्ञान-शक्तिके द्वारा उत्पन्न हुआ हूँ, उसमें अनन्त-शक्ति-सम्पन्न परमपिताके जब विचित्र रूपोंका विस्तार करने लगूँ तो जो मेरे पास वैदिक वाणीका भण्डार है, वह वेद मुझे भूल न जाय ॥२४॥ इस तरह सृष्टिकार्य करते समय जगत्का कल्याण करनेके लिए परम-दया-सम्पन्न बनकर आप बड़े प्रेमके साथ मुस्काते और अपने नेत्रोंको थोड़ा विकसित करते हुए अपनी शेषशय्यासे ही उठकर समय-समय पर मीठी वाणी बोलते हुए मेरा खेद दूर करते रहिएगा ॥ २५ ॥ इस प्रकार ब्रह्माजीकी स्तुतिका वर्णन करनेके अनन्तर मैत्रेय बोले—'हे विदुर ! ब्रह्माजी अपने जनकको इस तरह तप, विद्या ( उपासना ) और समाधि ( चित्तकी एकाग्रता ) से प्रसन्न करके शान्त हो गये। वे उस समय थक-से गये थे ॥ २६ ॥ ब्रह्माका अभिप्राय समझकर भगवान उस प्रलयकालीन भयंकर जलराशिको देखनेसे खिन्न ब्रह्मासे कहने लगे ॥ २७ ॥ लोककी स्थितिके विज्ञानको न समझ सकनेके कारण खिन्न ब्रह्माजीसे जैसे उनका दुःख दूर करते हुए भगवान बोले—॥ २८ ॥ हे वेदगर्भ ! तुम इस विषादजनित आलस्यको दूर करके अपने सृष्टिकार्य में लग जाओ। तुम जिस वस्तुके लिए हमसे प्रार्थना करते हो, उसे मैंने पहले ही से ठीक कर दिया है ॥ २९ ॥ अब तुम फिर तपस्यामें लग जाओ और मेरा ध्यान करते रहो। हे ब्रह्मन् ! इस तपस्या और ध्यानसे तुम अपने हृदयमें ही सब लोकोंको स्पष्ट रीतिसे देख लोगे ॥ ३० ॥

तत आत्मनि लोके च भक्तियुक्तः समाहितः । द्रष्टासि मां ततं ब्रह्मन्मयि लोकांस्त्वमात्मनः ॥३१॥
यदा तु सर्वभूतेषु दारुष्वग्निमिव स्थितम् । प्रतिचक्षीत मां लोको जह्यात्तर्ह्येव कश्मलम् ॥३२॥
यदा रहितमात्मानं भूतेन्द्रियगुणाशयैः । स्वरूपेण मयोपेतं पश्यन् स्वाराज्यमृच्छति ॥३३॥
नानाकर्मवितानेन प्रजा बह्वीः सिसृक्षतः । नात्मावसीदत्यस्मिंस्ते वर्षीयान्मदनुग्रहः ॥३४॥
ऋषिमाद्यं न बध्नाति पापीयांस्त्वां रजोगुणः । यन्मनो मयि निर्बद्धं प्रजाः संसृजतोऽपि ते ॥३५॥
ज्ञातोऽहं भवता त्वद्य दुर्विज्ञेयोऽपि देहिनाम् । यन्मां त्वं मन्यसेऽयुक्तं भूतेन्द्रियगुणात्मभिः ॥३६॥
तुभ्यं मद्विचिकित्सायामात्मा मे दर्शितोऽबहिः । नालेन सलिले मूलं पुष्करस्य विचिन्वतः ॥३७॥
यच्चकर्थाङ्ग मत्स्तोत्रं मत्कथाभ्युदयाङ्कितम् । यद्वा तपसि ते निष्ठा स एष मदनुग्रहः ॥३८॥
प्रीतोऽहमस्तु भद्रं ते लोकानां विजयेच्छया । यदस्तौषीर्गुणमयं निर्गुणं मानुवर्णयन् ॥३९॥
य एतेन पुमान्नित्यं स्तुत्वा स्तोत्रेण मां भजेत् । तस्याशु सम्प्रसीदेयं सर्वकामवरेश्वरः ॥४०॥
पूर्तेन तपसा यज्ञैर्दानैर्योगसमाधिना । राद्धं निःश्रेयसं पुंसां मत्प्रीतिस्तत्त्वविन्मतम् ॥४१॥
अहमात्माऽऽत्मनां धातः प्रेष्ठः सन् प्रेयसामपि । अतो मयि रतिं कुर्याद्देहादिर्यत्कृते प्रियः ॥४२॥
सर्ववेदमयेनेदमात्मनाऽऽत्माऽऽत्मयोनिना । प्रजाः सृज यथापूर्वं याश्च मय्यनुशेरते ॥४३॥

मैत्रेय उवाच

तस्मा एवं जगत्स्रष्ट्रे प्रधानपुरुषेश्वरः । व्यज्येदं स्वेन रूपेण कञ्जनाभस्तिरोदधे ॥४४॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां तृतीयस्कन्धे नवमोऽध्यायः ॥९॥

---

हे ब्रह्मन् ! जब तुम भक्तियुक्त होकर अपने चित्तको एकाग्र कर लोगे तो मुझे अपनी आत्मामें और लोकमें मुझे व्याप्त देखोगे ॥ ३१ ॥ जब कोई प्राणी मुझे सब प्राणियोंमें उसी तरह विद्यमान देखने लगता है जैसे लकड़ीमें आग रहती है तो उसी समय वह अपने पापोंको त्याग देता है अर्थात् पाप फिर उस प्राणीमें रह ही नहीं जाते ॥ ३२ ॥ जब प्राणी अपनी आत्माको सत्त्वादि गुण तथा तत्त्वोंसे परे और मुझमें लगा हुआ समझता है, तभी वह मुक्त होता है ॥ ३३ ॥ विविध प्रकारके कर्मोंका विस्तार करते हुए तुम जब बहुत-सी प्रजाओंकी सृष्टि करते रहोगे तो तुम्हारी आत्माको कोई कष्ट नहीं होगा । तुम्हारेपर मेरी बड़ी दया है और तुमने अपना मन मुझमें लगा दिया है, इस वास्ते प्रजाकी सृष्टिका कार्य करते हुए भी पापी रजोगुण तुम्हें अपने बन्धनमें नहीं बाँध सकेगा ॥ ३४ ॥ ३५ ॥ क्योंकि तुम मुझे पृथिव्यादि पंचमहाभूत, इन्द्रिय, सत्त्वादि गुणों तथा अहंकारसे पृथक् मानते हो, इसीसे आज तुमने प्राणियोंके लिए दुर्विज्ञेय मेरे स्वरूपको देख पाया है ॥ ३६ ॥ और फिर उस समय जब तुम कमलनालके सहारे चलते हुए उसके मूलभागको खोज रहे थे, तब मैंने तुम्हारी अन्तरात्माके भीतर ही तुम्हें अपना दर्शन दिया था ॥ ३७ ॥ हे अङ्ग ! तुमने मेरे अभ्युदयसे अंकित मेरी प्रगाढ़ स्तुति की है और तपस्यामें तुम्हारी बड़ी निष्ठा है । इसीसे तुम्हारेपर मेरी बड़ी कृपा है ॥ ३८ ॥ तुमने सृष्टिकार्य करनेकी इच्छासे गुणमय रूपमें दिखलायी पड़ते हुए भी निर्गुणरूपमें वर्णन करते हुए मेरी स्तुति की है । इस कारण मैं तुम्हारेपर प्रसन्न हूँ । तुम्हारा कल्याण हो ॥ ३९ ॥ जो पुरुष नित्य इस स्तोत्रसे मेरी स्तुति करके मुझे भजता है तो सब कामनाओंको पूर्ण करनेमें समर्थ मैं ईश्वर उसपर बहुत शीघ्र प्रसन्न हो जाता हूँ ॥ ४० ॥ पूर्त, तप, यज्ञ, दान और समाधि द्वारा सिद्ध मोक्षरूपी फलात्मक जितने भी कार्य हैं, उन सबका एकमात्र उद्देश्य मुझे प्रसन्न करना है । यही सब तत्त्वज्ञानियोंका मत है ॥ ४१ ॥ हे ब्रह्मन् ! मैं अहंकारोपाधियुक्त जीवोंकी आत्मा और प्रियतमोंका भी प्रियतम हूँ । इस लिए वह जिसके लिए लालायित रहता है, उसे पानेके लिए मुझसे प्रेम करे ॥ ४२ ॥ यह तो तुम जानते ही हो कि तीनों लोक बीजरूपसे सदा विद्यमान रहते हैं, सो किसीकी अपेक्षा न करके तुम प्रजाओंकी पहले कल्पोंके समान सृष्टि करो ॥ ४३ ॥ मैत्रेय कहते हैं—प्रधान पुरुषोंके प्रभु कमलनाभ नारा-

# दशमोऽध्यायः

विदुर उवाच

अन्तर्हिते भगवति ब्रह्मा लोकपितामहः। प्रजाः ससर्ज कतिधा दैहिकीर्मानसीर्विभुः ॥१॥
ये च मे भगवन् पृष्टास्त्वय्यर्था बहुवित्तम। तान् वदस्वानुपूर्व्येण छिन्धि नः सर्वसंशयान् ॥२॥

सूत उवाच

एवं सञ्चोदितस्तेन क्षत्त्रा कौषारवो मुनिः। प्रीतः प्रत्याह तान् प्रश्नान् हृदिस्थानथ भार्गव ॥३॥

मैत्रेय उवाच

विरिञ्चोऽपि तथा चक्रे दिव्यं वर्षशतं तपः। आत्मन्यात्मानमावेश्य यदाह भगवानजः ॥४॥
तद्विलोक्याब्जसम्भूतो वायुना यदधिष्ठितः। पद्ममम्भश्च तत्कालकृतवीर्येण कम्पितम् ॥५॥
तपसा ह्येधमानेन विद्यया चात्मसंस्थया। विवृद्धविज्ञानबलो न्यपाद्वायुं सहाम्भसा ॥६॥
तद्विलोक्य वियद्व्यापि पुष्करं यदधिष्ठितम्। अनेन लोकान् प्राग्लीनान् कल्पितास्मीत्यचिन्तयत् ७
पद्मकोशं तदाऽऽविश्य भगवत्कर्मचोदितः। एकं व्यभाङ्क्षीदुरुधा त्रिधा भाव्यं द्विसप्तधा ॥८॥
एतावाञ्जीवलोकस्य संस्थाभेदः समाहृतः। धर्मस्य ह्यनिमित्तस्य विपाकः परमेष्ठ्यसौ ॥९॥

विदुर उवाच

यदात्थ बहुरूपस्य हरेरद्भुतकर्मणा। कालाख्यं लक्षणं ब्रह्मन् यथा वर्णय नः प्रभो ॥१०॥

---

यरण जगत्की सृष्टि करनेवाले ब्रह्माको इस प्रकार समझा-बुझाकर अन्तर्धान होगये ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कंधे नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

( सृष्टिके दस भेद ) विदुर बोले—हे मैत्रेय ! अब आप हमको यह बताइए कि जब भगवान् ब्रह्माजीको समझाकर अन्तर्धान हो गये तो उन सर्वव्यापक ब्रह्माने कितने प्रकारकी दैहिकी या मानसी प्रजाकी सृष्टि की ॥ १ ॥ हे बहुज्ञ ! मैंने आपसे जो प्रश्न किये हैं, आप क्रमशः उनका उत्तर देते हुए मेरे सब सन्देहोंको दूर कर दीजिए ॥ २ ॥ इधर सूतजी शौनकादि ऋषियोंसे कहते हैं—हे भार्गव शौनक ! इस प्रकार विदुरके पूछनेपर मैत्रेय मुनि बड़े प्रसन्न हुए और उन प्रश्नोंको हृदयङ्गम करके कहने लगे—॥३॥ हे विदुर ! नारायणके आदेशानुसार ब्रह्माजीने अपने मनको एकाग्र करके दिव्य (देवताओंके) सौ वर्ष तक उग्र तप किया ॥ ४ ॥ इसके अनन्तर ब्रह्मा जिस कमलके ऊपर बैठे थे, उसे तथा जलको भी प्रलयकी वायुके वेगसे काँपते देखा ॥ ५ ॥ ऐसी दशामें अपने बढ़े हुए तप और आत्मामें रहनेवाले ज्ञान तथा विज्ञानके बलसे उन्होंने जलके साथ-साथ उस वायुको भी पी लिया ॥ ६ ॥ अब उन्होंने आकाश तक उठे हुए उस कमलको देखा और मन ही मन यह निश्चय किया कि मैं इस कमलसे ही प्रलयके गर्भमें पड़े हुए तीनों लोकोंकी सृष्टि करूँगा ॥ ७ ॥ इसके बाद नारायणकी प्रेरणासे वे उस कमलकोशके भीतर घुस गये और उस अकेले कमलके तीन खंड करके तीन लोक बना दिये। ( यदि शंका करें कि उस एक कमलसे भला तीन लोक कैसे बन सका तो सुनिए—) वह कमल इतना विशाल था कि उससे चतुर्दश लोकके अतिरिक्त भी कितने ही लोक बनाये जा सकते थे ॥ ८ ॥ बस, इन्हीं तीनों लोकोंके जीवोंकी रचनामें सारी विशेषतायें भरी हुई हैं। (यदि यह कहा जाय कि आखिर ब्रह्मा भी तो एक जीव ही हैं, फिर उनमें और ब्रह्मलोकके जीवोंमें कोई विशेषता क्यों नहीं मानी गयी तो इसका उत्तर यह है कि ) ब्रह्माजी निष्काम कर्मके मूर्तिमान् फल हैं। इसी कारण सत्यलोक और महःप्रभृतिलोक और उनके निवासी वे ही रहते हैं, जो उपर्युक्त तीनों लोकोंमें जैसा सुकर्म-दुष्कर्म किये रहते हैं, उनका फल भोगनेके लिए वहाँ जाते हैं। इसीसे सब विशेषता तीन ही लोकोंमें मानी जाती है ॥ ९ ॥ यह सुनकर विदुर बोले—हे मैत्रेय ! जो आप उन अद्भुत कर्म करनेवाले नारायणका काललक्षणात्मक

मैत्रेय उवाच

गुणव्यतिकराकारो निर्विशेषोऽप्रतिष्ठितः । पुरुषस्तदुपादानमात्मानं लीलयाऽसृजत् ॥११॥
विश्वं वै ब्रह्मतन्मात्रं संस्थितं विष्णुमायया । ईश्वरेण परिच्छिन्नं कालेनाव्यक्तमूर्तिना ॥१२॥
यथेदानीं तथाग्रे च पश्चादप्येतदीदृशम् । सर्गो नवविधस्तस्य प्राकृतो वैकृतस्तु यः ॥१३॥
कालद्रव्यगुणैरस्य त्रिविधः प्रतिसङ्क्रमः । आद्यस्तु महतः सर्गो गुणवैषम्यमात्मनः ॥१४॥
द्वितीयस्त्वहमो यत्र द्रव्यज्ञानक्रियोदयः । भूतसर्गस्तृतीयस्तु तन्मात्रो द्रव्यशक्तिमान् ॥१५॥
चतुर्थ ऐन्द्रियः सर्गो यस्तु ज्ञानक्रियात्मकः । वैकारिको देवसर्गः पञ्चमो यन्मयं मनः ॥१६॥
षष्ठस्तु तमसः सर्गो यस्त्वबुद्धिकृतः प्रभो । षडिमे प्राकृताः सर्गा वैकृतानपि मे शृणु ॥१७॥
रजोभाजो भगवतो लीलेयं हरिमेधसः । सप्तमो मुख्यसर्गस्तु षड्विधस्तस्थुषां च यः ॥१८॥
वनस्पत्योषधिलतात्वक्सारा वीरुधो द्रुमाः । उत्स्रोतसस्तमःप्राया अन्तःस्पर्शा विशेषिणः ॥१९॥
तिरश्चामष्टमः सर्गः सोऽष्टाविंशद्विधो मतः । अविदो भूरितमसो घ्राणज्ञा हृद्यवेदिनः ॥२०॥

---

स्वरूप बतला रहे थे, उसीको थोड़ा विशदरूपमें बताइए कि कालकी कल्पना कैसे होती है और उसका सूक्ष्म और स्थूल स्वरूप क्या है ? ॥ १० ॥ मैत्रेय कहने लगे—सत्त्वादि गुणोंका महदादि परिणाम और उसका कार्य ही काल कहलाता है, वह काल स्वयं विशेषताशून्य है। वह अप्रतिष्ठित है और कहीं भी उसका अन्त नहीं है। उस परम पुरुष परमात्माने कालरूपी निमित्त कारणको लेकर क्रीडाके लिए अपनेही को विश्वरूपमें सृजन किया है ॥ ११ ॥ इसके पूर्व विष्णुमायाने इस विश्वका संहार कर दिया था और विश्वकी तन्मात्रा ब्रह्मके स्वरूपमें लीन हो गयी थी। उसीको उन अव्यक्त मूर्तिवाले नारायणने कालको निमित्त बनाकर फिरसे प्रकाशित कर दिया ॥ १२ ॥ यह विश्व जैसा इस समय है, वैसा ही इसके पहले था और आगे भी ऐसा ही रहेगा। इसमें प्राकृत ( प्रकृतिसे उत्पन्न होनेवाला छः ) और वैकृत ( विकृतिसे उत्पन्न मनुष्य आदि जीव ) भेदसे नौ प्रकारकी सृष्टियाँ होती हैं। दसवीं सृष्टिमें वह परम पुरुष स्वयं रहता है ॥ १३ ॥ काल, द्रव्य और गुण इन तीनोंसे तीन प्रकारका प्रलय भी होता है ( ऊपर जो नौ प्रकारकी सृष्टि बतला आये हैं, उनमेंसे पहली सृष्टि उस परम पुरुष द्वारा गुणोंके विद्यमान महत् लक्षणात्मकसे होती है ॥ १४ ॥ द्वितीय सृष्टि अहंकारकी होती है। जिससे द्रव्य, ज्ञान और क्रियाकी उत्पत्ति हुआ करती है। तीसरी सृष्टिमें वायु आदि ( सूक्ष्म ) भूत उत्पन्न होते हैं। यह सृष्टि द्रव्यशक्तिमती है और इससे पंचमहाभूत जायमान होते हैं ॥ १५ ॥ इसी प्रकार चतुर्थ सृष्टिसे ज्ञानक्रियात्मक इन्द्रियोंकी उत्पत्ति होती है। पंचम सृष्टिसे वैकारिक ज्ञानशक्ति सम्पन्न और इन्द्रियोंके अधिष्ठाता देवताओंकी उत्पत्ति होती है ॥ १६ ॥ छठीं सृष्टिसे अन्धकार उपजता है जो अज्ञानका जन्मदाता है। ये मैंने छः प्रकारकी प्राकृत सृष्टियोंका वर्णन किया। अब वैकृत सृष्टिका हाल बताता हूँ। सुनो—॥ १७ ॥ ऊपर जो सृष्टियें बतायी गयी हैं, वे सब भगवानकी रजोगुणात्मक-लीलास्वरूपिणी हैं। सातवीं मुख्य सृष्टिमें छ प्रकारके वृक्षोंकी उत्पत्ति होती है ॥ १८ ॥ जैसे—वनस्पति ( बिना फूलके फल देनेवाले वृक्ष जैसे गूलर आदि ) ओषधि ( बोये जानेपर पके फल देकर समाप्त हो जानेवाले धान आदि ) लता ( किसीके सहारे ऊपर चढ़नेवाली ) त्वक्सार ( जिनके छिलकेमें ही तत्त्व रहता है जैसे बाँस-बेंत आदि ) वीरुध ( यह भी लता ही के सदृश होती है, किन्तु इसे ऊपर लसनेकी आवश्यकता नहीं पड़ती जैसे जूही आदि ) और द्रुम ( जो फूलनेके बाद फले जैसे आम आदि ) ये छहों प्रकारके वृक्ष पृथ्वीके भीतरसे अपना आहार ऊपरको खींचते हैं। इनमें चेतनाशक्ति नहीं दीखती। इनके भीतर स्पर्शशक्ति प्रबल होती है और देश-कालकी अवस्थाके अनुसार इनमें विविध प्रकारके परिणाम भी लक्षित होते रहते हैं ॥ १९ ॥ आठवीं सृष्टिसे तिर्यक् ( पक्षी ) योनिके जीवोंकी उत्पत्ति होती है। जिनके कुल अट्ठाईस भेद होते हैं। जैसे—अविद ( स्तनादि ज्ञानशून्य ) भूरितमस ( केवल अपने आदरकी जानकारी

गौरजो महिषः कृष्णः सूकरो गवयो रुरुः । द्विशफाः पशवश्चेमे अविरुष्ट्रश्च सत्तम ॥२१॥
खरोऽश्वोऽश्वतरो गौरः शरभश्चमरी तथा । एते चैकशफाः क्षत्तः शृणु पञ्चनखान् पशून् ॥२२॥
श्वा सृगालो वृको व्याघ्रो मार्जारः शशशल्लकौ । सिंहः कपिर्गजः कूर्मो गोधा च मकरादयः ॥२३॥
कङ्कगृध्रवटश्येनभासभल्लूकबर्हिणः । हंससारसचक्राह्वकाकोलूकादयः खगाः ॥२४॥
अर्वाक्स्रोतस्तु नवमः क्षत्तरेकविधो नृणाम् । रजोऽधिकाः कर्मपरा दुःखे च सुखमानिनः ॥२५॥
वैकृतास्त्रय एवैते देवसर्गश्च सत्तम । वैकारिकस्तु यः प्रोक्तः कौमारस्तूभयात्मकः ॥२६॥
देवसर्गश्चाष्टविधो विबुधाः पितरोऽसुराः । गन्धर्वाप्सरसः सिद्धा यक्षरक्षांसि चारणाः ॥२७॥
भूतप्रेतपिशाचाश्च विद्याध्राः किन्नरादयः । दशैते विदुराख्याताः सर्गास्ते विश्वसृक्कृताः ॥२८॥
अतः परं प्रवक्ष्यामि वंशान्मन्वन्तराणि च । एवं रजःप्लुतः स्रष्टा कल्पादिष्वात्मभूर्हरिः ।
सृजत्यमोघसङ्कल्प आत्मैवात्मानमात्मना ॥२९॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां तृतीयस्कन्धे दशमोऽध्यायः ॥१०॥

---

## अथैकादशोऽध्यायः

### मैत्रेय उवाच

चरमः सद्विशेषाणामनेकोऽसंयुतः सदा । परमाणुः स विज्ञेयो नृणामैक्यभ्रमो यतः ॥१॥
सत एव पदार्थस्य स्वरूपावस्थितस्य यत् । कैवल्यं परममहानविशेषो निरन्तरः ॥२॥

---

रखनेवाले ) घ्राणज्ञ ( नाकसे सूँघकर समझनेवाले ) हृदि अवेदी ( विशेष अनुसन्धान करनेमें असमर्थ ) ॥ २० ॥ गौ, बकरी, भैंस, हिरन, गवय, रुरु ( मृगविशेष ), भेंड़ा, भेंड़ी और ऊँट ये नौ प्रकारके पशु दो खुरवाले होते हैं ॥ २१ ॥ गधा, घोड़ा, खच्चर, गौर, शरभ और चमरी, ये छ पशु एक खुरवाले हैं। हे विदुर ! अब मैं तुम्हें पाँच नखवाले पशु बताता हूँ। सुनो ॥ २२ ॥ कुत्ता, गीदड़, भेड़िया, बाघ, बिलाव, खरहा, शल्लक ( स्याही ), सिंह, बन्दर, हाथी, कछुआ, गोह और मगर आदि तथा कंक ( कड़ाकुल ), गिद्ध, बटेर, बाज, भास, भालू, मोर, हंस, सारस, चकवा, कौआ और उल्लू आदि पशु-पक्षी पंचनख हैं। ( ऊपर गिनाये मगर आदि जन्तु और कंक आदि पक्षी सब मिलाकर अट्ठाईस प्रकारके तिर्यक् योनिके जन्तु होते हैं ) ॥ २३ ॥ २४ ॥ हे विदुर ! उलटे सोनेवाले मनुष्योंकी नवीं सृष्टि मानी गयी है। ये मनुष्य अधिक रजोगुणात्मक तथा कर्मशील होते हैं और दुःखको भी सुख मानते हैं ॥ २५ ॥ हे विदुर ! ये तीनों ही सृष्टियाँ वैकृत हैं। देवताओंकी सृष्टि भी वैकृत सृष्टिके ही अन्तर्गत है, किन्तु सनत्कुमार आदिकी सृष्टि उभयात्मक ( प्राकृत-वैकृतात्मक ) है। क्योंकि ये देवता और मनुष्य दोनों ही नामोंसे प्रसिद्ध हैं ॥ २६ ॥ देवसृष्टि आठ प्रकारकी है। जैसे—देव, पितर, असुर, गंधर्व, अप्सरा, यक्ष, राक्षस, चारण, भूत, प्रेत, पिशाच, सिद्ध, विद्याधर तथा किम्पुरुष आदि। हे विदुर ! ब्रह्माजीकी सृष्टिके ये ही दस भेद हैं ॥ २७ ॥ २८ ॥ अब मैं वंशों और मन्वन्तरोंका वर्णन करूँगा। प्रत्येक कल्पके आदिमें अव्यर्थ-विचारशील स्वयंभू नारायण रजोगुणके आधारसे अपने आपको ही विविध आकृतियोंमें व्यक्त करते हुए सृष्टिकार्य करते हैं ॥२९॥
इति श्रीमद्भागवते तृतीयस्कंधे 'सामयिकी' भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

( मन्वन्तरादि कालकी परिमिति ) मैत्रेय बोले—हे विदुर ! पूर्वोक्त महत्तत्त्वादिकोंका अन्तिम अंश परमाणु कहलाता है ( उसके आगे किसी तरह भी अंशविभाग नहीं किया जा सकता। अर्थात् अतिशय सूक्ष्म अंश परमाणु कहा जाता है ) वे ही बहुतसे परमाणु जब एकत्रित हो जाते हैं तो लोग भ्रममें पड़कर उन अनेक परमाणुओंको एक समझने लगते हैं ॥ १ ॥ जिस पदार्थका अतिशय

एवं कालोऽप्यनुमितः सौक्ष्म्ये स्थौल्ये च सत्तम । संस्थानभुक्त्या भगवानव्यक्तो व्यक्तभुग्विभुः ॥३॥
स कालः परमाणुर्वै यो भुङ्क्ते परमाणुताम् । सतोऽविशेषभुग्यस्तु स कालः परमो महान् ॥४॥
अणुर्द्वौ परमाणू स्यात्त्रसरेणुस्त्रयः स्मृतः । जलार्करश्म्यवगतः खमेवानुपतन्नगात् ॥५॥
त्रसरेणुत्रिकं भुङ्क्ते यः कालः स त्रुटिः स्मृतः । शतभागस्तु वेधः स्यात्तैस्त्रिभिस्तु लवः स्मृतः॥६॥
निमेषस्त्रिलवो ज्ञेय आम्नातस्ते त्रयः क्षणः । क्षणान् पञ्च विदुः काष्ठां लघु ता दश पञ्च च ॥७॥
लघूनि वै समाम्नाता दश पञ्च च नाडिकाः । ते द्वे मुहूर्तः प्रहरः षड्यामः सप्त वा नृणाम् ॥८॥
द्वादशार्धपलोन्मानं चतुर्भिश्चतुरङ्गुलैः । स्वर्णमाषैः कृतच्छिद्रं यावत्प्रस्थजलप्लुतम् ॥९॥
यामाश्चत्वारश्चत्वारो मर्त्यानामहनी उभे । पक्षः पञ्चदशाहानि शुक्लः कृष्णश्च मानद ॥१०॥
तयोः समुच्चयो मासः पितॄणां तदहर्निशम् । द्वौ तावृतुः षडयनं दक्षिणं चोत्तरं दिवि ॥११॥
अयने चाहनी प्राहुर्वत्सरो द्वादश स्मृतः । संवत्सरशतं नॄणां परमायुर्निरूपितम् ॥१२॥
ग्रहर्क्षताराचक्रस्थः परमाण्वादिना जगत् । संवत्सरावसानेन पर्येत्यनिमिषो विभुः ॥१३॥
संवत्सरः परिवत्सर इडावत्सर एव च । अनुवत्सरो वत्सरश्च विदुरैवं प्रभाष्यते ॥१४॥

---

सूक्ष्म अंश परमाणु होता है। वही पदार्थ जब अत्यन्त स्थूल अवस्थाको पहुँच जाता तो 'परम महान्' कहाने लगता है। उस परम महान्में किसी विशेषता या भेदकी गुंजाइश नहीं रहती। इससे कहना पड़ता है कि यह विश्व ही 'परम महान्' है॥ २॥ जैसे परमाणु स्थूल-सूक्ष्म होता है, उसी तरह काल भी स्थूल, सूक्ष्म और मध्यम माना जाता है। वह अव्यक्त रहता हुआ भी सब व्यक्त पदार्थोंका भोग करता है और सभी पदार्थोंमें व्याप्त रहता है॥ ३॥ जो काल प्रपंचकी परमाणु अवस्थाका भोग करता है, उस कालको परमाणु कहते हैं। और जो काल पूर्ण अवस्थाका भोग करता है, उसे परम महान् कहते हैं (अर्थात् सूर्य जितने समयमें परमाणुदेशको पार करता है, उतने समयको परमाणु काल कहते हैं और जितने समयमें द्वादशराश्यात्मक भुवनकोशको लाँघता है, उस कालको परम महान् कहते हैं।)॥ ४॥ दो परमाणुओंका एक 'अणु' और तीन अणुओंका 'त्रसरेणु' होता है। वह त्रस-रेणु झरोखेके भीतर जानेवाली सूर्यकी किरणोंमें दिखायी देता है। वह बराबर ऊपर ही ऊपर उड़ता रहता है—पृथ्वीपर नहीं गिरता॥ ५॥ तीन त्रसरेणुओंके भोग करनेवाले कालको 'त्रुटि' कहते हैं और सौ त्रुटियोंका भोगकाल 'वेध' कहलाता है। तीन वेधके भोगकालको 'लव' कहते हैं॥ ६॥ तीन लवका एक 'निमेष' तीन निमेषका एक 'क्षण' पाँच क्षणकी एक 'काष्ठा' और पंद्रह काष्ठाओंका एक 'लघु' होता है॥ ७॥ पन्द्रह लघुओंकी एक 'नाडिका' होती है। दो नाडियोंका एक 'मुहूर्त' और छ या सात घड़ियोंका एक पहर होता है॥ ८॥ छ पल ताम्रका इस प्रकारका एक पात्र बनावे, जिसमें प्रस्थ भर पानी अँट सके। उस पात्रकी पेंदीमें बीचोबीच एक ऐसा छेद करे, जिसमें एक मासे सोनेकी चार अंगुल लम्बी सलाई घुस जाय। उस छेदसे जितनी देरमें एक प्रस्थ पानी निकल जाय, उतने समयको नाड़ी (घड़ी या दण्ड) कहते हैं॥ ९॥ आठ याम (प्रहर) की एक दिन और रात होती है। अर्थात् चार प्रहरका दिन और चार पहरकी रात। ऐसे पन्द्रह दिन-रातोंका एक पक्ष होता है। जिसके 'शुक्ल' और 'कृष्ण' दो भेद होते हैं॥ १०॥ दो पक्षोंका एक महीना होता है। इस तरह मनुष्योंका एक महीना पितरोंके एक दिन-रातके समान होता है। दो महीनोंकी एक ऋतु होती है। तीन ऋतुओंका एक अयन होता है। वह अयन दो प्रकारका होता है—उत्तरायण और दक्षिणायन॥ ११॥ दो अयन (एक वर्ष) देवताओंके एक दिनरातके समान होता है। बारह महीनोंका एक वर्ष होता है। मनुष्योंकी परमायु सौ वर्षकी मानी गयी है॥ १२॥ ग्रह (चन्द्र-शनि आदि) नक्षत्र (अश्विनी-भरणी आदि) और तारा (साधारण तारिका) के मण्डलमें रहते हुए सूर्य परमाणुसे लेकर वर्ष भरके समय तक इस भुवनकोशका चक्कर लगाते रहते हैं॥ १३॥ हे विदुर! संवत्सर भी पाँच प्रकारके होते हैं—संवत्सर, परिवत्सर, इडावत्सर अनुवत्सर और

यः सृज्यशक्तिमुरुधोच्छ्वसयन् स्वशक्त्या पुंसोऽभ्रमाय दिवि धावति भूतभेदः ।
कालाख्यया गुणमयं क्रतुभिर्वितन्वंस्तस्मै बलिं हरत वत्सरपञ्चकाय ॥१५॥

विदुर उवाच

पितृदेवमनुष्याणामायुः परमिदं स्मृतम् । परेषां गतिमाचक्ष्व ये स्युः कल्पाद्बहिर्विदः ॥१६॥
भगवान् वेद कालस्य गतिं भगवतो ननु । विश्वं विचक्षते धीरा योगराद्धेन चक्षुषा ॥१७॥

मैत्रेय उवाच

कृतं त्रेता द्वापरं च कलिश्चेति चतुर्युगम् । दिव्यैर्द्वादशभिर्वर्षैः सावधानं निरूपितम् ॥१८॥
चत्वारि त्रीणि द्वे चैकं कृतादिषु यथाक्रमम् । संख्यातानि सहस्राणि द्विगुणानि शतानि च ॥१९॥
संध्यांशयोरन्तरेण यः कालः शतसंख्ययोः । तमेवाहुर्युगं तज्ज्ञा यत्र धर्मो विधीयते ॥२०॥
धर्मश्चतुष्पान्मनुजान् कृते समनुवर्तते । स एवान्येष्वधर्मेण व्येति पादेन वर्धता ॥२१॥
त्रिलोक्या युगसाहस्रं बहिराब्रह्मणो दिनम् । तावत्येव निशा तात यन्निमीलति विश्वसृक् ॥२२॥
निशावसान आरब्धो लोककल्पोऽनुवर्तते । यावद्दिनं भगवतो मनून् भुञ्जंश्चतुर्दश ॥२३॥
स्वं स्वं कालं मनुर्भुङ्क्ते साधिकां ह्येकसप्ततिम् । मन्वन्तरेषु मनवस्तद्वंश्या ऋषयः सुराः ॥
भवन्ति चैव युगपत्सुरेशाश्चानु ये च तान् ॥२४॥
एष दैनन्दिनः सर्गो ब्राह्मस्त्रैलोक्यवर्तनः । तिर्यङ्नृपितृदेवानां सम्भवो यत्र कर्मभिः ॥२५॥

---

वत्सर ॥ १४ ॥ हे संसारी जनों ! जो सृष्टिके कार्यकी शक्तियोंको अपनी कलात्मिका शक्तिसे कार्यमें प्रवृत्त करते हुए बराबर आकाशमें चलते रहते और मनुष्योंके अज्ञानको दूर करते हैं । तुम विविध सामग्रियें जुटाकर यज्ञ करते हुए उन महाभूतस्वरूप और पंचसंवत्सरप्रवर्तक सूर्यभगवानकी पूजा करो ॥ १५ ॥ इसपर विदुर बोले—पितरों, देवताओं और मनुष्योंकी परमायु आपने बतायी । अब हमको उन लोगोंकी गति बताइए, जो ज्ञानी इस कल्प ( तथा त्रिलोकी ) के बाहर और-और लोकोंमें रहते हैं ॥ १६ ॥ आप अच्छी तरह कालकी गतिको जानते हैं । सभी धैर्यशाली लोग अपनी योगदृष्टिसे समस्त विश्वको देख लेते हैं ॥ १७ ॥ मैत्रेयने कहा—हे विदुर ! सत्ययुग, त्रेता, द्वापर और कलि, ये चार युग हैं । देवताओंके बारह हजार वर्षोंमें युगसंध्या और संध्यांश सहित ये चारों युग बीत जाते हैं ॥ १८ ॥ देवताओंके चार हजार वर्षका सत्ययुग होता है । इस सत्ययुगके आदि और अन्तका परिमाण चार-चार सौ वर्षका होता है । देवताओंके तीन हजार वर्षका त्रेता युग होता है । इसके आदि-अन्तका समय तीन-तीन सौ वर्षका होता है । देवताओंके दो हजार वर्षका कलियुग होता है और इसके आदि-अन्तका परिमाण सौ-सौ वर्षका माना जाता है ॥ १९ ॥ ऊपर संध्या ( युगके आदिमें ) और संध्यांश ( युगके अन्त ) के जितने सौ वर्ष बताये गये हैं, उनके बीचका समय युगका होता है । समयके विशेषज्ञ उन्हीं समयोंमें अपने धार्मिक कार्योंको सम्पन्न करते हैं ॥ २० ॥ सत्ययुगमें धर्मके चारों चरण विद्यमान रहते हैं । अतएव इस युगके सभी लोग पूर्ण धर्मात्मा होते हैं । युगधर्मके अनुसार प्रत्येक युगमें धर्मके एक-एक चरण कम होते जाते हैं ॥ २१ ॥ त्रिलोकोंके बाहर महर्लोकसे लेकर ब्रह्मलोक पर्यन्त देवताओंकी हजार चतुर्युगियोंसे ब्रह्माका एक दिन होता और इतने ही समयकी रात भी होती है । हे तात विदुर ! इस रातमें ही ब्रह्माजी सोते हैं ॥ २२ ॥ रात बीतनेपर ब्रह्माजी उठकर अपना सृष्टिकार्य प्रारम्भ करते हैं । ब्रह्माजीके एक दिनमें चौदह मनु अपना कार्यकाल समाप्त कर लेते हैं ॥ २३ ॥ उन चौदह मनुओंमें प्रत्येक मनुका कार्यकाल इकहत्तर चतुर्युगीसे भी कुछ अधिक समयका होता है । प्रत्येक मन्वन्तरमें मनु, मनुके वंशज राजे, सप्तर्षि, देवराज इन्द्र और उनके अनुयायी गंधर्व ये सब एक साथ उत्पन्न होते हैं ॥ २४ ॥ तीनों लोकोंमें ब्रह्माजीके प्रतिदिनके सृजनकार्यमें यही क्रम

मन्वन्तरेषु भगवान् बिभ्रत्सत्त्वं स्वमूर्तिभिः । मन्वादिभिरिदं विश्वमवत्युदितपौरुषः ॥२६॥
तमोमात्रामुपादाय प्रतिसंरुद्धविक्रमः । कालेनानुगताशेष आस्ते तूष्णीं दिनात्यये ॥२७॥
तमेवान्वपिधीयन्ते लोका भूरादयस्त्रयः । निशायामनुवृत्तायां निर्मुक्तशशिभास्करम् ॥२८॥
त्रिलोक्यां दह्यमानायां शक्त्या सङ्कर्षणाग्निना । यान्त्यूष्मणा महर्लोकाज्जनं भृग्वादयोऽर्दिताः ॥२९॥
तावत्त्रिभुवनं सद्यः कल्पान्तैधितसिन्धवः । प्लावयन्त्युत्कटाटोपचण्डवातेरितोर्मयः ॥३०॥
अन्तः स तस्मिन् सलिल आस्तेऽनन्तासनो हरिः । योगनिद्रानिमीलाक्षः स्तूयमानो जनालयैः ॥३१॥
एवंविधैरहोरात्रैः कालगत्योपलक्षितैः । अपेक्षितमिवास्यापि परमायुर्वयःशतम् ॥३२॥
यदर्धमायुषस्तस्य परार्धमभिधीयते । पूर्वः परार्धोऽपक्रान्तो ह्यपरोऽद्य प्रवर्तते ॥३३॥
पूर्वस्यादौ परार्धस्य ब्राह्मो नाम महानभूत् । कल्पो यत्राभवद्ब्रह्मा शब्दब्रह्मेति यं विदुः ॥३४॥
तस्यैव चान्ते कल्पोऽभूद्यं पाद्ममभिचक्षते । यद्धरेर्नाभिसरस आसील्लोकसरोरुहम् ॥३५॥
अयं तु कथितः कल्पो द्वितीयस्यापि भारत । वाराह इति विख्यातो यत्रासीत्सूकरो हरिः ॥३६॥
कालोऽयं द्विपरार्धाख्यो निमेष उपचर्यते । अव्याकृतस्यानन्तस्य अनादेर्जगदात्मनः ॥३७॥
कालोऽयं परमाण्वादिर्द्विपरार्धान्त ईश्वरः । नैवेशितुं प्रभुर्भूम्न ईश्वरो धाममानिनाम् ॥३८॥

---

चालू रहता है और उनकी इस सृष्टिमें प्राणी अपने-अपने कर्मके अनुसार तिर्यक्, मनुष्य, पितर तथा देवताओंकी योनिमें जन्म लेते हैं ॥ २५ ॥ प्रत्येक मन्वन्तरमें भगवान सत्त्वगुणका आश्रय लेकर अपनी मूर्तिसे ही मनु आदिके रूपमें अवतार लेकर अपने पुरुषार्थका प्रदर्शन करते हुए जगत्की रक्षा करते हैं ॥ २६ ॥ दिनके बाद रातके समय ब्रह्माजी कुछ तमोगुणका अंश ग्रहण करके सृष्टिकार्य रोककर सो जाते और उस समय कालशक्तिकी प्रेरणासे यह समस्त विश्व उन ब्रह्मामें ही लीन हो जाता है ।२७। ऐसी अवस्थामें जब कि सूर्य और चन्द्रमा नहीं रहते तो उस घोर अन्धकारके समय भूर्लोक आदि तीनों लोक भी उन्हीं भगवानमें लीन हो जाते हैं ॥ २८ ॥ उस समय शेषभगवानके मुँहसे निकली हुई आगकी ज्वालामें तीनों लोक जलने लग जाते हैं। उस ज्वालासे संतप्त होकर महर्लोकके निवासी भृगु आदि मुनि महर्लोकसे जनलोकको चले जाते हैं ॥ २९ ॥ उस जलते हुए त्रिभुवनमें कल्पान्तके समय समुद्र बढ़ जाता और वायु बड़े वेगसे चलने लगती है। तब वायुमें प्रबल झोंकोंसे उठती हुई समुद्रकी ऊँची-ऊँची तरंगें त्रिलोकीको डुबा देती हैं ॥ ३० ॥ उस समय योगनिद्राके वशीभूत होकर भगवान उस जलके भीतर शेषशय्यापर शयन करते रहते हैं और जनलोकवासी भृगु आदि मुनि उनकी स्तुति करने लग जाते हैं ॥ ३१ ॥ ब्रह्मदेवकी वह सौ वर्षकी सबसे लम्बी आयु भी दिन-रातके पेटमें पड़कर व्यतीत हो जाती है ॥ ३२ ॥ ब्रह्माकी आधी आयु 'परार्ध' कहलाती है। सो पहला परार्ध बीत चुका, अब दूसरा परार्ध विद्यमान है ॥३३॥ प्रथम परार्धके पहले ब्रह्मकल्प नामका एक महाकल्प हुआ था। जिसमें उत्पन्न ब्रह्मा वेदके मूर्तिमान् स्वरूप थे, इसलिए वे 'शब्दब्रह्म' कहे जाते हैं ॥ ३४ ॥ उस ब्रह्मकल्पके बाद पाद्मकल्प हुआ। जिसमें नारायणके नाभिसरोवरसे विश्व-सृष्टिका भण्डारस्वरूप कमल उत्पन्न हुआ था ॥ ३५ ॥ हे विदुर ! यह मैंने तुम्हें द्वितीय कल्पकी बात बतायी, जिसे वाराह कल्प कहते हैं। इसमें भगवानने वाराह ( सूअर ) अवतार लिया था ॥ ३६ ॥ इस प्रकार कालके अनुसार सृष्टि और आयुका परिमाण बताकर अब कालके परिमाण रहित तत्त्वोंका वर्णन करते हैं—यह समय द्विपरार्ध कहलाता है। यह विकाररहित, अनन्त और अनादि है। यह जगत्के आत्मास्वरूप भगवान्का केवल एक निमेषमात्र है ॥ ३७ ॥ यद्यपि काल सब कुछ करनेकी सामर्थ्य रखता है, फिर भी उन असीम और परिपूर्ण नारायणपर इनका कोई वश नहीं चलता। इसकी पहुँच कामिनी-कांचन तथा देह-देहकी ममतामें मरने-पचनेवाले मनुष्यों तक ही सीमित रहती है ॥ ३८ ॥

विकारैः सहितो युक्तैर्विशेषादिभिरावृतः । आण्डकोशो बहिरयं पञ्चाशत्कोटिविस्तृतः ॥३९॥
दशोत्तराधिकैर्यत्र प्रविष्टः परमाणुवत् । लक्ष्यन्तेऽन्तर्गताश्चान्ये कोटिशो ह्यण्डराशयः ॥४०॥
तदाहुरक्षरं ब्रह्म सर्वकारणकारणम् । विष्णोर्धाम परं साक्षात्पुरुषस्य महात्मनः ॥४१॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां तृतीयस्कन्धे एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

---

## द्वादशोऽध्यायः

### मैत्रेय उवाच

इति ते वर्णितः क्षत्तः कालाख्यः परमात्मनः । महिमा वेदगर्भोऽथ यथास्राक्षीन्निबोध मे ॥१॥
ससर्जाग्रेऽन्धतामिस्रमथ तामिस्रमादिकृत् । महामोहं च मोहं च तमश्चाज्ञानवृत्तयः ॥२॥
दृष्ट्वा पापीयसीं सृष्टिं नात्मानं बह्वमन्यत । भगवद्ध्यानपूतेन मनसान्यां ततोऽसृजत् ॥३॥
सनकं च सनन्दं च सनातनमथात्मभूः । सनत्कुमारं च मुनीन्निष्क्रियानूर्ध्वरेतसः ॥४॥
तान् बभाषे स्वभूः पुत्रान् प्रजाः सृजत पुत्रकाः । तन्नैच्छन्मोक्षधर्माणो वासुदेवपरायणाः ॥५॥
सोऽवध्यातः सुतैरेवं प्रत्याख्यातानुशासनैः । क्रोधं दुर्विषहं जातं नियन्तुमुपचक्रमे ॥६॥
धिया निगृह्यमाणोऽपि भ्रुवोर्मध्यात्प्रजापतेः । सद्योऽजायत तन्मन्युः कुमारो नीललोहितः ॥७॥
स वै रुरोद देवानां पूर्वजो भगवान् भवः । नामानि कुरु मे धातः स्थानानि च जगद्गुरो ॥८॥

---

सोलह विकारों और आठ प्रकृतियोंसे बने इस ब्रह्माण्डका विस्तार पचास करोड़ योजन है और उत्तरोत्तर दसगुने अधिक बड़े पृथिवी आदि सात आवरणोंसे आवृत है ॥ ३९ ॥ यह विशाल ब्रह्माण्ड उन परमपुरुष परमात्मामें परमाणुके सदृश दिखाई देता है और उनके शरीरमें ऐसे-ऐसे अगणित ब्रह्माण्ड भरे पड़े हैं ॥ ४० ॥ उस परमात्माको लोग सब कारणोंके कारण विष्णुभगवान, परम धाम (तेज) और अक्षर (अविनाशी) ब्रह्म कहते हैं ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कंधे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी'भाषाटीकायां एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

(सृष्टिका विस्तार) मैत्रेय बोले—हे विदुर! इस तरह मैंने कालस्वरूप परमात्माकी महिमाका वर्णन किया। अब मैं यह बताऊँगा कि वेदगर्भ ब्रह्माने सृष्टिका कार्य कैसे सम्पन्न किया ॥ १ ॥ पहले उन्होंने पाँच अविद्यावृत्तियोंकी सृष्टि की। जैसे—तम अर्थात् स्वरूपाप्रकाश, मोह (देहादिकी अहंकारबुद्धि) महामोह (भोगेच्छा) तामिस्र (अभिलषित भोगोंके न प्राप्त होनेपर क्रोध) अन्धतामिस्र (भोग तथा भोगके साधनोंके नष्ट हो जानेपर अपने आपको ही मृतक समझ लेनेकी भावना) इनमें भी पहले अन्धतामिस्रकी ही रचना हुई ॥ २ ॥ किन्तु इस पापमयी सृष्टिको देखकर उन्हें सन्तोष नहीं हुआ। इसलिए उन्होंने फिर भगवानका ध्यान करके अपना मन पवित्र किया और तब और-और वस्तुओंकी रचना की ॥ ३ ॥ इस सिलसिलेमें ब्रह्माने सनक, सनन्दन, सनातन और सनत्कुमार इन चार ऋषियोंको उत्पन्न किया। ये सभी पूर्ण ब्रह्मचारी थे ॥ ४ ॥ उन्हें उत्पन्न करनेके बाद ब्रह्माने उन सबसे कहा—हे पुत्रों! तुम लोग सन्तान उत्पन्न कर-करके प्रजाकी सृष्टि करो। लेकिन ये लोग जन्मसे ही मोक्षके अभिलाषी और भगवानके भक्त थे। इसलिए इन्होंने सन्तानकी उत्पत्ति और प्रजाकी सृष्टिके कार्यसे अनिच्छा प्रकट की ॥ ५ ॥ अपनी आज्ञाकी अवहेलना करनेवाले पुत्रों द्वारा इस प्रकार तिरस्कृत होनेपर ब्रह्माको बड़ा क्रोध आया। किन्तु उन्होंने क्रोधको रोकना चाहा ॥ ६ ॥ यद्यपि अपनी बुद्धिसे उन्होंने क्रोधको रोकनेकी चेष्टा की, लेकिन वह रुका नहीं और उनकी भौंहोंके मध्यभागसे नीललोहितके रूपमें प्रकट हो ही गया ॥७॥ देवताओंके पूर्वज नीललोहित (भगवान शिव) रोने लगे और उन्होंने कहा—'हे ब्रह्मन्! आप मेरा नामकरण करिए और मेरे रहनेका स्थान

इति तस्य वचः पाद्मो भगवान् परिपालयन् । अभ्यधाद्भद्रया वाचा मा रोदीस्तत्करोमि ते ॥९॥
यदरोदीः सुरश्रेष्ठ सोद्वेग इव बालकः । ततस्त्वामभिधास्यन्ति नाम्ना रुद्र इति प्रजाः॥१०॥
हृदिन्द्रियाण्यसुर्व्योम वायुरग्निर्जलं मही । सूर्यश्चन्द्रस्तपश्चैव स्थानान्यग्रे कृतानि मे ॥११॥
मन्युर्मनुर्महिनसो महाञ्छिव ऋतध्वजः । उग्ररेता भवः कालो वामदेवो धृतव्रतः ॥१२॥
धीर्वृत्तिरुशनोमा च नियुत्सर्पिरिलाम्बिका । इरावती सुधा दीक्षा रुद्राण्यो रुद्र ते स्त्रियः ॥१३॥
गृहाणैतानि नामानि स्थानानि च सयोषणः । एभिः सृज प्रजा बह्वीः प्रजानामसि यत्पतिः ॥१४॥
इत्यादिष्टः स गुरुणा भगवान्नीललोहितः । सत्त्वाकृतिस्वभावेन ससर्जात्मसमाः प्रजाः ॥१५॥
रुद्राणां रुद्रसृष्टानां समन्ताद् ग्रसतां जगत् । निशाम्यासंख्यशो यूथान् प्रजापतिरशङ्कत ॥१६॥
अलं प्रजाभिः सृष्टाभिरीदृशीभिः सुरोत्तम । मया सह दहन्तीभिर्दिशश्चक्षुर्भिरुल्बणैः ॥१७॥
तप आतिष्ठ भद्रं ते सर्वभूतसुखावहम् । तपसैव यथापूर्वं स्रष्टा विश्वमिदं भवान् ॥१८॥
तपसैव परं ज्योतिर्भगवन्तमधोक्षजम् । सर्वभूतगुहावासमञ्जसा विन्दते पुमान् ॥१९॥

मैत्रेय उवाच

एवमात्मभुवाऽऽदिष्टः परिक्रम्य गिरां पतिम् । बाढमित्यमुमामन्त्र्य विवेश तपसे वनम् ॥२०॥
अथाभिध्यायतः सर्गं दश पुत्राः प्रजज्ञिरे । भगवच्छक्तियुक्तस्य लोकसन्तानहेतवः ॥२१॥
मरीचिरत्र्यङ्गिरसौ पुलस्त्यः पुलहः क्रतुः । भृगुर्वसिष्ठो दक्षश्च दशमस्तत्र नारदः ॥२२॥
उत्सङ्गान्नारदो जज्ञे दक्षोऽङ्गुष्ठात्स्वयम्भुवः । प्राणाद्वसिष्ठः सञ्जातो भृगुस्त्वचि करात्क्रतुः ॥२३॥

---

बताइए ॥८॥ उनकी बातें सुनकर ब्रह्माजी बोले—तुम रोओ नहीं । मैं शीघ्र ही तुम्हारा नामकरण करके तुम्हारे रहनेका स्थान बताता हूँ ॥ ९ ॥ हे सुरश्रेष्ठ ! क्योंकि तुम जन्मते ही बच्चोंकी तरह उद्वेगके साथ रोने लगे थे । इसलिए तुम्हें लोग 'रुद्र' कहेंगे ॥ १० ॥ हृदय, इन्द्रियाँ, प्राण, आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथिवी, सूर्य, चन्द्रमा तथा तप, इनको मैंने पहलेहीसे तुम्हारे रहनेके लिए बना रखा है ॥ ११ ॥ रुद्रके सिवाय तुम्हारे ये ग्यारह नाम भी होंगे—मन्यु, मनु, महिनस, महान्, शिव, ऋतुध्वज, उग्ररेता, भव, काल, वामदेव और धृतव्रत ॥ १२ ॥ हे रुद्र ! धी, वृत्ति, उशना, उमा, नियुत्सर्पि, इला, अम्बिका, इरावती, सुधा, दीक्षा और रुद्राणी, ये ग्यारह तुम्हारी स्त्रियें होंगी ॥ १३ ॥ तुम मेरे बताये नाम, स्थान और स्त्रियोंको अंकीकार करके बहुतसी प्रजाओंकी सृष्टि करो । क्योंकि तुम प्रजापति हो ॥ १४ ॥ ब्रह्माजीकी आज्ञा पाकर रुद्रभगवानने अपने ही सदृश बलवान, आकृतिमान ( नीललोहितत्वको लिये हुए ) और ( तीक्ष्ण ) स्वभावकी सन्तानोंको उत्पन्न किया ॥ १५ ॥ रुद्रके द्वारा उत्पन्न अगणित रुद्रगण जब चारों ओरसे संसारको ही हड़पने लगे, तब ब्रह्माजीको संशय हुआ और उन्होंने रुद्रसे कहा—॥ १६ ॥ हे सुरश्रेष्ठ ! तुम ऐसी प्रजा न उत्पन्न करो। ये तो अपने डरावने नेत्रोंसे मुझे और मेरी सृष्टिको जैसे भस्म किये देती हैं ॥ १७ ॥ तुम्हारा कल्याण हो । अब तुम जाकर तप करो । उससे सबको सुख मिलेगा और तपोबलसे तुम वैसे ही विश्वकी सृष्टि करनेमें समर्थ होओगे, जैसा कि पहले किया था ॥ १८ ॥ इसके अतिरिक्त सर्वोत्कृष्ट ज्योतिष्मान् और घट-घटमें रहनेवाले नारायण भी तपस्या द्वारा ही सुगमतासे प्राप्त हो सकते हैं, अन्यथा नहीं ॥ १९ ॥ मैत्रेय बोले—इस प्रकार ब्रह्माकी आज्ञा सुनकर रुद्रभगवानने वाणीपति ब्रह्माकी परिक्रमा की और तप करनेके लिए वनको चले गये ॥ २० ॥ इसके बाद भगवानकी शक्तिसे सम्पन्न ब्रह्माजी फिर सृष्टिकार्य करनेका विचार करने लगे और उनके शरीरसे ये दस पुत्र उत्पन्न हुए ॥ २१ ॥ मरीचि, अत्रि, अंगिरा, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु, भृगु, वसिष्ठ, दक्ष और नारद ॥२२॥ इनमें ब्रह्माजीकी गोदसे नारद, अँगूठेसे दक्ष प्रजापति, श्वाससे वसिष्ठ, त्वचासे भृगु, हाथसे क्रतु—॥ २३ ॥

पुलहो नाभितो जज्ञे पुलस्त्यः कर्णयोॠषिः । अङ्गिरा मुखतोऽक्ष्णोऽत्रिर्मरीचिर्मनसोऽभवत् ॥२४॥
धर्मः स्तनाद्दक्षिणतो यत्र नारायणः स्वयम् । अधर्मः पृष्ठतो यस्मान्मृत्युर्लोकभयङ्करः ॥२५॥
हृदि कामो भ्रुवः क्रोधो लोभश्चाधरदच्छदात् । आस्याद्वाक्सिन्धवो मेढ्रान्निर्ऋतिः पायोरघाश्रयः २६
छायायाः कर्दमो जज्ञे देवहूत्याः पतिः प्रभुः । मनसो देहतश्चेदं जज्ञे विश्वकृतो जगत् ॥२७॥
वाचं दुहितरं तन्वीं स्वयम्भूर्हरतीं मनः । अकामां चकमे क्षत्तः सकाम इति नः श्रुतम् ॥२८॥
तमधर्मे कृतमतिं विलोक्य पितरं सुताः । मरीचिमुख्या मुनयो विश्रम्भात्प्रत्यबोधयन् ॥२९॥
नैतत्पूर्वैः कृतं त्वद्य न करिष्यन्ति चापरे । यत्त्वं दुहितरं गच्छेरनिगृह्याङ्गजं प्रभुः ॥३०॥
तेजीयसामपि ह्येतन्न सुश्लोक्यं जगद्गुरो । यद्वृत्तमनुतिष्ठन् वै लोकः क्षेमाय कल्पते ॥३१॥
तस्मै नमो भगवते य इदं स्वेन रोचिषा । आत्मस्थं व्यञ्जयामास स धर्मं पातुमर्हति ॥३२॥
स इत्थं गृणतः पुत्रान् पुरो दृष्ट्वा प्रजापतीन् । प्रजापतिपतिस्तन्वं तत्याज व्रीडितस्तदा ।
तां दिशो जगृहुर्घोरां नीहारं यद्विदुस्तमः ॥३३॥
कदाचिद् ध्यायतः स्रष्टुर्वेदा आसंश्चतुर्मुखात् । कथं स्रक्ष्याम्यहं लोकान् समवेतान् यथा पुरा॥३४॥
चातुर्होत्रं कर्मतन्त्रमुपवेदनयैः सह । धर्मस्य पादाश्चत्वारस्तथैवाश्रमवृत्तयः ॥३५॥

विदुर उवाच

स वै विश्वसृजामीशो वेदादीन् मुखतोऽसृजत् । यद्यद्येनासृजद्देवस्तन्मे ब्रूहि तपोधन ॥३६॥

---

नाभिसे पुलह, कानोंसे पुलस्त्य ऋषि, मुखसे अंगिरा, नेत्रोंसे अत्रि और मनसे मरीचि उत्पन्न हुए ॥ २४ ॥ ब्रह्माजीके दहिने स्तनसे धर्म उत्पन्न हुआ, जिसमें नारायणका निवास रहता है । उनकी पीठसे अधर्मकी उत्पत्ति हुई और अधर्मसे संसारको भयभीत करनेवाली मृत्युका जन्म हुआ ॥ २५ ॥ ब्रह्माजीके हृदयसे कामदेव, भौंहोंसे क्रोध, निचले होंठसे लोभ, मुखसे वाणी, लिंगसे समुद्र और उनकी गुदासे पापोंके केन्द्र राक्षस उत्पन्न हुए ॥ २६ ॥ उन चतुराननकी छायासे कर्दम प्रजापति उत्पन्न हुए, जो देवहूतिके पति थे । उनके मन और उनकी देहसे समस्त विश्व उत्पन्न हुआ ॥ २७ ॥ इसके बाद ब्रह्माजीने सरस्वती नामकी एक सुन्दरी कन्याकी सृष्टि की । उसके मादक सौन्दर्यसे ब्रह्माजीका मन चलायमान हो गया और वे उसे कामभावसे चाहने लगे ॥ २८ ॥ इस प्रकार अधर्मकी ओर झुकते देखकर मरीचि आदि उनके पुत्रोंने प्रेमके साथ समझाते हुए कहा—'हे पिता ! अपनी पुत्रीके साथ इस प्रकार कामुकताका व्यवहार न कभी किसीने किया है और न करेगा ॥ २९ ॥ ॥ ३० ॥ हे जगद्गुरो ! इस प्रकारका निन्दित कर्म बड़े-बड़े तेजस्वियोंको भी कलंकित कर देता है । फिर आप तो सबके पिता हैं । संसारके सभी प्राणी आपके चरित्रका अनुगमन करते हैं और इसीसे उनका कल्याण होता है । जिसने अपनी शक्तिसे इस विश्वकी रचना की है, उन महामहिम भगवानको प्रणाम है । आप अपने धर्मकी रक्षा करें ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ सामने उपस्थित अपने पुत्रोंकी बात सुनकर ब्रह्माजीको बड़ी लज्जा आयी और उन्होंने मारे लाजके अपना वह शरीर त्याग दिया । उसको सब दिशाओंने कुहासेके रूपमें ग्रहण कर लिया, जो आज भी विद्यमान है ॥ ३३ ॥ उसके बहुत दिनों बाद ब्रह्माजी यह सोचने लगे कि ये सभी लोक किस प्रकार वैसे बना दिये जायँ, जैसे कि पूर्व कल्पमें थे ॥ ३४ ॥ उसी समय उनके चारों मुखोंसे चारों वेद, उपवेद, ऋत्विजोंके कर्म, यज्ञ-याग, नीतिशास्त्र, धर्मके चारों चरण एवं वृत्तियों सहित चारों आश्रम उत्पन्न हो गये ॥३५॥ विदुर बोले—हे तपोधन मैत्रेय ! उन विधाताने वेद आदिकी जिस तरह उत्पत्ति की, वह वृत्तान्त तो आपने बताया । अब हमको यह बताइए कि उनके किस मुखसे किस वस्तुकी उत्पत्ति हुई

मैत्रेय उवाच

ऋग्यजुःसामाथर्वाख्यान् वेदान् पूर्वादिभिर्मुखैः । शास्त्रमिज्यां स्तुतिस्तोमं प्रायश्चित्तं व्यधात्क्रमात् ॥
आयुर्वेदं धनुर्वेदं गान्धर्वं वेदमात्मनः । स्थापत्यं चासृजद्वेदं क्रमात्पूर्वादिभिर्मुखैः ॥३८॥
इतिहासपुराणानि पञ्चमं वेदमीश्वरः । सर्वेभ्य एव वक्त्रेभ्यः ससृजे सर्वदर्शनः ॥३९॥
षोडश्युक्थौ पूर्ववक्त्रात्पुरीष्यग्निष्टुतावथ । आप्तोर्यामातिरात्रौ च वाजपेयं सगोसवम् ॥४०॥
विद्या दानं तपः सत्यं धर्मस्येति पदानि च । आश्रमांश्च यथासंख्यमसृजत्सह वृत्तिभिः ॥४१॥
सावित्रं प्राजापत्यं च ब्राह्मं चाथ बृहत्तथा । वार्ता सञ्चयशालीनशिलोञ्छ इति वै गृहे ॥४२॥
वैखानसा बालखिल्यौदुम्बराः फेनपा वने । न्यासे कुटीचकः पूर्वं बह्वोदो हंसनिष्क्रियौ॥४३॥
आन्वीक्षिकी त्रयी वार्ता दण्डनीतिस्तथैव च । एवं व्याहृतयश्चासन् प्रणवो ह्यस्य दह्रतः ॥४४॥
तस्योष्णिगासील्लोमभ्यो गायत्री च त्वचो विभोः । त्रिष्टुम्मांसात्स्नुतोऽनुष्टुब्जगत्यस्थ्नः प्रजापतेः ॥
मज्जायाः पङ्क्तिरुत्पन्ना बृहती प्राणतोऽभवत् । स्पर्शस्तस्याभवज्जीवः स्वरो देह उदाहृतः ॥४६॥

॥३६॥ मैत्रेयने कहा—हे विदुरजी ! ब्रह्माजीके पूर्व मुखसे ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद, शस्त्र ( होताके द्वारा किये जानेवाले कर्म ), अध्वर्युओंके कर्तव्य कर्म, स्तुतियोग्य ऋचाओंका समुदाय, उद्गाताओंके गाने योग्य मंत्रों और प्रायश्चित्तात्मक ब्राह्म कर्म उत्पन्न हुए ॥ ३७ ॥ उनके दक्षिण मुखसे आयुर्वेद ( चिकित्साशास्त्र ), धनुर्वेद ( आयुधविद्या ), गान्धर्व ( गायन ) विद्या और स्थापत्य ( विश्वकर्माका शास्त्र ) कर्म उत्पन्न हुआ ॥ ३८ ॥ इतिहास ( महाभारत ) पञ्चम वेद माना जाता है। उसे और पुराणोंको ब्रह्माजीने अपने चारों मुखोंसे उत्पन्न किया ॥ ३९ ॥ इसी प्रकार उनके पूर्वमुखसे षोडशी और उक्थ, दक्षिण मुखसे पुरीषी ( अर्थात् नयन ) तथा अग्निनष्टोम, पश्चिम मुखसे आप्तोर्याम तथा अतिरात्र और उत्तर मुखसे वाजपेय तथा गोसव नामके यज्ञविशेष उत्पन्न हुए ॥ ४० ॥ इसी तरह ब्रह्माजीने क्रमशः पूर्व आदि अपने चारों मुखोंसे विद्या ( शुचिता ) दान ( दया ) तप एवं सत्य, धर्मके इन चारों चरणों तथा ब्रह्मचर्य, गार्हस्थ्य, वानप्रस्थ और संन्यास वृत्तियों समेत इन चार आश्रमोंको उत्पन्न किया ॥ ४१ ॥ इसके बाद उन्होंने अपने पूर्व आदि चारों मुखोंसे चार प्रकारका ब्रह्मचर्य जैसे—सावित्र ( उपनयनके दिनसे तीन दिनतक गायत्रीका अध्ययन करनेके लिये तीन दिनका अनुष्ठान ), प्राजापत्य (एक वर्षतक वेदाध्ययनपूर्वक रखा जानेवाला ब्रह्मचर्य व्रत ), ब्राह्म ( वेदाध्ययन-कालतक किया जानेवाला ब्रह्मचर्य व्रत ) और बृहत् ( आजन्म पालन किया जानेवाला ब्रह्मचर्य व्रत) और चार प्रकारकी गृहस्थवृत्तियें—वार्ता (शास्त्रोक्त कृषि आदि जीविकाके कार्य), संचय ( यज्ञ-याग आदि करानेका कार्य ),शालीन ( अयाचित वृत्ति ), शिलोञ्छ ( फसल कटनेके बाद खेतमें गिरे हुए दानोंको चुनना ) ये वृत्तियें उत्पन्न हुईं ॥ ४२ ॥ इसी तरह वानप्रस्थियोंके भी चार भेद बनाये। जैसे–बैखानस ( बिना जोते-बोये उपजे अन्नोंपर जीवन-निर्वाह करनेवाले ), बालखिल्य ( नवीन अन्न प्राप्त होनेपर पूर्वसंचित अन्नको त्याग देनेवाले ), औदुम्बर ( सबेरे जिस दिशापर दृष्टि पड़े, उधर ही से अन्न या फल-मूल लाकर जीवनयापन करनेवाले ), फेनप ( अपने आप गिरे हुए फल आदिपर जीविका चलानेवाले )। ये चार संन्यासवृत्तियें भी ब्रह्माजीके चारों मुखोंसे उत्पन्न हुई हैं। जैसे—कुटीचक ( अपने आश्रम कर्मको प्रधान मानकर तदनुसार आचरण करनेवाले ), बह्वोद (कर्मकी अपेक्षा ज्ञानको प्रधान माननेवाले ), हंस ( ज्ञानके अभ्यासमें तत्पर ) और निष्क्रिय (तत्त्वज्ञान प्राप्त किये हुए) ॥ ४३ ॥ इसी तरह ब्रह्माजीके मुखोंसे आन्वीक्षिकी ( अध्यात्मशास्त्र ), त्रयी ( स्वर्ग आदि फल देने और धर्म, अर्थ तथा कामको पूर्ण करनेवाली विद्या ), वार्ता ( जीविका सम्पादन करनेवाली विद्या ), दण्डनीति ( शासन कार्यको बतानेवाली विद्या ) तथा भूर्भुवःस्वः आदि व्याहृतियाँ उत्पन्न हुईं। इसी प्रकार ब्रह्माजीके हृदयरूपी आकाशसे प्रणव ( ओंकार ), उनके रोयेंसे उष्णिक्, त्वचासे गायत्री, मांससे त्रिष्टुप्, स्नायुसे अनुष्टुप्, अस्थिसे जगती, मज्जासे पंक्ति और प्राणोंसे बृहती नामके छन्दकी उत्पत्ति

ऊष्माणमिन्द्रियाण्याहुरन्तस्था बलमात्मनः । स्वराः सप्त विहारेण भवन्ति स्म प्रजापतेः ॥४७॥
शब्दब्रह्मात्मनस्तस्य व्यक्ताव्यक्तात्मनः परः । ब्रह्मावभाति विततो नानाशक्त्युपबृंहितः ॥४८॥
ततोऽपरामुपादाय स सर्गाय मनो दधे । ऋषीणां भूरिवीर्याणामपि सर्गमविस्तृतम् ॥४९॥
ज्ञात्वा तद्धृदये भूयश्चिन्तयामास कौरव । अहो अद्भुतमेतन्मे व्यापृतस्यापि नित्यदा ॥५०॥
न ह्येधन्ते प्रजा नूनं दैवमत्र विघातकम् । एवं युक्तकृतस्तस्य दैवं चावेक्षतस्तदा ॥५१॥
कस्य रूपमभूद् द्वेधा यत्कायमभिचक्षते । ताभ्यां रूपविभागाभ्यां मिथुनं समपद्यत ॥५२॥
यस्तु तत्र पुमान् सोऽभून्मनुः स्वायम्भुवः स्वराट् । स्त्री याऽऽसीच्छतरूपाख्या महिष्यस्य महात्मनः ॥
तदा मिथुनधर्मेण प्रजा ह्येधाम्बभूविरे । स चापि शतरूपायां पञ्चापत्यान्यजीजनत् ॥५४॥
प्रियव्रतोत्तानपादौ तिस्रः कन्याश्च भारत । आकूतिर्देवहूतिश्च प्रसूतिरिति सत्तम ॥५५॥
आकूतिं रुचये प्रादात्कर्दमाय तु मध्यमाम् । दक्षायादात्प्रसूतिं च यत आपूरितं जगत् ॥५६॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां तृतीयस्कन्धे द्वादशोऽध्यायः ॥१२॥

---

## त्रयोदशोऽध्यायः

### श्रीशुक उवाच

निशम्य वाचं वदतो मुनेः पुण्यतमां नृप । भूयः पप्रच्छ कौरव्यो वासुदेवकथादृतः ॥१॥

---

हुई । इसी रीतिसे 'क' से 'म' तक स्पर्श ( कादयो मावसनाः स्पर्शाः ) संज्ञक अक्षर ब्रह्माके जीवसे और 'अ आ' आदि स्वरके अक्षर उनके शरीरसे उत्पन्न हुए ॥ ४४–४६ ॥ उनकी इन्द्रियोंसे 'श ष स ह' ऊष्मासंज्ञक अक्षर उत्पन्न हुए । उनके ही बलसे 'य र ल व' ये अन्तःस्थसंज्ञक वर्ण उत्पन्न हुए । उन प्रजापतिके विहारसे निषाद, ऋषभ, गान्धार आदि सात (संगीतात्मक) स्वर अक्षर उत्पन्न हुए ॥४७॥ हे तात ! यह मैंने तुम्हें उस व्यक्त और अव्यक्त ब्रह्माकी शब्दमूर्तिका क्रम बताया । वैखरीरूपसे व्यक्त और प्रणवरूपसे अव्यक्त उन ब्रह्माजीको उस परिपूर्ण तथा सर्वशक्तिमान् परब्रह्मका बोध बना रहता है ॥ ४८ ॥ हे विदुर ! उन ब्रह्माने पूर्वकथित नीहारात्मक शरीरको त्यागकर दूसरा शरीर धारण किया और फिर सृष्टिकार्य करनेका विचार करने लगे । पहले उन्होंने जिन महाशक्तिमान् मरीचि, वसिष्ठ आदि ऋषियोंकी सृष्टि की थी, वे सृष्टिका विस्तार नहीं कर सके ॥ ४९ ॥ उन्होंने सोचा कि यद्यपि मैं नित्य सृष्टिके विस्तारकी चेष्टा करता रहता हूँ, फिर भी उसका संतोषजनक विस्तार नहीं होता ॥ ५० ॥ यह प्रजा जो नहीं बढ़ रही है, मैं समझता हूँ कि इसमें दैव बाधा डाल रहा है । दैवके विषयमें वे इस प्रकार झींक ही रहे थे ॥ ५१ ॥ इसी समय ब्रह्माजीका शरीर दो भागोंमें विभक्त हो गया और उन दोनों भागोंसे एक स्त्री और एक पुरुष, इनका जोड़ा उत्पन्न हो गया ॥ ५२ ॥ उसमें पुरुष स्वायम्भुव मनु और स्त्री उनकी रानी शतरूपा हुई ॥ ५३ ॥ अब मैथुनधर्म द्वारा प्रजा बढ़ने लगी । स्वायम्भुव मनुने शतरूपासे पाँच सन्तानें उत्पन्न कीं ॥ ५४ ॥ जिनमें दो पुत्र और तीन कन्यायें थीं । जिनके नाम थे—प्रियव्रत, उत्तानपाद, आकूति, देवहूति और प्रसूति ॥ ५५ ॥ स्वायम्भुव मनुने आकूतिका मरीचि प्रजापति, देवहूतिका कर्दम प्रजापति और प्रसूतिका दक्ष प्रजापतिके साथ विवाह कर दिया । जिनकी उत्पन्न की हुई सन्तानोंसे सारा संसार भरा हुआ है ॥ ५६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कंधे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी'भाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

( वाराहभगवानके अवतारकी कथा ) श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन् ! महर्षि मैत्रेयके मुखसे इस परम पुनीत कथाको सुनकर भगवान कृष्णकी कथाके रसिक विदुरने पूछा—॥ १ ॥

विदुर उवाच

स वै स्वायम्भुवः सम्राट्प्रियः पुत्रः स्वयम्भुवः । प्रतिलभ्य प्रियां पत्नीं किं चकार ततो मुने ॥२॥
चरितं तस्य राजर्षेरादिराजस्य सत्तम । ब्रूहि मे श्रद्दधानाय विष्वक्सेनाश्रयो ह्यसौ ॥३॥
श्रुतस्य पुंसां सुचिरश्रमस्य नन्वञ्जसा सूरिभिरीडितोऽर्थः ।
यत्तद्गुणानुश्रवणं मुकुन्दपादारविन्दं हृदयेषु येषाम् ॥४॥

श्रीशुक उवाच

इति ब्रुवाणं विदुरं विनीतं सहस्रशीर्ष्णश्चरणोपधानम् ।
प्रहृष्टरोमा भगवत्कथायां प्रणीयमानो मुनिरभ्यचष्ट ॥५॥

मैत्रेय उवाच

यदा स्वभार्यया साकं जातः स्वायम्भुवो मनुः । प्राञ्जलिः प्रणतश्चेदं वेदगर्भमभाषत ॥६॥
त्वमेकः सर्वभूतानां जन्मकृद् वृत्तिदः पिता । अथापि नः प्रजानां ते शुश्रूषा केन वा भवेत् ॥७॥
तद्विधेहि नमस्तुभ्यं कर्मस्वीड्यात्मशक्तिषु । यत्कृत्वेह यशो विष्वगमुत्र च भवेद्गतिः ॥८॥

ब्रह्मोवाच

प्रीतस्तुभ्यमहं तात स्वस्ति स्ताद्वां क्षितीश्वर । यन्निर्व्यलीकेन हृदा शाधि मेत्यात्मनार्पितम् ॥९॥
एतावत्यात्मजैर्वीर कार्या ह्यपचितिर्गुरौ । शक्त्याप्रमत्तैर्गृह्येत सादरं गतमत्सरैः ॥१०॥
स त्वमस्यामपत्यानि सदृशान्यात्मनो गुणैः । उत्पाद्य शास धर्मेण गां यज्ञैः पुरुषं यज ॥११॥
परं शुश्रूषणं मह्यं स्यात्प्रजारक्षया नृप । भगवांस्ते प्रजाभर्तुर्हृषीकेशोऽनुतुष्यति ॥१२॥
येषां न तुष्टो भगवान् यज्ञलिङ्गो जनार्दनः । तेषां श्रमो ह्यपार्थाय यदात्मा नादृतः स्वयम् ॥१३॥

---

हे महामुनि मैत्रेय ! ब्रह्माके प्रिय पुत्र और सम्राट् स्वायम्भुव मनुने प्रिय पत्नी शतरूपाको पानेके अनन्तर क्या किया ? ॥ २ ॥ आप हमें सर्वप्रथम उन राजर्षि और भगवद्भक्त राजा स्वायम्भुव मनुका चरित्र सुनाइए। क्योंकि मेरी उनपर अपार श्रद्धा है ॥ ३ ॥ बहुत दिनोंतक परिश्रम करके विद्यार्जन करनेवाले विद्वानोंकी विद्याकी सार्थकता इसीमें है कि वे भगवद्भक्तोंकी पुनीत गाथाओंको कहें-सुनें। इसीसे संसारका भला होता है और बड़े-बड़े कवि भी उन्हींकी सराहना करते हैं। श्रीशुकदेवजी कहते हैं—विनीत और नारायणके चरणोंके उपधान (आश्रय=तकिया) स्वरूप भगवद्भक्त विदुरकी बातें सुनकर मैत्रेय मुनि गद्गद हो गये । भगवानकी कथाके प्रति उमंग उमड़ पड़ा और शरीरमें रोमांच हो आया। ऐसी विह्वल दशामें वे बोले—॥ ४ ॥ ५ ॥ स्वायम्भुव मनु और शतरूपाका जन्म और विवाह हो जानेके अनन्तर मनुने हाथ जोड़कर श्री ब्रह्माजीसे कहा—॥ ६ ॥ आप ही सब प्राणियोंके जन्मदाता और वृत्ति देनेवाले पिता हैं। फिर भी मैं यह जानना चाहता हूँ कि मैं किस तरहसे आपकी प्रजाकी सेवा कर सकता हूँ ॥ ७॥ आपको प्रणाम है। आप मुझे बताइये कि अपनी शक्तिभर मैं उनका क्या उपकार करूँ, जिससे संसारमें मुझे यश मिले और परलोकमें सद्गति प्राप्त हो ॥ ८ ॥ ब्रह्माजी बोले—हे प्रिय पुत्र ! तुम्हारा कल्याण हो। मैं इसलिए तुमपर प्रसन्न हूँ कि तुमने निष्कपट भावसे मुझसे आज्ञा माँगी है और अपने आपको मेरे हाथों सौंप दिया है ॥ ९ ॥ हे वीर ! सन्तानका एकमात्र कर्तव्य है कि वह बड़ी नम्रता और लगनके साथ अपने गुरुजनोंकी आज्ञाका पालन करे ॥ १० ॥ अब तुम इस शतरूपासे अपने ही सदृश गुणवान सन्तान उत्पन्न करके धर्मपूर्वक पृथ्वीका शासन करो और यज्ञों द्वारा भगवानकी आराधना करते रहो ॥ ११ ॥ प्रजाकी रक्षा ही मेरी सबसे बड़ी सेवा होगी और तुम्हारे इस कार्यसे नारायण भी प्रसन्न हो जायँगे ॥ १२ ॥ यज्ञस्वरूप जनार्दन भगवान जिनपर नहीं प्रसन्न होते, उनका कोई काम

मनुरुवाच

आदेशेऽहं भगवतो वर्तेयमरिसूदन । स्थानं त्विहानुजानीहि प्रजानां मम च प्रभो ॥१४॥
यदोकः सर्वसत्त्वानां मही मग्ना महाम्भसि । अस्या उद्धरणे यत्नो देव देव्या विधीयताम् ॥१५॥

मैत्रेय उवाच

परमेष्ठी त्वपां मध्ये तथासन्नामवेक्ष्य गाम् । कथमेनां समुन्नेष्य इति दध्यौ धिया चिरम् ॥१६॥
सृजतो मे क्षितिर्वार्भिः प्लाव्यमाना रसां गता । अथात्र किमनुष्ठेयमस्माभिः सर्गयोजितैः ।
यस्याहं हृदयादासं स ईशो विदधातु मे ॥१७॥
इत्यभिध्यायतो नासाविवरात्सहसानघ । वराहतोको निरगादङ्गुष्ठपरिमाणकः ॥१८॥
तस्याभिपश्यतः खस्थः क्षणेन किल भारत । गजमात्रः प्रववृधे तदद्भुतमभून्महत् ॥१९॥
मरीचिप्रमुखैर्विप्रैः कुमारैर्मनुना सह । दृष्ट्वा तत्सौकरं रूपं तर्कयामास चित्रधा ॥२०॥
किमेतत्सौकरव्याजं सत्त्वं दिव्यमवस्थितम् । अहो बताश्चर्यमिदं नासाया मे विनिःसृतम् ॥२१॥
दृष्टोऽङ्गुष्ठशिरोमात्रः क्षणाद्गण्डशिलासमः । अपि स्विद्भगवानेष यज्ञो मे खेदयन्मनः ॥२२॥
इति मीमांसतस्तस्य ब्रह्मणः सह सूनुभिः । भगवान् यज्ञपुरुषो जगर्जागेन्द्रसन्निभः ॥२३॥
ब्रह्माणं हर्षयामास हरिस्तांश्च द्विजोत्तमान् । स्वगर्जितेन ककुभः प्रतिस्वनयता विभुः ॥२४॥
निशम्य ते घर्घरितं स्वखेदक्षयिष्णु मायामयसूकरस्य ।
जनस्तपःसत्यनिवासिनस्ते त्रिभिः पवित्रैर्मुनयोऽगृणन् स्म ॥२५॥

---

नहीं बनता । नारायणको प्रसन्न न रखना अपनी आत्माका ही तिरस्कार करना है ॥ १३ ॥ इसपर मनु बोले—हे पापनाशन ! हम आपकी आज्ञा पालन करनेको उद्यत हैं । किन्तु आप हमारे और हमारी प्रजाके रहनेका कोई स्थान तो बताइए ॥ १४ ॥ क्योंकि अभी तो वह सारी पृथ्वी जलमग्न है, जहाँ जगत्के सब जीव रहा करते थे । आप कृपा करके इसके उद्धारका कोई उपाय बताइए ॥ १५ ॥ मैत्रेय कहते हैं—मनुकी बातें सुनकर ब्रह्माजी विचार करने लगे । उन्होंने योगदृष्टिसे देखा तो वास्तवमें सारी पृथ्वीको जलमें मग्न पाया । अब वे यह सोचने लगे कि मैं किस उपायसे इस पृथ्वीका उद्धार करूँ ॥ १६ ॥ फिर वे विचार करने लगे कि नारायणने हमें सृष्टि करनेकी आज्ञा तो दे दी, किन्तु मेरे सृष्टिकार्यके पहले ही से पृथ्वी जलमें डूबी हुई है, अब क्या किया जाय ॥ १७ ॥ अन्तमें उन्होंने यही निश्चय किया कि मैं जिनके हृदयसे प्रकट हुआ हूँ, वे ही नारायण कोई रास्ता निकालेंगे । हे अनघ विदुर ! वे इस प्रकारका सोच-विचार कर ही रहे थे कि एकाएक उनकी नासिकासे एक छोटा-सा वराह निकल पड़ा । वह अंगूठे भर लम्बा था ॥ १८ ॥ हे भारत ! यह एक विचित्र बात हुई कि ब्रह्माजीके देखते-देखते वह आकाशमें स्थित वराहशिशु हाथीके बराबर हो गया ॥ १९ ॥ अब मरीचि आदि विप्रों, सनत्कुमार आदि कुमारों और मनुके साथ विद्यमान ब्रह्मा वह शूकरस्वरूप देखकर विचार करने लगे कि—॥ २० ॥ वराहरूपमें यह कौन-सा दिव्य प्राणी मेरे समक्ष उपस्थित है । और सबसे अधिक विस्मयकी बात तो यह है कि यह मेरी नासिकासे उत्पन्न हुआ है ॥ २१ ॥ और फिर जब यह पैदा हुआ तब अंगूठे बराबर था, किन्तु हमारे देखते-देखते यह चट्टान जैसा लम्बा-चौड़ा हो गया । मुझे भुलावेमें डालनेके लिए कहीं वे यज्ञपुरुष भगवान ही तो नहीं इस रूपमें अवतरे हैं ! ॥ २२ ॥ ब्रह्माजी अपने पुत्रोंके साथ इस प्रकारकी तर्कनायें कर ही रहे थे कि वे यज्ञपुरुष भगवान एक बड़े पर्वत सरीखे बृहत्काय होकर गरजने लगे ॥ २३ ॥ उन नारायणके गर्जनसे सभी दिशायें गूँज उठीं । जिससे ब्रह्माजी और मरीचि आदि महर्षि बड़े प्रसन्न हुए ॥ २४ ॥ अपने खेदको दूर करनेवाले उन नारायणके उस मायामय वराहवपुकी गर्जना सुनकर जन, तप और सत्यलोकके निवासी ऋषि,

तेषां सतां वेदवितानमूर्तिर्ब्रह्मावधार्यात्मगुणानुवादम् ।
विनद्य भूयो विबुधोदयाय गजेन्द्रलीलो जलमाविवेश ॥२६॥
उत्क्षिप्तवालः खचरः कठोरः सटा विधुन्वन् खररोमशत्वक् ।
खुराहताभ्रः सितदंष्ट्र ईक्षाज्योतिर्बभासे भगवान्महीध्रः ॥२७॥
घ्राणेन पृथ्व्याः पदवीं विजिघ्रन् क्रोडापदेशः स्वयमध्वराङ्गः ।
करालदंष्ट्रोऽप्यकरालदृग्भ्यामुद्वीक्ष्य विप्रान् गृणतोऽविशत्कम् ॥२८॥
स वज्रकूटाङ्गनिपातवेगविशीर्णकुक्षिः स्तनयन्नुदन्वान् ।
उत्सृष्टदीर्घोर्मिभुजैरिवार्तश्चुक्रोश यज्ञेश्वर पाहि मेति ॥२९॥
खुरैः क्षुरप्रैर्दरयंस्तदाप उत्पारपारं नृपते रसायाम् ।
ददर्श गां तत्र सुषुप्सुरग्रे यां जीवधानीं स्वयमभ्यधत्त ॥३०॥
स्वदंष्ट्रयोद्धृत्य महीं निमग्नां स उत्थितः संरुरुचे रसायाः ।
तत्रापि दैत्यं गदयाऽऽपतन्तं सुनाभसन्दीपिततीव्रमन्युः ॥३१॥
जघान रुन्धानमसह्यविक्रमं स लीलयेभं मृगराडिवाम्भसि ।
तद्रक्तपङ्काङ्कितगण्डतुण्डो यथा गजेन्द्रो जगतीं विभिन्दन् ॥३२॥
तमालनीलं सितदन्तकोट्या क्ष्मामुत्क्षिपन्तं गजलीलयाङ्ग ।
प्रज्ञाय बद्धाञ्जलयोऽनुवाकैर्विरिञ्चिमुख्या उपतस्थुरीशम् ॥३३॥

---

यजुः और सामवेदके मंत्रोंसे उनकी स्तुति करने लगे ॥२५॥ वेदों द्वारा स्तूयमान वराह भगवान अपना गुणानुवाद सुनकर एक बार और गरजे। फिर देवताओंके कल्याणार्थ मतवाले हाथीके समान झूमते हुए वे उस प्रलयकालीन जलराशिमें घुस पड़े ॥ २६ ॥ जलमें घुसते समय उनकी पूँछ ऊपरको उठी हुई थी। वे जैसे आकाशमें उड़ रहे थे। उनके शरीरका लोम कठोर हो रहा था और चमड़ी खुरदुरी-सी थी। उनके दोनों दाँत उज्ज्वल थे और अपने खुरसे जैसे वे आकाशमण्डलके बादलोंको ठुकरा रहे थे। उनके नेत्र चमक रहे थे। पृथ्वीका उद्धार करनेवाले नारायण उस शूकरशरीरमें भी बड़े सुन्दर लग रहे थे ॥ २७ ॥ वे उस समय अपनी नाकसे सूँघ-सूँघकर पृथ्वीका पता लगा रहे थे। शूकर-रूपधारी वे यज्ञपुरुष यद्यपि कठोर थे और उनकी दृष्टि भी कराल मालूम पड़ती थी। फिर भी वहाँपर विद्यमान विप्रोंको उन्होंने बड़ी सौम्य दृष्टिसे देखा और जलमें घुस गये ॥ २८ ॥ जिस समय वे पानीमें कूदे तो ऐसा जान पड़ा कि मानों उस समुद्रका पेट फट गया है और जलके हिलोरका जो कोलाहल उठा, उससे मालूम पड़ा कि मानों वह अपना तरंगरूपी हाथ उठाकर चिल्ला रहा है कि 'हे यज्ञेश्वर! मेरी रक्षा करो—मुझे बचाओ' ॥ २९ ॥ वे वराहभगवान अपने खुररूपी खुरपेसे समुद्रके जलको चीरते हुए अपार समुद्र तलमें चले गये और वहाँ उन्होंने उस पृथ्वीको देखा, जिसे सब प्राणियोंका आधार समझकर योगनिद्रामें शयन करते समय उन्होंने अपने उदरमें धारण किया था ॥ ३० ॥ अब उन्होंने पृथ्वीको अपने दोनों दाँतोंपर उठा लिया और रसातलसे ऊपरकी ओर चले। उस समय भी वे बड़े सुन्दर लग रहे थे। उसी समय उन्होंने हिरण्याक्ष दैत्यको अत्यन्त क्रुद्धभावसे हाथमें गदा लिये अपनी ओर आते देखा ॥ ३१ ॥ उसे अपने मार्गमें रुकावट डालते देखकर उन्हें बड़ा क्रोध आया और वाराह भगवानने उस महाबली दैत्यको उस जलमें ही इस तरह खेल-खेलमें मार डाला, जैसे सिंह हाथीको मार डालता है। उसके शरीरसे निकले हुए रुधिरसे भगवानका गण्डस्थल और मुख लाल हो गया। उस समय वे ऐसे लग रहे थे, जैसे कोई बड़ा भारी हाथी गेरूकी धरती खोदकर खड़ा हो ॥ ३२ ॥ हे अंग विदुर! तमालके सदृश नील शरीरवाले वे वाराहभगवान अपने सुश्वेत दाँतोंपर पृथ्वीको उठाये हुए दिखायी दिये। उस समय उनको साक्षात् नारायण जानकर वे सभी ऋषि हाथ

ऋषय ऊचुः

जितं जितं तेऽजित यज्ञभावन त्रयीं तनुं स्वां परिधुन्वते नमः ।
यद्रोमगर्तेषु निलिल्युरध्वरास्तस्मै नमः कारणसूकराय ते ॥३४॥
रूपं तवैतन्ननु दुष्कृतात्मनां दुर्दर्शनं देव यदध्वरात्मकम् ।
छन्दांसि यस्य त्वचि बर्हिरोमस्वाज्यं दृशि त्वङ्घ्रिषु चातुर्होत्रम् ॥३५॥
स्रुक्तुण्ड आसीत्स्रुव ईश नासयोरिडोदरे चमसाः कर्णरन्ध्रे ।
प्राशित्रमास्ये ग्रसने ग्रहास्तु ते यच्चर्वणं ते भगवन्नग्निहोत्रम् ॥३६॥
दीक्षानुजन्मोपसदः शिरोधरं त्वं प्रायणीयोदयनीयदंष्ट्रः ।
जिह्वा प्रवर्ग्यस्तव शीर्षकं क्रतोः सभ्यावसथ्यं चितयोऽसवो हि ते ॥३७॥
सोमस्तु रेतः सवनान्यवस्थितिः संस्थाविभेदास्तव देव धातवः ।
सत्राणि सर्वाणि शरीरसन्धिस्त्वं सर्वयज्ञक्रतुरिष्टिबन्धनः ॥३८॥
नमो नमस्तेऽखिलमन्त्रदेवताद्रव्याय सर्वक्रतवे क्रियात्मने ।
वैराग्यभक्त्यात्मजयानुभावितज्ञानाय विद्यागुरवे नमो नमः ॥३९॥
दंष्ट्राग्रकोट्या भगवंस्त्वया धृता विराजते भूधर भूः सभूधरा ।
यथा वनान्निःसरतो दता धृता मतङ्गजेन्द्रस्य सपत्रपद्मिनी ॥४०॥
त्रयीमयं रूपमिदं च सौकरं भूमण्डलेनाथ दता धृतेन ते ।
चकास्ति शृङ्गोढघनेन भूयसा कुलाचलेन्द्रस्य यथैव विभ्रमः ॥४१॥

---

जोड़कर वैदिक मंत्रोंके सदृश वाक्योंसे उनकी स्तुति करने लगे ॥ ३३ ॥ वे सब एक स्वरसे बोले—हे अजित ! आपकी जय हो । हे वेदत्रयरूपधारिन् ! आपकी जय हो । हे यज्ञभावन ! आपकी जय हो । आपके लोमछिद्रोंमें सभी यज्ञ समाये हुए हैं । पृथ्वीका उद्धार करनेके लिए सूकररूप धारण करनेवाले हे परमपुरुष ! आपको नमस्कार है ॥ ३४ ॥ हे देव ! आपके इस यज्ञमय स्वरूपको संसारके पामर प्राणी नहीं जान सकते । आपकी त्वचा छन्द है । रोम कुश हैं । आँखें घी है और आपके चार चरण होताओंके चारों कर्म हैं ॥ ३५ ॥ आपका मुख स्रुक् है । आपके दोनों नथुने स्रुवा हैं । आपका उदर इडा ( यज्ञीय भक्षणपात्र ) है । आपके दोनों कान चमस और ग्रह ( सोमपात्र ) हैं । मुख प्राशित्र ( ब्रह्मभागपात्र ) है । आपका भोजन ही अग्निहोत्र है ॥ ३६ ॥ आपका यह अवतार लेना ही दीक्षाकार्य है । आपकी ग्रीवा उपसद ( तीन प्रकारकी इष्टि ) है । आपके दोनों दाँत ही प्रायणीय ( दीक्षाके बादकी इष्टि ) और उदयनीय ( यज्ञसमाप्तिकी इष्टि ) है । आपकी जीभ ही प्रवर्ग्य ( प्रत्येक उपसदके आदिमें किया जानेवाला महावीर नामक यज्ञ ) है । आपका सिर ही सभ्य ( होमहीन अग्नि ) तथा आवसथ्य ( उपासनासम्बन्धी अग्नि ) है और आपके पंच प्राण ही चिति ( इष्टिका-चयन कर्म ) हैं ॥ ३७ ॥ हे देव ! आपका वीर्य ही सोम रस है । आपकी बाल्य-युवा प्रभृति अवस्थायें ही प्रातः सवन आदि कर्म हैं । आपके शरीरकी त्वचा, मांस आदि सात धातुयें ही अग्निष्टोम, अत्यग्निष्टोम, उक्थ्य, षोडशी, वाजपेय, अतिरात्र, आप्तोर्याम नामकी सात यज्ञसंस्थायें हैं । आपके शरीरकी संधियाँ ही द्वादशाह आदि बहुतसे यज्ञोंके समूह हैं । आप स्वयं सर्वयज्ञमय हैं । आपके शरीरके बन्धन ही इष्टियाँ हैं ॥ ३८ ॥ आप ही सब मंत्र, देवता, द्रव्य, क्रतु, साधारण यज्ञ तथा क्रिया हैं । वैराग्य, भक्ति तथा योग द्वारा चित्तकी एकाग्रतासे जो ज्ञान प्राप्त होता है, आप उसके साक्षात् स्वरूप हैं । आप ज्ञान प्रदान करनेवाले गुरु हैं । आपको हमारा बारबार प्रणाम है ॥ ३९ ॥ आपके दाँतोंके अग्रभागमें स्थित पर्वतोंयुक्त पृथिवी ऐसी लगती है, जैसे वनसे निकलते हुए किसी मतवाले हाथीके दाँतोंपर पुरइनके पत्तों समेत कमलिनी रखी हो ॥ ४० ॥ आपके दाँतोंपर विराजमान

संस्थापयैनां जगतां सतस्थुषां लोकाय पत्नीमसि मातरं पिता ।
विधेम चास्यै नमसा सह त्वया यस्यां स्वतेजोऽग्निमिवारणावधाः ॥४२॥
कः श्रद्दधीतान्यतमस्तव प्रभो रसां गताया भुव उद्विबर्हणम् ।
न विस्मयोऽसौ त्वयि विश्वविस्मये यो माययेदं ससृजेऽतिविस्मयम् ॥४३॥
विधुन्वता वेदमयं निजं वपुर्जनस्तपःसत्यनिवासिनो वयम् ।
सटाशिखोद्धूतशिवाम्बुबिन्दुभिर्विमृज्यमाना भृशमीश पाविताः ॥४४॥
स वै बत भ्रष्टमतिस्तवैष ते यः कर्मणां पारमपारकर्मणः ।
यद्योगमायागुणयोगमोहितं विश्वं समस्तं भगवन् विधेहि शम् ॥४५॥

मैत्रेय उवाच

इत्युपस्थीयमानस्तैर्मुनिभिर्ब्रह्मवादिभिः । सलिले स्वखुराक्रान्त उपाधत्तावितावनिम् ॥४६॥
स इत्थं भगवानुर्वी विष्वक्सेनः प्रजापतिः । रसाया लीलयोन्नीतामप्सु न्यस्य ययौ हरिः ॥४७॥
य एवमेतां हरिमेधसो हरेः कथां सुभद्रां कथनीयमायिनः ।
शृण्वीत भक्त्या श्रवयेत वोशतीं जनार्दनोऽस्याशु हृदि प्रसीदति ॥४८॥
तस्मिन् प्रसन्ने सकलाशिषां प्रभौ किं दुर्लभं ताभिरलं लवात्मभिः ।
अनन्यदृष्ट्या भजतां गुहाशयः स्वयं विधत्ते स्वगतिं परः पराम् ॥४९॥

---

भूमण्डलसे सुशोभित आपका यह वराहरूप उस कुलाचल पर्वतके सदृश मालूम पड़ता है कि जिसपर मेघोंका मण्डल मँडरा रहा हो ॥ ४१ ॥ हे नाथ ! आप समस्त संसारके पिता हैं और यह पृथिवी आपकी स्त्री होनेके कारण सब प्राणियोंकी माता है। जगत्के जीवोंकी स्थितिके लिए आप पृथिवीको स्थापित करें। हम लोग आप और इस पृथिवीको प्रणाम करते हैं। जिस तरह अरणीपर अग्निकी स्थापना की जाती है, उसी तरह आपने इस पृथ्वीमें अपना तेज स्थापित कर दिया है ॥ ४२ ॥ हे स्वामिन् ! आपके अतिरिक्त भला और कौन ऐसा था, जो पाताल लोकसे इस पृथिवीके उद्धारका साहस करता ? और फिर आपका ऐसा करना कोई आश्चर्यकी बात नहीं है। क्योंकि आप स्वयं आश्चर्यमय हैं। जिसने अपनी मायासे इस विशाल विश्वको उत्पन्न कर दिया, उसके लिए पातालसे पृथिवीको उबार लेना कोई बड़ी बात नहीं है ॥ ४३ ॥ आप अपने इस वेदस्वरूप शरीरको फड़फड़ाते हैं तो आपके बालोंके अग्रभागसे उड़कर पानीकी छोटी-छोटी बूँदें आकर हमारे ऊपर गिरती हैं। उन बूँदोंसे हम तथा जनलोक और तपलोकके निवासी अपनेको पवित्र मान रहे हैं ॥४४॥ हे नारायण ! जो आपकी अपार लीलाओंका पार पानेकी चेष्टा करता है, वह मूर्ख है। क्योंकि आपकी योगमायाके सत्त्व, रज, तम इन तीनों गुणोंसे सारा विश्व मोहान्धकारमें पड़ा रहता है। आप ही उसका कल्याण करें तो करें ॥ ४५ ॥ मैत्रेय मुनि कहते हैं कि इस प्रकार उन ऋषियोंकी स्तुति सुनते हुए वाराहभगवानने अपने खुरसे क्षुभित जलपर उस पृथ्वीको रख दिया ॥४६॥ विष्वक्सेन और प्रजापति वाराहभगवानने कौतुकवश लायी हुई उस भूमिको जलके ऊपर स्थापित कर दिया और अन्तर्धान हो गये ॥ ४७ ॥ जो लोग भगवानमें बुद्धि लगाकर प्रेमके साथ नारायणकी इस पुनीत गाथाको सुनते अथवा सुनाते हैं, तो वे जनार्दनभगवान शीघ्र ही उनके मनमें आ विराजते और वह प्राणी अपने आपमें एक अलौकिक प्रकाशका साक्षात्कार करने लग जाता है ॥ ४८ ॥ सभी कामनाओं-को पूर्ण करनेमें समर्थ उन नारायणके प्रसन्न हो जानेपर फिर कुछ भी दुर्लभ नहीं रह जाता। अतएव उनसे अपनी तुच्छ इच्छायें पूर्ण करनेके लिए प्रार्थना नहीं ही करे। जो लोग अनन्य भावसे उनका भजन करते हैं तो वे स्वयं उनकी अन्तरात्मामें बैठे हुए उन प्राणियोंको सबसे उत्तम गति प्रदान करते

को नाम लोके पुरुषार्थसारवित्पुराकथानां भगवत्कथासुधाम् ।
आपीय कर्णाञ्जलिभिर्भवापहामहो विरज्येत विना नरेतरम् ॥५०॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां तृतीयस्कन्धे वराहप्रादुर्भावानुवर्णने त्रयोदशोऽध्यायः १३

## चतुर्दशोऽध्यायः

श्रीशुक उवाच

निशम्य कौषारविणोपवर्णितां हरेः कथां कारणसूकरात्मनः ।
पुनः स पप्रच्छ तमुद्यताञ्जलिर्न चातितृप्तो विदुरो धृतव्रतः ॥१॥

विदुर उवाच

तेनैव तु मुनिश्रेष्ठ हरिणा यज्ञमूर्तिना । आदिदैत्यो हिरण्याक्षो हत इत्यनुशुश्रुम ॥२॥
तस्य चोद्धरतः क्षोणीं स्वदंष्ट्राग्रेण लीलया । दैत्यराजस्य च ब्रह्मन् कस्माद्धेतोरभून्मृधः ॥३॥

मैत्रेय उवाच

साधु वीर त्वया पृष्टमवतारकथां हरेः । यत्त्वं पृच्छसि मर्त्यानां मृत्युपाशविशातनीम् ॥४॥
ययोत्तानपदः पुत्रो मुनिना गीतयार्भकः । मृत्योः कृत्वैव मूर्ध्न्यङ्घ्रिमारुरोह हरेः पदम् ॥५॥
अथात्रापीतिहासोऽयं श्रुतो मे वर्णित पुराः । ब्रह्मणा देवदेवेन देवानामनुपृच्छताम् ॥६॥
दितिर्दाक्षायणी क्षत्तर्मारीचं कश्यपं पतिम् । अपत्यकामा चकमे सन्ध्यायां हृच्छयार्दिता ॥७॥
इष्ट्वाग्निजिह्वं पयसा पुरुषं यजुषां पतिम् । निम्लोचत्यर्क आसीनमग्न्यगारे समाहितम् ॥८॥

दितिरुवाच

एष मां त्वत्कृते विद्वन् काम आत्तशरासनः । दुनोति दीनां विक्रम्य रम्भामिव मतङ्गजः ॥९॥

---

हैं ( जो तुच्छ कामनाओंसे कहीं ऊँचे दर्जेकी होती है ) ॥ ४९ ॥ पशुके सिवाय भला ऐसा कौन समझदार मनुष्य होगा, जो इस सर्वश्रेष्ठ और मुक्तिदायिनी कथाको सुनकर भी इससे पराङ्मुख हो सकेगा ? ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कन्धे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी'-भाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

( दितिके गर्भधारणका वृतान्त ) श्रीशुकदेवजी कहते हैं कि महर्षि मैत्रेयके मुखसे इस प्रकार वराहभगवानकी सुन्दर गाथा सुनकर भी विदुरको सन्तोष नहीं हुआ। उन्होंने हाथ जोड़कर फिर उनसे पूछा—॥ १ ॥ हे मुनिश्रेष्ठ ! मैंने सुना है कि उन्हीं यज्ञमूर्ति वराहभगवानने हिरण्याक्ष नामके दैत्यको मारा था ॥ २ ॥ अब मैं यह जानना चाहता हूँ कि पातालगत पृथ्वीका उद्धार करते समय भगवानके साथ उस दैत्यराजका युद्ध कैसे हो गया ॥ ३ ॥ यह सुनकर मैत्रेय बोले—हे वीर ! आपने भगवानके अवतारसे सम्बन्ध रखनेवाली बहुत अच्छी कथा पूछी है। इससे मनुष्योंको मृत्युकी फाँसीसे भी छुटकारा ( मोक्ष ) मिल सकता है ॥ ४ ॥ क्योंकि राजा उत्तानपादके पुत्र ध्रुवने बाल्य-कालमें ही नारद मुनिके मुखसे सुनी हुई भगवत्कथाके प्रतापसे मृत्युके माथेपर पैर रखकर ध्रुवलोकको प्राप्त कर लिया था ॥ ५ ॥ जिस कथाको तुम पूछ रहे हो, उसीको किसी समय देवताओंने श्रीब्रह्मा-जीसे पूछा था और ब्रह्माजीने उन्हें जो इतिहास बताया था, वही मैं तुमसे कह रहा हूँ ॥ ६ ॥ हे विदुर ! दक्षप्रजापतिकी पुत्री दितिने एक बार सन्ध्याके समय कामातुर होकर अपने पति और मरीचि-के पुत्र कश्यपसे सन्तानोत्पत्तिके निमित्त सम्भोग करनेकी प्रार्थना की ॥ ७ ॥ उस समय महर्षि कश्यप हवन करके अपनी अग्निशालामें बैठे थे। सूर्यभगवान अस्त हो रहे थे और वे समाधिस्थ होकर नारायणके ध्यानमें मग्न थे ॥ ८ ॥ इसी समय दितिने कहा—'हे विद्वन् ! जैसे कोई मस्त हाथी कदलीके

तद्भवान्दह्यमानायां सपत्नीनां समृद्धिभिः । प्रजावतीनां भद्रं ते मय्यायुङ्क्तामनुग्रहम् ॥१०॥
भर्तर्याप्तोरुमानानां लोकानाविशते यशः । पतिर्भवद्विधो यासां प्रजया ननु जायते ॥११॥
पुरा पिता नो भगवान्दक्षो दुहितृवत्सलः । कं वृणीत वरं वत्सा इत्यपृच्छत नः पृथक् ॥१२॥
स विदित्वाऽऽत्मजानां नो भावं सन्तानभावनः । त्रयोदशाददात्तासां यास्ते शीलमनुव्रताः ॥१३॥
अथ मे कुरु कल्याण कामं कञ्जविलोचन । आर्तोपसर्पणं भूमन्नमोघं हि महीयसि ॥१४॥
इति तां वीर मारीचः कृपणां बहुभाषिणीम् । प्रत्याहानुनयन् वाचा प्रवृद्धानङ्गकश्मलाम् ॥१५॥
एष तेऽहं विधास्यामि प्रियं भीरु यदिच्छसि । तस्याः कामं न कः कुर्यात्सिद्धिस्त्रैवर्गिकी यतः ॥१६॥
सर्वाश्रमानुपादाय स्वाश्रमेण कलत्रवान् । व्यसनार्णवमत्येति जलयानैर्यथार्णवम् ॥१७॥
यामाहुरात्मनो ह्यर्धं श्रेयस्कामस्य मानिनि । यस्यां स्वधुरमध्यस्य पुमांश्चरति विज्वरः ॥१८॥
यामाश्रित्येन्द्रियारातीन्दुर्जयानितराश्रमैः । वयं जयेम हेलाभिर्दस्यून्दुर्गपतिर्यथा ॥१९॥
न वयं प्रभवस्तां त्वामनुकर्तुं गृहेश्वरि । अप्यायुषा वा कार्त्स्न्येन ये चान्ये गुणगृध्नवः ॥२०॥
अथापि काममेतं ते प्रजात्यै करवाण्यलम् । यथा मां नातिवोचन्ति मुहूर्तं प्रतिपालय ॥२१॥
एषा घोरतमा वेला घोराणां घोरदर्शना । चरन्ति यस्यां भूतानि भूतेशानुचराणि ह ॥२२॥
एतस्यां साध्वि सन्ध्यायां भगवान् भूतभावनः । परीतो भूतपर्षद्भिर्वृषेणाटति भूतराट् ॥२३॥

---

वृक्षको हिला दे, ठीक उसी तरह धनुर्धारी कामदेव आपके साथ सम्भोग करनेके लिए मुझे बेचैन कर रहा है ॥ ९ ॥ अतएव अपनी सौतोंकी सन्तानरूपिणी समृद्धिको देखकर मन ही मन जलती हुई मुझ नारीको पुत्रदान देकर आप क्षमा करें ॥ १० ॥ आप सरीखे पतिके द्वारा सन्तति-प्राप्तिरूपी यशको प्राप्त करके स्त्रियाँ सभी लोकोंमें सराहनीय मानी जाती हैं ॥ ११ ॥ आजके बहुत दिनों पहले मेरे दयालु पिता—जो हम सब बहनोंपर बड़ा स्नेह रखते थे—उन्होंने एक बार हम सबको अलग-अलग बुलाकर पूछा था कि तुम किसके साथ विवाह करना चाहती हो ? ॥ १२ ॥ अन्तमें हम लोगोंका मानसिक विचार जानकर उन्होंने हम तेरहों बहनोंका विवाह आपके साथ इस वास्ते कर दिया कि जिससे सन्तानकी वृद्धि हो। हम सबका शील-स्वभाव आपहीके सदृश था। हे कंजलोचन ! अब मेरी कामना पूर्ण करके आप मेरा कल्याण करिए। आप जैसे महान् पुरुषोंकी शरणमें जानेसे किसीको निराश नहीं होना पड़ता। मैत्रेय कहते हैं—हे विदुर ! उस कामातुरा और दीन बनकर गिड़गिड़ाती हुई दितिको सान्त्वना देते हुए महर्षि कश्यपने कहा—॥ १३–१५ ॥ हे भीरु ! तुम घबड़ाओ नहीं। मैं अभी तुम्हारी इच्छा पूर्ण किये देता हूँ। जिसकी बदौलत अर्थ-धर्म तथा काम इन तीनोंकी सिद्धि होती है, उस पत्नीकी बात माननेसे भला कौन इनकार कर सकता है ? ॥ १६ ॥ गृहस्थ पुरुष स्त्री ही की सहायतासे ब्रह्मचर्य आदि आश्रमियोंको अन्नादिसे सहायता देकर इस दुःखपूर्ण संसारसागरसे पार उतर जाता है। जैसे लोग जहाजके द्वारा समुद्रको पार कर जाते हैं ॥१७॥ हे मानिनि ! कल्याणकामी लोग स्त्रीको पुरुषकी अर्धाङ्गिनी कहते हैं और उसीपर गृहस्थीका सारा बोझ डालकर निश्चिन्त हो जाते हैं ॥ १८ ॥ अन्य आश्रमी लोग इन्द्रियरूपी शत्रुओंको जीतनेमें समर्थ नहीं होते, किन्तु गृहस्थाश्रमी अपनी गृहिणीके सहारे उन इन्द्रियोंको इस तरह परास्त कर देता है-जैसे किलेका अधिपति राजा चोर-डाकुओंको मार भगाता है ॥१९॥ हे गृहेश्वरी ( घरकी मालकिन ) ! हम तुम्हारे उपकारोंसे उऋण नहीं हो सकते, चाहे जीवनभर उद्योग क्यों न करते रहें। हम ही नहीं, बड़े-बड़े गुणग्राही लोग भी तुम्हारी समानता नहीं कर सकेंगे ॥ २० ॥ फिर भी मैं तुम्हारी इच्छाको अभी पूर्ण कर सकता हूँ। लेकिन यह समय उपयुक्त नहीं है। इस समय ऐसा करनेसे लोग हमारी निन्दा करेंगे। इस वास्ते तुम क्षणभर ठहर जाओ ॥ २१ ॥ यह बेला बड़ी कराल है। इस समय घोर राक्षस विचरते दिखायी देते हैं। इसी समय रुद्रभगवानके अनुचर भूत-प्रेत भी निकलते हैं ॥ २२ ॥ इसी सन्ध्याके समय भूतोंके राजा भगवान शिवजी अपने गणोंको साथ ले नन्दीपर सवार होकर

श्मशानचक्रानिलधूलिधूम्रविकीर्णविद्योतजटाकलापः ।
भस्मावगुण्ठामलरुक्मदेहो देवस्त्रिभिः पश्यति देवरस्ते ॥२४॥
न यस्य लोके स्वजनः परो वा नात्यादृतो नोत कश्चिद्विगर्ह्यः ।
वयं व्रतैर्यच्चरणापविद्धामाशास्महेऽजां बत भुक्तभोगाम् ॥२५॥
यस्यानवद्याचरितं मनीषिणो गृणन्त्यविद्यापटलं बिभित्सवः ।
निरस्तसाम्यातिशयोऽपि यत्स्वयं पिशाचचर्यामचरद्गतिः सताम् ॥२६॥
हसन्ति यस्याचरितं हि दुर्भगाः स्वात्मन् रतस्याविदुषः समीहितम् ।
यैर्वस्त्रमाल्याभरणानुलेपनैः श्वभोजनं स्वात्मतयोपलालितम् ॥२७॥
ब्रह्मादयो यत्कृतसेतुपाला यत्कारणं विश्वमिदं च माया ।
आज्ञाकरी तस्य पिशाचचर्या अहो विभूम्नश्चरितं विडम्बनम् ॥२८॥

मैत्रेय उवाच

सैवं संविदिते भर्त्रा मन्मथोन्मथितेन्द्रिया । जग्राह वासो ब्रह्मर्षेर्वृषलीव गतत्रपा ॥२९॥
स विदित्वाथ भार्यायास्तं निर्बन्धं विकर्मणि । नत्वा दिष्टाय रहसि तयाथोपविवेश ह ॥३०॥
अथोपस्पृश्य सलिलं प्राणानायम्य वाग्यतः । ध्यायञ्जजाप विरजं ब्रह्म ज्योतिः सनातनम् ॥३१॥
दितिस्तु व्रीडिता तेन कर्मावद्येन भारत । उपसङ्गम्य विप्रर्षिमधोमुख्यभ्यभाषत ॥३२॥

दितिरुवाच

मा मे गर्भमिमं ब्रह्मन् भूतानामृषभोऽवधीत् । रुद्रः पतिर्हि भूतानां यस्याकरवमंहसम् ॥३३॥

---

विचरते हैं ॥ २३ ॥ श्मशानभूमिसे उठे बवण्डर द्वारा उड़ाई हुई धूलि उनकी जटामें सनी रहती और उनकी देहमें भस्म रमी रहता है। सोने सरीखा उनका शरीर है। वे तुम्हारे देवर हैं। अपने सूर्य, चन्द्र तथा अग्निरूपी तीन नेत्रोंसे वे हम सबको देख रहे हैं। संसारमें उनका न कोई अपना है और न पराया। न वे किसीसे विशेष प्रेम करते हैं और न किसीसे द्वेष। अनेकानेक व्रतों द्वारा हमलोग उनकी आराधना करके उस सम्पत्तिको प्राप्त करना चाहते हैं कि जिसे उन्होंने निर्माल्य समझकर दूर फेंक दिया है ॥ २४ ॥ २५ ॥ संसारके विवेकशील पुरुष अपनी अविद्यारूपी ग्रन्थिको काटनेके निमित्त उनके गुणोंको गाया करते हैं। यद्यपि वे सर्वेश्वर और सज्जनोंके गतिदायक हैं। फिर भी वे पिशाच जैसा अपना व्यवहार रखते हैं ॥ २६ ॥ जो अभागे उन आत्माराम शंकरभगवानके गूढ़ चरित्रोंको नहीं समझ पाते, वे ही उनकी निन्दा करते हुए कुत्तेके भोजनस्वरूप इस शरीरको आत्मा मान बैठते और विविध प्रकारके वस्त्र, माल्य, सुगन्धि तथा आभूषणोंसे सजाते हैं ॥ २७ ॥ ब्रह्मा आदि बड़े-बड़े देवता जिनके बनाये हुए नियमोंका पालन करते हैं, जो इस जगत्के मूल कारण हैं और माया जिनकी आज्ञामें रहनेवाली किंकरी है, वे अपना आचरण पिशाचों सदृश रखते हैं। ओह ! उन परमेश्वरकी लीला अतर्क्य है ॥ २८ ॥ मैत्रेय कहते हैं—हे विदुर ! इस तरह कश्यपजीने बहुत-कुछ समझाया, पर कामदेवसे विकल दितिने एक न माना और निर्लज्ज वेश्याके समान उसने उन ब्रह्मर्षिकी धोती पकड़ ली ॥ २९ ॥ उन्होंने अपनी पत्नीका असामयिक तथा कुत्सित कार्यके लिए ऐसा दुराग्रह देखकर होनीको नमस्कार किया और एकान्तमें जाकर उसके साथ रमण किया ॥ ३० ॥ इसके बाद उन्होंने आचमन तथा प्राणायाम किया और मौन होकर नारायणका ध्यान करते हुए गायत्रीमंत्रका जप करने लगे ॥ ३१ ॥ दिति भी अपनी इस करनीपर बहुत लज्जित हुई। वह महर्षि कश्यपके समीप गयी और आँखें नीचे करके कहने लगी—॥ ३२ ॥ हे ब्रह्मन् ! अब आप ऐसा कुछ करिए कि जिससे रुद्रभगवान मेरे इस गर्भका वध न कर सकें। क्योंकि मैंने बहुत बड़ा अपराध किया है

नमो रुद्राय महते देवायोग्राय मीढुषे । शिवाय न्यस्तदण्डाय धृतदण्डाय मन्यवे ॥३४॥
स नः प्रसीदतां भामो भगवानुर्वनुग्रहः । व्याधस्याप्यनुकम्प्यानां स्त्रीणां देवः सतीपतिः ॥

मैत्रेय उवाच

स्वसर्गस्याशिषं लोक्यामाशासानां प्रवेपतीम् । निवृत्तसन्ध्यानियमो भार्यामाह प्रजापतिः ॥३६॥

कश्यप उवाच

अप्रायत्यादात्मनस्ते दोषान्मौहूर्तिकादुत । मन्निदेशातिचारेण देवानां चातिहेलनात् ॥३७॥
भविष्यतस्तवाभद्रावभद्रे जाठराधमौ । लोकान् सपालांस्त्रींश्चण्डि मुहुराक्रन्दयिष्यतः ॥३८॥
प्राणिनां हन्यमानानां दीनानामकृतागसाम् । स्त्रीणां निगृह्यमाणानां कोपितेषु महात्मसु ॥३९॥
तदा विश्वेश्वरः क्रुद्धो भगवाँल्लोकभावनः । हनिष्यत्यवतीर्यासौ यथाद्रीन् शतपर्वधृक् ॥४०॥

दितिरुवाच

वधं भगवता साक्षात्सुनाभोदारबाहुना । आशासे पुत्रयोर्मह्यं मा क्रुद्धाद्ब्राह्मणाद्विभो ॥४१॥
न ब्रह्मदण्डदग्धस्य न भूतभयदस्य च । नारकाश्चानुगृह्णन्ति यां यां योनिमसौ गतः ॥४२॥

कश्यप उवाच

कृतशोकानुतापेन सद्यः प्रत्यवमर्शनात् । भगवत्युरुमानाच्च भवे मय्यपि चादरात् ॥४३॥
पुत्रस्यैव तु पुत्राणां भवितैकः सतां मतः । गास्यन्ति यद्यशः शुद्धं भगवद्यशसा समम् ॥४४॥
योगैर्हेमेव दुर्वर्णं भावयिष्यन्ति साधवः । निर्वैरादिभिरात्मानं यच्छीलमनुवर्तितुम् ॥४५॥

---

॥ ३३ ॥ मैं उन रुद्रभगवानको प्रणाम करती हूँ जो सर्वश्रेष्ठ उग्र, भक्तोंकी इच्छाको पूर्ण करने और दुष्टोंको दण्ड देनेवाले एवं क्रोधके मूर्तिमान् रूप हैं ॥ ३४ ॥ हमारी बहिन सतीके पति और महान् दयालु श्रीशिवजी मेरेपर प्रसन्न हों। स्त्रियोंपर तो निर्दयी बहेलिये भी दया करते हैं तब भला वे क्यों न दया करेंगे ॥ ३५ ॥ मैत्रेय कहते हैं—उस समय दिति अपनी सन्तानकी कल्याणकामना करती हुई थर-थर काँप रही थी। जब महर्षिका संध्याकालीन नियम समाप्त हो गया, तब दितिसे बोले—॥ ३६ ॥ हे कोपने ! गर्भधारणके समय एक तो तुम्हारा मन अपवित्र था, दूसरे वह संध्याका समय था। फिर मेरी आज्ञाका तुमने उल्लंघन किया और रुद्र आदि देवताओंका अपमान किया है ॥ ३७ ॥ इसलिए ओ अभागिन ! तेरे जो दो पुत्र होनेवाले हैं, वे दोनों ही बड़े अधम होंगे। वे अपनी दुष्टतासे तीनों लोकों और लोकपालोंको बार-बार रुलायेंगे ॥ ३८ ॥ वे निरपराध और दीन-हीन प्राणियोंको मारेंगे और परायी स्त्रियोंको जबर्दस्ती हर ले जाया करेंगे। इससे सभी महात्मा उनसे नाराज हो जायेंगे ॥३९॥ ऐसी दशामें समस्त जगत्के प्रभु और सब प्राणियोंके पालक नारायण स्वयं अवतार लेंगे और उन दोनोंको इस तरह मार डालेंगे, जैसे इन्द्र वज्र द्वारा पर्वतोंको छिन्न-भिन्न कर देते हैं ॥ ४० ॥ दिति बोली—हे ब्रह्मन् ! यदि सुदर्शनचक्रधारी और लम्बी बाहुवाले साक्षात् नारायणके हाथों उनका वध हो तो ठीक है। लेकिन किसी क्रुद्ध ब्राह्मणके शापसे उनकी मृत्यु न हो ॥४१॥ क्योंकि ब्राह्मणोंके शापसे मरा हुआ प्राणी जीवमात्रके भयका कारण बन जाता है। उसपर नारकीय जीव भी दया नहीं करते। वह जिस किसी भी योनिमें जाता है तो वहाँवाले उसका तिरस्कार करते हैं ॥ ४२ ॥ अपराध तो तुम्हारा बहुत बड़ा है, किन्तु एक तो तुम्हें शीघ्र अपनी गलती मालूम हो गयी और उसपर तुमने पश्चात्ताप कर लिया है, दूसरे भगवानके हाथों वधकी बात जानकर भी तुमने उनपर श्रद्धा दिखायी है, तीसरे रुद्रभगवान और मेरा सम्मान किया है। इन कारणोंसे—॥ ४३ ॥ तुम्हारे पुत्र ( हिरण्यकशिपु ) के जो पुत्र होंगे, उनमें एक पुत्र बड़ा सज्जन होगा। लोग भगवानके यशके साथ-साथ उसका भी यश गायेंगे ॥ ४४ ॥ जैसे कि मटमैले सोनेको लोग तपा, पीट और रगड़कर शुद्ध करते हैं, उसी तरह संसारके प्राणी निर्वैरता आदि साधनों द्वारा अपना सुधार करते

यत्प्रसादादिदं विश्वं प्रसीदति यदात्मकम्। स स्वदृग्भगवान् यस्य तोष्यतेऽनन्यया दृशा ॥४६॥
स वै महाभागवतो महात्मा महानुभावो महतां महिष्ठः।
प्रवृद्धभक्त्या ह्यनुभाविताशये निवेश्य वैकुण्ठमिमं विहास्यति ॥४७॥
अलम्पटः शीलधरो गुणाकरो हृष्टः परर्द्ध्या व्यथितो दुःखितेषु।
अभूतशत्रुर्जगतः शोकहर्ता नैदाघिकं तापमिवोडुराजः ॥४८॥
अन्तर्बहिश्चामलमब्जनेत्रं स्वपूरुषेच्छानुगृहीतरूपम्।
पौत्रस्तव श्रीललनाललामं द्रष्टा स्फुरत्कुण्डलमण्डिताननम् ॥४९॥

मैत्रेय उवाच

श्रुत्वा भागवतं पौत्रममोदत दितिर्भृशम्। पुत्रयोश्च वधं कृष्णाद्विदित्वाऽऽसीन्महामनाः ॥५०॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां तृतीयस्कन्धे दितिकश्यपसंवादे चतुर्दशोऽध्यायः ॥१४॥

---

## पञ्चदशोऽध्यायः

मैत्रेय उवाच

प्राजापत्यं तु तत्तेजः परतेजोहनं दितिः। दधार वर्षाणि शतं शङ्कमाना सुरार्दनात् ॥१॥
लोके तेन हतालोके लोकपाला हतौजसः। न्यवेदयन् विश्वसृजे ध्वान्तव्यतिकरं दिशाम् ॥२॥

देवा ऊचुः

तम एतद्विभो वेत्थ संविग्ना यद्वयं भृशम्। न ह्यव्यक्तं भगवतः कालेनास्पृष्टवर्त्मनः ॥३॥

---

हुए तुम्हारे पोतेका अनुकरण करेंगे ॥ ४५ ॥ जिनकी कृपासे नारायणमय होकर यह संसार सुखी होता है, वे आत्मदर्शी परमात्मा तुम्हारे पौत्रकी अनन्यदृष्टि ( भगवद्भक्ति ) से प्रसन्न होंगे ॥ ४६ ॥ तुम्हारा पौत्र असाधारण भक्त, महात्मा, महाप्रभावशाली और परम महान् होगा। वह भक्ति-योगसे अपना हृदय शुद्ध करके नारायणमें मन लगावेगा और उसका सारा देहाभिमान नष्ट हो जायगा ॥ ४७ ॥ वह परम वैरागी होगा। उसका स्वभाव बड़ा अच्छा होगा। वह दूसरोंको सुखी देखकर प्रसन्न और दुखी देखकर दुखी होगा। संसारमें उसका कोई शत्रु न रहेगा। वह उसी तरह सबका शोक दूर करेगा, जैसे ग्रीष्म ऋतुकी गर्मीको चन्द्रमा हर लेता है ॥ ४८ ॥ वह तुम्हारा पौत्र भक्तोंकी इच्छानुसार अवतार लेनेवाले, कमलनयन तथा किरीट और कुण्डलसे सुशोभित वदनारविन्द-वाले लक्ष्मीयुक्त भगवानको भीतर अपने हृदयमें और बाहर अखिल विश्वमें देखता रहेगा ॥ ४९ ॥ मैत्रेय कहते हैं—हे विदुर ! अपने पतिके मुखसे पुत्रोंका भगवानके हाथों मरण तथा पौत्रके भगवद्भक्त होनेकी बात सुनकर दिति बहुत प्रसन्न हुई ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कंधे पं० रामतेजपाण्डेयकृत 'सामयिकी' भाषाटीकायां चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

( जय-विजयको सनकादि ऋषियोंका शाप ) मैत्रेय बोले—हे विदुर ! प्रजापति कश्यपका वह तेज ( वीर्य ) शत्रुनाशक था। उसे दिति इस विचारसे सौ वर्षतक अपने गर्भमें ही रक्खे रही कि वह सन्तति उत्पन्न होकर देवताओंसे कष्ट न पाने लगे ॥ १ ॥ इससे संसारको प्रकाश प्रदान करनेवाले सूर्यनारायण और चन्द्रमाका प्रकाश नष्ट हो गया। सभी लोकपालोंका तेज मन्द पड़ गया। सभी दिशाओंमें फैले हुए महान् अन्धकारको देखकर देवता घबड़ा उठे और उन्होंने ब्रह्माजीके पास जाकर निवेदन किया—॥ २ ॥ हे विभो ! इस अन्धकारका कारण आप ही समझ सकते हैं। हमलोग तो इससे बहुत घबड़ा गये हैं। आप इसका रहस्य जान सकते हैं। क्योंकि आपसे कुछ छिपा नहीं है ॥३॥

देवदेव जगद्धातर्लोकनाथशिखामणे । परेषामपरेषां त्वं भूतानामसि भाववित् ॥४॥
नमो विज्ञानवीर्याय माययेदमुपेयुषे । गृहीतगुणभेदाय नमस्तेऽव्यक्तयोनये ॥५॥
ये त्वानन्येन भावेन भावयन्त्यात्मभावनम् । आत्मनि प्रोतभुवनं परं सदसदात्मकम् ॥६॥
तेषां सुपक्वयोगानां जितश्वासेन्द्रियात्मनाम् । लब्धयुष्मत्प्रसादानां न कुतश्चित्पराभवः ॥७॥
यस्य वाचा प्रजाः सर्वा गावस्तन्त्येव यन्त्रिताः । हरन्ति बलिमायत्तास्तस्मै मुख्याय ते नमः ॥८॥
स त्वं विधत्स्व शं भूमंस्तमसा लुप्तकर्मणाम् । अदभ्रदयया दृष्ट्या आपन्नानर्हसीक्षितुम् ॥९॥
एष देव दितेर्गर्भ ओजः काश्यपमर्पितम् । दिशस्तिमिरयन् सर्वा वर्धतेऽग्निरिवैधसि ॥१०॥

मैत्रेय उवाच

स प्रहस्य महाबाहो भगवान् शब्दगोचरः । प्रत्याचष्टात्मभूर्देवान् प्रीणन् रुचिरया गिरा ॥११॥

ब्रह्मोवाच

मानसा मे सुता युष्मत्पूर्वजाः सनकादयः । चेरुर्विहायसा लोकाँल्लोकेषु विगतस्पृहाः ॥१२॥
त एकदा भगवतो वैकुण्ठस्यामलात्मनः । ययुर्वैकुण्ठनिलयं सर्वलोकनमस्कृतम् ॥१३॥
वसन्ति यत्र पुरुषाः सर्वे वैकुण्ठमूर्तयः । येऽनिमित्तनिमित्तेन धर्मेणाराधयन् हरिम् ॥१४॥
यत्र चाद्यः पुमानास्ते भगवान् शब्दगोचरः । सत्त्वं विष्टभ्य विरजं स्वानां नो मृडयन् वृषः ॥१५॥
यत्र नैःश्रेयसं नाम वनं कामदुघैर्द्रुमैः । सर्वर्तुश्रीभिर्विभ्राजत्कैवल्यमिव मूर्तिमत् ॥१६॥

---

हे देवताओंके देवता ! हे जगत्के पालनकर्ता ! हे समस्त लोकपालोंके शिरोमणि ! आप ऊँच और नीच सभी प्राणियोंके मनोगत भावोंको भलीभाँति जानते हैं ॥ ४ ॥ विज्ञान ही आपका बल है । मायासे आपने ब्रह्माका रूप धारण किया है । आप रजोगुणी हैं । आपकी उत्पत्तिका हाल किसीको भी नहीं ज्ञात है । हम आपको प्रणाम करते हैं ॥ ५ ॥ जो लोग निष्कामभावसे भक्ति द्वारा समस्त सदसदात्मक लोकोंको धारण करनेवाले आपकी आराधना करते हैं। उन प्राण और इन्द्रियोंको जीतने और आपकी कृपा प्राप्त करनेवाले लोगोंकी कहीं भी पराजय नहीं होती ॥ ६ ॥ ७ ॥ जिनकी वाणीमें सारी प्रजा ऐसे बँधी हुई है, जैसे डोरसे गायें बँधी रहती हैं । संसारके सभी लोग आपको सर्वश्रेष्ठ मानकर आपकी पूजा करते हैं । आपको प्रणाम है ॥ ८ ॥ हे भगवन् ! इस समय अन्धकारके कारण दिन-रातका पता न लगनेसे संसारके सभी कर्म लुप्त हो गये हैं । अब आप ही अपनी असाधारण कृपासे उन दीनोंका दुख दूर करके उनकी रक्षा करें ॥ ९ ॥ वह देखिए, प्रजापति कश्यपका स्थापित दितिका गर्भ सब दिशाओंमें अँधेरा फैलाता हुआ ऐसा बढ़ रहा है जैसे ईंधन पाकर आग बढ़ती है ॥१०॥ मैत्रेय कहते हैं—हे महाबाहो विदुर ! देवताओंकी बात सुनकर वेदान्तके ज्ञाता ब्रह्माजी मुस्कराये और उन देवताओंको अपने सुन्दर भाषणसे प्रसन्न करते हुए कहने लगे—॥ ११ ॥ हे देवताओं ! पहले मैंने तुम्हारे पूर्वज सनकादि ऋषियोंको अपने मनसे उत्पन्न किया था । वे किसी बातकी इच्छा न रखते हुए निस्पृहभावसे स्वर्गसे उतरे और इधर-उधरके लोकोंमें विचरने लगे ॥ १२ ॥ एक बार वे लोग विशुद्धात्मा नारायणके सराहनीय वैकुण्ठलोकमें जा पहुँचे ॥ १३ ॥ वहाँके रहनेवाले सभी लोग नारायणके ही समान सुन्दर और गुणवान थे और निष्कामभावसे धर्मपूर्वक भगवानकी आराधना कर रहे थे ॥ १४ ॥ उस वैकुण्ठधाममें वेदान्तवेद्य, शुद्धसतोगुणी और धर्मके मूर्तिमान् स्वरूप आदि पुरुष नारायण भी हम भक्तोंको आनन्दित करते हुए रहते हैं ॥ १५ ॥ वैकुण्ठधाममें नैःश्रेयस नामका एक अत्यन्त मनोहर वन है, जिसमें सबकी अभिलाषाओंको पूर्ण करनेवाले वृक्ष लगे हुए हैं। उनपर सब ऋतुओंकी छटा छायी रहती है और सब ऋतुओंके फूल-फल लदे रहते हैं । इन कारणोंसे

वैमानिकाः सललनाश्चरितानि यत्र गायन्ति लोकशमलक्षपणानि भर्तुः।
अन्तर्जलेऽनुविकसन्मधुमाधवीनां गन्धेन खण्डितधियोऽप्यनिलं क्षिपन्तः ॥१७॥
पारावतान्यभृतसारसचक्रवाकदात्यूहहंसशुकतित्तिरिबर्हिणां यः।
कोलाहलो विरमतेऽचिरमात्रमुच्चैर्भृङ्गाधिपे हरिकथामिव गायमाने ॥१८॥
मन्दारकुन्दकुरबोत्पलचम्पकार्णपुन्नागनागकुलाम्बुजपारिजाताः।
गन्धेऽर्चिते तुलसिकाभरणेन तस्या यस्मिंस्तपः सुमनसो बहु मानयन्ति ॥१९॥
यत्सङ्कुलं हरिपदानतिमात्रदृष्टैर्वैदूर्यमारकतहेममयैर्विमानैः।
येषां बृहत्कटितटाः स्मितशोभिमुख्यः कृष्णात्मनां न रज आदधुरुत्स्मयाद्यैः ॥२०॥
श्रीरूपिणी क्वणयती चरणारविन्दं लीलाम्बुजेन हरिसद्मनि मुक्तदोषा।
संलक्ष्यते स्फटिककुड्य उपेतहेम्नि सम्मार्जतीव यदनुग्रहणेऽन्ययत्नः ॥२१॥
वापीषु विद्रुमतटास्वमलामृताप्सु प्रेष्यान्विता निजवने तुलसीभिरीशम्।
अभ्यर्चती स्वलकमुन्नसमीक्ष्य वक्त्रमुच्छेषितं भगवतेत्यमताङ्ग यच्छ्रीः ॥२२॥
यन्न व्रजन्त्यघभिदो रचनानुवादाच्छृण्वन्ति येऽन्यविषयाः कुकथा मतिघ्नीः।
यास्तु श्रुता हतभगैर्नृभिरात्तसारास्तांस्तान् क्षिपन्त्यशरणेषु तमःसु हन्त ॥२३॥

---

वह वन साक्षात् मोक्षका द्वार ज्ञात होता है ॥ १६ ॥ वहाँ अगणित विमानचारी देवता अपनी स्त्रियोंके साथ विचरते हुए आते और संसारके पापोंको दूर करनेवाले नारायणके यश गाते रहते हैं। उस समय वे नारायणके गुणगानमें इतने मग्न हो जाते हैं कि जलमें विकसित, मकरन्दभरी वासन्ती लताकी मस्त सुगन्धिसे चित्तके चंचल हो जानेपर भी वे उस सुगन्धित वायुकी उपेक्षा करते हुए भगवानका भजन करते ही रहते हैं ॥ १७ ॥ जिस समय वहाँके सुरभित पुष्पोंपर गुंजारते हुए भौंरे मानों भगवानके गुण गाने लगते हैं तो वहाँके कबूतर, कोयल, सारस, चकवा, पपीहा, हंस, सुए, तीतर और मोर आदि पक्षी थोड़ी देरके लिए जैसे मौन हो जाते हैं। तात्पर्य यह कि वहाँके पक्षी भी नारायणके गुणों-को सुनकर आनन्दित होते हैं ॥ १८ ॥ मन्दार, कुन्द, कुरबक, उत्पल ( कोईं ) चम्पा, अड़उल, पुन्नाग, नागकेशर, बकुल ( मौलसिरी ) कमल और पारिजात आदि विविध प्रकारके फूल यद्यपि असाधारण सुगन्धिसम्पन्न होते हैं, फिर भी वे सब फूल तुलसीकी तपस्याका आदर इस वास्ते करते हैं कि भगवानको उसकी सुगन्धि विशेष प्रिय है ॥ १९ ॥ वहाँके लोगोंमें भगवानके चरणोंको नमस्कार करने मात्रसे इतनी दृढ़ भक्ति जागृत हो उठी है कि वैदूर्य, मरकत और सुवर्णके बने विमानोंपर बैठी बड़े-बड़े नितम्बवाली सुरसुन्दरियोंके हास-विलासका भी उनपर कोई असर नहीं होता ॥ २० ॥ जिनकी कृपाको प्राप्त करनेके लिए लोग यत्नशील रहते हैं, वे लक्ष्मीजी नारायणके उस भव्य भवनमें अपने पाँवोंके नूपुर झनकाती और हाथके लीलाकमलको डोलाती फिरती हैं। उस समय दीवारोंमें लगी स्फटिकपर उनकी परछायीं पड़नेसे ऐसा ज्ञात होता है कि मानो लक्ष्मीजी झाड़ू लगा रही हैं ॥ २१ ॥ हे अंग! वे लक्ष्मीजी अपनी सखियोंके साथ-साथ उस बावलीके पास जाकर तुलसीदलसे नारायणकी पूजा करती हैं, जिसके तटमें मूँगे और मोती जड़े हैं। पूजा करते-करते जलमें पड़े प्रतिबिम्बमें अपने सुन्दर केशपाश और ऊँची नासिकायुक्त कमनीय मुखको निहारकर वे यह सोचने लगती हैं कि यदि भगवान इसे एक बार चूम लें तो इसका सौन्दर्य सार्थक हो जाय ॥ २२ ॥ ब्रह्माजी कहते हैं—हे देवताओं! जो लोग संसारकी ऐसी बातोंमें फँसे रहते हैं कि जिनसे उनकी बुद्धि भ्रष्ट हो जाती है तो वे लोग नारायणके पापनाशक गुणोंको नहीं सुनते। जिसका परिणाम यह होता है कि वे उस वैकुण्ठधामको न जाकर सदा अज्ञानान्धकारमें पड़े रहते और अन्तमें नरकगामी

येऽभ्यर्थितामपि च नो नृगतिं प्रपन्ना ज्ञानं च तत्त्वविषयं सहधर्म यत्र ।
नाराधनं भगवतो वितरन्त्यमुष्य सम्मोहिता विततया बत मायया ते ॥२४॥
यच्च व्रजन्त्यनिमिषामृषभानुवृत्त्या दूरेयमा ह्युपरि नः स्पृहणीयशीलाः ।
भर्तुर्मिथः सुयशसः कथनानुरागवैक्लव्यबाष्पकलया पुलकीकृताङ्गाः ॥२५॥
तद्विश्वगुर्वधिकृतं भुवनैकवन्द्यं दिव्यं विचित्रविबुधाग्र्यविमानशोचिः ।
आपुः परां मुदमपूर्वमुपेत्य योगमायाबलेन मुनयस्तदथो विकुण्ठम् ॥२६॥
तस्मिन्नतीत्य मुनयः षडसज्जमानाः कक्षाः समानवयसावथ सप्तमायाम् ।
देवावचक्षत गृहीतगदौ परार्ध्यकेयूरकुण्डलकिरीटविटङ्कवेषौ ॥२७॥
मत्तद्विरेफवनमालिकया निवीतौ विन्यस्तयासितचतुष्टयबाहुमध्ये ।
वक्त्रं भ्रुवा कुटिलया स्फुटनिर्गमाभ्यां रक्तेक्षणेन च मनाग्रभसं दधानौ ॥२८॥
द्वार्यतयोर्निविविशुर्मिषतोरपृष्ट्वा पूर्वा यथा पुरटवज्रकपाटिकायाः ।
सर्वत्र तेऽविषमया मुनयः स्वदृष्ट्या ये सञ्चरन्त्यविहता विगताभिशङ्काः ॥२९॥
तान् वीक्ष्य वातरशनांश्चतुरः कुमारान् वृद्धान्दशार्धवयसो विदितात्मतत्त्वान् ।
वेत्रेण चास्खलयतामतदर्हणांस्तौ तेजो विहस्य भगवत्प्रतिकूलशीलौ ॥३०॥
ताभ्यां मिषत्स्वनिमिषेषु निषिध्यमानाः स्वर्हत्तमा ह्यपि हरेः प्रतिहारपाश्याम् ।
ऊचुः सुहृत्तमदिदृक्षितभङ्ग ईषत्कामानुजेन सहसा त उपप्लुताक्षाः ॥३१॥

---

होते हैं ॥ २३ ॥ जो लोग उस मानवयोनिको—जिसे हम लोग भी चाहते हैं, जिसमें तत्त्वज्ञान, सदाचार आदि प्राप्त करनेकी सुविधा रहती है—उस उत्तम योनिको पाकर भी भगवानको नहीं भजते तो कहना पड़ेगा कि उनपर भगवानकी मायाका प्रभाव पड़ा रहता है। जिससे वे भ्रममें पड़ जाते हैं ॥ २४ ॥ उस पुनीत धाममें तो वे ही लोग पहुँच पाते हैं, जो भगवानकी भक्तिमें मग्न होकर यम-नियम आदि साधनोंसे परे हो जाते हैं। जिनके सद्‌गुणोंका आदर हमलोग भी करते हैं, सामूहिकरूपसे आपसमें नारायणका गुण गाते-गाते जिनके नेत्रोंसे अश्रु धारायें प्रवाहित होने लगती हैं और सारा शरीर पुलकायमान हो जाता है ॥ २५ ॥ हे देवगण ! वे सनकादि मुनि अपने योगमायाबलसे उस धाममें पहुँचकर बड़े प्रसन्न हुए। क्योंकि वह विश्वपिताका पावन निवासस्थान था। सब भुवनोंके लोग उसकी बन्दना कर रहे थे। अगणित देवताओंके चित्र-विचित्र विमान अपनी-अपनी प्रभाका विस्तार किये हुए थे ॥ २६ ॥ वहाँ पहुँचकर नारायणके दर्शनोंकी उत्कण्ठावश वे छ ड्योढ़ियोंकी शोभापर कुछ भी दृष्टिपात न करते हुए सीधे सातवीं ड्योढ़ीपर जा पहुँचे। वहाँ उन्हें पहरेपर दो द्वारपाल मिले। उन द्वारपालोंके चार-चार भुजायें थीं। उन दोनोंकी अवस्था एक-सी थी। दोनों गदा धारण किये थे और कीमती केयूर, कुण्डल तथा किरीट आदिसे उनका वेष बड़ा सुन्दर लग रहा था ॥ २७ ॥ वे कण्ठसे पैरतक लटकनेवाली ऐसा वनमाला पहने थे, जिसपर मतवाले भौंरे गूँज रहे थे। उनकी श्याम भुजाओंके मध्यमें विराजमान सुन्दर मुख, उनकी भौंहें और नासिका कुछ फड़कते-से दीख रहे थे और आँखें लाल हो गयी थीं। इससे उनके क्रुद्ध होनेका लक्षण मालूम पड़ रहा था ॥ २८ ॥ वे मुनिगण जैसे कि छ फाटकोंमें बिना पूछे-ताछे घुस आये थे, उसी प्रकार इस सातवें फाटकके भीतर भी जाने लगे। क्योंकि वे समस्त भुवनवण्डलको समान दृष्टिसे देखते थे, इसलिए उनको कहीं भी रोक-टोक नहीं थी ॥ २९ ॥ उन परम प्राचीन किन्तु देखनेमें पाँच वर्षके मालूम पड़नेवाले और आत्मज्ञानी सनकादिकोंको इस तरह बेधड़क भीतर घुसते देखकर भगवानके विरुद्ध स्वभाववाले उन दोनों द्वारपालोंने उनके तेजकी उपेक्षा और उनका उपहास करते हुए अपनी छड़ीसे उनको रोक दिया ॥ ३० ॥ परम पूजनीय वे ऋषिगण देवताओंके देखते-देखते

मुनय ऊचुः

को वामिहैत्य भगवत्परिचर्ययोच्चैस्तद्धर्मिणां निवसतां विषमः स्वभावः ।
तस्मिन् प्रशान्तपुरुषे गतविग्रहे वां को वाऽऽत्मवत्कुहकयोः परिशङ्कनीयः ॥३२॥
न ह्यन्तरं भगवतीह समस्तकुक्षावात्मानमात्मनि नभो नभसीव धीराः ।
पश्यन्ति यत्र युवयोः सुरलिङ्गिनोः किं व्युत्पादितं ह्युदरभेदि भयं यतोऽस्य ॥३३॥
तद्वाममुष्य परमस्य विकुण्ठभर्तुः कर्तुं प्रकृष्टमिह धीमहि मन्दधीभ्याम् ।
लोकानितो व्रजतमन्तरभावदृष्ट्या पापीयसस्त्रय इमे रिपवोऽस्य यत्र ॥३४॥
तेषामितीरितमुभाववधार्य घोरं तं ब्रह्मदण्डमनिवारणमस्त्रपूगैः ।
सद्यो हरेरनुचरावुरु बिभ्यतस्तत्पादग्रहावपततामतिकातरेण ॥३५॥
भूयादघोनि भगवद्भिरकारि दण्डो यो नौ हरेत सुरहेलनमप्यशेषम् ।
मा वोऽनुतापकलया भगवत्स्मृतिघ्नो मोहो भवेदिह तु नौ व्रजतोरधोऽधः ॥३६॥
एवं तदैव भगवानरविन्दनाभः स्वानां विबुध्य सदतिक्रममार्यहृद्यः ।
तस्मिन् ययौ परमहंसमहामुनीनामन्वेषणीयचरणौ चलयन् सहश्रीः ॥३७॥
तं त्वागतं प्रतिहृतौपयिकं स्वपुम्भिस्तेऽचक्षताक्षविषयं स्वसमाधिभाग्यम् ।
हंसश्रियोर्व्यजनयोः शिववायुलोलच्छुभ्रातपत्रशशिकेसरशीकराम्बुम् ॥३८॥

---

उन द्वारपालों द्वारा रोक दिये गये, जिससे उनके अतिशय प्रिय नारायणके दर्शनमें बाधा पड़ी तो उन्हें कुछ क्रोध आगया और उनकी आँखें लाल हो गयीं ॥ ३१ ॥ मुनियोंने कहा—मुझे रोकनेवाले तुम कौन हो ? यह दरबार तो ऐसा है कि जहाँ नारायणकी पूर्ण आराधना करके ही कोई पदाधिकारी हो सकता है और भगवानके आराधक समदर्शी हो होंगे। फिर समझमें नहीं आता कि यहाँपर विषमता क्योंकर उपस्थित हुई कि किसीको तो तुम जाने देते हो किसीको नहीं, और फिर उन परम-शान्त और विरोधभावरहित नारायणके द्वारपर शंकाका समावेश तो हो ही नहीं सकता ॥३२॥ जिनके उदरमें समस्त विश्व समाया हुआ है, उसे विद्वान् लोग घटाकाशको महाकाशमें लीनके समान भेद-शून्य समझते हैं। ऐसी दशामें देववेश धारण किये हुए तुम दोनोंने उन नारायणके यहाँ भी पहरा देकर भय उपस्थित कर दिया है ? ॥ ३३ ॥ यद्यपि आप बैकुण्ठनाथके अनुचर हैं, फिर भी आपका सुधार होना आवश्यक है। इसलिए आपके कल्याणार्थ हम यह सोच रहे हैं कि आप यह लोक छोड़कर ऐसे लोकमें जाकर रहिए, जहाँ कि भेदभावयुक्त पापियोंके लिए काम, क्रोध और लोभ, इन तीनों रिपुओंका प्राबल्य हो ॥ ३४ ॥ उनकी ऐसी बातें और अस्त्र-शस्त्रसे भी अनिवार्य घोर ब्रह्मशाप सुनकर डरते हुए वे दोनों अति कातरभावसे उन कुमारोंके पैरोंपर गिर पड़े और कहने लगे—॥ ३५ ॥ हे तपस्वियों ! हम जैसे पापियोंको आपने यह उचित दण्ड दिया है। इससे आप सरीखे देवताओंके अपमानका पाप शान्त हो जायगा। अब इसके लिए पछताइएगा नहीं। हाँ, इतना आप अवश्य कर दें कि मैं अपने पापोंके प्रभावसे चाहे कितना भी नीचे गिरूँ, किन्तु हमारे हृदयमें वह मोह न उत्पन्न हो कि जिससे हमें नारायणका स्मरण भी न हो सके ॥ ३६ ॥ उधर भक्तवत्सल भगवानको जैसे ही मालूम हुआ कि मेरे अनुचरोंने उन महापुरुषोंका अपमान कर दिया है तो लक्ष्मीके साथ-साथ नारायण तुरन्त उन नंगे पैरोंसे दौड़े कि जिनको बड़े-बड़े मुनि सदा खोजा करते हैं ॥ ३७ ॥ वहाँके लोगोंने देखा कि जैसे ही भगवान आये, उसी समय उनके अनुचर छत्र-पादुका आदि ले आये। जिस ब्रह्मका साक्षात्कार एकमात्र समाधिसे होता है, उसको उन मुनियोंने अपने नेत्रोंके सम्मुख खड़े देखा। उस समय उनके दोनों बगल हंसके सदृश श्वेत व्यजन चल रहे थे और उनसे ठण्डी हवा निकल रही थी। चन्द्रमाके सदृश श्वेत छत्रके नीचे इतनी ठंढक थी, जैसे उसमें लगी

कृत्स्नप्रसादसुमुखं स्पृहणीयधाम स्नेहावलोककलया हृदि संस्पृशन्तम् ।
श्यामे पृथावुरसि शोभितया श्रिया स्वश्चूडामणिं सुभगयन्तमिवात्मधिष्ण्यम् ॥३९॥
पीतांशुके पृथुनितम्बिनि विस्फुरन्त्या काञ्च्यालिभिर्विरुतया वनमालया च ।
वल्गुप्रकोष्ठवलयं विनतासुतांसे विन्यस्तहस्तमितरेण धुनानमब्जम् ॥४०॥
विद्युत्क्षिपन्मकरकुण्डलमण्डनार्हगण्डस्थलोन्नसमुखं मणिमत्किरीटम् ।
दोर्दण्डषण्डविवरे हरता परार्ध्यहारेण कन्धरगतेन च कौस्तुभेन ॥४१॥
अत्रोपसृष्टमिति चोत्स्मितमिन्दिरायाः स्वानां धिया विरचितं बहुसौष्ठवाढ्यम् ।
मह्यं भवस्य भवतां च भजन्तमङ्गं नेमुर्निरीक्ष्य नवितृप्तदृशो मुदा कैः ॥४२॥
तस्यारविन्दनयनस्य पदारविन्दकिञ्जल्कमिश्रतुलसीमकरन्दवायुः ।
अन्तर्गतः स्वविवरेण चकार तेषां संक्षोभमक्षरजुषामपि चित्ततन्वोः ॥४३॥
ते वा अमुष्य वदनासितपद्मकोशमुद्वीक्ष्य सुन्दरतराधरकुन्दहासम् ।
लब्धाशिषः पुनरवेक्ष्य तदीयमङ्घ्रिद्वन्द्वं नखारुणमणिश्रयणं निदध्युः ॥४४॥
पुंसां गतिं मृगयतामिह योगमार्गैर्ध्यानास्पदं बहु मतं नयनाभिरामम् ।
पौंस्नं वपुर्दर्शयानमनन्यसिद्धैरौत्पत्तिकैः समगृणन् युतमष्टभोगैः ॥४५॥

कुमारा ऊचुः

योऽन्तर्हितो हृदि गतोऽपि दुरात्मनां त्वं सोऽद्यैव नो नयनमूलमनन्त राद्धः ।
यर्ह्येव कर्णविवरेण गुहां गतो नः पित्रानुवर्णितरहा भवदुद्भवेन ॥४६॥

---

मोतियोंकी झालरोंसे जलकी नन्हीं-नन्हीं बूँदें गिर रहीं थीं ॥ ३८ ॥ वहाँपर विद्यमान सब लोगोंको प्रसन्न करनेमें तत्पर, गुणोंके धाम, स्नेह भरे नेत्रोंसे सबके हृदयमें गुदगुदी पैदा करते हुए भगवानको निहारकर वे ऋषिगण निहाल हो गये । उनके श्याम और विशाल वक्षःस्थलमें लक्ष्मीजी विराजमान थीं । उनकी शोभासे वे सब लोकोंके शिरोमणिस्वरूप अपने बैकुण्ठलोकको सुशोभित कर रहे थे ॥ ३९ ॥ अपने स्थूल नितम्बके पीताम्बरके ऊपर चमकती हुई करधनी पहने थे । उनके गलेमें वनमाला पड़ी हुई थी, जिसकी सुगन्धिसे मुग्ध होकर भौंरे गुञ्जार रहे थे । उनके हाथोंमें सुन्दर खडुए पड़े थे । वे एक हाथ गरुड़के कन्धेपर रखे थे और दूसरे हाथमें लीलकमल लिये हुए हिला रहे थे ॥ ४० ॥ अपनी चमकसे बिजलीको भी मात करनेवाले कुण्डल उनके कानोंमें थे, जिससे कपोलोंकी शोभा देखते ही बनती थी । उनकी ऊँची और सुन्दर नासिका थी । उनके माथेपर मणिजड़ित किरीट सुशोभित था । दोनों भुजाओंके बीच कन्धेपर बहूमूल्य हार और वक्षःस्थलमें कौस्तुभ मणि अलग विराजमान था ॥ ४१ ॥ उनकी उस कामनीय कान्तिको देखकर सनकादि भक्तोंने सोचा कि लक्ष्मीजी अपनी शोभापर व्यर्थ डींग मार रही हैं । वास्तवमें नारायणके सौन्दर्यमें उनका सौन्दर्य लुप्त हो गया है । ब्रह्माजी कहते हैं—हे देवताओ ! हमारे, श्रीशंकरजी और आप जैसे भक्तोंके उपकारार्थ अवतार लेनेवाले उन नारायणको देखकर वे मुनिजन गद्‌गद हो गये और नेत्रोंसे बार-बार वह छवि निहारकर भी तृप्त नहीं होने आये ॥ ४२ ॥ उनके कमल सरीखे नेत्रों और चरणारविन्दके मकरन्दसे मिश्रित तुलसीकी वायुको सूँघनेसे पूर्ण ब्रह्मज्ञानी होते हुए भी उनका मन और तन क्षुभित हो उठा ॥ ४३ ॥ वे लोग उन नारायणके श्यामकमलदल सदृश और कुन्दके समान मन्द मुसकान युक्त मुख देखकर सफल-मनोरथ होते हुए रक्तमणिके सदृश देदीप्यमान उनके चरणोंको देखकर ध्यानमग्न हो गये ॥ ४४ ॥ जो जो लोग योगमार्गसे उनके तत्त्वकी जिज्ञासामें लीन रहते हुए ध्यानरत रहते और इस मार्गको ही उनकी प्राप्तिकी कुंजी बताते हैं, उन नयनाभिराम तथा अणिमादि सिद्धियोंके आस्पदस्वरूप और पुरुषरूपधारी उन परमेश्वरको प्रत्यक्ष देखकर वे मुनिजन उनकी स्तुति करने लगे ॥ ४५ ॥ वे बोले-

तं त्वा विदाम भगवन् परमात्मतत्त्वं सत्त्वेन सम्प्रति रचयन्तमेषाम्।
यत्तेऽनुतापविदितैर्दृढभक्तियोगैरुद्ग्रन्थयो हृदि विदुर्मुनयो विरागाः ॥४७॥
नात्यन्तिकं विगणयन्त्यपि ते प्रसादं किन्त्वन्यदर्पितभयं भ्रुव उन्नयैस्ते।
येऽङ्ग त्वदङ्घ्रिशरणा भवतः कथायाः कीर्तन्यतीर्थयशसः कुशला रसज्ञाः ॥४८॥
कामं भवः स्ववृजिनैर्निरयेषु नः स्ताच्चेतोऽलिवद्यदि नु ते पदयो रमेत।
वाचश्च नस्तुलसिवद्यदि तेऽङ्घ्रिशोभाः पूर्येत ते गुणगणैर्यदि कर्णरन्ध्रः ॥४९॥
प्रादुश्चकर्थ यदिदं पुरुहूत रूपं तेनेश निर्वृतिमवापुरलं दृशो नः।
तस्मा इदं भगवते नम इद्विधेम योऽनात्मनां दुरुदयो भगवान् प्रतीतः ॥५०॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कन्धे जयविजययोः सनकादिशापो नाम पञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

---

## षोडशोऽध्यायः

### ब्रह्मोवाच

इति तद् गृणतां तेषां मुनीनां योगधर्मिणाम्। प्रतिनन्द्य जगादेदं विकुण्ठनिलयो विभुः ॥१॥

### श्रीभगवानुवाच

एतौ तौ पार्षदौ मह्यं जयो विजय एव च। कदर्थीकृत्य मां यद्वो बह्वक्रान्तामतिक्रमम् ॥२॥

---

हे अनन्त! यद्यपि आप जगत्के सब जीवोंमें विराजमान रहते हैं, फिर भी जिनकी अन्तरात्मा दूषित रहती है उनको आपकी झाँकी नही मिलती। वैसे तो आजके बहुत वर्षों पहले ही मेरे पिता श्रीब्रह्माजीने मुझे आपके स्वरूपका उपदेश दे दिया था और हमने अपने कानों द्वारा उस उपदेशको सुनकर अपने हृदयमें आपके कमनीय स्वरूपको अंकित कर लिया था। किन्तु आपके प्रत्यक्ष दर्शन तो आज ही हुए हैं ॥ ४६ ॥ हे भगवन्! बड़े-बड़े वीतराग और विवेकी ऋषि-मुनि दृढ़भक्ति तथा योग आदि उपायोंके द्वारा अपने हृदयमें ही जिस गूढ़ तत्त्वकी खोज किया करते हैं, वह परमतत्त्व आप ही हैं। मेरा विश्वास है कि आप ही उनपर कृपा करके उनके हृदयमें जाकर स्थित होते और उन्हें सन्तुष्ट करते हैं ॥ ४७ ॥ हे अङ्ग! जो लोग आपके चरणोंकी शरण प्राप्तकर एवं आपके कथामृतको पीकर तृप्त हो चुके हैं, आपके पुनीत यशका रस जाननेमें निपुण वे विवेकशील प्राणी तो मुक्तिको भी तुच्छ समझते हैं। तब भला वे इन्द्रादिपदको भी क्या समझेंगे ॥ ४८ ॥ हे नारायण! आजके पहले हमसे कोई भी अपराध नहीं बन पड़ा था, किन्तु आज आपके भक्तोंको शाप देकर हम बहुत बड़ा अपराध कर गुजरे हैं। अस्तु, इस महापापके कारण यदि हमको बार-बार नरकमें भी जन्म लेना पड़े तो कोई चिन्ताकी बात नहीं, किन्तु मेरा मन भौंरेकी तरह आपके चरणकमलमें लीन रहे। आपकी अनुकम्पासे हम सदा आपके गुण गाते हुए तुलसीकी तरह आपके चरणोंका ध्यान करते रहें ॥ ४९ ॥ हे विपुलकीर्तिशाली नारायण! आपने अपना जो यह सुन्दर स्वरूप प्रकट किया है, उसका दर्शन करनेसे हम अपने आपको धन्य समझते हैं। पापियोंको इस दिव्य स्वरूपका दर्शन नहीं प्राप्त हो सकता। हम आपको नमस्कार करते हैं ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कंधे पं० रामतेजपाण्डेयकृत 'सामयिकी' भाषाटीकायां पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

( जय-विजयका वैकुण्ठधामसे पतन ) ब्रह्माजी कहते हैं—उन भक्तियोगके योगियोंकी बातें सुनकर वैकुण्ठवासी और सर्वव्यापक भगवानने इस प्रकार कहा—ये दोनों मेरे पार्षद जय और विजय हैं। लेकिन आज इन लोगोंने ( होनहारके फेरमें पड़कर ) मेरा कुछ भी ख्याल न करते हुए आपके साथ जो व्यवहार किया है, वह सर्वथा अनुचित था ॥ १ ॥ २ ॥

यस्त्वेतयोर्धृतो दण्डो भवद्भिर्मामनुव्रतैः । स एवानुमतोऽस्माभिर्मुनयो देवहेलनात् ॥३॥
तद्वः प्रसादयाम्यद्य ब्रह्म दैवं परं हि मे । तद्धीत्यात्मकृतं मन्ये यत्स्वपुम्भिरसत्कृताः ॥४॥
यन्नामानि च गृह्णाति लोको भृत्ये कृतागसि । सोऽसाधुवादस्तत्कीर्तिं हन्ति त्वचमिवामयः ॥५॥
यस्यामृतामलयशःश्रवणावगाहः सद्यः पुनाति जगदाश्वपचाद्विकुण्ठः ।
सोऽहं भवद्भ्य उपलब्धसुतीर्थकीर्तिश्छिन्द्यां स्वबाहुमपि वः प्रतिकूलवृत्तिम् ॥६॥
यत्सेवया चरणपद्मपवित्ररेणुं सद्यःक्षताखिलमलं प्रतिलब्धशीलम् ।
न श्रीर्विरक्तमपि मां विजहाति यस्याः प्रेक्षालवार्थ इतरे नियमान् वहन्ति ॥७॥
नाहं तथाद्मि यजमानहविर्विताने श्च्योतद्घृतप्लुतमदन् हुतभुङ्मुखेन ।
यद्ब्राह्मणस्य मुखतश्चरतोऽनुघासं तुष्टस्य मय्यवहितैर्निजकर्मपाकैः ॥८॥
येषां बिभर्म्यहमखण्डविकुण्ठयोगमायाविभूतिरमलाङ्घ्रिरजः किरीटैः ।
विप्रांस्तु को न विषहेत यदर्हणाम्भः सद्यः पुनाति सहचन्द्रललामलोकान् ॥९॥
ये मे तनूर्द्विजवरान्दुहतीर्मदीया भूतान्यलब्धशरणानि च भेदबुद्ध्या ।
द्रक्ष्यन्त्यघक्षतदृशो ह्यहिमन्यवस्तान् गृध्रा रुषा मम कुषन्त्यधिदण्डनेतुः ॥१०॥
ये ब्राह्मणान्मयि धिया क्षिपतोऽर्चयन्तस्तुष्यद्धृदः स्मितसुधोक्षितपद्मवक्त्राः ।
वाण्यानुरागकलयाऽऽत्मजवद् गृणन्तः सम्बोधयन्त्यहमिवाहमुपाहतस्तैः ॥११॥

---

आप नारायणके भक्तोंने उनकी इस करनीका दण्ड दिया है, मैं उससे सहमत हूँ। क्योंकि आप लोगोंका इन्होंने अपमान किया था॥ ३॥ मैं ब्राह्मणोंको अपना पूज्य मानता हूँ और इसीसे आप लोगोंका निहोरा कर रहा हूँ। मेरे सेवकोंने आपका तिरस्कार किया है, इस लिए मैं ही उस अपराधका उत्तरदायी हूँ॥ ४॥ यदि कोई सेवक कोई अपराध कर गुजरता है तो साधारणतया पूछा जाता है कि यह किसका सेवक है। अन्तमें उसका मालिक भी लांछित होता है। वह लांछना मालिककी कीर्तिको उसी प्रकार नष्ट कर देती है, जैसे श्वेतकुष्ठ चमड़ेको चौपट कर देता है॥५॥ मैं विकुण्ठ कहलाता हूँ। जिसका अमृत सदृश उज्ज्वल यश सुनकर जगत्के चाण्डाल तक तर जाते हैं और वह यश मुझे आप लोगोंके द्वारा ही प्राप्त हुआ है। ऐसी दशामें आपके विपरीत आचरण करनेवाले मैं अपने हाथ ( जैसे प्रिय व्यक्ति ) को भी काट डालूँगा॥ ६॥ मेरा विश्वास है कि आप लोगोंकी सेवासे ही मुझे यह बल प्राप्त हुआ है कि मेरे पैरोंकी धूल से समस्त जगत्का पाप धुल जाता है। और यद्यपि मैं उसकी तरफसे विरक्त रहता हूँ फिर भी वह लक्ष्मी मेरे पीछे पड़ी रहती है कि जिसकी एक झाँकीके लिए ब्रह्मादि देवता विविध प्रकारके नियमोंका साधन करते हैं॥ ७॥ यज्ञमें यजमान द्वारा अग्निको घीसे तर चरु-पुरोडाश आदि हव्यका हवन करनेपर मैं उतना तृप्त नहीं होता, जितना कि निष्काम बुद्धिसे कर्ममें लगे हुए ब्राह्मणोंको भोजन करानेसे प्रसन्न होता हूँ ( क्योंकि ब्राह्मण ही मेरे मुख हैं )॥ ८॥ और फिर जिनके पुनीत चरणरजको मैं अपने माथे चढ़ाता हूँ, तब संसारमें ऐसा कौन प्राणी है जो उन ब्राह्मणोंका अपमान करेगा। और मैं यद्यपि अखण्ड योगमायारूपी विभूतिको धारण किये रहता हूँ, फिर भी मेरे चरणोंका जल शिवजी तथा समस्त लोकोंको पवित्र करता है॥ ९॥ जो लोग कामधेनु गौ तथा साक्षात् मेरे शरीरसदृश ब्राह्मणोंका अपनी भेदबुद्धि वश अपमान करते हैं तो मैं उनके हृदयमें निवास नहीं करता।—और उन पापान्ध प्राणियोंको गृध्रसरीखे यमराजके दूत सर्पके सदृश क्रुद्ध होकर अपने वज्र सरीखे चंचुओंसे नोच-चोथ डालते हैं॥ १०॥ जो लोग कठोर भाषण करनेवाले ब्राह्मणको भी मेरा स्वरूप समझकर मुसका देते हैं और उनसे इस तरह बातें करते हैं जैसे बाप-बेटे आपसमें वार्तालाप करते हैं तो मैं उनके वशीभूत हो जाता हूँ॥ ११॥ इन

तन्मे स्वभर्तुरवसायमलक्ष्मणौ युष्मद्व्यतिक्रमगतिं प्रतिपद्य सद्यः।
भूयो ममान्तिकमितां तदनुग्रहो मे यत्कल्पतामचिरतो भृतयोर्विवासः ॥१२॥

ब्रह्मोवाच

अथ तस्योशतीं देवीमृषिकुल्यां सरस्वतीम्। नास्वाद्य मन्युदष्टानां तेषामात्माप्यतृप्यत ॥१३॥
सतीं व्यादाय शृण्वन्तो लघ्वीं गुर्वर्थगह्वराम्। विगाह्यागाधगम्भीरां न विदुस्तच्चिकीर्षितम् ॥१४॥
ते योगमाययाऽऽरब्धपारमेष्ठ्यमहोदयम्। प्रोचुः प्राञ्जलयो विप्राः प्रहृष्टाः क्षुभितत्वचः ॥१५॥

ऋषय ऊचुः

न वयं भगवन् विद्मस्तव देव चिकीर्षितम्। कृतो मेऽनुग्रहश्चेति यदध्यक्षः प्रभाषसे ॥१६॥
ब्रह्मण्यस्य परं दैवं ब्राह्मणाः किल ते प्रभो। विप्राणां देवदेवानां भगवानात्मदैवतम् ॥१७॥
त्वत्तः सनातनो धर्मो रक्ष्यते तनुभिस्तव। धर्मस्य परमो गुह्यो निर्विकारो भवान्मतः ॥१८॥
तरन्ति ह्यञ्जसा मृत्युं निवृत्ता यदनुग्रहात्। योगिनः स भवान् किंस्विदनुगृह्येत यत्परैः ॥१९॥

यं वै विभूतिरुपयात्यनुवेलमन्यैरर्थार्थिभिः स्वशिरसा धृतपादरेणुः।
धन्यार्पिताङ्घ्रितुलसीनवदामधाम्नो लोकं मधुव्रतपतेरिव कामयाना ॥२०॥
यस्तां विविक्तचरितैरनुवर्तमानां नात्याद्रियत्परमभागवतप्रसङ्गः।
स त्वं द्विजानुपथपुण्यरजःपुनीतः श्रीवत्सलक्ष्म किमगा भगभाजनस्त्वम् ॥२१॥
धर्मस्य ते भगवतस्त्रियुग त्रिभिः स्वैः पद्भिश्चराचरमिदं द्विजदेवतार्थम्।
नूनं भृतं तदभिघाति रजस्तमश्च सत्त्वेन नो वरदया तनुवा निरस्य ॥२२॥

---

दोनोंने अपने स्वामीका ( मेरा ) अभिप्राय समझे बिना ही यह अपराध कर डाला है और इनको अपनी करनीका दण्ड भी मिल गया है। अब आप इतनी कृपा और कर दीजिए कि ये अपने पापोंका फल भोगकर शीघ्र मेरे पास वापस आ जायँ॥ १२॥ ब्रह्माजी कहते हैं—नारायणकी उन पवित्र और मंत्रसदृश कमनीय बातोंको सुनकर वे ऋषि यद्यपि बहुत क्रुद्ध थे, फिर भी शान्त हो गये॥ १३॥ भगवानकी वह वाणी छोटीसी थी, किन्तु उसमें गंभीर अर्थ भरा हुआ था और सुनकर भलीभाँति विचार करनेसे भी जल्दी थाह नहीं लग रहा था कि नारायणने वह बात कहकर उन लोगोंका अभिनन्दन किया या निन्दा की है॥ १४॥ अन्तमें उस वाणीको स्तुतिपरक ही समझकर प्रसन्न मनसे वे ऋषि बोले। उस समय उनको रोमांच हो आया था और जैसे उनकी प्रभुताको समझते हुए वे कहने लगे–॥ १५॥ हे भगवन्! हे देव! समस्त संसारके अध्यक्ष होते हुए भी आपने जो यह कहा कि 'आपने बड़ी कृपा की' इसका मतलब मैं नहीं समझ सका॥ १६॥ हे प्रभो! आप ब्राह्मणभक्त हैं और ब्राह्मणोंको आप सर्वश्रेष्ठ देवता मानते हैं। लेकिन सच तो यह है कि आप उन देवताओंके भी देवतास्वरूप ब्राह्मणोंके एकमात्र देवता और उनकी आत्मा हैं॥ १७॥ आपके द्वारा सनातनधर्मकी उत्पत्ति होती है और आपके अवतारशरीरोंसे ही उनकी रक्षा भी होती है। धर्मके गोप्य और विकार-शून्य तत्त्व आप ही हैं॥१८॥ जब कि विरक्तजन एकमात्र आपकी कृपासे ही भवसागर पार कर जाते हैं, तब क्या आपको किसीकी कृपाकी आवश्यकता हो सकती है?॥ १९॥ वह लक्ष्मीजी प्रतिक्षण जिसकी सेवामें मग्न रहती हैं, जगत्के लोलुप प्राणी जिनके चरणरजको बड़े प्रेमसे माथे चढ़ाते हैं। संसारके पुण्यात्माजन आपके चरणोंमें तुलसी-दलकी मालायें अर्पण करते हैं। और यद्यपि सदा आपकी शुश्रूषामें लगी रहती हैं॥ २०॥ और यद्यपि वे अपनी पुनीत परिचर्यासे आपका अनुसरण करती रहती हैं, फिर भी आप उनका विशेष ख्याल न करके अपने भक्तोंपर ही दाहिन-दयाल रहते हैं। यद्यपि आप सभी सम्पत्तियोंके निधान हैं, फिर भी आप अपनेको ब्राह्मणोंकी ही कृपासे महत्त्वशाली कहते हैं। यह केवल जगत्को शिक्षा देनेका ढंग है॥ २१॥ हे नारायण! ब्राह्मणों और देवताओंका उपकार

न त्वं द्विजोत्तमकुलं यदिहात्मगोपं गोप्ता वृषः स्वर्हणेन ससूनृतेन ।
तर्ह्येव नङ्क्ष्यति शिवस्तव देव पन्था लोकोऽग्रहीष्यदृषभस्य हि तत्प्रमाणम् ॥२३॥
तत्तेऽनभीष्टमिव सत्त्वनिधेर्विधित्सोः क्षेमं जनाय निजशक्तिभिरुद्धृतारेः ।
नैतावता त्र्यधिपतेर्बत विश्वभर्तुस्तेजः क्षतं त्ववनतस्य स ते विनोदः ॥२४॥
यं वानयोर्दममधीश भवान् विधत्ते वृत्तिं नु वा तदनुमन्महि निर्व्यलीकम् ।
अस्मासु वा य उचितो ध्रियतां स दण्डो येऽनागसौ वयमयुङ्क्ष्महि किल्बिषेण ॥२५॥

श्रीभगवानुवाच

एतौ सुरेतरगतिं प्रतिपद्य सद्यः संरम्भसम्भृतसमाध्यनुबद्धयोगौ ।
भूयः सकाशमुपयास्यत आशु यो वः शापो मयैव निहितस्तदवैत विप्राः ॥२६॥

ब्रह्मोवाच

अथ ते मुनयो दृष्ट्वा नयनानन्दभाजनम् । वैकुण्ठं तदधिष्ठानं विकुण्ठं च स्वयंप्रभम् ॥२७॥
भगवन्तं परिक्रम्य प्रणिपत्यानुमान्य च । प्रतिजग्मुः प्रमुदिताः शंसन्तो वैष्णवीं श्रियम् ॥२८॥
भगवाननुगावाह यातं माभैष्टमस्तु शम् । ब्रह्मतेजः समर्थोऽपि हन्तुं नेच्छे मतं तु मे ॥२९॥
एतत्पुरैव निर्दिष्टं रमया क्रुद्धया यदा । पुरापवारिता द्वारि विशन्ती मय्युपारते ॥३०॥

---

करनेके लिए आप अपनेमेंसे रजोगुण और तमोगुणको दूर करके तीनों गुणों तथा अपनी सतोगुणमयी मूर्तिमे अवतार लेते और इस चराचर जगत्का उपकार करते हैं। हे दीनानाथ! धर्म ही आपका वास्तविक स्वरूप है। तप, शौच और दया, ये तीन उस धर्मस्वरूपके चरण हैं ॥२२॥ यदि आप समस्त कुलोंमें उत्तम ब्राह्मणकुलकी रक्षा और सत्कार न करते तो आपके द्वारा प्रचलित की हुई जगत्का कल्याण करनेवाली वैदिक मर्यादा ही लुप्त हो जाती और संसारके साधारण लोग देव-ब्राह्मणोंका आदर न करते। क्योंकि संसार तो गतानुगतिक है। जैसा बड़े लोग करते हैं, उसी प्रकार छोटे लोग भी करते रहते हैं ॥ २३ ॥ और आपको वह ( वेदमार्गका नाश ) अभीष्ट नहीं है। जिस समय संसारमें ऐसे दुष्टोंकी प्रबलता हो जाती है कि जो आपके उस पुरातन धर्ममार्गपर आधात पहुँचाते हैं तो आप अपनी सत्त्वमयी मूर्तिसे अवतार लेकर उनका नाश कर देते हैं। ऐसी दशामें आपका ब्राह्मणोंको प्रणाम करना उचित ही है। धर्मकी रक्षाके निमित्त उनको प्रणाम करनेसे आपके प्रतापमें कुछ भी न्यूनता नहीं आती। यह भी आपकी एक लीला है ॥ २४ ॥ हे स्वामिन्! आपके इन दोनों सेवकोंको हमने जो दण्ड दिया है, आप चाहें तो उसका समर्थन करें या इनकी और पदोन्नति कर दें, मुझे कोई आपत्ति नहीं होगी। और यदि आप मेरे शापप्रदानको अपराध समझें तो जो दण्ड चाहें हमको दीजिए, वह भी हमें अंगीकार होगा ॥ २५ ॥ उन ऋषियोंकी बात सुनकर सान्त्वना देते हुए नारायण बोले—आप घबड़ायँ नहीं, ये दोनों सेवक ( जय-विजय ) राक्षसी योनिमें जन्म लेकर शीघ्र ही मेरे समीप वापस आ जायँगे। ये उस योनिमें जाकर मेरे साथ प्रबल शत्रुताका बर्ताव करेंगे। शत्रुताके आवेशमें ये बराबर मेरा स्मरण करते रहेंगे। इनको एक प्रकारसे मेरे चिन्तनकी समाधि-सी लग जायगी। हे ब्राह्मणों! इनको आपने जो शाप दिया है, इसे मेरी इच्छाके अनुकूल ही समझिए ॥२६॥ ब्रह्माजी कहते हैं—इसके बाद उन मुनियोंने नारायणका वह नयनाभिराम और तेजस्वी रूप तथा उनका वह दिव्य वैकुण्ठलोक देखकर—॥ २७ ॥ उनकी परिक्रमा की, भगवानको प्रणाम किया और उनसे अनुमति माँगी। तदनन्तर नारायणका गुण गाते हुए वे लोग वहाँसे विदा होगये ॥ २८ ॥ मुनियोंके चले जानेपर नारायणने अपने दोनों सेवकोंको बुलाकर कहा—'तुम घबड़ाओ नहीं। तुम्हारा कल्याण हो। यद्यपि मैं उनके उस शापस्वरूप ब्रह्मतेजको नष्ट कर सकता हूँ, लेकिन मैं ऐसा करना नहीं चाहता। क्योंकि उस शापसे मैं सहमत हूँ ॥ २९ ॥ इस शापका संकेत तो तुम्हें उसी समय मिल

मयि संरम्भयोगेन निस्तीर्य ब्रह्महेलनम्। प्रत्येष्यतं निकाशं मे कालेनाल्पीयसा पुनः ॥३१॥
द्वाःस्थावादिश्य भगवान् विमानश्रेणिभूषणम्। सर्वातिशयया लक्ष्म्या जुष्टं स्वं धिष्ण्यमाविशत्॥३२॥
तौ तु गीर्वाणऋषभौ दुस्तराद्धरिलोकतः। हतश्रियौ ब्रह्मशापादभूतां विगतस्मयौ ॥३३॥
तदा विकुण्ठधिषणात्तयोर्निपतमानयोः। हाहाकारो महानासीद्विमानाग्र्येषु पुत्रकाः ॥३४॥
तावेव ह्यधुना प्राप्तौ पार्षदप्रवरौ हरेः। दितेर्जठरनिर्विष्टं काश्यपं तेज उल्बणम् ॥३५॥
तयोरसुरयोरद्य तेजसा यमयोर्हि वः। आक्षिप्तं तेज एतर्हि भगवांस्तद्विधित्सति ॥३६॥
विश्वस्य यः स्थितिलयोद्भवहेतुराद्यो योगेश्वरैरपि दुरत्यययोगमायः।
क्षेमं विधास्यति स नो भगवांस्त्र्यधीशस्तत्रास्मदीयविमृशेन कियानिहार्थः ॥॥३७॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां तृतीयस्कन्धे षोडशोऽध्यायः ॥१६॥

---

## सप्तदशोऽध्यायः

### मैत्रेय उवाच

निशम्यात्मभुवा गीतं कारणं शङ्कयोज्झिताः। ततः सर्वे न्यवर्तन्त त्रिदिवाय दिवौकसः ॥१॥
दितिस्तु भर्तुरादेशादपत्यपरिशङ्किनी। पूर्णे वर्षशते साध्वी पुत्रौ प्रसुषुवे यमौ ॥२॥
उत्पाता बहवस्तत्र निपेतुर्जायमानयोः। दिवि भुव्यन्तरिक्षे च लोकस्योरुभयावहाः ॥३॥
सहाचला भुवश्चेलुर्दिशः सर्वाः प्रजज्वलुः। सोल्काश्चाशनयः पेतुः केतवश्चार्तिहेतवः ॥४॥

---

गया था, जब मेरे योगनिद्रामें लीन रहनेके समय लक्ष्मीजी मेरे पास आरही थीं और तुमने उनको रोक दिया था ॥ ३० ॥ राक्षसी योनिमें प्राप्त होकर क्रोधयोगके द्वारा शीघ्र ही तुम इस ब्रह्मशापकी अवधिको समाप्त कर लोगे और फिर मेरे पास लौट आओगे ॥ ३१ ॥ इस प्रकार अपने द्वारपालोंको समझा-बुझाकर नारायण विमान-पुञ्जसे विभूषित और सर्वोत्कृष्ट शोभायुक्त अपने भवनमें गये ॥३२॥ वे द्वारपाल ब्रह्मशापके कारण नारायणके लोकसे भ्रष्ट हो गये, तत्काल उनका सौन्दर्य विलीन होगया और सारा गर्व खर्व होगया ॥ ३३ ॥ ब्रह्माजी कहते हैं—हे पुत्रो ( देवताओं ) ! जिस समय नारायणके वे दोनों सेवक वैकुण्ठधामसे गिरने लगे, उस समय विमानोंपर बैठे हुए देवताओंमें हाहाकार मच गया ॥ ३४ ॥ वे ही दोनों ( जय-विजय ) भगवानके प्रधान सेवक इस समय कश्यपके तेजोमय वीर्य द्वारा दितिके गर्भमें आगये हैं ॥ ३५ ॥ उन्हीं दोनों दैत्योंके तेजसे तुम लोगोंका तेज दब गया है और यही नारायणकी इच्छा है। इसमें कुछ उलट-फेर नहीं हो सकता ॥ ३६ ॥ जो भगवान समस्त विश्वकी उत्पत्ति, पालन और संहार करते हैं, जो जगत्के जीवोंके आदि पुरुष हैं, योगीजन भी जिनकी अनुल्लंघनीय मायाका पार नहीं पाते, वे ही त्रिलोकीनाथ नारायण हम लोगोंका कल्याण करेंगे। इस विषयमें हम लोगोंके विशेष सोचने-विचारनेसे कोई लाभ नहीं हो सकता ॥ ३७ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कन्धे पं० रामतेजपाण्डेयकृतभाषाटीकायां षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

( हिरण्याक्ष और हिरण्यकशिपुका जन्म और उनकी विजययात्रा ) महर्षि मैत्रेय विदुरसे कहते हैं—देवताओंने जब इस प्रकार ब्रह्माजीकी बातें सुनीं तो उनकी शंका निवृत्त होगयी और वे लोग वहाँसे अपने स्वर्गलोकको लौट पड़े ॥ १ ॥ उधर दितिने अपने पति कश्यपके मुखसे जब भावी पुत्रोंकी प्रकृतिका हाल सुना तो उसे बड़ी बेचैनी हुई। अन्तमें सौ वर्ष पूर्ण होजानेपर उस साध्वीके गर्भसे एकसाथ दो पुत्र उत्पन्न हुए ॥ २ ॥ उनकी उत्पत्तिके समय आकाश, पृथ्वी और स्वर्गमें संसारको व्याकुल करनेवाले तरह-तरहके उत्पात हुए ॥ ३ ॥ पहाड़ों समेत पृथ्वी डगमगाने लगी।

ववौ वायुः सुदुःस्पर्शः फूत्कारानीरयन्मुहुः । उन्मूलयन्नगपतीन् वात्यानीको रजोध्वजः ॥५॥
उद्धसत्तडिदम्भोदघटया नष्टभागणे । व्योम्नि प्रविष्टतमसा न स्म व्यादृश्यते पदम् ॥६॥
चुक्रोश विमना वार्धिरुदूर्मिः क्षुभितोदरः । सोदपानाश्च सरितश्चुक्षुभुः शुष्कपङ्कजाः ॥७॥
मुहुः परिधयोऽभूवन् सराह्वोः शशिसूर्ययोः । निर्घाता रथनिर्ह्रादा विवरेभ्यः प्रजज्ञिरे ॥८॥
अन्तर्ग्रामेषु मुखतो वमन्त्यो वह्निमुल्बणम् । सृगालोलूकटङ्कारैः प्रणेदुरशिवं शिवाः ॥९॥
सङ्गीतवद्रोदनवदुन्नमय्य शिरोधराम् । व्यमुञ्चन् विविधावाचो ग्रामसिंहास्ततस्ततः ॥१०॥
खराश्च कर्कशैः क्षत्तः खुरैर्घ्नन्तो धरातलम् । खार्काररभसा मत्ताः पर्यधावन् वरूथशः ॥११॥
रुदन्तो रासभत्रस्ता नीडादुदपतन् खगाः । घोषेऽरण्ये च पशवः शकृन्मूत्रमकुर्वत ॥१२॥
गावोऽत्रसन्नसृग्दोहास्तोयदाः पूयवर्षिणः । व्यरुदन्देवलिङ्गानि द्रुमाः पेतुर्विनानिलम् ॥१३॥
ग्रहान् पुण्यतमानन्ये भगणांश्चापि दीपिताः । अतिचेरुर्वक्रगत्या युयुधुश्च परस्परम् ॥१४॥
दृष्ट्वान्यांश्च महोत्पातानतत्तत्त्वविदः प्रजाः । ब्रह्मपुत्रानृते भीता मेनिरे विश्वसम्प्लवम् ॥१५॥
तावादिदैत्यौ सहसा व्यज्यमानात्मपौरुषौ । ववृधातेऽश्मसारेण कायेनाद्रिपती इव ॥१६॥

---

दसों दिशाओंमें आगकी लपटें उठती दिखायी पड़ने लगीं । उल्कापातके साथ-साथ बिजली गिरने लगी और आकाशमें सहसा केतुका उदय होगया ॥ ४ ॥ फूत्कारका घनघोर शब्द करती और शरीरको झुलसती हुई हवा जोरोंसे चलने लगी । धूलभरे बवंडर चलकर बड़े-बड़े वृक्षोंको धराशायी करने लगे ॥ ५ ॥ चारों ओरसे घटायें घिर आयीं । बिजली चमकने लगी । सूर्य-चन्द्र आदि ग्रह छिप गये और इतना अन्धकार छा गया कि कुछ दिखायी ही नहीं देता था ॥ ६ ॥ समुद्र जैसे क्रुद्ध होकर ऊँची-ऊँची तरंगें उछालने लगा और उसके उदरमें रहनेवाले मगर-मत्स्य आदि जीव क्षुभित हो उठे । कुएँ, बावली और नदियोंमें बाढ़-सी आ गयी और कमलदल मुरझा गये ।। ७ ॥ सूर्य और चन्द्रको ग्रहण लग गया और उनके चारों ओर मण्डल दिखायी पड़ने लगा । आकाशकी कन्दराओंमें घनघोर गर्जन होने लगा और पर्वतकी कन्दराओंसे गड़गड़ाहटकी ध्वनि सुनायी देने लगी । जैसी ध्वनि रथ चलनेपर होती है ॥ ८ ॥ अपने मुखसे आग उगलती हुई सियारिनें बीच गाँवमें आकर रोने लगीं । सियारों और उल्लुओंकी ध्वनि सुनाई देनेलगी ॥ ९ ॥ गावोंके कुत्ते इकट्ठे हो और गर्दनें उठा-उठाकर तरह-तरहसे रोने और भोंकने लगे ॥ १० ॥ हे विदुर ! झुण्डके झुण्ड गदहे अपने कर्कश स्वरोंसे मिट्टी खोदने और एक विचित्र प्रकारका शब्द कर करके इधर-उधर भागने लगे ॥ ११ ॥ उन गधोंका कोलाहल सुनकर भयभीत पक्षी अपना-अपना घोंसला छोड़-छोड़ कर रोते हुए भाग निकले । अपने स्थानोंमें बँधे अथवा वनोंमें चरते हुए पशु मारे भयके मल-मूत्र त्यागने लगे ॥ १२ ॥ गौवें भयभीत होगयीं और दुहनेपर उनके थनसे रक्त निकलने लगा । मेघ मवादकी वर्षा करने लगे । मन्दिरोंमें स्थापित देवता रोने लगे और बिना वायुके ही वृक्ष उखड़-उखड़कर गिरने लग गये ॥ १३ ॥ शनि, मंगल आदि क्रूर ग्रह गुरु-बुध आदि सौम्य ग्रहोंका अतिक्रमण करके और वक्री हो-होकर आपसमें ही लड़ने लगे ॥ १४ ॥ इन भयानक उत्पातोंको देख-देखकर इनका कारण न समझनेवाली प्रजा घबड़ाकर यह सोचने लगी कि अब प्रलय हो जायगा । केवल ब्रह्माके पुत्र सनकादि मुनि इस उपद्रवोंसे भयभीत नहीं हुए । क्योंकि वे इसका रहस्य जानते थे ॥ १५ ॥ उधर लोहेके समान कठोर शरीरवाले वे दोनों आदि दैत्य अपना पौरुष प्रगट करते हुए पहाड़के समान बढ़ने लगे ॥ १६ ॥ अन्तमें वे इतने बढ़ गये कि उनके सुनहले किरीट आकाशको छूने लगे । उनका शरीर इतना मोटा होगया कि दिशायें भरी हुई जान पड़ने लगीं । चलते समय जब उनका एक-एक पैर पड़ता तो पृथ्वी काँपने लगती थी । उनके भुजदण्डमें सोनेके बिजायठ पड़े थे और कमरमें सोने ही की चमकीली करधनी पड़ी थी,

दिविस्पृशौ हेमकिरीटकोटिभिर्निरुद्धकाष्ठौ स्फुरदङ्गदाभुजौ ।
गां कम्पयन्तौ चरणैः पदे पदे कट्या सुकाञ्च्यार्कमतीत्य तस्थतुः ॥१७॥
प्रजापतिर्नाम तयोरकार्षीद्यः प्राक् स्वदेहाद्यमयोरजायत ।
तं वै हिरण्यकशिपुं विदुः प्रजा यं तं हिरण्याक्षमसूत साग्रतः ॥१८॥
चक्रे हिरण्यकशिपुर्दोर्भ्यां ब्रह्मवरेण च। वशे सपालाँल्लोकांस्त्रीनकुतोमृत्युरुद्धतः ॥१९॥
हिरण्याक्षोऽनुजस्तस्य प्रियः प्रीतिकृदन्वहम् । गदापाणिर्दिवं यातो युयुत्सुर्मृगयन् रणम् ॥२०॥
तं वीक्ष्य दुःसहजवं रणत्काञ्चननूपुरम् । वैजयन्त्या स्रजा जुष्टमंसन्यस्तमहागदम् ॥२१॥
मनोवीर्यवरोत्सिक्तमसृण्यमकुतोभयम् । भीता निलिल्यिरे देवास्तार्क्ष्यत्रस्ता इवाहयः ॥२२॥
स वै तिरोहितान् दृष्ट्वा महसा स्वेन दैत्यराट् । सेन्द्रान्देवगणान् क्षीबानपश्यन् व्यनदद् भृशम् २३
ततो निवृत्तः क्रीडिष्यन् गम्भीरं भीमनिःस्वनम् । विजगाहे महासत्त्वो वार्धिं मत्त इव द्विपः ॥२४॥
तस्मिन् प्रविष्टे वरुणस्य सैनिका यादोगणाः सन्नधियः ससाध्वसाः ।
अहन्यमाना अपि तस्य वर्चसा प्रधर्षिता दूरतरं प्रदुद्रुवुः ॥२५॥
स वर्षपूगानुदधौ महाबलश्चरन्महोर्मीञ्छ्वसनेरितान्मुहुः ।
मौर्व्याभिजघ्ने गदया विभावरीमासेदिवांस्तात पुरीं प्रचेतसः ॥२६॥
तत्रोपलभ्यासुरलोकपालकं यादोगणानामृषभं प्रचेतसम् ।
स्मयन् प्रलब्धुं प्रणिपत्य नीचवज्जगाद मे देह्यधिराज संयुगम् ॥२७॥

---

जिसकी चमकसे सूर्य भी पराजित-से हो रहे थे ॥ १७ ॥ उन दोनों यमज ( जुडुआ ) पुत्रोंमेंसे जो पहले पैदा हुआ, महर्षि कश्यपने उसका नाम हिरण्यकशिपु और पिछले पुत्रका हिरण्याक्ष नाम रखा ॥ १८ ॥ हिरण्यकशिपुमें अपने बाहुबल और ब्रह्माजीके वरदानसे तीनों लोकों और लोकपतियोंको अपने वशमें कर लिया। क्योंकि उसे किसी तरह भी न मरनेका वरदान मिल गया था, जिससे वह उद्धत हो रहा था ॥ १९ ॥ उसका प्रिय छोटा भाई हिरण्याक्ष सदा उसे प्रसन्न रखता था। एकदिन वह हाथमें गदा लिये लड़नेके अभिप्रायसे किसी संग्राम करनेवाले प्रतिद्वन्द्वीको खोजता हुआ स्वर्गलोकमें जा पहुँचा ॥ २० ॥ चलते समय उसके पैरोंमें पड़े सुनहले नूपुर बज रहे थे, गलेमें वैजयन्ती माला पड़ी थी और कन्धेपर बड़ी-सी गदा विराजमान थी। उस महाबलवान् दैत्यको—॥ २१ ॥ जो असाधारण वीर, ब्रह्माके वरदानसे अभिमानी, निर्भय एवं उद्दण्ड था—उसको आते देखकर सभी देवता मारे डरके उसी तरह छिप गये, जैसे गरुड़को देखकर सर्प छिपजाते हैं ॥ २२ ॥ अपने तेजसे देवताओंको छिपा समझकर उसने यह जान लिया कि ये सभी देवता कमजोर हैं। अब वह जोर-जोर गरजकर देवताओंको ललकारने लगा ॥ २३ ॥ तदनन्तर वह महाबलवान् दैत्य स्वर्गलोकसे लौट पड़ा और मतवाले हाथीके समान मस्त होकर समुद्रमें कूद गया। समुद्रमें उसके कूदनेपर वरुणदेवके सभी सैनिक—मत्स्य कच्छप आदि जलजीव—घबड़ा उठे। उस समय मारे भयके जैसे उनकी बुद्धि ही नष्ट हो गयी। यद्यपि उस दैत्यने उन्हें मारा-पीटा नहीं, फिर भी उसके तेजसे ही व्याकुल होकर वे लोग भाग खड़े हुए ॥ २४॥ २५ ॥ वह महाबली राक्षस बहुत वर्षों तक उस समुद्रमें ही हवाके झोंकेसे उठती हुई ऊँची-ऊँची तरंगोंपर अपनी लौहमयी गदा पटकता हुआ विचरता रहा। हे तात ( विदुर ) ! वहाँसे वह वरुणकी विभावरीपुरीमें गया ॥ २६ ॥ वहाँ दैत्योंके लोक पातालका पालन करनेवाले और जलजन्तुओंके अधिपति वरुणसे भेंट हुई। उन्हें देखकर उपहास करते हुए उसने प्रणाम किया और एक नीच मनुष्यकी तरह मुसकराकर कहा—हे अधिराज ! आप यह राजमहल छोड़कर युद्ध करनेके लिए मैदानमें आजाइये ॥ २७ ॥ हे वरुण ! तुम लोकपाल, जलके प्रभु और वीरोंका गर्व खर्व करनेवाले असाधारण वीर हो। तुमने अपने प्रचण्ड बाहुबलसे सब

त्वं लोकपालोऽधिपतिर्बृहच्छ्रवा वीर्यापहो दुर्मदवीरमानिनाम् ।
विजित्य लोकेऽखिलदैत्यदानवान् यद्राजसूयेन पुरायजत्प्रभो ॥२८॥
स एवमुत्सिक्तमदेन विद्विषा दृढं प्रलब्धो भगवानपां पतिः ।
रोषं समुत्थं शमयन् स्वया धिया व्यवोचदङ्गोपशमं गता वयम् ॥२९॥
पश्यामि नान्यं पुरुषात्पुरातनाद्यः संयुगे त्वां रणमार्गकोविदम् ।
आराधयिष्यत्यसुरर्षभेहि तं मनस्विनो यं गृणते भवादृशाः ॥३०॥
तं वीरमारादभिपद्य विस्मयः शयिष्यसे वीरशये श्वभिर्वृतः ।
यस्त्वद्विधानामसतां प्रशान्तये रूपाणि धत्ते सदनुग्रहेच्छया ॥३१॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां तृतीयस्कन्धे हिरण्याक्षदिग्विजये सप्तदशोऽध्यायः॥१७॥

---

## अष्टादशोऽध्यायः

### मैत्रेय उवाच

तदेवमाकर्ण्य जलेशभाषितं महामनास्तद्विगणय्य दुर्मदः ।
हरेर्विदित्वा गतिमङ्ग नारदाद्रसातलं निर्विविशे त्वरान्वितः ॥१॥
ददर्श तत्राभिजितं धराधरं प्रोन्नीयमानावनिमग्रदंष्ट्रया ।
मुष्णन्तमक्ष्णा स्वरुचोऽरुणश्रिया जहास चाहो वनगोचरो मृगः ॥२॥
आहैनमेह्यज्ञ महीं विमुञ्च नो रसौकसां विश्वसृजेयमर्पिता ।
न स्वस्ति यास्यस्यनया ममेक्षतः सुराधमासादितसूकराकृते ॥३॥

---

लोकोंके दैत्यों और दानवोंको परास्त करके राजसूय यज्ञ भी कर लिया है ॥ २८ ॥ इस प्रकार गर्वभरे वचन सुनकर यद्यपि वरुणदेवको क्रोध आ गया था, फिर भी अपनी विवेकशक्तिसे क्रोधको दबाकर उस दैत्यसे उन्होंने कहा—'हे दैत्यराज ! अब तो मैं लड़ाई-झगड़ेसे अलग हो चुका हूँ ॥ २९ ॥ उन पुरातन पुरुष नारायणके सिवाय मैं संसारमें और किसी ऐसे वीरको नहीं देखता, जो संग्रामभूमिमें तुम्हारा मुकाबला कर सके । हे असुरेन्द्र ! एकमात्र वे नारायण ही तुम्हारी इच्छा पूर्ण करके तुम्हें प्रसन्न कर सकेंगे । क्योंकि तुम्हारे सदृश बड़े-बड़े वीर भी उनके पौरुषकी सराहना किया करते हैं ॥ ३० ॥ इस लिए तुम शीघ्र उनके पास जाओ । वे तुम्हारा अभिमान दूर करके तुम्हें रणभूमिमें सुला देंगे और उस समय बहुतसे कुत्ते चारों ओर तुम्हारे शवको घेर लेंगे । क्योंकि वे सज्जनोंपर कृपा करके समय-समयपर तुम जैसे उद्धतोंका नाश करनेके लिए ही अवतार लिया करते हैं ॥ ३१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे तृतीयस्कन्धे हिरण्याक्षदिग्विजयो नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥

( हिरण्याक्ष और वराहभगवानका युद्ध ) मैत्रेय कहते हैं—हे विदुर ! वरुणदेवकी बातें सुनकर उस अभिमानी और महामनस्वी वीरने यों ही उड़ा दिया । उससे उसे किसी प्रकारकी घबराहट नहीं हुई और नारदके मुखसे नारायणकी निवासभूमिका पता लगाकर वह बड़े वेगसे रसातल-लोकको चला गया ॥ १ ॥ वहाँ उसने अपने दाँतोंकी नोकपर पृथ्वीको रखे हुए ऊपरकी ओर आते वराहके रूपमें नारायणको देखा । उनको देखकर उस दैत्यने मखौल करते हुए कहा—'वाह ! यह विचित्र वनजन्तु मिला ।' और उस समय नारायणकी लाल-लाल आँखोंके तेजसे उसका तेज मन्द पड़ गया ॥ २ ॥ क्षण भर बाद वह फिर बोला—ओ सूकररूप धारण करनेवाले देवधाम ! तू इस पृथ्वीको यहीं छोड़ दे । इसे तो ब्रह्माजीने हम पाताललोकनिवासियोंको अर्पित किया है । ओ

त्वं नः सपत्नैरभवाय किं भृतो यो मायया हन्त्यसुरान् परोक्षजित्।
त्वां योगमायाबलमल्पपौरुषं संस्थाप्य मूढ प्रमृजे सुहृच्छुचः ॥४॥
त्वयि संस्थिते गदया शीर्णशीर्षण्यस्मद्भुजच्युतया ये च तुभ्यम्।
बलिं हरन्त्यृषयो ये च देवाः स्वयं सर्वे न भविष्यन्त्यमूलाः ॥५॥
स तुद्यमानोऽरिदुरुक्ततोमरैर्दंष्ट्राग्रगां गामुपलक्ष्य भीताम्।
तोदं मृषन्निरगादम्बुमध्याद्ग्राहाहतः सकरेणुर्यथेभः ॥६॥
तं निःसरन्तं सलिलादनुद्रुतो हिरण्यकेशो द्विरदं यथा झषः।
करालदंष्ट्रोऽशनिनिःस्वनोऽब्रवीद्गतह्रियां किं त्वसतां विगर्हितम् ॥७॥
स गामुदस्तात्सलिलस्य गोचरे विन्यस्य तस्यामदधात्स्वसत्त्वम्।
अभिष्टुतो विश्वसृजा प्रसूनैरापूर्यमाणो विबुधैः पश्यतोऽरेः ॥८॥
परानुषक्तं तपनीयोपकल्पं महागदं काञ्चनचित्रदंशम्।
मर्माण्यभीक्ष्णं प्रतुदन्तं दुरुक्तैः प्रचण्डमन्युः प्रहसंस्तं बभाषे ॥९॥

श्रीभगवानुवाच

सत्यं वयं भो वनगोचरा मृगा युष्मद्विधान्मृगये ग्रामसिंहान्।
न मृत्युपाशैः प्रतिमुक्तस्य वीरा विकत्थनं तव गृह्णन्त्यभद्र ॥१०॥
एते वयं न्यासहरा रसौकसां गतह्रियो गदया द्राविवितास्ते।
तिष्ठामहेऽथापि कथञ्चिदाजौ स्थेयं क्व यामो बलिनोत्पाद्य वैरम् ॥११॥
त्वं पद्रथानां किल यूथपाधिपो घटस्व नोऽस्वस्तय आश्वनूहः।
संस्थाप्य चास्मान् प्रमृजाश्रु स्वकानां यः स्वां प्रतिज्ञां नातिपिपर्त्यसभ्यः ॥१२॥

---

नासमझ! मेरे सामने तू इसे लेकर नहीं जा सकेगा। अब तेरा कुशल नहीं है ॥ ३ ॥ हमारे शत्रु देवताओंने हमारा विनाश करनेके लिए ही क्या तुझे पाला-पोसा है? और तू अपने मायाबल (कपट) से दैत्योंको मारना चाहता है? तेरेमें केवल मायाका बल है। पुरुषार्थ तो एक प्रकारसे है ही नहीं। अरे मूढ़! आज मैं तेरा वध करके अपने सगे-सम्बन्धियोंका शोक दूर करूँगा ॥ ४ ॥ यदि मैं अपनी गदाके प्रहारसे तेरा मस्तक चूर्ण न कर दूँगा तो तेरे लिए पूजनकी सामग्रियें जुटानेवाले ये देवता और ऋषि किस तरह निर्मूल होंगे—तेरे जीवित रहते तो इनका हौसला बढ़ा ही रहेगा ॥ ५ ॥ उस दुष्टके कटु वचन सुनकर भगवानको बड़ा क्रोध आया और वे अपने लम्बे दाँतोंपर पृथ्वी उठाये हुए जलके भीतरसे निकल आये ॥ ६ ॥ अब उस राक्षसने जलसे निकलकर बाहर जाते हुए शूकरभगवानका पीछा किया और कहने लगा—'तुम जैसे निर्लज्ज जीव प्रबल शत्रुके सामनेसे भागनेके सिवाय और कर ही क्या सकते हैं?' उसके इन कटु वचनोंको सुनकर देवताओंने भगवानपर फूल बरसाये और ब्रह्माजीने उनकी स्तुति की ॥७॥८॥ इसके बाद भयभीत देवताओंका भय दूर करनेके लिए भगवान परम क्रोधाकुल होकर हँसते हुए उस दैत्यसे बोले—॥ ९ ॥ तुम्हारा कथन सत्य है। सचमुच हमलोग जंगली हैं और जंगलमें रहकर तुम जैसे कुत्तोंको खोजा करते हैं। ओ पापी! तेरे जैसे मरनेको उद्यत दुष्टोंकी बकवादपर वीर लोग ध्यान नहीं देते ॥१०॥ इसमें सन्देह नहीं कि तुम्हारी गदाकी मारसे हमलोग भाग खड़े हुए। इस प्रकार असमर्थ होते हुए भी हम तुम्हारे समक्ष खड़े हैं। बलवान् शत्रुसे वैर मोल लेकर भला कोई भागकर कहाँ बचेगा? ॥११॥ इसलिए अब तुम मुझे मारकर अपने सजातीयोंका शोकाश्रु पोंछ दो। जो अपनी की हुई प्रतिज्ञाका पालन नहीं करता, उसे संसार मूर्ख समझता है ॥ १२ ॥ इस प्रकार

दृष्ट्वा स्वनिलयाभ्याशे लोलाक्षीर्मृष्टकुण्डलाः । पतिं भूतपतिं देवमौत्सुक्यादभ्यभाषत ॥७॥

सत्युवाच

प्रजापतेस्ते श्वशुरस्य साम्प्रतं निर्यापितो यज्ञमहोत्सवः किल ।
वयं च तत्राभिसराम वाम ते यद्यर्थितामी विबुधा व्रजन्ति हि ॥८॥
तस्मिन् भगिन्यो मम भर्तृभिः स्वकैर्ध्रुवं गमिष्यन्ति सुहृद्दिदृक्षवः ।
अहं च तस्मिन् भवताभिकामये सहोपनीतं परिबर्हमर्हितुम् ॥ ९ ॥
तत्र स्वसॄर्मे ननु भर्तृसम्मिता मातृष्वसॄः क्लिन्नधियं च मातरम् ।
द्रक्ष्ये चिरोत्कण्ठमना महर्षिभिरुन्नीयमानं च मृडाध्वरध्वजम् ॥१०॥
त्वय्येतदाश्चर्यमजात्ममायया विनिर्मितं भाति गुणत्रयात्मकम् ।
तथाप्यहं योषिदतत्त्वविच्च ते दीना दिदृक्षे भव मे भवक्षितिम् ॥११॥
पश्य प्रयान्तीरभवान्ययोषितोऽप्यलङ्कृताः कान्तसखा वरूथशः ।
यासां व्रजद्भिः शितिकण्ठ मण्डितं नभो विमानैः कलहंसपाण्डुभिः ॥१२॥
कथं सुतायाः पितृगेहकौतुकं निशम्य देहः सुरवर्य नेङ्गते ।
अनाहुता अप्यभियन्ति सौहृदं भर्तुर्गुरोर्देहकृतश्च केतनम् ॥१३॥
तन्मे प्रसीदेदममर्त्यवाञ्छितं कर्तुं भवान् कारुणिको बतार्हति ।
त्वयाऽऽत्मनोऽर्धेऽहमदभ्रचक्षुषा निरूपिता मानुगृहाण याचितः ॥१४॥

---

उपदेवोंकी सुन्दरी स्त्रियाँ सुन्दर वस्त्र, स्वच्छ कुण्डल और पदक धारण किये अपने-अपने पतियोंके साथ विमानपर बैठकर उस यज्ञोत्सवमें सम्मिलित होने जा रही हैं। उन्हें देखकर सतीने अति उत्सुक हो अपने पति भूतपति शंकरसे कहा ॥ ६ ॥ ७ ॥ सती कहने लगी—हे देव ! मैंने सुना है कि इस समय आपके श्वशुर दक्ष प्रजापतिके यहाँ बहुत बड़ा यज्ञोत्सव होने जा रहा है। देखिये तो सही, ये सब देवता वहाँ ही जा रहे हैं। यदि आप चाहें तो हम भी वहाँ चलें ॥ ८ ॥ ऐसे अवसरपर अपने बन्धु-बान्धवोंसे मिलनेके निमित्त अपने पतियोंके सहित मेरी भगिनियाँ वहाँ अवश्य आयी होंगी। मेरी भी इच्छा है कि आपके साथ वहाँ जाकर माता-पिताकी दी हुई भेंटें पाऊँ ॥ ९ ॥ अपनी पतिप्रिया बहिनों, मौसियों तथा ममतामयी माताके दर्शनार्थ मेरा चित्त बहुत दिनोंसे ललच रहा है। वहाँ अगणित महर्षियोंका रचा भया यज्ञोत्सव तथा आकाशमें उड़ती हुई ध्वजायें देखनेको मिलेंगी ॥ १० ॥ हे अज ! यद्यपि यह आश्चर्यपूर्ण त्रिगुणात्मक जगत् आपमें अपनी ही मायासे निर्मित होकर भासमान हो रहा है। फिर भी हे शंकरजी ! स्त्रीस्वभावके कारण मैं आपके तत्त्वसे अनभिज्ञ और दीन हूँ। अतएव मुझे अपनी जन्मभूमि देखनेकी बड़ी प्रबल अभिलाषा है ॥ ११ ॥ हे अजन्मा प्रभो ! देखिए तो, जिनका दक्षसे कोई सम्बन्ध नहीं है, वे स्त्रियाँ भी आज भलीभाँति अलंकृत होकर अपने पतियोंके साथ झुण्डकी झुण्ड जा रही हैं। हे शितिकण्ठ ! उन जानेवाली स्त्रियोंके राजहंसके समान श्वेत विमानोंसे सारा आकाशमण्डल व्याप्त हो रहा है ॥ १२ ॥ हे सुरश्रेष्ठ ! अपने पिताके यहाँ उत्सवका समाचार पाकर उसकी कन्याका मन उसमें सम्मिलित होनेके लिये क्यों न कलपेगा ? यदि आप यह कहें कि उन्होंने बुलाया नहीं है तो पति, गुरु और माता-पिता आदि सुहृद्गणके यहाँ बिना बुलाये भी जानेमें कोई हर्ज नहीं है ॥ १३ ॥ हे देव ! आप मुझपर प्रसन्न हों। आप बड़े दयालु हैं। अतएव मेरी इच्छा पूर्ण कर दें। आप ऐसे कारुणिक हैं कि परम ज्ञानी होकर भी आपने मुझे अपने आधे अंगमें स्थान दिया है। अतएव यह माँग स्वीकार करके मुझे अनुगृहीत

ऋषिरुवाच

एवं गिरित्रः प्रिययाभिभाषितः प्रत्यभ्यधत्त प्रहसन् सुहृत्प्रियः ।
संस्मारितो मर्ममिदः कुवागिषून् यानाह को विश्वसृजां समक्षतः ॥१५॥

श्रीभगवानुवाच

त्वयोदितं शोभनमेव शोभने अनाहुता अप्यभियन्ति बन्धुषु ।
ते यद्यनुत्पादितदोषदृष्टयो बलीयसानात्म्यमदेन मन्युना ॥१६॥
विद्यातपोवित्तवपुर्वयःकुलैः सतां गुणैः षड्भिरसत्तमेतरैः ।
स्मृतौ हतायां भृतमानदुर्दृशः स्तब्धा न पश्यन्ति हि धाम भूयसाम् ॥१७॥
नैतादृशानां स्वजनव्यपेक्षया गृहान् प्रतीयादनवस्थितात्मनाम् ।
येऽभ्यागतान् वक्रधियाभिचक्षते आरोपितभ्रूभिरमर्षणाक्षिभिः ॥१८॥
तथारिभिर्न व्यथते शिलीमुखैः शेतेऽर्दिताङ्गो हृदयेन दूयता ।
स्वानां यथा वक्रधियां दुरुक्तिभिर्दिवानिशं तप्यति मर्मताडितः ॥१९॥
व्यक्तं त्वमुत्कृष्टगतः प्रजापतेः प्रियाऽऽत्मजानामसि सुभ्रु सम्मता ।
अथापि मानं न पितुः प्रपत्स्यसे मदाश्रयात्कः परितप्यते यतः ॥२०॥
पापच्यमानेन हृदाऽऽतुरेन्द्रियः समृद्धिभिः पूरुषबुद्धिसाक्षिणाम् ।
अकल्प एषामधिरोढुमञ्जसा पदं परं द्वेष्टि यथासुरा हरिम् ॥२१॥
प्रत्युद्गमप्रश्रयणाभिवादनं विधीयते साधु मिथः सुमध्यमे ।
प्राज्ञैः परस्मै पुरुषाय चेतसा गुहाशयायैव न देहमानिने ॥२२॥

---

कीजिए ॥ १४ ॥ श्रीमैत्रेयजीने कहा—हे विदुर ! अपनी प्रियाके इस प्रकार आग्रह करनेपर सुहृद्जनोंका प्रिय करनेवाले शिवजीको दक्षप्रजापतिके वे मर्मवेधी वाक्य स्मरण हो आये, जो उन्होंने सब प्रजापतियोंके समक्ष कहे थे । तदनन्तर वे हँसते हुए कहने लगे ॥ १५ ॥ श्रीशंकर भगवान् बोले—हे सुन्दरी ! तुमने जो यह कहा कि 'अपने बन्धुजनोंके घर बिना बुलाये भी जानेमें हर्ज नहीं है' सो ठीक है । किन्तु ऐसा करना तभी उचित है जब कि वे अतिशय बलवान् देहाभिमानजनित क्रोधके कारण दोषभरी दृष्टिसे न निहारते हों ॥ १६ ॥ हे देवि ! देखो—विद्या, तप, धन, परिपुष्ट शरीर, युवावस्था एवं उच्च कुल—ये छः सत्पुरुषोंके गुण माने जाते हैं । परन्तु ये ही गुण नीच पुरुषोंमें रहते हैं तो अवगुणके रूपमें परिणत हो जाते हैं । क्योंकि इनसे उनका अभिमान बढ़जाता और उनकी स्मृति तथा बुद्धि नष्ट हो जाती है । इसीसे वे मूर्ख महापुरुषोंकी महिमा नहीं देखते ॥ १७ ॥ अतएव जो लोग अपने घर आये हुए पुरुषोंको कुटिल बुद्धिसे भौं चढ़ा एवं रोष भरी दृष्टिसे ताकते हैं, ऐसे अव्यवस्थित चित्तवाले लोगोंके यहां बान्धवभावसे कभी भी न जाय ॥ १८ ॥ हे देवि ! शत्रुओंके द्वारा बाणोंसे विद्ध हो जानेपर इतना क्लेश नहीं होता, जितना कि अपने कुटिलबुद्धिवाले स्वजनोंके कुवाक्योंसे कष्ट होता है । क्योंकि बाणोंसे शरीरके छिन्न-भिन्न हो जानेपर मनुष्यके हृदयमें पीड़ा रहनेपर भी किसी तरह नींद आ सकती है, किन्तु दुष्टोंके कुवाक्योंसे मर्मस्थानके विद्ध हो जानेपर रात-दिन बेचैनी बनी रहती है ॥ १९ ॥ हे सुभ्रु ! मुझे ज्ञात है कि तुम परमोन्नतिको प्राप्त दक्षप्रजापतिकी कन्याओंमें सबसे अधिक प्रिय हो । फिर भी मेरे आश्रित रहनेके कारण तुम्हें अपने पितासे सम्मान नहीं मिल सकता । क्योंकि वे मुझसे बहुत द्वेषभाव रखते हैं ॥ २० ॥ सब जीवोंकी चित्तवृत्तियोंके साक्षीस्वरूप महापुरुषोंकी समृद्धिको देखकर जिसका हृदय तथा इन्द्रियाँ सन्तप्त हो उठती हैं, वह उनके पदको नहीं प्राप्तकर सकता । सभी दैत्य जैसे श्रीहरिसे द्वेष मानते हैं, वैसे ही वह मुझसे द्वेष मानते हैं ॥२१॥ हे सुमध्यमे !

सत्त्वं विशुद्धं वसुदेवशब्दितं यदीयते तत्र पुमानपावृतः ।
सत्त्वे च तस्मिन् भगवान् वासुदेवो ह्यधोक्षजो मे नमसा विधीयते ॥२३॥
तत्ते निरीक्ष्यो न पितापि देहकृद्दक्षो मम द्विट् तदनुव्रताश्च ये ।
यो विश्वसृग्यज्ञगतं वरोरु मामनागसं दुर्वचसाकरोत्तिरः ॥२४॥
यदि व्रजिष्यस्यतिहाय मद्वचो भद्रं भवत्या न ततो भविष्यति ।
सम्भावितस्य स्वजनात्पराभवो यदा स सद्यो मरणाय कल्पते ॥२५॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां चतुर्थस्कन्धे उमारुद्रसंवादे तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

---

## चतुर्थोऽध्यायः

### मैत्रेय उवाच

एतावदुक्त्वा विरराम शङ्करः पत्न्यङ्गनाशं ह्युभयत्र चिन्तयन् ।
सुहृद्दिदृक्षुः परिशङ्किता भवान्निष्क्रामती निर्विशती द्विधाऽऽस सा ॥१॥
सुहृद्दिदृक्षाप्रतिघातदुर्मनाः स्नेहाद्रुदत्यश्रुकलातिविह्वला ।
भवं भवान्यप्रतिपूरुषं रुषा प्रधक्ष्यतीवैक्षत जातवेपथुः ॥२॥
ततो विनिःश्वस्य सती विहाय तं शोकेन रोषेण च दूयता हृदा ।
पित्रोरगात्स्त्रैणविमूढधीर्गृहान् प्रेम्णाऽऽत्मनो योऽर्धमदात्सतां प्रियः ॥३॥

---

यह ठीक ही है कि ज्ञानी लोगोंमें भी परस्पर 'सम्मुख जाना, नम्रता दिखाना तथा प्रणाम करना' आदि सत्कारोंका व्यवहार हुआ करता है। फिर भी वे सबके अन्तःकरणोंमें विराजमान परमपुरुषको मनहीसे प्रणामादि किया करते हैं। वे देहाभिमानी पुरुषोंको अभिवादन नहीं करते ॥ २२ ॥ ज्ञानसम्पन्न अन्तःकरणका नाम 'वसुदेव' है। क्योंकि उसमें परमपुरुष अर्थात् ज्ञानरूप भगवान वासुदेवका साक्षात् अनुभव होता है। उस विशुद्ध चित्तमें बैठे हुए इन्द्रियातीत भगवान वासुदेवको ही मनसे मैं सदा अभिवादन करता रहता हूँ ॥ २३ ॥ अतएव हे वरोरु! जिसने प्रजापतियोंकी सभामें मुझ निरपराधका अत्यन्त कटुवचनोंसे तिरस्कार किया था, वह दक्ष यद्यपि तुम्हारे शरीरको उत्पन्न करनेवाला पिता है फिर भी मेरा शत्रु होनेके नाते तुम्हें उसे अथवा उसके अनुयायियोंको देखनेका विचार भी करना उचित नहीं है ॥ २४ ॥ यदि तुम मेरी बात न मानकर वहाँ जाओगी तो तुम्हारा कल्याण नहीं होगा। क्योंकि जब सुप्रतिष्ठित व्यक्तिको अपने आत्मीयजनोंसे अपमानित होना पड़ता है, तब वह तत्काल उनके मरणका कारण बन जाता है ॥ २५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे पं० रामतेज-पाण्डेयकृत 'सामयिकी' भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

( दक्षप्रजापतिके यज्ञमें सतीका अग्निप्रवेश ) श्रीमैत्रेयजी कहते हैं—हे विदुरजी! इतना कहकर श्रीशंकरभगवान बलपूर्वक रोकने या जाने देनेमें दोनों ही तरह अपनी पत्नी सतीके देहत्यागकी सम्भावना देखकर चुप रह गये। सती भी कभी बन्धुजनोंको देखने जानेके अभिप्रायसे बाहर आतीं और कभी शंकरजीके रुष्ट होजानेकी आशंकासे लौट जाती थीं। इस तरह बारम्बार आने-जानेसे ऐसे मालूम होता था कि उन्होंने अपना दो रूप धारण कर लिया है ॥ १ ॥ सुहृदजनोंसे मिलनेकी बलवती इच्छापर धक्का लगनेसे वे बड़ी अनमनीसी हो गयीं और स्नेहवश अतिशय विह्वल हो आँसू बहाती हुई रोने लगीं। उस समय उनका शरीर कांपने लगा और जिनसे बढ़कर संसारमें और कोई भी पुरुष नहीं है, उन शंकरभगवानकी ओर वे इस तरह रोषपूर्ण दृष्टिसे देखने लगीं मानो उन्हें भस्मकर डालेंगीं ॥२॥ अन्तमें शोक तथा क्रोधसे खिन्न अन्तःकरण तथा स्त्री-स्वभावके कारण मूढ़बुद्धि सतीजी जिन सत्पुरुषोंके

तामन्वगच्छन्द्रुतविक्रमां सतीमेकां त्रिनेत्रानुचराः सहस्रशः ।
सपार्षदयक्षा मणिमन्मदादयः पुरोवृषेन्द्रास्तरसा गतव्यथाः ॥४॥
तां सारिकाकन्दुकदर्पणाम्बुजश्वेतातपत्रव्यजनस्रगादिभिः ।
गीतायनैर्दुन्दुभिशङ्खवेणुभिर्वृषेन्द्रमारोप्य विटङ्किता ययुः ॥५॥
आब्रह्मघोषोर्जितयज्ञवैशसं विप्रर्षिजुष्टं विबुधैश्च सर्वशः ।
मृद्दार्वयःकाञ्चनदर्भचर्मभिनिसृष्टभाण्डं यजनं समाविशत् ॥६॥
तामागतां तत्र न कश्चनाद्रियद्विमानितां यज्ञकृतो भयाज्जनः ।
ऋते स्वसॄर्वै जननीं च सादराः प्रेमाश्रुकण्ठ्यः परिषस्वजुर्मुदा ॥७॥
सौदर्यसम्प्रश्नसमर्थवार्तया मात्रा च मातृष्वसृभिश्च सादरम् ।
दत्तां सपर्यां वरमासनं च सा नादत्त पित्राप्रतिनन्दिता सती ॥८॥
अरुद्रभागं तमवेक्ष्य चाध्वरं पित्रा च देवे कृतहेलनं विभौ ।
अनादृता यज्ञसदस्यधीश्वरी चुकोप लोकानिव धक्ष्यती रुषा ॥९॥
जगर्ह सामर्षविपन्नया गिरा शिवद्विषं धूमपथश्रमस्मयम् ।
स्वतेजसा भूतगणान् समुत्थितान्निगृह्य देवी जगतोऽभिशृण्वतः ॥१०॥

श्रीदेव्युवाच

न यस्य लोकेऽस्त्यतिशायनः प्रियस्तथाप्रियो देहभृतां प्रियात्मनः ।
तस्मिन् समस्तात्मनि मुक्तवैरके ऋते भवन्तं कतमः प्रतीपयेत् ॥११॥

---

प्रिय भगवान शंकरने उन्हें प्रेमवश अपना आधा अंग दे डाला था, उन्हें त्यागकर लम्बी श्वास लेती हुई वे अपने पिताके यहाँ चल पड़ीं ॥ ३ ॥ उन सतीको शीघ्रताके साथ अकेली जाती देखकर शंकर-भगवानके मणिमान् और मद आदि हजारों अनुचर नन्दीश्वरको आगे करके अन्य पार्षदों और यक्षों सहित तुरन्त निर्भयतापूर्वक उनके पीछे-पीछे चल दिये ॥ ४ ॥ इन्होंने सतीजीको नन्दीश्वरपर चढ़ाया और मैना, गेंद, दर्पण, कमल, श्वेतछत्र, चँवर तथा माला आदि उनके खेल-कूदकी सामग्रियाँ तथा दुन्दुभी, शंख और बाँसुरी आदि गाने-बजानेका सामान सहेजकर वे उनके साथ चले ॥ ५ ॥ इस प्रकार चलकर सतीजी उस यज्ञमण्डपमें जा पहुँचीं, जहाँ वेदध्वनिके साथ यज्ञमें पशुओंकी बलि हो रही थी। जिसमें सब ओर ब्रह्मर्षि तथा देवता बैठे थे। जो मृत्तिका, सुवर्ण, दर्भ (कुश) तथा चर्मके पात्रोंसे पूर्ण था ॥ ६ ॥ वहाँ चहुँचनेपर यजमान दक्षने उनका तनिक भी आदर-सत्कार नहीं किया। यहाँ तक कि दक्षके भयसे, सतीकी माता और बहिनोंके सिवाय किसीने उनका आदर नहीं किया। हाँ, उनकी माता और बहिनोंने अलबत्ते आनन्दित हो प्रेमसे गद्गद कण्ठ होकर उन्हें बड़े आदरके साथ गले लगाया ॥ ७ ॥ किन्तु सतीजीने पितासे अपमानित होनेके कारण बहिनोंके कुशलप्रश्न तथा माता और मौसियोंके दिये हुए आसन और उपहारादिकी ओर निहारा भी नहीं ॥ ८ ॥ इस तरह उस यज्ञको श्रीशंकरजीके भागसे रहित देख तथा पिताके द्वारा किये हुए उनके अपमानका विचार करके उस यज्ञसभामें तिरस्कृत सर्वलोकेश्वरी देवी सतीको बड़ा क्रोध आया। उस समय उन्हें देखनेसे ऐसा ज्ञात होता था कि मानो वे अपने रोषसे सब लोकोंको भस्म कर डालेंगी ॥ ९ ॥ तदनन्तर देवी सती कर्ममार्गके अभ्याससे अति गर्वित तथा शिवद्रोही दक्षको मार डालनेके लिए उद्यत भूतगणोंको अपने तेजसे रोककर सब लोगोंको सुनाते हुए क्रोधके कारण लड़खड़ाती वाणीमें अपने पिता दक्षकी निन्दा करती हुई बोलीं ॥ १० ॥ सतीने कहा—हे पिता! जिनसे बढ़कर संसारमें कोई नहीं है और जिनका कोई प्रिय अथवा अप्रिय नहीं है, जो समस्त देहधारियोंके प्रिय

दोषान् परेषां हि गुणेषु साधवो गृह्णन्ति केचिन्न भवादृशा द्विज ।
गुणांश्च फल्गून् बहुलीकरिष्णवो महत्तमास्तेष्वविदद्भवानघम् ॥१२॥
नाश्चर्यमेतद्यदसत्सु सर्वदा महद्विनिन्दा कुणपात्मवादिषु ।
सेर्ष्यं महापूरुषपादपांसुभिर्निरस्ततेजःसु तदेव शोभनम् ॥१३॥
यद् द्व्यक्षरं नाम गिरेरितं नृणां सकृत्प्रसङ्गादघमाशु हन्ति तत् ।
पवित्रकीर्तिं तमलङ्घ्यशासनं भवानहो द्वेष्टि शिवं शिवेतरः ॥१४॥
यत्पादपद्मं महतां मनोऽलिभिर्निषेवितं ब्रह्मरसासवार्थिभिः ।
लोकस्य यद्वर्षति चाशिषोऽर्थिनस्तस्मै भवान्द्रुह्यति विश्वबन्धवे ॥१५॥
किं वा शिवाख्यमशिवं न विदुस्त्वदन्ये ब्रह्मादयस्तमवकीर्य जटाः श्मशाने ।
तन्माल्यभस्मनृकपाल्यवसत्पिशाचैर्ये मूर्धभिर्दधति तच्चरणावसृष्टम् ॥१६॥
कर्णौ पिधाय निरयाद्यदकल्प ईशे धर्मावितर्यसृणिभिर्नृभिरस्यमाने ।
छिन्द्यात्प्रसह्य रुशतीमसतीं प्रभुश्चेज्जिह्वामसूनपि ततो विसृजेत्स धर्मः ॥१७॥
अतस्तवोत्पन्नमिदं कलेवरं न धारयिष्ये शितिकण्ठगर्हिणः ।
जग्धस्य मोहाद्धि विशुद्धिमन्धसो जुगुप्सितस्योद्धरणं प्रचक्षते ॥१८॥
न वेदवादाननुवर्तते मतिः स्व एव लोके रमतो महामुनेः ।
यथा गतिर्देवमनुष्ययोः पृथक् स्व एव धर्मे न परं क्षिपेत्स्थितः ॥१९॥

---

आत्मा हैं, उन सर्वान्तरात्मा तथा वैरहीन शंकरभगवानसे तुम्हारे सिवा भला और कौन विरोध करेगा ? ॥ ११ ॥ हे द्विज ! कोई-कोई सज्जन दूसरोंके दोषोंको भी गुणकी दृष्टिसे देखते हैं, किन्तु तुम जैसे पुरुष ऐसे नहीं होते । जो लोग दूसरोंके तनिकसे गुणको भी बहुत करके मानते हैं, वे तो अत्यन्त महान् होते हैं । किन्तु खेद है कि तुमने ऐसे महात्मा शंकरभगवानपर भी दोषारोप किया ॥ १२ ॥ जो दुष्ट इस शवरूप शरीरको ही आत्मा मानते हैं, वे यदि महापुरुषोंसे सदा ईर्ष्या और उनकी निन्दा करें तो यह कोई विस्मयकी बात नही है । क्योंकि महापुरुषोंके चरणरजसे नष्ट तेजवालोंके लिए यही शोभाकी बात होती है ॥ १३ ॥ जिनका 'शिव' यह दो अक्षरोंका नाम एक बार भी ले लेनेसे मनुष्योंके सब पापोंको तुरन्त नष्ट कर देता है और कोई जिनकी आज्ञाका उल्लङ्घन नहीं कर सकता । अहो ! उन पवित्रकीर्तिशाली शंकरभगवानसे तुम द्वेष करते हो ! अतएव तुम अवश्य अमङ्गलरूप हो ॥ १४ ॥ ब्रह्मानन्दका रस पीनेके इच्छुक महापुरुषोंके मनरूपी मधुकर जिनके चरणकमलोंका निरन्तर सेवन करते हैं और जो सकाम पुरुषोंकी सब कामनाएँ तत्काल पूर्ण कर देते हैं, उन विश्वबन्धु भगवान शिवसे तुम द्रोह करते हो ! ॥ १५ ॥ मैंने सुना है कि तुम कहा करते हो कि शिव नाममात्रके शिव हैं, उनका वेष अशिव अर्थात् अमङ्गलमय है । वे श्मशानोंमें जटा छितराये अपने शरीरमें श्मशानकी फूल-माला पहने और भस्म मले तथा मनुष्योंके कपालोंकी माला पहने पिशाचोंके संग रहते हैं, सो उनकी इस अशिवताको क्या ब्रह्मा आदि देवता नहीं जानते ? जो उनके चरणोंसे गिरे निर्माल्यको अपने मस्तकपर चढ़ाते हैं ॥ १६ ॥ मेरा तो विचार ऐसा है कि यदि धर्ममर्यादाको तोड़नेवाले पुरुष धर्मके रक्षक ईश्वरकी निन्दा करते हों तो यदि वश चले तो बरबस उनकी अमंगलमयी जीभ काट डाले या स्वयं अपने प्राण त्याग दे । यदि वह ऐसा भी न कर सके तो वहाँसे कान मूँदकर हट जाय । क्योंकि ऐसा करना ही उसका धर्म है ॥ १७ ॥ अतएव भगवान नीलकण्ठकी निन्दा करनेवाले तुमसे उत्पन्न इस शरीरको अब मैं नहीं रखूँगी । क्योंकि भूलसे खाये हुए अभक्ष्य वस्तुका वमन कर देना ही मनुष्यकी शुद्धिका उपाय कहा गया है ॥ १८ ॥ हे दक्ष ! जो महामुनि सदा अपने ही स्वरूपमें रमण करते रहते

कर्म प्रवृत्तं च निवृत्तमप्यृतं वेदे विविच्योभयलिङ्गमाश्रितम् ।
विरोधि तद्यौगपदैककर्तरि द्वयं तथा ब्रह्मणि कर्म नर्च्छति ॥२०॥
मा वः पदव्यः पितरस्मदास्थिता या यज्ञशालासु न धूमवर्त्मभिः ।
तदन्नतृप्तैरसुभृद्भिरीडिता अव्यक्तलिङ्गा अवधूतसेविताः ॥२१॥
नैतेन देहेन हरे कृतागसो देहोद्भवेनालमलं कुजन्मना ।
व्रीडा ममाभूत्कुजनप्रसङ्गतस्तज्जन्म धिग्यो महतामवद्यकृत् ॥२२॥
गोत्रं त्वदीयं भगवान् वृषध्वजो दाक्षायणीत्याह यदा सुदुर्मनाः ।
व्यपेतनर्मस्मितमाशु तद्ध्यहं व्युत्स्रक्ष्य एतत्कुणपं त्वदङ्गजम् ॥२३॥

मैत्रेय उवाच

इत्यध्वरे दक्षमनूद्य शत्रुहन् क्षितावुदीचीं निषसाद शान्तवाक् ।
स्पृष्ट्वा जलं पीतदुकूलसंवृता निमील्य दृग्योगपथं समाविशत् ॥२४॥
कृत्वा समानावनिलौ जितासना सोदानमुत्थाप्य च नाभिचक्रतः ।
शनैर्हृदि स्थाप्य धियोरसि स्थितं कण्ठाद्भ्रुवोर्मध्यमनिन्दितानयत् ॥२५॥
एवं स्वदेहं महतां महीयसा मुहुः समारोपितमङ्कमादरात् ।
जिहासती दक्षरुषा मनस्विनी दधार गात्रेष्वनिलाग्निधारणाम् ॥२६॥

---

हैं, उनकी बुद्धि वेदके विधि-निषेधमय वचनोंमें नहीं रमती। आकाशविहारी देवता और पृथ्वीनिवासी मनुष्योंके सदृश ज्ञानी और अज्ञानियोंकी गति भिन्न-भिन्न प्रकारकी हुआ करती है। अतएव अपने धर्ममें स्थित पुरुष दूसरेकी निन्दा कभी भी न करे ॥ १९ ॥ प्रवृत्ति तथा निवृत्तिरूपी दोनों ही प्रकारके कर्म सत्य होते हैं। वेदमें इन दोनोंका विवेचन करके भिन्न-भिन्न अधिकारियोंके लिये उपयुक्त विधान बताया गया है। जैसे परस्परविरोधी होनेसे कर्ता उन दोनोंका एक साथ आचरण नहीं कर सकता, वैसे ही परमात्मा शंकरभगवानको इन दोनोंमेंसे किसी भी प्रकारके कर्म करनेकी आवश्यकता नहीं रहती ॥ २० ॥ हे पिता! हमारा ऐश्वर्य अव्यक्त है। आत्मज्ञानी महात्माजन ही उसका सेवन कर सकते हैं। वैसा ऐश्वर्य तुम्हारे पास नहीं है। क्योंकि तुम्हारा ऐश्वर्य यज्ञशालामें ही रहता है और यज्ञके अन्नसे तृप्त होकर अपना पेट पालनेवाले धूममार्गी कर्मचारी उसकी स्तुति करते हैं। वे हमारे ऐश्वर्यकी प्रशंसा कभी भी नहीं करेंगे ॥ २१ ॥ शंकरभगवानका अपराध करनेवाले तुम्हारे शरीरसे उत्पन्न इस निन्दनीय शरीरसे अब मुझे कोई मतलब नहीं है। तुम्हारे सदृश दुष्ट पुरुषसे मेरा सम्बन्ध है, यह सोचकर मुझे लज्जा आती है। जो प्राणी महापुरुषोंका अपराधी हो, उसके जन्मको अनेकशः धिक्कार है ॥ २२ ॥ जब शिवजी तुम्हारे साथ मेरा सम्बन्ध दिखाते हुए हँसीमें मुझे दक्षकन्या कहकर बुलाते हैं, तब उनकी हँसीको भूलकर मुझे बड़ी ही लज्जा आती और बड़ा खेद होता है। अब मैं तुम्हारे शरीरसे उत्पन्न इस शवसदृश शरीरको तुरन्त त्यागे देती हूँ ॥ २३ ॥ श्रीमैत्रेयजी बोले—हे शत्रुओंको मारनेवाले विदुरजी! दक्षसे ऐसा कहकर देवी सतीजी मौन हो गयीं और जलका आचमनकर तथा पीली साड़ी ओढ़के पृथ्वीपर जा बैठीं और नेत्र मूँदकर योगाभ्यासमें प्रवृत्त हो गयीं ॥ २४ ॥ उन अनिन्दित सतीदेवीने आसन स्थिर करके प्राण और अपानवायुको समान किया, फिर उन दोनोंकी ऊर्ध्वगति करके उन्हें धीरे-धीरे नाभिचक्रसे ऊपर अपने हृदयदेशमें स्थित किया। तदनन्तर हृदयस्थित प्राणोंको बुद्धिके द्वारा कण्ठमार्गसे अपनी भ्रुकुटियोंके मध्यमें ले गयीं ॥ २५ ॥ इस तरह जिस शरीरको महापुरुषोंमें श्रेष्ठ शंकरभगवानने बड़े आदरके साथ बारम्बार अपनी गोदमें बैठाया था, उसे दक्षपर कुपित होनेके कारण त्यागनेकी कामनासे महामनस्विनी सतीने अपने

ततः स्वभर्तुश्चरणाम्बुजासवं जगद्गुरोश्चिन्तयती न चापरम् ।
ददर्श देहो हतकल्मषः सती सद्यः प्रजज्वाल समाधिजाग्निना ॥२७॥
तत्पश्यतां खे भुवि चाद्भुतं महद्धाहेति वादः सुमहानजायत ।
हन्त प्रिया दैवतमस्य देवी जहावसून् केन सती प्रकोपिता ॥२८॥
अहो अनात्म्यं महदस्य पश्यत प्रजापतेर्यस्य चराचरं प्रजाः ।
जहावसून् यद्विमताऽऽत्मजा सती मनस्विनी मानमभीक्ष्णमर्हति ॥२९॥
सोऽयं दुर्मर्षहृदयो ब्रह्मधुक् च लोकेऽपकीर्तिं महतीमवाप्स्यति ।
यदङ्गजां स्वां पुरुषद्विडुद्यतां न प्रत्यषेधन्मृतयेऽपराधतः ॥३०॥
वदत्येवं जने सत्या दृष्ट्वासुत्यागमद्भुतम् । दक्षं तत्पार्षदा हन्तुमुदतिष्ठन्नुदायुधाः ॥३१॥
तेषामापततां वेगं निशाम्य भगवान् भृगुः । यज्ञघ्नघ्नेन यजुषा दक्षिणाग्नौ जुहाव ह ॥३२॥
अध्वर्युणा हूयमाने देवा उत्पेतुरोजसा । ऋभवो नाम तपसा सोमं प्राप्ताः सहस्रशः ॥३३॥
तैरलातायुधैः सर्वे प्रमथाः सहगुह्यकाः । हन्यमाना दिशो भेजुरुशद्भिर्ब्रह्मतेजसा ॥३४॥
इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां चतुर्थस्कन्धे सतीदेहोत्सर्गो नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥

---

## पञ्चमोऽध्यायः

### मैत्रेय उवाच

भवो भवान्या निधनं प्रजापतेरसत्कृताया अवगम्य नारदात् ।
स्वपार्षदसैन्यं च तदध्वरर्भुभिर्विद्रावितं क्रोधमपारमादधे ॥१॥

---

सम्पूर्ण अंगोंमें वायु तथा अग्निकी भावना की ॥ २६ ॥ इसके बाद अपने पति तथा जगद्गुरु शंकरभगवानके चरणकमलका ध्यान करती हुई निष्पाप सतीजीने और सबकी स्मृति भुला दी। ऐसा करनेसे उनका शरीर योगाग्निसे तुरन्त धधक उठा ॥ २७ ॥ यह विचित्र चरित्र देखनेवाले देवताओं-का आकाश और भूतलमें बड़ा भयानक हाहाकार मच गया। वहाँके सब लोग कहने लगे—'हाय हाय! महादेवजीकी प्रियतमा सतीने शरीर त्याग दिया। क्योंकि दक्षने उनको क्रुद्ध कर दिया था ॥ २८ ॥ हाय! सब चराचर जीव जिसकी प्रजा हैं, उस दुष्ट दक्षकी दुष्टता तो देखो, जिसके द्वारा तिरस्कृत होकर उसकी सर्वदाकी आदरपात्री उदारचित्तवाली सतीने अपने प्राण त्याग दिये ॥ २९ ॥ यह कुटिलहृदय और ब्राह्मणोंका द्रोही दक्ष संसारमें बड़ा अपयश पायेगा। क्योंकि इस शंकरद्रोही जीवने अपने अपराधसे प्राण त्यागनेको उद्यत अपनी कन्याको रोका भी नहीं!' ॥ ३० ॥ जब सब लोग इस तरह कह रहे थे, तभी सतीका वह अद्भुत प्राणत्याग देखकर शिवके सब पार्षद दक्षको मारनेके लिये अस्त्र-शस्त्र सम्हालकर दौड़ पड़े ॥ ३१ ॥ शिवगणोंके आक्रमणका वेग देखकर भगवान भृगुने यज्ञमें विघ्न पहुँचानेवालोंको नष्ट करनेवाले मन्त्र पढ़कर दक्षिणाग्निमें आहुति दी ॥ ३२ ॥ उन अध्वर्यु भृगुके आहुति डालते ही उसके प्रभावसे एक साथ हजारों 'ऋभु' नामके ऐसे देवता उस यज्ञकुण्डसे तत्काल प्रकट हो गये, जिन्होंने अपने तपके प्रभावसे बहुत-सा सोमरस पिया था ॥ ३३ ॥ ब्रह्मतेजसे तेजस्वी उन देवताओं द्वारा जलती हुई लकड़ियोंसे आक्रमण करनेपर गुह्यकोंके साथ सब प्रमथगण दिशा और विदिशाओंमें भाग गये ॥ ३४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी'भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

( वीरभद्र द्वारा दक्षके यज्ञका विध्वंस और दक्षवध ) मैत्रेयजी कहते हैं—हे विदुर! जब शंकरभगवानने नारदजीके मुखसे दक्षप्रजापति द्वारा तिरस्कृत सतीके मरण और ऋभुगणों द्वारा

क्रुद्धः सुदष्टौष्ठपुटः स धूर्जटिर्जटां तडिद्वह्निसटोग्ररोचिषम् ।
उत्कृत्य रुद्रः सहसोत्थितो हसन् गम्भीरनादो विससर्ज तां भुवि ॥२॥
ततोऽतिकायस्तनुवा स्पृशन्दिवं सहस्रबाहुर्घनरुक् त्रिसूर्यदृक् ।
करालदंष्ट्रो ज्वलदग्निमूर्धजः कपालमाली विविधोद्यतायुधः ॥३॥
तं किं करोमीति गृणन्तमाह बद्धाञ्जलिं भगवान् भूतनाथः ।
दक्षं सयज्ञं जहि मद्भटानां त्वमग्रणी रुद्र भटांशको मे ॥४॥
आज्ञप्त एवं कुपितेन मन्युना स देवदेवं परिचक्रमे विभुम् ।
मेने तदाऽऽत्मानमसङ्गरंहसा महीयसां तात सहः सहिष्णुम् ॥५॥
अन्वीयमानः स तु रुद्रपार्षदैर्भृशं नदद्भिर्व्यनदत्सुभैरवम् ।
उद्यम्य शूलं जगदन्तकान्तकं स प्राद्रवद् घोषणभूषणाङ्घ्रिः ॥६॥
अथर्त्विजो यजमानः सदस्याः ककुभ्युदीच्यां प्रसमीक्ष्य रेणुम् ।
तमः किमेतत्कुत एतद्रजोऽभूदिति द्विजा द्विजपत्न्यश्च दध्युः ॥७॥
वाता न वान्ति न हि सन्ति दस्यवः प्राचीनबर्हिर्जीवति होग्रदण्डः ।
गावो न काल्यन्त इदं कुतो रजो लोकोऽधुना किं प्रलयाय कल्पते ॥८॥

---

अपने पार्षदोंकी सेनाके भगाये जानेका वृत्तान्त सुना तो उन्हें बड़ा क्रोध आया ॥ १ ॥ रुद्रभगवानने अति क्रुद्धभावसे अपना ओंठ चबाते हुए विद्युत् तथा अग्निकी लपटकी भाँति देदीप्यमान अपनी जटासे एक बाल उखाड़ लिया और सहसा खड़े होकर गम्भीर अट्टहास करके हँसते हुए उस केशको पृथ्वीपर डाल दिया ॥ २ ॥ तत्काल उससे एक विशालकाय पुरुष उत्पन्न हो गया । उसका शरीर बड़ा लम्बा-चौड़ा था । वह अपनी ऊँचाईसे आकाशका स्पर्श कर रहा था । उसके हजार भुजाएँ थीं । मेघके समान उसका श्याम वर्ण था । सूर्यके समान देदीप्यमान उसके तीन नेत्र थे । उसकी विकराल डाढ़ें थीं और अग्निकी लपटोंके समान रक्तवर्णके केश थे । वह अपने गलेमें कपालोंकी माला पहने था और हाथोंमें विविध प्रकारके अस्त्र-शस्त्र धारण किये था ॥ ३ ॥ उसने हाथ जोड़कर शंकरभगवानसे पूछा—'हे प्रभो ! मैं क्या करूँ ?' तब भगवान भूतनाथ शिवने कहा—"ओ रुद्र ! तू मेरा अंश है । अतएव मेरे पार्षदोंमें अग्रणी है । तू तुरन्त जाकर दक्ष और उसके यज्ञको नष्ट कर दे" ॥ ४ ॥ क्रोधमें भरकर शंकरभगवानके ऐसी आज्ञा देनेपर वीरभद्रने देवाधिदेव शिवकी परिक्रमा की और उन्हें ऐसा मालूम पड़ने लगा कि मेरे वेगके समक्ष टिकनेवाला संसारमें कोई भी प्राणी नहीं है और मैं बड़ेसे-बड़े वीरका भी वेग सहनेमें समर्थ हूँ ॥ ५ ॥ तब अन्य रुद्रपार्षदोंसे अनुगत पार्षदप्रवर वीरभद्र शिवगणोंके गर्जना करनेपर स्वयं भी विकराल शब्दसे गर्जन करते हुए जगत्का अन्त करनेवाले मृत्युका भी अन्त करनेमें समर्थ एवं अतिशय कराल त्रिशूल हाथमें लिये हुए दक्षके यज्ञमण्डपकी ओर लपके । उस समय उनके चरणोंके आभूषण छम-छम करके बजते जा रहे थे ॥ ६ ॥ उधर दक्षके यहाँ यज्ञमण्डपमें बैठे हुए ऋत्विज, यजमान, सदस्य, ब्राह्मण तथा ब्राह्मणपत्नियाँ उत्तर दिशामें धूल उड़ती देखकर आपसमें विचार करने लगीं—'अरे ! यह अन्धकार क्यों होता जा रहा है ? मालूम पड़ता है कि यह धूलि है। किन्तु यह धूलि कैसे और कहाँसे आयी ? इस समय न तो आँधी है और न कहीं चोर ही दीखते हैं, क्योंकि अपराधियोंको कठोर दण्ड देनेमें समर्थ राजा प्राचीनबर्हि अभी जीवित है । गौओंके आनेका भी समय अभी नहीं हुआ है । तब यह धूलि कैसे आयी ? क्या अब संसारका प्रलय होनेको है ?'

प्रसूतिमिश्राः स्त्रियः उद्विग्नचित्ता ऊचुर्विपाको वृजिनस्यैष तस्य ।
यत्पश्यन्तीनां दुहितॄणां प्रजेशः सुतां सतीमवदध्यावनागाम् ॥९॥
यस्त्वन्तकाले व्युप्तजटाकलापः स्वशूलसूच्यर्पितदिग्गजेन्द्रः ।
वितत्य नृत्यत्युदितास्त्रदोर्ध्वजानुच्चाट्टहासस्तनयित्नुभिन्नदिक् ॥१०॥
अमर्षयित्वा तमसह्यतेजसं मन्युप्लुतं दुर्निरीक्ष्यं भ्रुकुट्या ।
करालदंष्ट्राभिरुदस्तभागणं स्यात्स्वस्ति किं कोपयतो विधातुः ॥११॥
बह्वेवमुद्विग्नदृशोच्यमाने जनेन दक्षस्य मुहुर्महात्मनः ।
उत्पेतुरुत्पाततमाः सहस्रशो भयावहा दिवि भूमौ च पर्यक् ॥१२॥
तावत्स रुद्रानुचरैर्मखो महान्नानायुधैर्वामनकैरुदायुधैः ।
पिङ्गैः पिशङ्गैर्मकरोदराननैः पर्याद्रवद्भिर्विदुरान्वरुध्यत ॥१३॥

केचिद्बभञ्जुः प्राग्वंशं पत्नीशालां तथापरे । सद आग्नीध्रशालां च तद्विहारं महानसम् ॥१४॥
रुरुजुर्यज्ञपात्राणि तथैकेऽग्नीननाशयन् । कुण्डेष्वमूत्रयन् केचिद्बिभिदुर्वेदिमेखलाः ॥१५॥
अबाधन्त मुनीनन्य एके पत्नीरतर्जयन् । अपरे जगृहुर्देवान् प्रत्यासन्नान् पलायितान् ॥१६॥
भृगुं बबन्ध मणिमान् वीरभद्रः प्रजापतिम् । चण्डीशः पूषणं देवं भगं नन्दीश्वरोऽग्रहीत् ॥१७॥
सर्व एवर्त्विजो दृष्ट्वा सदस्याः सदिवौकसः । तैरर्द्यमानाः सुभृशं ग्रावभिर्नैकधाद्रवन् ॥१८॥

---

॥ ७ ॥ ८ ॥ उधर प्रसूति अर्थात् दक्षपत्नी आदि स्त्रियोंने व्याकुल होकर परस्पर कहा—"दक्षप्रजापतिने अपनी सब कन्याओंके समक्ष बेचारी निरपराध सतीका बड़ा अपमान किया था, मालूम होता है कि यह उसी पापका फल है ( जो ऐसे उत्पात दीख रहे हैं ) ॥ ९ ॥ जो कल्पान्तके समय अपना जटाजूट खोलकर त्रिशूलकी नोकसे दिग्गजोंको उठा-उठाकर इधर-उधर फेंक देते हैं और मेघगर्जनकी भाँति विकराल अट्टहास करके दसों दिशाओंको कम्पित करते हुए अपने सशस्त्र हाथोंको ध्वजाओंके सदृश फैलाकर नाचते हैं। जिनकी भ्रुकुटियोंका विलास अतिशय असह्य होता है। जो अपनी भयानक दाढ़ोंसे तारागणोंको चूर्ण कर देते हैं, उन असह्यतेजस्वी और क्रोधमूर्ति शंकरजीको कुपित करके क्या विधाता भी सुखी रह सकता है ? ॥ १० ॥ ११ ॥ उस यज्ञशालामें बैठे सब लोग घबड़ाहट भरे नेत्रोंसे देखते हुए इस तरह परस्पर नाना प्रकारकी बतकही कर रहे थे कि इतनेमें आकाश और पृथिवीमें सब ओर परम सामर्थ्यशाली दक्षको भी भयभीत करनेवाले हजारों भयंकर उत्पात होते दीखने लगे ॥१२॥ हे विदुरजी ! इसी समय झपटकर आये हुए रुद्रके अनुचरोंने वह यज्ञमण्डप घेर लिया। वे सब विविध प्रकारके अस्त्र-शस्त्र लिये हुए थे। उन शिवगणोंमेंसे कोई बौना, कोई पिंगल, कोई पीला और कोई मगरके समान पेट तथा मुखका था ॥ १३ ॥ उनमेंसे कितने गणोंने प्राग्वंश ( यज्ञशालाके पूर्व तथा पश्चिमके खम्भोंपर पूर्व-पश्चिमकी ओर आड़ा करके रक्खा हुआ काष्ठ ) तोड़ दिया, कितनोंने पत्नीशाला नष्ट-भ्रष्ट कर दी, कुछने यज्ञशालाके सामनेका मण्डप तथा मण्डपके आगेवाली हविर्धानी तथा कुछने यजमानगृह एवं भोजनागारको विध्वस्त कर डाला ॥ १४ ॥ कुछ गणोंने यज्ञके पात्र फोड़ डाले, कुछने अग्नि बुझा दी, कुछ शिवगणोंने यज्ञके कुण्डोंमें मूत दिया और कुछने वेदीकी सीमाके सूत्रोंको तोड़ डाला ॥ १५ ॥ कितनोंने मुनियोंको कष्ट देना आरम्भ कर दिया। कुछ गण स्त्रियोंको धमकाने लगे और कुछने अपने निकटसे भागते हुए देवताओंको बाँध लिया ॥१६॥ मणिमानने महर्षि भृगुको बाँधा। वीरभद्रने दक्षप्रजापतिको कैद किया और चण्डीशने पूषाको तथा नन्दीश्वरने भगदेवको पकड़ा ॥ १७ ॥ उस समय सब ऋत्विज्, सदस्य तथा देवता शंकरभगवानके पार्षदोंकी यह भयंकर लीला देख और उनके कंकड़-पत्थर फेंकनेसे अतिशय पीड़ित हो जैसे-तैसे वहाँसे भाग निकले

जुह्वतः स्रुवहस्तस्य श्मश्रूणि भगवान् भवः। भृगोर्लुलुञ्चे सदसि योऽहसच्छ्मश्रु दर्शयन् ॥१९॥
भगस्य नेत्रे भगवान् पातितस्य रुषा भुवि। उज्जहार सदःस्थोऽक्ष्णा यः शपन्तमसूसुचत् ॥२०॥
पूष्णश्चापातयद्दन्तान् कालिङ्गस्य यथा बलः। शप्यमाने गरिमणि योऽहसद्दर्शयन्दतः ॥२१॥
आक्रम्योरसि दक्षस्य शितधारेण हेतिना। छिन्दन्नपि तदुद्धर्तुं नाशक्नोत्त्र्यम्बकस्तदा ॥२२॥
शस्त्रैरस्त्रान्वितैरेवमनिर्भिन्नत्वचं हरः। विस्मयं परमापन्नो दध्यौ पशुपतिश्चिरम् ॥२३॥
दृष्ट्वा संज्ञपनं योगं पशूनां स पतिर्मखे। यजमानपशोः कस्य कायात्तेनाहरच्छिरः ॥२४॥
साधुवादस्तदा तेषां कर्म तत्तस्य शंसताम्। भूतप्रेतपिशाचानामन्येषां तद्विपर्ययः ॥२५॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां चतुर्थस्कन्धे दक्षयज्ञविध्वंसो नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥५॥

---

## षष्ठोऽध्यायः

### मैत्रेय उवाच

अथ देवगणाः सर्वे रुद्रानीकैः पराजिताः। शूलपट्टिशनिस्त्रिंशगदापरिघमुद्गरैः ॥१॥
संछिन्नभिन्नसर्वाङ्गाः सर्त्विक्सभ्या भयाकुलाः। स्वयम्भुवे नमस्कृत्य कार्त्स्न्येनैतन्न्यवेदयन् ॥२॥
उपलभ्य पुरैवैतद्भगवानब्जसम्भवः। नारायणश्च विश्वात्मा न कस्याध्वरमीयतुः ॥३॥
तदाकर्ण्य विभुः प्राह तेजीयसि कृतागसि। क्षेमाय तत्र सा भूयान्न प्रायेण बुभूषताम् ॥४॥

---

॥ १८ ॥ तब शंकरभगवानके पार्षदप्रवर वीरभद्रने हाथमें स्रुवा लेकर हवन करनेवाले भृगु ऋषिकी दाढ़ी-मूँछ उखाड़ ली। क्योंकि उन्होंने दक्षप्रजापतिकी सभामें अपनी मूँछ मटकाते हुए श्रीमहादेवजीकी हँसी उड़ायी थी ॥ १९ ॥ उन्होंने भगदेवको क्रोधके साथ पृथिवीपर गिराकर उनकी आँखें निकाल लीं। क्योंकि उन्होंने उस सभामें शंकरभगवानको बुरा-भला कहते हुए दक्षको नेत्रोंके इशारेसे उसकाया था ॥२०॥ महापराक्रमी वीरभद्रने पूषाके दाँत ऐसे उखाड़ लिये, जैसे बलरामजीने कलिंगराजके दाँत उखाड़े थे। क्योंकि जब दक्ष महेश्वरकी निन्दा कर रहा था, तब पूषा दाँत चियारकर हँसा था ॥२१॥ तदनन्तर वे दक्षको गिराकर छातीपर चढ़ बैठे और एक तीखी तलवारसे उसका गला काटने लगे, किन्तु बहुत कुछ प्रयत्न करनेपर भी वे उसे नहीं काट पाये ॥ २२ ॥ उन्होंने नाना प्रकारके अस्त्र-शस्त्रोंका उपयोग किया, फिर भी उसकी त्वचा न कटती देखकर वीरभद्रको बड़ा आश्चर्य हुआ और वे बहुत देरतक इस विषयमें विचार करते रह गये ॥ २३ ॥ तब उन पशुपति भगवान वीरभद्रने यज्ञमें पशुओंको गला घोंटकर मारनेका यन्त्र आदिके उपाय करके उसी युक्तिसे उस यजमान पशुरूपी दक्षका सिर उसके धड़से अलग कर डाला ॥ २४ ॥ उनके इस कर्मके प्रशंसक भूत, प्रेत और पिशाचादि वाह-वाह कहकर उनकी सराहना करने लगे और दक्षके सम्बन्धी आदि अन्य पुरुष हाहाकार मचाने लगे ॥ २५ ॥ इस प्रकार वीरभद्रने बहुत कुपित होकर उसे यज्ञकी दक्षिणाग्निमें डाल दिया और यज्ञशालाको भस्म करके वे अपने कैलास पर्वतको वापस चले गये ॥ २६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी'भाषाटीकायां पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

( सभी देवताओंका कैलासपर्वतपर एकत्रित होकर भगवान शङ्करकी स्तुति करना )

श्रीमैत्रेय कहते हैं—हे विदुरजी ! इस तरह भगवान रुद्रके पार्षदों द्वारा परास्त सब देवता उनके त्रिशूल, पट्टिश, खड्ग, गदा, परिघ तथा मुद्गर आदि आयुधोंसे सर्वाङ्गमें आहत होकर ऋत्विजों और सदस्योंके साथ भयसे व्याकुल होते हुए ब्रह्माजीके पास गये और उन्हें नमस्कार करके सारा वृत्तान्त कहा ॥ १ ॥ २ ॥ श्रीब्रह्माजी और सबके अन्तरात्मास्वरूप नारायण यह भावी उत्पात पहलेहीसे जानते थे, इसीसे वे दक्षके यज्ञमें नहीं सम्मिलित हुए थे ॥ ३ ॥ सब वृत्तान्त सुनकर श्रीब्रह्माजीने

अथापि यूयं कृतकिल्बिषा भवं ये बर्हिषो भागभाजं परादुः ।
प्रसादयध्वं परिशुद्धचेतसा क्षिप्रप्रसादं प्रगृहीताङ्घ्रिपद्मम् ॥५॥
आशासाना जीवितमध्वरस्य लोकः सपालः कुपिते न यस्मिन् ।
तमाशु देवं प्रियया विहीनं समापयध्वं हृदि विद्धं दुरुक्तैः ॥६॥
नाहं न यज्ञो न च यूयमन्ये ये देहभाजो मुनयश्च तत्त्वम् ।
विदुः प्रमाणं बलवीर्ययोर्वा यस्यात्मतन्त्रस्य क उपायं विधित्सेत् ॥७॥
स इत्थमादिश्य सुरानजस्तैः समन्वितः पितृभिः सप्रजेशैः ।
ययौ स्वधिष्ण्यान्निलयं पुरद्विषः कैलासमद्रिप्रवरं प्रियं प्रभोः ॥८॥
जन्मौषधितपोमन्त्रयोगसिद्धैर्नरेतरैः । जुष्टं किन्नरगन्धर्वैरप्सरोभिर्वृतं सदा ॥९॥
नानामणिमयैः शृङ्गैर्नानाधातुविचित्रितैः । नानाद्रुमलतागुल्मैर्नानामृगगणावृतैः ॥१०॥
नानामलप्रस्रवणैर्नानाकन्दरसानुभिः । रमणं विहरन्तीनां रमणैः सिद्धयोषिताम् ॥११॥
मयूरकेकाभिरुतं मदान्धालिविमूर्च्छितम् । प्लावितैरक्तकण्ठानां कूजितैश्च पतत्त्रिणाम् ॥१२॥
आह्वयन्तमिवोद्धस्तैर्द्विजान् कामदुघैर्द्रुमैः । व्रजन्तमिव मातङ्गैर्गृणन्तमिव निर्झरैः ॥१३॥
मन्दारैः पारिजातैश्च सरलैश्चोपशोभितम् । तमालैः शालतालैश्च कोविदारासनार्जुनैः ॥१४॥
चूतैः कदम्बैर्नीपैश्च नागपुन्नागचम्पकैः । पाटलाशोकबकुलैः कुन्दैः कुरबकैरपि ॥१५॥

---

कहा—"हे देवताओं ! उन्नतिके इच्छुक पुरुषोंके लिए तेजस्वी महापुरुषोंका अपराध करना प्रायः कुशलताका हेतु नहीं होता ॥ ४ ॥ आपलोग यज्ञभागके अधिकारी भगवान शंकरको यज्ञभागसे वञ्चित करके उनका बड़ा भारी अपराध कर गुजरे हैं, फिर भी वे बहुत शीघ्र प्रसन्न हो जाया करते हैं। अतएव तुम सब शुद्ध चित्तसे उनके चरण पकड़कर उन्हें मनाओ ॥ ५ ॥ शंकरभगवानका हृदय दक्षके कटु वाक्योंसे पहले ही बिंध चुका था, तिसपर अब उनकी प्रियाका वियोग हो गया है। सो यदि तुम चाहते होओ कि वह यज्ञ फिरसे आरम्भ होकर पूर्ण हो जाय तो उनसे अपने अपराधके लिए क्षमा माँगो। नहीं तो यह यज्ञ ही नहीं, उनके कुपित होनेसे तो लोकपालों समेत ये सारे लोक नष्ट हो जायँगे ॥ ६ ॥ उन अतिशय स्वतन्त्र भगवान शंकरके तत्त्व तथा बल-वीर्यके प्रमाणको मैं, इन्द्र, तुम देवता लोग तथा अन्य मुनिगण आदि देहधारियोंमेंसे किसीको भी नहीं मालूम है। तब भला उन्हें शान्त करनेका उपाय कौन कर पायेगा ?" ॥ ७ ॥ इस प्रकार देवताओंसे कहकर भगवान ब्रह्माजी, पितर, सब प्रजापति तथा देवताओं सहित अपने लोकसे श्रीत्रिपुरारिके प्रियधाम पर्वतराज कैलासपर गये ॥ ८ ॥ वह पर्वत जन्म, ओषधि, तप, मन्त्र और योग आदिके अनेक उपायों तथा सिद्ध, देवता, किन्नर, गन्धर्व और अप्सरा आदिसे निरन्तर व्याप्त रहता है ॥ ९ ॥ चित्र-विचित्र धातुओं, अनेक प्रकारके वृक्षों, लता-गुल्मादि तथा भाँति-भाँतिके मृगगणोंसे घिरे विविध मणिमय शिखरोंसे युक्त वह पर्वत अतिशय रमणीक दीखता है ॥ १० ॥ वह कैलास निर्मल जलके अनेकों झरनों और बहुत-सी कन्दराओं एवं शिखरोंसे सुशोभित है और अपने प्रियतमोंके साथ विहार करती हुई सिद्धपत्नियोंका क्रीडास्थल बना रहता है ॥ ११ ॥ उसमें सब तरफ मोरोंका शोर, मदान्ध भौंरोंकी गुंजार, कोकिलाकी कूक और पक्षियोंकी चहचहाहट गूँजा करती है ॥ १२ ॥ वह पर्वत कल्पवृक्षोंकी ऊँची-ऊँची शाखाओंसे मानो विविध पक्षियोंको अपनी ओर बुलाता है, हाथियोंके चलने-फिरनेसे वह चलता-सा मालूम होता और झरनोंकी झनकारसे बोलता-सा प्रतीत होता है ॥ १३ ॥ उस पर्वतपर पारिजात, सरल, तमाल, शाल, ताल, कोविदार, असन और अर्जुनके वृक्ष विद्यमान हैं। अतएव वह सदा शोभायमान रहता है ॥ १४ ॥ इसी तरह आम, कदम्ब, नीप, नाग, पुन्नाग, चम्पक, पाटल, अशोक, बकुल, कुन्द, कुरवक, सुवर्णवर्णके शतदल कमल, अतिशय सुन्दर इलायची और मालतीकी

स्वर्णार्णशतपत्रैश्च वररेणुकजातिभिः । कुब्जकैर्मल्लिकाभिश्च माधवीभिश्च मण्डितम् ॥१६॥
पनसोदुम्बराश्वत्थप्लक्षन्यग्रोधहिङ्गुभिः । भूर्जैरोषधिभिः पूगै राजपूगैश्च जम्बुभि ॥१७॥
खर्जूराम्रातकाम्राद्यैः प्रियालमधुकेङ्गुदैः । द्रुमजातिभिरन्यैश्च राजितं वेणुकीचकैः ॥१८॥
कुमुदोत्पदकह्लारशतपत्रवनर्द्धिभिः । नलिनीषु कलं कूजत्खगवृन्दोपशोभितम् ॥१९॥
मृगैः शाखामृगैः क्रोडैर्मृगेन्द्रैर्ऋक्षशल्यकैः । गवयैः शरभैर्व्याघ्रै रुरुभिर्महिषादिभिः ॥२०॥
कर्णान्त्रैकपदाश्वास्यैर्निर्जुष्टं वृकनाभिभिः । कदलीखण्डसंरुद्धनलिनीपुलिनश्रियम् ॥२१॥
पर्यस्तं नन्दया सत्याः स्नानपुण्यतरोदया । विलोक्य भूतेशगिरिं विबुधा विस्मयं ययुः ॥२२॥
ददृशुस्तत्र ते रम्यामलकां नाम वै पुरीम् । वनं सौगन्धिकं चापि यत्र तन्नाम पङ्कजम् ॥२३॥
नन्दा चालकनन्दा च सरितो बाह्यतः पुरः । तीर्थपादपदाम्भोजरजसातीव पावने ॥२४॥
ययोः सुरस्त्रियः क्षत्तरवरुह्य स्वधिष्ण्यतः । क्रीडन्ति पुंसः सिञ्चन्त्यो विगाह्य रतिकर्शिताः ॥२५
ययोस्तत्स्नानविभ्रष्टनवकुङ्कुमपिञ्जरम् । वितृषोऽपि पिबन्त्यम्भः पाययन्तो गजा गजीः॥२६॥
तारहेममहारत्नविमानशतसङ्कुलाम् । जुष्टां पुण्यजनस्त्रीभिर्यथा खं सतडिद्घनम् ॥२७॥
हित्वा यक्षेश्वरपुरीं वनं सौगन्धिकं च तत् । द्रुमैः कामदुघैर्हृद्यं चित्रमाल्यफलच्छदैः ॥२८॥
रक्तकण्ठखगानीकस्वरमण्डितषट्पदम् । कलहंसकुलप्रेष्ठं खरदण्डजलाशयम् ॥२९॥

---

लताएँ, कुब्जक, मोगरा तथा माधवी आदिकी लतायें अलग उसकी शोभा बढ़ा रही हैं ॥ १५ ॥ १६ ॥ कटहर, गूलर, पीपल, पाकड़, बड़, हिंगु, भोजपत्र, ओषधियाँ, पूगीफल, बड़ी पूगी, जामुन, खजूर, आँवला, आम, प्रियाल, मधूक, इँगुर आदि विभिन्न वृक्षों तथा वेणु अर्थात् ठोस बाँस और कीचक अर्थात् पोले बाँसके वृक्षोंसे वह पर्वत बड़ा ही सुन्दर दीखता था ॥ १७ ॥ १८ ॥ उसके अनेक सरोवरोंमें कुमुद, उत्पल, कह्लार तथा शतपत्र आदि अनेक प्रकारके कमल खिले थे। उनमें मनोहर ढंगसे चहकते हुए पक्षियोंसे वह पर्वत बड़ा सुन्दर दीख रहा था ॥ १९ ॥ हरिण, वानर, शूकर, सिंह, रीछ, स्याही, नीलगाय, शरभ, बाघ, कृष्णमृग और भैंसे आदि जीवोंसे वह सब ओरसे परिपूर्ण हो रहा था ॥ २० ॥ उस पर्वतपर जहाँ-जहाँ कर्णान्त्र, एकपद, अश्वास्य, वृक और कस्तूरीमृग घूमा करते थे। वहाँके सरोवरतटोंपर लगे केलोंकी पंक्तियोंसे भी वे सुशोभित हो रहे थे ॥ २१ ॥ भगवती सतीके स्नान करनेसे जिसका जल परम पवित्र हो गया था, उस नन्दा नदीके कारण पर्वतराज सब ओरसे घिरा हुआ था। उन भगवान भूतभावनके कैलास पर्वतको देखकर देवताओंको बड़ा आश्चर्य हुआ ॥ २२ ॥ वहाँपर उन्होंने अतिशय रमणीक अलकापुरी और सौगन्धिक वन देखा, जिसमें सौगन्धिक नामके कमल खिले भये थे ॥ २३ ॥ अलकापुरीके बाहरकी ओर नन्दा तथा अलकनन्दा नामकी दो नदियाँ थीं। वे तीर्थपाद भगवान विष्णुकी चरणरजसे अतिशय पवित्र हो गयी थीं ॥२४॥ हे विदुरजी ! उन नदियोंमें रतिके कारण थकी देवांगनाएँ अपने निवासस्थान अर्थात् स्वर्गलोकसे आकर जलक्रीडा करतीं और उनमें स्नान करके अपने पतियोंपर उसका जल उछाला करती हैं ॥ २५ ॥ वहाँपर उन देवियोंके स्नानसे उनके कुचमें लगा भया कुंकुम छूटकर मिले हुए जलको वनके हाथी प्यास न रहनेपर भी हथिनियोंको पिलाते हुए स्वयं भी पीते हैं ॥ २६ ॥ चाँदी, सोने और महा-मणियोंके सैकड़ों विमानोंसे संकुलित और अनेक यक्षपत्नियोंसे सुशोभित होनेके कारण वह अलकापुरी विद्युत् तथा रंगबिरंगे बादलोंयुक्त आकाशके सदृश मालूम पड़ती है ॥ २७ ॥ तब वे सब देवता कुबेरकी उस अलकापुरीको पीछे छोड़कर सौगन्धिक वनमें गये, जो कल्पवृक्ष तथा चित्र-विचित्र फूल, फल तथा पत्तोंके कारण अतिशय सुशोभित हो रहा था ॥ २८ ॥ कोकिल आदि पक्षियोंके कलरव तथा भौंरोंकी गुञ्जारसे परिपूर्ण और राजहंसोंको अतिशय प्रिय वह वन कमलकुसुममण्डित सरोवरोंसे

वनकुञ्जरसंघृष्टहरिचन्दनवायुना । अधि पुण्यजनस्त्रीणां मुहुरुन्मथयन् मनः ॥३०॥
वैदूर्यकृतसोपाना वाप्य उत्पलमालिनीः । प्राप्तं किम्पुरुषैर्दृष्ट्वा त आराद्ददृशुर्वटम् ॥३१॥
स योजनशतोत्सेधः पादोनविटपायतः । पर्यक्कृताचलच्छायो निर्नीडस्तापवर्जितः ॥३२॥
तस्मिन् महायोगमये मुमुक्षुशरणे सुराः । ददृशुः शिवमासीनं त्यक्तामर्षमिवान्तकम् ॥३३॥
सनन्दनाद्यैर्महासिद्धैः शान्तैः संशान्तविग्रहम् । उपास्यमानं सख्या च भर्त्रा गुह्यकरक्षसाम् ॥३४॥
विद्यातपोयोगपथमास्थितं तमधीश्वरम् । चरन्तं विश्वसुहृदं वात्सल्याल्लोकमङ्गलम् ॥३५॥
लिङ्गं च तापसाभीष्टं भस्मदण्डजटाजिनम् । अङ्गेन सन्ध्याभ्ररुचा चन्द्रलेखां च बिभ्रतम् ॥३६॥
उपविष्टं दर्भमय्यां बृस्यां ब्रह्म सनातनम् । नारदाय प्रवोचन्तं पृच्छते शृण्वतां सताम् ॥३७॥
कृत्वोरौ दक्षिणे सव्यं पादपद्मं च जानुनि । बाहुं प्रकोष्ठेऽक्षमालामासीनं तर्कमुद्रया ॥३८॥

तं ब्रह्मनिर्वाणसमाधिमाश्रितं व्युपाश्रितं गिरिशं योगकक्षाम् ।
सलोकपाला मुनयो मनूनामाद्यं मनुं प्राञ्जलयः प्रणेमुः ॥३९॥
स तूपलभ्यागतमात्मयोनिं सुरासुरेशैरभिवन्दिताङ्घ्रिः ।
उत्थाय चक्रे शिरसाभिवन्दनमर्हत्तमः कस्य यथैव विष्णुः ॥४०॥
तथापरे सिद्धगणा महर्षिभिर्ये वै समन्तादनु नीललोहितम् ।
नमस्कृतः प्राह शशाङ्कशेखरं कृतप्रणामं प्रहसन्निवात्मभूः ॥४१॥

---

अलंकृत था ॥ २९ ॥ वनैले हाथियोंके मस्तककी रगड़से घिसे हरिचन्दन वृक्षकी गन्धसे युक्त, मलयपवनके कारण वह वन बारम्बार यक्षपत्नियोंके मनोंको अत्यन्त मोहित कर रहा था ॥ ३० ॥ उस वनकी बावलियोंकी सीढ़ियाँ वैदूर्यमणिकी थीं। उनमें कमलोंकी पंक्तियाँ खिली भयी थीं। उन सरोवरोंपर कितने ही किम्पुरुष जी बहलानेके लिए आया करते थे। इस तरह उस सौगन्धिक वनकी शोभा निरखते हुए देवता कुछ और आगे बढ़े तो उन्हें एक वटवृक्ष दिखायी पड़ा ॥ ३१ ॥ वह वृक्ष सौ योजन ऊँचा तथा सब ओर पौन-पौन सौ अर्थात् पचहत्तर योजनतक अपनी लम्बी शाखाओंसे फैला था। उस वटवृक्षके चारों ओर निश्चल छाया विराज रही थी। उसमें किसी पक्षीका घोंसला भी नहीं था और उसके नीचे रहनेवालोंको आतपकष्ट नहीं हो पाता था ॥ ३२ ॥ हे विदुर! उस महायोगमय तथा मुमुक्षुओंके आश्रयणीय वटवृक्षके तले देवताओंने रोषविहीन कालकी भाँति शंकर-भगवानको बैठे देखा ॥ ३३ ॥ उन शान्तमूर्ति शंकरजीकी सनन्दन आदि शान्त सिद्धगण और यक्ष-राक्षसोंके अधिपति और उनके सखा स्वयं कुबेरजी सेवामें तत्पर थे ॥ ३४ ॥ समस्त जगत्के हितकारी श्रीशिवजी सारे जगत्के स्वामी हैं। अतएव प्रेमवश संसारका कल्याण करनेको विद्या, तप एवं समाधि आदि मार्गोंका आचरण किया करते हैं ॥ ३५ ॥ वे सन्ध्यासमयके मेघकी-सी कान्तियुक्त अपने शरीरपर भस्म, दण्ड, जटा तथा मृगचर्म आदि तपस्वियोंके योग्य चिह्न तथा चन्द्रमाकी कला धारण किये हुए थे ॥ ३६ ॥ उस समय कुशाके आसनपर विराजमान शंकरभगवान नारदजीके पूछनेपर सनातन ब्रह्मका उपदेश करते थे। उस समय अन्य सन्तजन भी एकाग्रचित्तसे उनका उपदेश सुननेमें लवलीन थे ॥३७॥ शंकरभगवान अपनी दायीं जाँघपर बायाँ चरण तथा बायें घुटने-पर हाथ रखे एवं कलाइयोंमें अक्षमाला धारण किये तर्कमुद्रासे सुशोभित हो रहे थे ॥३८॥ वे भगवान भूतनाथ बायीं भुजासे योगपट्टका आश्रय लेकर एकाग्रमनसे ब्रह्मानन्दका अनुभव कर रहे थे। तब विचार-वानोंमें सर्वश्रेष्ठ शंकरभगवानको लोकपालों सहित मुनीश्वरोंने हाथ जोड़कर उनको प्रणाम किया ॥३९॥ उन्होंने देखा कि सब देवता और दैत्योंके अधिपति जिनके चरणकमलोंकी वन्दना करते हैं, उन महादेवजीने श्रीब्रह्माजीको उपस्थित देख आसनसे उठ तथा सिर झुकाकर इस तरह प्रणाम किया, जैसे वामनावतारके समय परमपूज्य विष्णुभगवानने कश्यपजीको अभिवादन किया था ॥ ४० ॥ उस समय

ब्रह्मोवाच

जाने त्वामीशं विश्वस्य जगतो योनिबीजयोः । शक्तेः शिवस्य च परं यत्तद्ब्रह्म निरन्तरम् ॥४२॥
त्वमेव भगवन्नेतच्छिवशक्त्योः सरूपयोः । विश्वं सृजसि पास्यत्सि क्रीडन्नूर्णपटो यथा ॥४३॥

त्वमेव धर्मार्थदुघाभिपत्तयै दक्षेण सूत्रेण ससर्जिथाध्वरम् ।
त्वयैव लोकेऽवसिताश्च सेतवो यान् ब्राह्मणाः श्रद्दधते धृतव्रताः ॥४४॥
त्वं कर्मणां मङ्गल मङ्गलानां कर्तुः स्म लोकं तनुषे स्वः परं वा ।
अमङ्गलानां च तमिस्रमुल्बणं विपर्ययः केन तदेव कस्यचित् ॥४५॥
न वै सतां त्वच्चरणार्पितात्मनां भूतेषु सर्वेष्वभिपश्यतां तव ।
भूतानि चात्मन्यपृथग्दिदृक्षतां प्रायेण रोषोऽभिभवेद्यथा पशुम् ॥४६॥
पृथग्धियः कर्मदृशो दुराशयाः परोदयेनार्पितहृद्रुजोऽनिशम् ।
परान् दुरुक्तैर्वितुदन्त्यरुन्तुदास्तान् मा वधीद्दैववधान् भवद्विधः ॥४७॥
यस्मिन् यदा पुष्करनाभमायया दुरन्तया स्पृष्टधियः पृथग्दृशः ।
कुर्वन्ति तत्र ह्यनुकम्पया कृपां न साधवो दैवबलात्कृते क्रमम् ॥४८॥
भवांस्तु पुंसः परमस्य मायया दुरन्तयास्पृष्टमतिः समस्तदृक् ।
तया हतात्मस्वनुकर्मचेतःस्वनुग्रहं कर्तुमिहार्हसि प्रभो ॥४९॥

---

भगवान नीलकण्ठके समीप जो अन्य सिद्ध तथा महर्षिजन बैठे हुए थे, उन सबके प्रणाम कर चुकनेके बाद श्रीब्रह्माजीने चन्द्रशेखर श्रीशंकरजीसे हँसते हुए इस प्रकार कहा ॥ ४१ ॥ श्रीब्रह्माजी कहने लगे— हे देव ! आप सारे संसारके स्वामी हैं । मैं आपको भली-भाँति जानता हूँ । आप इस संसारकी योनि-शक्ति अर्थात् प्रकृति और उसका बीज शिव यानी पुरुष इन दोनोंसे परे तथा भेदहीन सनातन ब्रह्म हैं ॥ ४२ ॥ हे भगवन् ! जैसे मकड़ी स्वयं जाल तानकर उसमें क्रीडा करती तथा अन्तमें अपनेहीमें समेट लेती है, वैसे ही आप भी अपने ही स्वरूप पुरुष तथा प्रकृतिसे संसारकी रचना, पालन तथा संहार किया करते हैं ॥ ४३ ॥ धर्म तथा अर्थ प्राप्त करानेवाले वेदकी रक्षा करनेको अपने ही तो दक्षको निमित्त बना करके यज्ञको प्रगट किया था । व्रतशील ब्राह्मण जिसका बड़ी श्रद्धासे पालन करते हैं, वह धर्म-मर्यादा भी तो आपहीकी निश्चित की हुई है ॥ ४४ ॥ हे मङ्गलमय महेश ! आप ही पुण्य कर्म करनेवालोंको स्वर्ग तथा मोक्षरूपी मङ्गलमय फल एवं पापकर्म करनेवालोंको नरकादि भयंकर गति प्रदान करते हैं । तब फिर कहीं-कहीं इस नियमके विपरीत बात होती क्यों देखी जाती है ? ॥ ४५ ॥ जो सत्पुरुषोंको अपनी अन्तरात्मा आपके चरणकमलोंमें समर्पित कर देते हैं, जो सब प्राणियोंमें आपको विराजमान देखते हैं, जो सब जीवोंको समान भावसे अपनेमें ही अध्यस्त मानते हैं, उन्हें क्रोध प्रायः पशुओंके समान अपने अधीन नहीं कर पाता ॥ ४६ ॥ भेदबुद्धि होनेके कारण कर्ममें ही जिनकी आस्था है, जिनका मन मैला है, जो दूसरोंका उत्कर्ष देखकर अहर्निश कुढ़ा करते हैं और जो अज्ञानी पुरुष अपने दुर्वचनों द्वारा दूसरोंके हृदयोंको विद्ध करते रहते हैं, उनपर विधाताकी मार पड़ती है । आप उन्हें नष्ट करनेका प्रयत्न न करें ॥ ४७ ॥ हे देव ! श्रीविष्णुभगवानकी प्रबल मायासे बुद्धि भ्रष्ट हो जानेपर भेददर्शी पुरुष जहाँ और जब साधुपुरुषोंका अपराध करते हैं, तब वे साधुजन सदा अपनी दयालुतासे उनपर कृपा ही करते रहते हैं । उस दुःखको दैवाधीन समझकर वे उनका अहित नहीं किया करते ॥ ४८ ॥ हे प्रभो ! आप सब कुछ जानते हैं, उन परमपुरुषकी दुरन्त माया आपकी बुद्धिका स्पर्श भी नहीं कर सकी है । अतएव जिनका मन उसके अधीन होकर कर्ममार्गमें आसक्त हो जाता है,

कुर्वध्वरस्योद्धरणं हतस्य भो त्वयासमाप्तस्य मनो प्रजापतेः।
न यत्र भागं तव भागिनो ददुः कुयज्विनो येन मखो निनीयते ॥५०॥
जीवताद्यजमानोऽयं प्रपद्येताक्षिणी भगः। भृगोः श्मश्रूणि रोहन्तु पूष्णो दन्ताश्च पूर्ववत् ॥५१॥
देवानां भग्नगात्राणामृत्विजां चायुधाश्मभिः। भवतानुगृहीतानामाशु मन्योऽस्त्वनातुरम् ॥५२॥
एष ते रुद्र भागोऽस्तु यदुच्छिष्टोऽध्वरस्य वै। यज्ञस्ते रुद्रभागेन कल्पतामद्य यज्ञहन् ॥५३॥
इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां चतुर्थस्कन्धे रुद्रसान्त्वनं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

---

## सप्तमोऽध्यायः

### मैत्रेय उवाच

इत्यजेनानुनीतेन भवेन परितुष्यता। अभ्यधायि महाबाहो प्रहस्य श्रूयतामिति ॥१॥

### श्रीमहादेव उवाच

नाघं प्रजेश बालानां वर्णये नानुचिन्तये। देवमायाभिभूतानां दण्डस्तत्र धृतो मया ॥२॥
प्रजापतेर्दग्धशीर्ष्णो भवत्वजमुखं शिरः। मित्रस्य चक्षुषेक्षेत भागं स्वं बर्हिषो भगः ॥३॥
पूषा तु यजमानस्य दद्भिर्जक्षतु पिष्टभुक्। देवाः प्रकृतसर्वाङ्गा ये म उच्छेषणं ददुः ॥४॥
बाहुभ्यामश्विनोः पूष्णो हस्ताभ्यां कृतबाहवः। भवन्त्वध्वर्यवश्चान्ये बस्तश्मश्रुर्भृगुर्भवेत् ॥५॥

### मैत्रेय उवाच

तदा सर्वाणि भूतानि श्रुत्वा मीढुष्टमोदितम्। परितुष्टात्मभिस्तात साधु साध्वित्यथाब्रुवन् ॥६॥
ततो मीढ्वांसमामन्त्र्य शुनासीराः सहर्षिभिः। भूयस्तद्देवयजनं समीढ्वद्वेधसो ययुः ॥७॥

---

उनपर कृपा करना आपका कर्तव्य है ॥ ४९ ॥ हे मननशील प्रभो ! आपके द्वारा विध्वस्त और अधूरा यह दक्षप्रजापतिका यज्ञ आप पूर्ण कर दें। जिसके निर्बुद्धि याजकोंने यज्ञभागके अधिकारी आपको यज्ञभागसे वञ्चित रक्खा, यद्यपि आपकी ही कृपासे सब यज्ञ सम्पन्न होते हैं। अब आप ऐसी कृपा करें कि जिससे यजमान दक्ष फिर जी जायँ। भगदेवको फिर नेत्र मिले, भृगुके दाढ़ी-मूँछ जम जाय और पूषाके दाँत फिर निकल आयें ॥ ५० ॥ ५१ ॥ हे मन्यो ! वीरभद्रके अस्त्र-शस्त्र तथा पत्थरोंकी वर्षासे जिन देवता तथा ऋत्विजोंके अंग-प्रत्यंग घायल हो गये हैं, वे आपकी कृपासे शीघ्र ही पुनः नीरोग हो जायँ ॥ ५२ ॥ हे रुद्रदेव ! यह यज्ञ पूर्ण हो जानेपर जो भी पदार्थ शेष बचेगा, वह आपका भाग होगा। हे यज्ञविध्वंसकारी महादेव ! आपके भागसे ही आज यह यज्ञ सम्पूर्ण हो जाय ॥५३॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी' भाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः ॥६॥

(दक्षके यज्ञका पूर्ण होना) मैत्रेयजी कहते हैं–हे महाबाहो विदुरजी ! ब्रह्माजीके स्तुति करनेके अनन्तर शंकरभगवानने प्रसन्नताके साथ हँसकर कहा, सुनो ॥ १ ॥ श्रीमहादेवजी कहने लगे—हे प्रजापते ! भगवानकी मायासे मोहित दक्ष सरीखे बालबुद्धिवाले मनुष्योंके अपराधको न मैं किसीसे कहता और न उसका स्मरण ही करता हूँ। उन्हें केवल सावधान करनेके लिए मैंने थोड़ा-सा दण्ड दे दिया था ॥ २ ॥ अच्छा, दक्षप्रजापतिका सिर जल गया है तो उसके बकरेका सिर लगा दिया जाय। भगदेव मित्रदेवताके नेत्रोंसे अपना यज्ञभाग देखें ॥३॥ पिसा हुआ अन्न खानेवाले पूषा देवता यजमानके दाँतोंसे अन्न खायँ तथा अन्य देवताओंके छिन्न-भिन्न अंग फिर दुरुस्त हो जायँ। क्योंकि उन्होंने यज्ञका शेष पदार्थ मेरा भाग नियत किया है ॥ ४ ॥ अध्वर्यु-ऋत्विक् आदिमेंसे जिनकी भुजाएँ टूट

विधाय कार्त्स्न्येन च तद्यदाह भगवान् भवः । सन्दधुः कस्य कायेन सवनीयपशोः शिरः ॥८॥
सन्धीयमाने शिरसि दक्षो रुद्राभिवीक्षितः । सद्यः सुप्त इवोत्तस्थौ ददृशे चाग्रतो मृडम् ॥९॥
तदा वृषध्वजद्वेषकलिलात्मा प्रजापतिः । शिवावलोकादभवच्छरद्ध्रद इवामलः ॥१०॥
भवस्तवाय कृतधीर्नाशक्नोदनुरागतः । औत्कण्ठ्याद्बाष्पकलया सम्परेतां सुतां स्मरन्॥११
कृच्छ्रात्संस्तभ्य च मनः प्रेमविह्वलितः सुधीः । शशंस निर्व्यलीकेन भावेनेशं प्रजापतिः ॥१२॥

दक्ष उवाच

भूयाननुग्रह अहो भवता कृतो मे दण्डस्त्वया मयि धृतो यदपि प्रलब्धः ।
न ब्रह्मबन्धुषु च वां भगवन्नवज्ञा तुभ्यं हरेश्च कुत एव धृतव्रतेषु ॥१३॥
विद्यातपोव्रतधरान् मुखतः स्म विप्रान् ब्रह्मात्मतत्त्वमवितुं प्रथमं त्वमस्राक् ।
तद्ब्राह्मणान् परम सर्वविपत्सु पासि पालः पशूनिव विभो प्रगृहीतदण्डः ॥१४॥
योऽसौ मयाविदिततत्त्वदृशा सभायां क्षितो दुरुक्तिविशिखैरगणय्य तन्माम् ।
अर्वाक् पतन्तमर्हत्तमनिन्दयापाद् दृष्ट्याऽऽर्द्रया स भगवान् स्वकृतेन तुष्येत् ॥१५॥

मैत्रेय उवाच

क्षमाप्यैवं स मीढ्वांसं ब्रह्मणा चानुमन्त्रितः । कर्म सन्तानयामास सोपाध्यायर्त्विगादिभिः॥१६॥
वैष्णवं यज्ञसन्तत्यै त्रिकपालं द्विजोत्तमाः । पुरोडाशं निरवपन् वीरसंसर्गशुद्धये ॥१७॥

---

गयी हैं, वे अश्विनीकुमारकी भुजाओंसे और जिनके हाथ नष्ट हो चुके हैं वे पूषाके हाथोंसे अपना काम करें और भृगुऋषिके बकरेकी-सी दाढ़ी-मूँछें हो जायँ ॥ ५ ॥ श्रीमैत्रेयजी कहते हैं—हे विदुर! शंकरभगवानके वचन सुनकर सब लोग प्रसन्नचित्तसे 'साधु! साधु!' कहने लगे ॥ ६ ॥ तब सभी ऋषियों तथा सब देवताओंने श्रीमहादेवजीको उस यज्ञमें सम्मिलित होनेके लिये निमन्त्रित किया। सब लोग श्रीशंकर तथा ब्रह्माजीको साथ लेकर उसी यज्ञशालाको गये ॥ ७ ॥ वहाँपर श्रीमहादेवजीके कथनानुसार सब कार्य भलीभाँति सम्पन्न करके उन्होंने दक्षके धड़में यज्ञपशु अर्थात् बकरेका मस्तक जोड़ दिया ॥ ८ ॥ वह सिर जुड़ जानेपर शंकरभगवानकी दृष्टि पड़ते ही दक्ष तत्काल ऐसे जी उठे, जैसे सोकर उठे हों और उन्होंने अपने सामने श्रीशिवजीको उपस्थित देखा ॥ ९ ॥ पहले दक्षका हृदय शंकरद्रोहरूपी कालिमासे काला हो रहा था, वह उनका दर्शन करनेसे शरत्कालके सरोवरकी भाँति निर्मल हो गया ॥ १० ॥ उन्होंने श्रीशिवजीकी स्तुति करनेकी इच्छा की, किन्तु मृतकन्या ( सती ) का स्मरण हो आनेसे प्रेम तथा उत्कण्ठासे वे वैसा नहीं कर पाये ॥ ११ ॥ तदनन्तर प्रेमसे विह्वल होकर परम बुद्धिमान् दक्षप्रजापतिने अपना मन स्थिर किया और निष्कपट भावसे इस प्रकार स्तुति आरम्भ की ॥ १२ ॥ दक्ष बोले—हे भगवन्! मैंने आपका बहुत बड़ा अपराध किया था, उसके बदले दण्ड देकर आपने मुझपर बड़ी भारी कृपा की है। आप और श्रीविष्णुभगवान ब्राह्मणोंकी भी अवज्ञा नहीं करते, तब फिर व्रतशीलोंके विषयमें क्या कहना है ? ॥ १३ ॥ हे विभो! आपने वेद तथा आत्मतत्त्वकी रक्षा करनेके लिये ही सर्वप्रथम अपने मुखसे विद्या, तप तथा व्रत धारण करनेवाले ब्राह्मणोंकी रचना की थी। ग्वाला जैसे दण्ड लेकर गौओंकी रखवाली करता है, वैसे ही आप सब विपत्तियोंसे ब्राह्मणोंकी रक्षा किया करते हैं ॥ १४ ॥ आपके तत्त्वसे अनभिज्ञ मैंने भरी सभामें दुर्वचनरूपी बाणोंसे आपको बींधा था, किन्तु आपने उस अपराधको अकिंचन समझकर महापुरुषोंकी निन्दाके महान् अपराधके कारण अपनी कृपादृष्टिसे नरकादि अधोलोकोंमें गिरनेसे मुझे बचा लिया। अतएव आप अपनी उदारताके कारण ही मुझपर प्रसन्न हो जायँ ॥ १५ ॥ श्रीमैत्रेयजीने कहा—हे विदुरजी! इस तरह शंकरभगवानसे अपना अपराध क्षमा कराके दक्षप्रजापतिने ब्रह्माजीके कहनेसे उपाध्याय, ऋत्विक् तथा अग्नियों सहित फिर अपना यज्ञकार्य आरम्भ किया ॥ १६ ॥ इस समय ब्राह्मणोंने यज्ञसम्पन्न करने

अध्वर्युणाऽऽत्तहविषा यजमानो विशाम्पते । धिया विशुद्धया दध्यौ तथा प्रादुरभूद्धरिः ॥१८॥
तदा स्वप्रभया तेषां द्योतयन्त्या दिशो दश । मुष्णंस्तेज उपानीतस्तार्क्ष्येण स्तोत्रवाजिना ॥१९॥

श्यामो हिरण्यरशनोऽर्ककिरीटजुष्टो नीलालकभ्रमरमण्डितकुण्डलास्यः ।
शङ्खाब्जचक्रशरचापगदासिचर्मव्यग्रैर्हिरण्मयभुजैरिव कर्णिकारः ॥२०॥
वक्षस्यधिश्रितवधूर्वनमाल्युदारहासावलोककलया रमयंश्च विश्वम् ।
पार्श्वभ्रमद्व्यजनचामरराजहंसः श्वेतातपत्रशशिनोपरि रज्यमानः ॥२१॥

तमुपागतमालक्ष्य सर्वे सुरगणादयः । प्रणेमुः सहसोत्थाय ब्रह्मेन्द्रत्र्यक्षनायकाः ॥२२॥
तत्तेजसा हतरुचः सन्नजिह्वाः ससाध्वसाः । मूर्ध्ना धृताञ्जलिपुटा उपतस्थुरधोक्षजम् ॥२३॥
अप्यर्वाग्वृत्तयो यस्य महि त्वात्मभुवादयः । यथामति गृणन्ति स्म कृतानुग्रहविग्रहम् ॥२४॥

दक्षो गृहीतार्हणसादनोत्तमं यज्ञेश्वरं विश्वसृजां परं गुरुम् ।
सुनन्दनन्दाद्यनुगैर्वृतं मुदा गृणन् प्रपेदे प्रयतः कृताञ्जलिः ॥२५॥

दक्ष उवाच

शुद्धं स्वधाम्न्युपरताखिलबुद्ध्यवस्थं चिन्मात्रमेकमभयं प्रतिषिध्य मायाम् ।
तिष्ठंस्तयैव पुरुषत्वमुपेत्य तस्यामास्ते भवानपरिशुद्ध इवात्मतन्त्रः ॥२६॥

---

और भूत-प्रेतादिके संसर्गकी शुद्धिके लिये विष्णुसम्बन्धी त्रिकपालनामक पुरोडाशका हवन किया ॥१७॥ हे विदुरजी ! वह पुरोडाशरूपी हवि हाथमें लेकर खड़े अध्वर्युके साथ यजमान दक्षने ज्यों ही शुद्धचित्तसे परायणका ध्यान किया, त्यों ही वे प्रभु अपने आप प्रकट हो गये ॥१८॥ भगवानने दसों दिशाओंको देदीप्यमान करनेवाले अपने तेजसे सब सभासदोंके नेत्र चौंधिया दिये । उस समय वे उन गरुड़पर सवार थे और उनके पंखोंसे वेद-मन्त्रोंकी ध्वनि निकल रही थी ॥ १९ ॥ उनका श्याम वर्ण था, उनके कटिप्रदेशमें सुवर्णकी करधनी सुशोभित थी, उनके सिरपर सूर्यकी भाँति देदीप्यमान मुकुट विराज रहा था, उनका मुखकमल भौंरोंके सदृश नीली अलकावली तथा कान्तिमय कुण्डलोंसे सुशोभित था और वे अपनी सुवर्णभूषण-भूषित आठों भुजाओंमें शंख, पद्म, चक्र, बाण, धनुष, गदा, खड्ग तथा चर्म यानी ढाल धारण किये हुए फूले कनेरके वृक्षसरीखे दीखते थे ॥ २० ॥ उनके हृदयमें लक्ष्मीजी और गलेमें वनमाला सुशोभित थी । वे अपने उदार हास्य और लीलामय कटाक्षसे समस्त विश्वको आनन्दित कर रहे थे । उनके इधर-उधर अनेक पार्षद राजहंसके समान श्वेत व्यजन तथा श्वेत चँवर ढुला रहे थे और उनके सिरपर चन्द्रमाके समान धवल छत्र सुशोभित हो रहा था ॥ २१ ॥ भगवानको समक्ष आये देखकर ब्रह्मा, इन्द्र तथा महादेवजी आदि सब देवताओंने एकाएक उठकर उन्हें प्रणाम किया ॥ २२ ॥ उस समय उनके तेजसे सबकी कान्ति फीकी पड़ गयी और जिह्वा गद्गद हो गयी और उन्होंने तनिक विस्मित हो एवं श्रीअधोक्षजभगवानको हाथ जोड़कर प्रणाम किया ॥२३॥ यद्यपि उन भगवानकी महिमाके निकट ब्रह्मादिकोंकी बुद्धि भी नहीं पहुँच पाती तो भी कृपापूर्वक शरीर धारण करके प्रकट भगवानकी वे अपनी-अपनी बुद्धिके अनुसार स्तुति करने लग गये ॥२४॥ पहले दक्ष-प्रजापति पूजाकी उत्तम सामग्री हाथमें लेकर नन्द-सुनन्द आदि पार्षदोंसे घिरे हुए प्रजापतियोंके परम गुरु भगवान यज्ञेश्वरके निकट गये और अतिशय आनन्दित होकर बड़े विनीतभावसे इस प्रकार उनकी स्तुति करने लगे ॥२५॥ दक्ष बोले—हे भगवन् ! आप नित्य शुद्ध हैं, अपने स्वरूपमें आप बुद्धिकी जाग्रदादि सभी अवस्थाओंसे रहित, चिन्मात्र एक तथा अभय हैं । आप अपनी मायाका तिरस्कार करके सदा स्वतन्त्र रहते हैं, फिर भी लीलाके लिए उसे स्वीकार करके जीवभावको प्राप्त होकर साधारण

यस्त्विह वै निजवेदपथादनापद्यपगतः पाखण्डं चोपगतस्तमसिपत्रवनं प्रवेश्य कशया प्रहरन्ति तत्र हासावितस्ततो धावमान उभयतोधारैस्तालवनासिपत्रैश्छिद्यमानसर्वाङ्गो हा हतोऽस्मीति परमया वेदनया मूर्च्छितः पदे पदे निपतति स्वधर्महा पाखण्डानुगतं फलं भुङ्क्ते ॥१५॥

यस्त्विह वै राजा राजपुरुषो वा अदण्ड्ये दण्डं प्रणयति ब्राह्मणे वा शरीरदण्डं स पापीयान्नरकेऽमुत्र सूकरमुखे निपतति तत्रातिबलैर्विनिष्पिष्यमाणावयवो यथैवेहेक्षुखण्ड आर्तस्वरेण स्वनयन् क्वचिन्मूर्च्छितः कश्मलमुपगतो यथैवेहादृष्टदोषा उपरुद्धाः ॥१६॥

यस्त्विह वै भूतानामीश्वरोपकल्पितवृत्तीनामविविक्तपरव्यथानां स्वयं पुरुषोपकल्पितवृत्तिर्विविक्तपरव्यथो व्यथामाचरति स परत्रान्धकूपे तदभिद्रोहेण निपतति तत्र हासौ तैर्जन्तुभिः पशुमृगपक्षिसरीसृपैर्मशकयूकामत्कुणमक्षिकादिभिर्ये के चाभिद्रुग्धास्तैः सर्वतोऽभिद्रुह्यमाणस्तमसि विहतनिद्रानिर्वृतिरलब्धावस्थानः परिक्रामति यथा कुशरीरे जीवः ॥१७॥

यस्त्विह वा असंविभज्याश्नाति यत्किञ्चनोपनतमनिर्मितपञ्चयज्ञो वायससंस्तुतः स परत्र कृमिभोजने नरकाधमे निपतति तत्र शतसहस्रयोजने कृमिकुण्डे कृमिभूतः स्वयं कृमिभिरेव

---

ताँबेका बना हुआ है, जिसमें तपता मैदान है और जो ऊपर सूर्य तथा नीचे अग्निकी दाहसे अत्यन्त सन्तप्त रहता है। जीव वह भूख-प्यासके मारे व्याकुल हो जाता और उसका शरीर बाहर-भीतरसे जलने लगता है। इस तरह पशुके शरीरमें जितने रोयें होते हैं, उतने ही हजार वर्षोंतक वह उस नरकमें कभी बैठता, कभी लेटता, कभी उठनेकी चेष्टा करता, कभी खड़ा होता और कभी इधर-उधर दौड़ने लग जाता है ॥ १४ ॥ जो पुरुष कोई विपत्ति न आनेपर भी वैदिक मार्ग छोड़कर अन्य पाखण्डपूर्ण धर्मोंका आश्रय लेता है, उसे यमके दूत असिपत्रवन नरकमें ले जाकर कोड़ोंसे खूब पीटते हैं। वहाँ इधर-उधर दौड़नेके कारण उसके सब अङ्ग तालवनके तलवार सदृश पत्तोंसे, जिनमें दोनों ओर धारें रहती हैं, छिन्न-भिन्न होने लगते हैं। तब वह 'हाय मैं मारा गया' इस तरह चिल्लाता हुआ अत्यन्त वेदनासे मूर्च्छित होकर पद-पदपर गिरने लग जाता है। जो पुरुष अपना धर्म त्याग देता है, उसे पाखण्डमार्गपर चलनेका फल इस तरह भोगना पड़ता है ॥ १५ ॥ जो पुरुष राजा या राजाका कर्मचारी होकर किसी दण्डके अयोग्य पुरुषको दण्ड देता अथवा ब्राह्मणको शरीरिक दण्ड देता है, वह पापी नरकमें सूकरमुख नाम नरकमें जा पड़ता है। वहाँ महाबली यमदूतोंके द्वारा अपने अंगोंके कुचले जानेके कारण वह कोल्हूमें पेरे जाते हुए तिलोंके सदृश हो आर्त्त-स्वरसे चिल्लाता रहता और अत्यन्त पीडित होकर इस तरह अचेत हो जाता है, जैसे इस लोकमें राजाके द्वारा कारागारमें बन्द किये हुए निरपराध प्राणी कष्टसे मूर्छित हो जाते हैं ॥ १६ ॥ परमेश्वरने ब्राह्मणादि वर्ण तथा आश्रमके अनुसार जिसकी विधिनिषेधपूर्वक वृत्ति नियत कर दी है और जो विवेक-पूर्वक औरोंके दुःखको जाननेवाला होता है, वह पुरुष भी कि जिनका परमेश्वरने ही रक्तपानादि वृत्ति बना दी है और जो दूसरोंके दुखको नहीं जानते, उन खटमल आदि जीवोंकी यदि हिंसा करता है तो वह उनसे द्रोह करके अन्धकूप नरकमें जा गिरता है। वहाँ जिनसे द्रोह किया होता है, उन पशु, मृग, पक्षी, सरीसृप, मच्छर, जूँ, खटमल तथा मक्खी आदि जीवोंके द्वारा सब ओर काटे जानेसे उस घोर अन्धकारमें निद्रा और शान्ति भंग हो जानेके कारण उसे तनिक भी चैन नहीं मिलती और वह इस तरह व्यग्र होने लगता है, जैसे किसी रोगग्रस्त शरीरमें जीव छटपटाता है ॥ १७ ॥ इस लोकमें जो मनुष्य विना पञ्चमहायज्ञ किये तथा जो कुछ मिले उसे बालक, वृद्ध तथा अतिथि आदिको बिना दिये स्वयं ही खा लेता है, उसे कौएके समान कहा गया है। वह परलोकमें महा अधम कृमिभोज नामके नरकमें जा पड़ता है। वहाँ वह एक लाख योजन विस्तारवाले कीड़ोंके कुण्डमें जाकर कीड़ा बनता और जबतक वह बिना बाँटे तथा बिना हवन किये भोजन करनेवाला प्राणी पूरा प्रायश्चित्त

भक्ष्यमाणः कृमिभोजनो यावत्तदप्रत्ताप्रहुतादोऽनिर्वेशमात्मानं यातयते ॥१८॥ यस्त्विह वै स्तेयेन बलाद्वा हिरण्यरत्नादीनि ब्राह्मणस्य वापहरत्यन्यस्य वानापदि पुरुषस्तममुत्र राजन् यमपुरुषा अयस्मयैरग्निपिण्डैः सन्दंशैस्त्वचि निष्कुषन्ति ॥१९॥ यस्त्विह वा अगम्यां स्त्रियमगम्यं वा पुरुषं योषिदभिगच्छति तावमुत्र कशया ताडयन्तस्तिग्मया सूर्म्या लोहमय्या पुरुषमालिङ्गयन्ति स्त्रियं च पुरुषरूपया सूर्म्या ॥२०॥ यस्त्विह वै सर्वाभिगमस्तममुत्र निरये वर्तमानं वज्रकण्टकशाल्मलीमारोप्य निष्कर्षन्ति ॥२१॥

ये त्विह वै राजन्या राजपुरुषा वा अपाखण्डा धर्मसेतून् भिन्दन्ति ते सम्परेत्य वैतरण्यां निपतन्ति भिन्नमर्यादास्तस्यां निरयपरिखाभूतायां नद्यां यादोगणैरितस्ततो भक्ष्यमाणा आत्मना न वियुज्यमानाश्चासुभिरुह्यमानाः स्वाघेन कर्मपाकमनुस्मरन्तो विण्मूत्रपूयशोणितकेशनखास्थिमेदोमांसवसावाहिन्यामुपतप्यन्ते ॥२२॥ ये त्विह वै वृषलीपतयो नष्टशौचाचारनियमास्त्यक्तलज्जाः पशुचर्यां चरन्ति ते चापि प्रेत्य पूयविण्मूत्रश्लेष्ममलापूर्णार्णवे निपतन्ति तदेवातिबीभत्सितमश्नन्ति ॥२३॥ ये त्विह वै श्वगर्दभपतयो ब्राह्मणादयो मृगयाविहारा अतीर्थे च मृगान्निघ्नन्ति तानपि सम्परेताँल्लक्ष्यभूतान् यमपुरुषा इषुभिर्विध्यन्ति ॥२४॥

ये त्विह वै दाम्भिका दम्भयज्ञेषु पशून् विशसन्ति तानमुष्मिँल्लोके वैशसे नरके पतितान्निरयपतयो यातयित्वा विशसन्ति ॥२५॥ यस्त्विह वै सवर्णां भार्यां द्विजो रेतः पाययति काम-

---

नहीं कर लेता, तबतक उन कीड़ोंसे भक्षित होता हुआ और स्वयं भी उन्हींको खाता हुआ अपने शरीरको पीडित करता है ॥ १८ ॥ हे राजन्! जो प्राणी इस लोकमें किसी प्रकारकी आपत्ति न आनेपर भी चोरी तथा जबर्दस्ती ब्राह्मण या किसी अन्य पुरुषके सुवर्ण तथा रत्नादिका हरण करता है, उसे परलोकमें यमदूत लोहेके तपाये हुए गोलोंसे दागते और संड़सीसे उसकी त्वचा नोचते हैं ॥ १९ ॥ इस लोकका यदि कोई पुरुष अगम्या स्त्रीके साथ सम्भोग करता है तो यमदूत उसे कोड़ेसे पीटते तथा तपाये हुए लोहेकी स्त्री-प्रतिमासे और यदि कोई स्त्री अगम्य पुरुषके साथ व्यभिचार करती है तो उस स्त्रीको तपायी हुई पुरुष-प्रतिमासे आलिंगन कराते हैं ॥२०॥ जो प्राणी इस लोकमें पशु आदिके साथ व्यभिचार करता है तो उसे परलोकमें नरक प्राप्त होनेपर यमके दूत वज्रके सदृश कठोर कण्टकोंसे पूर्ण सेमरके वृक्षपर चढ़ाकर नीचेकी ओर खींचते हैं ॥ २१ ॥ जो राजा अथवा राजपुरुष इस लोकके श्रेष्ठ कुलमें जन्म लेकर भी धर्ममर्यादाका उच्छेद करते हैं, वे मरनेके बाद मर्यादाहीन होकर वैतरणी नदीमें जा गिरते हैं, जो कि नरककी खाईके सदृश है। वहाँ उन्हें इधर-उधरसे वहाँके जलचर नोचते हैं तो भी उनके शरीरका अन्त नहीं होने आता और वे अपने पापोंके कारण विष्ठा, मूत्र, पीब, केश, नख, अस्थि, मेद, मांस तथा वसा आदिसे पूर्ण उस घृणित नदीमें प्राणों सहित बहते हुए उसे अपने कर्मोंका फल समझकर अत्यन्त सन्तप्त होते हैं ॥ २२ ॥ जो लोग शौच तथा आचारके नियमोंसे भ्रष्ट हो तथा लज्जा त्यागकर इस लोकमें शूद्राओंके पति बनकर पशुकी भाँति आचरण करते हैं, वे भी मरनेके बाद पीब, विष्ठा, मूत्र, कफ तथा मलसे भरे समुद्रमें गिरकर उन अतिशय घृणित वस्तुओंका ही भक्षण करते हैं ॥ २३ ॥ जो ब्राह्मणादि उच्चवर्णके लोग इस लोकमें कुत्ते तथा गधे आदि निन्द्य जीवोंको पालते और मृगया आदिमें लगे रहते तथा यज्ञादि-विहित कर्मोंके अतिरिक्त अन्यत्र भी पशुओंका वध करते हैं। उन्हें मरनेके बाद यमके दूत लक्ष्य बनाकर बाणोंसे छेदते हैं ॥ २४ ॥ जो पाखण्डी पाखण्डपूर्ण यज्ञोंमें पशु मारते हैं, उन्हें परलोकमें वैशस नरकमें डालकर वहाँके अधिकारी उनको बहुत पीड़ा देते हुए काटते हैं ॥ २५ ॥ जो पुरुष द्विजाति होकर भी कामातुर हो अपने ही वर्णकी स्त्रीको वीर्यपान कराता है तो उस पापीको यमके दूत परलोकमें रेतःकुल्या नामक नरकमें डालकर उसे भी

मोहितस्तं पापकृतममुत्र रेतःकुल्यायां पातयित्वा रेतः सम्पाययन्ति ॥२६॥ ये त्विह वै दस्यवोऽग्निदा गरदा ग्रामान् सार्थान् वा विलुम्पन्ति राजानो राजभटा वा तांश्चापि हि परेत्य यमदूता वज्रदंष्ट्राः श्वानः सप्तशतानि विंशतिश्च सरभसं खादन्ति ॥२७॥

यस्त्विह वा अनृतं वदति साक्ष्ये द्रव्यविनिमये दाने वा कथञ्चित्स वै प्रेत्य नरकेऽवीचिमत्यधःशिरा निरवकाशे योजनशतोच्छ्रायाद्गिरिमूर्ध्नः सम्पात्यते यत्र जलमिव स्थलमश्मपृष्ठमवभासते तदवीचिमत्तिलशो विशीर्यमाणशरीरो न म्रियमाणः पुनरारोपितो निपतति ॥२८॥

यस्त्विह वै विप्रो राजन्यो वैश्यो वा सोमपीथस्तत्कलत्रं वा सुरां व्रतस्थोऽपि वा पिबति प्रमादतस्तेषां निरयं नीतानामुरसि पदाऽऽक्रम्यास्ये वह्निना द्रवमाणं कार्ष्णायसं निषिञ्चन्ति ॥२९॥ अथ च यस्त्विह वा आत्मसम्भावनेन स्वयमधमो जन्मतपोविद्याचारवर्णाश्रमवतो वरीयसो न बहु मन्येत स मृतक एव मृत्वा क्षारकर्दमे निरयेऽवाक्शिरा निपातितो दुरन्ता यातना ह्यश्नुते ॥३०॥

ये त्विह वै पुरुषाः पुरुषमेधेन यजन्ते याश्च स्त्रियो नृपशून् खादन्ति तांश्च ते पशव इव निहता यमसदने यातयन्तो रक्षोगणाः सौनिका इव स्वधितिनावदार्यासृक् पिबन्ति नृत्यन्ति च गायन्ति च हृष्यमाणा यथेह पुरुषादाः ॥३१॥ ये त्विह वा अनागसोऽरण्ये ग्रामे वा वैश्रम्भकैरुपसृतानुपविश्रम्भय्य जिजीविषून्छूलसूत्रादिषूपप्रोतान् क्रीडनकतया यातयन्ति तेऽपि च प्रेत्य यमयातनासु शूलादिषु प्रोतात्मानः क्षुत्तृड्भ्यां चाभिहताः कङ्कवटादिभिश्चेतस्ततस्तिग्मतुण्डैराहन्यमाना आत्मशमलं स्मरन्ति ॥३२॥

---

वीर्य ही पिलाते हैं ॥ २६ ॥ जो चोर, राजा तथा राजपुरुष इस लोकमें किसीके घरमें आग लगा देते, किसीको विष खिला देते अथवा गाँवों या व्यापारियोंके गरोहको लूट लेते हैं तो उनको भी मरनेके बाद वज्रके सदृश दाढ़ोंवाले सातसौ बीस कुत्तेके स्वरूपवाले यमदूत बड़े क्रूर होकर नोचने लगते हैं ॥ २७ ॥ जो प्राणी किसीकी गवाही देनेमें, धनके आदान-प्रदान अथवा दान देनेके समय किसी तरह झूठ बोलता है तो वह मरनेके बाद आधारशून्य अवीचिमत् नरकमें पहुँचाया जाकर सौ योजन ऊँचे पर्वतके शिखरसे नीचेको सिर करके ढकेल दिया जाता है। जहाँ स्थलकी पथरीली जमीन ही जलकी तरह दीखती है, वह अवीचिमत् नरक कहलाता है। वहाँ गिराये जानेके बाद शरीरके टुकड़े-टुकड़े होकर भी वह नहीं मरता और उसे बारम्बार ऊपर लेजाकर नीचे गिराया जाता है ॥२८॥ जो सोमरस पीनेवाला ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य अथवा उनकी स्त्री यज्ञव्रत ग्रहण करके भी प्रमादवश मदिरा पीती हैं, उनको यमके दूत नरकमें ले जाते और उनकी छातीपर पाँव रखकर उनके मुँहमें आगसे तपाकर लाल किया हुआ गरम लोहा डालते हैं ॥ २९ ॥ जो प्राणी इस लोकमें निम्नश्रेणीका होकर भी अपनेको बड़ा मानता और जन्म, तप, विद्या, आचार, वर्ण या आश्रममें अपनेसे बड़ोंका सत्कार नहीं करता, वह जीता हुआ भी मुर्देके समान रहता है। वह प्राणी मरनेके बाद क्षारकर्दम नामके नरकमें नीचेको मुख करके गिरा दिया जाता है और वहाँ उसे अगणित पीड़ाएँ भोगनी पड़ती हैं ॥ ३० ॥ इस लोकमें जो पुरुष नरमेधादि यज्ञके द्वारा यजन करते तथा जो स्त्रियाँ पुरुष-पशुओंको खाती हैं, उन्हें पशुके समान वे मारे हुए पशु यमलोकमें राक्षस बनकर विविध प्रकारकी यातनाएँ देते और व्याधोंकी तरह अपने शस्त्रोंसे काट-काटकर उनका लोहू पीते ह। जैसे वे मांसभोजी पुरुष इस लोकमें उनका मांस खाकर आनन्दित होते थे, वैसे ही वे पशु उनका रक्त पीते और आनन्दित होकर नाचते-गाते हैं ॥३१॥ जो पुरुष इस लोकमें वन या गाँवके निरपराध जीवोंको, जो अपने प्राणोंकी रक्षा चाहते हैं, उन्हें अनेक उपायोंसे विश्वास दिला तथा अपने पास आनेपर धोखेसे पकड़कर काँटे या सूत्रादिमें पिरोकर खेल करते हुए सताते हैं तो वे मरनेपर यमयातनाओंके समय शूलसे बींधे

ये त्विह वै भूतान्युद्वेजयन्ति नरा उल्बणस्वभावा यथा दन्दशूकास्तेऽपि प्रेत्य नरके दन्दशूकाख्ये निपतन्ति यत्र नृप दन्दशूकाः पञ्चमुखाः सप्तमुखा उपसृत्य ग्रसन्ति यथा बिलेशयान् ॥३३॥ ये त्विह वा अन्धावटकुसूलगुहादिषु भूतानि निरुन्धन्ति तथामुत्र तेष्वेवोपवेश्य सगरेण वह्निना धूमेन निरुन्धन्ति ॥३४॥ यस्त्विह वा अतिथीनभ्यागतान् वा गृहपतिरसकृदुपगतमन्युर्दिधक्षुरिव पापेन चक्षुषा निरीक्षते तस्य चापि निरये पापदृष्टेरक्षिणी वज्रतुण्डा गृध्राः कङ्ककाकवटादयः प्रसह्योरुबलादुत्पाटयन्ति ॥३५॥

यस्त्विह वा आढ्याभिमतिरहङ्कृतिस्तिर्यक्प्रेक्षणः सवतोऽभिविशङ्की अर्थव्ययनाशचिन्तया परिशुष्यमाणहृदयवदनो निर्वृतिमनवगतो ग्रह इवार्थमभिरक्षति स चापि प्रेत्य तदुत्पादनोत्कर्षणसंरक्षणशमलग्रहः सूचीमुखे नरके निपतति यत्र ह वित्तग्रहं पापपुरुषं धर्मराजपुरुषा वायका इव सर्वतोऽङ्गेषु सूत्रैः परिवयन्ति ॥३६॥

एवंविधा नरका यमालये सन्ति शतशः सहस्रशस्तेषु सर्वेषु च सर्व एवाधर्मवर्तिनो ये केचिदिहोदिता अनुदिताश्चावनिपते पर्यायेण विशन्ति तथैव धर्मानुवर्तिन इतरत्र इह तु पुनर्भवे त उभयशेषाभ्यां निविशन्ति ॥३७॥

निवृत्तिलक्षणमार्ग आदावेव व्याख्यातः ॥ एतावानेवाण्डकोशो यश्चतुर्दशधा पुराणेषु विकल्पित उपगीयते यत्तद्भगवतो नारायणस्य साक्षान्महापुरुषस्य स्थविष्ठं रूपमात्ममायागुणश्रद्धाभक्तिविशुद्धबुद्धिर्वेद ॥३८॥

---

जाते हैं। तब भूख-प्याससे व्याकुल तथा कंक, बक आदि तीखी चोंचके पक्षियों द्वारा नोचे जानेपर वे अपने पुराने पापोंका स्मरण करते हैं ॥ ३२ ॥ हे राजन्! जो इस लोकमें सर्पोंके सदृश उग्रस्वभाववाले पुरुष प्राणियोंको दुःख देते हैं, वे स्वयं भी मरनेके बाद दन्दशूक नरकमें जा गिरते हैं, जहाँ पाँच-पाँच तथा सात-सात मुखके सर्प उनके समीप आकर उन्हें चूहोंकी भाँति निगल जाते हैं ॥ ३३ ॥ जो व्यक्ति यहाँ अन्य प्राणियोंको अँधेरे गढ़ों, कोठों अथवा कारागृहोंमें मूँद देते हैं, उन्हें यमदूत मरनेके अनन्तर वैसे ही स्थानोंमें मूँदकर विषैले अग्निसे निकलते धुयेंमें घोटते हैं ॥ ३४ ॥ जो गृहस्थ पुरुष इस लोकमें अतिथि तथा अभ्यागतोंकी ओर बार-बार क्रोधमें भरकर—मानो भस्म करना चाहता हो—ऐसी कुटिल दृष्टिसे देखता है तो नरकमें जानेके बाद उस पापदृष्टिके नेत्रोंको गृध्र, कंक, काक तथा वट आदि वज्रके समान तीखी चोंचोंके पक्षी बरबस निकाल लेते हैं ॥ ३५ ॥ इस लोकमें जो पुरुष अपनेको धनाढ्य मानकर अभिमानके साथ सबको टेढ़ी नजरसे देखता है, जिसका सब लोगोंपर सन्देह बना रहता है, जिसका धनके व्यय और नाशकी चिन्तासे हृदय तथा मुख सूखा रहता है, अतएव कुछ भी सुख न मानकर जो यक्षकी भाँति धनकी रक्षामें ही लौलीन रहता है, वह भी मरनेके बाद उसके अर्जन, वर्धन तथा संरक्षणकी चिन्तासे ग्रस्त होता हुआ सूचीमुख नरकमें जा गिरता है, वहाँ उस धनलोलुप पापी पुरुषके सब अंगोंको यमराजके दूत दर्जियोंके सदृश सुई और धागेसे सीते हैं ॥ ३६ ॥ हे राजन्! यमलोकमें इस तरहके सैकड़ों और हजारों नरक हैं। उन सबमें, जिनकी यहां चर्चा की गयी है और जिनके विषयमें कुछ भी नहीं कहा गया है, वे सभी अधर्मी जीव अपने कर्मोंके फल भोगनेको वहाँ जाते हैं। इसी तरह सभी धर्मात्मा स्वर्गादि अन्य लोकोंमें जाते और पाप-पुण्योंके क्षीण हो जानेपर वे फिर इसी लोकमें लौट आते हैं ॥ ३७ ॥ हे राजन्! निवृत्तिमार्गका वर्णन तो मैं द्वितीय स्कन्धमें ही कर आया हूँ। पुराणोंमें जिसको चौदह भुवन कहकर वर्णन किया गया है, वह ब्रह्माण्डकोश इतना ही है। साक्षात् परमपुरुष भगवान नारायणका उनकी मायाके गुणोंसे युक्त स्थूलरूप मैंने तुमको बता दिया। जो प्राणी इसे पढ़ता, सुनता अथवा सुनाता है, वह इस पवित्र श्रद्धा-भक्तिके अवलम्बसे शुद्धबुद्धि होकर

श्रुत्वा स्थूलं तथा सूक्ष्मं रूपं भगवतो यतिः । स्थूले निर्जितमात्मानं शनैः सूक्ष्मं धिया नयेदिति ३९

भूद्वीपवर्षसरिदद्रिनभःसमुद्रपातालदिङ्नरकभागणलोकसंस्था ।

गीता मया तव नृपाद्भुतमीश्वरस्य स्थूलं वपुः सकलजीवनिकायधाम ॥४०॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पञ्चमस्कन्धे नरकानुवर्णनं नाम षडविंशतितमोऽध्यायः ॥ २६ ॥

---

॥ हरिः ॐ तत्सत् ॥

---

अनधिकारी होनेपर भी भगवानके उपनिषदों द्वारा वर्णन किये गये स्वरूपको समझ लेता है ॥ ३८ ॥ यतिका कर्त्तव्य है कि वह भगवानके स्थूल तथा सूक्ष्म दोनों रूपोंका श्रवणकर पहले स्थूलरूपमें अपना चित्त स्थिर करे। फिर वहाँसे धीरे-धीरे हटाकर उसे सूक्ष्मरूपमें लगावे ॥ ३९ ॥ हे राजन्! मैंने पृथिवी, द्वीप, वर्ष, नदियाँ, पर्वत, आकाश, समुद्र, पाताल, दिशा, नरक, ज्योतिर्गण तथा सब लोकोंकी स्थितिका वर्णन कर दिया। यही समस्त जीवसमुदायका आश्रय तथा भगवानका अतिशय अद्भुत और स्थूल शरीर है ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पंचमस्कन्धे पं० रामतेजपाण्डेयकृतभाषाटीकायां षड्विंशतिमोऽध्यायः ॥ २६ ॥

पञ्चमः स्कन्धः समाप्तः ।

---



ॐ श्रीपरमात्मने नमः

# श्रीमद्भागवतं महापुराणम्

## 'सामयिकी'भाषाटीकासहितम् ।

## षष्ठस्कन्धः

### प्रथमोऽध्यायः

राजोवाच

निवृत्तिमार्गः कथित आदौ भगवता यथा । क्रमयोगोपलब्धेन ब्रह्मणा यदसंसृतिः ॥१॥
प्रवृत्तिलक्षणश्चैव त्रैगुण्यविषयो मुने । योऽसावलीनप्रकृतेर्गुणसर्गः पुनः पुनः ॥२॥
अधर्मलक्षणा नाना नरकाश्चानुवर्णिताः । मन्वन्तरश्च व्याख्यात आद्यः स्वायम्भुवो यतः ॥३॥
प्रियव्रतोत्तानपदोर्वंशस्तच्चरितानि च । द्वीपवर्षसमुद्राद्रिनद्युद्यानवनस्पतीन् ॥४॥
धरामण्डलसंस्थानं भागलक्षणमानतः । ज्योतिषां विवराणां च यथेदमसृजद्विभुः ॥५॥
अधुनेह महाभाग यथैव नरकान्नरः । नानोग्रयातनान्नेयात्तन्मे व्याख्यातुमर्हसि ॥६॥

श्रीशुक उवाच

न चेदिहैवापचितिं यथांहसः कृतस्य कुर्यान्मनउक्तिपाणिभिः ।
ध्रुवं स वै प्रेत्य नरकानुपैति ये कीर्तिता मे भवतस्तिग्मयातनाः ॥७॥

---

(अजामिलोपाख्यान) इतनी कथा सुन लेनेके बाद राजा परीक्षितने कहा—हे भगवन् ! जिस मार्गसे चलकर साधक क्रमशः अर्चि आदि मार्गोंसे ब्रह्मलोकमें पहुँच जाता और वहाँ ब्रह्माके साथ मोक्ष प्राप्त कर लेता है, उस निवृत्तिमार्गको आप द्वितीय स्कन्धमें ही कह आये हैं ॥ १ ॥ हे मुने ! जिसके द्वारा प्राणीको त्रिगुणमय स्वर्गादिलोक ही प्राप्त होते हैं और जिसके कारण प्रकृतिके सम्बन्धमें बँधे पुरुषोंको पुनः पुनः जन्म-मरणके चक्करमें पड़ना पड़ता है, उस प्रवृत्तिमार्गका भी आपने तृतीय स्कन्धमें भली भाँति वर्णन किया है ॥ २ ॥ इनके अतिरिक्त आपने अधर्मस्वरूप अनेक नरकोंका और जिसके आदिमें स्वायम्भुव मनु हुए हैं, उस प्रथम मन्वन्तरका भी वृत्तान्त बताया ॥ ३ ॥ प्रियव्रत तथा उत्तानपादके वंशों, उनके चरित्रों एवं द्वीप, वर्ष, पर्वत, नदी, उद्यान तथा वृक्षादिका भी निरूपण कर दिया है ॥ ४ ॥ विभाग, लक्षण तथा परिमाण सहित सारे भूमण्डलकी स्थिति, नक्षत्रगण, अतलादि भूविवर तथा जिस तरह भगवानने इन सबकी रचना की थी, वह सब भी आपने सुनाया ॥ ५ ॥ हे महाभाग ! अब आप मुझे वह उपाय बताइए, जिससे विविध प्रकारकी भयंकर यातनाओंसे परिपूर्ण नरकोंमें मनुष्यको न जाना पड़े ॥ ६ ॥ श्रीशुकदेवजी कहने लगे—हे राजन् ! जो प्राणी मन, वचन और शरीरसे किये पापोंका इसी जन्ममें प्रायश्चित्त नहीं कर लेता तो उसे मरनेके बाद मेरे कहे हुए भयंकर यातनापूर्ण नरकोंमें अवश्यमेव जाना पड़ेगा

तस्मात्पुरैवाश्विह पापनिष्कृतौ यतेत मृत्योरविपद्यताऽऽत्मना ।
दोषस्य दृष्ट्वा गुरुलाघवं यथा भिषक् चिकित्सेत रुजां निदानवित् ॥८॥

राजोवाच

दृष्टश्रुताभ्यां यत्पापं जानन्नप्यात्मनोऽहितम् । करोति भूयो विवशः प्रायश्चित्तमथो कथम् ॥९॥
क्वचिन्निवर्ततेऽभद्रात् क्वचिच्चरति तत्पुनः । प्रायश्चित्तमतोऽपार्थं मन्ये कुञ्जरशौचवत् ॥१०॥

श्रीशुक उवाच

कर्मणा कर्मनिर्हारो न ह्यात्यन्तिक इष्यते । अविद्वदधिकारित्वात्प्रायश्चित्तं विमर्शनम् ॥११॥
नाश्नतः पथ्यमेवान्नं व्याधयोऽभिभवन्ति हि । एवं नियमकृद्राजञ्छनैः क्षेमाय कल्पते ॥१२॥
तपसा ब्रह्मचर्येण शमेन च दमेन च । त्यागेन सत्यशौचाभ्यां यमेन नियमेन च ॥१३॥
देहवाग्बुद्धिजं धीरा धर्मज्ञाः श्रद्धयान्विताः । क्षिपन्त्यघं महदपि वेणुगुल्ममिवानलः ॥१४॥
केचित्केवलया भक्त्या वासुदेवपरायणः । अघं धुन्वन्ति कार्त्स्न्येन नीहारमिव भास्करः ॥१५॥
न तथा ह्यघवान् राजन् पूयेत तपआदिभिः । यथा कृष्णार्पितप्राणस्तत्पूरुषनिषेवया ॥१६॥
सध्रीचीनो ह्ययं लोके पन्थाः क्षेमोऽकुतोभयः । सुशीलाः साधवो यत्र नारायणपरायणाः ॥१७॥
प्रायश्चित्तानि चीर्णानि नारायणपराङ्मुखम् । न निष्पुनन्ति राजेन्द्र सुराकुम्भमिवापगाः ॥१८॥
सकृन्मनः कृष्णपदारविन्दयोर्निवेशितं तद्गुणरागि यैरिह ।
न ते यमं पाशभृतश्च तद्भटान् स्वप्नेऽपि पश्यन्ति हि चीर्णनिष्कृताः ॥१९॥

---

॥ ७ ॥ अतएव जैसे रोगोंके निदानका ज्ञाता वैद्य दोषोंका गौरव-लाघव देखकर ही उनकी चिकित्सा करता है, वैसे ही मनुष्य मृत्युमुखमें जानेके पहले ही जबतक उसका शरीर क्षीण न हो जाय, तभी पापोंसे छूटनेका उपाय कर ले ॥ ८ ॥ राजा परीक्षित् बोले—हे मुने ! प्रत्यक्ष देखे और शास्त्रादिके द्वारा सुने हुए दुःखोंसे पापको अपना परम शत्रु समझकर भी जो पुरुष विवश होकर बारबार उसीमें प्रवृत्त होता है, उसके पापोंका प्रायश्चित्त भला कैसे हो सकेगा ॥ ९ ॥ यदि वह कभी प्रायश्चित्तादि द्वारा पापसे छुटकारा पाता भी है तो फिर पाप करने लग जाता है। अतएव उसके प्रायश्चित्तको तो मैं हाथीके स्नानकी भाँति व्यर्थ ही समझता हूँ ॥ १० ॥ श्रीशुकदेवजी कहने लगे—हे राजन् ! कृच्छ्रचान्द्रायण आदि प्रायश्चित्तोंको करनेसे पापकर्मोंका सदाके लिए नाश नहीं हो सकता। क्योंकि उनका अधिकारी अज्ञानी ही होता है। अविद्याका नाश न होनेके कारण उससे फिर पाप-कर्म तो होंगे ही। इसलिये सच्चा प्रायश्चित्त तो भगवत्स्वरूपका ज्ञान ही है ॥ ११ ॥ जो पुरुष सदा पथ्यान्न खाता है, उसपर रोगोंका आक्रमण नहीं होता। इसी तरह हे राजन् ! नियमानुसार आचरण करनेवाला प्राणी धीरे-धीरे कल्याण प्राप्त करनेमें समर्थ हो जाया करता है ॥ १२ ॥ जैसे बाँसोंके वनमें प्रगटा दावानल उन्हें जलाकर भस्म कर डालता है, वैसे ही धर्मज्ञ तथा श्रद्धावान् धीर पुरुष तप, ब्रह्मचर्य, शम, दम, दान, सत्य, शौच, यम और नियम—इन नौ साधनों द्वारा अपने मन, वाणी तथा शरीर द्वारा किये हुए बड़े महान् पापोंको भी नष्ट कर डालते हैं ॥ १३ ॥ १४ ॥ कुछ भगवत्परायण पुरुष एकमात्र भक्तिके द्वारा अपने पापोंको उसी तरह ध्वंस कर देते हैं जैसे सूर्य कुहरेको नष्ट कर देता है ॥ १५ ॥ हे राजन् ! पापी पुरुष अपनी सब इन्द्रियोंको भगवानमें लगाकर उनके भक्तोंका संग करके जिस तरह शुद्ध होता है वैसा तप आदि अन्य उपायोंसे शुद्ध नहीं हो पाता ॥१६॥ संसारमें वह भक्तिमार्ग ही सर्वश्रेष्ठ, कल्याणमय तथा भयरहित है, जिसपर कि नारायण-परायण सुशील साधुपुरुष चलते हैं ॥ १७ ॥ हे राजेश्वर ! जैसे नदियाँ मद्यके घड़ेको पवित्र नहीं कर सकतीं, वैसे ही भगवानसे विमुख पुरुषको उसके द्वारा किये प्रायश्चित्त कदापि शुद्ध नहीं कर पाते ॥ १८ ॥ जिन्होंने भगवद्गुणमें अपने आसक्त करके चित्तको एक बार भी श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकमलमें

अत्र चोदाहरन्तीममितिहासं पुरातनम् । दूतानां विष्णुयमयोः संवादस्तं निबोध मे ॥२०॥
कान्यकुब्जे द्विजः कश्चिद्दासीपतिरजामिलः । नाम्ना नष्टसदाचारो दस्युः संसर्गदूषितः ॥२१॥
बन्ध्यक्षकैतवैश्चौर्यैर्गर्हितां वृत्तिमास्थितः । बिभ्रत्कुटुम्बमशुचिर्यातयामास देहिनः ॥२२॥
एवं निवसतस्तस्य लालयानस्य तत्सुतान् । कालोऽत्यगान्महान् राजन्नष्टाशीत्यायुषः समाः २३
तस्य प्रवयसः पुत्रा दश तेषां तु योऽवमः । बालो नारायणो नाम्ना पित्रोश्च दयितो भृशम् ।२४
स बद्धहृदयस्तस्मिन्नर्भके कलभाषिणि । निरीक्षमाणस्तल्लीलां मुमुदे जरठो भृशम् ॥२५॥
भुञ्जानः प्रपिबन् खादन् बालकस्नेहयन्त्रितः । भोजयन् पाययन् मूढो न वेदागतमन्तकम् ॥२६॥
स एवं वर्तमानोऽज्ञो मृत्युकाल उपस्थिते । मतिं चकार तनये बाले नारायणाह्वये ॥२७॥
स पाशहस्तांस्त्रीन् दृष्ट्वा पुरुषान् भृशदारुणान् । वक्रतुण्डानूर्ध्वरोम्ण आत्मानं नेतुमागतान् ॥२८॥
दूरे क्रीडनकासक्तं पुत्रं नारायणाह्वयम् । प्लावितेन स्वरेणोच्चैराजुहावाकुलेन्द्रियः ॥२९॥
निशम्य म्रियमाणस्य ब्रुवतो हरिकीर्तनम् । भर्तुर्नाम महाराज पार्षदाः सहसाऽऽपतन् ॥३०॥
विकर्षतोऽन्तर्हृदयाद्दासीपतिमजामिलम् । यमप्रेष्यान् विष्णुदूता वारयामासुरोजसा ॥३१॥
ऊचुर्निषेधितास्तांस्ते वैवस्वतपुरःसराः । के यूयं प्रतिषेद्धारो धर्मराजस्य शासनम् ॥३२॥
कस्य वा कुत आयाताः कस्मादस्य निषेधथ । किं देवा उपदेवा वा यूयं किं सिद्धसत्तमाः ॥३३॥

---

लगा दिया है, वे यमराज और पाशयुक्त हाथोंवाले यमदूतोंको स्वप्नमें भी नहीं देखते। क्योंकि ऐसा करनेसे ही उनके सब पापोंका प्रायश्चित्त हो जाया करता है॥ १९॥ हे राजन्! इस प्रसङ्गमें लोग विष्णुभगवान तथा यमराजके दूतोंका संवादस्वरूप एक प्राचीन इतिहास कहा करते हैं, सो मुझसे सुनो॥ २०॥ कान्यकुब्ज नगरमें अजामिल नामका एक दासीपति ब्राह्मण रहता था। दासीके संसर्गसे दूषित हो जाने जानेके कारण उसका सारा सदाचार नष्ट हो चुका था॥ २१॥ वह सब तरहसे अपवित्र था और निन्दनीय वृत्तिका आश्रय लेकर पथिकोंको बाँध लेना, जूआ खेलना, धोखा देना और चोरी करना आदि गर्हित उपायोंसे वह अपने कुटुम्बका पालन करता हुआ अन्य प्राणियोंको दुःख देता रहता था॥ २२॥ हे राजन्! इस तरह वहाँ रहकर उस दासीके बालकोंका लालन-पालन करते हुए उसकी आयुका बहुत बड़ा भाग अर्थात् अस्सी वर्षका समय निकल गया॥ २३॥ उस वृद्ध और पापी अजामिलके दस बेटे थे। उनमें नारायण नामका जो सबसे छोटा बेटा था, वह अपने माता-पिताका बड़ा दुलारा था॥ २४॥ बूढ़ा अजामिल उस मृदुभाषी बालकमें आसक्त हो और उसके खेलवाड़ देख-देखकर बहुत प्रसन्न होता था॥ २५॥ बालक नारायणमें अत्यन्त स्नेहबद्ध रहनेके कारण वह ऐसा तन्मय हो गया था कि जब कभी कुछ खाने-पीने अथवा भक्षण करने लगता तो उसे भी अवश्य खिलाता-पिलाता था। इस तरह वह निकट आयी हुई अपनी मृत्युको भी एकदम भूल गया॥ २६॥ इस प्रकार व्यवहारमें प्रवृत्त उस अज्ञानीने मृत्युकाल उपस्थित होनेपर अपने 'नारायण' नामके पुत्रमें ध्यान लगाया॥ २७॥ इतनेमें उसने देखा कि उसे लेजानेके लिये तीन बड़े भयानक पुरुष हाथोंमें पाश लिये वहाँ आये हैं। उनके मुख टेढ़े-टेढ़े हैं और रोयें खड़े हैं। उन्हें देखकर उसने अति विह्वलभावसे खेलमें लगे हुए अपने पुत्र नारायणको बड़े उच्चस्वरसे चिल्लाकर पुकारा॥ २८॥ २९॥ हे राजन्! इस तरह अपने स्वामीका नाम सुन तथा मरते समय उसे हरिकीर्तन करता जानकर वहाँ सहसा विष्णुभगवानके पार्षद आ पहुँचे॥ ३०॥ उन विष्णुपार्षदोंने दासीपति अजामिलके अन्तःकरणमेंसे प्राण खींचनेवाले यमदूतोंको उसी समय बलपूर्वक रोका॥ ३१॥ उनके रोकनेपर यमदूतोंने कहा—'अरे! धर्मराजकी आज्ञाको टालनेवाले तुम लोग कौन हो?॥ ३२॥ तुम किसके दूत हो? कहाँसे आ रहे हो? और हमें इसे ले जानेसे

सर्वे पद्मपलाशाक्षाः पीतकौशेयवाससः । किरीटिनः कुण्डलिनो लसत्पुष्करमालिनः ॥३४॥
सर्वे च नूत्नवयसः सर्वे चारुचतुर्भुजाः । धनुर्निषङ्गासिगदाशङ्खचक्राम्बुजश्रियः ॥३५॥
दिशो वितिमिरालोकाः कुर्वन्तः स्वेन रोचिषा । किमर्थं धर्मपालस्य किङ्करान्नो निषेधथ ॥३६॥

श्रीशुक उवाच

इत्युक्ते यमदूतैस्तैर्वासुदेवोक्तकारिणः । तान् प्रत्यूचुः प्रहस्येदं मेघनिर्ह्रादया गिरा ॥३७॥

विष्णुदूता ऊचुः

यूयं वै धर्मराजस्य यदि निर्देशकारिणः । ब्रूत धर्मस्य नस्तत्त्वं यच्च धर्मस्य लक्षणम् ॥३८॥
कथंस्विद् ध्रियते दण्डः किं वास्य स्थानमीप्सितम् । दण्ड्याः किं कारिणः सर्वे आहोस्वित्कतिचिन्नृणाम्

यमदूता ऊचुः

वेदप्रणिहितो धर्मो ह्यधर्मस्तद्विपर्ययः । वेदो नारायणः साक्षात्स्वयम्भूरिति शुश्रुम ॥४०॥
येन स्वधाम्न्यमी भावा रजःसत्त्वतमोमयाः । गुणनामक्रियारूपैर्विभाव्यन्ते यथातथम् ॥४१॥
सूर्योऽग्निः खं मरुद्गावः सोमः सन्ध्याहनी दिशि । कं कुः कालो धर्म इति ह्येते दैह्यस्य साक्षिणः ॥४२॥
एतैरधर्मो विज्ञातः स्थानं दण्डस्य युज्यते । सर्वे कर्मानुरोधेन दण्डमर्हन्ति कारिणः ॥४३॥
सम्भवन्ति हि भद्राणि विपरीतानि चानघाः । कारिणां गुणसङ्गोऽस्ति देहवान्न ह्यकर्मकृत् ॥४४॥
येन यावान् यथाधर्मो धर्मो वेह समीहितः । स एव तत्फलं भुङ्क्ते तथा तावदमुत्र वै ॥४५॥
यथेह देवप्रवरास्त्रैविध्यमुपलभ्यते । भूतेषु गुणवैचित्र्यात्तथान्यत्रानुमीयते ॥४६॥

---

क्यों रोकते हो ? क्या तुम कोई देव, उपदेव तथा सिद्धश्रेष्ठ हो ? ॥ ३३ ॥ क्योंकि तुम सब लोगोंके नेत्र कमलदलके सदृश हैं । तुम सब रेशमी पातीम्बर, मुकुट, कुण्डल तथा कमलकुसुमके हारोंसे अलंकृत हो ॥ ३४ ॥ तुम सभी नवयौवन युक्त हो, तुम सभीके चार-चार भुजाएँ हैं और सबके करकमलोंमें धनुष, तरकस, खड्ग, गदा, शंख, चक्र तथा पद्मादि सुशोभित हैं ॥ ३५ ॥ अहो ! तुम लोगोंने अपनी कान्तिसे सब दिशाओंका अन्धकार नष्ट करके उन्हें आलोकित कर दिया है । हम धर्मराजके किंकर हैं, हमको तुम लोग क्यों रोक रहे हो ? ॥ ३६ ॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन् ! यम-दूतोंके यह कहनेपर भगवान वासुदेवके आज्ञाकारी उन विष्णुपार्षदोंने हँसकर अपनी मेघकी भाँति गम्भीर वाणीमें कहा ॥ ३७ ॥ विष्णुदूत कहने लगे—हे यमदूत ! यदि वास्तवमें तुमलोग धर्मराजके आज्ञाकारी हो तो धर्मका लक्षण और उसका तत्त्व हमको बताओ ॥ ३८ ॥ दण्ड कैसे दिया जाता है ? उसका योग्य पात्र कौन है ? मनुष्योंमें क्या सब लोग पापाचारी और दण्डनीय हैं या कि उनमेंसे कुछ लोग ही ऐसे हैं ? ॥ ३९ ॥ यमदूतोंने कहा–वेदविहित कर्म ही धर्म है और उसके विपरीत कर्म अधर्म कहलाता है । क्योंकि साक्षात् भगवानके श्वासरूपसे स्वयं प्रकट हुआ वेद नारायण ही है, ऐसा हमने सुन रक्खा है ॥ ४० ॥ उस वेदसे ही भगवानके स्वरूपमें स्थित इन सत्त्व, रज तथा तमोमय प्राणियोंका उनके गुण, नाम, कर्म एवं रूपादिके क्रमसे यथोचित विभाग होता है ॥४१॥ जीवके शुभाशुभ कर्मोंका ज्ञान करानेके लिये सूर्य, अग्नि, आकाश, वायु, देवता, चन्द्रमा, सन्ध्या, रात्रि-दिन, दसों दिशाएँ, जल, पृथ्वी, काल तथा धर्म—ये जीवके कर्मोंके साक्षी कहे गये हैं ॥ ४२ ॥ इनके द्वारा बतलाये अधर्म करनेवाले प्राणी अपने-अपने शुभाशुभ कर्मोंके अनुसार दण्डनीय होते हैं ॥ ४३ ॥ हे निष्पाप ! सभी कर्म करनेवाले प्राणी गुणोंसे सम्बद्ध रहते हैं, अतएव सभीसे शुभ तथा अशुभ कर्म बन सकते हैं। कोई देहधारी कर्म किये बिना नहीं रह सकता ॥ ४४ ॥ इस लोकमें जिसके द्वारा जैसा और जितना धर्म या अधर्म होता है, वह परलोकमें उसका उतना और वैसा ही फल भोगता है ॥ ४५ ॥ हे देवश्रेष्ठगण ! गुणोंकी विभिन्नतासे जैसे इस

वर्तमानोऽन्ययोः कालो गुणाभिज्ञापको यथा । एवं जन्मान्ययोरेतद्धर्माधर्मनिदर्शनम् ॥४७॥
मनसैव पुरे देवः पूर्वरूपं विपश्यति । अनुमीमांसतेऽपूर्वं मनसा भगवानजः ॥४८॥
यथाज्ञस्तमसा युक्त उपास्ते व्यक्तमेव हि । न वेद पूर्वमपरं नष्टजन्मस्मृतिस्तथा ॥४९॥
पञ्चभिः कुरुते स्वार्थान् पञ्च वेदाथ पञ्चभिः । एकस्तु षोडशेन त्रीन् स्वयं सप्तदशोऽश्नुते ॥५०॥
तदेतत् षोडशकलं लिङ्गं शक्तित्रयं महत् । धत्तेऽनुसंसृतिं पुंसि हर्षशोकभयार्तिदाम् ॥५१॥
देह्यज्ञोऽजितषड्वर्गो नेच्छन् कर्माणि कार्यते । कोशकार इवात्मनं कर्मणाऽऽच्छाद्य मुह्यति ॥५२॥
न हि कश्चित्क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत् । कार्यते ह्यवशः कर्म गुणैः स्वाभाविकैर्बलात् ॥५३॥
लब्ध्वा निमित्तमव्यक्तं व्यक्ताव्यक्तं भवत्युत । यथायोनि यथाबीजं स्वभावेन बलीयसा ॥५४॥
एष प्रकृतिसङ्गेन पुरुषस्य विपर्ययः । आसीत् स एव नचिरादीशसङ्गाद्विलीयते ॥५५॥
अयं हि श्रुतसम्पन्नः शीलवृत्तगुणालयः । धृतव्रतो मृदुर्दान्तः सत्यवान्मन्त्रविच्छुचिः ॥५६॥
गुर्वग्न्यतिथिवृद्धानां शुश्रूषुर्निरहङ्कृतः । सर्वभूतसुहृत्साधुर्मितवागनसूयकः ॥५७॥
एकदासौ वनं यातः पितृसन्देशकृद् द्विजः । आदाय तत आवृत्तः फलपुष्पसमित्कुशान् ॥५८॥
ददर्श कामिनं कञ्चिच्छूद्रं सह भुजिष्यया । पीत्वा च मधु मैरेयं मदाघूर्णितनेत्रया ॥५९॥

---

लोकमें जीवोंके तीन भेद होते हैं, वैसे ही परलोकमें भी उनके अस्तित्वका अनुमान होता है ॥ ४६ ॥ जैसे वर्तमानकाल ही भूत और भविष्य इन दोनोंके गुणोंका ज्ञापक होता है, वैसे ही वर्तमान जन्म भी आगे-पीछेके जन्मोंके पाप-पुण्यका निर्देशक है ॥ ४७ ॥ यमराज सबके अन्तःकरणोंमें विराजमान रहते हैं । इसलिए मनहीसे वे उसका पूर्वरूप देख लेते हैं । इसीसे उसके अपूर्वका भी वे अजन्मा भगवान मनहीसे विचार कर लिया करते हैं ॥ ४८ ॥ जैसे निद्रासे अभिभूत अज्ञानी पुरुष स्वप्नमें देखे कल्पित शरीरको ही सचमुचकी देह समझ लेता है, वैसे ही जीव पूर्वजन्मोंकी स्मृति नष्ट हो जानेके कारण वर्तमान शरीरके अतिरिक्त अन्य पहले-पिछले किसी भी जन्मके विषयमें कुछ जानकारी नहीं रखता ॥ ४९ ॥ वह अपनी पाँच कर्मेन्द्रियों द्वारा ग्रहण-त्यागादिरूपी भिन्न-भिन्न प्रकारके कर्म करता, पाँच ज्ञानेन्द्रियोंसे पाँच ही विषयोंको जानता और सोलहवें मनके साथ स्वयं मिल करके वह मन, ज्ञानेन्द्रिय एवं कर्मेन्द्रियके विषयोंका उपभोग करता है ॥ ५० ॥ इस प्रकार सोलह कलाओं तथा सत्त्वादि तीन गुणोंवाला यह दारुण लिंगदेह ही उसे बार-बार हर्ष, शोक, भय तथा पीड़ादायक जन्म-मरणके चक्करमें डालता है ॥ ५१ ॥ जिसने काम क्रोध आदि छः शत्रुओंको नहीं जीत पाया है, वह अज्ञानी जीव इच्छा न रहनेपर भी अलिङ्गशरीर द्वारा विविध कर्मोंमें नियुक्त किया जाता है। ऐसी दशामें वह कोशकार यानी रेशमके कीड़ेकी भाँति अपने आपको कर्मरूपी जालमें लपेटकर उसीमें मोहित हो जाया करता है ॥ ५२ ॥ बिना कर्म किये कोई जीव एक क्षण भी नहीं रह सकता । प्रत्येक पुरुषके स्वाभाविक गुण ही उसके द्वारा बरबस कर्म कराते हैं ॥ ५३ ॥ अदृष्टरूप कारणको पाकर प्रबल कर्मवासनारूपी स्वभाव द्वारा योनि अर्थात् माता और बीज अर्थात् पिताके अनुरूप स्थूल अथवा सूक्ष्म शरीर प्रकट होता है ॥ ५४ ॥ प्रकृतिका संसर्ग होनेपर ही पुरुषको विपरीत भावना होती है। यह विपरीत भावना भगवानके भजनसे शीघ्र ही दूर भाग जाती है ॥ ५५ ॥ देखिये, यह अजामिल शास्त्रज्ञ, शील-सदाचार तथा सद्गुणोंका भण्डार, व्रतपालक, मृदुस्वभाव, जितेन्द्रिय, सत्यपरायण, मन्त्रवेत्ता, पवित्र आचरणवाला, गुरु-अग्नि-अतिथि तथा वृद्धजनोंकी सेवा करनेवाला, अहंकाररहित, सबका हितैषी, साधुस्वभाव, मितभाषी और असूयारहित यानी औरोंके गुणोंमें दोषदृष्टि न रखनेवाला प्राणी था ॥ ५६ ॥ ५७ ॥ अपने पिताकी आज्ञापालन करनेवाला यह ब्राह्मण एक दिन वनको गया और वहाँसे फल, फूल, समिधा तथा कुशा लेकर घरको लौटा ॥ ५८ ॥ रास्तेमें इसने एक कामी, निर्लज्ज तथा आचारभ्रष्ट शूद्रको देखा, जो एक व्यभिचारिणी दासीके साथ मदिरा पी और उसीके पास बैठा

मत्तया विश्लथन्नीव्या व्यपेतं निरपत्रपम् । क्रीडन्तमनु गायन्तं हसन्तमनयान्तिके ॥६०॥
दृष्ट्वा तां कामलिप्तेन बाहुना परिरम्भिताम् । जगाम हृच्छयवशं सहसैव विमोहितः ॥६१॥
स्तम्भयन्नात्मनाऽऽत्मानं यावत्सत्त्वं यथाश्रुतम् । न शशाक समाधातुं मनो मदनवेपितम् ॥६२॥
तन्निमित्तस्मरव्याजग्रहग्रस्तो विचेतनः । तामेव मनसा ध्यायन् स्वधर्माद्विरराम ह ॥६३॥
तामेव तोषयामास पित्र्येणार्थेन यावता । ग्राम्यैर्मनोरमैः कामैः प्रसीदेत यथा तथा ॥६४॥
विप्रां स्वभार्यामप्रौढां कुले महति लम्भिताम् । विससर्जाचिरात्पापः स्वैरिण्यापाङ्गविद्धधीः ॥६५॥
यतस्ततश्चोपनिन्ये न्यायतोऽन्यायतो धनम् । बभारास्याः कुटुम्बिन्याः कुटुम्बं मन्दधीरयम् ॥६६॥
यदसौ शास्त्रमुल्लङ्घ्य स्वैरचार्यतिगर्हितः । अवर्तत चिरं कालमघायुरशुचिर्मलात् ॥६७॥
तत एनं दण्डपाणेः सकाशं कृतकिल्बिषम् । नेष्यामोऽकृतनिर्वेशं यत्र दण्डेन शुद्ध्यति ॥६८॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां षष्ठस्कन्धेऽजामिलोपाख्याने प्रथमोऽध्यायः ॥१॥

---

## द्वितीयोऽध्यायः

### श्रीशुक उवाच

एवं ते भगवद्दूता यमदूताभिभाषितम् । उपधार्याथ तान् राजन् प्रत्याहुर्नयकोविदाः ॥१॥

### विष्णुदूता ऊचुः

अहो कष्टं धर्मदृशामधर्मः स्पृशते सभाम् । यत्रादण्ड्येष्वपापेषु दण्डो यैर्ध्रियते वृथा ॥२॥

---

गाता तथा हँसता हुआ विहार कर रहा था। मदिरा पान करनेसे उस वेश्याके नेत्र घूम रहे थे और उन्मत्त होनेके कारण उसकी साड़ी कुछ सरक गयी थी ॥५९॥६०॥ इस तरह उस शूद्राके कामोद्दीपक अंगरागोंके द्वारा अनुलिप्त भुजाओंसे आलिंगित उस शूद्राको देखकर यह ब्राह्मण मोहवश सहसा कामदेवके वशीभूत हो गया ॥ ६१ ॥ अपने धैर्य तथा ज्ञानके अनुसार इसने कामवेग द्वारा अपने चंचल चित्तको बहुत कुछ रोकना चाहा, किन्तु यह उसे शान्त करनेमें समर्थ नहीं हुआ ॥ ६२ ॥ उस स्त्रीके निमित्तसे ही कामरूपी ग्रहसे ग्रस्त होकर यह स्मृतिशून्य हो गया और मनही मन उसीका ध्यान करता हुआ अपना धर्म खो बैठा ॥ ६३ ॥ तदनन्तर वह वेश्या जैसे मनोरम ग्राम्य विषयोंसे प्रसन्न हो सकती थी, उसी तरह इसने अपने पिताका सम्पूर्ण धन अर्पण करके उसे प्रसन्न करनेकी चेष्टा की ॥ ६४ ॥ उस स्वैरिणी वेश्याके कटाक्षसे नष्टबुद्धि होकर उस पापीने अपनी तरुणी तथा सत्कुलोत्पन्ना विवाहिता पत्नीको तुरन्त त्याग दिया ॥ ६५ ॥ वह मन्दमति जहाँ-तहाँसे न्याय-अन्यायका विचार न करके धन बटोर लाता और उस कुटुम्बिनी वेश्याके कुटुम्बका भरण-पोषण करता था ॥६६॥ हे विष्णुपार्षद ! इस पापीने शास्त्राज्ञाका उल्लंघन करके सज्जनों द्वारा निन्दित स्वेच्छाचारका अवलम्बन किया है। इसका सारा जीवन पापपूर्ण रहा। यह बहुत समयतक उस वेश्याका अन्नरूपी मल खाता हुआ अपवित्र रहा ॥ ६७ ॥ अतएव अब हम इसे दण्डपाणि यमराजके समीप ले जायँगे। क्योंकि इसने अपने पापोंका प्रायश्चित्त नहीं किया है। वहाँ यमराजके दिये दण्डको भोगनेसे यह शुद्ध हो जायगा ॥ ६८ ॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

( विष्णुके दूतों द्वारा भागवतधर्मका निरूपण और अजामिलकी परलोकयात्रा ) श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन् ! यमदूतोंके वचन सुनकर न्यायनिपुण विष्णुपार्षद उनसे इस प्रकार बोले ॥ १ ॥ विष्णुदूतोंने कहा—अहो ! बड़े खेदकी बात है कि धर्मात्माओंके समाजमें भी अधर्म घर कर रहा है। यही कारण है कि इनके द्वारा अदण्ड्य तथा निष्पाप व्यक्तियोंको भी नाहक दण्ड दिया जाता है

प्रजानां पितरो ये च शास्तारः साधवः समाः । यदि स्यात्तेषु वैषम्यं कं यान्ति शरणं प्रजाः ॥३॥
यद्यदाचरति श्रेयानितरस्तत्तदीहते । स यत्प्रमाणं कुरुते लोकस्तदनुवर्तते ॥ ४ ॥
यस्याङ्के शिर आधाय लोकः स्वपिति निर्वृतः । स्वयं धर्ममधर्मं वा न हि वेद यथा पशुः ॥ ५ ॥
स कथं न्यर्पितात्मानं कृतमैत्रमचेतनम् । विश्रम्भणीयो भूतानां सघृणो द्रोग्धुमर्हति ॥ ६ ॥
अयं हि कृतनिर्वेशो जन्मकोट्यंहसामपि । यद् व्याजहार विवशो नाम स्वस्त्ययनं हरेः ॥७॥
एतेनैव ह्यघोनोऽस्य कृतं स्यादघनिष्कृतम् । यदा नारायणायेति जगाद चतुरक्षरम् ॥ ८ ॥
स्तेनः सुरापो मित्रध्रुग्ब्रह्महा गुरुतल्पगः । स्त्रीराजपितृगोहन्ता ये च पातकिनोऽपरे ॥ ९ ॥
सर्वेषामप्यघवतामिदमेव सुनिष्कृतम् । नामव्याहरणं विष्णोर्यतस्तद्विषया मतिः ॥१०॥

न निष्कृतैरुदितैर्ब्रह्मवादिभिस्तथा विशुद्ध्यत्यघवान् व्रतादिभिः ।
यथा हरेर्नामपदैरुदाहृतैस्तदुत्तमश्लोकगुणोपलम्भकम् ॥११॥
नैकान्तिकं तद्धि कृतेऽपि निष्कृते मनः पुनर्धावति चेदसत्पथे ।
तत्कर्मनिर्हारमभीप्सतां हरेर्गुणानुवादः खलु सत्त्वभावनः ॥१२॥

अथैनं मापनयत कृताशेषाघनिष्कृतम् । यदसौ भगवन्नाम म्रियमाणः समग्रहीत् ॥१३॥
साङ्केत्यं पारिहास्यं वा स्तोभं हेलनमेव वा । वैकुण्ठनामग्रहणमशेषाघहरं विदुः ॥१४॥
पतितः स्खलितो भग्नः सन्दष्टस्तप्त आहतः । हरिरित्यवशेनाह पुमान्नार्हति यातनाम् ॥१५॥

---

॥ २ ॥ जो सज्जन प्रजाके माता-पिता, शिक्षक और समदर्शी हैं, यदि उनमें भी ऐसी विषम बुद्धि जागृत हो जाय तो भला प्रजा किसकी शरणमें जायगी ? ॥ ३ ॥ सत्पुरुष जैसा आचरण करते हैं, अन्य लोग भी उन्हींका अनुसरण करते हैं। वे जो आदर्श जनसाधारणके सामने रखते हैं, उसीका सब लोग अनुकरण किया करते हैं ॥ ४ ॥ जैसे पशु अपने स्वामीपर विश्वास करता है, वैसे ही सारा जगत् स्वयं धर्म-अधर्मको कुछ भी न समझ जिसकी गोदमें माथा रखकर निर्भयभावसे शयन करता है, वह अन्य जीवोंका विश्वासपात्र तथा दयालु होकर भी मित्र-भावसे अपनेपर विश्वास करके आत्मसमर्पण करनेवाले उन अज्ञ जीवोंका अनिष्ट भला कैसे कर सकेगा ? ॥ ५ ॥ ६ ॥ हे यमदूतगण ! इसने जो अभी विवशभावसे नारायणका मंगलमय नाम लिया है, उससे यह अपने करोड़ों जन्मोंके पापका प्रायश्चित्त कर चुका ॥ ७ ॥ जब इसने 'नारायण' यह चार अक्षरोंवाला नाम लिया, तभी इस पापीके सारे पापोंका प्रायश्चित्त हो गया ॥ ८ ॥ चोर, मद्यप, मित्रद्रोही, ब्रह्महत्यारा, गुरुस्त्रीगामी, स्त्री, राजा, माता-पिता तथा गौका हत्यारा एवं और भी जितने पापी हैं, उन सब पापियोंके लिये विष्णुभगवानका नाम लेना ही सबसे बड़ा प्रायश्चित्त है। क्योंकि इससे भगवानके गुण, लीला और स्वरूपके विषयमें उनकी बुद्धि जागृत होती है ॥ ९ ॥ १० ॥ वेदवादी मनु आदिके बताये कृच्छ्र-चान्द्रायणादि व्रतके प्रायश्चित्तोंसे पापी पुरुष उतना शुद्ध नहीं होता, जितना कि भगवानके नामरूप पदोंका उच्चारण करनेसे होता है। क्योंकि हरिनामका स्मरण पुण्यकीर्ति भगवान्के गुणोंका ज्ञान कराता है ॥ ११ ॥ जो प्रायश्चित्त करनेपर भी चित्त असन्मार्गकी ओर दौड़े, वह चित्तको भली भाँति शुद्ध करनेवाला प्रायश्चित्त नहीं हो सकता। अतएव पापकर्मोंकी अच्छी तरह निवृत्ति चाहनेवाले पुरुषोंको भगवानके गुणानुवाद गाना ही चाहिये। क्योंकि यह निश्चितरूपेण चित्त शुद्ध करता है ॥ १२ ॥ अतएव हे यमदूतगण ! इस अजामिलको तुम अपने साथ मत ले जाओ। इसने मरते समय 'नारायण' का नाम लिया है। इससे इसके सब पापोंका प्रायश्चित्त हो चुका है ॥ १३ ॥ क्योंकि संकेतसे, हँसीसे, गानका आलाप पूर्ण करनेके लिये अथवा अवहेलनापूर्वक लिया हुआ भी भगवानका नाम मनुष्यके सब पापोंको नष्ट कर देता है, इसे महापुरुष लोग जानते हैं ॥ १४ ॥ जो प्राणी ऊँचेसे गिरने, मार्गमें

गुरूणां च लघूनां च गुरूणि च लघूनि च । प्रायश्चित्तानि पापानां ज्ञात्वोक्तानि महर्षिभिः ॥१६॥
तैस्तान्यघानि पूयन्ते तपोदानजपादिभिः । नाधर्मजं तद्धृदयं तदपीशाङ्घ्रिसेवया ॥१७॥
अज्ञानादथवा ज्ञानादुत्तमश्लोकनाम यत् । सङ्कीर्तितमघं पुंसो दहेदेधो यथानलः ॥१८॥
यथागदं वीर्यतममुपयुक्तं यदृच्छया । अजानतोऽप्यात्मगुणं कुर्यान्मन्त्रोऽप्युदाहृतः ॥१९॥

श्रीशुक उवाच

त एवं सुविनिर्णीय धर्मं भागवतं नृप । तं याम्यपाशान्निर्मुच्य विप्रं मृत्योरमूमुचन् ॥२०॥
इति प्रत्युदिता याम्या दूता यात्वा यमान्तिके । यमराज्ञे यथा सर्वमाचचक्षुररिन्दम ॥२१॥
द्विजः पाशाद्विनिर्मुक्तो गतभीः प्रकृतिं गतः । ववन्दे शिरसा विष्णोः किङ्करान्दर्शनोत्सवः ॥२२॥
तं विवक्षुमभिप्रेत्य महापुरुषकिङ्कराः । सहसा पश्यतस्तस्य तत्रान्तर्दधिरेऽनघ ॥२३॥
अजामिलोऽप्यथाकर्ण्य दूतानां यमकृष्णयोः । धर्मं भागवतं शुद्धं त्रैविद्यं च गुणाश्रयम् ॥२४॥
भक्तिमान् भगवत्याशु माहात्म्यश्रवणाद्धरेः । अनुतापो महानासीत्स्मरतोऽशुभमात्मनः ॥२५॥
अहो मे परमं कष्टमभूदविजितात्मनः । येन विप्लावितं ब्रह्म वृषल्यां जायताऽऽत्मना ॥२६॥
धिङ्मां विगर्हितं सद्भिर्दुष्कृतं कुलकज्जलम् । हित्वा बालां सतीं योऽहं सुरापामसतीमगाम् ॥२७॥
वृद्धावनाथौ पितरौ नान्यबन्धू तपस्विनौ । अहो मयाधुना त्यक्तावकृतज्ञेन नीचवत् ॥२८॥
सोऽहं व्यक्तं पतिष्यामि नरके भृशदारुणे । धर्मघ्नाः कामिनो यत्र विन्दन्ति यमयातनाः ॥२९॥

---

फिसलने, अंग-भंग हो जाने, सर्पादिके डँस लेने, ज्वरादिसे सन्तप्त होने अथवा डंडे आदिसे पीटे जानेके समय विविश होकर भी 'हरि !' ऐसा कहता है तो वह दण्डका अधिकारी नहीं रह जाता ॥ १५ ॥ महर्षियोंने पापोंकी न्यूनाधिकता समझकर बड़े और छोटे पापोंके लिये क्रमशः बड़े और छोटे प्रकारके प्रायश्चित्त भी कहे हैं ॥ १६ ॥ उन तप, दान और जप आदि प्रायश्चित्तों द्वारा केवल पाप ही नष्ट होते हैं, पापीका पापविदूषित मन नहीं शुद्ध होने आता और भगवानके चरणोंकी सेवासे मन भी शुद्ध हो जाता है ॥ १७ ॥ जैसे अग्नि ईंधनको जला डालता है, वैसे ही उत्तमश्लोक भगवानके नामका कीर्तन जाने अथवा बिना जाने कैसे भी किया जाय तो वह पुरुषके सब पापोंको भस्म कर देता है ॥ १८ ॥ जैसे कोई बलवान् औषध उसका गुण जाने बिना भी सेवन कर लेनेपर लाभ ही करता है, वैसे ही यह हरिनामरूपी मन्त्र उच्चारण करनेपर पाप नष्ट कर देता है ॥ १९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले—हे राजन् ! इस तरह उन विष्णुपार्षदोंने भागवतधर्मोंका भली-भाँति निरूपण करके उस ब्राह्मणको यमदूतोंके पाशसे छुड़ाकर मृत्युके मुखसे बाहर निकाला ॥२०॥ हे शत्रुदमन ! इस प्रकार विष्णुपार्षदोंके कहनेपर यमदूतोंने यमराजके पास जाकर सारा वृत्तान्त ज्यों-का-त्यों कहा ॥२१॥ तब यमदूतोंके पाशसे छूटकर अजामिलने निर्भय और सावधान हो भगवानके पार्षदोंके दर्शनसे प्रसन्न हो और उन्हें सिर झुकाकर प्रणाम किया ॥ २२ ॥ हे अनघ ! उन विष्णुके दूतोंने जब देखा कि वह कुछ कहनेकी इच्छा करता है तो उसके देखते-देखते वे सहसा वहीं अन्तर्धान हो गये ॥ २३ ॥ इस तरह भगवान विष्णुके पार्षदों द्वारा निर्गुण भागवतधर्म तथा यमदूतोंके मुखसे वेदत्रयीके द्वारा प्रतिपादित सगुण धर्मकी व्याख्या सुनकर भगवानका माहात्म्य श्रवण करनेसे अजामिलके भी हृदयमें भगवानकी भक्ति उत्पन्न हुई और उसे अपने पूर्वकृत सब दुष्कर्मोंका स्मरण करके बड़ा सन्ताप हुआ ॥ २४ ॥ २५ ॥ उसने सोचा—"अहो ! मैं बड़ा अजितेन्द्रिय हूँ । मेरे लिये यह बड़े कष्टकी बात है कि मैंने दासीके गर्भसे पुत्र उत्पन्न करके अपना ब्राह्मणत्व नष्ट कर डाला ॥ २६ ॥ सभी सत्पुरुषों द्वारा निन्दित मुझ कुलकलङ्क और पापीको धिक्कार है कि जिसने अपनी थोड़ी उम्रकी पतिव्रता पत्नीको छोड़ मद्य पीनेवाली एक कुलटाका संसर्ग किया ॥ २७ ॥ मुझ कृतघ्नने नीच पुरुषोंकी भाँति अपने वृद्ध अकिञ्चन तथा तपस्वी माता-पिताको, जो सर्वथा असहाय थे, उस समय त्याग दिया ॥ २८ ॥ सो अब मैं अपने दुष्कर्मोंसे

किमिदं स्वप्न आहोस्वित्साक्षाद् दृष्टमिहाद्भुतम्। क्व याता अद्य ते ये मां व्यकर्षन् पाशपाणयः॥३०॥
अथ ते क्व गताः सिद्धाश्चत्वारश्चारुदर्शनाः। व्यमोचयन्नीयमानं बद्ध्वा पाशैरधो भुवः॥३१॥
अथापि मे दुर्भगस्य विबुधोत्तमदर्शने। भवितव्यं मङ्गलेन येनात्मा मे प्रसीदति॥३२॥
अन्यथा म्रियमाणस्य नाशुचेर्वृषलीपतेः। वैकुण्ठनामग्रहणं जिह्वा वक्तुमिहार्हति॥३३॥
क्व चाहं कितवः पापो ब्रह्मघ्नो निरपत्रपः। क्व च नारायणेत्येतद्भगवन्नाम मङ्गलम्॥३४॥
सोऽहं तथा यतिष्यामि यतचित्तेन्द्रियानिलः। यथा न भूय आत्मानमन्धे तमसि मज्जये॥३५॥
विमुच्य तमिमं बन्धमविद्याकामकर्मजम्। सर्वभूतसुहृच्छान्तो मैत्रः करुण आत्मवान्॥३६॥
मोचये ग्रस्तमात्मानं योषिन्मय्याऽऽत्ममायया। विक्रीडितो ययैवाहं क्रीडामृग इवाधमः॥३७॥
ममाहमिति देहादौ हित्वा मिथ्यार्थधीर्मतिम्। धास्ये मनो भगवति शुद्धं तत्कीर्तनादिभिः॥३८॥

श्रीशुक उवाच

इति जातसुनिर्वेदः क्षणसङ्गेन साधुषु। गङ्गाद्वारमुपेयाय मुक्तसर्वानुबन्धनः॥३९॥
स तस्मिन्देवसदन आसीनो योगमाश्रितः। प्रत्याहृतेन्द्रियग्रामो युयोज मन आत्मनि॥४०॥
ततो गुणेभ्य आत्मानं वियुज्यात्मसमाधिना। युयुजे भगवद्धाम्नि ब्रह्मण्यनुभवात्मनि॥४१॥
यर्ह्युपारतधीस्तस्मिन्नद्राक्षीत्पुरुषान् पुरः। उपलभ्योपलब्धान् प्राग्ववन्दे शिरसा द्विजः॥४२॥
हित्वा कलेवरं तीर्थे गङ्गायां दर्शनादनु। सद्यः स्वरूपं जगृहे भगवत्पार्श्ववर्तिनाम्॥४३॥

---

अवश्य उस महाभयङ्कर नरकमें जा गिरूँगा, जहाँ जाकर धर्मघाती तथा पापी पुरुष विविध यातनाएँ भोगते हैं॥ २९॥ मैंने जो अभी एक अद्भुत दृश्य देखा था, वह मेरा स्वप्न था या जाग्रत् अवस्थाकी बात थी। जो मुझे अभी हाथोंमें पाश लिये खींचे जा रहे थे, वे कहाँ गायब हो गये॥ ३०॥ जब वे लोग मुझे पाशोंमें बाँधकर पृथिवीके नीचे ले जा रहे थे, तब जिन्होंने मुझे उनसे छुड़ाया था, वे देखनेमें बड़े सुन्दर चार सिद्धगण कहाँ चले गये॥ ३१॥ मैं तो महापापी हूँ, फिर भी मेरे किसी जन्मका कोई महान् पुण्य अवश्य शेष है, जिससे मुझे उन देवश्रेष्ठोंका दर्शन मिला। तभी तो उनका स्मरण करके अबतक मेरा चित्त गद्गद हो रहा है॥ ३२॥ यदि यह बात न होती तो मुझ महा अपवित्र एवं शूद्रापतिकी जीभ मरणकालमें किसी प्रकार श्रीविष्णुभगवानका नाम उच्चारण न कर पाती॥ ३३॥ हाय! कहाँ महाकपटी, पापी, निर्लज्ज और ब्रह्मतेजको नष्ट करनेवाला मैं! और कहाँ भगवानका 'नारायण' यह मंगलमय नाम!॥ ३४॥ अच्छा जो हुआ सो हुआ। अब मैं मन, इन्द्रिय तथा प्राणोंको अपने वशमें करके ऐसा उपाय करूँगा कि जिससे अपनेको अन्धतम नरकमें पड़नेसे बचा लूँ॥ ३५॥ अब अविद्या, कामना तथा कर्मादिसे उत्पन्न इस बन्धनको त्यागकर मैं सब प्राणियोंका सुहृद्, शान्त मित्र, दयालु और संयतेन्द्रिय होकर, जिसने मुझ अधमको अबतक क्रीडा-मृगकी तरह मनमाना नाच नचाया है, उस स्त्रीरूपिणी भगवानकी मायासे अपने-आपको मुक्त करूँगा॥ ३६॥ ३७॥ अब मैं अपने देहादिमें 'मैं' 'मेरा' की असद्बुद्धि त्यागकर भगवानके नाम कीर्तन आदि द्वारा विशुद्ध हुई बुद्धिको उन्हींके चरणोंमें लगा दूँगा"॥ ३८॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन्! इस तरह साधुओंके क्षणिक सङ्गसे तीव्र वैराग्य उत्पन्न हो जानेपर अजामिल सारा मोह त्याग-कर हरिद्वार चला गया॥३९॥ उस देवस्थानमें स्थिर आसनसे बैठकर उसने योगमार्गका आश्रय लिया और अपनी सब इन्द्रियोंको उनके विषयोंसे हटाकर मनमें और अपने मनको बुद्धिमें लीन कर दिया॥ ४०॥ तदनन्तर अध्यात्मयोग द्वारा आत्माको शरीरादि दृश्यवर्गसे पृथक् करके उसे ज्ञानमय भगवत्स्वरूप परब्रह्ममें लीन कर दिया॥ ४१॥ इस तरह जब उसकी बुद्धि भगवानके पावन स्वरूपमें स्थिर हो गयी तो उसने विष्णुके दूतोंको फिर देखा और उन्हें पहचानकर उसने उन्हें नतमस्तक होकर प्रणाम किया॥ ४२॥ उनका दर्शन पानेके बाद उसने उसी तीर्थस्थानमें पवित्र गङ्गातटपर अपनी

साकं विहायसा विप्रो महापुरुषकिङ्करैः । हैमं विमानमारुह्य ययौ यत्र श्रियः पतिः ॥४४॥
एवं स विप्लावितसर्वधर्मा दास्याः पतिः पतितो गर्ह्यकर्मणा ।
निपात्यमानो निरये हतव्रतः सद्यो विमुक्तो भगवन्नाम गृह्णन् ॥४५॥
नातः परं कर्मनिबन्धकृन्तनं मुमुक्षतां तीर्थपदानुकीर्तनात् ।
न यत्पुनः कर्मसु सज्जते मनो रजस्तमोभ्यां कलिलं ततोऽन्यथा ॥४६॥
य एवं परमं गुह्यमितिहासमघापहम् । शृणुयाच्छ्रद्धया युक्तो यश्च भक्त्यानुकीर्तयेत् ॥४७॥
न वै स नरकं याति नेक्षितो यमकिङ्करैः । यद्यप्यमङ्गलो मर्त्यो विष्णुलोके महीयते ॥४८॥
म्रियमाणो हरेर्नाम गृणन् पुत्रोपचारितम् । अजामिलोऽप्यगाद्धाम किं पुनः श्रद्धया गृणन् ॥४९॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां षष्ठस्कन्धेऽजामिलोपाख्याने द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

## तृतीयोऽध्यायः

### राजोवाच

निशम्य देवः स्वभटोपवर्णितं प्रत्याह किं तान् प्रति धर्मराजः ।
एवं हताज्ञो विहतान्मुरारेर्नैदेशिकैर्यस्य वशे जनोऽयम् ॥१॥
यमस्य देवस्य न दण्डभङ्गः कुतश्चनर्षे श्रुतपूर्व आसीत् ।
एतन्मुने वृश्चति लोकसंशयं न हि त्वदन्य इति मे विनिश्चितम् ॥२॥

---

देह त्याग दी और तत्काल भगवानके पार्षदों जैसा सुन्दर हो गया ॥ ४३ ॥ तदनन्तर वह ब्राह्मण उन विष्णुपार्षदोंके साथ सुवर्णमय विमानपर बैठकर आकाशमार्गसे उस वैकुण्ठधामको चला गया, जहाँ साक्षात् श्रीलक्ष्मीपति विराजमान रहा करते हैं ॥ ४४ ॥ हे राजन् ! इस तरह जिसने कि दासीका पति होकर अपने सारे धर्म-कर्मोंको त्याग दिया था और अपने निन्दित कर्मोंके कारण पतित, व्रतहीन तथा नरकमें जानेका अधिकारी वह ब्राह्मण भगवानका नाम लेनेके कारण तत्काल मुक्त हो गया ॥ ४५ ॥ इससे सिद्ध हो गया कि तीर्थपाद भगवानके नामसंकीर्तनसे बढ़कर मुमुक्षु पुरुषोंके कर्मबन्धन काटनेवाला और कोई भी साधन नहीं है। क्योंकि भगवन्नामके संकीर्तनसे मनुष्यका मन फिर कर्मोंमें आसक्त नहीं होने पाता। इसके विपरीत दूसरे प्रायश्चित्तोंको करनेपर भी वह रजोगुण तथा तमोगुणसे ग्रस्त ही रह जाता है ॥ ४६ ॥ जो प्राणी इस पापनाशक तथा परमगुह्य इतिहासको श्रद्धापूर्वक सुनता अथवा भक्तिभावके साथ कहता है, वह कभी नरकमें नहीं जाता और न उसे कभी यमके दूत ही दीखते हैं। वह पुरुष महापापी होकर भी वैकुण्ठलोकमें महिमा पाता है ॥ ४७ ॥ ४८ ॥ मरणकालमें पुत्रके बहाने भी भगवानका नाम लेनेवाला अजामिल भगवानके परमधामको चला गया। फिर जो लोग श्रद्धाके साथ भगवन्नामका कीर्तन करते हैं, उनके विषयमें क्या कहना है ? ॥ ४९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

( यम तथा यमदूतोंका संवाद ) इतनी कथा सुनकर राजा परीक्षित्ने पूछा—हे भगवन् ! इस तरह जिनकी आज्ञाका उल्लङ्घन हुआ और जिनके अधीन सारा संसार रहता है, उन देवश्रेष्ठ धर्मराजने अपने दूतोंके मुखसे जब सब हाल सुना तो विष्णुदूतोंके द्वारा खदेड़े गये उन वीर यमदूतोंने क्या कहा ? ॥ १ ॥ हे ऋषे ! अब तक किसी भी हेतुसे यमदेवकी आज्ञा भंग होनेकी बात तो कभी भी नहीं सुनी गयी। हे मुने ! मुझे विश्वास है कि लोगोंकी इस आशंकाको आपके सिवा

श्रीशुक उवाच

भगवत्पुरुषै राजन् याम्याः प्रतिहतोद्यमाः । पतिं विज्ञापयामासुर्यमं संयमनीपतिम् ॥३॥

यमदूता ऊचुः

कति सन्तीह शास्तारो जीवलोकस्य वै प्रभो । त्रैविध्यं कुर्वतः कर्म फलाभिव्यक्तिहेतवः ॥४॥
यदि स्युर्बहवो लोके शास्तारो दण्डधारिणः । कस्य स्यातां न वा कस्य मृत्युश्चामृतमेव वा ॥५॥
किन्तु शास्तृबहुत्वे स्याद्बहूनामिह कर्मिणाम् । शास्तृत्वमुपचारो हि यथा मण्डलवर्तिनाम् ॥६॥
अतस्त्वमेको भूतानां सेश्वराणामधीश्वरः । शास्ता दण्डधरो नृणां शुभाशुभविवेचनः ॥७॥
तस्य ते विहितो दण्डो न लोके वर्ततेऽधुना । चतुर्भिरद्भुतैः सिद्धैराज्ञा ते विप्रलम्भिता ॥८॥
नीयमानं तवादेशादस्माभिर्यातनागृहान् । व्यमोचयन् पातकिनं छित्त्वा पाशान् प्रसह्य ते ॥९॥
तांस्ते वेदितुमिच्छामो यदि नो मन्यसे क्षमम् । नारायणेत्यभिहिते मा भैरित्याययुर्द्रुतम् ॥१०॥

श्रीशुक उवाच

इति देवः स आपृष्टः प्रजासंयमनो यमः । प्रीतः स्वदूतान् प्रत्याह स्मरन् पादाम्बुजं हरेः ११

यम उवाच

परो मदन्यो जगतस्तस्थुषश्च ओतं प्रोतं पटवद्यत्र विश्वम् ।
यदंशतोऽस्य स्थितिजन्मनाशा नस्योतवद्यस्य वशे च लोकः ॥१२॥
यो नामभिर्वाचि जनान्निजायां बध्नाति तन्त्यामिव दामभिर्गाः ।
यस्मै बलिं त इमे नामकर्मनिबन्धबद्धाश्चकिता वहन्ति ॥१३॥

---

और कोई नहीं काट सकता ॥ २ ॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन् ! भगवानके पार्षदोंने जिनका उद्योग विफल कर दिया था, उन यमदूतोंने अपने स्वामी और संयमनीपुरीके अधीश्वर भगवान यमसे जाकर कहा ॥ ३ ॥ यमदूत बोले—हे प्रभो ! संसारमें पुण्य, पाप तथा मिश्र ये तीन प्रकारके कर्म करनेवाले जीवोंको उनके कर्मोंका फल देनेवाले शासक निश्चितरूपसे कितने हैं ? ॥ ४ ॥ यदि संसारमें अनेक शासक हों तो भला किसको सुख-दुःख मिलेंगे और किनको नहीं मिलेंगे ? ॥ ५ ॥ यदि कर्मियोंकी अनेकताके अनुसार उनके शासक भी अनेक माने जायँ तो माण्डलिक राजाओंके सदृश उनका शासक होना केवल उपचारमात्र रहेगा । क्योंकि वे सदा परतन्त्र ही रहेंगे ॥ ६ ॥ अतएव हमारे विचारसे तो एकमात्र आप अकेले ही शासकों समेत सब जीवोंके दण्डदाता शासक हैं और आप ही सब मनुष्योंके शुभाशुभका निर्णय करते हैं ॥ ७ ॥ यह सब होनेपर भी आपका विहित दण्ड इस समय संसारमें नहीं चलता । आज चार विचित्र सिद्धोंने आपकी आज्ञाको ठुकरा दिया है ॥ ८ ॥ हे नाथ ! बात यह हुई कि हमलोग आपकी आज्ञासे एक पापीको पकड़कर यातनागृह लिये जा रहे थे । उसी समय उन चारोंने बलपूर्वक हमारे पाशोंको तोड़कर उसे बन्धनमुक्त कर दिया ॥ ९ ॥ सो यदि आप बतानेमें हर्ज न समझें तो बता दें कि वे कौन थे, हम उन सिद्धोंके विषयमें जानना चाहते हैं । उस पापीके 'नारायण' यह कहते ही 'डरो मत, डरो मत' ऐसा कहते हुए वे तत्काल आ उपस्थित हुए थे ॥ १० ॥ श्रीशुकदेवजी बोले—हे राजन् ! उनके ऐसा पूछनेपर प्रजाके शासक भगवान यमराजने अतिशय प्रसन्न होकर श्रीहरिके चरणकमलोंका ध्यान करते हुए अपने दूतोंसे इस तरह कहा ॥ ११ ॥ यमराज कहने लगे—हे दूत ! मेरे अतिरिक्त एक और भी समस्त स्थावर-जंगम जगत्के प्रधान प्रभु हैं । जिनमें यह सारा विश्व तन्तुमें पटकी भाँति ओत-प्रोत है । जिनके अंशस्वरूप ब्रह्मा, विष्णु और महादेवके जन्म, स्थिति तथा नाश इन्हींके द्वारा होते हैं और सब लोग नथे हुए बैलके समान इनके अधीन रहते हैं ॥ १२ ॥ जैसे किसान बैलोंको डोरियोंमें बाँधते हैं, उसी तरह जो

अहं महेन्द्रो निर्ऋतिः प्रचेताः सोमोऽग्निरीशः पवनोऽर्को विरिञ्चः ।
आदित्यविश्वे वसवोऽथ साध्या मरुद्गणा रुद्रगणाः ससिद्धाः ॥१४॥
अन्ये च ये विश्वसृजोऽमरेशा भृग्वादयोऽस्पृष्टरजस्तमस्काः ।
यस्येहितं न विदुः स्पृष्टमायाः सत्त्वप्रधाना अपि किं ततोऽन्ये ॥१५॥
यं वै न गोभिर्मनसासुभिर्वा हृदा गिरा वासुभृतो विचक्षते ।
आत्मानमन्तर्हृदि सन्तमात्मनां चक्षुर्यथैवाकृतयस्ततः परम् ॥ १६ ॥
तस्यात्मतन्त्रस्य हरेरधीशितुः परस्य मायाधिपतेर्महात्मनः ।
प्रायेण दूता इह वै मनोहराश्चरन्ति तद्रूपगुणस्वभावाः ॥ १७ ॥
भूतानि विष्णोः सुरपूजितानि दुर्दर्शलिङ्गानि महाद्भुतानि ।
रक्षन्ति तद्भक्तिमतः परेभ्यो मत्तश्च मर्त्यानथ सर्वतश्च ॥ १८ ॥
धर्मं तु साक्षाद्भगवत्प्रणीतं न वै विदुर्ऋषयो नापि देवाः ।
न सिद्धमुख्या असुरा मनुष्याः कुतश्च विद्याधरचारणादयः ॥ १९ ॥
स्वयम्भूर्नारदः शम्भुः कुमारः कपिलो मनुः । प्रह्लादो जनको भीष्मो बलिर्वैयासकिर्वयम् ॥२०॥
द्वादशैते विजानीमो धर्मं भागवतं भटाः । गुह्यं विशुद्धं दुर्बोधं यं ज्ञात्वामृतमश्नुते ॥२१॥
एतावानेव लोकेऽस्मिन् पुंसां धर्मः परः स्मृतः । भक्तियोगो भगवति तन्नामग्रहणादिभिः ॥२२॥
नामोच्चारणमाहात्म्यं हरेः पश्यत पुत्रकाः । अजामिलोऽपि येनैव मृत्युपाशादमुच्यत ॥२३॥
एतावतालमघनिर्हरणाय पुंसां सङ्कीर्तनं भगवतो गुणकर्मनाम्नाम् ।
विक्रुश्य पुत्रमघवान् यदजामिलोऽपि नारायणेति म्रियमाण इयाय मुक्तिम् ॥ २४ ॥

---

मनुष्योंको ब्राह्मणादि नामोंसे वेदवाणीरूपी डोरीमें बाँधे हुए हैं और जिन्हें नामकर्मरूपी बन्धनमें बँधे हुए ये सभी जीव भयभीत भावसे बलि समर्पण करते रहते हैं ॥ १३ ॥ हे दूतों ! जिनकी मायाके वश होकर मैं, इन्द्र, निर्ऋति, वरुण, चन्द्र, अग्नि, महादेव, वायु, सूर्य, ब्रह्मा, बारह आदित्य, विश्वेदेव, वसुगण, साध्यगण, मरुद्गण, सिद्धोंके सहित रुद्रगण और जिन्हें रज तथा तमका स्पर्श भी नहीं हो सका है, ऐसे भृगु आदि अन्य प्रजापति तथा देवता सत्त्वप्रधान होकर भी जिनकी लीलाका कुछ भी मर्म नहीं जानते ॥ १४ ॥ १५ ॥ जैसे घट आदि स्वरूपवान् पदार्थ अपने प्रदर्शक नेत्रको नहीं देख पाते, वैसे ही अपने अन्तःकरणमें जीवोंके साक्षिस्वरूपसे स्थित जिन ईश्वरको प्राणी इन्द्रिय, मन, प्राण, हृदय या वाणी आदि किसीके भी द्वारा नहीं जान पाते ॥ १६ ॥ उन आत्मतन्त्र जगदीश्वर मायापति महात्मा हरिके दूत, जो देखनेमें बड़े सुन्दर और उन्हींके सदृश रूप, गुण तथा स्वभाववाले हैं, वे प्रायः इस लोकमें विचरते रहते हैं ॥ १७ ॥ वे देवजनवन्दित दुर्दर्शलिङ्गस्वरूप अति अद्भुत विष्णुके दूत भगवद्भक्त मनुष्योंको उनके शत्रुओंसे, मुझसे तथा सभी बाधाओंसे सदा सुरक्षित रखते हैं ॥ १८ ॥ साक्षात् श्रीभगवानके कहे इस धर्मके विषयमें ऋषि, देवता तथा प्रधान-प्रधान सिद्धगण भी कुछ नहीं जान पाते । फिर असुर, मनुष्य, विद्याधर तथा चारण आदि भला क्या जानेंगे ॥ १९ ॥ हे दूतों ! ब्रह्माजी, नारद, श्रीमहादेव, सनत्कुमार, कपिलदेव, स्वायम्भुव मनु, प्रह्लाद, जनक, भीष्म, बलि, शुकदेवजी तथा मैं—ये बारह उस अत्यन्त गुप्त, पवित्र एवं दुर्बोध भागवतधर्मके विषयमें कुछ-कुछ जानते हैं, जिसके जान लेनेपर प्राणी अमरपद ( मुक्ति ) पा लेता है ॥ २० ॥ २१ ॥ इस लोकमें भगवानके नामोच्चारणादिके सहित किया हुआ भक्तियोग ही मनुष्यका सबसे प्रधान धर्म है ॥ २२ ॥ हे पुत्रो ! देखो, भगवानके नामोच्चारणकी महिमा ऐसी है कि जिसके प्रभावसे अजामिल भी मृत्युके पाससे छुटकारा पा गया ॥ २३ ॥ अतएव सभी मनुष्योंके पापोंको समूल नष्ट करनेके लिये

# नवमोऽध्यायः

## नारद उवाच

एवं सुरादयः सर्वे ब्रह्मरुद्रपुरःसराः । नोपैतुमशकन् मन्युसंरम्भं सुदुरासदम् ॥१॥
साक्षाच्छ्रीः प्रेषिता देवैर्दृष्ट्वा तन्महदद्भुतम् । अदृष्टाश्रुतपूर्वत्वात् सा नोपेयाय शङ्किता ॥२॥
प्रह्लादं प्रेषयामास ब्रह्मावस्थितमन्तिके । तात प्रशमयोपेहि स्वपित्रे कुपितं प्रभुम् ॥३॥
तथेति शनकै राजन् महाभागवतोऽर्भकः । उपेत्य भुवि कायेन ननाम विधृताञ्जलिः ॥४॥

स्वपादमूले पतितं तमर्भकं विलोक्य देवः कृपया परिप्लुतः ।
उत्थाप्य तच्छीर्ष्ण्यदधात् कराम्बुजं कालाहिवित्रस्तधियां कृताभयम् ॥५॥
स तत्करस्पर्शधुताखिलाशुभः सपद्यभिव्यक्तपरात्मदर्शनः ।
तत्पादपद्मं हृदि निर्वृतो दधौ हृष्यत्तनुः क्लिन्नहृदश्रुलोचनः ॥६॥

अस्तौषीद्धरिमेकाग्रमनसा सुसमाहितः । प्रेमगद्गदया वाचा तन्न्यस्तहृदयेक्षणः ॥७॥

## प्रह्लाद उवाच

ब्रह्मादयः सुरगणा मुनयोऽथ सिद्धाः सत्त्वैकतानमतयो वचसां प्रवाहैः ।
नाराधितुं पुरुगुणैरधुनापि पिप्रुः किं तोष्टुमर्हति स मे हरिरुग्रजातेः ॥८॥

---

आश्रयदाता प्रभो ! सब लोकोंको शान्तिदायक आपका यह विचित्र नृसिंहरूप हम लोगोंने आज ही देखा है। हे ईश ! यह दैत्य आपकी आज्ञाका पालक दास ही था, उन ब्राह्मणोंके शापसे इसकी यह दशा हुई थी। आपने जो इसे मारा है, इसको भी हम आपका अनुग्रह ही समझते हैं ॥ ५६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायामष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

( प्रह्लाद द्वारा नृसिंहभगवानकी स्तुति ) नारदजी बोले—हे युधिष्ठिर ! ब्रह्मा और महादेवसे लेकर सभी देवता क्रोधावेशमें बैठे हुए उन दुर्द्धर्ष नरसिंहभगवानके निकट न जाकर दूर दूरसे ही स्तुति करके हट गये ॥ १ ॥ तब देवताओंने उन्हें शान्त करनेके लिये महारानी लक्ष्मीजीको भेजा, किन्तु जिसे पहले न कभी देखा और न जिनके विषयमें कुछ सुना ही था, वह अति अद्भुत रूप देखकर मारे भयके वे भी उनके पास नहीं जा सकीं ॥ २ ॥ तब ब्रह्माजीने पास ही खड़े प्रह्लादको भेजा और उनसे कहा-"हे तात ! पितापर कुपित भगवानके पास तुम्हीं जाओ और उन्हें शान्त करो" ॥ ३ ॥ हे राजन् ! महाभगवद्भक्त बालक प्रह्लादजी 'जो आज्ञा' कहकर धीरेसे नृसिंहभगवानके निकट गये और हाथ जोड़ तथा पृथिवीपर लोटकर प्रणाम किया ॥ ४ ॥ उस छोटेसे बालकको निर्भयभावसे अपने चरणोंके समीप लोटे देख भगवानने कृपासे परिपूर्ण होकर गोदमें उठा लिया और उसके माथेपर अपना वह करकमल रखा, जो कालसर्पसे ग्रस्त पुरुषोंको भी निर्भय कर देता है ॥ ५ ॥ भगवानके हाथका स्पर्श होते ही भक्त प्रह्लादके सब अशुभ नष्ट हो गये और उन्हें परमात्माके सच्चे स्वरूपका दर्शन हो गया और उन्होंने परमानन्दसे परिपूर्ण होकर भगवानके चरणकमलोंको अपने हृदयमें पधराया। उनके सारे शरीरमें रोमाञ्च हो आया। उनका हृदय प्रेमसे आर्द्र हो गया और उनके नेत्रोंसे आनन्दके आँसू बरसने लगे ॥ ६ ॥ वे एकाग्रचित्तसे सावधान होकर अपने हृदय और नयनोंको भगवानमें लगाकर प्रेमपूर्वक गद्गद वाणीसे स्तुति करने लगे ॥ ७ ॥ प्रह्लादजी बोले-जिनकी बुद्धि सदा सतोगुणमें ही स्थित रहती है, वे ब्रह्मादिक देवता, मुनि और सिद्ध अपने वचनोंके प्रवाह तथा बहुत गुणोंसे भी अभीतक आराधनाके द्वारा जिसे प्रसन्न नहीं कर पाये, वे भगवान

मन्ये धनाभिजनरूपतपःश्रुतौजस्तेजःप्रभावबलपौरुषबुद्धियोगाः ।
नाराधनाय हि भवन्ति परस्य पुंसो भक्त्या तुतोष भगवान् गजयूथपाय ॥९॥
विप्राद् द्विषड्गुणयुतादरविन्दनाभपादारविन्दविमुखाच्छ्वपचं वरिष्ठम् ।
मन्ये तदर्पितमनोवचनेहितार्थप्राणं पुनाति स कुलं न तु भूरिमानः ॥१०॥
नैवात्मनः प्रभुरयं निजलाभपूर्णो मानं जनादविदुषः करुणो वृणीते ।
यद् यज्जनो भगवते विदधीत मानं तच्चात्मने प्रतिमुखस्य यथा मुखश्रीः ॥११॥
तस्मादहं विगतविक्लव ईश्वरस्य सर्वात्मना महि गृणामि यथामनीषम् ।
नीचोऽजया गुणविसर्गमनुप्रविष्टः पूयेत येन हि पुमाननुवर्णितेन ॥१२॥
सर्वे ह्यमी विधिकरास्तव सत्त्वधाम्नो ब्रह्मादयो वयमिवेश न चोद्विजन्तः ।
क्षेमाय भूतय उतात्मसुखाय चास्य विक्रीडितं भगवतो रुचिरावतारैः ॥१३॥
तद् यच्छ मन्युमसुरश्च हतस्त्वयाद्य मोदेत साधुरपि वृश्चिकसर्पहत्या ।
लोकाश्च निर्वृतिमिताः प्रतियन्ति सर्वे रूपं नृसिंह विभयाय जनाः स्मरन्ति ॥१४॥
नाहं बिभेम्यजित तेऽतिभयानकास्यजिह्वार्कनेत्रभ्रुकुटीरभसोग्रदंष्ट्रात् ।
आन्त्रस्रजः क्षतजकेसरशङ्कुकर्णान्निर्ह्रादभीतदिगिभादरिभिन्नखाग्रात् ॥१५॥
त्रस्तोऽस्म्यहं कृपणवत्सल दुःसहोग्रसंसारचक्रकदनाद् ग्रसतां प्रणीतः ।
बद्धः स्वकर्मभिरुशत्तम तेऽङ्घ्रिमूलं प्रीतोऽपवर्गमरणं ह्वयसे कदा नु ॥१६॥

---

उग्रजातिमें जायमान मुझ दैत्यपर कैसे प्रसन्न होंगे ॥ ८ ॥ फिर भी मेरा तो ऐसा विचार है कि धन, कुलीनता, रूप, तप, विद्या, ओज, तेज, प्रभाव, बल, पौरुष, बुद्धि तथा योग—ये सब गुण उन परमपुरुष श्रीहरिकी आराधनाके साधन नहीं बन सकते, किन्तु भक्तिसे तो वे गजेन्द्रसे भी सन्तुष्ट हो गये थे ॥ ९ ॥ जो ब्राह्मण उपर्युक्त बारह गुणोंसे सम्पन्न रहता, किन्तु भगवान कमलनाभके चरणकमलोंसे विमुख रहता है तो उसकी अपेक्षा मैं उस चाण्डालको अच्छा समझता हूँ, जो अपने मन, वचन, कर्म, धन तथा प्राण श्रीहरिहीमें लगाये रहता है। वह प्राणी अपना कुल पवित्र कर देता है, किन्तु अपने बड़प्पनका अभिमानी ब्राह्मण वैसा नहीं कर पाता ॥ १० ॥ तात्पर्य यह कि भगवान आत्मलाभसे ही परिपूर्ण रहते हैं, वे क्षुद्र पुरुषोंसे पूजाकी कामना नहीं रखते। वे तो एकमात्र करुणावश भक्तों द्वारा की हुई पूजा स्वीकार करते हैं। जैसे मुखकी शोभा प्रतिबिम्बको भी शोभित करती हैं, वैसे भक्त भगवानके प्रति जो-जो मान प्रदर्शित करता है, वह उस भक्तको ही प्राप्त होता है ॥ ११ ॥ अतएव नीच होकर भी मैं निःशङ्कभावसे अपनी बुद्धिके अनुसार उन ईश्वरकी वह महिमा बताता हूँ, जिससे अविद्यावश संसारचक्रमें पड़ा प्राणी तत्काल पवित्र हो जाता है ॥ १२ ॥ हे ईश ! ये ब्रह्मादिक देवता आप सत्त्वस्वरूपको आज्ञाका अनुवर्तन करते हैं। ये हम दैत्योंकी तरह आपसे द्वेष नहीं करते। हे भगवन् ! आप अपने मनोहर अवतारों द्वारा जो-जो चरित्र करते हैं, वे सब जगत्के कल्याण, उद्भव तथा आत्मानन्दके लिये ही होते हैं ॥ १३ ॥ अब आप क्रोध शान्त करें। क्योंकि उस असुरका संहार कर चुके। हे देव ! सर्प तथा बिच्छू आदिके मर जानेपर साधुजन भी सुख मानते हैं। इस असुरके संहारसे आनन्दित सब लोक आपका यह कोप शान्त होनेकी राह देख रहे हैं। हे नृसिंह ! निर्भय होनेके लिये सबलोग आपके इस अद्भुत रूपका स्मरण करेंगे ॥ १४ ॥ हे अजित ! जिसके अति भयानक मुख, जिह्वा, सूर्यसदृश दीप्त नेत्र, वक्र भ्रुकुटि तथा उग्र दाढ़ें हैं और आँतोंकी माला, रक्तसे भींगा सटाकलाप तथा सीधे खड़े कानों युक्त है, जिसके सिंहनादसे दिग्गज भी भयभीत हो गये और जिसके नखका अग्रभाग शत्रुको विदीर्ण कर देता है, आपके उस भयङ्कर स्वरूपसे मुझे तनिक भी भय नहीं रहा ॥ १५ ॥ हे दीनवत्सल प्रभो !

यस्मात् प्रियाप्रियवियोगसयोगजन्मशोकाग्निना सकलयोनिषु दह्यमानः ।
दुःखौषधं तदपि दुःखमतद्धियाहं भूमन् भ्रमामि वद मे तव दास्ययोगम् ॥१७॥
सोऽहं प्रियस्य सुहृदः परदेवताया लीलाकथास्तव नृसिंह विरिञ्चिगीताः ।
अञ्जस्तितर्म्यनुगृणन् गुणविप्रमुक्तो दुर्गाणि ते पदयुगालयहंससङ्गः ॥१८॥
बालस्य नेह शरणं पितरौ नृसिंह नार्तस्य चागदमुदन्वति मज्जतो नौः ।
तप्तस्य तत्प्रतिविधिर्य इहाञ्जसेष्टस्तावद् विभो तनुभृतां त्वदुपेक्षितानाम् ॥१९॥
यस्मिन् यतो यर्हि येन च यस्य यस्माद् यस्मै यथा यदुत यस्त्वपरः परो वा ।
भावः करोति विकरोति पृथक्स्वभावः सञ्चोदितस्तदखिलं भवतः स्वरूपम् ॥२०॥
माया मनः सृजति कर्ममयं बलीयः कालेन चोदितगुणानुमतेन पुंसः ।
छन्दोमयं यदजयार्पितषोडशारं संसारचक्रमज कोऽतितरेत् त्वदन्यः ॥२१॥
स त्वं हि नित्यविजितात्मगुणः स्वधाम्ना कालो वशीकृतविसृज्यविसर्गशक्तिः ।
चक्रे विसृष्टमजयेश्वर षोडशारे निष्पीड्यमानमुपकर्ष विभो प्रपन्नम् ॥२२॥
दृष्टा मया दिवि विभोऽखिलधिष्ण्यपानामायुः श्रियो विभव इच्छति याञ्जनोऽयम् ।
येऽस्मात्पितुः कुपितहासविजृम्भितभ्रूविस्फूर्जितेन लुलिताः स तु ते निरस्तः ॥२३॥

---

मैं तो भयानक और दुःसह संसारचक्रके दुःखसे भयभीत हूँ, मुझे कर्मोंने बाँधकर हिंस्र जीवोंके बीचमें डाल दिया है। हे श्रेष्ठतम ! अब आप मुझे अपने मोक्षप्रद तथा शरणदायक चरणोंमें कब बुलायगे ? ॥ १६ ॥ हे भूमन् ! मैं सब योनियोंमें प्रियके वियोग तथा अप्रियके संयोगजनित शोकानलसे सन्तप्त होता आया हूँ। उस दुःखकी औषधि भी दुःखस्वरूप ही है। अतएव मैं देहादि अनात्मामें आत्मभाव न करके चिरकालसे भटक रहा हूँ, सो आप मुझे अपने दास्यभावका उपदेश दें ॥ १७ ॥ हे नृसिंह ! आप सबके प्रिय सुहृद् तथा श्रेष्ठ देवता हैं। आपका दास्यभाव पाकर मैं आपके चरणयुगलके प्रेमी ज्ञानियोंका सत्संग करता हुआ रागादि गुणोंके बन्धनसे मुक्त हो और ब्रह्माजीके द्वारा कही हुई आपकी लीलाकथाको गाकर बड़ी सुगमतासे संसारसागरको पार कर सकूँगा ॥ १८ ॥ हे नृसिंह ! सन्तप्त पुरुषोंकी दुःखनिवृत्तिका जो उपाय है, आपसे उपेक्षित वह एक क्षणके लिए ही होता है। बालकके लिए माता-पिता, रोगीके लिये औषधि तथा समुद्रमें डूबते प्राणीके लिये नौका, ये सदा सहायक नहीं होते। क्योंकि इनसे कभी-कभी विपरीत फल भी मिल जाता है ॥ १९ ॥ हे भगवन् ! भिन्न-भिन्न स्वभावके पुरातन अथवा अर्वाचीन कर्ता जिससे प्रेरित होकर जिसमें, जब, जिसके, द्वारा, जिसका, जिससे, जिसके लिए, जैसे और जो कुछ उत्पन्न करते अथवा बदलते हैं, वह सब आपहीका स्वरूप है ॥ २० ॥ हे प्रभो ! जिसके गुणोंमें कालके द्वारा क्षोभ उत्पन्न हुआ है, वह माया आपके अंशभूत पुरुषसे प्रेरित होकर मनःप्रधान लिंगदेहकी रचना करती है। वह अतिबलवान कर्ममय, वैदिक कर्मकलापमें आसक्त तथा अविद्याके द्वारा अर्पित मन, दस इन्द्रिय तथा पञ्चतन्मात्रा इन सोलह विकाररूपी आरोंसे युक्त संसारचक्र है, सो हे अजन्मा प्रभो ! आपसे पृथक् रहनेवाला ऐसा कौन पुरुष है, जो उस मनरूपी संसारचक्रको पार कर सकेगा ? ॥२१॥ हे प्रभो ! हे ईश्वर ! अपनी चैतन्यशक्ति द्वारा बुद्धिके सब गुणोंपर विजय पानेवाले तथा कालरूपसे सब साध्य-साधनको अपने वशमें रखनेवाले आप मुझ शरणागतको, जो मायाके द्वारा इस सोलह अरोंवाले संसारचक्रमें डालकर इक्षुदण्डकी भाँति पेरा जा रहा है, अपने समीप खींच लीजिये ॥ २२ ॥ हे विभो ! जिस स्वर्गके लिए संसारके लोग ललचाये रहते हैं, उस लोकमें प्राप्तव्य लोकपालोंकी आयु, लक्ष्मी तथा विभूति मैंने भलीभाँति देख ली। यह विभूति तो पिताजीके क्रोधभरे हास्यसे किये भ्रूकुटिविलाससे ही नष्ट हो चुकी थी और अब आपने उनको मार डाला ॥ २३ ॥

तस्मादमूस्तनुभृतामहमाशिषो ज्ञ आयुः श्रियं विभवमैन्द्रियमाविरिञ्चात् ।
नेच्छामि ते विलुलितानुरुविक्रमेण कालात्मनोपनय मां निजभृत्यपार्श्वम् ॥२४॥
कुत्राशिषः श्रुतिसुखा मृगतृष्णिरूपाः क्वेदं कलेवरमशेषरुजां विरोहः ।
निर्विद्यते न तु जनो यदपीति विद्वान् कामानलं मधुलवैः शमयन् दुरापैः ॥२५॥
क्वाहं रजःप्रभव ईश तमोऽधिकेऽस्मिञ्जातः सुरेतरकुले क्व तवानुकम्पा ।
न ब्रह्मणो न तु भवस्य न वै रमाया यन्मेऽर्पितः शिरसि पद्मकरः प्रसादः ॥२६॥
नैषा परावरमतिर्भवतो ननु स्याज्जन्तोर्यथाऽऽत्मसुहृदो जगतस्तथापि ।
संसेवया सुरतरोरिव ते प्रसादः सेवानुरूपमुदयो न परावरत्वम् ॥२७॥
एवं जनं निपतितं प्रभवाहिकूपे कामाभिकाममनु यः प्रपतन् प्रसङ्गात् ।
कृत्वाऽऽत्मसात् सुरर्षिणा भगवन् गृहीतः सोऽहं कथं नु विसृजे तव भृत्यसेवाम् ॥२८॥
मत्प्राणरक्षणमनन्त पितुर्वधश्च मन्ये स्वभृत्यऋषिवाक्यमृतं विधातुम् ।
खड्गं प्रगृह्य यदवोचदसद्विधित्सुस्त्वामीश्वरो मदपरोऽवतु कं हरामि ॥२९॥
एकस्त्वमेव जगदेतदमुष्य यत् त्वमाद्यन्तयोः पृथगवस्यसि मध्यतश्च ।
सृष्ट्वा गुणव्यतिकरं निजमाययेदं नानेव तैरवसितस्तदनुप्रविष्टः ॥३०॥
त्वं वा इदं सदसदीश भवांस्ततोऽन्यो माया यदात्मपरबुद्धिरियं ह्यपार्था ।
यद् यस्य जन्म निधनं स्थितिरीक्षणं च तद् वै तदेव वसुकालवदष्टितर्वोः ॥३१॥

---

अतएव देहधारी प्राणियोंके इन भोगोंके परिणामका ज्ञाता मैं ब्रह्मा तककी भी आयु, वैभव तथा इन्द्रियसम्बन्धी भोगोंको नहीं चाहता । क्योंकि वे सब भोग परमपराक्रमी कालरूपी परमेश्वरसे ग्रस्त हैं । इसलिये मुझे आप अपने दासोंके पास ले चलें ॥ २४ ॥ अहो ! केवल सुननेमें सुखदायी मृगतृष्णारूपी विषय-भोग और सब रोगोंका यह शरीर है, किन्तु मनुष्य इन सबकी असारता तथा नाशवत्ता जानकर भी बड़ी कठिनतासे मिलनेवाले भोगरूपी मधुकणोंसे भोगेच्छारूप अग्निको शान्त करता हुआ इनसे कभी भी विरक्त नहीं होता ॥ २५ ॥ हे ईश ! कहाँ इस तमःप्रधान दैत्य-कुलमें रजोगुणसे उत्पन्न मैं ? और कहाँ आपकी अनुकम्पा ! अहो, जो सकल सन्तापहारी करकमल आपने ब्रह्मा, महादेव तथा लक्ष्मीजीके माथेपर भी कभी नहीं रखा था, वही आज मेरे माथेपर रख दिया ! ॥ २६ ॥ संसारी जीवोंकी तरह आपकी उत्तम-अधम बुद्धि नहीं है । क्योंकि आप सब जगत्के आत्मा तथा सुहृद् हैं । फिर भी कल्पवृक्षसदृश आपका प्रसाद भी बड़ी सेवासे मिलता है । आपकी सेवासे ही जीवमें धर्मादि भावोंका उदय होता है । यहाँपर जातिगत उच्चता-नीचता कारण नहीं है ॥ २७ ॥ हे नाथ ! कालरूपी सर्पयुक्त संसार-कूपमें पड़े अन्य विषयाभिलाषी पुरुषोंके पीछे मैं भी संगदोष वश गिरा जा रहा था । तब देवर्षि नारदने मुझे अपनाया और उन्हींकी दयासे मुझे आप मिले हैं । सो मैं आपके दासोंकी सेवाको भला कैसे त्याग सकता हूँ ? ॥ २८ ॥ हे अनन्त ! जब मेरे पिताने अन्याय-वश हाथमें खड्ग लेकर कहा कि 'मुझसे अतिरिक्त भी यदि कोई ईश्वर हो तो वह आकर तेरी रक्षा करे—मैं अभी तेरा सिर काटता हूँ ।' तब आपने जो मेरे वचनकी रक्षा करके मेरे पिताका वध किया, वह अपने सेवक देवर्षि नारदके वचनोंको सत्य करनेके लिये ही किया था ॥ २९ ॥ हे नाथ ! समस्त संसार एकमात्र आप ही हैं । क्योंकि इसके आदि, अन्त तथा मध्यमें आप ही अपनी मायासे गुणोंके परिणामस्वरूप संसारको रच और इसमें अनुप्रविष्ट होकर गुणोंके व्यापारोंसे जगत्के स्रष्टा, रक्षक तथा संहारक आदि रूपोंमें अनेककी भाँति दीखते हैं ॥ ३० ॥ हे ईश ! यह सत् और असत्रूपी जगत् आप ही हैं । इससे भिन्न परमपुरुष भी आप ही हैं । अतः 'यह अपना

न्यस्येदमात्मनि जगद् विलयाम्बुमध्ये शेषेऽऽत्मना निजसुखानुभवो निरीहः ।
योगेन मीलितदृगात्मनिपीतनिद्रस्तुर्ये स्थितो न तु तमो न गुणांश्च युङ्क्षे ॥३२॥
तस्यैव ते वपुरिदं निजकालशक्त्या सञ्चोदितप्रकृतिधर्मण आत्मगूढम् ।
अम्भस्यनन्तशयनाद् विरमत्समाधेर्नाभेरभूत् स्वकणिकावटवन्महाब्जम् ॥३३॥
तत्सम्भवः कविरतोऽन्यदपश्यमानस्त्वां बीजमात्मनि ततं स्वबहिर्विचिन्त्य ।
नाविन्ददब्दशतमप्सु निमज्जमानो जातेऽङ्कुरे कथमु होपलभेत बीजम् ॥३४॥
स त्वात्मयोनिरतिविस्मित आस्थितोऽब्जं कालेन तीव्रतपसा परिशुद्धभावः ।
त्वामात्मनीश भुवि गन्धमिवातिसूक्ष्मं भूतेन्द्रियाशयमये विततं ददर्श ॥३५॥
एवं सहस्रवदनाङ्घ्रिशिरःकरोरुनासास्यकर्णनयनाभरणायुधाढ्यम् ।
मायामयं सदुपलक्षितसन्निवेशं दृष्ट्वा महापुरुषमाप मुदं विरिञ्चः ॥३६॥
तस्मै भवान् हयशिरस्तनुवं च बिभ्रद् वेदद्रुहावतिबलौ मधुकैटभाख्यौ ।
हत्वाऽऽनयच्छ्रुतिगणांस्तु रजस्तमश्च सत्त्वं तव प्रियतमां तनुमामनन्ति ॥३७॥
इत्थं नृतिर्यगृषिदेवझषावतारैर्लोकान् विभावयसि हंसि जगत्प्रतीपान् ।
धर्मं महापुरुष पासि युगानुवृत्तं छन्नः कलौ यदभवस्त्रियुगोऽथ स त्वम् ॥३८॥

---

है, यह पराया है' ऐसी भेदबुद्धि व्यर्थकी माया है। क्योंकि जिसका जिससे जन्म, स्थिति, लय तथा प्रकाश होता है, वह तद्रूप ही होता है। अतएव जैसे कार्यरूप वृक्ष और कारणरूप बीज दोनों ही गन्धतन्मात्रास्वरूप हैं। वैसे ही यह संसार आपहीका स्वरूप है ॥ ३१ ॥ हे प्रभो ! अन्तमें आप ही सारा प्रपञ्च अपनेमें समेटकर आत्मसुखका अनुभव करते हुए निरीहभावसे जाकर प्रलयकालीन जलमें सोते हैं। तब योग द्वारा बाह्य दृष्टि मूँद और आत्मस्वरूपके प्रकाशसे निद्राको भी विलीन करके आप तुरीय अवस्थामें स्थित रहते हैं—उस समय आप न तमोयुक्त होते और न विषयोंके भोक्ता ही होते हैं ॥ ३२ ॥ यह ब्रह्माण्ड कालशक्तिसे प्रकृतिके सत्त्वादि गुणोंको प्रेरित करनेवाले आप परमेश्वरका ही शरीर है। पहले यह ब्रह्माण्ड आपहीमें निहित था। जब प्रलयकालके जलमें शेषशय्यापर सोनेवाले आपने योगनिद्रारूपिणी समाधि त्यागी तो वटबीजसे उत्पन्न महावृक्षकी भाँति आपकी नाभिसे अतिविशाल यह ब्रह्माण्डकमल प्रगटा ॥ ३३ ॥ उससे उत्पन्न सूक्ष्मदर्शी ब्रह्माजीको जब कमलके अतिरिक्त और कुछ भी नहीं दिखा तो अपनेमें व्याप्त बीजरूपी आपको बाहर समझकर वे सौ वर्षतक उसी जलके भीतर ढूँढ़ते रहे। लेकिन उन्हें कुछ नहीं मिला—सो ठीक ही है, क्योंकि अंकुर उत्पन्न हो जानेपर बीजको कोई पुरुष भला पृथक्‌रूपमें कैसे देख सकता है ? ॥ ३४ ॥ अतएव आत्मयोनि श्रीब्रह्माजी विस्मित होकर उसी कमलपर बैठ गये। हे ईश ! बहुत समय तक तीव्र तपस्यासे अन्तःकरण शुद्ध हो जानेपर उन्हें, पृथिवीमें व्याप्त अतिशय सूक्ष्म गन्धतन्मात्रासदृश भूत, इन्द्रिय तथा अन्तःकरणरूपी अपने शरीरमें व्याप्त आपके सूक्ष्मस्वरूपका दर्शन मिला ॥ ३५ ॥ हजारों मुख, चरण, सिर, हाथ, ऊरु, नासिका, मुख, कर्ण, नयन, आभूषण तथा आयुधों युक्त चौदह लोकरूपी अवयवोंसे सम्पन्न आप मायामय विराट् पुरुषका दर्शन पाकर ब्रह्माजीको बड़ा आनन्द मिला ॥ ३६ ॥ तब आपने हयग्रीवरूपसे अतिशय प्रबल तथा वेदद्रोही रजोगुण-तमोगुणरूपी मधु तथा कैटभनामक दैत्योंको मारकर ब्रह्माजीको सत्त्वगुणरूपी चारों वेद अर्पण कर दिये। इसीसे सत्त्वगुण आपका प्रियतम रूप कहलाता है ॥ ३७ ॥ हे परमपुरुष ! आप मनुष्य, तिर्यक्, ऋषि, देवता तथा मत्स्यादि अवतार लेकर सब लोकोंका पालन तथा जगद्विद्रोहियोंका विनाश करते हैं। उन अवतारों द्वारा आप प्रत्येक युगके धर्मोंकी रक्षा करते हैं, लेकिन कलियुगमें अवतार न लेकर गुप्तरूपसे ही रहते हैं। इसीसे आप 'त्रियुग'

नैतन्मनस्तव कथासु विकुण्ठनाथ सम्प्रीयते दुरितदुष्टमसाधु तीव्रम् ।
कामातुरं हर्षशोकभयैषणार्तं तस्मिन् कथं तव गतिं विमृशामि दीनः ॥३९॥
जिह्वैकतोऽच्युत विकर्षति मावितृप्ता शिश्नोऽन्यतस्त्वगुदरं श्रवणं कुतश्चित् ।
घ्राणोऽन्यतश्चपलदृक् क्व च कर्मशक्तिर्बह्व्यः सपत्न्य इव गेहपतिं लुनन्ति ॥४०॥
एवं स्वकर्मपतितं भववैतरण्यामन्योन्यजन्ममरणाशनभीतभीतम् ।
पश्यञ्जनं स्वपरविग्रहवैरमैत्रं हन्तेति पारचर पीपृहि मूढमद्य ॥४१॥
को न्वत्र तेऽखिलगुरो भगवन् प्रयास उत्तारणेऽस्य भवसम्भवलोपहेतोः ।
मूढेषु वै महदनुग्रह आर्तबन्धो किं तेन ते प्रियजनाननुसेवतां नः ॥४२॥
नैवोद्विजे परदुरत्ययवैतरण्यास्त्वद्वीर्यगायनमहामृतमग्नचित्तः ।
शोचे ततो विमुखचेतस इन्द्रियार्थमायासुखाय भरमुद्वहतो विमूढान् ॥४३॥
प्रायेण देव मुनयः स्वविमुक्तिकामा मौनं चरन्ति विजने न परार्थनिष्ठाः ।
नैतान् विहाय कृपणान् विमुमुक्ष एको नान्यं त्वदस्य शरणं भ्रमतोऽनुपश्ये ॥४४॥
यन्मैथुनादि गृहमेधिसुखं हि तुच्छं कण्डूयनेन करयोरिव दुःखदुःखम् ।
तृप्यन्ति नेह कृपणा बहुदुःखभाजः कण्डूतिवन्मनसिजं विषहेत धीरः ॥४५॥
मौनव्रतश्रुततपोऽध्ययनस्वधर्मव्याख्यारहोजपसमाधय आपवर्ग्याः ।
प्रायः परं पुरुष ते त्वजितेन्द्रियाणां वार्ता भवन्त्युत न वात्र तु दाम्भिकानाम् ॥४६॥

---

नामसे भी विख्यात हैं ॥ ३८ ॥ हे वैकुण्ठनाथ ! मेरा मन बड़ा दुष्ट, दोषदूषित, कामातुर, हर्ष, शोक, भय तथा त्रिविध एषणाओंसे व्याकुल है । आपकी कथाओंमें इसकी प्रीति नहीं होती । ऐसा कलुषित-चित्त मैं दीन कैसे आपके स्वरूपका ध्यान धरूँ ? ॥ ३९ ॥ हे अच्युत ! जैसे बहुत-सी सौतें स्वामीको अपनी-अपनी ओर खींचती हैं । वैसे ही मुझे अतृप्त रसना एक ओर, उपस्थ ( लिङ्ग ) दूसरी ओर, त्वचा, उदर तथा कर्ण तीसरी ओर, घ्राण तथा चञ्चल नेत्र किसी दूसरी तरफ और कर्मेन्द्रियाँ किसी और ही ओर खींच रही हैं ॥ ४० ॥ हे नित्यमुक्त ! संसाररूपिणी वैतरणी नदीमें अपने कर्मों वश पड़कर परस्पर प्राप्तव्य जन्म-मरण तथा खानपानादिसे अत्यन्त भयभीत एवं अपने-पराये पुरुषोंसे मित्रता तथा द्वेष करते हुए आप मुझे इस वैतरणीके पार लगाकर प्राणिवर्गकी रक्षा करें ॥ ४१ ॥ हे अखिलगुरो ! आप जगत्की उत्पत्ति, स्थिति तथा पालनकर्ता हैं । हे भगवन् ! इन सबसे पार लगानेमें क्या आपको कुछ प्रयास करना पड़ेगा ? हे दीनबन्धो ! आप महापुरुषोंकी दया तो मूढ़ोंपर ही होनी चाहिए ॥४२॥ हे प्रभो ! जिसका पार पाना दूसरोंके लिए बहुत कठिन है, उस संसाररूपी वैतरणी-से मुझे कुछ भी भय नहीं रहा । क्योंकि मेरा चित्त तो आपका गुणगानरूपी परमामृत पीकर आनन्द-मग्न है । मुझे केवल उन्हींकी चिन्ता रहती है, जो मूढ़ उससे विमुख हो इन्द्रियोंके विषयोंसे प्राप्तव्य मायिक सुखके लिये कटुम्बपोषणादिका भार ढोते हैं ॥ ४३ ॥ हे देव ! सब मुनिजन प्रायः अपनी ही मुक्तिके लिए एकान्तमें रहकर मौनव्रत लेते हैं, वे परोपकारमें तत्पर नहीं होते । लेकिन मुझे इन दीनोंको त्यागकर अकेले मुक्त होनेकी इच्छा नहीं है । संसारमें भटकनेवाले लोगोंके लिये आपके सिवा और कोई उद्धार करनेवाला नहीं दीखता ॥ ४४ ॥ हे प्रभो ! गृहस्थके मैथुनादि सुख खुजलीके समान हैं । खुजलीमें पहले अच्छा लगता, फिर उससे अधिकाधिक दुःख ही होता है । वैसे ही ये भोग भी हैं । लेकिन अनेक दुःख उठाकर भी ये दीनजन कभी भी इनसे तृप्त नहीं होते, किन्तु धीर-वीर पुरुष खुजलीके समान ही कामादि वेगोंको अनायास सह लेता है ॥ ४५ ॥ हे अन्तर्यामिन् ! मौन, व्रत, शास्त्र-श्रवण, तप, वेदाध्ययन, स्वधर्मपालन, शास्त्रोंकी व्याख्या, एकान्तसेवन, जप तथा समाधि—ये मोक्षके

रूपे इमे सदसती तव वेदसृष्टे बीजाङ्कुराविव न चान्यदरूपकस्य ।
युक्ताः समक्षमुभयत्र विचिन्वते त्वां योगेन वह्निमिव दारुषु नान्यतः स्यात् ॥४७॥
त्वं वायुरग्निरवनिर्वियदम्बुमात्राः प्राणेन्द्रियाणि हृदयं चिदनुग्रहश्च ।
सर्वं त्वमेव सगुणो विगुणश्च भूमन् नान्यत् त्वदस्त्यपि मनोवचसा निरुक्तम् ॥४८॥
नैते गुणा न गुणिनो महदादयो ये सर्वे मनःप्रभृतयः सहदेवमर्त्याः ।
आद्यन्तवन्त उरुगाय विदन्ति हि त्वामेवं विमृश्य सुधियो विरमन्ति शब्दात् ॥४९॥
तत् तेऽर्हत्तम नमःस्तुतिकर्मपूजाः कर्म स्मृतिश्चरणयोः श्रवणं कथायाम् ।
संसेवया त्वयि विनेति षडङ्गया किं भक्तिं जनः परमहंसगतौ लभेत ॥५०॥

नारद उवाच

एतावद्वर्णितगुणो भक्त्या भक्तेन निर्गुणः । प्रह्लादं प्रणतं प्रीतो यतमन्युरभाषत ॥५१॥

श्रीभगवानुवाच

प्रह्लाद भद्र भद्रं ते प्रीतोऽहं तेऽसुरोत्तम । वरं वृणीष्वाभिमतं कामपूरोऽस्म्यहं नृणाम् ॥५२॥
मामप्रीणत आयुष्मन् दर्शनं दुर्लभं हि मे । दृष्ट्वा मां न पुनर्जन्तुरात्मानं तप्तुमर्हति ॥५३॥
प्रीणन्ति ह्यथ मां धीराः सर्वभावेन साधवः । श्रेयस्कामा महाभागाः सर्वासामाशिषां पतिम् ५४
एवं प्रलोभ्यमानोऽपि वरैर्लोकप्रलोभनैः । एकान्तित्वाद् भगवति नैच्छत् तानसुरोत्तमः ॥५५

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां सप्तमस्कन्धे प्रह्लादचरिते भगवत्स्तवो नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

---

दस साधन विख्यात हैं। परन्तु वे भी प्रायः अजितेन्द्रिय पुरुषोंकी जीविकाके साधन बन जाते हैं। दाम्भिकोंके लिये तो वे कभी जीविकाके साधन होते हैं और कभी उनका भेद खुल जानेपर नहीं भी होते ॥ ४६ ॥ वेदने बीज तथा अंकुरकी तरह कार्य तथा कारण आपके ये दो स्वरूप बतलाये हैं। वस्तुतः आप रूपरहित हैं, किन्तु रूपके सिवाय आपके ज्ञानका दूसरा साधन भी तो नहीं दीखता। सभी योगी काष्ठमें छिपे अग्नि सदृश भक्तियोग द्वारा कार्य-कारण इन दोनोंमें आपको देखते हैं। क्योंकि आपसे पृथक् इनका अस्तित्व ही नहीं है ॥ ४७ ॥ हे भूमन् ! वायु, अग्नि, पृथिवी, आकाश, जल, पञ्चतन्मात्रा, प्राण, इन्द्रिय, मन, चित्त, अहङ्काररूपी सारा जगत् और सगुण तथा निर्गुण, ये सब आप ही हैं। और कहाँतक कहें, मन या वाणीके विषय जितने भी पदार्थ हैं, उनमेंसे कोई आपसे पृथक् नहीं है ॥ ४८ ॥ हे महाकीर्ते ! ये सत्त्वादि गुण, गुणोंके परिणामस्वरूप महत्तत्त्वादि, देवता और मनुष्यों समेत मन-बुद्धि आदि कोई भी आपको नहीं जान पाते। क्योंकि ये सब आदि और अन्तयुक्त हैं। आपका सच्चा स्वरूप जानकर पण्डितजन शास्त्राध्ययनादिसे पृथक् हो जाया करते हैं ॥ ४९ ॥ हे पूज्यतम ! प्रणाम, स्तुति, सर्वकर्मार्पण, उपासना, चरणोंका ध्यान तथा आपकी कथाओंका श्रवण इन छः अङ्गों युक्त आपकी सेवा बिना केवल परमहंसोंको ही प्राप्तव्य आपमें मनुष्यकी भक्ति कैसे हो सकती है ? ॥ ५० ॥ श्रीनारदजी कहते हैं—हे राजन् ! परम भक्त प्रह्लादजीके द्वारा भक्तिपूर्वक भगवत्सम्बन्धी गुणोंका कीर्तन किये जानेपर नृसिंह-भगवानका क्रोध शान्त हो गया और वे प्रसन्न होकर अतिविनीत प्रह्लादजीसे बोले ॥५१॥ श्रीभगवानने कहा—हे भद्र प्रह्लाद ! तुम्हारा कल्याण हो। हे असुरश्रेष्ठ ! मैं तुमपर प्रसन्न हूँ। तुम अभिलषित वर माँगो। मैं लोगोंकी सब कामनायें पूर्ण कर देता हूँ ॥ ५२ ॥ हे आयुष्मन् ! जो प्राणी मुझे प्रसन्न नहीं करता, उसे मेरा दर्शन मिलना बहुत कठिन है। किन्तु मेरा दर्शन हो जानेपर पछताना नहीं पड़ता ॥ ५३ ॥ मैं सब लोगोंके सभी मनोरथ पूर्ण करता हूँ। अतएव जितेन्द्रिय और आत्मकल्याणेच्छुक सभी भाग्यवान् साधु सब तरहसे मुझे प्रसन्न करनेका उपाय करते हैं ॥ ५४ ॥ सब लोगोंको लालचमें

# दशमोऽध्यायः

नारद उवाच

भक्तियोगस्य तत् सर्वमन्तरायतयार्भकः । मन्यमानो हृषीकेशं स्मयमान उवाच ह ॥१॥

प्रह्लाद उवाच

मा मां प्रलोभयोत्पत्त्याऽऽसक्तं कामेषु तैर्वरैः । तत्सङ्गभीतो निर्विण्णो मुमुक्षुस्त्वामुपाश्रितः ॥२॥

भृत्यलक्षणजिज्ञासुर्भक्तं कामेष्वचोदयत् । भवान् संसारबीजेषु हृदयग्रन्थिषु प्रभो ॥३॥

नान्यथा तेऽखिलगुरो घटेत करुणात्मनः । यस्त आशिष आशास्ते न स भृत्यः स वै वणिक्॥

आशासानो न वै भृत्यः स्वामिन्याशिष आत्मनः । न स्वामी भृत्यतः स्वाम्यमिच्छन् यो राति चाशिषः

अहं त्वकामस्त्वद्भक्तस्त्वं च स्वाम्यनपाश्रयः । नान्यथेहावयोरर्थो राजसेवकयोरिव ॥६॥

यदि रासीश मे कामान् वरांस्त्वं वरदर्षभ । कामानां हृद्यसंरोहं भवतस्तु वृणे वरम् ॥७॥

इन्द्रियाणि मनः प्राण आत्मा धर्मो धृतिर्मतिः । ह्रीः श्रीस्तेजः स्मृतिः सत्यं यस्य नश्यन्ति जन्मना॥

विमुञ्चति यदा कामान् मानवो मनसि स्थितान् । तर्ह्येव पुण्डरीकाक्ष भगवत्त्वाय कल्पते ॥९॥

नमो भगवते तुभ्यं पुरुषाय महात्मने । हरयेऽद्भुतसिंहाय ब्रह्मणे परमात्मने ॥१०॥

नृसिंह उवाच

नैकान्तिनो मे मयि जात्विहाशिष आशासतेऽमुत्र च ये भवद्विधाः ।
अथापि मन्वन्तरमेतदत्र दैत्येश्वराणामनुभुङ्क्ष्व भोगान् ॥११॥

---

डाल देनेवाले ऐसे-ऐसे वरोंका लोभ दिखानेपर भी असुरोत्तम प्रह्लादने उनको नहीं चाहा। क्योंकि वे तो भगवानके अनन्य भक्त थे ॥ ५५ ॥ इति श्रीमद्भागवते सप्तमस्कन्धे 'सामयिकी' भाषाटीकायां नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

( श्रीनृसिंहभगवानका अन्तर्धान होना, प्रह्लादजीका राज्याभिषेक और त्रिपुरदहनकी कथा )

श्रीनारदजीने कहा—हे राजा युधिष्ठिर ! सभी वरोंको भक्तियोगमें बाधक समझ बालक प्रह्लादने मुस्कराकर श्रीहृषीकेशभगवानसे कहा ॥ १ ॥ प्रह्लादजी बोले—हे प्रभो ! मैं तो स्वभावतः भोगासक्त जीव हूँ। मुझे ऐसे वरके द्वारा आप और अधिक प्रलोभनमें मत डालिये। मैं तो उन भोगोंकी आसक्तिसे डर और उनसे विमुख होकर मोक्षप्राप्तिकी इच्छासे आपके पास आया हूँ ॥ २ ॥ हे प्रभो ! आपने अपने इस दासकी परीक्षा करनेको ही हृदयकी ग्रन्थि तथा संसारके बीजरूपी सांसारिक भोगोंकी ओर इसे घसीटा है ॥ ३ ॥ हे अखिलगुरो ! इसके सिवाय और किसी तरह आप करुणामयके लिये ऐसा करना सम्भव नहीं था। हे नाथ ! जो सेवक आपसे कोई कामना पूर्ण कराना चाहता है, वह तो आपका सेवक नहीं, व्यापारी है ॥ ४ ॥ स्वामीसे कामनापूर्ति करानेवाला सेवक सेवक नहीं हो सकता और स्वामी बने रहनेका इच्छुक प्रभु तथा उसे धन या भोगादि देनेवाला स्वामी, स्वामी नहीं हो सकता ॥ ५ ॥ हे प्रभो ! मैं तो आपका निष्काम भक्त हूँ और आप मेरे निरपेक्ष स्वामी हैं। स्वामी-सेवकके सिवा आपका और हमारा कोई अन्य नाता नहीं हो सकता ॥ ६ ॥ हे वरदाताओंमें श्रेष्ठ प्रभो ! यदि मुझे आप वर ही देना चाहें तो मैं यही वर माँगूँगा कि मेरे हृदयमें कभी कामनाओंका अंकुर न उगे। क्योंकि यह अंकुर उगते ही इन्द्रिय, मन, प्राण, देह, धर्म, धैर्य, बुद्धि, लज्जा, श्री, तेज, स्मृति तथा सत्य ये सब नष्ट हो जाते हैं ॥७॥८॥ हे कमलनयन ! जब मनुष्य कामनाओंको छोड़ देता है, तभी भगवद्भावकी प्राप्तिका अधिकारी होता है ॥ ९ ॥ हे नाथ ! सबके अन्तर्यामी, महात्मा तथा अद्भुत नृसिंहरूपधारी आप परब्रह्म परमात्मा श्रीविष्णुभगवानको नमस्कार है ॥ १० ॥ श्रीनृसिंहदेव बोले—हे प्रह्लाद ! तुम जैसे जो मेरे अनन्य भक्त हैं, वे लोग ऐहलौकिक-पारलौकिक किसी भी भोगकी इच्छा

कथा मदीया जुषमाणः प्रियास्त्वमावेश्य मामात्मनि सन्तमेकम् ।
सर्वेषु भूतेष्वधियज्ञमीशं यजस्व योगेन च कर्म हिन्वन् ॥१२॥
भोगेन पुण्यं कुशलेन पापं कलेवरं कालजवेन हित्वा ।
कीर्तिं विशुद्धां सुरलोकगीतां विताय मामेष्यसि मुक्तबन्धः ॥१३॥

य एतत् कीर्तयेन्मह्यं त्वया गीतमिदं नरः । त्वां च मां च स्मरन् काले कर्मबन्धात् प्रमुच्यते १४

प्रह्लाद उवाच

वरं वरय एतत् ते वरदेशान्महेश्वर । यदनिन्दत् पिता मे त्वामविद्वांस्तेज ऐश्वरम् ॥१५॥
विद्धामर्षाशयः साक्षात् सर्वलोकगुरुं प्रभुम् । भ्रातृहेति मृषादृष्टिस्त्वद्भक्ते मयि चाघवान् ॥१६॥
तस्मात् पिता मे पूयेत दुरन्ताद् दुस्तरादघात् । पूतस्तेऽपाङ्गसंदृष्टस्तदा कृपणवत्सल ॥१७॥

श्रीभगवानुवाच

त्रिःसप्तभिः पिता पूतः पितृभिः सह तेऽनघ । यत् साधोऽस्य गृहे जातो भवान् वै कुलपावनः १८
यत्र यत्र च मद्भक्ताः प्रशान्ताः समदर्शिनः । साधवः समुदाचारास्ते पूयन्त्यपि कीकटाः ॥१९॥
सर्वात्मना न हिंसन्ति भूतग्रामेषु किञ्चन । उच्चावचेषु दैत्येन्द्र मद्भावेन गतस्पृहाः ॥२०॥
भवन्ति पुरुषा लोके मद्भक्तास्त्वामनुव्रताः । भवान् मे खलु भक्तानां सर्वेषां प्रतिरूपधृक् ॥२१॥
कुरु त्वं प्रेतकार्याणि पितुः पूतस्य सर्वशः । मदङ्गस्पर्शनेनाङ्ग लोकान् यास्यति सुप्रजाः ॥२२॥
पित्र्यं च स्थानमातिष्ठ यथोक्तं ब्रह्मवादिभिः । मय्यावेश्य मनस्तात कुरु कर्माणि मत्परः ॥२३॥

---

नहीं करते । फिर भी मेरी आज्ञानुसार इस मन्वन्तरकी समाप्ति तक तुम इस लोकमें दैत्येश्वरोंके सारे भोगोंका उपभोग करो ॥ ११ ॥ सब प्राणियोंमें विराजमान मुझ यज्ञेश्वरको अपने हृदयमें धारण करके मेरी प्रिय कथाओंको सुनते तथा सब कर्म मुझे अर्पण करते हुए तुम भक्ति-योगके द्वारा मेरी आराधना करते रहोगे ॥ १२ ॥ सुखभोगजनित पुण्य द्वारा पाप त्यागकर कालक्रमसे जब शरीर छूट जायगा, तब तुम देवलोकमें गीयमान अपनी पुनीत कीर्ति संसारमें फैला तथा सब कर्मबन्धनोंसे मुक्त होकर अन्तमें मुझे आ मिलोगे ॥१३॥ जो प्राणी मेरा और तुम्हारा स्मरण करता हुआ तुम्हारे द्वारा कथित इस स्तोत्रका कीर्तन करेगा, वह भी सब कर्मबन्धनोंसे छूट जायगा ॥१४॥ प्रह्लादजी बोले—हे महेश्वर ! आप सब वरदाताओंके स्वामी हैं । सो मैं एक वर और माँगता हूँ । वह यह कि मेरे पिताने आपका ईश्वरीय तेज न जानकर 'यह मेरे भाईका घातक है' यह मिथ्या दृष्टि रख और असहिष्णु होकर आप निखिललोकगुरु सर्वेश्वरकी अनेकशः निन्दा एवं मुझ आपके भक्तसे द्रोह किया है । इस दुरन्त तथा दुस्तर दोषसे मेरे पिताजी शुद्ध हो जायँ । हे दीनवत्सल ! वैसे तो जब उनपर आपका दृष्टिपात हुआ, तभी वे शुद्ध हो गये ॥१५–१७॥ श्रीभगवान्ने कहा—हे अनघ और हे साधो ! तुम्हारा पिता तो अपनी इक्कीस पीढ़ियोंके पितरों समेत पवित्र हो चुका । क्योंकि उसके यहाँ तुम्हारे सदृश कुलपावन पुत्र जन्मा है ॥१८॥ जहाँ मेरे भक्त एवं शान्तचित्त, समदर्शी तथा सदाचारी साधुजन रहते हैं तो वे मगध जैसे देश भी पवित्र हो जाते हैं ॥ १९ ॥ हे दैत्यपते ! मेरी भक्तिसे जिन्हें कोई कामना नहीं रहती, वे भक्तजन सबपर आत्मदृष्टि रखते हुए छोटे-बड़े सभी प्राणियोंको कुछ भी कष्ट नहीं पहुँचाते ॥ २० ॥ जो संसारमें तुम्हारे पथपर चलेंगे, वे भी मेरे भक्त हो जायँगे । तुम तो भक्तोंमें आदर्श भक्त हो ॥ २१ ॥ हे वत्स ! मेरे अंगका संस्पर्श होते ही तुम्हारा पिता पवित्र हो गया है । फिर भी तुम जाकर उसका और्ध्वदैहिक कर्म करो । तुम्हारे सदृश सुपुत्रका पिता होनेसे वह अवश्य उत्तम लोकोंको पायेगा ॥ २२ ॥ हे तात ! तुम अपने पिताके राजसिंहासन पर बैठो और सभी वेदवादी मुनियोंकी आज्ञाका पालन करते हुए मुझमें मन

नारद उवाच

प्रह्लादोऽपि तथा चक्रे पितुर्यत्साम्परायिकम् । यथाऽऽह भगवान् राजन्नभिषिक्तो द्विजोत्तमैः २४
प्रसादसुमुखं दृष्ट्वा ब्रह्मा नरहरिं हरिम् । स्तुत्वा वाग्भिः पवित्राभिः प्राह देवादिभिर्वृतः ॥२५॥

ब्रह्मोवाच

देवदेवाखिलाध्यक्ष भूतभावन पूर्वज । दिष्ट्या ते निहतः पापो लोकसन्तापनोऽसुरः॥२६॥
योऽसौ लब्धवरो मत्तो न वध्यो मम सृष्टिभिः । तपोयोगबलोन्नद्धः समस्तनिगमानहन् ॥२७॥
दिष्ट्यास्य तनयः साधुर्महाभागवतोऽर्भकः । त्वया विमोचितो मृत्योर्दिष्ट्या त्वां समितोऽधुना
एतद् वपुस्ते भगवन् ध्यायतः प्रयतात्मनः । सर्वतो गोप्तृ संत्रासान्मृत्योरपि जिघांसतः ॥२९॥

नृसिंह उवाच

मैवं वरोऽसुराणां ते प्रदेयः पद्मसम्भव । वरः क्रूरनिसर्गाणामहीनाममृतं यथा ॥३०॥

नारद उवाच

इत्युक्त्वा भगवान् राजंस्तत्रैवान्तर्दधे हरिः । अदृश्यः सर्वभूतानां पूजितः परमेष्ठिना ॥३१॥
ततः सम्पूज्य शिरसा ववन्दे परमेष्ठिनम् । भवं प्रजापतीन् देवान् प्रह्लादो भगवत्कलाः ॥३२॥
ततः काव्यादिभिः सार्धं मुनिभिः कमलासनः । दैत्यानां दानवानां च प्रह्लादमकरोत् पतिम्॥३३॥
प्रतिनन्द्य ततो देवाः प्रयुज्य परमाशिषः । स्वधामानि ययू राजन् ब्रह्माद्याः प्रतिपूजिताः॥३४
एवं तौ पार्षदौ विष्णोः पुत्रत्वं प्रापितौ दितेः । हृदि स्थितेन हरिणा वैरभावेन तौ हतौ ॥३५॥

---

लगा तथा मेरी ही सेवामें तत्पर रहकर सब कार्य सम्पन्न करो ॥ २३ ॥ श्रीनारदजीने कहा—हे राजा युधिष्ठिर ! भगवानकी आज्ञानुसार प्रह्लादजीने अपने दिवंगत पिताकी सारी और्ध्वदैहिकी क्रिया सम्पन्न की और तब ब्राह्मणोंने उनका राज्याभिषेक किया ॥ २४ ॥ श्रीब्रह्माजीने नृसिंहभगवानको प्रसन्न तथा सौम्यवदन देख पवित्र वचनों द्वारा उनकी स्तुति करते हुए कहा ॥ २५ ॥ श्रीब्रह्माजी बोले—हे देवदेव ! हे अखिलाध्यक्ष ! हे भूतभावन ! हे पूर्वज ! हमारे सौभाग्यसे यह बड़ी बात हुई कि आपने सब लोकोंको तपानेवाले इस दुष्ट दैत्यको मार डाला ॥ २६ ॥ मुझसे वर पाकर यह बड़ा उद्धत हो गया था । मेरे रचे हुए संसारके किसी भी प्राणीके द्वारा इसकी मृत्यु असम्भव थी । इसीसे अपने तप, योग तथा बलसे उन्मत्त होकर इसने सभी वेदविधियोंका उन्मूलन कर डाला था ॥ २७ ॥ आपने इसके परम भगवद्भक्त तथा साधुस्वभाव पुत्र प्रह्लादको मृत्युके मुखसे बचाया । यह बड़े आनन्दकी बात हुई और यह आपकी शरणमें आ गया—यह और भी आनन्दका विषय है ॥२८॥ हे भगवन् ! जो प्राणी एकाग्र-चित्तसे आपके इस नृसिंहरूपका ध्यान करेगा, उसे यह सब प्रकारके भय और उपस्थित मृत्युसे भी बचा लेगा ॥ २९ ॥ श्रीनृसिंहभगवान्ने कहा—हे कमलयोने ! तुम्हें इन दैत्योंको ऐसे वर कदापि न देने चाहियें । स्वभावतः क्रूर पुरुषोंको दिया हुआ वर तो सर्पोंको पिलाये दूधका काम करता हुआ अन्तमें अनिष्टकारक ही होता हैं ॥ ३० ॥ श्रीनारदजी बोले—हे राजन् ! ऐसा कह नृसिंहभगवान ब्रह्माजीसे पूजित होकर वहीं अन्तर्धान हो गये । उसके बाद किसी भी प्राणीने उनको नहीं देख पाया ॥ ३१ ॥ भक्तवर श्रीप्रह्लादजीने भगवानके अंश ब्रह्मा, शिव, प्रजापति एवं देवताओंका पूजनकर उन्हें दण्डवत् प्रणाम किया ॥ ३२ ॥ तब शुक्राचार्यादि मुनियों तथा श्रीब्रह्माजीने प्रह्लादजीको सब दैत्यों और दानवोंका स्वामी बना दिया ॥ ३३ ॥ ब्रह्मा आदि देवता प्रह्लादजीके द्वारा पूजित हो उनकी प्रशंसा कर और शुभाशीर्वाद दे अपने-अपने लोकोंको प्रस्थान किये ॥ ३४ ॥ हे राजन् ! वे विष्णुपार्षद जो सनकादि मुनियोंके शापवश पहले जन्ममें दितिके पुत्र हुए थे, वे अपने

पुनश्च विप्रशापेन राक्षसौ तौ बभूवतुः । कुम्भकर्णदशग्रीवौ हतौ तौ रामविक्रमैः ॥३६॥
शयानौ युधि निर्भिन्नहृदयौ रामसायकैः । तच्चित्तौ जहतुर्देहं यथा प्राक्तनजन्मनि ॥३७॥
ताविहाथ पुनर्जातौ शिशुपालकरूषजौ । हरौ वैरानुबन्धेन पश्यतस्ते समीयतुः ॥३८॥
एनः पूर्वकृतं यत् तद् राजानः कृष्णवैरिणः । जहुस्त्वन्ते तदात्मानः कीटः पेशस्कृतो यथा॥३९॥
यथा यथा भगवतो भक्त्या परमया भिदा । नृपाश्चैद्यादयः सात्म्यं हरेस्तच्चिन्तया ययुः ॥४०॥
आख्यातं सर्वमेतत् ते यन्मां त्वं परिपृष्टवान् । दमघोषसुतादीनां हरेः सात्म्यमपि द्विषाम् ॥४१॥
एषा ब्रह्मण्यदेवस्य कृष्णस्य च महात्मनः । अवतारकथा पुण्या वधो यत्रादिदैत्ययोः ॥४२॥
प्रह्लादस्यानुचरितं महाभागवतस्य च । भक्तिर्ज्ञानं विरक्तिश्च याथात्म्यं चास्य वै हरेः ॥४३॥
सर्गस्थित्यप्ययेशस्य गुणकर्मानुवर्णनम् । परावरेषां स्थानानां कालेन व्यत्ययो महान् ॥४४॥
धर्मो भागवतानां च भगवान् येन गम्यते । आख्यानेऽस्मिन् समाम्नातमाध्यात्मिकमशेषतः ४५
य एतत् पुण्यमाख्यानं विष्णोर्वीर्योपबृंहितम् । कीर्तयेच्छ्रद्धया श्रुत्वा कर्मपाशैर्विमुच्यते ॥४६॥

एतद् य आदिपुरुषस्य मृगेन्द्रलीलां दैत्येन्द्रयूथपवधं प्रयतः पठेत ।
दैत्यात्मजस्य च सतां प्रवरस्य पुण्यं श्रुत्वानुभावमकुतोभयमेति लोकम् ॥४७॥
यूयं नृलोके बत भूरिभागा लोकं पुनाना मुनयोऽभियन्ति ।
येषां गृहानावसतीति साक्षाद् गूढं परं ब्रह्म मनुष्यलिङ्गम् ॥४८॥

---

हृदयमें विराजमान भगवान विष्णुके हाथों मारे गये ॥ ३५ ॥ किन्तु विप्रशापके कारण वे फिर भी रावण तथा कुम्भकर्ण नामके दो राक्षस हुए और भगवान रामके पराक्रमसे मरे ॥ ३६ ॥ रावण और कुम्भकर्ण भी श्रीरामचन्द्रके बाणोंसे छिन्न-हृदय होकर रणभूमिमें मरे थे। इसने पूर्वजन्मकी तरह अब भी उन्हींका स्मरण करते हुए अपना देह त्यागा ॥ ३७ ॥ वे ही दोनों अब शिशुपाल तथा करुष-सुवन दन्तवक्र होकर पृथिवीमें आये थे, जो श्रीहरिसे वैरभाव रखनेके कारण तुम्हारे देखते-देखते उनमें लीन हो गये ॥ ३८ ॥ हे राजन्! जैसे पेशस्कृत् ( एक तरहके भौंरे ) का ध्यान करते रहनेसे उसका पकड़ा हुआ कीड़ा वैसा ही हो जाता है, वैसे ही ये कृष्णद्रोही राजे वैरभावसे उन्हींका चिन्तन करते रहनेसे अपने पूर्वकृत पापोंसे मुक्त होकर अन्तमें तद्रूप हो गये ॥ ३९ ॥ हे धर्मराज युधिष्ठिर! जैसे भगवद्भक्त भगवानकी उत्कृष्ट तथा अनन्य भक्ति करके उन्हींमें लय हो जाते हैं, वैसे ही उनसे बैर ठान और उन्हींका चिन्तन करते रहनेसे शिशुपाल आदि राजे भी श्रीहरिके सारूप्यको प्राप्त हो गये ॥ ४० ॥ हे राजन्! तुम्हारा जो प्रश्न था कि शिशुपालादि भगवद्द्वेषियोंको कैसे भगवानकी सायुज्य मुक्ति मिली? सो मैंने तुमसे कहा ॥ ४१ ॥ ब्रह्मण्यदेव परमात्मा श्रीकृष्णकी यह अति पुनीत अवतारकथा, जिसमें आदिदैत्य हिरण्यकशिपु तथा हिरण्याक्षके वधका प्रसंग वर्णित है, मैंने तुम्हें कह सुनायी ॥ ४२ ॥ इस उपाख्यानमें महाभागवत श्रीप्रह्लादजीका चरित्र, उनकी भक्ति ज्ञान, वैराग्य, संसारकी उत्पत्ति, स्थिति एवं प्रलयके स्वामी भगवानका वास्तविक तत्त्व, भगवानके गुण एवं कर्मोंका वर्णन, देवता तथा दैत्योंके स्थानोंका कालकृत महान् परिवर्तन, जिनसे भगवानकी प्राप्ति होती है, उन भगवद्भक्तोंके धर्म तथा आत्मानात्मविवेक आदि सभी विषयोंका भली भाँति निरूपण किया गया है ॥ ४३–४५ ॥ जो प्राणी भगवत्पराक्रमोंसे पूर्ण इस पवित्र कथानकको श्रद्धाके साथ गाता अथवा केवल सुन लेता है, वह सदाके लिये कर्मबन्धनोंसे मुक्त हो जाता है ॥ ४६ ॥ आदि पुरुष भगवानके नृसिंहरूपसे किये हिरण्यकशिपु तथा अन्य दैत्य-यूथपोंके वधरूपी यह पवित्र चरित्र तथा असुर-तनय एवं साधुश्रेष्ठ श्रीप्रह्लादजीके पावन प्रभावको जो पुरुष सुनेगा, वह निर्भय होकर वैकुण्ठलोक पायेगा ॥ ४७ ॥ हे राजन्! मर्त्यलोकमें तुम बड़े भाग्यवान हो। क्योंकि मनुष्यरूपधारी साक्षात् परब्रह्म परमात्मा तुम्हारे घरमें रहते हैं। उन्हींका दर्शन करनेके लिये अपने दर्शनोंसे सब लोकोंको पवित्र

स वा अयं ब्रह्म महद्विमृग्यकैवल्यनिर्वाणसुखानुभूतिः ।
प्रियः सुहृद् वः खलु मातुलेय आत्मार्हणीयो विधिकृद् गुरुश्च ॥४९॥
न यस्य साक्षाद् भवपद्मजादिभी रूपं धिया वस्तुतयोपवर्णितम् ।
मौनेन भक्त्योपशमेन पूजितः प्रसीदतामेष स सात्वतां पतिः ॥५०॥
स एष भगवान् राजन् व्यतनोद् विहतं यशः । पुरा रुद्रस्य देवस्य मयेनानन्तमायिना ॥५१॥

राजोवाच

कस्मिन् कर्मणि देवस्य मयोऽहञ्जगदीशितुः । यथा चोपचिता कीर्तिः कृष्णेनानेन कथ्यताम्॥५२

नारद उवाच

निर्जिता असुरा देवैर्युध्यनेनोपबृंहितैः । मायिनां परमाचार्यं मयं शरणमाययुः ॥५३॥
स निर्माय पुरस्तिस्रो हैमीरौप्यायसीर्विभुः । दुर्लक्ष्यापायसंयोगा दुर्वितर्क्यपरिच्छदाः ॥५४॥
ताभिस्तेऽसुरसेनान्यो लोकांस्त्रीन् सेश्वरान् नृप । स्मरन्तो नाशयाञ्चक्रुः पूर्ववैरमलक्षिताः ॥५५॥
ततस्ते सेश्वरा लोका उपासाद्येश्वरं विभो । त्राहि नस्तावकान् देव विनष्टांस्त्रिपुरालयैः ॥५६॥
अथानुगृह्य भगवान् मा भैष्टेति सुरान् विभुः । शरं धनुषि सन्धाय पुरेष्वस्त्रं व्यमुञ्चत ॥५७॥
ततोऽग्निवर्णा इषव उत्पेतुः सूर्यमण्डलात् । यथा मयूखसन्दोहा नादृश्यन्त पुरो यतः ॥५८॥
तैः स्पृष्टा व्यसवः सर्वे निपेतुः स्म पुरौकसः । तानानीय महायोगी मयः कूपरसेऽक्षिपत् ॥५९॥
सिद्धामृतरसस्पृष्टा वज्रसारा महौजसः । उत्तस्थुर्मेघदलना वैद्युता इव वह्नयः ॥६०॥

---

करनेवाले मुनिजन चारों ओरसे तुम्हारे यहाँ आते हैं ॥ ४८ ॥ संसारके सभी पुरुष जिन्हें निरन्तर खोजते हैं, वे उपाधिशून्य परमानन्दानुभावस्वरूप परब्रह्म ही तुम्हारे प्रिय सुहृद्, मामाके पुत्र, आत्मा, पूज्य, आज्ञापालक तथा गुरु हैं ॥ ४९ ॥ जिनके यथार्थ स्वरूपका वर्णन भगवान शङ्कर और ब्रह्माजी भी नहीं कर पाते, हमारे द्वारा मौन भक्ति तथा इन्द्रियदमनसे पूजित वे भक्तप्रतिपालक भगवान् हमपर प्रसन्न हों ॥ ५० ॥ हे राजन् ! पूर्व समयमें जब महामायावी मयासुर भगवान् रुद्रदेवके सुयशको नष्ट कर रहा था, तब इन्हीं भगवानने उनका सुयश फिर फैलाया था ॥ ५१ ॥ यह सुनकर युधिष्ठिरने पूछा—हे महामुने ! वह मयासुर जगदीश्वर श्रीमहादेवजीका सुयश कैसे नष्ट करता था और भगवान् कृष्णने उसे कैसे बचाया ? ॥ ५२ ॥ श्रीनारदजी बोले—हे राजन् ! एक समय उत्कर्षको प्राप्त देवताओंने दैत्योंको युद्धमें हरा दिया। तब सब असुर मायावियोंके परमगुरु मयासुरकी शरणमें गये ॥ ५३ ॥ तदनुसार मयासुरने सोने-चाँदी तथा लोहेकी तीन पुरियें बनाकर उन्हें दीं। वे पुरियाँ ऐसी थीं कि उनका गमनागमन नहीं मालूम होता था और उनमें अपरिमित सामग्री भरी रहती थी ॥ ५४ ॥ हे राजन् ! उन्हीं तीनों पुरियोंमें छिपे सब असुर-सेनापति पूर्व वैरका स्मरण करके लोकपालों समेत तीनों लोकोंका विनाश करने लगे ॥ ५५ ॥ तब इन्द्रादि लोकपालों और सारी प्रजाने शङ्करभगवानके पास जाकर कहा—"हे देवदेव ! ये त्रिपुरनिवासी असुर हमें नष्ट किये देते हैं। हे प्रभो ! हम तो आपके हैं, आप हमारी रक्षा करें" ॥ ५६ ॥ रुद्रभगवानने देवताओंपर कृपा करके 'डरो मत' यों कहकर धनुषपर पाशुपत बाण चढ़ाया और उसे उन पुरोंपर छोड़ा ॥ ५७ ॥ सूर्यमण्डलसे निःसृत किरणोंकी भाँति उस बाणसे अग्निसदृश दीप्त अनेक बाण निकले, जिनसे ये तीनों पुर नष्ट हो गये ॥ ५८ ॥ उन बाणोंका स्पर्श होते ही तीनों पुरोंके निवासी मरकर नीचे गिर पड़े। तब महामायावी मयने मृत दैत्योंको लाकर अमृतके कुएँमें डाल दिया ॥ ५९ ॥ अमृतके स्पर्शसे ही वे दैत्य वज्रके सदृश सुदृढ़शरीर तथा अत्यन्त तेजस्वी होकर मेघको भी विदीर्ण करनेवाली विद्युत्रूपी अग्नियोंकी तरह एक साथ उठ खड़े हुए

विलोक्य भग्नसङ्कल्पं विमनस्कं वृषध्वजम् । तदायं भगवान् विष्णुस्तत्रोपायमकल्पयत् ॥६१॥
वत्स आसीत्तदा ब्रह्मा स्वयं विष्णुरयं हि गौः । प्रविश्य त्रिपुरं काले रसकूपामृतं पपौ ॥६२॥
तेऽसुरा ह्यपि पश्यन्तो न न्यषेधन् विमोहिताः । तद् विज्ञाय महायोगी रसपालानिदं जगौ ॥६३॥
स्वयं विशोकः शोकार्तान् स्मरन् दैवगतिं च ताम्। देवोऽसुरो नरोऽन्यो वा नेश्वरोऽस्तीह कश्चन ॥६४॥
आत्मनोऽन्यस्य वादिष्टं दैवेनापोहितुं द्वयोः । अथासौ शक्तिभिः स्वाभिः शम्भोः प्राधनिकं व्यधात्
धर्मज्ञानविरक्त्यृद्धितपोविद्याक्रियादिभिः । रथं सूतं ध्वजं वाहान् धनुर्वर्म शरादि यत् ॥६६॥
सन्नद्धो रथमास्थाय शरं धनुरुपाददे । शरं धनुषि सन्धाय मुहूर्तेऽभिजितीश्वरः ॥६७॥
ददाह तेन दुर्भेद्या हरोऽथ त्रिपुरो नृप । दिवि दुन्दुभयो नेदुर्विमानशतसङ्कुलाः ॥६८॥
देवर्षिपितृसिद्धेशा जयेति कुसुमोत्करैः । अवाकिरञ्जगुर्हृष्टा ननृतुश्चाप्सरोगणाः ॥६९॥
एवं दग्ध्वा पुरस्तिस्रो भगवान् पुरहा नृप । ब्रह्मादिभिः स्तूयमानः स्वधाम प्रत्यपद्यत ॥७०॥

एवंविधान्यस्य हरेः स्वमायया विडम्बमानस्य नृलोकमात्मनः ।
वीर्याणि गीतान्यृषिभिर्जगद्गुरोर्लोकान् पुनानान्यपरं वदामि किम् ॥७१॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे युधिष्ठिरनारदसंवादे त्रिपुरविजयो नाम दशमोऽध्यायः ॥१०॥

---

## एकादशोऽध्यायः

### श्रीशुक उवाच

श्रुत्वेहितं साधुसभासभाजितं महत्तमाग्रण्य उरुक्रमात्मनः ।
युधिष्ठिरो दैत्यपतेर्मुदा युतः पप्रच्छ भूयस्तनयं स्वयम्भुवः ॥१॥

---

॥ ६० ॥ तब श्रीमहादेवजीको सङ्कल्प भङ्ग होनेसे खिन्न देखकर विष्णुभगवानने उस अमृतकूपको नष्ट करनेका एक उपाय ढूँढ़ निकाला ॥ ६१ ॥ तदनुसार ब्रह्माजी वत्स तथा विष्णुभगवान गौ बने और मध्याह्नके समय त्रिपुरीमें जाकर उस कुएँका सब अमृत पी लिया ॥ ६२ ॥ उसके रक्षक असुरोंने भगवानकी मायासे मोहित हो गौको अमृत पीती देखकर भी नहीं रोका । तब सर्वथा शोकरहित महायोगी मयने सब रहस्य जानकर भगवानकी गतिका स्मरण करते हुए शोकातुर रक्षकोंसे कहा—"अपने-पराये दोनोंके लिये विधाताने जो विधान बना दिया है उसको मिटानेमें देवता, असुर, मनुष्य आदि कोई भी समर्थ नहीं हो सकता ।" तदनन्तर विष्णुभगवान्ने श्रीशिवजीके लिये धर्म, ज्ञान, वैराग्य, ऐश्वर्य, तप, विद्या तथा क्रिया आदि अपनी शक्तियोंसे रथ, सारथी, ध्वजा, अश्व, धनुष, कवच एवं बाण आदि युद्धकी सामग्री तैयार की ॥ ६३—६६ ॥ उससे सन्नद्ध होकर शंकरजी धनुष-बाण लेकर रथपर बैठे और बाण चढ़ाकर उन्होंने अभिजित् मुहूर्त्तमें तीनों दुर्भेय पुरोंको भस्म कर डाला । इससे स्वर्गलोकमें दुन्दुभियाँ बजने लगीं और विमानोंमें बैठे हुए सैकड़ों देवता, ऋषि, पितर तथा सभी सिद्धेश्वर प्रसन्न हो जय-जयकार करते हुए उनपर फूल बरसाने लगे और अप्सराएँ नाचने-गाने लगीं ॥ ६७—६९ ॥ हे राजन् ! उन तीनों पुरोंको भस्म करके भगवान् त्रिपुरारिने ब्रह्मादि देवताओं द्वारा स्तुत होकर अपने धाममें प्रवेश किया ॥ ७० ॥ हे धर्मराज युधिष्ठिर ! ऋषियोंने अपनी मायासे स्वयं मानवशरीर धारण करनेवाले जगद्गुरु विष्णुभगवानके ऐसे अनेक त्रिलोकपावन चरित्र कहे हैं । अब मैं और क्या कहूँ ? सो बताओ ॥ ७१ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे पं० रामतेजपाण्डेयकृत'सामयिकी'भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

( ब्राह्मणादि चारों वर्णों तथा स्त्रियोंके धर्मोंका निराकरण ) श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन् ! महापुरुषोंमें अग्रणी और भगवानके असाधारण भक्त दैत्यराज प्रह्लादजीका साधुसमाजमें

युधिष्ठिर उवाच

भगवञ्छ्रोतुमिच्छामि नृणां धर्मं सनातनम् । वर्णाश्रमाचारयुतं यत् पुमान् विन्दते परम् ॥२॥
भवान् प्रजापतेः साक्षादात्मजः परमेष्ठिनः । सुतानां सम्मतो ब्रह्मंस्तपोयोगसमाधिभिः ॥३॥
नारायणपरा विप्रा धर्मं गुह्यं परं विदुः । करुणाः साधवः शान्तास्त्वद्विधा न तथापरे ॥४॥

नारद उवाच

नत्वा भगवतेऽजाय लोकानां धर्महेतवे । वक्ष्ये सनातनं धर्मं नारायणमुखाच्छ्रुतम् ॥५॥
योऽवतीर्यात्मनोंऽशेन दाक्षायण्यां तु धर्मतः । लोकानां स्वस्तयेऽध्यास्ते तपो बदरिकाश्रमे ॥६॥
धर्ममूलं हि भगवान् सर्ववेदमयो हरिः । स्मृतं च तद्विदां राजन् येन चात्मा प्रसीदति ॥७॥
सत्यं दया तपः शौचं तितिक्षेक्षा शमो दमः । अहिंसा ब्रह्मचर्यं च त्यागः स्वाध्याय आर्जवम् ॥८॥
सन्तोषः समदृक् सेवा ग्राम्येहोपरमः शनैः । नृणां विपर्ययेहेक्षा मौनमात्मविमर्शनम् ॥९॥
अन्नाद्यादेः संविभागो भूतेभ्यश्च यथार्हतः । तेष्वात्मदेवताबुद्धिः सुतरां नृषु पाण्डव ॥१०॥
श्रवणं कीर्तनं चास्य स्मरणं महतां गतेः । सेवेज्यावनतिर्दास्यं सख्यमात्मसमर्पणम् ॥११॥
नृणामयं परो धर्मः सर्वेषां समुदाहृतः । त्रिंशल्लक्षणवान् राजन् सर्वात्मा येन तुष्यति ॥१२॥
संस्कारा यत्राविच्छिन्नाः स द्विजोऽजो जगाद यम् । इज्याध्ययनदानानि विहितानि द्विजन्मनाम् ।
जन्मकर्मावदातानां क्रियाश्चाश्रमचोदिताः ॥१३॥
विप्रस्याध्ययनादीनि षडन्यस्याप्रतिग्रहः । राज्ञो वृत्तिः प्रजागोप्तुरविप्राद् वा करादिभिः ॥१४॥

---

सम्मानित पवित्र चरित्र सुनकर महाराज युधिष्ठिरने अतिआनन्दित हो ब्रह्माजीके पुत्र श्रीनारदजीसे पूछा ॥ १ ॥ राजा युधिष्ठिरने कहा—हे भगवन् ! अब मैं वर्णाश्रमाचारयुक्त मनुष्योंका सनातन धर्म सुनना चाहता हूँ, जिसके द्वारा मनुष्यको भक्ति तथा ज्ञान मिलता है ॥ २ ॥ हे ब्रह्मन् ! आप तो साक्षात् प्रजापति ब्रह्माजीके पुत्र हैं और अपने तप, योग एवं समाधिसे उनके सब पुत्रोंमें सम्मानित हैं ॥ ३ ॥ हे प्रभो ! आपकी तरह भगवद्भक्त, दयालु, सदाचारी तथा शान्तस्वभाव विप्र गुह्य तथा श्रेष्ठ धर्मको जैसा जानते हैं, वैसा और लोग नहीं जानते ॥ ४ ॥ नारदजी बोले—हे राजन् ! लोगोंके कल्याणार्थ धर्म द्वारा दक्षपुत्री मूर्तिके गर्भसे अपने अंशसे अवतार लेकर जो बदरिकाश्रममें तप कर रहे हैं, सभी धर्मोंके मूल कारण उन अजन्मा भगवान नारायणको नमस्कार करके उन्हींके मुखसे सुने हुए सनातनधर्मका मैं वर्णन करता हूँ ॥ ५ ॥ ६ ॥ हे राजन् ! सर्ववेदमय विष्णुभगवान, धर्मतत्त्वज्ञानी महर्षियोंकी स्मृतियाँ तथा चित्त प्रसन्न करनेवाला आचरण ही धर्मके मूल हैं ॥ ७ ॥ हे राजन् ! सत्य, दया, तप, शौच, तितिक्षा, युक्तायुक्तका विचार, शम, दम, अहिंसा, ब्रह्मचर्य, त्याग, स्वाध्याय, सरलता, सन्तोष, समदर्शित्व, महात्माओंकी सेवा, अभ्यास द्वारा सांसारिक भोगोंसे निवृत्ति, "मनुष्योंको उनके प्रयत्नोंके विपरीत ही फल मिलता है" ऐसा सोचना, चुप रहना, आत्मचिन्तन करना, सब प्राणियोंको समुचित भाग देना, सभी प्राणियों और विशेष करके मनुष्योंमें इष्टदेवबुद्धि रखना तथा महात्माओंके आश्रयस्वरूप श्रीहरिका श्रवण, कीर्तन, स्मरण, सेवा, पूजा, नम्रता, दास्य उनके प्रति सखाभाव रखना तथा आत्मसमर्पण कर देना—ये तीस प्रकारके आचरण ही सब मनुष्योंके उत्तम धर्म कहे गये हैं। इस धर्मका पालन करनेसे सर्वात्मा भगवान प्रसन्न होते हैं ॥ ८—१२ ॥ हे धर्मराज ! जिन लोगोंके गर्भाधानादि संस्कार अविच्छिन्नरूपसे सम्पन्न हुए रहते हैं और जिन्हें ब्रह्माजीने भी संस्कारोंके योग्य योग्य कहा है, वे ही 'द्विज' हैं। उन जन्म-कर्मसे शुद्ध द्विजोंके लिये यज्ञ, अध्ययन और दानादि कर्म विहित माने जाते और उन्हींके लिये यज्ञ, अध्ययन आदि आश्रमोचित कर्मोंका विधान किया गया है ॥ १३ ॥ अध्ययन, अध्यापन, दान देना, दान लेना तथा यज्ञ करना और यज्ञ

वैश्यस्तु वार्तावृत्तिश्च नित्यं ब्रह्मकुलानुगः । शूद्रस्य द्विजशुश्रूषा वृत्तिश्च स्वामिनो भवेत् ॥१५॥
वार्ता विचित्रा शालीनयायावरशिलोञ्छनम् । विप्रवृत्तिश्चतुर्धेयं श्रेयसी चोत्तरोत्तरा ॥१६॥
जघन्यो नोत्तमां वृत्तिमनापदि भजेन्नरः । ऋते राजन्यमापत्सु सर्वेषामपि सर्वशः ॥१७॥
ऋतामृताभ्यां जीवेत मृतेन प्रमृतेन वा । सत्यानृताभ्यां जीवेत न श्ववृत्त्या कथञ्चन ॥१८॥
ऋतमुञ्छशिलं प्रोक्तममृतं यदयाचितम् । मृतं तु नित्ययाच्ञा स्यात् प्रमृतं कर्षणं स्मृतम्॥१९
सत्यानृतं तु वाणिज्यं श्ववृत्तिर्नीचसेवनम् । वर्जयेत् तां सदा विप्रो राजन्यश्च जुगुप्सिताम् ।
सर्ववेदमयो विप्रः सर्वदेवमयो नृपः ॥२०॥

शमो दमस्तपः शौचं सन्तोषः क्षान्तिरार्जवम् । ज्ञानं दयाच्युतात्मत्वं सत्यं च ब्रह्मलक्षणम् ॥२१॥
शौर्यं वीर्यं धृतिस्तेजस्त्याग आत्मजयः क्षमा । ब्रह्मण्यता प्रसादश्च रक्षा च क्षत्रलक्षणम् ॥२२॥
देवगुर्वच्युते भक्तिस्त्रिवर्गपरिपोषणम् । आस्तिक्यमुद्यमो नित्यं नैपुणं वैश्यलक्षणम् ॥२३॥
शूद्रस्य संनतिः शौचं सेवा स्वामिन्यमायया । अमन्त्रयज्ञो ह्यस्तेयं सत्यं गोविप्ररक्षणम् ॥२४॥
स्त्रीणां च पतिदेवानां तच्छुश्रूषानुकूलता । तद्बन्धुष्वनुवृत्तिश्च नित्यं तद्व्रतधारणम् ॥२५॥
सम्मार्जनोपलेपाभ्यां गृहमण्डलवर्तनैः । स्वयं च मण्डिता नित्यं परिमृष्टपरिच्छदा ॥२६॥

---

करना—ये छ कर्म ब्राह्मणके कहे गये हैं। किन्तु अन्य अर्थात् क्षत्रियको दान लेनेका विधान नहीं किया गया है। प्रजापालक राजा ब्राह्मणके सिवाय और सब प्रजासे दण्ड-करादि लेकर वृत्ति चलावे ॥ १४ ॥ वैश्य ब्राह्मणोंका अनुगामी होकर कृषि-वाणिज्यादिसे अपनी जीविकार्जन करता हुआ वह द्विजातियोंकी सेवा करे। शूद्र अपनी जीविका अपने स्वामीसे ही प्राप्त करे ॥ १५ ॥ ब्राह्मणकी चार वृत्तियाँ हैं—वार्ता ( यज्ञाध्ययनादि कराके धन लेना, ) शालीन ( बिना माँगे जो मिले, उसीसे निर्वाह करना ) यायावर ( नित्यप्रति धान्यादि माँग लाना ) तथा शिलोञ्छ ( खेत काटकर अन्न ढो ले जानेपर पृथिवीपर जो कण पड़े रह जाते, उन्हें 'शिल' तथा बाजारमें पड़े दानोंको 'उञ्छ' कहते हैं। उन शिल और उञ्छोंको बीनकर अपना निर्वाह करना 'शिलोञ्छ' वृत्ति है ) इनमेंसे उत्तरोत्तरकी वृत्ति श्रेष्ठतर मानी गयी है ॥ १६ ॥ हे राजन्! आपत्तिकाल न होनेपर क्षत्रियके सिवा निम्नवर्णका पुरुष उच्च-वर्णकी वृत्ति न अपनाये। क्षत्रिय भी परिग्रहके सिवाय अन्य ब्राह्मणवृत्तियोंको ही स्वीकार करे। परन्तु आपत्तिकालमें सभी सबकी वृत्तियोंका आश्रय ले सकते हैं ॥ १७ ॥ हे राजन्! ऋत, अमृत, मृत तथा सत्यानृत इनमेंसे किसी भी वृत्तिका अवलम्बन करे, किन्तु श्ववृत्ति यानी नीचसेवा-वृत्ति ( नौकरी ) का आश्रय कदापि न ले ॥ १८ ॥ विद्वानोंने शिलोञ्छवृत्तिको ऋत, अयाचितको अमृत, नित्य माँगकर ले आनेको मृत और कृषिवृत्तिको अमृत कहा है ॥ १९ ॥ वाणिज्यको सत्यानृत तथा नीच वर्णकी सेवाको श्ववृत्ति कहा है। ब्राह्मण और क्षत्रिय उस श्ववृत्तिको त्यागते रहें। क्योंकि ब्राह्मण सर्ववेदमय और राजा सर्वदेवमय होता है ॥ २० ॥ शम, दम, तप, शौच, सन्तोष, शम, आर्जव, ज्ञान, दया, भगवत्प-रायणता तथा सत्य—ये ब्राह्मणके लक्षण हैं ॥ २१ ॥ शूरवीरता, पुरुषार्थ, धैर्य, तेजस्विता, त्याग, मनोजय, क्षमा, ब्राह्मणोंमें श्रद्धा, अनुग्रह तथा प्रजापालन—ये क्षत्रियोंके लक्षण हैं ॥ २२ ॥ देवता, गुरु तथा भगवानमें भक्ति, अर्थ, धर्म तथा कामकी पुष्टि, आस्तिकता, नित्य उद्यम और व्यवहारकौशल—ये वैश्योंके लक्षण हैं ॥ २३ ॥ उच्चवर्णके समक्ष नम्रता, शौच, स्वामीकी निष्कपट सेवा, वैदिक मन्त्रसे हीन यज्ञ, चोरी न करना, सत्य बोलना तथा गौ और ब्राह्मणोंकी रक्षा करना—ये शूद्रके धर्म हैं ॥ २४॥ ( स्त्रियोंके धर्म ) पतिकी सेवा करना, सदा पतिके अनुकूल रहना, पतिके सम्बन्धियोंका अनुवर्तन करना और पतिके नियमोंका पालन करना—ये पतिव्रता स्त्रियोंके धर्म हैं ॥ २५ ॥ सती साध्वी स्त्री झाड़ बुहार, लीप और चौक पूरकर घरको तथा सुन्दर वस्त्राभूषणोंको पहनकर शरीरको सदा अलंकृत

कामैरुच्चावचैः साध्वी प्रश्रयेण दमेन च । वाक्यैः सत्यैः प्रियैः प्रेम्णा काले काले भजेत् पतिम् ॥
सन्तुष्टालोलुपा दक्षा धर्मज्ञा प्रियसत्यवाक् । अप्रमत्ता शुचिः स्निग्धा पतिं त्वपतितं भजेत् ॥२८
या पतिं हरिभावेन भजेच्छ्रीरिव तत्परा । हर्यात्मना हरेर्लोके पत्या श्रीरिव मोदते ॥२९॥
वृत्तिः संकरजातीनां तत्तत्कुलकृता भवेत् । अचौराणामपापानामन्त्यजान्तेवसायिनाम् ॥३०॥
प्रायः स्वभावविहितो नृणां धर्मो युगे युगे । वेददृग्भिः स्मृतो राजन् प्रेत्य चेह च शर्मकृत् ॥३१॥
वृत्त्या स्वभावकृतया वर्तमानः स्वकर्मकृत् । हित्वा स्वभावजं कर्म शनैर्निर्गुणतामियात् ॥३२॥
उप्यमानं मुहुः क्षेत्रं स्वयं निर्वीर्यतामियात् । न कल्पते पुनः सूत्यै उप्तं बीजं च नश्यति ॥३३॥
एवं कामाशयं चित्तं कामानामतिसेवया । विरज्येत यथा राजन्नाग्निवत् कामबिन्दुभिः ॥३४॥
यस्य यल्लक्षणं प्रोक्तं पुंसो वर्णाभिव्यञ्जकम् । यदन्यत्रापि दृश्येत तत् तेनैव विनिर्दिशेत् ॥३५॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे युधिष्ठिरनारदसंवादे सदाचारनिर्णयो नामैकादशोऽध्यायः ११

---

## द्वादशोऽध्यायः

### नारद उवाच

ब्रह्मचारी गुरुकुले वसन् दान्तो गुरोर्हितम् । आचरन् दासवन्नीचो गुरौ सुदृढसौहृदः ॥१॥
सायं प्रातरुपासीत गुर्वग्न्यर्कसुरोत्तमान् । उभे सन्ध्ये च यतवाग् जपन् ब्रह्म समाहितः ॥२॥

---

रखे । पतिकी छोटी-बड़ी सभी इच्छाओंको पूर्ण करती रहे । विनय, इन्द्रियसंयम, सत्य तथा प्रिय बचनोंसे प्रेमपूर्वक उसकी सेवा करे ॥ ३६ ॥ ३७ ॥ उसको जो मिल जाय उसीमें सन्तुष्ट, विषयभोगोंमें अनासक्त, कार्य-कुशल, धर्मज्ञ, सत्य तथा प्रिय बोलनेवाली, सावधान, पवित्र एवं प्रेममयी होकर अपने धर्मात्मा पतिकी सेवा करे ॥ २८ ॥ लक्ष्मीजीकी भाँति पतिपरायणा होकर जो स्त्री पतिको भगवद्भावसे भजती है, वह वैकुण्ठलोकमें विष्णुसारूप्यको प्राप्त पतिके साथ रहकर आनन्दित होती है। जैसे विष्णुभगवानके साथ श्रीलक्ष्मीजी सुख भोगती हैं ॥ २९ ॥ हे राजन् ! जो शूद्र चोरी आदि पाप नहीं करते, उन रजक-चर्मकार आदि अन्त्यज तथा चाण्डालादि अन्तेवसायी वर्णसंकर जातियोंकी वे ही वृत्तियाँ हैं, जो उनकी कुलपरम्परासे चली आयी होती हैं ॥ ३० ॥ हे राजन् ! वेदज्ञाता मुनीश्वरोंने युग-युगमें मनुष्योंके स्वभावके अनुसार जो-जो धर्म निश्चित किये हैं, वे सभी इहलोक तथा परलोकमें हितकारी होते हैं ॥ ३१ ॥ जो अपनी स्वाभाविक वृत्तिके सहारे वर्णाश्रमविहित धर्मोंका आचरण करता है, वह धीरे-धीरे उन स्वाभाविक कर्मोंको त्यागता हुआ गुणातीत हो जाता है ॥ ३२ ॥ जैसे बारम्बार बोया जानेवाला खेत स्वतः शक्ति-हीन हो जाता है। फिर उसमें अंकुर उत्पन्न नहीं होते तथा उसमें बोया हुआ बीज भी लुप्त हो जाता है—वैसे ही वासनाओंका आश्रयरूपी चित्त भोगोंका अत्यधिक सेवन करनेसे स्वयं ऊब जाता है, किन्तु स्वल्प भोगोंसे ऐसा नहीं होता। जैसे अग्नि एक बूँद घीसे शान्त नहीं होता ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ हे राजन् ! जिस प्राणीका वर्ण प्रगट करनेवाला जो लक्षण कहा गया है, वह यदि अन्य वर्णवालेमें मिले तो उसे भी उसी वर्णका समझे ॥ ३५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे पं० रामतेजपाण्डेयकृतभाषाटीकायामेकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

( ब्रह्मचर्य तथा वानप्रस्थ आश्रमोंके विहित नियम ) श्रीनारदजी बोले—हे धर्मराज ! ब्रह्मचारी गुरुकुलमें रहता हुआ इन्द्रियोंका संयम करके दासकी भाँति अपनेको तुच्छ मानकर सदा गुरुका हित सोचे और उनमें सुदृढ़ अनुराग रखे ॥ १ ॥ सायंकाल तथा प्रातःकालके समय गुरु, अग्नि, सूर्य तथा देवताओंकी आराधना करे और चित्तकी एकाग्रतापूर्वक गायत्रीमन्त्रको जपता हुआ प्रातः-

ततो विदूराच्चरतो गावो वत्सानुपव्रजम् । गोवर्धनाद्रिशिरसि चरन्त्यो ददृशुस्तृणम्॥२९॥
दृष्ट्वाथ तत्स्नेहवशोऽस्मृतात्मा स गोव्रजोऽत्यात्मपदुर्गमार्गः ।
द्विपात् ककुद्ग्रीव उदास्यपुच्छोऽगाद्धुंकृतैरास्रुपया जवेन ॥३०॥
समेत्य गावोऽधो वत्सान् वत्सवत्योऽप्यपाययन् । गिलन्त्य इव चाङ्गानि लिहन्त्यः स्वौधसं पयः ।
गोपास्तद्रोधनायासमौघ्यलज्जोरुमन्युना । दुर्गाध्वकृच्छ्रतोऽभ्येत्य गोवत्सैर्ददृशुः सुतान् ३२
तदीक्षणोत्प्रेमरसाप्लुताशया जातानुरागा गतमन्यवोऽर्भकान् ।
उदुह्य दोर्भिः परिरभ्य मूर्धनि घ्राणैरवापुः परमां मुदं ते ॥३३॥
ततः प्रवयसो गोपास्तोकाश्लेषसुनिर्वृताः । कृच्छ्राच्छनैरपगतास्तदनुस्मृत्युदश्रवः ॥३४॥
व्रजस्य रामः प्रेमर्धेर्वीक्ष्यौत्कण्ठ्यमनुक्षणम् । मुक्तस्तनेष्वपत्येष्वप्यहेतुविदचिन्तयत् ॥३५॥
किमेतदद्भुतमिव वासुदेवेऽखिलात्मनि । व्रजस्य सात्मनस्तोकेष्वपूर्वं प्रेम वर्धते ॥३६॥
केयं वा कुत आयाता दैवी वा नार्युतासुरी । प्रायो मायास्तु मे भर्तुर्नान्या मेऽपि विमोहिनी
इति संचिन्त्य दाशार्हो वत्सान् सवयसानपि । सर्वानाचष्ट वैकुण्ठं चक्षुषा वयुनेन सः ॥३८॥
नैते सुरेशा ऋषयो न चैते त्वमेव भासीश भिदाश्रयेऽपि ।
सर्वं पृथक्त्वं निगमात् कथं वदेत्युक्तेन वृत्तं प्रभुणा बलोऽवैत् ॥३९॥

---

वनमें गये ॥ २८ ॥ उस रोज बहुत दूर गोवर्धनके शिखरपर चरती हुई गौओंने व्रजके पास ही अपने बछड़ोंको चरते देखा ॥ २९ ॥ अपने बछड़ोंको देखते ही गौओंका मन स्नेहविभोर हो गया और वे ग्वालोंके रोकनेकी भी परवा न कर हुङ्कारती हुई उस दुर्गम मार्गमें बड़े वेगसे दौड़ीं। उस समय उनके स्तनोंसे दूध बहता जाता था, उनकी ऊपर उठी हुई गरदन ककुद्के पास सिकुड़ गयी थी और पूँछ उठाकर अत्यन्त वेगसे दौड़नेके कारण वे दो पैरकी ही जान पड़ती थीं ॥ ३० ॥ उन गौओंके यद्यपि और भी बछड़े थे, तो भी वे गोवर्धनको तलैटीमें अपने पहलेवाले बछड़ोंके पास जा उन्हें स्नेहके कारण अपने-आप बहता हुआ दूध पिलाने लगीं। वे उनके अङ्गोंको ऐसे चावसे चाटतीं थीं मानो लील ही जायँगी ॥ ३१ ॥ यद्यपि गोपोंने उन्हें रोकनेका बहुत प्रयत्न किया, किन्तु वे उसमें सफल नहीं हुए। अतएव जब वे क्रोध और लज्जावश बड़ी कठिनतासे उस दुर्गम मार्गको पारकर वहाँ आये तो उन्होंने बछड़ों सहित अपने बालकोंको भी देखा ॥ ३२ ॥ उन्हें देखते ही उनका मन प्रेमरसमें डूब गया। बालकोंके अनुरागसे उनका क्रोध भी ठण्डा हो गया। उन्होंने अपने-अपने बालकोंको उठाकर हृदयसे लगा लिया और मस्तक सूँघकर अतिशय आनन्दित हुए ॥ ३३ ॥ अपने बालकोंके आलिङ्गन-से वृद्ध गोपोंको बहुत सुख मिला। वे उन्हें छोड़कर बड़ी कठिनतासे जा सके। उनका स्मरण हो आनेके बाद भी उनके नेत्रोंमें जल भर आता था। इधर बलरामजीने देखा कि आज व्रजवासियोंका अपने पुत्रोंपर क्षण-क्षणमें प्रेम बढ़ रहा है और जिन्होंने दूध पीना छोड़ दिया है, उन बछड़ोंपर भी गौओंका प्रेम अत्यन्त प्रबल है। बहुत विचारकर भी वे इसका कोई कारण नहीं जान सके। अतः मन ही मन सोचने लगे—॥ ३४-३५ ॥ यह कैसी विचित्र बात है! सर्वात्मा भगवानमें व्रजवासियों-का जैसा अपूर्व स्नेह था, वैसा ही अपने पुत्रोंमें भी बढ़ता जा रहा है! ॥ ३६ ॥ यह कैसी माया है और कहाँसे आयी है? यह किसी देवता, मनुष्य या राक्षसकी माया तो नहीं है? मालूम होता है कि यह मेरे प्रभुकी ही कोई लीला है। क्योंकि और किसीकी माया मुझे मोहित नहीं कर सकती ॥ ३७ ॥ यह विचारकर यादवश्रेष्ठ बलरामजीने ज्ञानदृष्टिसे देखा तो सभी बछड़े और ग्वालबाल उन्हें विष्णुरूप दिखलायी पड़े ॥ ३८ ॥ यह देखकर बलरामजीने श्रीकृष्णचन्द्रसे कहा—हे भगवन्! ये ग्वाल-बाल और बछड़े तो देवता तथा ऋषि कोई भी नहीं हैं। इन भिन्न उपाधियोंमें केवल आप ही आप दीख रहे हैं। अब कृपया मुझे स्पष्टरूपसे बतलाइये कि यह सब कैसे हुआ? भगवानके बत-

तावदेत्यात्मभूरात्ममानेन त्रुट्यनेहसा । पुरोवदब्दं क्रीडन्तं ददृशे सकलं हरिम् ॥४०॥
यावन्तो गोकुले बालाः सवत्साः सर्व एव हि । मायाशये शयाना मे नाद्यापि पुनरुत्थिताः॥४१॥
इत एतेऽत्र कुतस्त्या मन्मायामोहितेतरे । तावन्त एव तत्राब्दं क्रीडन्तो विष्णुना समम्॥४२॥
एवमेतेषु भेदेषु चिरं ध्यात्वा स आत्मभूः । सत्याः के कतरे नेति ज्ञातुं नेष्टे कथञ्चन ॥४३॥
एवं सम्मोहयन् विष्णुं विमोहं विश्वमोहनम् । स्वयैव माययाजोऽपि स्वयमेव विमोहितः ॥४४॥
तम्यां तमोवन्नैहारं खद्योतार्चिरिवाहनि । महतीतरमायैश्यं निहन्त्यात्मनि युञ्जतः ॥४५॥
तावत् सर्वे वत्सपालाः पश्यतोऽजस्य तत्क्षणात् । व्यदृश्यन्त घनश्यामाः पीतकौशेयवाससः॥४६॥
चतुर्भुजाः शङ्खचक्रगदाराजीवपाणयः । किरीटिनः कुण्डलिनो हारिणो वनमालिनः॥४७॥
श्रीवत्साङ्गददोरत्नकम्बुकङ्कणपाणयः । नूपुरैः कटकैर्भाताः कटिसूत्राङ्गुलीयकैः ॥४८॥
अङ्घ्रिमस्तकमापूर्णास्तुलसीनवदामभिः । कोमलैः सर्वगात्रेषु भूरिपुण्यवदर्पितैः ॥४९॥
चन्द्रिकाविशदस्मेरैः सारुणापाङ्गवीक्षितैः । स्वकार्थानामिव रजःसत्त्वाभ्यां स्रष्टृपालकाः॥५०॥
आत्मादिस्तम्बपर्यन्तैर्मूर्तिमद्भिश्चराचरैः । नृत्यगीताद्यनेकार्हैः पृथक् पृथगुपासिताः॥५१॥
अणिमाद्यैर्महिमभिरजाद्याभिर्विभूतिभिः । चतुर्विंशतिभिस्तत्त्वैः परीता महदादिभिः॥५२॥
कालस्वभावसंस्कारकामकर्मगुणादिभिः । स्वमहिध्वस्तमहिभिर्मूर्तिमद्भिरुपासिताः ॥५३॥
सत्यज्ञानानन्तानन्दमात्रैकरसमूर्तयः । अस्पृष्टभूरिमाहात्म्या अपि ह्युपनिषद्दृशाम्॥५४॥

---

लानेपर बलभद्रजीको ब्रह्माके मोहका वृत्तान्त ज्ञात हुआ ॥ ३९ ॥ इसी बीच अपना त्रुटिमात्र अर्थात् बहुत ही थोड़ा काल बीतनेपर स्वयम्भू ब्रह्माने आकर देखा कि भगवान पहलेके समान बछड़ों और ग्वालबालोंके साथ व्रजमें एक सालसे क्रीड़ा कर रहे हैं ॥ ४० ॥ यह देखकर ब्रह्मा सोचने लगे—गोकुलके जितने ग्वालबाल और बछड़े थे, उन्हें मैं अपनी मायासे अचेत कर आया था। वे अबतक सचेत नहीं हुए ॥ ४१ ॥ तब मेरी मायासे मोहित ग्वालबाल और बछड़ोंके सिवा ये उतने ही बालक तथा बछड़े कहाँसे आ गये, जो एक सालसे भगवानके साथ क्रीड़ा कर रहे हैं ॥ ४२ ॥ उन ग्वालबाल और बछड़ोंके विषयमें बहुत कुछ सोच-विचारकर भी आत्मयोनि ब्रह्माजी यह निर्णय नहीं कर सके कि इनमें कौन ग्वाल-वत्स सत्य हैं और कौन मिथ्या ? ॥ ४३ ॥ इस तरह संसारको मोहमें डालनेवाले विमोह भगवान विष्णुको मोहित करनेमें प्रवृत्त ब्रह्माजी अपनी मायासे स्वयं मोहमें पड़ गये ॥ ४४ ॥ जैसे कुहरेका अन्धकार रात्रिके अन्धकारको नहीं दबा सकता और जैसे जुगुनूका प्रकाश दिनके प्रकाशमें स्वयं भी मिल जाता है, वैसे ही महापुरुषोंपर प्रयोग करनेवालेकी तुच्छ माया महापुरुषोंका तो कुछ बिगाड़ नहीं पाती, बल्कि अपनी ही सामर्थ्य खो देती है ॥ ४५ ॥ ब्रह्माजीके देखते-देखते तत्काल सभी ग्वालबाल और बछड़े कृष्णरूप दिखलायी देने लगे। उनका वर्ण सजल मेघके समान श्याम था और वे सभी पीले रंगका रेशमी वस्त्र पहने थे ॥ ४६ ॥ उन सबके चार-चार भुजाएँ थीं जिनमें शंख, चक्र, गदा और पद्म धारण किये थे और सभी ग्वालबाल मुकुट, कुण्डल, हार और वनमालाओंसे सुशोभित हो रहे थे ॥ ४७ ॥ उन सबके वक्षःस्थलमें श्रीवत्सचिह्न, भुजाओंमें बाजूबन्द, हाथोंमें शङ्खाकार जड़ाऊ कंकण, चरणोंमें नूपुर और हाथोंमें कड़े, कमरमें करधनी और अँगुलियोंमें अंगूठियाँ सुशोभित होरही थीं ॥ ४८ ॥ उनके सिरसे पैरतक समस्त अङ्ग परम पुण्यवान भक्तोंकी अर्पण की हुई कोमल और नवीन तुलसीकी मालाओंसे लदे थे ॥ ४९ ॥ वे सब अपने अरुण वर्ण नेत्रोंके कटाक्ष और चन्द्रिकाके समान अति उज्ज्वल मुसकानसे ऐसे मालूम होते थे, मानों रजोगुण और सत्त्वगुणसे अपने भक्तोंके मनोरथोंकी रचना और पालन कर रहे हैं ॥ ५० ॥ फिर ब्रह्माजीने यह भी देखा कि उन अर्थात् ब्रह्मासे लेकर स्तम्बपर्यन्त सभी चराचर जीव मूर्तिमान् होकर नृत्य-गीत आदि अनेक उपचारोंसे उनकी पृथक्-पृथक् पूजा कर रहे हैं ॥ ५१ ॥ वे सब ओरसे अणिमादि सिद्धियों, माया आदि विभूतियों तथा महत्तत्त्वादि चौबीस तत्त्वोंसे आवृत हैं ॥ ५२ ॥ भगवानकी महिमासे नष्ट महिमावाले काल, स्वभाव, संस्कार, काम, कर्म आदि भी मूर्तिमान् हो-होकर उनकी

एवं सकृद् ददर्शाजः परब्रह्मात्मनोऽखिलान् । यस्य भासा सर्वमिदं विभाति सचराचरम् ॥५५॥
ततोऽतिकुतुकोद्वृत्तस्तिमितैकादशेन्द्रियः । तद्धाम्नाभूदजस्तूष्णीं पूर्देव्यन्तीव पुत्रिका ॥५६॥
इतीरेशेऽतर्क्ये निजमहिमनि स्वप्रमितिके परत्राजातोऽतन्निरसनमुखब्रह्मकमितौ ।
अनीशेऽपि द्रष्टुं किमिदमिति वा मुह्यति सति चच्छादाजो ज्ञात्वा सपदि परमोऽजाजवनिकाम् ॥५७॥
ततोऽर्वाक् प्रतिलब्धाक्षः कः परेतवदुत्थितः । कृच्छ्रादुन्मील्य वै दृष्टीराचष्टेदं सहात्मना ॥५८॥
सपद्येवाभितः पश्यन् दिशोऽपश्यत् पुरःस्थितम् । वृन्दावनं जनाजीव्यद्रुमाकीर्णं समाप्रियम् ॥५९॥
यत्र नैसर्गदुर्वैराः सहासन् नृमृगादयः । मित्राणीवाजितावासद्रुतरुट्तर्षकादिकम् ॥६०॥

तत्रोद्वहत् पशुपवंशशिशुत्वनाट्यं ब्रह्माद्वयं परमनन्तमगाधबोधम् ।
वत्सान् सखीनिव पुरा परितो विचिन्वदेकं सपाणिकवलं परमेष्ठ्यचष्ट ॥६१॥
दृष्ट्वा त्वरेण निजधोरणतोऽवतीर्य पृथ्व्यां वपुः कनकदण्डमिवाभिपात्य ।
स्पृष्ट्वा चतुर्मुकुटकोटिभिरङ्घ्रियुग्मं नत्वा मुदश्रुसुजलैरकृताभिषेकम् ॥६२॥

उत्थायोत्थाय कृष्णस्य चिरस्य पादयोः पतन् । आस्ते महित्वं प्राग्दृष्टं स्मृत्वा स्मृत्वा पुनः पुनः

शनैरथोत्थाय विमृज्य लोचने मुकुन्दमुद्वीक्ष्य विनम्रकन्धरः ।
कृताञ्जलिः प्रश्रयवान् समाहितः सवेपथुर्गद्गदयैलतेलया ॥६४॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे पूर्वार्धे त्रयोदशोऽध्यायः ॥१३॥

---

उपासना कर रहे हैं ॥ ५३ ॥ उन्होंने देखा कि वे सब सत्य, ज्ञान और अनन्त आनन्दरूप तथा सजातीय-विजातीय भेदसे रहित होकर एकरसस्वरूप हैं और उनकी महामहिमाको उपनिषदादिके विद्वान् भी नहीं जान पा रहे हैं ॥ ५४ ॥ इस तरह ब्रह्माजीने उन सबको एक साथ उस परब्रह्मके रूपमें देखा, जिसकी कान्तिसे यह चराचरमय जगत् भासमान हो रहा है ॥ ५५ ॥ तदनन्तर अत्यन्त कौतूहलवश जिनकी ग्यारहों इन्द्रियाँ क्षुब्ध एवं स्तब्ध हो गयी थीं, वे ब्रह्माजी उन सबके तेजसे अभिभूत होकर लय हो गये । उस समय वे ऐसे मालूम होते थे जैसे व्रजकी अधिष्ठात्री देवीके पास कई पुतलियें खड़ी हों ॥ ५६ ॥ इस तरह तर्कसे परे, स्वयंप्रकाशानन्द-स्वरूप, मायासे अतीत और अनात्म पदार्थोंका बाध करनेवाली श्रुतियोंसे जानी जानेवाली अपनी महिमाके विषयमें वाक्पति ब्रह्माजीको 'यह क्या है ?' यह सोचकर मुग्ध हो जाने तथा फिर उस ओर देखनेमें भी असमर्थ और विकल-सा जानकर परम पुरुष भगवानने तुरन्त अपनी मायाका पर्दा हटा लिया ॥ ५७ ॥ तब ब्रह्माजीको बाह्य ज्ञान होगया । वे मरकर उठे हुए व्यक्तिकी भाँति सचेत होकर उठे और किसी तरह नेत्र खोलनेपर उन्हें अपने सहित यह सम्पूर्ण जगत् दिखायी पड़ा ॥ ५८ ॥ फिर सामने सब ओर दृष्टि डालनेपर उन्हें जीवोंको जीवन देनेवाले वृक्षोंसे पूर्ण वृन्दावनकी वह सुन्दर भूमि दिखलायी दी ॥ ५९ ॥ जहाँ श्रीकृष्णचन्द्रजीके रहनेसे क्रोध और लोभ आदिका अन्त हो गया था । जिनमें स्वभावतः वैर था, वे मनुष्य और मृग आदि जीव मित्रोंके समान हिल-मिलकर रह रहे थे ॥ ६० ॥ ब्रह्माजीने देखा कि अद्वितीय परमपुरुष अनन्त ब्रह्म ही गोपवंशीय बालकका नाट्य वेश धारणकर वहाँ एक हाथमें ग्रास लिये पूर्ववत् अकेला ही अपने साथी ग्वाल-बाल और बछड़ोंको खोज रहा है ॥ ६१ ॥ उन भगवानको देखते ही ब्रह्माजी तुरन्त अपने वाहनसे उतर पड़े और स्वर्णदण्डकी नाईं पृथ्वीपर लोटकर उनके चरणोंको अपने चारों मुकुटोंके अग्रभागसे स्पर्श करते हुए प्रणामकर उन्हें आनन्दाश्रुओंसे अभिषिक्त करने लगे । श्रीहरिकी पहले देखी हुई लीलाओंका बारम्बार स्मरण करते हुए वे उठ-उठकर बार-बार उनके चरणोंमें गिरे और बहुत देरतक पड़े लोटते रहे ॥ ६२-६३ ॥ बड़ी देर बाद धीरे-धीरे उठे और नेत्रोंको पोंछकर भगवानकी ओर देखते हुए सिर झुकाये, हाथ जोड़े, अत्यन्त विनय और सावधानतापूर्वक भयसे काँपते हुए गद्गद वाणीमें बोले ॥ ६४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे सामयिकीभाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

# चतुर्दशोऽध्यायः

ब्रह्मोवाच

नौमीड्य तेऽभ्रवपुषे तडिदम्बराय गुञ्जावतंसपरिपिच्छलसन्मुखाय ।
वन्यस्रजे कवलवेत्रविषाणवेणुलक्ष्मश्रिये मृदुपदे पशुपाङ्गजाय ॥१॥
अस्यापि देव वपुषो मदनुग्रहस्य स्वेच्छामयस्य न तु भूतमयस्य कोऽपि ।
नेशे महि त्ववसितुं मनसाऽऽन्तरेण साक्षात्तवैव किमुतात्मसुखानुभूतेः ॥२॥
ज्ञाने प्रयासमुदपास्य नमन्त एव जीवन्ति सन्मुखरितां भवदीयवार्ताम् ।
स्थाने स्थिताः श्रुतिगतां तनुवाङ्मनोभिर्ये प्रायशोऽजित जितोऽप्यसि तैस्त्रिलोक्याम् ॥३॥
श्रेयःसृतिं भक्तिमुदस्य ते विभो क्लिश्यन्ति ये केवलबोधलब्धये ।
तेषामसौ क्लेशल एव शिष्यते नान्यद् यथा स्थूलतुषावघातिनाम् ॥४॥
पुरेह भूमन् बहवोऽपि योगिनस्त्वदर्पितेहा निजकर्मलब्धया ।
विबुध्य भक्त्यैव कथोपनीतया प्रपेदिरेऽञ्जोऽच्युत ते गतिं पराम् ॥५॥
तथापि भूमन् महिमागुणस्य ते विबोद्धुमर्हत्यमलान्तरात्मभिः ।
अविक्रियात् स्वानुभवादरूपतो ह्यनन्यबोधात्मतया न चान्यथा ॥६॥
गुणात्मनस्तेऽपि गुणान् विमातुं हितावतीर्णस्य क ईशिरेऽस्य ।
कालेन यैर्वा विमिताः सुकल्पैर्भूपांसवः खे मिहिका द्युभासः ॥७॥

---

( ब्रह्मा द्वारा कृष्णकी स्तुति तथा वत्स और ग्वाल-बालोंका मिलना ) श्रीब्रह्माजी कहते हैं—हे स्तुत्य प्रभो ! सजल जलधरके समान श्यामवर्ण, विद्युत्की-सी कान्तिवाले, सुन्दर पीताम्बर-धारी, गुंजाके आभूषणसे आभूषित, कुण्डल और मोरमुकुटसे अत्यन्त उद्भासित मुख, वन-मालासे सुशोभित, अत्यन्त सुकुमार चरणोंवाले तथा भोजनके कौर, छड़ी, सींग और वंशी आदि चिह्नोंसे अपूर्व शोभायुक्त आप गोपालनन्दनको मैं प्रणाम करता हूँ ॥ १ ॥ हे देव ! आपने मुझपर कृपा करनेके लिये जिसे अपनी इच्छासे ही धारण किया है और जो पाञ्चभौतिक नहीं, अपितु शुद्ध-सत्त्वमय है। ऐसे आपके इस शरीरकी भी महिमा जाननेमें मैं ब्रह्मा अथवा और कोई भी प्राणी समर्थ नहीं है। साक्षात् आत्मानन्दानुभवस्वरूप आपकी महिमाको भला एकाग्र चित्तसे सोचकर भी कोई कैसे जान सकता है ? ॥ २ ॥ हे नाथ ! जो लोग ज्ञानप्राप्तिके लिये प्रयास करना छोड़ अपने स्थानपर ही सत्पुरुषोंके मुखसे निकली आपकी कथा-वार्ताओंको सुनकर मन, वाणी और शरीरसे उनका सत्कार करते हुए जीवन निर्वाह करते हैं। हे अजित ! त्रिलोकीमें वे प्रायः आपको जीत लेते हैं ॥ ३ ॥ हे विभो ! जो लोग कल्याण-प्राप्तिकी मार्गरूपिणी आपकी भक्ति छोड़कर केवल ज्ञानलाभ-के लिये क्लेश उठाते हैं, उनके लिए केवल कष्ट ही शेष रहता है—उन्हें कुछ नहीं मिलता। जैसे केवल भूसी कूटनेवालेको श्रमके सिवा और कुछ नहीं मिलता ॥ ४ ॥ हे भूमन् ! हे अच्युत ! इस लोकमें बहुतेरे योगीजन आपहीको अपने लौकिक-वैदिक कर्म अर्पणकर उन कर्मों तथा आपकी कथा-वार्ताओंसे प्राप्त भक्तिके द्वारा ही आपका सत्यस्वरूप जानकर सुगमतासे आपके परमपदको प्राप्त कर चुके हैं ॥ ५ ॥ यद्यपि आपके सगुण और निर्गुण दोनों ही रूपोंकी महिमा जानना बहुत कठिन है। फिर भी आपके निर्गुण रूपकी महिमाको तो जिनका अन्तःकरण निर्मल हो गया है, वे ही पुरुष स्वयंप्रकाश आत्मरूपसे जान सकते हैं—किसी अन्य प्रकारसे नहीं। क्योंकि आप निर्विकार स्वानुभवस्वरूप और इन्द्रियादिसे परे हैं ॥ ६ ॥ हे प्रभो ! जिन्होंने बहुत काल बाद पृथ्वीके परमाणु, आकाशके हिमकण और आकाशके नक्षत्रोंको गिन लिया है, ऐसे कौन पुरुष हैं जो

तत्तेऽनुकम्पां सुसमीक्षमाणो भुञ्जान एवात्मकृतं विपाकम् ।
हृद्वाग्वपुर्भिर्विदधन्नमस्ते जीवेत यो मुक्तिपदे स दायभाक् ॥८॥
पश्येश मेऽनार्यमनन्त आद्ये परात्मनि त्वय्यपि मायिमायिनि ।
मायां वितत्येक्षितुमात्मवैभवं ह्यहं कियानैच्छमिवार्चिरग्नौ ॥९॥
अतः क्षमस्वाच्युत मे रजोभुवो ह्यजानतस्त्वत्पृथगीशमानिनः ।
अजावलेपान्धतमोऽन्धचक्षुष एषोऽनुकम्प्यो मयि नाथवानिति ॥ १० ॥
क्वाहं तमोमहदहंखचराग्निवार्भूसंवेष्टिताण्डघटसप्तवितस्तिकायः ।
क्वेदृग्विधाविगणिताण्डपराणुचर्यावाताध्वरोमविवरस्य च ते महित्वम् ॥ ११ ॥
उत्क्षेपणं गर्भगतस्य पादयोः किं कल्पते मातुरधोक्षजागसे ।
किमस्तिनास्तिव्यपदेशभूषितं तवास्ति कुक्षेः कियदप्यनन्तः ॥ १२ ॥
जगत्त्रयान्तोदधिसंप्लवोदे नारायणस्योदरनाभिनालात् ।
विनिर्गतोऽजस्त्विति वाङ्न वै मृषा किं त्वीश्वर त्वन्न विनिर्गतोऽस्मि ॥ १३ ॥
नारायणस्त्वं न हि सर्वदेहिनामात्मास्यधीशाखिललोकसाक्षी ।
नारायणोऽङ्गं नरभूजलायनात्तच्चापि सत्यं न तवैव माया ॥ १४ ॥
तच्चेज्जलस्थं तव सज्जगद्वपुः किं मे न दृष्टं भगवंस्तदैव ।
किं वा सुदृष्टं हृदि मे तदैव किं नो सपद्येव पुनर्व्यदर्शि ॥ १५ ॥

---

संसारके कल्याणार्थ अवतीर्ण आप सगुण स्वरूपके गुणोंको गिन लेंगे ॥ ७ ॥ इसलिये जो प्राणी 'आपकी कृपा कब होगी ?' इस उत्सुकतासे समयकी प्रतीक्षा करता हुआ अपने प्रारब्धफलको भोगता है और मन, वाणी एवं शरीरसे आपको नमस्कार करता हुआ जीवन धारण करता है, वही आपके मुक्तिपदका अधिकारी हो सकता है ॥ ८-९ ॥ हे अच्युत ! मैं रजोगुणसे उत्पन्न होनेके कारण अज्ञानवश आपसे अलग अपने-आपको संसारका स्वामी मान बैठा था। 'मैं अजन्मा–जगत्कर्ता हूँ' इस प्रकारके मदरूपी घने अन्धकारसे मेरे विवेकरूपी नेत्र नष्ट हो गये थे। इसलिये यह समझकर कि 'मेरे होनेसे ही यह सनाथ है, अतः इसपर कृपा करनी चाहिये' आप मेरा अपराध क्षमा करें ॥ १० ॥ हे नाथ ! कहाँ प्रकृति, महत्तत्त्व, आकाश वायु, अग्नि, जल और पृथिवीरूप आवरणोंसे घिरा यह ब्रह्माण्ड ही जिसका सात बित्तेका शरीर है, वह मैं ? कहाँ जिनके रोमकूपरूपी झरोखोंमें अगणित ब्रह्माण्ड परमाणुके समान आते-जाते रहते हैं, उन आपकी महिमा ? ॥११॥ हे अधोक्षज ! गर्भमें पड़े बालकके पैर उछालनेको क्या कभी माता उसका अपराध मानती है ? तथा 'है' और 'नहीं है' इन शब्दोंसे कही जानेवाली क्या कोई भी ऐसी वस्तु है, जो आपके भीतर न विद्यमान हो ॥ १२ ॥ 'जिस समय स्वर्ग, मर्त्य और पाताल तीनों लोक प्रलयकालीन जलमें मग्न थे, उस समय नारायणकी नाभिसे उत्पन्न कमलसे ब्रह्माका जन्म हुआ' यह कथन किसी प्रकार मिथ्या नहीं है। अतएव हे ईश ! क्या मैं आपहीसे उत्पन्न नहीं हुआ हूँ ? ॥ १३ ॥ हे सबके अधीश्वर ! सम्पूर्ण जीवोंके आत्मा और सम्पूर्ण लोकोंके साक्षी होनेके कारण क्या आप ही नारायणनामसे विख्यात नहीं हैं ? नरसे उत्पन्न जलमें निवास करनेके कारण जिसकी नारायण संज्ञा है, वह भी आपहीका अंश है। किन्तु आपका जल आदि किसी एक देशमें स्थित होना भी वास्तविक नहीं है—वह भी आपकी माया ही है ॥ १४ ॥ हे भगवन् ! यदि आपका वह विराट् शरीर सचमुच जलमें था तो उस समय कमलनालके मार्गसे जलमें सौ वर्षतक बहुत कुछ खोजनेपर भी मैं उसे क्यों नहीं देख सका ? फिर तपस्या करनेपर तत्काल अपने हृदयमें मुझे उसका दर्शन कैसे हो गया ? और तुरन्त ही वह फिर

अत्रैव मायाधमनावतारे ह्यस्य प्रपञ्चस्य बहिः स्फुटस्य ।
कृत्स्नस्य चान्तजठरे जनन्या मायात्वमेव प्रकटीकृतं ते ॥ १६ ॥
यस्य कुक्षाविदं सर्वं सात्मं भाति यथा तथा । तत्त्वय्यपीह तत् सर्वं किमिदं मायया विना॥१७॥
अद्यैव त्वदृतेऽस्य किं मम न ते मायात्वमादर्शितमेकोऽसि प्रथमं ततो व्रजसुहृद्वत्साः समस्ता अपि ।
तावन्तोऽसि चतुर्भुजास्तदखिलैः साकं मयोपासितास्तावन्त्येव जगन्त्यभूस्तदमितं ब्रह्माद्वयं शिष्यते
अजानतां त्वत्पदवीमनात्मन्यात्माऽऽत्मना भासि वितत्य मायाम् ।
सृष्टाविवाहं जगतो विधान इव त्वमेषोऽन्त इव त्रिनेत्रः ॥ १९ ॥
सुरेष्वृषिष्वीश यथैव नृष्वपि तिर्यक्षु यादःस्वपि तेऽजनस्य ।
जन्मासतां दुर्मदनिग्रहाय प्रभो विधातः सदनुग्रहाय च ॥ २० ॥
को वेत्ति भूमन् भगवन् परात्मन् योगेश्वरोतीर्भवतस्त्रिलोक्याम् ।
क्व वा कथं वा कति वा कदेति विस्तारयन् क्रीडसि योगमायाम् ॥ २१ ॥
तस्मादिदं जगदशेषमसत्स्वरूपं स्वप्नाभमस्तधिषणं पुरुदुःखदुःखम् ।
त्वय्येव नित्यसुखबोधतनावनन्ते मायात उद्यदपि यत् सदिवावभाति ॥ २२ ॥
एकस्त्वमात्मा पुरुषः पुराणः सत्यः स्वयंज्योतिरनन्त आद्यः ।
नित्योऽक्षरोऽजस्रसुखो निरञ्जनः पूर्णोऽद्वयो मुक्त उपाधितोऽमृतः ॥ २३ ॥
एवंविधं त्वां सकलात्मनामपि स्वात्मानमात्मात्मतया विचक्षते ।
गुर्वर्कलब्धोपनिषत्सु चक्षुषा ये ते तरन्तीव भवानृताम्बुधिम् ॥ २४ ॥

---

अन्तर्धान क्यों हो गया ? ज्ञात होता है कि यह सब आपकी मायाका ही कार्य था ॥ १५ ॥ हे मायानाशन ! आपने इस अवतारमें भी बाहर स्पष्टरूपसे भासनेवाला यह सम्पूर्ण जगत् अपनी माताको अपने उदरमें दिखलाकर उनकी मायिकता प्रकट कर दी है ॥ १६ ॥ जब कि आप समेत सम्पूर्ण विश्व जैसा बाहर भासता है, वैसा ही आपके उदरमें भी प्रतीत हुआ तो क्या यह सब आपकी मायाके बिना ही आपमें प्रतीत हुआ था ? ॥ १७ ॥ इस समय भी क्या आपने मुझे अपने सिवा अखिल विश्वकी मायामयता नहीं दिखलायी है ! पहले आप अकेले थे, फिर सब ग्वाल-बाल और बछड़े भी आप ही बन गये । उसके बाद मैंने देखा कि आपकी वे सब मूर्तियाँ चतुर्भुज हैं और मेरे सहित सम्पूर्ण तत्त्वोंसे सेवित हैं । आपने अलग-अलग उतने ही ब्रह्माण्डोंका रूप भी धारण कर लिया है और अब अन्तमें फिर अपने अपरिमित अद्वितीय ब्रह्मरूपसे केवल आप ही अवशिष्ट रह गये हैं ॥ १८ ॥ जो लोग अज्ञानवश आपका स्वरूप नहीं जानते, उन्हींको अनात्मामें स्थित आत्मारूप आप उनके ऊपर अपनी मायाका पर्दा डालकर सृष्टिके समय मेरे रूपसे, पालनकालमें विष्णुरूपसे और संहारके समय त्रिनयन महादेवके रूपसे भासमान होते हैं ॥ १९ ॥ हे जगन्नियन्ता प्रभो ! हे विधातः ! आप अजन्मा हैं । फिर भी देवता, ऋषि, मनुष्य, तिर्यक् और जलचरादि योनियोंमें आपके जो अवतार होते हैं, वे असत्पुरुषोंके मदका मथन तथा सत्पुरुषोंपर कृपा करनेके लिये ही होते हैं ॥२०॥ हे भगवन् ! आप सर्वव्यापक परमात्मा और योगेश्वर हैं । जिस समय आप अपनी योगमायाका विस्तार करके क्रीडा करते हैं, उस समय त्रिलोकीमें ऐसा कौन है, जो यह जान सके कि आपकी लीला कहाँ, किस प्रकार, कितनी और कब होती है ? ॥ २१ ॥ अतएव यह सम्पूर्ण जगत् जो स्वप्नके समान असत्, ज्ञानशून्य और उत्तरोत्तर दुःखमय है । मायासे उत्पन्न होनेपर भी नित्यानन्दस्वरूप आप अनन्तमें स्थित होनेके कारण सत्यवत् प्रतीत होता है ॥ २२ ॥ आप संसारके एकमात्र आत्मा, पुराणपुरुष, सत्य, स्वयंप्रकाश, अनन्त, आदिपुरुष, नित्य, अक्षर, निरन्तर सुखस्वरूप, निरंजन, परिपूर्ण, उपाधिरहित और अमृतरूप हैं ॥ २३ ॥ उपर्युक्त सब महिमाओंसे युक्त आप परमात्माको

आत्मानमेवात्मतयाविजानतां तेनैव जातं निखिलं प्रपञ्चितम् ।
ज्ञानेन भूयोऽपि च तत्प्रलीयते रज्ज्वामहेर्भोगभवाभवौ यथा ॥ २५ ॥
अज्ञानसंज्ञौ भवबन्धमोक्षौ द्वौ नाम नान्यौ स्त ऋतज्ञभावात् ।
अजस्रचित्यात्मनि केवले परे विचार्यमाणे तरणाविवाहनी ॥ २६ ॥
त्वामात्मानं परं मत्वा परमात्मानमेव च । आत्मा पुनर्बहिर्मृग्य अहोऽज्ञजनताज्ञता ॥२७॥
अन्तर्भवेऽनन्त भवन्तमेव ह्यतत्त्यजन्तो मृगयन्ति सन्तः ।
असन्तमप्यन्त्यहिमन्तरेण सन्तं गुणं तं किमु यन्ति सन्तः ॥ २८ ॥
अथापि ते देव पदाम्बुजद्वयप्रसादलेशानुगृहीत एव हि ।
जानाति तत्त्वं भगवन्महिम्नो न चान्य एकोऽपि चिरं विचिन्वन् ॥ २९ ॥
तदस्तु मे नाथ स भूरिभागो भवेऽत्र वान्यत्र तु वा तिरश्चाम् ।
येनाहमेकोऽपि भवज्जनानां भूत्वा निषेवे तव पादपल्लवम् ॥ ३० ॥
अहोऽतिधन्या व्रजगोरमण्यः स्तन्यामृतं पीतमतीव ते मुदा ।
यासां विभो वत्सतरात्मजात्मना यत्तृप्तयेऽद्यापि न चालमध्वराः ॥३१॥
अहो भाग्यमहो भाग्यं नन्दगोपव्रजौकसाम् । यन्मित्रं परमानन्दं पूर्णं ब्रह्म सनातनम् ॥३२॥
एषां तु भाग्यमहिमाच्युत तावदास्तामेकादशैव हि वयं बत भूरिभागाः ।
एतद्धृषीकचषकैरसकृत् पिबामः शर्वादयोऽङ्घ्र्युदजमध्वमृतासवं ते ॥३३॥

---

जो लोग सब प्राणियोंकी आत्मा समझकर सूर्यरूप गुरुसे प्राप्त ज्ञाननेत्रों द्वारा आत्मारूपसे देखते हैं, वे मानों इस असत् संसारसागरको अनायास पार कर जाते हैं ॥ २४ ॥ जो पुरुष आत्माको आत्मा नहीं मानते, उन्हें उस अज्ञानसे ही यह सम्पूर्ण प्रपञ्च प्रतीत होता है । ज्ञान होते ही यह लीन हो जाता है । जैसे रज्जुमें भ्रमवश प्रतीत होता हुआ सर्प भ्रम दूर होते ही नष्ट हो जाता है ॥ २५ ॥ जिनकी संज्ञा अज्ञानसे ही कल्पित है, वे संसारसम्बन्धी बन्धन और मोक्ष दोनों ही सत्य और ज्ञान-स्वरूप परमात्मासे पृथक् नहीं हैं । जैसे सूर्यमें दिन और रात्रिका अभाव है, वैसे ही विचार करने-पर अखण्डचेतनस्वरूप अद्वितीय परमात्मामें बन्धन और मोक्षका भाव नहीं रहता ॥ २६ ॥ अहो ! अज्ञानियोंकी कैसी अज्ञानता है कि आप आत्माको अन्य और अन्य देहादिको आत्मा मान-कर फिर आत्माको कहीं बाहर ढूँढ़ते हैं ॥ २७ ॥ हे अनन्त ! सन्तजन अनात्म वस्तुओंका त्याग करते हुए अपने अन्तःकरणमें विराजमान आपको ढूँढते हैं । क्योंकि वे सन्तजन रज्जुका स्पर्श न होते हुए भी क्या असत् सर्पका बाध किये बिना सत्य रज्जुको जान सकते हैं ? ॥ २८ ॥ ऐसा होनेपर भी हे देव ! जो पुरुष आपके चरणकमल-युगलके लेशमात्र प्रसादसे अनुग्रहीत होता है, वही आपकी महिमाका तत्त्व जान सकता है । दूसरा कोई चिरकालतक खोज करते रहनेपर भी नहीं जान पाता ॥ २९ ॥ अतएव हे प्रभो ! मुझे ऐसा सौभाग्य प्राप्त हो, जिससे मैं इस जन्म या दूसरे जन्ममें अथवा किसी तिर्यग्-योनिमें ही जन्म लेकर आपके दासोंमेंसे एक दास होकर आपके चरणकमलोंकी सेवा करूँ ॥३०॥ अहो ! अभीतक सम्पूर्ण यज्ञ भी जिनकी तृप्ति नहीं कर सके, उन्हीं आप परमेश्वरने जिनके स्तनों-का दुग्धामृत बछड़े और बालकरूपसे अति उमंगके साथ पिया, वे व्रजकी गौएँ और गोपियाँ धन्य हैं ॥ ३१ ॥ अहो ! नन्दादि व्रजवासी गोपोंके धन्य भाग्य हैं , जिनके सुहृद् परमानन्दस्वरूप सनातन पूर्णब्रह्म स्वयं आप ही हैं ॥ ३२ ॥ हे अच्युत ! इन व्रजवासियोंके सौभाग्यकी महिमा तो अलग रही, हम महादेव आदि ग्यारह इन्द्रियाधिष्ठाता देवताओंका भी बड़ा सौभाग्य है, जो इनकी मन आदि ग्यारह इन्द्रियोंको कटोरे बनाकर हम आपके चरणकमलोंकी अमृतमयी मधुर मदिराको पीते हैं ॥३३॥

तद् भूरिभाग्यमिह जन्म किमप्यटव्यां यद् गोकुलेऽपि कतमाङ्घ्रिरजोऽभिषेकम्।
यज्जीवितं तु निखिलं भगवान् मुकुन्दस्त्वद्यापि यत्पदरजः श्रुतिमृग्यमेव ॥३४॥
एषां घोषनिवासिनामुत भवान् किं देव रातेति नश्चेतो विश्वफलात् फलं त्वदपरं कुत्राप्ययन् मुह्यति।
सद्वेषादिव पूतनापि सकुला त्वामेव देवापिता यद्धामार्थसुहृत्प्रियात्मतनयप्राणाशयास्त्वत्कृते ३५
तावद् रागादयः स्तेनास्तावत् कारागृहं गृहम् । तावन्मोहोऽङ्घ्रिनिगडो यावत् कृष्ण न ते जनाः३६
प्रपञ्चं निष्प्रपञ्चोऽपि विडम्बयसि भूतले । प्रपन्नजनतानन्दसन्दोहं प्रथितुं प्रभो ॥३७॥
जानन्त एव जानन्तु किं बहूक्त्या न मे प्रभो । मनसो वपुषो वाचो वैभवं तव गोचरः ॥३८॥
अनुजानीहि मां कृष्ण सर्वं त्वं वेत्सि सर्वदृक् । त्वमेव जगतां नाथो जगदेतत्तवार्पितम् ॥३९॥
श्रीकृष्ण वृष्णिकुलपुष्कर जोषदायिन् क्ष्मानिर्जरद्विजपशूदधिवृद्धिकारिन् ।
उद्धर्मशार्वरहर क्षितिराक्षसध्रुगाकल्पमार्कमर्हन् भगवन् नमस्ते ॥४०॥

श्रीशुक उवाच

इत्यभिष्टूय भूमानं त्रिः परिक्रम्य पादयोः । नत्वाभीष्टं जगद्धाता स्वधाम प्रत्यपद्यत ॥४१॥
ततोऽनुज्ञाप्य भगवान् स्वभुवं प्रागवस्थितान् । वत्सान् पुलिनमानिन्ये यथापूर्वसखं स्वकम्॥४२॥
एकस्मिन्नपि याते ऽब्दे प्राणेशं चान्तराऽऽत्मनः । कृष्णमायाहता राजन् क्षणार्धं मेनिरेऽर्भकाः॥४३॥

---

इस व्रजभूमिके किसी वनमें और उसमें भी गोकुलमें जन्म पाना सौभाग्यकी बात है, जिससे कभी किसी गोकुलवासीकी चरणरजसे अभिषिक्त होनेका अवसर मिल जाता है। क्योंकि जिनकी पदरजको श्रुति आज भी खोजती फिरती है, वे आप भगवान मुकुन्द ही इन व्रजवालोंके एकमात्र जीवनाधार हैं ॥ ३४ ॥ हे देव ! इन व्रजवासियेंको इनकी सेवाके बदलेमें आप क्या फल देंगे ? सम्पूर्ण फलोंके फलरूप आपके स्वरूपसे बढ़कर और कोई फल नहीं दीखता। इसीसे हमारा चित्त मोहित हो रहा है। यदि कहें कि मैं उन्हें अपना स्वरूप ही देकर उऋण हो जाऊँगा तो आपके स्वरूपको तो साध्वी स्त्रीका वेष बनाकर आयी हुई पूतनाने भी अपने सम्बन्धियों ( अघासुर-बकासुर आदि ) सहित प्राप्त कर लिया था। फिर जिन्होंने अपने घर, धन, स्वजन, प्रिय, शरीर, पुत्र, प्राण और मन सब आपही को अर्पण कर दिये हैं, उन व्रजवासियोंको भी वही फल देकर आप उऋण कैसे होंगे ॥ ३५ ॥ हे कृष्ण ! जबतक मनुष्य आपके भक्त नहीं बनते, तभीतक उनके लिये रागद्वेषादि चोरोंके समान, घर कारागारके समान और मोह पैरकी बेड़ियोंके समान बना रहता है ॥ ३६ ॥ हे प्रभो ! निष्प्रपञ्च होकर भी आप अपने शरणागत भक्तोंकी आनन्दराशि बढ़ानेके लिये संसारमें अवतार लेकर प्रपञ्च-का अनुसरण करते हैं ॥ ३७ ॥ हे स्वामिन् ! बहुत कहनेसे क्या जो लोग आपका वैभव जानते हैं, वे जानते रहें। आपका वैभव मेरे मन, वाणी और शरीरका तो विषय नहीं है ॥ ३८ ॥ हे कृष्णचन्द्र ! मुझे अब आप आज्ञा दें। आप सबके साक्षी हैं, इसलिये सब कुछ जानते हैं। आप ही सम्पूर्ण जगत्के स्वामी हैं। यह सब प्रपञ्च आपहीमें स्थित है ॥ ३९ ॥ हे श्रीकृष्ण ! आप वृष्णिकुलकमलको विकसित करनेवाले ( सूर्य ) तथा पृथिवी, देवता, ब्राह्मण और पशुरूपी समुद्रको बढ़ानेवाले चन्द्रमा हैं। आप पाखण्डधर्मरूपिणी रात्रिका नाश करनेवाले, पृथिवीपर राक्षसोंसे द्वेष करनेवाले और सूर्यपर्यन्त समस्त देवताओंके पूज्य हैं। हे भगवन् ! आपको कल्पपर्यन्त नमस्कार है ॥ ४० ॥ श्रीशुक-देवजी बोले—हे राजन् ! इस तरह स्तुतिकर जगद्धाता श्रीब्रह्माजी ( लीलाके लिये ही अवतीर्ण ) सर्वव्यापक भगवान कृष्णकी तीन परिक्रमाकर और उनके चरणकमलोंमें प्रणाम करके अपने लोकको चले गये ॥ ४१ ॥ ब्रह्माजीको विदा करके भगवान कृष्णचन्द्र उनके द्वारा पहले ही उपस्थित किये बछड़ोंको लेकर यमुनाजीकी जिस रेतीमें अपने पूर्व सखाओंको छोड़ गये थे, वहाँ आये ॥ ४२ ॥ हे राजन् ! उन बालकोंको अपने प्राणाधार कृष्णके वियोगमें यद्यपि एक वर्ष बीत गया था, तथापि

किं किं न विस्मरन्तीह मायामोहितचेतसः । यन्मोहितं जगत् सर्वमभीक्ष्णं विस्मृतात्मकम् ४४
ऊचुश्च सुहृदः कृष्णं स्वागतं तेऽतिरंहसा । नैकोऽप्यभोजि कवल एहीतः साधु भुज्यताम्।४५
ततो हसन् हृषीकेशोऽभ्यवहृत्य सहार्भकैः । दर्शयंश्चर्माजगरं न्यवर्तत वनाद् व्रजम् ।।४६।।
बर्हप्रसूननवधातुविचित्रिताङ्गः प्रोद्दामवेणुदलशृङ्गरवोत्सवाढ्यः ।
वत्सान् गृणन्ननुगगीतपवित्रकीर्तिर्गोपीदृगुत्सवदृशिः प्रविवेश गोष्ठम् ।।४७।।
अद्यानेन महाव्यालो यशोदानन्दसूनुना । हतोऽविता वयं चास्मादिति बाला व्रजे जगुः।४८।

राजोवाच

ब्रह्मन् परोद्भवे कृष्णे इयान् प्रेमा कथं भवेत् । योऽभूतपूर्वस्तोकेषुस्वोद्भवेष्वपि कथ्यताम्।।४९।।

श्रीशुक उवाच

सर्वेषामपि भूतानां नृप स्वात्मैव वल्लभः । इतरेऽपत्यवित्ताद्यास्तद्वल्लभतयैव हि ।।५०।।
तद् राजेन्द्र यथा स्नेहः स्वस्वकात्मनि देहिनाम् । न तथा ममतालम्बिपुत्रवित्तगृहादिषु ।।५१।।
देहात्मवादिनां पुंसामपि राजन्यसत्तम । यथा देहः प्रियतमस्तथा न ह्यनु ये च तम् ।।५२।।
देहोऽपि ममताभाक् चेत्तर्ह्यसौ नात्मवत् प्रियः । यज्जीर्यत्यपि देहेऽस्मिञ्जीविताशा बलीयसी ।५३।
तस्मात् प्रियतमः स्वात्मा सर्वेषामपि देहिनाम् । तदर्थमेव सकलं जगदेतच्चराचरम् ।।५४।।
कृष्णमेनमवेहि त्वमात्मानमखिलात्मनाम् । जगद्धिताय सोऽप्यत्र देहीवाभाति मायया।।५५।।

---

भगवानकी मायासे मोहित हो जानेके कारण उन्हें वह समय आधे क्षणके समान ही प्रतीत हुआ ।। ४३ ।। जिससे मोहित होकर सारा जगत् निरन्तर अपने आत्माको भूला हुआ है, उस मायाने जिनके चित्तोंको मोह लिया है, वे क्या-क्या नहीं भूल सकते ? ।। ४४ ।। भगवान कृष्णचन्द्रको देखते ही बालकोंने उतावले होकर कहा—भाई ! तुम अच्छे आये । हमने तो तुम्हारे बिना अभी एक कौर भी नहीं खाया है । इधर आओ, बैठकर आनन्दसे भोजन करो ।। ४५ ।। तब भगवानने हँसते-हँसते बालकोंके साथ भोजन किया और उन्हें अजगर ( अघासुर ) के शरीरका ढाँचा दिखाते हुए वनसे व्रजको लौटे ।। ४६ ।। जिनका शरीर मयूरपिच्छ, पुष्प और गेरू आदि नवीन धातुओंसे चित्रित था, जो अपनी बाँसुरी और नरसिंघेके उच्चस्वरसे चित्तमें उल्लास बढ़ा रहे थे, जिनकी पवित्र कीर्तिका भक्तजन गान करते और जो अपने दर्शनोंसे गोपियोंके नेत्रोंको आनन्दित करते थे, उन कृष्णचन्द्रने बछड़ोंका नाम ले-लेकर पुकारते हुए अपने गोष्ठमें प्रवेश किया ।। ४७ ।। उसी दिन बालकोंने व्रजमें जाकर कहा—आज इन नन्द-यशोदाके पुत्रने वनमें एक बड़ा भारी अजगर मारकर हमें उससे बचा लिया है ।। ४८ ।। राजा परीक्षित् कहते हैं—हे भगवन् ! अब यह बतलाइये कि पराये पुत्र कृष्णपर व्रजवासियोंका ऐसा प्रेम क्यों हुआ, जैसा कि उन्हें अपने 'बालकोंपर भी नहीं हुआ था ? ।। ४९ ।। श्रीशुकदेवजी कहने लगे—हे राजन् ! समस्त प्राणियोंको अपनी आत्मा ही सबसे अधिक प्रिय है और पुत्र-वित्तादि तो उसके प्रिय होनेसे ही प्रिय होते हैं ।। ५० ।। अतएव हे राजेन्द्र ! देहधारियोंका जैसा अपने-आपमें प्रेम होता है वैसा अपने कहलानेवाले पुत्र, धन और गृह आदिमें नहीं होता ।। ५१ ।। हे क्षत्रियश्रेष्ठ ! देहात्मवादी पुरुषोंको भी देह जितनी प्रिय होती है, उतना उनसे सम्बद्ध पुत्र-मित्रादि प्रिय नहीं होते ।। ५२ ।। जब विवेक होनेपर देह भी ममताका अपात्र हो जाती है तो यह आत्माके समान प्रिय नहीं रहती, नहीं तो इस देहके जराग्रस्त हो जानेपर भी जीनेकी आशा प्रबल क्यों बनी रहती है ।। ५३ ।। अतएव सब देहधारियोंको अपनी आत्मा ही सबसे अधिक प्रिय है और उसीके लिये यह चराचर जगत् प्रिय मालूम होता है ।। ५४ ।। हे राजन् ! इन कृष्णको ही तुम समस्त आत्माओं ( जीवों ) की आत्मा अर्थात् परमात्मा समझो । ये सब संसारके कल्याणके लिये

वस्तुतो जानतामत्र कृष्णं स्थास्नु चरिष्णु च । भगवद्रूपमखिलं नान्यद् वस्त्विह किञ्चन ॥५६॥
सर्वेषामपि वस्तूनां भावार्थो भवति स्थितः । तस्यापि भगवान् कृष्णः किमतद् वस्तु रूप्यताम् ॥५७
समाश्रिता ये पदपल्लवप्लवं महत्पदं पुण्ययशोमुरारेः ।
भवाम्बुधिर्वत्सपदं परं पदं पदं पदं यद् विपदां न तेषाम् ॥५८॥
एतत्ते सर्वमाख्यातं यत्पृष्टोऽहमिह त्वया । यत् कौमारे हरिकृतं पौगण्डे परिकीर्तितम् ॥५९॥
एतत् सुहृद्भिश्चरितं मुरारेरघार्दनं शाद्वलजेमनं च ।
व्यक्तेतरद् रूपमजोर्वभिष्टवं शृण्वन् गृणन्नेति नरोऽखिलार्थान् ॥६०॥
एवं विहारैः कौमारैः कौमारं जहतुर्व्रजे । निलायनैः सेतुबन्धैर्मर्कटोत्प्लवनादिभिः ॥६१॥
इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे पूर्वार्धे ब्रह्मस्तुतिर्नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥१४॥

---

## पञ्चदशोऽध्यायः

### श्रीशुक उवाच

ततश्च पौगण्डवयः श्रितौ व्रजे बभूवतुस्तौ पशुपालसंमतौ ।
गाश्चारयन्तौ सखिभिः समं पदैर्वृन्दावनं पुण्यमतीव चक्रतुः ॥१॥
तन्माधवो वेणुमुदीरयन् वृतो गोपैर्गृणद्भिः स्वयशो बलान्वितः ।
पशून् पुरस्कृत्य पशव्यमाविशद् विहर्तुकामः कुसुमाकरं वनम् ॥२॥

---

ही मायावश देहधारी सरीखे दीख पड़ते हैं ॥ ५५ ॥ जो वास्तविक तत्त्वको जानते हैं, उनकी दृष्टिमें स्थावर-जङ्गम सब जीव कृष्णरूप ही दीखते हैं। सम्पूर्ण जगत् कृष्णमय है । कृष्णके अतिरिक्त कोई भी वस्तु नहीं है ॥ ५६ ॥ सभी वस्तुएँ अपने कारणरूपसे स्थित हैं तथा भगवान कृष्ण उस कारणके भी कारण हैं, तो ये सब वस्तुएँ कृष्णरूप होनेके सिवा और भला क्या हैं ? ॥ ५७ ॥ जिन्होंने पुण्य-कीर्ति श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकमलरूपी नौकका—जो महापुरुषोंका आश्रयरूप है—आश्रय ले लिया है, उनके लिये यह संसारसमुद्र बछड़ेके खुरके समान है और परमपद ही उनका पद है । जो विपत्तियोंका पद है, उस संसारमें उन्हें कभी नहीं आना पड़ता ॥ ५८ ॥ हे राजन् ! तुमने जो मुझसे पूछा था कि 'भगवानने जो कर्म कौमारावस्थामें किया, उसे बालकोंने उनकी पौगण्डावस्थामें व्रजमें जाकर कैसे कहा ?' सो वह सब रहस्य मैंने तुम्हें बता दिया ॥ ५९ ॥ जो पुरुष बालकोंके साथ वनक्रीडा, अघासुरका दमन, हरी-हरी घाससे युक्त भूमिपर बैठकर भोजन करना, जड़ प्रपञ्चसे भिन्न शुद्धसत्त्वमय बछड़े और बालकोंका रूप धारण करना तथा ब्रह्माजीकी की हुई महती स्तुति आदि लीलाओंको सुनता या कहता है, उसकी सब कामनाएँ पूर्ण हो जाती हैं ॥ ६० ॥ हे महाराज ! इस प्रकार श्रीबलराम और कृष्णचन्द्रने आँखमिचौनी, पुल बाँधना तथा बन्दरकी भाँति उछलना-कूदना आदि बालसुलभ लीलाएँ करते हुए व्रजमें अपनी कुमारावस्था बितायी ॥ ६१ ॥ इति श्रीमद्भागवते दशमस्कन्धे भाषाटीकायां चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

( भगवान द्वारा गोचारण, धेनुक-वध और बालकोंकी कालियनागके विषसे मुक्ति )

श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन् ! पौगण्ड अर्थात् पाँच वर्षसे अधिक अवस्थामें प्रवेश करनेपर बलराम और कृष्ण व्रजभूमिमें गौएँ चराने योग्य माने गये । तब वे अपने मित्र ग्वालबालोंके साथ गौएँ चराते हुए अपने चरण-चिह्नसे समस्त वृन्दावनको पवित्र करने लगे ॥ १ ॥ एक दिन अपना सुयश गाते हुए ग्वालबालोंसे घिरे श्रीकृष्णचन्द्रने वन-विहार करनेकी इच्छासे बलरामजीके साथ वंशी बजाते हुए गौओंको आगेकर एक पुष्पप्रचुर वनमें प्रवेश किया, जहाँ पशुओंके चरने आदि सब

यन्मञ्जुघोषालिमृगद्विजाकुलं महन्मनःप्रख्यपयःसरस्वता ।
वातेन जुष्टं शतपत्रगन्धिना निरीक्ष्य रन्तुं भगवान् मनो दधे ॥३॥
स तत्र तत्रारुणपल्लवश्रिया फलप्रसूनोरुभरेण पादयोः ।
स्पृशच्छिखान् वीक्ष्य वनस्पतीन् मुदा स्मयन्निवाहाग्रजमादिपूरुषः ॥४॥

श्रीभगवानुवाच

अहो अमी देववरामरार्चितं पादाम्बुजं ते सुमनःफलार्हणम् ।
नमन्त्युपादाय शिखाभिरात्मनस्तमोऽपहत्यै तरुजन्म यत्कृतम् ॥५॥
एतेऽलिनस्तव यशोऽखिललोकतीर्थं गायन्त आदिपुरुषानुपदं भजन्ते ।
प्रायो अमी मुनिगणा भवदीयमुख्या गूढं वनेऽपि न जहत्यनघात्मदैवम् ॥ ६ ॥
नृत्यन्त्यमी शिखिन ईड्य मुदा हरिण्यः कुर्वन्ति गोप्य इव ते प्रियमीक्षणेन ।
सूक्तैश्च कोकिलगणा गृहमागताय धन्या वनौकस इयान् हि सतां विसर्गः ॥ ७ ॥
धन्येयमद्य धरणी तृणवीरुधस्त्वत्पादस्पृशो द्रुमलताः करजाभिमृष्टाः ।
नद्योऽद्रयः खगमृगाः सदयावलोकैर्गोप्योऽन्तरेण भुजयोरपि यत्स्पृहा श्रीः ॥ ८ ॥

श्रीशुक उवाच

एवं वृन्दावनं श्रीमत् कृष्णः प्रीतमनाः पशून् । रेमे सञ्चारयन्नद्रेः सरिद्रोधःसु सानुगः ॥ ९ ॥
क्वचिद् गायति गायत्सु मदान्धालिष्वनुव्रतैः । उपगीयमानचरितः स्रग्वी संकर्षणान्वितः॥१०॥
क्वचिच्च कलहंसानामनुकूजति कूजितम् । अभिनृत्यति नृत्यन्तं बर्हिणं हासयन् क्वचित् ।११।

---

प्रकारका सुपास था ॥ २ ॥ उस वनको मनोहर गुंजार करनेवाले भ्रमर, मृग और पक्षियोंसे पूर्ण, महात्माओंके चित्तोंके समान स्वच्छ जलवाले सरोवरोंसे युक्त और कमलगन्धसुरभित वायुसे मनोहर देखकर भगवानने वहाँ क्रीडा करनेका निश्चय किया ॥ ३ ॥ उन आदिपुरुष भगवानने जहाँ-तहाँ नवपल्लवोंकी अरुण कान्तिसे तथा फल-फूलोंके भारी भारसे झुककर चरण छूनेवाले शाखाग्रोंसे युक्त वृक्षोंको देख अपने बड़े भाई बलरामजीसे आनन्दपूर्वक मुसकाते हुए कहा ॥ ४ ॥ श्रीभगवान बोले—हे देवश्रेष्ठ ! देखिये, ये वृक्ष जिनके कारण इन्हें वृक्षयोनि प्राप्त हुई है, उन पापोंको नष्ट करनेके लिये अपनी शाखाओं द्वारा फल-फूल आदि पूजनकी सामग्री लिये आपके सुरपूजित चरणकमलोंको प्रणाम कर रहे हैं ॥ ५ ॥ हे आदिपुरुष ! ये भ्रमर सम्पूर्ण लोकोंको पवित्र करनेवाला तीर्थस्वरूप आपका सुयश गाते हुए आपहीको भजते हैं। हे अनघ ! वास्तवमें ये आपके प्रमुख भक्त मुनिगण ही हैं, जो वनमें गूढ़भावसे विचरते हुए अपने इष्टदेव आपको यहाँ भी छोड़नेकी इच्छा नहीं करते ॥६॥ हे स्तुत्य ! देखिये, आपको घर आये देख ये मयूरगण आपके दर्शनोंसे आनन्दित होकर नाच रहे हैं। मृगियाँ मृगनयनी गोपिकाओंके समान अपने प्रेमकटाक्षोंसे आपका प्रिय कार्य कर रही हैं और कोकिलाएँ मनोहर वाणीसे आपका स्वागत करती हैं। ये वनवासी पशु-पक्षी भी धन्य हैं। क्योंकि यही सत्पुरुषोंका स्वभाव है ॥ ७ ॥ आज तृण और लता-गुल्मों सहित यहाँकी भूमि आपके चरणस्पर्शसे वृक्ष और लताएँ आपके करकमलोंके नखोंके संगसे नदी, पर्वत, मृग और पक्षी तथा आपके कृपाकटाक्षसे गोपियाँ—जिनके लिये लक्ष्मीजी भी लालायित रहती हैं, उन आपकी भुजाओं तथा वक्षःस्थलके आलिङ्गनसे कृतार्थ हो गये हैं ॥ ८॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन् ! इस तरह वृन्दावनको देखकर आनन्दित श्रीकृष्णचन्द्र अपने साथी ग्वालबालोंके साथ प्रसन्नतापूर्वक गिरिराज के समीपवर्ती यमुनातटपर गौएँ चराते हुए लीलाएँ करने लगे ॥ ९ ॥ भक्तजन जिनका सुयश गाते हैं, वे भगवान कृष्ण गलेमें वनमाला पहने हुए कभी बलरामजीके साथ गाने लगते ॥ १० ॥ कभी अपने साथियोंको हँसाते हुए राजहंसोंके साथ आप भी कूजते, कभी नाचते हुए मयूरोंके साथ नाचने

मेघगम्भीरया वाचा नामभिर्दूरगान् पशून् । क्वचिदाह्वयति प्रीत्या गोगोपालमनोज्ञया ॥१२॥
चकोरक्रौञ्चचक्राह्वभारद्वाजांश्च बर्हिणः । अनुरौति स्म सत्त्वानां भीतवद् व्याघ्रसिंहयोः॥१३॥
क्वचित् क्रीडापरिश्रान्तं गोपोत्सङ्गोपबर्हणम् । स्वयं विश्रमयत्यार्यं पादसंवाहनादिभिः ॥१४॥
नृत्यतो गायतः क्वापि वल्गतो युध्यतो मिथः । गृहीतहस्तौ गोपालान् हसन्तौ प्रशशंसतुः ॥१५॥
क्वचित् पल्लवतल्पेषु नियुद्धश्रमकर्शितः । वृक्षमूलाश्रयः शेते गोपोत्सङ्गोपबर्हणः ॥१६॥
पादसंवाहनं चक्रुः केचित्तस्य महात्मनः । अपरे हतपाप्मानो व्यजनैः समवीजयन् ॥१७॥
अन्ये तदनुरूपाणि मनोज्ञानि महात्मनः । गायन्ति स्म महाराज स्नेहक्लिन्नधियः शनैः ॥१८॥
एवं निगूढात्मगतिः स्वमायया गोपात्मजत्वं चरितैर्विडम्बयन् ।
रेमे रमालालितपादपल्लवो ग्राम्यैः समं ग्राम्यवदीशचेष्टितः ॥ १९ ॥
श्रीदामा नाम गोपालो रामकेशवयोः सखा । सुबलस्तोककृष्णाद्या गोपाः प्रेम्णेदमब्रुवन्॥२०॥
राम राम महाबाहो कृष्ण दुष्टनिबर्हण । इतोऽविदूरे सुमहद् वनं तालालिसङ्कुलम् ॥२१॥
फलानि तत्र भूरीणि पतन्ति पतितानि च । सन्ति किंत्ववरुद्धानि धेनुकेन दुरात्मना॥२२॥
सोऽतिवीर्योऽसुरो राम हे कृष्ण खररूपधृक् । आत्मतुल्यबलैरन्यैर्ज्ञातिभिर्बहुभिर्वृतः ॥२३॥
तस्मात् कृतनराहाराद् भीतैर्नृभिरमित्रहन् । न सेव्यते पशुगणैः पक्षिसङ्घैर्विवर्जितम्॥२४॥
विद्यन्तेऽभुक्तपूर्वाणि फलानि सुरभीणि च । एष वै सुरभिर्गन्धो विषूचीनोऽवगृह्यते ॥२५॥
प्रयच्छ तानि नः कृष्ण गन्धलोभितचेतसाम् । वाञ्छास्ति महती राम गम्यतां यदि रोचते॥२६॥

---

लगते ॥ ११ ॥ कभी गौ और गोपालोंका चित्त चुरानेवाली अपनी मेघसदृश गम्भीर वाणीसे दूर गये हुए पशुओंको उनके नाम ले लेकर पुकारते ॥ १२ ॥ कभी चकोर, क्रौञ्च, चकवा, भरद्वाज और मयूर आदि पक्षियों जैसी बोली बोलते तथा कभी व्याघ्रसिंहादिके शब्दोंसे डरे हुए जीवोंके समान स्वयं भी भयभीत जैसा आचरण करते थे ॥ १३ ॥ कभी खेलते-खेलते थककर किसी ग्वालबालकी गोदमें सिर रखकर लेटे हुए बड़े भाई बलरामजीका चरण दाबकर उनका श्रम दूर करते ॥ १४ ॥ कभी दोनों भाई हाथमें हाथ डालकर खड़े हो जाते तथा नाचते, गाते, ताल ठोंकते और कुश्ती लड़ते हुए साथियोंकी हँस-हँसकर प्रशंसा करते थे ॥ १५ ॥ कभी मल्लयुद्धमें थक जानेपर वृक्षकी जड़के सहारे कोमल पत्तोंकी शय्यापर किसी ग्वालबालकी गोदमें सिर रखकर सो जाते थे ॥ १६ ॥ हे महाराज ! उस समय कोई-कोई पुण्यात्मा ग्वालबाल महात्मा कृष्णके चरण दबाते, कोई उनको पंखा झलते और कोई अत्यन्त स्नेहार्द्र होकर मन्द-मन्द स्वरमें भगवानकी लीलाओंके अनुरूप उनके चित्तको प्रिय लगनेवाले मनोहर गीत गाते थे ॥ १७ ॥ १८ ॥ साक्षात् लक्ष्मीजी जिनके चरणोंकी सेवा करती हैं, वे ही भगवान अपनी मायासे अपने वास्तविक स्वरूपको ढँककर अपने आचरणोंसे गोपकुमारोंका अनुकरण करते हुए ग्रामीण बालकोंके साथ उन्हींके समान क्रीडा करने लगे ॥ १९ ॥ एक दिनकी बात है कि बलराम और कृष्णके सखा श्रीदामानामक गोप तथा सुबल और तोककृष्ण आदि अन्य बालकोंने दोनों भाइयोंसे प्रेमपूर्वक कहा—॥ २० ॥ "हे महाबाहो बलराम ! हे दुष्टदलन कृष्णचन्द्र ! यहाँसे थोड़ी दूरपर तालवृक्षोंसे पूर्ण एक बहुत बड़ा वन है ॥ २१ ॥ वहाँ बहुतेरे तालफल पक-पककर नित्य गिरते रहते हैं और बहुत-से गिरे पड़े हैं, किन्तु दुष्ट धेनुकासुरने उन सबको अपने अधिकारमें कर रखा है ॥ २२ ॥ हे बलभद्रजी ! हे कृष्णचन्द्र ! वह गर्दभरूपधारी दैत्य स्वयं बड़ा बलवान् है और अपने ही समान और भी बहुतसे बलवान् दैत्योंको साथ रखता है ॥ २३ ॥ हे शत्रु-दमन ! उस दैत्यने बहुतसे मनुष्य खा डाले हैं, इससे भयभीत होकर कोई उस पशु-पक्षीविहीन वनमें नहीं जाता ॥ २४ ॥ उसके सुगन्धित फल हमने पहले कभी नहीं खाये । देखिये, चारों ओर उन्हींकी सुवास भरी पवनकी सुगन्ध आ रही है ॥ २५ ॥ उनके सुवाससे हमारा मन उनके लिए

एवं सुहृद्वचः श्रुत्वा सुहृत्प्रियचिकीर्षया । प्रहस्य जग्मतुर्गोपैर्वृतौ तालवनं प्रभू ॥२७॥
बलः प्रविश्य बाहुभ्यां तालान् संपरिकम्पयन् । फलानि पातयामास मतङ्गज इवौजसा ॥२८॥
फलानां पततां शब्दं निशम्यासुररासभः । अभ्यधावत् क्षितितलं सनगं परिकम्पयन् ॥२९॥
समेत्य तरसा प्रत्यग् द्वाभ्यां पद्भ्यां बलं बली । निहत्योरसि काशब्दं मुञ्चन् पर्यसरत् खलः ॥३०॥
पुनरासाद्य संरब्ध उपक्रोष्टा पराक् स्थितः । चरणावपरौ राजन् बलाय प्राक्षिपद् रुषा ॥३१॥
स तं गृहीत्वा प्रपदोर्भ्रामयित्वैकपाणिना । चिक्षेप तृणराजाग्रे भ्रामणत्यक्तजीवितम् ॥३२॥
तेनाहतो महातालो वेपमानो बृहच्छिराः । पार्श्वस्थं कम्पयन् भग्नः स चान्यं सोऽपि चापरम् ॥३३॥
बलस्य लीलयोत्सृष्टखरदेहहताहताः । तालाश्चकम्पिरे सर्वे महावातेरिता इव ॥३४॥
नैतच्चित्रं भगवति ह्यनन्ते जगदीश्वरे । ओतप्रोतमिदं यस्मिंस्तन्तुष्वङ्ग यथा पटः ॥३५॥
ततः कृष्णं च रामं च ज्ञातयो धेनुकस्य ये । क्रोष्टारोऽभ्यद्रवन् सर्वे संरब्धा हतबान्धवाः ॥३६॥
तांस्तानापततः कृष्णो रामश्च नृप लीलया । गृहीतपश्चाच्चरणान् प्राहिणोत्तृणराजसु ॥३७॥
फलप्रकरसङ्कीर्णं दैत्यदेहैर्गतासुभिः । रराज भूः सतालाग्रैर्घनैरिव नभस्तलम् ॥३८॥
तयोस्तत् सुमहत् कर्म निशाम्य विबुधादयः । मुमुचुः पुष्पवर्षाणि चक्रुर्वाद्यानि तुष्टुवुः ॥३९॥
अथ तालफलान्यादन् मनुष्या गतसाध्वसाः । तृणं च पशवश्चेरुर्हतधेनुककानने ॥४०॥

---

ललचा रहा है। अतएव हे कृष्णचन्द्र! हमें वह फल दीजिये। हमें उनकी बड़ी उत्कट अभिलाषा है। हे बलरामजी! यदि आपको रुचे तो चलिये" ॥ २६ ॥ अपने सखाओंके वचन सुनकर भगवान राम और कृष्ण उनका प्रिय कार्य करनेकी इच्छासे गोपोंके साथ हँसते-खेलते तालवनको गये ॥ २७॥ उस वनमें पहुँचकर बलरामजीने वहाँके तालवृक्षोंको हाथीके समान बड़े वेगसे हिलाकर बहुतसे फल गिरा दिये ॥ २८ ॥ गिरते हुए फलोंका शब्द सुनकर गर्दभरूपधारी धेनुक दैत्य पर्वतों सहित समस्त भूमण्डलको कम्पायमान करता हुआ उनके सामने दौड़ आया ॥ २९ ॥ उस महाबलवान् दैत्यने बड़े वेगसे बलरामजीके सामने आकर अपने पिछले पैरोंसे उनकी छातीमें लात मारी और वह दुष्ट कर्कश गर्दभनाद करता हुआ वहाँसे भाग गया ॥ ३० ॥ कुछ क्षण बाद फिर उस गधेने घोर शब्द करते हुए दूसरी बार बड़े वेगसे बलरामजीके पास आकर उनकी ओर पीठ करके बड़े क्रोधपूर्वक उनपर अपने पिछले पैरोंकी दुलत्ती लगायी ॥ ३१ ॥ तब बलरामजीने अपने एक हाथसे उसके दोनों पाँव पकड़ लिये और उसे अन्तरिक्षमें घुमाकर पटक दिया। घुमाते समय ही उसके प्राण निकल गये। तब उस दैत्यको बलरामने एक तालवृक्षके ऊपर फेंका ॥ ३२ ॥ उसके अघातसे वह फैले हुए शिखरवाला महान् तालवृक्ष कम्पित होकर अपने बराबरके वृक्षोंको गिराता हुआ गिर पड़ा। वह भी दूसरेको और दूसरा तीसरेको इस प्रकार एक दूसरेको गिराते हुए बहुतसे तालवृक्ष गिर पड़े ॥ ३३ ॥ बलरामजीके द्वारा लीलापूर्वक पटके हुए धेनुकासुरके शरीरसे आहत होकर वे सब तालवृक्ष बड़े भारी बवण्डरसे विचलित किये जानेकी भाँति कम्पायमान हो गये ॥ ३४ ॥ हे तात! जगत्पति भगवान अनन्तके लिये यह कोई आश्चर्यकी बात नहीं थी, उनमें तो कपड़ेमें तन्तुओंके समान सारा विश्व ओतप्रोत है ॥ ३५ ॥ तब धेनुकासुरके अन्य जाति-भाई अपने बन्धुके मारे जानेसे कुपित होकर रेंकते हुए बड़े वेगसे राम और कृष्णके ऊपर झपटे ॥ ३६ ॥ हे राजन्! उनमेंसे जो-जो दैत्य उनके पास आया, उसको बलभद्र और कृष्णने लीलासे ही पिछले पाँव पकड़-पकड़कर तालवृक्षोंपर पटक दिया ॥३७॥ उस समय फलोंके समूह, टूटे हुए वृक्ष और दैत्योंके प्राणहीन शरीरसे भरकर वह भूमि मेघसे आच्छादित आकाशके समान सुशोभित हुई ॥ ३८ ॥ श्रीबलराम और कृष्णचन्द्रका यह महान् कार्य देखकर देवता उनपर फूल बरसाने तथा बाजे बजाते हुए उनकी स्तुति करने लगे ॥ ३९ ॥ धेनुकासुरके मारे जानेसे उन वनमें सब लोग निर्भय होकर तालफल खाने लगे और पशु भी स्वच्छन्दतापूर्वक तृण

कृष्णः कमलपत्राक्षः पुण्यश्रवणकीर्तनः । स्तूयमानोऽनुगैर्गोपैः साग्रजो व्रजमाव्रजत् ॥४१॥
तं गोरजश्छुरितकुन्तलबद्धबर्हवन्यप्रसूनरुचिरेक्षणचारुहासम् ।
वेणुं क्वणन्तमनुगैरनुगीतकीर्तिं गोप्यो दिदृक्षितदृशोऽभ्यगमन् समेताः ॥४२॥
पीत्वा मुकुन्दमुखसारघमक्षिभृङ्गैस्तापं जहुर्विरहजं व्रजयोषितोऽह्नि ।
तत्सत्कृतिं समधिगम्य विवेश गोष्ठं सव्रीडहासविनयं यदपाङ्गमोक्षम् ॥४३॥
तयोर्यशोदारोहिण्यौ पुत्रयोः पुत्रवत्सले । यथाकामं यथाकालं व्यधत्तां परमाशिषः ॥४४॥
गताध्वानश्रमौ तत्र मज्जनोन्मर्दनादिभिः । नीवीं वसित्वा रुचिरां दिव्यस्रग्गन्धमण्डितौ ॥४५॥
जनन्युपहृतं प्राश्य स्वाद्वन्नमुपलालितौ । संविश्य वरशय्यायां सुखं सुषुपतुर्व्रजे ॥४६॥
एवं स भगवान् कृष्णो वृन्दावनचरः क्वचित् । ययौ राममृते राजन् कालिन्दीं सखिभिर्वृतः ॥४७॥
अथ गावश्च गोपाश्च निदाघातपपीडिताः । दुष्टं जलं पपुस्तस्यास्तृषार्ता विषदूषितम् ॥४८॥
विषाम्भस्तदुपस्पृश्य दैवोपहतचेतसः । निपेतुर्व्यसवः सर्वे सलिलान्ते कुरूद्वह ॥४९॥
वीक्ष्य तान् वै तथाभूतान् कृष्णो योगेश्वरेश्वरः । ईक्षयामृतवर्षिण्या स्वनाथान् समजीवयत् ॥५०॥
ते संप्रतीतस्मृतयः समुत्थाय जलान्तिकात् । आसन् सुविस्मिताः सर्वे वीक्षमाणाः परस्परम् ॥५१
अन्वमंसत तद् राजन् गोविन्दानुग्रहेक्षितम् । पीत्वा विषं परेतस्य पुनरुत्थानमात्मनः ॥५२॥
इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे पूर्वार्धे धेनुकवधो नाम पञ्चदशोऽध्यायः ॥१५॥

---

चरने लगे ॥ ४० ॥ सायंकालको जिनका श्रवण और कीर्तन अत्यन्त पुण्यकारक है, वे कमलनयन भगवान कृष्ण अपने साथी ग्वालबालोंसे प्रशंसित होते हुए बड़े भाई बलरामजीके साथ व्रजमें आये ॥ ४१ ॥ उस समय जिनकी घुँघराली अलकें गोरजसे धूसरित थीं, जिनके सिरपर मयूरपिच्छ और वन्य पुष्प सुशोभित थे, जिनकी कमनीय कटाक्षभङ्गी और मनोहर मुसकानसे अपूर्व शोभा बरस रही थी, साथी ग्वालबालों द्वारा जिनकी कीर्ति गायी जा रही थी और जो मधुर मुरली बजा रहे थे, उन कृष्णचन्द्रको देखनेके लिये उत्कण्ठित नेत्रोंवाली गोपियाँ मिल-जुलकर व्रजके बाहर दौड़ आयीं ॥ ४२ ॥ गोपियोंने दिनभरके विरहतापको अपने नेत्ररूपी भ्रमरोंसे भगवानके मुखारविन्द मकरन्दका पान करके शान्त किया और भगवान भी उनके सलज्ज-हास्यपूर्ण विनय और प्रणयकटाक्षरूप सत्कारको स्वीकार करके व्रजमें प्रविष्ट हुए ॥ ४३ ॥ घर पहुँचनेपर पुत्रवत्सला यशोदा और रोहिणीने बालकोंको समयानुसार यथेष्ट आशीर्वाद दिया ॥ ४४ ॥ मार्गका श्रम दूर होनेपर उन्हें उबटन आदि मलकर स्नान कराया तथा सुन्दर वस्त्र पहनाकर दिव्य पुष्पमाला और चन्दनसे विभूषित किया ॥ ४५ ॥ फिर माताओं द्वारा लाड़पूर्वक परोसा हुआ सुस्वादु अन्न भोजन करके दोनों भाई गोष्ठमें सुन्दर शय्यापर लेटकर सुखपूर्वक सो गये ॥४६॥ इस प्रकार विहार करते हुए भगवान कृष्ण एक दिन बलरामजीके बिना अकेले ही अपने मित्र ग्वालबालोंको साथ लेकर यमुनातटपर चले गये ॥ ४७ ॥ उस समय ग्रीष्म ऋतुके घामसे पीडित गौ और ग्वालबालोंने अतिशय तृषित होनेके कारण यमुनाजीका विषदूषित जल पी लिया ॥ ४८ ॥ हे कुरुनन्दन ! उस समय विषमिश्रित जलके पीते ही होनहारवश उनकी बुद्धि मोहित होगयी और वे सब गौ और ग्वाल प्राणहीन होकर जलके किनारे ही गिर गये ॥ ४९ ॥ ऐसी अवस्थामें उन्हें देखकर योगेश्वरोंके भी ईश्वर भगवान कृष्णने अपने आश्रित गोप और गौओंको अपनी अमृत बरसानेवाली दृष्टिसे जीवित कर दिया ॥ ५० ॥ स्मृतिलाभ हो जानेपर वे सब लोग उठ बैठे और एक-दूसरेकी ओर देखते हुए आश्चर्यचकित हो गये ॥ ५१ ॥ हे राजन् ! अन्तमें उन्होंने यही समझा कि हम जो विषपानके कारण मरकर फिर जी उठे हैं, यह श्रीगोविन्दकी ही कृपा है ॥ ५२ ॥ इति श्रीमद्भागवते दशमस्कन्धे भाषाटीकायां पञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

# षोडशोऽध्यायः

श्रीशुक उवाच

विलोक्य दूषितां कृष्णां कृष्णः कृष्णाहिना विभुः। तस्या विशुद्धिमन्विच्छन् सर्पं तमुदवासयत् ॥१॥

राजोवाच

कथमन्तर्जलेऽगाधे न्यगृह्णाद् भगवानहिम्। स वै बहुयुगावासं यथाऽऽसीद् विप्र कथ्यताम् ॥२॥
ब्रह्मन् भगवतस्तस्य भूम्नः स्वच्छन्दवर्तिनः। गोपालोदारचरितं कस्तृप्येतामृतं जुषन् ॥३॥

श्रीशुक उवाच

कालिन्द्यां कालियस्यासीद् ह्रदः कश्चिद् विषाग्निना। श्रप्यमाणपया यस्मिन् पतन्त्युपरिगाः खगाः ॥४॥
विप्रुष्मता विषोदोर्मिमारुतेनाभिमर्शिताः। म्रियन्ते तीरगा यस्य प्राणिनः स्थिरजङ्गमाः ॥५॥

तं चण्डवेगविषवीर्यमवेक्ष्य तेन दुष्टां नदीं च खलसंयमनावतारः।
कृष्णः कदम्बमधिरुह्य ततोऽतितुङ्गमास्फोट्य गाढरशनो न्यपतद् विषोदे ॥६॥
सर्पह्रदः पुरुषसारनिपातवेगसंक्षोभितोरगविषोच्छ्वसिताम्बुराशिः।
पर्यक्प्लुतो विषकषायविभीषणोर्मिर्धावन् धनुःशतमनन्तबलस्य किं तत् ॥७॥
तस्य ह्रदे विहरतो भुजदण्डघूर्णवार्घोषमङ्ग वरवारणविक्रमस्य।
आश्रुत्य तत्स्वसदनाभिभवं निरीक्ष्य चक्षुःश्रवा समसरत्तदमृष्यमाणः ॥८॥
तं प्रेक्षणीयसुकुमारघनावदातं श्रीवत्सपीतवसनं स्मितसुन्दरास्यम्।
क्रीडन्तमप्रतिभयं कमलोदराङ्घ्रिं संदश्य मर्मसु रुषा भुजया चछाद ॥९॥

---

( कालियनागका दमन ) श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन्! कालियनाग द्वारा यमुनाजीके जलको दूषित देखकर कृष्णने उसे शुद्ध करनेके लिये उस सर्पको वहाँसे निकालकर बाहर कर दिया ॥ १ ॥ राजा परीक्षित्ने पूछा—हे विप्र! यमुनाजीके अगाध जलमें भगवानने उस सर्पको किस प्रकार पछाड़ा? और यह भी बतलाइये कि वह सर्प अनेक युगोंसे उस जलमें क्यों रहा? ॥ २ ॥ हे ब्रह्मन्! सर्वव्यापी और स्वेच्छावपुधारी भगवानकी गोपरूपसे की हुई उदार लीलारूपिणी सुधाको पीनेसे कौन तृप्त हो सकता है? श्रीशुकदेवजीने कहा—हे राजन्! यमुनाजीमें कालिय नामका एक कुण्ड था। उसका जल विषकी ज्वालासे खौलता रहता था। उसके ऊपर उड़नेवाले पक्षीतक झुलसकर गिर पड़ते थे। उसके विषैले जलकी तरङ्गोंको छूकर बहते हुए जलकणयुक्त समीरका स्पर्श होनेसे ही किनारेके कितने ही चर और अचर जीव मर जाया करते थे ॥ ३-५ ॥ उस प्रचण्ड वेगवान् विषकी शक्तिसे बलवान् कालियनाग और उसके द्वारा दूषित की हुई यमुनाको देखकर दुष्टोंका दमन करनेके लिये ही जिनका अवतार हुआ था, वे कृष्णचन्द्र एक ऊँचे कदम्बवृक्षपर चढ़ और कमरका फेंटा कस ताल ठोकते हुए विषैले जलमें कूद पड़े ॥ ६ ॥ पुरुषश्रेष्ठ भगवान कृष्णके कूदनेके वेगसे सर्पविषके कारण उछलती हुई जलराशि क्षुभित हो गयी, जिसमें विष मिला होनेसे बड़ी भयङ्कर लाल-पीली तरङ्गें उठ रही थीं, वह कालियदह इधर-उधर छलककर सौ धनुष ( चार सौ हाथ ) तक फैल गया। बलशाली भगवानके लिये यह कोई विचित्र बात नहीं थी ॥ ७ ॥ हे प्रिय! महान् गजराजके समान पराक्रमी भगवान कृष्णके उस सरोवरमें जलक्रीड़ा करनेसे उनकी भुजाओंसे टकराते हुए जलमें जोरों-की खलबली मच गयी। वह शब्द सुन और अपने स्थानका तिरस्कार देखकर कालियनागको असह्य हो उठा और वह तुरन्त कृष्णचन्द्रके सामने आ गया ॥ ८ ॥ उसने देखा कि एक अत्यन्त दर्शनीय, श्याम मेघके समान सुन्दर एवं सुकुमार, श्रीवत्सचिह्न और पीताम्बरसे सुशोभित, मधुर मुसकानयुक्त और मनोहर मुखवाला बालक, जिसके चरण कमलकोशके समान अत्यन्त कोमल हैं, निर्भय होकर

तं नागभोगपरिवीतमदृष्टचेष्टमालोक्य तत्प्रियसखाः पशुपा भृशार्ताः ।
कृष्णेऽर्पितात्मसुहृदर्थकलत्रकामा दुःखानुशोकभयमूढधियो निपेतुः ॥१०॥
गावो वृषा वत्सतर्यः क्रन्दमानाः सुदुःखिताः । कृष्णे न्यस्तेक्षणा भीता रुदत्य इव तस्थिरे॥११॥
अथ व्रजे महोत्पातास्त्रिविधा ह्यतिदारुणाः । उत्पेतुर्भुवि दिव्यात्मन्यासन्नभयशंसिनः ॥१२॥
तानालक्ष्य भयोद्विग्ना गोपा नन्दपुरोगमाः । विना रामेण गाः कृष्णं ज्ञात्वा चारयितुं गतम् ॥
तैर्दुर्निमित्तैर्निधनं मत्वा प्राप्तमतद्विदः । तत्प्राणास्तन्मनस्कास्ते दुःखशोकभयातुराः॥१४॥
आबालवृद्धवनिताः सर्वेऽङ्ग पशुवृत्तयः । निर्जग्मुर्गोकुलाद् दीनाः कृष्णदर्शनलालसाः॥१५॥
तांस्तथा कातरान् वीक्ष्य भगवान् माधवो बलः । प्रहस्य किञ्चिन्नोवाच प्रभावज्ञोऽनुजस्य सः ॥१६॥
तेऽन्वेषमाणा दयितं कृष्णं सूचितया पदैः । भगवल्लक्षणैर्जग्मुः पदव्या यमुनातटम् ॥१७॥
ते तत्र तत्राब्जयवाङ्कुशाशनिध्वजोपपन्नानि पदानि विश्पतेः ।
मार्गे गवामन्यपदान्तरान्तरे निरीक्षमाणा ययुरङ्ग सत्वराः ॥१८॥
अन्तर्ह्रदे भुजगभोगपरीतमारात् कृष्णं निरीहमुपलभ्य जलाशयान्ते ।
गोपांश्च मूढधिषणान् परितः पशूंश्च संक्रन्दतः परमकश्मलमापुरार्ताः ॥१९॥
गोप्योऽनुरक्तमनसो भगवत्यनन्ते तत्सौहृदस्मितविलोकगिरः स्मरन्त्यः ।
ग्रस्तेऽहिना प्रियतमे भृशदुःखतप्ताः शून्यं प्रियव्यतिहृतं ददृशुस्त्रिलोकम्॥२०॥

---

खेल रहा है। यह देखकर उस सर्पने क्रोधसे श्रीकृष्णचन्द्रके मर्मस्थानोंमें काटते हुए उन्हें अपने शरीरके बन्धनसे बाँध लिया ॥ ९ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रको नागपाशमें बँधकर निश्चेष्ट देख उनके प्रियसखा ग्वालबाल अत्यन्त पीडित हो तथा दुःख, पश्चात्ताप और भयसे मूर्च्छित होकर पृथ्वीपर गिर पड़े। क्योंकि उन्होंने अपने शरीर सुहृद्, धन, स्त्री, पुत्र और कामनाएँ सब कृष्णचन्द्रको ही अर्पण कर दी थीं ॥ १० ॥ गौ, बैल और बछिया-बछड़े अत्यन्त दुःखसे चिल्लाते हुए कृष्णचन्द्रकी ओर ही टकटकी लगाये भयभीत भावसे रोते हुए निश्चेष्ट होकर खड़े ताकते रहे ॥ ११ ॥ इधर व्रजमें पृथ्वी, आकाश और शरीरमें, जिसी आगन्तुक भयकी सूचना देनेवाले तीन प्रकारके अतिशय भयंकर उत्पात दीखने लगे ॥ १२ ॥ उन उत्पातोंको देख नन्दादि गोपगण यह जानकर कि आज श्रीकृष्णचन्द्र बलरामजीके बिना अकेले ही गौ चराने गये हैं, भयसे व्याकुल हो उठे ॥ १३ ॥ वे लोग भगवानका प्रभाव नहीं जानते थे, इसीलिये उन अपशकुनोंसे उनके मरणका अनुमानकर वे दुःख, शोक और भयसे आतुर हो गये। क्योंकि उनके प्राण और मन कृष्णमें ही बसते थे ॥ १४ ॥ हे प्रिय ! तब तो पशुओं ( गौओं ) के समान अत्यन्त वत्सल स्वभावके बालक वृद्ध और स्त्रियाँ आदि सब व्रजवासी अत्यन्त दीन और श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शनोंकी उत्कट इच्छासे उतावले होकर गोकुलसे निकल पड़े ॥ १५ ॥ उन्हें इस तरह आतुर देखकर मधुवंशमें उत्पन्न श्रीबलरामजी मन-ही-मन हँसने लगे। क्योंकि वे अपने छोटे भाईका प्रभाव जानते थे, किन्तु व्रजवासियोंसे उन्होंने कुछ भी कहा-सुना नहीं ॥ १६ ॥ अपने प्यारे कृष्णको ढूँढ़ते-ढूँढ़ते वे गोप-गोपीगण भगवल्लक्षणों युक्त उनके चरण-चिह्नोंसे उनके जानेका मार्ग जानकर यमुनातटकी ओर भागे ॥ १७ ॥ हे राजन् ! वे गोप गौओंके जानेके मार्गमें जहाँ-तहाँ कमल, यव, अंकुश, वज्र और ध्वजा आदि चिह्नोंसे युक्त गोपपालक भगवान श्रीकृष्णके चरणचिह्नोंको अन्य पद-चिह्नोंके बीच-बीचमें देखते हुए बहुत जल्दी-जल्दी चले ॥ १८ ॥ दूरसे ही कालियदहमें सर्पशरीरके बन्धनमें पड़कर निश्चेष्ट कृष्णचन्द्रको तथा अचेत अवस्थामें जलाशयके किनारे पड़े ग्वालबालोंको और सब ओर आर्त्तस्वरसे डकराती गौओंको देखकर वे अत्यन्त व्याकुल तथा मूर्च्छित हो गये ॥ १९ ॥ गोपियाँ भी, जिनका भगवान अनन्तमें अत्यन्त अनुराग था, अपने प्रियतमको सर्पके पाशमें पड़े देख उनके सौहार्द, मुसकान, चितवन और सुमधुर वचनोंका स्मरणकर बहुत दुखी

ताः कृष्णमातरमपत्यमनुप्रविष्टां तुल्यव्यथाः समनुगृह्य शुचः स्रवन्त्यः ।
तास्ता व्रजप्रियकथाः कथयन्त्य आसन् कृष्णाननेऽर्पितदृशो मृतकप्रतीकाः ॥२१॥
कृष्णप्राणान् निर्विशतो नन्दादीन् वीक्ष्य तं ह्रदम् । प्रत्यषेधत् स भगवान् रामः कृष्णानुभाववित् ॥
इत्थं स्वगोकुलमनन्यगतिं निरीक्ष्य सस्त्रीकुमारमतिदुःखितमात्महेतोः ।
आज्ञाय मर्त्यपदवीमनुवर्तमानः स्थित्वा मुहूर्तमुदतिष्ठदुरङ्गबन्धात् ॥२३॥
तत्प्रथ्यमानवपुषा व्यथितात्मभोगस्त्यक्त्वोन्नमय्य कुपितः स्वफणान् भुजङ्गः ।
तस्थौ श्वसञ्छ्वसनरन्ध्रविषाम्बरीषस्तब्धेक्षणोल्मुकमुखो हरिमीक्षमाणः ॥२४॥
तं जिह्वया द्विशिखया परिलेलिहानं द्वे सृक्किणी ह्यतिकरालविषाग्निदृष्टिम् ।
क्रीडन्नमुं परिससार यथा खगेन्द्रो बभ्राम सोऽप्यवसरं प्रसमीक्षमाणः ॥२५॥
एवं परिभ्रमहतौजसमुन्नतांसमानम्य तत्पृथुशिरःस्वधिरूढ आद्यः ।
तन्मूर्धरत्ननिकरस्पर्शातिताम्रपादाम्बुजोऽखिलकलादिगुरुर्ननर्त ॥२६॥
तं नर्तुमुद्यतमवेक्ष्य तदा तदीयगन्धर्वसिद्धसुरचारणदेववध्वः ।
प्रीत्या मृदङ्गपणवानकवाद्यगीतपुष्पोपहारनुतिभिः सहसोपसेदुः ॥२७॥
यद् यच्छिरो न नमतेऽङ्ग शतैकशीर्ष्णस्तत्तन्ममर्द खरदण्डधरोऽङ्घ्रिपातैः ।
क्षीणायुषो भ्रमत उल्बणमास्यतोऽसृङ्नस्तो वमन् परमकश्मलमाप नागः ॥२८॥

---

हुईं और अपने कृष्ण प्यारेके बिना उन्हें सारी त्रिलोकी सूनी दिखायी देने लगी ॥ २० ॥ भगवान कृष्णचन्द्रकी माता यशोदाको अपने लालके पीछे कुण्डमें कूदते देखकर उन्हींके समान दुःखिनी गोपियोंने पकड़ लिया और वे कृष्णचन्द्रके मुखचन्द्रकी ओर निहारती एवं शोकसे मृतककी भाँति होकर नेत्रोंसे आँसू बहाती हुई श्रीमुरलीधरकी बातें कहने लगीं ॥ २१ ॥ कृष्ण ही जिनके प्राण थे, वे नन्दादि सब गोप जब दहमें कूदने लगे तो उन्हें कृष्णचन्द्रका प्रभाव जाननेवाले भगवान बलरामने रोका ॥ २२ ॥ जिनका अपने सिवा और कोई आधार नहीं था, उन स्त्री और बालकोंके सहित व्रज-वासियोंको अपने लिये अत्यन्त व्याकुल देखकर लीलाके लिये ही मनुष्यभावका अनुसरण करनेवाले कृष्णचन्द्र मुहूर्त्तभर सर्पके बन्धनमें रहकर निकल आये ॥ २३ ॥ बन्धनमें पड़े हुए भगवान जब अपना शरीर फुलाने लगे तो शरीर अत्यन्त व्यथित हो जानेके कारण सर्पने उन्हें छोड़ दिया और क्रोधपूर्वक फण उठाकर फुफकारें छोड़ता हुआ उनकी ओर टकटकी लगाकर ताकने लगा। उस समय उसकी नासिकासे विष निकल रहा था। उसके स्थिर नेत्र भाड़में तपाये हुए खपड़ेके समान लाल हो रहे थे और उसके मुखसे आगकी लपटें निकल रही थीं ॥ २४ ॥ तब अपनी दो शिखाकी जिह्वासे ओठोंके किनारोंको चाटते हुए उस भयङ्कर विषाग्निमयी दृष्टिवाले सर्पके चारों ओर क्रीड़ा करते हुए भगवान कृष्ण गरुड़के समान निर्भयभावसे चक्कर लगाने लगे। कालिय सर्प भी उनपर चोट करनेका अवसर देखता हुआ चक्कर काटने लगा ॥ २५ ॥ इस तरह घूमनेसे उसका बल क्षीण हो गया। तब सब विद्याओंके आदिपुरुष भगवान कृष्ण उस उन्नत मस्तकवाले सर्पको नवाकर उसके स्थूल सिरोंपर चढ़कर नृत्य करने लगे। उस समय उसके मस्तकके मणियोंका स्पर्श होनेसे भगवानके चरणकमल और भी अधिक लाल दीखने लगे ॥ २६ ॥ भगवानको नृत्य करनेके लिये उद्यत देख उनके सेवक गन्धर्व, सिद्ध, देवता, चारण और अप्सरा आदि प्रसन्नतापूर्वक मृदङ्ग, पणव, आनक आदि बाजे बजाकर गाने लगे तथा पुष्पोंकी वर्षा और प्रणाम करते हुए वे सब सहसा श्रीहरिके पास गये ॥२७॥ हे राजन्! कालियनागके एक सौ एक मस्तक थे। वह जिस सिरको नहीं उठाता उसीको प्रचण्ड दण्डधारी भगवान अपने पाद-प्रहारसे कुचल देते थे। इससे कालियनागकी आयु क्षीण हो गयी। वह मुख तथा नासिकासे तीव्र रक्त फेंकता हुआ चक्कर काटने लगा और अन्तमें मूर्च्छित हो गया

तस्याक्षिभिर्गरलमुद्वमतः शिरःसु यद् यत् समुन्नमति निःश्वसतो रुषोच्चैः ।
नृत्यन् पदानुनमयन् दमयाम्बभूव पुष्पैः प्रपूजित इवेह पुमान् पुराणः ॥२९॥
तच्चित्रताण्डवविरुग्णफणातपत्रो रक्तं मुखैरुरु वमन् नृप भग्नगात्रः ।
स्मृत्वा चराचरगुरुं पुरुषं पुराणं नारायणं तमरणं मनसा जगाम ॥३०॥
कृष्णस्य गर्भजगतोऽतिभरावसन्नं पार्ष्णिप्रहारपरिरुग्णफणातपत्रम् ।
दृष्ट्वाहिमाद्यमुपसेदुरमुष्य पत्न्य आर्ताः श्लथद्वसनभूषणकेशबन्धाः ॥३१॥
तास्तं सुविग्नमनसोऽथ पुरस्कृतार्भाः कायं निधाय भुवि भूतपतिं प्रणेमुः ।
साध्व्यः कृताञ्जलिपुटाः शमलस्य भर्तुर्मोक्षेप्सवः शरणदं शरणं प्रपन्नाः ॥३२॥

नागपत्न्य ऊचुः

न्याय्यो हि दण्डः कृतकिल्बिषेऽस्मिंस्तवावतारः खलनिग्रहाय ।
रिपोः सुतानामपि तुल्यदृष्टेर्धत्से दमं फलमेवानुशंसन् ॥३३॥
अनुग्रहोऽयं भवतः कृतो हि नो दण्डोऽसतां ते खलु कल्मषापहः ।
यद् दन्दशूकत्वममुष्य देहिनः क्रोधोऽपि तेऽनुग्रह एव संमतः ॥३४॥
तपः सुतप्तं किमनेन पूर्वं निरस्तमानेन च मानदेन ।
धर्मोऽथ वा सर्वजनानुकम्पया यतो भवाँस्तुष्यति सर्वजीवः ॥३५॥
कस्यानुभावोऽस्य न देव विद्महे तवाङ्घ्रिरेणुस्पर्शाधिकारः ।
यद्वाञ्छया श्रीर्ललनाऽऽचरत्तपो विहाय कामान् सुचिरं धृतव्रता ॥३६॥

---

॥ २८ ॥ अपने नेत्रोंसे विष वमन करता तथा क्रोधवश जोर-जोरसे फुफकारें छोड़ता हुआ वह अपने शिरोंमेंसे जिस-जिसको ऊँचा उठाता, उसी-उसीको नृत्य करते हुए भगवान अपने चरणोंकी ठोकरसे झुकाकर रौंद डालते थे। इस समय वे देवताओं द्वारा बरसाये पुष्पों द्वारा पूजित होकर पुराण पुरुष शेषशायी विष्णुभगवानके समान सुशोभित हुए ॥ २९ ॥ हे राजन्! भगवानके विचित्र ताण्डव नृत्यसे कालियनागका फणरूप छत्र छिन्न-भिन्न हो गया, उसके अङ्ग-प्रत्यङ्ग चूर-चूर हो गये और वह अपने मुखसे खून फेंकने लगा। अन्तमें मन-ही-मन चराचरगुरु पुराणपुरुष श्रीनारायणका स्मरण करता हुआ उनकी शरणमें गया ॥ ३० ॥ सारा विश्व जिनके गर्भमें है, उन श्रीकृष्णचन्द्रके भारी भारसे कालियनागको श्रमित और उसके छत्रसदृश फणोंको उनकी एड़ियोंकी चोटसे चोटैल हुए देख उसकी पत्नियाँ अत्यन्त आर्त्त होकर आदिपुरुष भगवान कृष्णके पास आयीं। आतुरतावश उनके वस्त्र, आभूषण और केशपाश शिथिल हो गये थे ॥ ३१ ॥ उन साध्वी नागपत्नियोंने अपने बालकोंको आगे कर और अत्यन्त उद्विग्नचित्तसे पृथिवीपर लोटकर निखिलभूपति भगवानको प्रणाम किया और अपने अपराधी पतिको बन्धन-मुक्त करानेके लिए हाथ जोड़कर आश्रयदाता श्रीहरिकी शरणमें गयीं ॥ ३२ ॥ नागपत्नियाँ कहने लगीं—हे भगवन! इस अपराधीको आपने दण्ड दिया सो उचित ही है। क्योंकि आपका अवतार दुष्टोंको दमन करनेके लिये हुआ है। किन्तु शत्रु और पुत्र दोनोंपर आपकी दृष्टि समान रहती है। इसलिये पापका प्रायश्चित्त समझकर ही आप अपने शत्रुओंको दण्ड देते हैं ॥ ३३ ॥ आपका दण्ड दुष्टजनोंके पापका नाशक है। इस प्राणीको जो यह सर्पयोनि मिली है, इससे इसका पाप तो प्रत्यक्ष ही है। अतः आपने हमपर कृपा ही की है, हम आपके क्रोधको भी अनुग्रह मानती हैं ॥ ३४ ॥ इसने पूर्वजन्ममें मानरहित होकर दूसरोंका मान करते हुए कौन ऐसा भारी तप किया है? अथवा सब जीवोंपर दया करते हुए ऐसा क्या धर्म किया है? जिससे आप सर्वात्मा इसपर सन्तुष्ट हुए हैं ॥ ३५ ॥ हे देव! हम नहीं जानतीं कि यह इसके किस कर्मका प्रभाव है, जिससे

न नाकपृष्ठं न च सार्वभौमं न पारमेष्ठ्यं न रसाधिपत्यम् ।
न योगसिद्धीरपुनर्भवं वा वाञ्छन्ति यत्पादरजः प्रपन्नाः ॥३७॥
तदेष नाथाप दुरापमन्यैस्तमोजनिः क्रोधवशोऽप्यहीशः ।
संसारचक्रे भ्रमतः शरीरिणो यदिच्छतः स्याद् विभवः समक्षः ॥३८॥
नमस्तुभ्यं भगवते पुरुषाय महात्मने । भूतावासाय भूताय पराय परमात्मने ॥३९॥
ज्ञानविज्ञाननिधये ब्रह्मणेऽनन्तशक्तये । अगुणायाविकाराय नमस्तेऽप्राकृताय च ॥४०॥
कालाय कालनाभाय कालावयवसाक्षिणे । विश्वाय तदुपद्रष्ट्रे तत्कर्त्रे विश्वहेतवे ॥४१॥
भूतमात्रेन्द्रियप्राणमनोबुद्ध्याशयात्मने । त्रिगुणेनाभिमानेन गूढस्यात्मानुभूतये ॥४२॥
नमोऽनन्ताय सूक्ष्माय कूटस्थाय विपश्चिते । नानावादानुरोधाय वाच्यवाचकशक्तये ॥४३॥
नमः प्रमाणमूलाय कवये शास्त्रयोनये । प्रवृत्ताय निवृत्ताय निगमाय नमो नमः ॥४४॥
नमः कृष्णाय रामाय वसुदेवसुताय च । प्रद्युम्नायानिरुद्धाय सात्वतां पतये नमः ॥४५॥
नमो गुणप्रदीपाय गुणात्मच्छादनाय च । गुणवृत्त्युपलक्ष्याय गुणद्रष्ट्रे स्वसंविदे ॥४६॥
अव्याकृतविहाराय सर्वव्याकृतसिद्धये । हृषीकेश नमस्तेऽस्तु मुनये मौनशीलिने ॥४७॥
परावरगतिज्ञाय सर्वाध्यक्षाय ते नमः । अविश्वाय च विश्वाय तद्द्रष्ट्रेऽस्य च हेतवे ॥४८॥

---

इसे आपके उस चरणरजके स्पर्शका अधिकार मिला, जिसके लिये स्त्री होकर भी लक्ष्मीजीने सब कामनाएँ छोड़कर दीर्घकालतक कठोर तपस्या की थी ॥ ३६ ॥ अहो ! आपकी चरणरजकी शरणमें आये हुए भक्तजन तो स्वर्गलोक, सार्वभौम साम्राज्य, ब्रह्मपद, पृथिवीतलका आधिपत्य, योगकी सिद्धियाँ अथवा कैवल्यमोक्ष आदि किसी भी महान् फलकी इच्छा नहीं करते ॥ ३७ ॥ हे नाथ ! नागराज कालिय अत्यन्त क्रोधी और तमोगुणी योनिमें उत्पन्न हुआ था । तथापि इसे आपकी वह पवित्र चरणरज प्राप्त हुई, जो दूसरोंके लिए दुर्लभ है और जिसकी इच्छामात्रसे संसारचक्रमें चक्कर काटते हुए जीवको सब वैभव प्राप्त हो जाता है ॥ ३८ ॥ हे प्रभो ! हम आपको प्रणाम करती हैं। आप षडैश्वर्यपूर्ण, सबके अन्तःकरणोंमें विराजमान, महात्मा, सब प्राणियोंके आश्रयस्थान, सर्वभूत-स्वरूप, प्रकृतिसे अतीत परम पिता परमात्मा हैं ॥ ३९ ॥ आप ज्ञान और विज्ञानके निधान, प्रकृतिके प्रवर्तक, निर्गुण और निर्विकार अनन्तशक्ति ब्रह्म हैं । हमारा आपको प्रणाम है ॥ ४० ॥ आप काल, कालशक्तिके आश्रय और कालके अङ्गभूत सृष्टिप्रलयादि कार्योंके साक्षी हैं । आप ही सम्पूर्ण विश्वके साक्षी, विश्वकर्ता और विश्वके निदान हैं ॥ ४१ ॥ पञ्चभूत, भूततन्मात्राएँ, इन्द्रियाँ, प्राण, मन, बुद्धि और चित्त—ये सब आप ही हैं । त्रिगुणात्मक अभिमानके द्वारा आप अपने आत्मानुभवको छिपाये हुए हैं ॥ ४२ ॥ आप अनन्त, सूक्ष्म, उपाधियोंके विकारसे रहित और सर्वज्ञ हैं । आप ही अस्ति, नास्ति, सर्वज्ञ तथा अल्पज्ञ आदि नाना प्रकारके मत-मतान्तरोंका अनुवर्तन करते हैं तथा शब्द और अर्थ भी आपही की शक्तियाँ हैं । आपको नमस्कार है ॥ ४३ ॥ आप प्रत्यक्षादि प्रमाणोंके मूल, स्वतःसिद्ध, ज्ञानवान् और शास्त्रोंके उत्पत्तिस्थान हैं तथा आप ही विधि-निषेधरूप वेद हैं। हम आपको बारम्बार नमस्कार करते हैं ॥ ४४ ॥ आप शुद्धसत्त्वमय वसुदेवके पुत्र ( वासुदेव ) सङ्कर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध हैं । ऐसे आप सात्वतों अर्थात् भक्तों अथवा यादवोंके स्वामी श्रीकृष्णको हमारा नमस्कार है ॥ ४५ ॥ आप अन्तःकरणचतुष्टयरूपी गुणोंके प्रकाशक, अपने स्वरूपको गुणोंसे आच्छादितकर विभिन्न रूपोंसे प्रकट होनेवाले, अन्तःकरणकी वृत्तियोंसे उपलक्षित तथा उन वृत्तियोंके साक्षी और स्वयंप्रकाश है ॥ ४६ ॥ हे हृषीकेश ! आपकी लीला नहीं जानी जाती, सब व्यक्त वस्तुएँ आपही से सिद्ध होती हैं, आप आत्माराम हैं, आत्मामें रमण करना ही आपका स्वभाव है, आपको हम नमस्कार करती हैं ॥ ४७ ॥ आप स्थूल-सूक्ष्म सब गतियोंके ज्ञाता, सबके साक्षी, विश्वरहित और

त्वं ह्यस्य जन्मस्थितिसंयमान् प्रभो गुणैरनीहोऽकृत कालशक्तिधृक् ।
तत्तत्स्वभावान् प्रतिबोधयन् सतः समीक्षयामोघविहार ईहसे ॥४९॥
तस्यैव तेऽमूस्तनवस्त्रिलोक्यां शान्ता अशान्ता उत मूढयोनयः ।
शान्ताः प्रियास्ते ह्यधुनावितुं सतां स्थातुश्च ते धर्मपरीप्सयेहतः ॥५०॥
अपराधः सकृद् भर्त्रा सोढव्यः स्वप्रजाकृतः । क्षन्तुमर्हसि शान्तात्मन् मूढस्य त्वामजानतः॥५१॥
अनुगृह्णीष्व भगवन् प्राणांस्त्यजति पन्नगः । स्त्रीणां नः साधुशोच्यानां पतिः प्राणः प्रदीयताम्॥
विधेहि ते किङ्करीणामनुष्ठेयं तवाज्ञया । यच्छ्रद्धयानुतिष्ठन् वै मुच्यते सर्वतोभयात् ॥५३॥

श्रीशुक उवाच

इत्थं स नागपत्नीभिर्भगवान् समभिष्टुतः । मूर्च्छितं भग्नशिरसं विससर्जाङ्घ्रिकुट्टनैः॥५४॥
प्रतिलब्धेन्द्रियप्राणः कालियः शनकैर्हरिम् । कृच्छ्रात् समुच्छ्वसन् दीनः कृष्णं प्राह कृताञ्जलिः॥

कालिय उवाच

वयं खलाः सहोत्पत्त्या तामसा दीर्घमन्यवः । स्वभावो दुस्त्यजो नाथ लोकानां यदसद्ग्रहः॥५६
त्वया सृष्टमिदं विश्वं धातर्गुणविसर्जनम् । नानास्वभाववीर्यौजोयोनिबीजाशयाकृति॥५७॥
वयं च तत्र भगवन् सर्पा जात्युरुमन्यवः । कथं त्यजामस्त्वन्मायां दुस्त्यजां मोहिताःस्वयम्॥
भवान् हि कारणं तत्र सर्वज्ञो जगदीश्वरः । अनुग्रहं निग्रहं वा मन्यसे तद्विधेहि नः ॥५९॥

---

विश्वरूप तथा विश्वके साक्षी और उसके कारण हैं। हम आपको बारम्बार नमस्कार करती हैं ॥४८॥ हे प्रभो ! आप निष्क्रिय होकर भी अपनी कालशक्तिको धारणकर प्रकृतिके गुणों द्वारा संसारकी उत्पत्ति-स्थिति आदि कार्य करते हैं। अमोघ लीलाएँ करनेवाले आप जीवोंके संस्काररूप वर्तमान स्वभावोंको अपनी इच्छाशक्तिसे जागृत करके विविध क्रीडाएँ किया करते हैं ॥ ४९ ॥ त्रिलोकीमें जो शान्त अर्थात् सात्त्विक, अशान्त यानी राजस और मूढ अर्थात् तामस योनियाँ हैं, वे सब आपही की क्रीड़ायें हैं। इस समय आपने साधुजनोंकी रक्षाके लिये अवतार लिया है और उनके धर्मकी रक्षा करनेके लिये ही आप सतत चेष्टा कर रहे हैं। अतः आपको शान्त योनियाँ ही प्रिय लगती हैं ॥५०॥ हे प्रभो ! अपनी प्रजाका किया हुआ पहला अपराध तो स्वामीको सहना ही चाहिये। हे शान्तात्मन् ! यह सर्प मूढ़ है, यह आपको नहीं जानता। अतः आप इसका अपराध क्षमा करें ॥ ५१ ॥ देखिये, यह अब मरना ही चाहता है। हे भगवन् ! आप इसपर कृपा करें। साधु पुरुषोंकी दयापात्र हम अबला स्त्रियोंको हमारा प्राणरूप पति दान करके हमें दे दीजिये॥ ५२ ॥ हम आपकी दासियाँ हैं, हमें आज्ञा करिए। हम आपकी क्या सेवा करें ? क्योंकि श्रद्धापूर्वक आपकी सेवा करनेसे प्राणी सब भयोंसे छुटकारा पा जाता है ॥ ५३ ॥ श्रीशुकदेवजीने कहा—इस प्रकार नागपत्नियोंके स्तुति करनेपर भगवानने चरणोंकी ठोकरोंसे जिसके फण छिन्न-भिन्न कर दिये थे और जो चेतनाशून्य हो रहा था, उस कालियनागको छोड़ दिया ॥ ५४ ॥ फिर धीरे-धीरे प्राणलाभ होनेसे कुछ सचेत होनेपर कालियने बड़ी कठिनतासे दीर्घ निःश्वास छोड़ते हुए बड़ी दीनतापूर्वक हाथ जोड़कर भगवान कृष्णसे कहा ॥ ५५ ॥ कालिय बोला—हे नाथ ! हम जन्मसे ही बड़े दुष्ट, तमोगुणी और महाक्रोधी हैं और स्वभाव सभी जीवोंके लिये मिथ्या अभिनिवेशके समान अत्यन्त दुस्त्यज होता है ॥ ५६ ॥ हे विधातः ! आपने इस जगत्को गुणविभागसे नाना प्रकारके स्वभाव, वीर्य, बल, योनि, बीज, चित्त और आकारका रचा है ॥ ५७ ॥ हे भगवन् ! आपकी सृष्टिमें हम सर्पगण जन्मसे ही बड़े क्रोधी होते आये हैं। हम मोहित जीव आपकी दुस्त्यज मायाको स्वयं कैसे त्याग सकते हैं ? ॥ ५८ ॥ आप सर्वज्ञ और सम्पूर्ण जगत्के स्वामी हैं। आप ही हमें उस मायासे छुड़ा सकते हैं। अब आप कृपा या दण्डदान

श्रीशुक उवाच

इत्याकर्ण्य वचः प्राह भगवान् कार्यमानुषः । नात्र स्थेयं त्वया सर्प समुद्रं याहि माचिरम् ।
स्वज्ञात्यपत्यदाराढ्यो गोनृभिर्भुज्यतां नदी ॥६०॥

य एतत् संस्मरेन्मर्त्यस्तुभ्यं मदनुशासनम् । कीर्तयन्नुभयोः सन्ध्योर्न युष्मद् भयमाप्नुयात्॥६१॥

योऽस्मिन् स्नात्वा मदाक्रीडे देवादींस्तर्पयेज्जलैः । उपोष्य मां स्मरन्नर्चेत् सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥६२॥

द्वीपं रमणकं हित्वा ह्रदमेतमुपाश्रितः । यद्भयात् स सुपर्णस्त्वां नाद्यान्मत्पादलाञ्छितम्॥६३

श्रीशुक उवाच

एवमुक्तो भगवता कृष्णेनाद्भुतकर्मणा । तं पूजयामास मुदा नागपत्न्यश्च सादरम् ॥६४॥

दिव्याम्बरस्रङ्मणिभिः परार्ध्यैरपि भूषणैः । दिव्यगन्धानुलेपैश्च महत्योत्पलमालया ॥६५॥

पूजयित्वा जगन्नाथं प्रसाद्य गरुडध्वजम् । ततः प्रीतोऽभ्यनुज्ञातः परिक्रम्याभिवन्द्य तम्॥६६

सकलत्रसुहृत्पुत्रो द्वीपमब्धेर्जगाम ह । तदैव सामृतजला यमुना निर्विषाभवत् ।
अनुग्रहाद् भगवतः क्रीडामानुषरूपिणः ॥६७॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे पूर्वार्धे कालियमोक्षणं नाम षोडशोऽध्यायः

---

## सप्तदशोऽध्यायः

राजोवाच

नागालयं रमणकं कस्मात्तत्याज कालियः । कृतं किं वा सुपर्णस्य तेनैकेनासमञ्जसम् ॥१॥

श्रीशुक उवाच

उपहार्यैः सर्पजनैर्मासि मासीह यो बलिः ।वानस्पत्यो महाबाहो नागानां प्राङ्निरूपितः॥२॥

---

जो उचित समझें, वही करें ॥ ५९ ॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं—कालियके वचन सुनकर लीलामानव-रूपधारी भगवान् कृष्णने कहा—"हे सर्प ! अब तुझे यहाँ रहना उचित नहीं है । तू शीघ्र अपने जातिबन्धु, पुत्र और स्त्रियोंको साथ लेकर यहाँसे समुद्रको चला जा । जिससे यमुनाके जलका गौ और मनुष्य उपयोग कर सकें ॥ ६० ॥ जो मनुष्य मुझसे तुम्हें प्राप्त हुए इस दमन एवं आदेशकी कथाको दोनों समय स्मरण तथा कीर्तन करेगा, उसे तुम जैसे सर्पोंसे कभी भय न होगा ॥ ६१ ॥ जो मेरे क्रीडास्थलरूप इस कालियदहमें स्नानकर देवता-पितर आदिका जलसे तर्पण करेगा और उपवास तथा ध्यान करता हुआ मेरा पूजन करेगा, वह सब पापोंसे मुक्त हो जायगा ॥ ६२ ॥ जिसके भयसे तूने रमणक द्वीपको छोड़कर इस कुण्डका आश्रय लिया था, वह गरुड़ अब मेरे चरणचिह्नोंसे अङ्कित देखकर तुझे नहीं खायगा ॥ ६३ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले—अद्भुतकर्मा भगवान् कृष्णके इस प्रकार कहनेपर कालिय और उसकी पत्नियोंने अति प्रसन्न होकर दिव्य वस्त्र, माला, मणि और महामूल्य आभूषणों तथा दिव्यगन्धमय चन्दनादि लेपों और अत्युत्तम कमलमालाओंसे आदरपूवक उनका पूजन किया ॥ ६४-६५ ॥ कालियने गरुड़ध्वज भगवान् जगन्नाथकी इस प्रकार पूजाकर उन्हें प्रसन्न किया और फिर उनकी आज्ञा पा प्रसन्नतापूर्वक भगवानकी परिक्रमा और वन्दनाकर पुत्र, मित्र और कलत्रोंके सहित समुद्रके मध्यमें स्थित रमणक द्वीपको चला गया । तभीसे लीलामानवरूपधारी भगवान् कृष्णके अनुग्रहसे यमुनाजी विषहीन होकर अमृतके समान सुस्वाद जलवाली हो गयीं ॥६६-६७॥

इति श्रीमद्भागवते दशमस्कन्धे 'सामयिकी' भाषाटीकायां षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

( कालियनागके कालियदहमें आनेकी कथा और भगवानका व्रजवासियोंको दावानलसे बचाना ) इतनी कथा सुनकर राजा परीक्षित्ने पूछा—हे भगवन् ! कालियनागने सर्पोंके निवासस्थान रमणक द्वीपको क्यों छोड़ा था ? उस बेचारेने गरुड़का क्या बिगाड़ा था ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी कहने

स्वं स्वं भागं प्रयच्छन्ति नागाः पर्वणि पर्वणि । गोपीथायात्मनः सर्वे सुपर्णाय महात्मने ॥३॥
विषवीर्यमदाविष्टः काद्रवेयस्तु कालियः । कदर्थीकृत्य गरुडं स्वयं तं बुभुजे बलिम् ॥४॥
तच्छ्रुत्वा कुपितो राजन् भगवान् भगवत्प्रियः । विजिघांसुर्महावेगः कालियं समुपाद्रवत् ॥५॥
तमापतन्तं तरसा विषायुधः प्रत्यभ्ययादुच्छ्रितनैकमस्तकः ।
दद्भिः सुपर्णं व्यदशद् ददायुधः करालजिह्वोच्छ्वसितोग्रलोचनः ॥६॥
तं तार्क्ष्यपुत्रः स निरस्य मन्युमान् प्रचण्डवेगो मधुसूदनासनः ।
पक्षेण सव्येन हिरण्यरोचिषा जघान कद्रूसुतमुग्रविक्रमः ॥७॥
सुपर्णपक्षाभिहतः कालियोऽतीव विह्वलः । ह्रदं विवेश कालिन्द्यास्तदगम्यं दुरासदम् ॥८॥
तत्रैकदा जलचरं गरुडो भक्ष्यमीप्सितम् । निवारितः सौभरिणा प्रसह्य क्षुधितोऽहरत् ॥९॥
मीनान् सुदुःखितान् दृष्ट्वा दीनान् मीनपतौ हते । कृपया सौभरिः प्राह तत्रत्यक्षेममाचरन् ॥१०॥
अत्र प्रविश्य गरुडो यदि मत्स्यान् स खादति । सद्यः प्राणैर्वियुज्येत सत्यमेतद् ब्रवीम्यहम् ॥११॥
तं कालियः परं वेद नान्यः कश्चन लेलिहः । अवात्सीद् गरुडाद् भीतः कृष्णेन च विवासितः १२
कृष्णं ह्रदाद् विनिष्क्रान्तं दिव्यस्रग्गन्धवाससम् । महामणिगणाकीर्णं जाम्बूनदपरिष्कृतम् ॥१३॥
उपलभ्योत्थिताः सर्वे लब्धप्राणा इवासवः । प्रमोदनिभृतात्मानो गोपाः प्रीत्याभिरेभिरे ।१४।
यशोदा रोहिणी नन्दो गोप्यो गोपश्च कौरव । कृष्णं समेत्य लब्धेहा आसँल्लब्धमनोरथाः ।१५।
रामश्चाच्युतमालिङ्ग्य जहासास्यानुभाववित् । नगा गावो वृषा वत्सा लेभिरे परमां मुदम् ।१६॥

---

लगे—हे महाबाहो ! गरुड़के भक्ष्य सर्पोंने मास-मासमें एक वृक्षके नीचे गरुड़को बलि ( पूजा ) देनेका नियम बनाया था ॥ २ ॥ उसके अनुसार प्रत्येक अमावस्याको सब सर्प अपनी रक्षाके लिए महात्मा गरुड़को अपना-अपना भाग दे दिया करते थे । लेकिन विषके बलसे उन्मत्त कद्रूपुत्र कालियनाग गरुड़को तुच्छ समझकर उनके भागको स्वयं खा जाता था ॥३॥४॥ हे राजन् ! यह सुनकर भगवानके प्रिय पार्षद महात्मा गरुड़ने कुपित होकर कालियको मारनेके लिये बड़े वेगसे आक्रमण किया ॥ ५ ॥ गरुड़जीको बड़े वेगसे अपनी ओर आते देख विष और दाँतका अस्त्र धारण करनेवाला जिह्वा और फन फैलाये उग्र नयनोंवाला नागराज कालिय अपने अनेक मस्तकोंको उठाकर उनकी ओर बढ़ा और दाँतोंसे उन्हें काटने लगा ॥ ६ ॥ तब भगवान मधुसूदनके वाहन प्रचण्डवेगवान् एवं उग्रपराक्रमी गरुड़जीने कद्रूपुत्र कालियको अपने शरीरसे अलग हटाकर अपने सुवर्ण-वर्णके दायें पंखसे क्रोधपूर्वक उसपर आघात किया ॥ ७ ॥ गरुड़जीके पंखकी चोटसे कालिय विह्वल होकर यमुनाजीके कुण्डमें चला गया; जो गरुड़जीके लिए अगम्य और अत्यन्त गम्भीर होनेके कारण अन्य पुरुषोंके लिये भी दुर्गम था ॥ ८ ॥ इस विषयमें यह इतिहास है—एक बार वहाँ सौभरि ऋषिके मना करनेपर भी गरुड़ने अत्यन्त भूखे होनेके कारण अपनी रुचिके अनुसार भक्ष्यरूप एक मत्स्यको जबर्दस्ती खा लिया ॥ ९ ॥ उस मत्स्यराजके मारे जानेसे सब मछलियोंको अत्यन्त दीन और व्याकुल देखकर दयावश उस कुण्डमें रहनेवाले अन्य जीवोंकी कुशलताके लिये महर्षि सौभरिने कहा—॥ १० ॥ यदि आजसे गरुड़ इस कुण्डमें घुसकर मछलियोंको खायगा तो तुरन्त मर जायगा, मैं यह सत्य कहता हूँ ॥ ११ ॥ इस बातको कालियनागके सिवा और कोई सर्प नहीं जानता था । इसलिये वह गरुड़के भयसे वहाँ रहने लगा था और इस समय श्रीकृष्णचन्द्रने उसे वहाँसे निकाल बाहर किया ॥१२॥ हे राजन् ! इधर कृष्णचन्द्रको दिव्य माला, गन्ध, वस्त्र, महामूल्य मणिगण और सुवर्णमय आभूषणोंसे आभूषित हो उस कुण्डसे बाहर निकलते देख सब व्रजवासी ऐसे उठ खड़े हुए, जैसे गये प्राणोंको पाकर इन्द्रियाँ सचेत हो जायँ । वे सभी गोप आनन्दपूर्ण चित्तसे प्रसन्नतापूर्वक भगवानका आलिङ्गन करने लगे ॥ १३॥१४ ॥ हे कुरुनन्दन ! यशोदा, रोहिणी, नन्द, सभी गोपी और गोप श्रीकृष्णचन्द्रसे

नन्दं विप्राः समागत्य गुरवः सकलत्रकाः । ऊचुस्ते कालियग्रस्तो दिष्ट्या मुक्तस्तवात्मजः १७
देहि दानं द्विजातीनां कृष्णनिर्मुक्तिहेतवे । नन्दःप्रीतमना राजन् गाः सुवर्णं तदादिशत् ।१८।
यशोदापि महाभागा नष्टलब्धप्रजा सती । परिष्वज्याङ्कमारोप्य मुमोचाश्रुकलां मुहुः ॥१९॥
तां रात्रिं तत्र राजेन्द्र क्षुत्तृड्भ्यां श्रमकर्शिताः । ऊषुर्व्रजौकसो गावः कालिन्द्या उपकूलतः॥२०॥
तदा शुचिवनोद्भूतो दावाग्निः सर्वतो व्रजम् । सुप्तं निशीथ आवृत्य प्रदग्धुमुपचक्रमे ॥२१॥
तत उत्थाय संभ्रान्ता दह्यमाना व्रजौकसः । कृष्णं ययुस्ते शरणं मायामनुजमीश्वरम् ॥२२॥
कृष्ण कृष्ण महाभाग हे रामामितविक्रम । एष घोरतमो वह्निस्तावकान् ग्रसते हि नः ॥२३॥
सुदुस्तरान्नः स्वान् पाहि कालाग्नेः सुहृदः प्रभो । न शक्नुमस्त्वच्चरणं संत्यक्तुमकुतोभयम् ॥२४॥
इत्थं स्वजनवैक्लव्यं निरीक्ष्य जगदीश्वरः । तमग्निमपिबत्तीव्रमनन्तोऽनन्तशक्तिधृक् ॥२५॥
इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे दावाग्निमोचनं नाम सप्तदशोऽध्यायः

———

# अष्टादशोऽध्यायः

## श्रीशुक उवाच

अथ कृष्णः परिवृतो ज्ञातिभिर्मुदितात्मभिः । अनुगीयमानो न्यविशद् व्रजं गोकुलमण्डितम् ।१।
व्रजे विक्रीडतोरेवं गोपालच्छद्ममायया । ग्रीष्मो नामर्तुरभवन्नातिप्रेयाञ्छरीरिणाम् ॥२॥
स च वृन्दावनगुणैर्वसन्त इव लक्षितः । यत्रास्ते भगवान् साक्षाद् रामेण सह केशवः ॥३॥

---

मिल और पूर्णमनोरथ होकर गद्गद हो गये ॥ १५ ॥ उस समय भगवानका प्रभाव जाननेवाले श्रीबलरामजी भी उनका आलिङ्गनकर हँसने लगे तथा पर्वत, गौ, बैल और बछड़ोंको भी आनन्द हुआ ॥ १६ ॥ तदनन्तर गोपोंके कुलगुरु ब्राह्मणोंने अपनी पत्नियोंके सहित नन्दजीके पास आकर कहा—"नन्दजी ! तुम्हारे बड़े भाग्य हैं, जो तुम्हारा बालक कालियसे पकड़ा जाकर भी छूटकर बच गया है, इसलिये आप ब्राह्मणोंको दान दीजिये ।" हे राजन् ! तब नन्दजीने प्रसन्न होकर ब्राह्मणोंको गौ और सुवर्ण दान दिये ॥१७॥१८॥ महाभागा यशोदाजी भी मृत्युके मुखसे लौटे हुए अपने लालको गोदमें लेकर आलिङ्गन करती हुई बारम्बार आँसू बहाने लगीं ॥ १९ ॥ हे राजेन्द्र ! सब व्रजवासी और गौएँ भूख-प्यास तथा श्रमके कारण अतिशय दुर्बल हो रहे थे । इसलिये उस रातको वे यमुनातटपर ही रह गये ॥ २० ॥ अचानक आधी रातके समय ग्रीष्म ऋतुके सूखे वनमें लगा हुआ दावानल सोये हुए व्रजवासियोंको सब ओरसे घेरकर झुलसने लगा ॥ २१ ॥ उससे दग्ध व्रजवासी घबड़ाकर उठ खड़े हुए और मायामानवरूपी भगवान कृष्णकी शरणमें गये ॥ २२ ॥ वे सब कहने लगे—"हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! हे महाभाग ! हे अमितविक्रम बलराम ! देखिये, यह महाभयङ्कर दावाग्नि आपके स्वजन हम सबको भस्म किये दे रहा है ॥ २३ ॥ हे प्रभो ! हम आपके सुहृद् हैं । अतः इस दुस्तर कालानलसे आप हमारी रक्षा करिए । हम आपके अकुतोभय चरणोंको नहीं त्याग सकते" ॥ २४ ॥ स्वजनोंकी ऐसी व्याकुलता देखकर अनन्तशक्तिधारी जगतपति भगवान कृष्णने उस अग्निको पी लिया ॥२५॥ इति श्रीमद्भागवते दशमस्कंधे 'सामयिकी'भाषाटीकायां सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥

( प्रलम्बासुरका वध ) श्रीशुकदेवजी कहने लगे—हे राजन् ! अपने स्वजनोंको दावानलसे बचाकर श्रीकृष्णचन्द्रने प्रसन्नचित्त सजातीय गोपोंसे घिरे एवं उनके मुखसे अपना सुयश सुनते हुए गौओंसे पूर्ण व्रजमें प्रवेश किया ॥ १ ॥ इस प्रकार दोनों भाइयोंके मायामय गोपालवेषसे व्रजमें क्रीडा करते समय ग्रीष्म ऋतु आ गयी, जो प्राणियोंको कुछ भी प्रिय नहीं होती ॥ २ ॥ किन्तु जहाँ बलरामजीके सहित साक्षात् भगवान कृष्णचन्द्र विहार करते थे, उस वृन्दावनमें अपने गुणोंके कारण

यत्र निर्झरनिर्ह्रादनिवृत्तस्वनझिल्लिकम् । शश्वत्तच्छीकरर्जीषद्रुममण्डलमण्डितम् ॥४॥
सरित्सरःप्रस्रवणोर्मिवायुना कह्लारकञ्जोत्पलरेणुहारिणा ।
न विद्यते यत्र वनौकसां दवो निदाघवह्न्यर्कभवोऽतिशाद्वले ॥५॥
अगाधतोयह्रदिनीतटोर्मिभिर्द्रवत्पुरीष्याः पुलिनैः समन्ततः ।
न तत्र चण्डांशुकरा विषोल्बणा भुवो रसं शाद्वलितं च गृह्णते ॥६॥
वनं कुसुमितं श्रीमन्नदच्चित्रमृगद्विजम् । गायन्मयूरभ्रमरं कूजत्कोकिलसारसम् ॥७॥
क्रीडिष्यमाणस्तत् कृष्णो भगवान् बलसंयुतः । वेणुं विरणयन् गोपैर्गोधनैः संवृतोऽविशत् ॥८॥
प्रवालबर्हस्तबकस्रग्धातुकृतभूषणाः । रामकृष्णादयो गोपा ननृतुर्युयुधुर्जगुः ॥९॥
कृष्णस्य नृत्यतः केचिज्जगुः केचिदवादयन् । वेणुपाणितलैः शृङ्गैः प्रशशंसुरथापरे ॥१०॥
गोपजातिप्रतिच्छन्ना देवा गोपालरूपिणः । ईडिरे कृष्णरामौ च नटा इव नटं नृप ॥११॥
भ्रामणैर्लङ्घनैः क्षेपैरास्फोटनविकर्षणैः । चिक्रीडतुर्नियुद्धेन काकपक्षधरौ क्वचित् ॥१२॥
क्वचिन्नृत्यत्सु चान्येषु गायकौ वादकौ स्वयम् । शशंसतुर्महाराज साधु साध्विति वादिनौ ॥१३॥
क्वचिद् बिल्वैः क्वचित् कुम्भैः क्व चामलकमुष्टिभिः । अस्पृश्यनेत्रबन्धाद्यैः क्वचिन्मृगखगेहया ॥१४॥
क्वचिच्च दर्दुरप्लावैर्विविधैरुपहासकैः । कदाचित् स्पन्दोलिकया कर्हिचिन्नृपचेष्टया ॥१५॥
एवं तौ लोकसिद्धाभिः क्रीडाभिश्चेरतुर्वने । नद्यद्रिद्रोणिकुञ्जेषु काननेषु सरःसु च ॥१६॥

---

वह ग्रीष्म भी वसन्तऋतु जैसी जान पड़ती थी ॥ ३ ॥ जिस वृन्दावनमें झरनोंके कल-कल निदानसे झींगुरोंका झनकार दब गया था और जो भूमि झरनोंसे निरन्तर उड़ते हुए जलकणोंके कारण आर्द्र वृक्षोंसे पूर्ण थी ॥ ४ ॥ उस अत्यन्त हरित तृणपूर्ण भूमिमें वनवासी लोगोंको भी नदी, सरोवर और झरनोंकी तरङ्गोंसे मिलकर बहनेवाले तथा कह्लार, कमल और उत्पलके परागको हरनेवाले वायुके चलनेसे घाम, अग्नि अथवा सूर्यका कोई ताप नहीं रहता था ॥ ५ ॥ वहाँकी अगाध जलवाली यमुना नदीके तटपर लहरानेवाली तरङ्गोंसे गीले कीचड़वाली तटभूमिकी आर्द्रता और तृणोंकी हरियालीको विषके समान तीखी सूर्यकी किरणें भी नहीं सुखा सकती थीं ॥ ६ ॥ अत्यन्त सुन्दर चित्र-विचित्र मृग और पक्षी जहाँ सुशोभित थे तथा गान करते हुए मयूर और भ्रमर एवं मनोहर शब्द करते हुए कोकिल और सारसादि पक्षियोंसे पूर्ण तथा खिले हुए पुष्पोंसे युक्त वृन्दावनमें विहार करनेकी इच्छासे श्रीकृष्णचन्द्रने भगवान बलरामजीके सहित गोप और गौओंसे घिरकर मधुर मुरली बजाते हुए प्रवेश किया ॥ ७ ॥ ८ ॥ तब राम और कृष्ण आदि समस्त गोपगण अपने शरीरोंको मूँगा, मयूर-पिच्छ, फूलोंके गुच्छों, मालाओं तथा गेरू आदि धातुओंसे विभूषितकर नाचने-गाने और परस्पर मल्लयुद्ध करने लगे ॥ ९ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रजीके नाचते समय कुछ बालक गाते, कुछ वंशी, ताली अथवा नरसिंघा बजाते और कुछ उनकी प्रशंसा करते थे ॥ १० ॥ हे राजन् ! एक नट जैसे दूसरे नटकी प्रशंसा करता है, वैसे ही गोपजातिमें अवतार लेकर छिपे हुए गोपवेषधारी देवता श्रीकृष्ण-बलदेवकी स्तुति कर रहे थे ॥ ११ ॥ सिरपर काकपक्ष धारण करनेवाले कृष्ण और बलराम समय-समयपर घूमते, कन्दुक आदि फेंकते, ताल ठोंकते, एक-दूसरेको खींचते और परस्पर मल्लयुद्ध करते हुए खेलते थे ॥ १२ ॥ हे महाराज ! वे कभी दूसरोंके नाचनेपर स्वयं गाने-बजाने लगते और कभी वाह-वाह !! कहकर उसकी प्रशंसा करने लग जाते थे ॥१३॥ कभी एक-दूसरेपर बेल, जलकुम्भी या आँवलेके फल हाथमें लेकर फेंकते कभी आँखमिचौनी करते तथा कभी दौड़कर छूनेवाले बालकसे दूर भागकर न छू जाने और कभी मृग एवं पक्षियोंकी चेष्टाओंकी नकल करने आदिके खेल खेलते थे ॥ १४ ॥ वे कभी मेढकोंके समान उछलकर चलते, कभी नाना प्रकारके उपहास करते, कभी दो गोपबालकोंकी भुजाओंकी डोली बनाकर उसपर झूला झूलते और कभी राजाकी नकल आदिके खेल खेलते

पशूंश्चारयतोर्गोपैस्तद्वने रामकृष्णयोः । गोपरूपी प्रलम्बोऽगादसुरस्तज्जिहीर्षया ॥१७॥
तं विद्वानपि दाशार्हो भगवान् सर्वदर्शनः । अन्वमोदत तत्सख्यं वधं तस्य विचिन्तयन् ॥१८॥
तत्रोपाहूय गोपालान् कृष्णः प्राह विहारवित् । हे गोपा विहरिष्यामो द्वन्द्वीभूय यथायथम् ॥१९॥
तत्र चक्रुः परिवृढौ गोपा रामजनार्दनौ । कृष्णसङ्घट्टिनः केचिदासन् रामस्य चापरे ॥२०॥
आचेरुर्विविधाः क्रीडा वाह्यवाहकलक्षणाः । यत्रारोहन्ति जेतारो वहन्ति च पराजिताः ॥२१॥
वहन्तो वाह्यमानाश्च चारयन्तश्च गोधनम् । भाण्डीरकं नाम वटं जग्मुः कृष्णपुरोगमाः ॥२२॥
रामसङ्घट्टिनो यर्हि श्रीदामवृषभादयः । क्रीडायां जयिनस्तांस्तानूहुः कृष्णादयो नृप ॥२३॥
उवाह कृष्णो भगवान् श्रीदामानं पराजितः । वृषभं भद्रसेनस्तु प्रलम्बो रोहिणीसुतम् ॥२४॥
अविषह्यं मन्यमानः कृष्णं दानवपुङ्गवः । वहन् द्रुततरं प्रागादवरोहणतः परम् ॥२५॥

तमुद्वहन् धरणिधरेन्द्रगौरवं महासुरो विगतरयो निजं वपुः ।
स आस्थितः पुरटपरिच्छदो बभौ तडिद्द्युमानुडुपतिवाडिवाम्बुदः ॥२६॥
निरीक्ष्य तद्वपुरलमम्बरे चरत् प्रदीप्तदृग्भ्रुकुटितटोग्रदंष्ट्रकम् ।
ज्वलच्छिखं कटककिरीटकुण्डलत्विषाद्भुतं हलधर ईषदत्रसत् ॥२७॥
अथागतस्मृतिरभयो रिपुं बलो विहाय सार्थमिव हरन्तमात्मनः ।
रुषाहनच्छिरसि दृढेन मुष्टिना सुराधिपो गिरिमिव वज्ररंहसा ॥२८॥

थे ॥ १५ ॥ इस तरह विविध लोकप्रसिद्ध खेल करते हुए राम और कृष्ण वृन्दावनके पर्वत, नदी, कन्दरा, कुञ्ज, वन और सरोवरमें नित्य विचरा करते थे ॥ १६ ॥ एक दिनकी बात है कि जब बलराम और कृष्ण अन्य गोपोंके साथ वनमें गौएँ चरा रहे थे, उसी समय उन्हें हर ले जानेके लिए प्रलम्बासुरनामक दैत्य गोपवेष धारण करके वहाँ आया ॥ १७ ॥ सर्वद्रष्टा श्रीयदुनाथने उसे पहचान लिया तो भी उसे मारनेका विचार करते हुए उन्होंने उसे अपने साथियोंमें मिला लेनेका अनुमोदन किया ॥ १८ ॥ क्रीड़ाकुशल भगवान कृष्णने सब गोपोंको बुलाकर कहा—"हे ग्वालबालों ! अब हम बराबर-बराबरके दो दल बनाकर खेलेंगे" ॥ १९ ॥ इसपर गोपोंने राम और कृष्णको दोनों दलोंका मुखिया बनाया और उसमेंसे कुछ कृष्णचन्द्रके दलमें तथा कुछ बलरामजीके दलमें सम्मिलित हो गये ॥ २० ॥ और जिनमें एक दल दूसरे दलको अपनी पीठपर चढ़ाकर एक निर्दिष्ट स्थानतक ले जाता था, ऐसे अनेक खेल किये । उन खेलोंमें जीतनेवाला दल चढ़ता था और हारनेवाला अपनी पीठपर चढ़ाता था ॥ २१ ॥ इस तरह एक दूसरेको पीठपर चढ़ते-चढ़ाते वे कृष्ण आदि सब बालक गौएँ चराते हुए भाण्डीरक वटके पास जा पहुँचे ॥ २२ ॥ हे राजन् ! उस खेलमें एक बार बलरामजीके दलवाले श्रीदामा और वृषभ आदि गोपबालक खेलमें जीते तो उन्हें कृष्ण आदि गोप अपनी पीठपर चढ़ाकर ले चले ॥ २३ ॥ हारे हुए भगवान श्रीकृष्णने श्रीदामाको, भद्रसेनने वृषभको और प्रलम्बने बलरामजीको चढ़ाया ॥ २४ ॥ प्रलम्बासुर कृष्णचन्द्रको असह्य समझ बलरामजीको लेकर बड़ी तेजीसे भागा और पीठसे उतारनेके लिए निश्चित स्थानसे भी आगे निकल गया ॥ २५॥ पृथिवीको धारण करनेवाले अनन्तदेवके भारी भारको पीठपर लादकर ले जानेसे थक जानेके कारण उस महादैत्यका वेग धीमा पड़ गया और उसने अपना स्वाभाविक स्वरूप धारण कर लिया । उस दैत्यके श्याम शरीरपर सुवर्णके आभूषण थे, उनसे वह ऐसा मालूम होता था मानों बिजली युक्त श्याम मेघ चन्द्रमाको अपनेमें धारण किये हुए हो ॥ २६ ॥ उस दैत्यके नेत्र अत्यन्त प्रज्वलित थे और डाढ़ें भृकुटीतक पहुँची हुई थीं । वह अत्यन्त भयानक था । उसके केश अग्निशिखाके समान अरुण थे । वह कटक, किरीट और कुण्डलोंकी कान्तिसे अतिशय अद्भुत जान पड़ता था । उसको बड़े वेगसे आकाशमें जाते देखकर पहले तो बलरामजी कुछ भयभीत-से हुए ॥ २७ ॥ फिर सावधान होने-

स आहतः सपदि विदीर्णमस्तको मुखाद् वमन् रुधिरमपस्मृतोऽसुरः ।
महारवं व्यसुरपतत् समीरयन् गिरिर्यथा मघवत आयुधाहतः ॥२९॥
दृष्ट्वा प्रलम्बं निहतं बलेन बलशालिना । गोपाःसुविस्मिता आसन् साधु साध्विति वादिनः
आशिषोऽभिगृणन्तस्तं प्रशशंसुस्तदर्हणम् । प्रेत्यागतमिवालिङ्ग्य प्रेमविह्वलचेतसः ॥३१॥
पापे प्रलम्बे निहते देवाः परमनिर्वृताः । अभ्यवर्षन् बलं माल्यैः शशंसुः साधु साध्विति
इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे पूर्वार्धे प्रलम्बवधो नामाष्टादशोऽध्यायः।

---

# एकोनविंशतितमोऽध्यायः

### श्रीशुक उवाच

क्रीडासक्तेषु गोपेषु तद्गावो दूरचारिणीः । स्वैरं चरन्त्यो विविशुस्तृणलोभेन गह्वरम्॥१॥
अजा गावो महिष्यश्च निर्विशन्त्यो वनाद् वनम् । इषीकाटवीं निर्विविशुः क्रन्दन्त्यो दावतर्षिताः२
तेऽपश्यन्तः पशून् गोपाः कृष्णरामादयस्तदा । जातानुतापा न विदुर्विचिन्वन्तो गवां गतिम् ॥
तृणैस्तत्खुरदच्छिन्नैर्गोष्पदैरङ्कितैर्गवाम् । मार्गमन्वगमन् सर्वे नष्टाजीव्या विचेतसः ॥४॥
मुञ्जाटव्यां भ्रष्टमार्गं क्रन्दमानं स्वगोधनम् । संप्राप्य तृषिताः श्रान्तास्ततस्ते संन्यवर्तयन्॥५॥
ता आहूता भगवता मेघगम्भीरया गिरा । स्वनाम्नां निनदं श्रुत्वा प्रतिनेदुः प्रहर्षिताः॥६॥

---

पर उनका भय जाता रहा । उन्होंने देखा कि यह शत्रु धन चुराकर ले जानेवाले चोरकी भाँति मुझे आकाशमार्गसे ले जा रहा है । तब उन्होंने अत्यन्त क्रुद्ध होकर जैसे इन्द्रने पर्वतोंपर वज्रप्रहार किया था, वैसे ही उसके मस्तकपर कसकर एक घूँसा मारा ॥ २८ ॥ बलभद्रजीका घूँसा लगते ही उसका सिर फट गया । वह मुखसे रक्त वमन करने लगा । उसकी चेतना जाती रही और बड़ा भयंकर शब्द करता हुआ वह इन्द्रके वज्रसे आहत पर्वतके समान तुरन्त मरकर धराशायी होगया ॥ २९ ॥ बलवान् बलरामजीके हाथसे प्रलम्बासुरको मरा देखकर सब गोप अत्यन्त विस्मित हुए और उन्हें बार-बार धन्यवाद देने लगे ॥ ३० ॥ वे प्रशंसाके योग्य बलरामजीको आशीर्वाद देते और उनकी प्रशंसा करते हुए मृत्युके मुखसे लौटे हुएके समान उनके गले लगकर मिले । उस समय उनका मन प्रेमसे विह्वल हो गया था ॥३१॥ उस पापी प्रलम्बासुरके मारे जानेसे देवता बहुत आनन्दित हुए और बलरामजीपर फूलोंकी वर्षा करते हुए 'साधु-साधु' कहने लगे ॥ ३२ ॥ इति श्रीमद्भागवते दशमस्कन्धेऽष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥

( भगवानका गौ और गोपोंकी दावानलसे रक्षा करना ) श्रीशुकदेवजी कहते हैं—इसके बाद गोपगण फिर खेल-कूदमें लग गये । उसी समय उनकी गौएँ स्वच्छन्दतासे चरती हुई हरी-हरी घासके लोभसे एक गहन वनमें बहुत दूर चली गयीं ॥ १ ॥ उनकी बकरी, गौ और भैंसें एक वनसे दूसरे वनमें जातीं और गर्मीके तापसे तृषित होकर डकराती हुई अन्तमें सींकोंके वनमें घुस गयीं ॥ २ ॥ पशुओंके न दीखनेसे रामकृष्ण आदि गोप बहुत दुःखी हुए और इधर-उधर ढूँढ़कर भी गौओंका पता नहीं लगा सके । अपनी जीविकाके नष्ट हो जानेसे वे जैसे अचेत हो रहे थे । अतः गौओंके खुर और दाँतोंसे छिन्न-भिन्न तृणों और पृथ्वीपर बने खुरोंसे उनके मार्ग पहचानते हुए चले ॥ ३-४ ॥ अन्तमें अपने गोधनको मार्ग भूल जानेसे एक मुञ्जवनमें डकराते हुए पाकर वे अत्यन्त प्यासे और थके-माँदे होकर लौट आये ॥ ५ ॥ जब भगवान मेघके समान गम्भीर वाणीसे उन्हें नाम ले-लेकर पुकारने लगे और वे गौवें अपने-अपने नाम सुनकर प्रसन्न हो उनके उत्तरमें प्रतिध्वनि

ततः समन्ताद् वनधूमकेतुर्यदृच्छयाभूत् क्षयकृद् वनौकसाम् ।
समीरितः सारथिनोल्बणोल्मुकैर्विलेलिहानः स्थिरजङ्गमान् महान् ॥७॥
तमापतन्तं परितो दवाग्निं गोपाश्च गावः प्रसमीक्ष्य भीताः ।
ऊचुश्च कृष्णं सबलं प्रपन्ना यथा हरिं मृत्युभयार्दिता जनाः ॥८॥
कृष्ण कृष्ण महावीर हे रामामितविक्रम । दावाग्निना दह्यमानान् प्रपन्नांस्त्रातुमर्हथः ॥६॥
नूनं त्वद्बान्धवाः कृष्ण न चार्हन्त्यवसीदितुम् । वयं हि सर्वधर्मज्ञ त्वन्नाथास्त्वत्परायणाः॥१०॥

श्रीशुक उवाच

वचो निशम्य कृपणं बन्धूनां भगवान् हरिः । निमीलयत मा भैष्ट लोचनानीत्यभाषत ॥११॥
तथेति मीलिताक्षेषु भगवानग्निमुल्बणम् । पीत्वा मुखेन तान् कृच्छ्राद् योगाधीशोऽव्यमोचयत्
ततश्च तेऽक्षीण्युन्मील्य पुनर्भाण्डीरमापिताः । निशाम्य विस्मिता आसन्नात्मानं गाश्च मोचिताः
कृष्णस्य योगवीर्यं तद् योगमायानुभावितम् । दावाग्नेरात्मनः क्षेमं वीक्ष्य ते मेनिरेऽमरम्॥१४॥
गाः सन्निवर्त्य सायाह्ने सहरामो जनार्दनः । वेणुं विरणयन् गोष्ठमगाद् गोपैरभिष्टुतः॥१५॥
गोपीनां परमानन्द आसीद् गोविन्ददर्शने । क्षणं युगशतमिव यासां येन विनाऽभवत्॥१६॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे पूर्वार्धे दावाग्निपानं
नामैकोनविंशतितमोऽध्यायः ॥ १६ ॥

———

करने लगीं ॥ ६ ॥ इसी समय उस वनमें अकस्मात् वनवासी जीवोंको नष्ट करनेवाला दावानल लग गया और वायुसे प्रेरित हो तथा भयानक लपटोंसे बढ़कर सब स्थावर-जंगम जीवोंको भस्म करने लगा ॥ ७ ॥ उस दावानलको चारों ओरसे अपनी ओर बढ़ता देखकर गौ और गोपगण अत्यन्त भयभीत हो गये और मृत्युके भयसे डरे हुए जीव जैसे श्रीहरिकी शरणमें चले जाते हैं, उसी प्रकार कृष्ण और बलरामके शरणागत होकर उन्हें पुकारने लगे ॥ ८ ॥ उन्होंने कहा—"हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! हे महावीर ! हे अमितबलशाली बलराम ! हम आपके शरणागत दास होकर भी इस दावानलसे जलना ही चाहते हैं, आप हमारी रक्षा करें ॥ ६ ॥ हे कृष्ण ! आपके बन्धु-बान्धव कष्ट पाने योग्य नहीं हैं । हे सर्वधर्मज्ञ ! हमारे तो आप ही प्रभु और एकमात्र गति हैं ॥ १० ॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं—अपने मित्रोंका दीन वचन सुनकर भगवानने कहा—"डरो मत, अपने-अपने नेत्र मूँद लो" ॥ ११ ॥ भगवानकी आज्ञानुसार जब उन्होंने 'बहुत अच्छा' कहकर अपने-अपने नेत्र मूँद लिये तो योगेश्वर भगवान कृष्णने उस प्रचण्ड अग्निको अपने मुखसे पीकर उन्हें उस महान् संकटसे छुड़ा दिया ॥ १२ ॥ ग्वालबालोंने जब फिर नेत्र खोले तो देखा वे भाण्डीरवटके पास पहुँच गये हैं । इस प्रकार गौओं सहित अपने आपको दावानलसे मुक्त देखकर वे विस्मित हुए ॥ १३ ॥ श्रीकृष्णके उस योग-सामर्थ्य, योगमायाके प्रभाव तथा दावानलसे अपनी सकुशल मुक्ति देखकर उन्होंने श्रीकृष्णको कोई देवता समझा ॥ १४ ॥ संध्या होनेपर बलरामजी तथा कृष्णचन्द्रजी अपनी गौएँ लौटाकर बाँसुरी बजाते और साथी ग्वालबालोंसे प्रशंसित होते हुए व्रजको लौटे ॥ १५ ॥ व्रजमें श्रीगोविन्दका दर्शन पाकर वहाँकी गोपियोंको बड़ा आनन्द मिला । क्योंकि अपने प्यारेके बिना उन्हें एक-एक क्षण सौ-सौ युगोंके समान भारी हो रहा था ॥ १६ ॥ इति श्रीमद्भागवते दशमस्कन्धे भाषाटीकायामेकोनविंशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

# विंशतितमोऽध्यायः

श्रीशुक उवाच

तयोस्तदद्भुतं कर्म दावाग्नेर्मोक्षमात्मनः । गोपाः स्त्रीभ्यः समाचख्युः प्रलम्बवधमेव च ॥१॥
गोपवृद्धाश्च गोप्यश्च तदुपाकर्ण्य विस्मिताः । मेनिरे देवप्रवरौ कृष्णरामौ व्रजं गतौ ॥२॥
ततः प्रावर्तत प्रावृट् सर्वसत्त्वसमुद्भवा । विद्योतमानपरिधिर्विस्फूर्जितनभस्तला ॥३॥
सान्द्रनीलाम्बुदैर्व्योम सविद्युत्स्तनयित्नुभिः । अस्पष्टज्योतिराच्छन्नं ब्रह्मेव सगुणं बभौ ॥४॥
अष्टौ मासान् निपीतं यद् भूम्याश्चोदमयं वसु । स्वगोभिर्मोक्तुमारेभे पर्जन्यः काल आगते ॥५॥
तडित्वन्तो महामेघाश्चण्डश्वसनवेपिताः । प्रीणनं जीवनं ह्यस्य मुमुचुः करुणा इव ॥६॥
ततः कृशा देवमीढा आसीद् वर्षीयसी मही । यथैव काम्यतपसस्तनुः संप्राप्य तत्फलम् ॥७॥
निशामुखेषु खद्योतास्तमसा भान्ति न ग्रहाः । यथा पापेन पाखण्डा न हि वेदाः कलौ युगे ॥८॥
श्रुत्वा पर्जन्यनिनदं मण्डूका व्यसृजन् गिरः । तूष्णीं शयानाः प्राग् यद्वद् ब्राह्मणा नियमात्यये
आसन्नुत्पथवाहिन्यः क्षुद्रनद्योऽनुशुष्यतीः । पुंसो यथास्वतन्त्रस्य देहद्रविणसम्पदः ॥१०॥
हरिता हरिभिः शष्पैरिन्द्रगोपैश्च लोहिताः । उच्छिलीन्ध्रकृतच्छाया नृणां श्रीरिव भूरभृत्
क्षेत्राणि सस्यसम्पद्भिः कर्षकाणां मुदं ददुः । धनिनामुपतापं च दैवाधीनमजानताम् ॥१२॥
जलस्थलौकसः सर्वे नववारिनिषेवया । अबिभ्रद् रुचिरं रूपं यथा हरिनिषेवया ॥१३॥

---

( वर्षा और शरदृतुका वर्णन ) श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन्! घर पहुँचनेपर ग्वालबालोंने दावानलसे अपनी रक्षा और प्रलम्बासुरका वध, ये श्रीकृष्ण और बलरामके दो अद्भुत कर्म गोपियोंको विस्तारके साथ सुनाये ॥ १ ॥ उन विचित्र चरित्रोंको सुनकर वयोवृद्ध गोप और गोपियोंको बड़ा विस्मय हुआ और उन्होंने समझा कि राम और कृष्णके रूपमें कोई बहुत बड़े देवता व्रजमें पधारे हुए हैं ॥ २ ॥ कुछ दिनों बाद सब जीवोंकी उत्पत्ति करनेवाली वर्षाऋतुका आगमन हुआ। उस समय चन्द्रमा और सूर्यके चारों ओर प्रकाशपूर्ण मण्डल दिखायी देने लगा और आकाशमें कोलाहल-सा उत्पन्न हो गया ॥ ३ ॥ बिजली और घोर गर्जन युक्त घने एवं नीले मेघोंसे ढँककर सूर्यादि ज्योतियाँ स्पष्ट न दीख पड़नेके कारण आकाशके गुणोंसे आच्छन्न जीवसंज्ञक ब्रह्मके समान मालूम पड़ीं ॥ ४ ॥ सूर्यदेवने अपनी किरणोंसे आठ महीने तक पृथिवीका जो जलरूप धन खींचा था, उसे वर्षा आनेपर वे अपनी मेघरूप किरणोंसे बरसाने लगे ॥ ५ ॥ जैसे दयालु पुरुष संसारको सन्तप्त देखकर उसे आनन्दित करनेके लिये अपना जीवन तक दे डालते हैं, वैसे ही दामिनीयुक्त महामेघ प्रबल वायुके झोंकेसे उड़-उड़कर अपना जीवनरूप जल बरसाने लगे ॥ ६॥ ग्रीष्मऋतुके तापसे सूखी पृथिवी वर्षाके जलसे अभिषिक्त होकर हरी-भरी हो गयी, जैसे किसी सकाम तपस्यासे दुर्बल शरीर उसका फल मिल जानेपर फिर पुष्ट हो जाय ॥ ७ ॥ रात्रिके समय बादलोंके घोर अन्धकारमें जुगुनुओंकी ज्योति चमकने लगी और ग्रहनक्षत्रोंका दर्शन दुर्लभ हो गया। जैसे कलिमें पापकी प्रबलतासे पाखण्डमतोंका प्रचार अधिक हो जाता और वैदिक सम्प्रदाय लुप्त हो जाते हैं ॥ ८ ॥ अब तक मेढक चुपचाप पड़े थे, वे मेघोंका गर्जन सुनकर बोलने लगे। जैसे नित्य-नियमसे निवृत्त हो और अपने आचार्यका आदेश सुनकर ब्राह्मण लोग वेदपाठमें लग जाते हैं ॥९॥ छोटी-छोटी नदियाँ जो ग्रीष्मऋतुमें सूख गयी थीं, वे अपनी सीमाका उल्लंघन करके उफनकर बहने लगीं, जैसे अजितेन्द्रिय पुरुषकी देह, धन और सम्पत्ति कुमार्गमें ही लगती है ॥ १० ॥ हरी-भरी घाससे हरी, वीरबहूटियोंके कारण लाल और छत्राक ( कठफुल्ले ) के पुष्पसे छत्रयुक्त होकर पृथिवी नरेशोंकी सम्पत्ति जैसी सुशोभित होने लगी ॥११॥ खेत अपनी अन्नरूप सम्पत्तिसे किसानोंको आनन्दित करने और 'हानि-लाभ दैवाधीन है' इस बातको न माननेवाले महाजन सन्तप्त होने लगे ॥ १२ ॥ नवीन

सरिद्भिः सङ्गतः सिन्धुश्चुक्षुभे श्वसनोर्मिमान् । अपक्वयोगिनश्चित्तं कामाक्तं गुणयुग् यथा ॥१४॥
गिरयो वर्षधाराभिर्हन्यमाना न विव्यथुः । अभिभूयमाना व्यसनैर्यथाधोक्षजचेतसः ॥१५॥
मार्गा बभूवुः सन्दिग्धास्तृणैश्छन्ना ह्यसंस्कृताः । नाभ्यस्यमानाः श्रुतयो द्विजैः कालहता इव ॥१६॥
लोकबन्धुषु मेघेषु विद्युतश्चलसौहृदाः । स्थैर्यं न चक्रुः कामिन्यः पुरुषेषु गुणिष्विव ॥१७॥
धनुर्वियति माहेन्द्रं निर्गुणं च गुणिन्यभात् । व्यक्ते गुणव्यतिकरेऽगुणवान् पुरुषो यथा ॥१८॥
न रराजोडुपश्छन्नः स्वज्योत्स्नाराजितैर्घनैः । अहंमत्या भासितया स्वभासा पुरुषो यथा ॥१९॥
मेघागमोत्सवा हृष्टाः प्रत्यनन्दञ्छिखण्डिनः । गृहेषु तप्ता निर्विण्णा यथाच्युतजनागमे ॥२०॥
पीत्वापः पादपाः पद्भिरासन् नानात्ममूर्तयः । प्राक्क्षामास्तपसा श्रान्ता यथा कामानुसेवया ॥
सरःस्वशान्तरोधःसु न्यूषुरङ्गापि सारसाः । गृहेष्वशान्तकृत्येषु ग्राम्या इव दुराशयाः ॥२२॥
जलौघैर्निरभिद्यन्त सेतवो वर्षतीश्वरे । पाखण्डिनामसद्वादैर्वेदमार्गाः कलौ यथा ॥२३॥
व्यमुञ्चन् वायुभिर्नुन्ना भूतेभ्योऽथामृतं घनाः । यथाऽऽशिषो विश्पतयः काले काले द्विजेरिताः
एवं वनं तद् वर्षिष्ठं पक्वखर्जूरजम्बुमत् । गोगोपालैर्वृतो रन्तुं सबलः प्राविशद्धरिः ॥२५॥
धेनवो मन्दगामिन्य ऊधोभारेण भूयसा । ययुर्भगवताऽऽहूता द्रुतं प्रीत्या स्नुतस्तनीः ॥२६॥
वनौकसः प्रमुदिता वनराजीर्मधुच्युतः । जलधारा गिरेर्नादानासन्ना ददृशे गुहाः ॥२७॥

---

जलका सेवन करनेसे जल और स्थलपर रहनेवाले सब जीवोंका रूप बड़ा सुहावना हो गया, जैसे भगवानकी सेवासे मनुष्यकी आकृति सुन्दर हो जाती है ॥ १३ ॥ जिसकी वासनाएँ क्षीण नहीं हुई होतीं, उस योगीका चित्त जैसे विषयोंके संगसे वासनापूर्ण हो जाता है, वैसेही वायुके कारण तरल तरङ्गोंवाला समुद्र नदियोंके जलसे क्षुभित हो उठा ॥१४॥ वर्षाकी धाराओंकी चोट खाकर भी पर्वतोंको कुछ व्यथा नहीं होती, जैसे कष्टोंकी थपेड़ खाकर भी भगवानके भक्त चलायमान नहीं होते ॥१५॥ जिनकी कभी सफाई नहीं होती, वे मार्ग घाससे ढककर लुप्त-जैसे हो गये। जैसे अभ्यास न करनेसे ब्राह्मणोंकी पढ़ी हुई श्रुतियाँ कालक्रमसे विस्मृत हो जाती हैं ॥ १६ ॥ लोकोपकारी मेघोंमें बिजली स्थिर होकर नहीं रहती, जैसे चञ्चल प्रेमवाली व्यभिचारिणी स्त्रियाँ गुणी पुरुषोंके पास भी नहीं टिकतीं ॥ १७ ॥ बिना गुणका इन्द्रधनुष गर्जनादि गुणोंसे युक्त आकाशमें इस तरह सुशोभित होने लगा, जैसे गुणोंके क्षोभसे होनेवाले प्रपञ्चमें निर्गुण पुरुष शोभित होता है ॥ १८ ॥ अपनी कान्तिसे देदीप्यमान और बादलोंसे ढका हुआ चन्द्रमा इसी तरह शोभित नहीं होता जैसे अपने ही आभाससे आभासित किन्तु अहंकारसे आच्छन्न पुरुष प्रकाशित नहीं हो पाता ॥ १९ ॥ जिनके लिये मेघोंका आगमन उत्सव सरीखा आनन्ददायी होता है, वे मयूरगण हर्षित होकर प्रसन्नता प्रकट करने लगे। जैसे गृहस्थाश्रममें तीनों तापोंसे सन्तप्त एवं उद्विग्न पुरुष हरिभक्तोंके आनेसे प्रसन्न हो जाते हैं ॥ २० ॥ ग्रीष्मऋतुमें सूखे हुए पेड़ अपनी जड़ोंसे जल पीकर अनेक रूपोंसे सम्पन्न हो गये, जैसे तपस्यासे दुर्बल सकाम तपस्वी अपनी कामना सिद्ध हो जानेपर पुष्ट हो जाते हैं ॥ २१ ॥ हे राजन्! सरोवरोंके तट काँटे और कीचड़से भर जानेपर भी चक्रवाक प्रायः वहीं रहते हैं। जैसे विषयी मनुष्य झंझटोंमें पड़कर भी गृहस्थाश्रममें ही रहते हैं ॥ २२ ॥ घोर वर्षासे जलका वेग बढ़ जानेके कारण नदियोंके बाँध टूट गये, जैसे कलिमें पाखण्डियोंके मिथ्या मतोंसे वैदिक धर्म लुप्त हो जाते हैं ॥२३॥ वायुसे प्रेरित होकर मेघ प्राणियोंके लिए अमृत ( जल ) बरसाने लगे, जैसे ब्राह्मणोंकी प्रेरणासे राजा लोग समय-समयपर प्रजाकी कामनाएँ पूरी करते रहते हैं ॥ २४ ॥ इस तरह वर्षाके कारण पके खजूर और जामुनोंसे युक्त वनमें विहार करनेके लिये बलराम और श्रीकृष्णने गौओं और गोपालोंके साथ प्रवेश किया ॥ २५ ॥ थनोंके भारसे धीरे-धीरे चलनेवाली गौएँ भगवानके बुलानेसे दौड़ पड़ीं। इस समय प्रीतिवश उनके स्तनोंसे दूध बहता जाता था ॥ २६ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रने प्रसन्न वनवासी

क्वचिद् वनस्पतिक्रोडे गुहायां चाभिवर्षति । निर्विश्य भगवान् रेमे कन्दमूलफलाशनः॥२८॥
दध्योदनं समानीतं शिलायां सलिलान्तिके । सम्भोजनीयैर्बुभुजे गोपैः सङ्कर्षणान्वितः॥२९॥
शाद्वलोपरि संविश्य चर्वतो मीलितेक्षणान् । तृप्तान् वृषान् वत्सतरान् गाश्च स्वोधोभरश्रमाः
प्रावृट्श्रियं च तां वीक्ष्य सर्वभूतमुदावहाम् । भगवान् पूजयाञ्चक्रे आत्मशक्त्युपबृंहिताम् ॥
एवं निवसतोस्तस्मिन् रामकेशवयोर्व्रजे । शरत् समभवद् व्यभ्रा स्वच्छाम्ब्वपरुषानिला॥
शरदा नीरजोत्पत्त्या नीराणि प्रकृतिं ययुः । भ्रष्टानामिव चेतांसि पुनर्योगनिषेवया ॥३३॥
व्योम्नोऽब्दं भूतशाबल्यं भुवः पङ्कमपां मलम् । शरज्जहाराश्रमिणां कृष्णे भक्तिर्यथाशुभम्॥३४॥
सर्वस्वं जलदा हित्वा विरेजुः शुभ्रवर्चसः । यथा त्यक्तैषणाः शान्ता मुनयो मुक्तकिल्बिषाः ॥
गिरयो मुमुचुस्तोयं क्वचिन्न मुमुचुः शिवम् । यथा ज्ञानामृतं काले ज्ञानिनो ददते न वा॥३६॥
नैवाविदन् क्षीयमाणं जलं गाधजलेचराः । यथाऽऽयुरन्वहं क्षय्यं नरा मूढाः कुटुम्बिनः ॥
गाधवारिचरास्तापमविन्दञ्छरदर्कजम् । यथा दरिद्रः कृपणः कुटुम्ब्यविजितेन्द्रियः॥३८॥
शनैः शनैर्जहुः पङ्कं स्थलान्यामं च वीरुधः । यथाहंममतां धीराः शरीरादिष्वनात्मसु ॥३९॥
निश्चलाम्बुरभूत्तूष्णीं समुद्रः शरदागमे । आत्मन्युपरते सम्यङ्मुनिर्व्युपरतागमः ॥४०॥
केदारेभ्यस्त्वपोऽगृह्णन् कर्षका दृढसेतुभिः । यथा प्राणैः स्रवज्ज्ञानं तन्निरोधेन योगिनः॥४१॥

---

भील-भीलनियोंको, मधुकी वर्षा करनेवाली वनावलीको और पर्वतसे निकलती जलधाराओंको देखा तथा उन निर्झरोंका निनाद सुनते हुए उनके आस-पासकी गुफाएँ भी देखीं ॥२७॥ उन दिनों भगवान वर्षा होते समय कभी किसी सघन वृक्षके तले गुफामें बैठकर कन्दमूल-फल खाते हुए अपने साथियों-के साथ क्रीडा करते थे ॥ २८ ॥ कभी जलके पार शिलापर बैठकर बलरामजी तथा अन्य ग्वालबालों-के सङ्ग अन्य भोज्य पदार्थोंके साथ घरसे लाया हुआ दही-भात खाते थे ॥ २९ ॥ उस समय अच्छी तरह तृप्त होकर हरी-भरी घासोंपर बैठ और आँख मूँदकर पागुर करते हुए बैल, बछड़े और थनोंके भारसे लदी गौओंको एवं अपने ही प्रभावसे बढ़े हुए समस्त प्राणियोंको आनन्दित करनेवाली वर्षा-ऋतुकी शोभा देखकर भगवान उसकी प्रशंसा करने लगे ॥ ३०-३१ ॥ राम और कृष्णके इस प्रकार व्रजमें रहते रहते मेघमालासे रहित तथा स्वच्छ जल और शान्तवायुसे सुशोभित शरद्ऋतुका आगमन हुआ ॥ ३२ ॥ शरद्ऋतुमें कमलोंके उग जानेसे जलाशय स्वच्छ हो गये, जैसे योगभ्रष्ट पुरुषोंके चित्त योगाभ्याससे निर्मल हो जाते हैं ॥ ३३ ॥ शरद्ऋतुने आकाशके मेघ, वर्षाकालमें बढ़े जीव, पृथिवीके कीचड़ और जलके मलको नष्ट कर दिया, जैसे भगवानकी भक्ति चारों आश्रमोंके अशुभ नष्ट कर देती है ॥ ३४ ॥ मेघगण अपना जलरूप सर्वस्व त्यागकर शुभ्र कान्तिसे सुशोभित होने लगे, जैसे त्रिविध एषणाओंको त्यागकर पुण्यात्मा और शान्तस्वभाव मुनिजन शोभित होते हैं ॥ ३५ ॥ पर्वतगण कहीं झरनोंसे स्वच्छ जल छोड़ते और कहीं नहीं भी छोड़ते, जैसे ज्ञानीजन समय-समयपर कभी ज्ञानामृतकी वर्षा करते हैं और कभी नहीं भी करते ॥३६॥ थोड़े जलमें रहनेवाले जीव जलकी नित्य-प्रति होनेवाली क्षीणताको नहीं जानते, जैसे कुटुम्बमें आसक्त मूढ अपनी नित्य क्षीण होनेवाली आयुको नहीं जान पाते ॥ ३७ ॥ थोड़े जलमें रहनेवाले प्राणियोंको शरत्कालीन सूर्यका ताप इस तरह सन्तप्त करने लगा जैसे अजितेन्द्रिय, दरिद्र और कृपण कुटुम्बीको त्रिविध सांसारिक कष्ट सताते रहते हैं ॥ ३८ ॥ पृथिवी कीचड़को और लताएँ अपनी कचाईको धीरे-धीरे इस प्रकार छोड़ने लगीं, जैसे धीर पुरुष शरीर आदि अनात्मपदार्थोंमें धीरे-धीरे ममता और अहन्ताको त्याग देते हैं ॥ ३९ ॥ शरद्ऋतुके आनेपर जलका वेग शान्त हो जानेके कारण समुद्र गर्जनरहित हो गया । जैसे मनके उपरत हो जानेसे मुनि वेदपाठ आदि कर्मकाण्ड छोड़कर शान्त हो जाते हैं ॥ ४० ॥ किसान क्यारियोंके किनारोंको फोड़कर निकलनेवाला जल सुदृढ मेड़ें बाँधकर रोकने लगे, जैसे योगीजन

शरदर्कांशुजांस्तापान् भूतानामुडुपोऽहरत् । देहाभिमानजं बोधो मुकुन्दो व्रजयोषिताम् ॥४२॥
खमशोभत निर्मेघं शरद्विमलतारकम् । सत्त्वयुक्तं यथा चित्तं शब्दब्रह्मार्थदर्शनम् ॥४३॥
अखण्डमण्डलो व्योम्नि रराजोडुगणैः शशी । यथा यदुपतिः कृष्णो वृष्णिचक्रावृतो भुवि ॥४४॥
आश्लिष्य समशीतोष्णं प्रसूनवनमारुतम् । जनास्तापं जहुर्गोप्यो न कृष्णहृतचेतसः ॥४५॥
गावो मृगाः खगा नार्यः पुष्पिण्यः शरदाभवन् । अन्वीयमानाः स्ववृषैः फलैरीशक्रिया इव ॥४६॥
उदहृष्यन् वारिजानि सूर्योत्थाने कुमुद् विना । राज्ञा तु निर्भया लोका यथा दस्यून् विना नृप ॥
पुरग्रामेष्वाग्रयणैरैन्द्रियैश्च महोत्सवैः । बभौ भूः पक्वसस्याढ्या कलाभ्यां नितरां हरेः ॥
वणिङ्मुनिनृपस्नाता निर्गम्यार्थान् प्रपेदिरे । वर्षरुद्धा यथा सिद्धाः स्वपिण्डान् काल आगते

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे पूर्वार्धे प्रावृट्शरद्वर्णनं नाम विंशतितमोऽध्यायः ॥ २० ॥

———

## एकविंशतितमोऽध्यायः

### श्रीशुक उवाच

इत्थं शरत्स्वच्छजलं पद्माकरसुगन्धिना । न्यविशद् वायुना वातं सगोगोपालकोऽच्युतः ॥१॥
कुसुमितवनराजिशुष्मिभृङ्गद्विजकुलघुष्टसरः सरिन्महीध्रम् ।
मधुपतिरवगाह्य चारयन् गाः सहपशुपालबलश्चुकूज वेणुम् ॥ २ ॥

---

इन्द्रियद्वारोंको रोककर उनके द्वारा क्षीण होनेवाले ज्ञानके रक्षक हो जाते हैं ॥ ४१ ॥ शरत्कालीन सूर्यकी किरणोंसे होनेवाले प्राणियोंके तापको चन्द्रमा अपनी शीतल किरणोंसे शान्त करने लगा। जैसे देहाभिमानजनित दुःखको ज्ञान और व्रजवनिताओंके तापको श्रीमुकुन्द दूर कर देते थे ॥ ४२ ॥ शरदृतुका निर्मल और मेघहीन आकाश रात्रिके समय तारागणसे सुशोभित होने लगा। जैसे वेदका वास्तविक अर्थ जाननेवाला सत्त्वगुणी चित्त शोभायमान होता है। आकाशमें तारागणोंके साथ अखण्डमण्डलसे समलंकृत चन्द्रमा शोभित होने लगा। जैसे पृथिवीतलमें यादवोंके बीच यदुपति कृष्णचन्द्र सुशोभित होते थे ॥४३॥४४॥ वनके पुष्पोंमेंसे होकर आये हुए समशीतोष्ण वायुका स्पर्श पाकर सब लोगोंका ताप दूर हो गया। किन्तु जिनके चित्त श्रीकृष्णने चुरा लिये थे, वे गोपियाँ अपना विरह-ताप शान्त नहीं कर सकीं ॥ ४५ ॥ शरदृतुमें गौएँ, मृगियाँ, पक्षिणियाँ और नारियाँ ऋतुमती हो गयीं और उनके पति उनका अनुसरण करने लगे। जैसे समर्थ पुरुषद्वारा विधिवत्की हुई क्रियाओंके फल उनका अनुसरण करते हैं ॥ ४६ ॥ हे राजन्! जैसे राजाको देखकर चोरोंके सिवा और सब लोग निर्भय हो जाते हैं, वैसे ही सूर्यका उदय होनेपर कुमुदिनीके सिवाय अन्य सब प्रकारके सरसिज प्रफुल्लित हो उठे ॥ ४७ ॥ उस समय पुर और ग्रामोंमें नवान्नप्राशन आदि वैदिक और इन्द्रियसम्बन्धी लौकिक उत्सवोंसे शोभायमान तथा पके अन्नसे सम्पन्न भूमि श्रीहरिकी दोनों कलाओं अर्थात् राम और कृष्णसे अत्यन्त शोभित हुई ॥ ४८ ॥ जैसे सिद्धगण समय उपस्थित होनेपर अपने देवादि शरीरोंको प्राप्त करते हैं, वैसे ही वैश्य मुनि राजा और ब्रह्मचारी लोग चलकर अपने-अपने कामोंमें लग गये ॥ ४९ ॥ इति श्रीमद्भागवते दशमस्कन्धे भाषाटीकायां विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥

( वेणुगीत ) श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन्! शरत्कालके आनेसे जिसके जलाशयोंका जल स्वच्छ हो गया था और जिसमें कमलवनकी गन्धसे सुरभित वायु डोलने लगा था, उस वनमें श्रीअच्युतने गौ और गोपालोंके साथ प्रवेश किया ॥ १ ॥ जहाँ फूले हुए वनोंकी

तद् व्रजस्त्रिय आश्रुत्य वेणुगीतं स्मरोदयम् । काश्चित् परोक्षं कृष्णस्य स्वसखीभ्योऽन्ववर्णयन् ३
तद् वर्णयितुमारब्धाः स्मरन्त्यः कृष्णचेष्टितम् । नाशकन् स्मरवेगेन विक्षिप्तमनसो नृप ॥४॥
बर्हापीडं नटवरवपुः कर्णयोः कर्णिकारं बिभ्रद् वासः कनककपिशं वैजयन्तीं च मालाम् ।
रन्ध्रान् वेणोरधरसुधया पूरयन् गोपवृन्दैर्वृन्दारण्यं स्वपदरमणं प्राविशद् गीतकीर्तिः ॥ ५ ॥
इति वेणुरवं राजन् सर्वभूतमनोहरम् । श्रुत्वा व्रजस्त्रियः सर्वा वर्णयन्त्योऽभिरेभिरे॥६॥

गोप्य ऊचुः

अक्षण्वतां फलमिदं न परं विदामः सख्यः पशूननुविवेशयतोर्वयस्यैः ।
वक्त्रं व्रजेशसुतयोरनुवेणु जुष्टं यैर्वा निपीतमनुरक्तकटाक्षमोक्षम् ॥७॥
चूतप्रवालबर्हस्तबकोत्पलाब्जमालानुपृक्तपरिधानविचित्रवेषौ ।
मध्ये विरेजतुरलं पशुपालगोष्ठ्यां रङ्गे यथा नटवरौ क्व च गायमानौ ॥८॥
गोप्यः किमाचरदयं कुशलं स्म वेणुर्दामोदराधरसुधामपि गोपिकानाम् ।
भुङ्क्ते स्वयं यदवशिष्टरसं ह्रदिन्यो हृष्यत्त्वचोऽश्रु मुमुचुस्तरवो यथाऽऽर्याः ॥९॥
वृन्दावनं सखि भुवो वितनोति कीर्तिं यद् देवकीसुतपदाम्बुजलब्धलक्ष्मि ।
गोविन्दवेणुमनु मत्तमयूरनृत्यं प्रेक्ष्याद्रिसान्वपरतान्यसमस्तसत्त्वम् ॥१०॥

---

पंक्तियोंमें मतवाले भौंरों और पक्षियोंके बोलनेसे सरोवर, नदी और पर्वत गुञ्जायमान हो रहे थे, उस वृन्दावनमें पहुँचकर श्रीकृष्णने बलरामजी तथा अन्य ग्वालबालोंके साथ गौएँ चराते हुए वंशी बजायी ॥ २ ॥ कामदेवको उद्दीप्त करनेवाले उस वेणुनादको सुनकर गोपियाँ अपनी सखियोंसे भगवान कृष्णके गुणोंका वर्णन करने लगीं ॥ ३ ॥ वर्णन आरम्भ करते ही उन्हें श्रीकृष्णचन्द्रके चरित्रोंका स्मरण हो आया । जिससे कामवेगके कारण उनका चित्त चञ्चल हो गया और वे और अधिक नहीं बोल सकीं ॥ ४ ॥ उन्होंने सोचा—'मोरमुकुट धारण किये, कानोंमें कनेरके फूल लगाये, सुवर्णके समान प्रकाशित पीताम्बर और गलेमें वैजयन्ती माला पहने नटवर श्रीकृष्णने बाँसुरीके छिद्रोंको अधरामृतसे पूर्ण करते हुए अपने चरणचिह्नोंसे सुशोभित वृन्दावनमें ग्वालबालोंके साथ उनके मुखसे अपना सुयश सुनते हुए वनमें प्रवेश किया है' ॥ ५ ॥ हे राजन् ! सब प्राणियोंके मनको हरनेवाला मुरलीका सुमधुर स्वर सुनकर सब व्रजबालाएँ आपसमें वार्तालाप करती हुई मन ही मन भगवानकी मनोहर और मधुर मूर्तिका आलिङ्गन करने लगीं ॥ ६ ॥ गोपियाँ बोलीं—हे सखियों ! अपने साथी बालकोंके साथ वनसे लौट और गौओंके पीछे चलकर उनको व्रजमें प्रवेश कराते समय दोनों व्रजराजकुमारोंके बजती हुई वंशीसे सुशोभित प्रणयकटाक्षयुक्त मुखामृतका जिन्होंने नेत्रों द्वारा सेवन अथवा पान किया है, वे धन्य हैं। क्योंकि हम तो नेत्रोंका परम लाभ यही समझती हैं और कुछ नहीं ॥ ७ ॥ दूसरी गोपी बोली—"अहो ! नूतन आम्रपल्लव, मयूरपिच्छ, फूलोंके गुच्छे तथा स्थल और जलमें उत्पन्न होनेवाले कमलकुसुमोंकी मालाओं तथा नील और पीत वस्त्र पहने विचित्रवेषधारी बलराम और कृष्ण गोपालोंकी गोष्ठीमें जब कभी गान करते लगते हैं तो ऐसे लगते हैं, जैसे रंगभूमिमें दो श्रेष्ठ नट विराजमान हों" ॥ ८ ॥ एक और गोपी कहने लगी—"अरी गोपियों ! इस निगोड़ी बाँसुरीने न जाने ऐसा कौनसा पुण्य किया है, जो यह गोपियोंका भोग्य भगवानका अधरामृत स्वयं पीकर दूसरोंके लिये केवल जूठन छोड़ देती है। क्योंकि उनसे जैसे भद्रजन सुखी होते हैं, वैसे ही नदियाँ रोमाञ्चयुक्त दिखायी दे रही हैं और वे बाँसके वृक्ष कुलवृद्धोंके समान आनन्दाश्रु बहा रहे हैं" ॥ ९ ॥ एक अन्य गोपीने कहा—"अरी सखी ! यह वृन्दावन तो भूलोककी कीर्ति सर्वत्र फैला रहा है । क्योंकि देवकीनन्दनके चरणचिह्नोंसे इसे अपूर्व शोभा प्राप्त हुई है। जिस समय भगवान बाँसुरी बजाते हैं तो मन्द-मन्द गर्जता हुआ मेघ समझकर मतवाले मोर नाचने लगते हैं। उनका

धन्याः स्म मूढमतयोऽपि हरिण्य एता या नन्दनन्दनमुपात्तविचित्रवेषम् ।
आकर्ण्य वेणुरणितं सहकृष्णसाराः पूजां दधुर्विरचितां प्रणयावलोकैः ॥११॥
कृष्णं निरीक्ष्य वनितोत्सवरूपशीलं श्रुत्वा च तत्क्वणितवेणुविचित्रगीतम् ।
देव्यो विमानगतयः स्मरनुन्नसारा भ्रश्यत्प्रसूनकबरा मुमुहुर्विनीव्यः ॥१२॥
गावश्च कृष्णमुखनिर्गतवेणुगीतपीयूषमुत्तभितकर्णपुटैः पिबन्त्यः ।
शावाः स्नुतस्तनपयःकवलाः स्म तस्थुर्गोविन्दमात्मनि दृशाश्रुकलाः स्पृशन्त्यः॥१३॥
प्रायो बताम्ब विहगा मुनयो वनेऽस्मिन् कृष्णेक्षितं तदुदितं कलवेणुगीतम् ।
आरुह्य ये द्रुमभुजान् रुचिरप्रवालान् शृण्वन्त्यमीलितदृशो विगतान्यवाचः ॥१४॥
नद्यस्तदा तदुपधार्य मुकुन्दगीतमावर्तलक्षितमनोभवभग्नवेगाः ।
आलिङ्गनस्थगितमूर्मिभुजैर्मुरारेर्गृह्णन्ति पादयुगलं कमलोपहाराः ॥१५॥
दृष्ट्वाऽऽतपे व्रजपशून् सहरामगोपैः संचारयन्तमनु वेणुमुदीरयन्तम् ।
प्रेमप्रवृद्ध उदितः कुसुमावलीभिः सख्युर्व्यधात् स्ववपुषाम्बुद आतपत्रम् ॥१६॥
पूर्णाः पुलिन्द्य उरुगायपदाब्जरागश्रीकुङ्कुमेन दयितास्तनमण्डितेन ।
तद्दर्शनस्मररुजस्तृणरूषितेन लिम्पन्त्य आननकुचेषु जहुस्तदाधिम् ॥१७॥
हन्तायमद्रिरबला हरिदासवर्यो यद् रामकृष्णचरणस्पर्शप्रमोदः ।
मानं तनोति सहगोगणयोस्तयोर्यत् पानीयसूयवसकन्दरकन्दमूलैः ॥१८॥

---

नृत्य देखकर पर्वतोंके ऊपर विचरनेवाले प्राणी निश्चेष्ट होकर चुपचाप खड़े रह जाते हैं" ॥ १० ॥ दूसरी बोली—'अरी ओ सखी ! मूढबुद्धि होनेपर भी वे मृगियाँ धन्य हैं, जो बाँसुरीका स्वर सुनते ही अपने पति कृष्णसार मृगोंके साथ आकर अपने प्रणयकटाक्षोंसे विचित्र वेषधारी नन्दनन्दनकी पूजा करती हैं" ॥११॥ एक गोपी बोली—"जिनका रूप और जिनका स्वभाव सभी स्त्रियोंको आनन्दित करता है, उन श्रीकृष्णचन्द्रको देख और उनकी बजायी बाँसुरीका विचित्र स्वर सुनकर अपने पतियोंके साथ विमानपर चढ़कर आयी हुई सुरसुन्दरियाँ कामवेगसे इतनी अधीर हो गयीं हैं कि उनके केशसे फूल गिरने लगे और उनके कटि-वस्त्र खिसक गये हैं, किन्तु उन्हें इसका कुछ भी पता ही नहीं है ॥ १२ ॥ एक बोली—देखो, भगवानके मुखसे निकले वेणुगीतरूपी अमृतको अपने उठे हुए श्रवणपुटोंसे तथा अपने सजल नयनों द्वारा उनकी मधुर मूर्तिको हृदयंगमकर उसका आलिङ्गन करती हुई गौएँ निश्चेष्ट-सी हो रही हैं और उनके बछड़े दूध झरते हुए स्तनोंका घूँट मुखसे बहाते हुए निश्चेष्टसे खड़े हैं" ॥ १३ ॥ एक बोली—सखियों ! इस वनके सब पक्षी मुनि हैं। क्योंकि ये जहाँसे श्रीकृष्णका दर्शन सुभीतेसे हो सके, ऐसे वृक्षोंकी मनोहर पल्लवों युक्त शाखाओंपर बैठ और अपना कलरव छोड़कर निर्निमेष नयनोंसे उन्हींकी ओर निहारते हुए एकाग्रभावसे उनका मनोहर वेणुनाद सुन रहे हैं ॥ १४ ॥ दूसरी गोपीने कहा—सचेतन प्राणियोंकी कौन कहे, भँवरोंके कारण लक्षित होनेवाले कामविकारसे जिनका वेग रुक गया है, वे नदियाँ भी भगवानका वेणुगीत सुनकर अपनी तरङ्गरूपिणी भुजाओंसे कमलकुसुमकी भेंट अर्पण करती हुई गाढ़ आलिङ्गनसे खिन्न कृष्णके चरणयुगलको चूम रही हैं ॥१५॥ एक गोपी बोली—देखो, घोर घामके समय बलरामजी तथा अन्यान्य गोपोंके सहित भगवान कृष्णको गौएँ चराते और बाँसुरी बजाते देख इनमें प्रेमवश उमड़ा हुआ मेघ कुसुमावली सरीखी फुहारों सहित शरीरसे सखा श्रीकृष्णपर छत्र लगा रहा है ॥ १६ ॥ एकने कहा—ये वनकी भीलनियाँ भी धन्य हैं। क्योंकि जिस कुंकुमको श्रीकृष्णकी प्रियतमा गोपियाँ अपने स्तनोंमें लगाती हैं वही जब श्रीकृष्णके चरणकमलोंमें लगकर उनकी अरुणकान्तिसे रञ्जित कुंकुम वनकी घासमें लगा दीखता है तो उसे देखकर इनके मनमें काम-वेग उत्पन्न हो जाता है और ये उस

गा गोपकैरनुवनं नयतोरुदारवेणुस्वनैः कलपदैस्तनुभृत्सु सख्यः ।
अस्पन्दनं गतिमतां पुलकस्तरूणां निर्योगपाशकृतलक्षणयोर्विचित्रम् ॥१९॥
एवंविधा भगवतो या वृन्दावनचारिणः । वर्णयन्त्यो मिथो गोप्यः क्रीडास्तन्मयतां ययुः॥२०

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे वेणुगीतं नामैकविंशतितमोऽध्यायः।

———

## द्वाविंशतितमोऽध्यायः

श्रीशुक उवाच

हेमन्ते प्रथमे मासि नन्दव्रजकुमारिकाः । चेरुर्हविष्यं भुञ्जानाः कात्यायन्यर्चनव्रतम् ॥१॥
आप्लुत्याम्भसि कालिन्द्या जलान्ते चोदितेऽरुणे। कृत्वा प्रतिकृतिं देवीमानर्चुर्नृप सैकतीम् ॥२॥
गन्धैर्माल्यैः सुरभिभिर्बलिभिर्धूपदीपकैः । उच्चावचैश्चोपहारैः प्रवालफलतण्डुलैः ॥३॥
कात्यायनि महामाये महायोगिन्यधीश्वरि । नन्दगोपसुतं देवि पतिं मे कुरु ते नमः ।
इति मन्त्रं जपन्त्यस्ताः पूजां चक्रुः कुमारिकाः ॥४॥
एवं मासं व्रतं चेरुः कुमार्यः कृष्णचेतसः । भद्रकालीं समानर्चुर्भूयान्नन्दसुतः पतिः ॥५॥
उषस्युत्थाय गोत्रैः स्वैरन्योन्याबद्धबाहवः । कृष्णमुच्चैर्जगुर्यान्त्यः कालिन्द्यां स्नातुमन्वहम्॥६॥

---

कुंकुमको अपने मुख और कुचोंमें लगाकर अपनी व्यथा दूर कर लेती हैं ॥ १७ ॥ एक सखीने कहा-ओ गोपियों ! यह गोवर्धनपर्वत अवश्य हरिभक्तोंमें श्रेष्ठ है । क्योंकि बलराम और कृष्णके चरण-कमलोंका स्पर्श होनेसे आनन्दित होकर यह जल, सुन्दर तथा हरी-हरी घास, कन्दरा और कन्द-मूलादि फल देकर गौ और ग्वालबालोंके साथ उनका आदर-सत्कार करता है ॥ १८ ॥ एक और गोपी बोली—"हे सखियों ! यह कैसे आश्चर्यकी बात है कि जिनके कन्धेपर गौओंको बाँधनेकी रस्सी सुशोभित हो रही है, वे राम और कृष्ण जब अपने साथियोंके साथ गौएँ लेकर एक वनसे दूसरे वनमें जाते हैं, उस समय उनके मधुर पदों युक्त उदार वेणुनादको सुनकर जंगम प्राणी स्थिर हो जाते और वृक्षोंके रोमाञ्च हो आते हैं" ॥ १९ ॥ श्रीवृन्दावनविहारीकी लीलाका इस प्रकार गान करती हुई गोपियाँ उनके प्रेमरसमें डूब गयीं ॥ २० ॥ इति श्रीमद्भागवते दशमस्कन्धे 'सामयिकी' भाषाटीकायां एकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥

( चीरहरण ) श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन् ! हेमन्त ऋतुके प्रथम मास अर्थात् मार्ग-शीर्ष मासमें नन्दजीके व्रजकी बालिकाओंने केवल हविष्यान्न भोजनकर कात्यायनी देवीके पूजनका व्रत लिया ॥१॥ हे नृप ! वे सब गोपियें अरुणोदयके समय यमुनामें नित्यस्नान करके जलके पास ही देवीकी बालुकामयी प्रतिमा बनाकर सुगन्धित चन्दन, माला, भाँति-भाँतिके नैवेद्य, धूप-दीप, छोटे-बड़े नाना प्रकारके उपहार तथा पल्लव, फल, फूल और तण्डुलादिसे पूजा करती थीं ॥ २-३ ॥ पूजाके अन्तमें वे कहतीं-'हे कात्यायनि ! हे महामाये ! हे महायोगिनि ! हे अधीश्वरि ! आप नन्द-गोपके पुत्र कृष्णको हमारा पति बनाइये । हे देवि ! हम आपको नमस्कार करती हैं'। इस मन्त्रको जपती हुई वे कुमारियाँ देवीकी उपासना करती थीं ॥ ४ ॥ इस प्रकार भगवान कृष्णचन्द्रमें मन लगाकर गोपकुमारियोंने एक मासतक कात्यायनी व्रतका पालन करती हुई नन्दके पुत्र हमारे पति हों, इस अभिलाषासे भद्रकालीका भली भाँति पूजन किया ॥ ५ ॥ वे प्रतिदिन सबेरे अरुणोदयकालमें उठतीं, परस्पर नाम ले-लेकर जगातीं और यमुनाजीमें स्नान करनेके लिये एक साथ जाती थीं। उस समय वे एक-दूसरीका हाथ पकड़कर उच्च स्वरसे कृष्णचन्द्रकी

नद्यां कदाचिदागत्य तीरे निक्षिप्य पूर्ववत् । वासांसि कृष्णं गायन्त्यो विजह्रुः सलिले मुदा ७
भगवांस्तदभिप्रेत्य कृष्णो योगेश्वरेश्वरः । वयस्यैरावृतस्तत्र गतस्तत्कर्मसिद्धये ॥८॥
तासां वासांस्युपादाय नीपमारुह्य सत्वरः । हसद्भिः प्रहसन् बालैः परिहासमुवाच ह ॥९॥
अत्रागत्याबलाः कामं स्वं स्वं वासः प्रगृह्यताम् । सत्यं ब्रवाणि नो नर्म यद् यूयं व्रतकर्शिताः॥१०॥
न मयोदितपूर्वं वा अनृतं तदिमे विदुः । एकैकशः प्रतीच्छध्वं सहैवेति सुमध्यमाः ॥११॥
तस्य तत् क्ष्वेलितं दृष्ट्वा गोप्यः प्रेमपरिप्लुताः । व्रीडिताः प्रेक्ष्य चान्योन्यं जातहासा न निर्ययुः१२
एवं ब्रुवति गोविन्दे नर्मणाऽऽक्षिप्तचेतसः । आकण्ठमग्नाः शीतोदे वेपमानास्तमब्रुवन्॥१३॥
मानयं भोः कृथास्त्वां तु नन्दगोपसुतं प्रियम् । जानीमोऽङ्ग व्रजश्लाघ्यं देहि वासांसि वेपिताः ।
श्यामसुन्दर ते दास्यः करवाम तवोदितम् । देहि वासांसि धर्मज्ञ नो चेद् राज्ञे ब्रुवामहे ॥१५॥

श्रीभगवानुवाच

भवत्यो यदि मे दास्यो मयोक्तं वा करिष्यथ । अत्रागत्य स्ववासांसि प्रतीच्छन्तु शुचिस्मिताः १६
ततो जलाशयात् सर्वा दारिकाः शीतवेपिताः । पाणिभ्यां योनिमाच्छाद्य प्रोत्तेरुःशीतकर्शिताः १७
भगवानाह ता वीक्ष्य शुद्धभावप्रसादितः । स्कन्धे निधाय वासांसि प्रीतःप्रोवाच सस्मितम्॥१८॥
यूयं विवस्त्रा यदपो धृतव्रता व्यगाहतैतत्तदु देवहेलनम् ।
बद्ध्वाञ्जलिं मूर्ध्न्यपनुत्तयेंऽहसः कृत्वा नमोऽधो वसनं प्रगृह्यताम् ॥१९॥

---

लीलाएँ गाती जाती थीं ॥ ६ ॥ एक दिन सब बालिकाएँ नित्यकी भाँति यमुनाजीपर आयीं और अपने वस्त्र किनारे रखकर श्रीकृष्णचन्द्रके गुण गाती हुई प्रसन्नतापूर्वक जलविहार करने लगीं ॥७॥ इसी समय योगेश्वरोंके ईश्वर भगवान कृष्ण उनका अभिप्राय जानकर उनके व्रतको सफल बनानेके लिए अपने साथी बालकोंके साथ यमुनाजीपर गये ॥ ८ ॥ और उनके वस्त्र लेकर तुरन्त कदम्बपर चढ़ गये । अन्य गोपबालकोंके साथ स्वयं भी हँसते हुए उन व्रतधारिणी गोपियोंसे कहने लगे— ॥ ९ ॥ बालिकाओं ! तुम यहाँ आकर अपने-अपने वस्त्र ले जाओ । मैं तुमसे सत्य कहता हूँ— हँसी नहीं करता । क्योंकि व्रतके कारण इस समय तुम बहुत दुर्बल हो गयी हो ॥ १० ॥ देखो, ये सब बालक जानते हैं । मैं पहले भी कभी झूठ नहीं बोला हूँ । हे सुन्दरियों ! तुम एक-एक करके अथवा एक साथ आकर अपने-अपने वस्त्र ले जाओ ॥ ११ ॥ भगवानको इस प्रकार उपहास करते देख गोपियाँ प्रेममें मग्न हो गयीं । वे लज्जावश एक-दूसरीकी ओर देखकर मुसकाती हुई जलसे बाहर नहीं निकलीं ॥ १२ ॥ भगवानके हँसी-हँसीमें इस प्रकार कहनेसे उनके मन श्रीकृष्णकी ओर खिंच गये और वे शीतल जलमें कण्ठपर्यन्त घुसकर काँपती हुई उनसे गिड़गिड़ाकर कहने लगीं—॥ १३ ॥ "मोहन ! ऐसा अन्याय न करो, हम जानती हैं कि तुम नन्दजीके दुलारे बेटे हो और हमारे भी प्रिय हो । सब व्रजवासी तुम्हारी बड़ाई करते हैं । देखो, हम मारे जाड़ेके काँप रही हैं । तुम हमारे वस्त्र हमें दे दो ॥ १४ ॥ हे श्यामसुन्दर ! हम तुम्हारी दासियाँ हैं । तुम जो आज्ञा दोगे, हम वही करेंगी । तुम बड़े धर्मज्ञ हो, अतः हमारे वस्त्र दे दो । नहीं तो हम राजा कंस अथवा नन्दजीसे जाकर कह देंगी" ॥ १५ ॥ भगवान बोले—हे सुहासिनियों ! यदि तुम मेरी दासी हो और मेरी आज्ञा माननेको तैयार हो तो यहाँ मेरे पास आकर अपने कपड़े माँगो ॥ १६ ॥ तब शीतके कारण काँपती हुई वे सब बालिकाएँ जाड़ेसे हारकर अपने गुप्त अङ्गोंको हाथसे छिपाये जलाशयसे बाहर आयीं । यह देख उनके शुद्ध भावसे प्रसन्न हो भगवानने उन सबके वस्त्र अपने कन्धेपर रख लिये और मुसकाते हुए उनसे कहने लगे—॥ १७–१८ ॥ तुमने कात्यायनी देवीके पूजनका व्रत लेकर भी जो वस्त्रहीन हो जलमें स्नान किया, इससे वरुणदेवका अपमान हुआ है । उस दोषकी शान्तिके लिये तुम

इत्यच्युतेनाभिहिता व्रजाबला मत्वा विवस्त्राप्लवनं व्रतच्युतिम् ।
तत्पूर्तिकामास्तदशेषकर्मणां साक्षात्कृतं नेमुरवद्यमृग् यतः ॥२०॥
तास्तथावनता दृष्ट्वा भगवान् देवकीसुतः । वासांसि ताभ्यःप्रायच्छत् करुणस्तेन तोषितः २१
दृढं प्रलब्धास्त्रपया च हापिताः प्रस्तोभिताः क्रीडनवच्च कारिताः ।
वस्त्राणि चैवापहृतान्यथाप्यमुं ता नाभ्यसूयन् प्रियसङ्गनिर्वृताः ॥२२॥
परिधाय स्ववासांसि प्रेष्ठसङ्गमसज्जिताः । गृहीतचित्ता नो चेलुस्तस्मिँल्लज्जायितेक्षणाः॥२३।
तासां विज्ञाय भगवान् स्वपादस्पर्शकाम्यया । धृतव्रतानां सङ्कल्पमाह दामोदरोऽबलाः ॥२४॥
सङ्कल्पो विदितः साध्व्यो भवतीनां मदर्चनम् । मयानुमोदितः सोऽसौ सत्यो भवितुमर्हति॥२५॥
न मय्यावेशितधियां कामः कामाय कल्पते । भर्जिता क्वथिता धाना प्रायो बीजाय नेष्यते।२६।
यातावला व्रजं सिद्धा मयेमा रंस्यथ क्षपाः । यदुद्दिश्य व्रतमिदं चेरुरार्यार्चनं सतीः ॥२७॥

श्रीशुक उवाच

इत्यादिष्टा भगवता लब्धकामाः कुमारिकाः । ध्यायन्त्यस्तत्पदाम्भोजं कृच्छ्रान्निर्विविशुर्व्रजम्२८
अथ गोपैः परिवृतो भगवान् देवकीसुतः । वृन्दावनाद् गतो दूरं चारयन् गाः सहाग्रजः॥२९।
निदाघार्कातपे तिग्मे छायाभिः स्वाभिरात्मनः । आतपत्रायितान् वीक्ष्य द्रुमानाह व्रजौकसः॥३०॥
हे स्तोककृष्ण हे अंशो श्रीदामन् सुबलार्जुन । विशालर्षभ तेजस्विन् देवप्रस्थ वरूथप ॥३१॥

---

मस्तकपर हाथ जोड़ तथा झुककर उन्हें प्रणाम करो और फिर अपने वस्त्र ले लो ॥ १९ ॥ इस प्रकार भगवानके कहनेपर व्रजबालाओंने समझा कि वस्त्रहीन होकर स्नान करनेसे हमारा व्रत खण्डित हो गया है। अतः उसकी निर्विघ्न समाप्तिके लिये उन्होंने समस्त कर्मोंके साक्षी भगवान कृष्णको प्रणाम किया। क्योंकि वे ही सब पापोंको दूर करनेवाले महाप्रभु थे ॥ २० ॥ इस प्रकार देवकीनन्दन भगवान कृष्ण उन्हें अपनी आज्ञानुसार प्रणाम करते देख बहुत प्रसन्न हुए और दयापूर्वक उनके वस्त्र लौटा दिये ॥ २१ ॥ हे राजन् ! भगवान कृष्णने गोपियोंसे छलकी बातें कहीं, उनकी लज्जा छुड़ायी, उनसे मसखरी की, उन्हें कठपुतलियोंकी भाँति नाच नचाया और उनके वस्त्र हर लिये, तो भी वे उनसे रुष्ट नहीं हुईं, अपितु अपने प्रियतमके इतने सङ्गसे वे बहुत प्रसन्न हुईं ॥ २२ ॥ उन्होंने अपने वस्त्र तो पहन लिये, किन्तु प्रियतमके समागममें उनका चित्त ऐसा अनुरक्त होगया कि वहाँसे चल नहीं सकीं, बल्कि लजीली दृष्टिसे उन्हींकी ओर टकटकी लगाकर निहारती रहीं ॥ २३ ॥ भगवानने देखा कि इन व्रतवती कुमारिकाओंका कात्यायनी पूजनका सङ्कल्प मेरे चरणस्पर्शकी कामनासे ही है। अतः वे उनसे कहने लगे—॥ २४ ॥ "हे साध्वियों ! मैं तुम्हारा विचार जानता हूँ, तुम मेरा पूजन करना चाहती हो। मैं भी इसका अनुमोदन करता हूँ। तुम्हारा यह सङ्कल्प सत्य होगा अर्थात् तुम्हें मेरी प्राप्ति होगी ॥ २५ ॥ क्योंकि जिनका चित्त मुझमें लगा होता है, उनकी कामनाएँ सांसारिक भोगकी हेतु नहीं होतीं। जैसे भुने या उबाले हुए धान अङ्कुर उत्पन्न नहीं कर सकते॥२६॥ हे साध्वियों ! अब तुम व्रजको जाओ, तुम्हारा व्रत पूर्ण हो गया। तुम आनेवाली शरदृऋतुकी रात्रियोंमें मेरे साथ रमण करोगी। इसी लिये तो तुमने यह व्रत लेकर कात्यायनी देवीका पूजन किया था ॥२७॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं–इस प्रकार भगवानकी आज्ञा पाकर व्रजबालाएँ सफलमनोरथ हो उनके चरणकमलोंका चिन्तन करती हुई बड़ी कठिनतासे व्रजको लौटीं ॥ २८ ॥ तदनन्तर गोपोंसे घिरे हुए भगवान देवकीनन्दन अपने बड़े भाई बलरामजी सहित गौएँ चराते हुए वृन्दावनसे दूर निकल गये ॥ २९ ॥ मार्गमें ग्रीष्मऋतुके सूर्यके प्रचण्ड घाममें अपनी छायासे छत्रका काम करते हुए वृक्षोंको देखकर भगवानने व्रजवासियोंसे कहा—॥ ३० ॥ "हे स्तोककृष्ण ! हे श्रीदामन् ! हे सुबल ! हे अर्जुन ! हे विशाल !

पश्यतैतान् महाभागान् परार्थैकान्तजीवितान् । वातवर्षातपहिमान् सहन्तो वारयन्ति नः ॥३२॥
अहो एषां वरं जन्म सर्वप्राण्युपजीवनम् । सुजनस्येव येषां वै विमुखा यान्ति नार्थिनः ॥३३॥
पत्रपुष्पफलच्छायामूलवल्कलदारुभिः । गन्धनिर्यासभस्मास्थितोक्मैः कामान् वितन्वते ३४
एतावज्जन्मसाफल्यं देहिनामिह देहिषु । प्राणैरर्थैर्धिया वाचा श्रेय एवाचरेत् सदा ॥३५॥
इति प्रवालस्तबकफलपुष्पदलोत्करैः । तरूणां नम्रशाखानां मध्येन यमुनां गतः ॥३६॥
तत्र गाः पाययित्वापः सुमृष्टाः शीतलाः शिवाः । ततो नृप स्वयं गोपाः कामं स्वादु पपुर्जलम् ॥३७॥
तस्या उपवने कामं चारयन्तः पशून् नृप । कृष्णरामावुपागम्य क्षुधार्ता इदमब्रुवन् ॥३८॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे पूर्वार्धे गोपीवस्त्रापहारो नाम द्वाविंशतितमोऽध्यायः ॥ २२ ॥

---

# त्रयोविंशतितमोऽध्यायः

गोपा ऊचुः

राम राम महावीर्य कृष्ण दुष्टनिबर्हण । एषा वै बाधते क्षुन्नस्तच्छान्तिं कर्तुमर्हथः ॥१॥

श्रीशुक उवाच

इति विज्ञापितो गोपैर्भगवान् देवकीसुतः । भक्ताया विप्रभार्यायाः प्रसीदन्निदमब्रवीत् ॥२॥
प्रयात देवयजनं ब्राह्मणा ब्रह्मवादिनः । सत्रमाङ्गिरसं नाम ह्यासते स्वर्गकाम्यया ॥३॥
तत्र गत्वौदनं गोपा याचतास्मद्विसर्जिताः । कीर्तयन्तो भगवत आर्यस्य मम चाभिधाम् ॥४॥
इत्यादिष्टा भगवता गत्वायाचन्त ते तथा । कृताञ्जलिपुटा विप्रान् दण्डवत् पतिता भुवि ॥५॥

---

हे ऋषभ ! हे तेजस्विन् ! हे देवप्रस्थ ! हे वरूथप ! ॥ ३१ ॥ एकमात्र दूसरोंके लिए जीवन धारण करनेवाले इन महाभाग वृक्षोंको देखो। ये वायु, वर्षा, धूप और पाला आदि कष्ट सहते हुए हमारी रक्षा करते हैं ॥ ३२ ॥ समस्त प्राणियोंके जीवनाधार इनका जीवन धन्य है। देखो, सत्पुरुषोंके समान अर्थी पुरुष इनके पास आकर कभी विमुख नहीं लौटते ॥ ३३ ॥ ये अपने पत्र, पुष्प, फल, छाया, मूल, वल्कल, काष्ठ, गन्ध, गोंद, भस्म, कोपलें और अंकुरादिसे सबकी कामना पूर्ण करते हैं ॥ ३४ ॥ इस लोकमें देहवानोंके जन्मकी सफलता इसीमें है कि वे अपने प्राण, धन, बुद्धि और वाणीसे सदा श्रेयका ही आचरण करें ॥ ३५ ॥ इस प्रकार भगवान कृष्ण वृक्षोंकी प्रशंसा करते हुए नवपल्लव, गुच्छे, फल, फूल और पत्तोंसे जिनकी शाखाएँ झुकी हुई थीं, उन तरुनिकुञ्जोंमें होकर यमुना-तटपर आये ॥ ३६ ॥ हे राजन् ! वहाँ गोपोंने गौओंको यमुनाका मधुर, शीतल, स्वादिष्ट और स्वच्छ जल पिलाया और फिर स्वयं भी जी भरकर पिया ॥ ३७ ॥ जब वे यमुनाके तटवर्ती वनमें स्वच्छन्दतापूर्वक गौएँ चरा रहे थे, उस समय ग्वालबालोंने भूखसे व्याकुल होकर श्रीकृष्ण और बलरामके पास आकर कहा ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्भागवते दशमस्कन्धे भाषाटीकायां द्वाविंशोऽध्यायः २२

( यज्ञपत्नियोंपर भगवानकी कृपा ) गोपगण कहने लगे—हे महाबलशाली बलराम ! हे दुष्टदलन कृष्ण ! हमें बड़ी भूख लगी है, आपलोग किसी प्रकार उसे शान्त करें ॥ १ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले—इस प्रकार गोपोंके कहनेपर भगवान कृष्णने परम भक्त ब्राह्मणपत्नियोंपर अनुग्रह करनेके लिये कहा—॥ २ ॥ यहाँसे थोड़ी ही दूरपर वेदपाठी ब्राह्मण स्वर्ग पानेकी इच्छासे आङ्गिरस यज्ञ कर रहे हैं। तुमलोग उनकी यज्ञशालामें जाओ ॥ ३ ॥ हमारे भेजनेसे वहाँ जाकर तुम आर्य बलभद्रजीका और मेरा नाम लेकर उनसे कुछ भात माँग ले आओ ॥ ४ ॥ इस प्रकार भगवानकी आज्ञा पाकर गोप उन ब्राह्मणोंसे अन्न माँगने गये। उन्होंने पृथिवीपर दण्डके समान गिरकर उन्हें प्रणाम

हे भूमिदेवाः शृणुत कृष्णस्यादेशकारिणः । प्राप्ताञ्जानीत भद्रं वो गोपान् नो रामचोदितान्६
गाश्चारयन्तावविदूर ओदनं रामच्युतौ वो लषतो बुभुक्षितौ ।
तयोर्द्विजा ओदनमर्थिनोर्यदि श्रद्धा च वो यच्छत धर्मवित्तमाः ॥७॥
दीक्षायाः पशुसंस्थायाः सौत्रामण्याश्च सत्तमाः । अन्यत्र दीक्षितस्यापि नान्नमश्नन् हि दुष्यति॥८॥
इति ते भगवद्याच्ञां शृण्वन्तोऽपि न शुश्रुवुः । क्षुद्राशा भूरिकर्माणो बालिशा वृद्धमानिनः॥९॥
देशः कालः पृथग्द्रव्यं मन्त्रतन्त्रर्त्विजोऽग्नयः । देवता यजमानश्च क्रतुर्धर्मश्च यन्मयः ॥१०॥
तं ब्रह्म परमं साक्षाद् भगवन्तमधोक्षजम् । मनुष्यदृष्ट्या दुष्प्रज्ञा मर्त्यात्मानो न मेनिरे॥११॥
न ते यदोमिति प्रोचुर्न नेति च परंतप । गोपा निराशाः प्रत्येत्य तथोचुः कृष्णरामयोः १२
तदुपाकर्ण्य भगवान् प्रहस्य जगदीश्वरः । व्याजहार पुनर्गोपान् दर्शयँल्लौकिकीं गतिम्॥१३॥
मां ज्ञापयत पत्नीभ्यः ससंकर्षणमागतम् । दास्यन्ति काममन्नं वः स्निग्धा मय्युषिता धिया१४
गत्वाथ पत्नीशालायां दृष्ट्वाऽऽसीनाः स्वलङ्कृताः । नत्वा द्विजसतीर्गोपाः प्रश्रिता इदमब्रुवन् ॥१५॥
नमो वो विप्रपत्नीभ्यो निबोधत वचांसि नः । इतोऽविदूरे चरता कृष्णेनेहेषिता वयम् ॥१६॥
गाश्चारयन् स गोपालैः सरामो दूरमागतः । बुभुक्षितस्य तस्यान्नं सानुगस्य प्रदीयताम्॥१७॥
श्रुत्वाच्युतमुपायातं नित्यं तद्दर्शनोत्सुकाः । तत्कथाक्षिप्तमनसो बभूवुर्जातसंभ्रमाः ॥१८॥
चतुर्विधं बहुगुणमन्नमादाय भाजनैः । अभिसस्रुः प्रियं सर्वाः समुद्रमिव निम्नगाः॥१९॥

---

किया और हाथ जोड़कर कहा—॥ ५ ॥ हे भूदेवगण ! आपका कल्याण हो। सुनिये, हम भगवान् कृष्णके आज्ञाकारी गोप हैं। हम उनकी और आर्य बलरामजीकी आज्ञासे ही आपलोगोंके पास आये हुए हैं॥ ६ ॥ राम और कृष्ण यहाँसे थोड़ी ही दूरपर गायें चरा रहे हैं। उन्हें बड़ी भूख लगी है। इसलिये वे आपलोगोंसे कुछ भोजन माँगते हैं। आपलोग धर्मज्ञोंमें श्रेष्ठ हैं। यदि आपकी श्रद्धा हो तो उन भोजनार्थियोंके लिये थोड़ा-सा भात दे दीजिये ॥ ७ ॥ हे सज्जनों ! यज्ञकी दीक्षा ग्रहण करनेके अनन्तर अग्नीषोमीय पशुके बलिदानसे पूर्व ही दीक्षितका अन्न दूषित माना जाता है और सौत्रामणीमें सदा ही दीक्षित अन्न अग्राह्य होता है। इससे अन्यत्र दीक्षित पुरुषका भी अन्न खानेवाला दोषभागी नहीं होता ॥ ८ ॥ इस प्रकार भगवानके अन्नयाञ्चाकी बात उन क्षुद्रहृदय, कर्मठ और अपनेको बड़ा माननेवाले मूर्ख ब्राह्मणोंने सुनकर भी अनसुनी कर दी। देश, काल, नाना प्रकारके द्रव्य, मन्त्र, तन्त्र, ऋत्विज् , अग्नि, देवता, यजमान, यज्ञ और धर्म जिन भगवानके स्वरूप हैं, ऐसे साक्षात् परब्रह्म भगवान अधोक्षजको उन मन्दमति ब्राह्मणोंने एक साधारण मनुष्य समझकर उनका सम्मान नहीं किया ॥ ९ ॥ १० ॥ ११ ॥ हे परंतप ! उन्होंने हाँ या नहीं कुछ भी नहीं कहा। तब ग्वाल-बाल निराश होकर वहाँसे राम और कृष्णके पास लौट आये और उन्हें सब वृत्तान्त कह सुनाया ॥ १२ ॥ उनका कथन सुनकर जगत्पति भगवान कृष्णने लौकिक गति दिखलाते हुए हँसकर कहा—॥ १३ ॥ अबकी बार तुम फिर जाओ और उनकी पत्नियोंको बलरामके सहित मेरे यहाँ आनेका समाचार कह सुनाओ। मुझमें उनकी अत्यन्त प्रीति है और उनका चित्त सदा मुझमें लगा रहता है। वे तुम्हें अवश्य भरपूर भोजन देंगी" ॥ १४ ॥ तब गोप-बालक पत्नीशालामें गये और उन्होंने वस्त्रालङ्कारोंसे सुसज्जित होकर बैठी हुई द्विजपत्नियोंको देखा और नमस्कारकर विनीत भावसे इस प्रकार कहा—॥ १५ ॥ "हे विप्रवधुओं ! तुम्हें हम नमस्कार करते हैं, हमारी बात सुनो। यहाँसे पास हीके वनमें विचरते हुए भगवान कृष्णचन्द्रने हमें आपके भेजा है ॥ १६ ॥ वे हम ग्वाल-बालों और बलरामजीके साथ गाएँ चराते हुए बहुत दूर निकल आये हैं। इस समय उन्हें बहुत भूख लगी है। तुम उनके लिये कुछ खानेको दे दो" ॥ १७ ॥ उन ब्राह्मणियोंका मन सर्वदा हरिचर्चा ही में लगा रहता था। अतएव भगवानको निकट आये सुन उनके दर्शनोंकी लालसासे उनका चित्त

निषिध्यमानाः पतिभिर्भ्रातृभिर्बन्धुभिः सुतैः । भगवत्युत्तमश्लोके दीर्घश्रुतधृताशयाः ॥२०॥
यमुनोपवनेऽशोकनवपल्लवमण्डिते । विचरन्तं वृतं गोपैः साग्रजं ददृशुः स्त्रियः ॥२१॥
श्यामं हिरण्यपरिधिं वनमाल्यबर्हधातुप्रवालवटवेषमनुव्रतांसे ।
विन्यस्तहस्तमितरेण धुनानमब्जं कर्णोत्पलालककपोलमुखाब्जहासम् ॥२२॥
प्रायः श्रुतप्रियतमोदयकर्णपूरैर्यस्मिन् निमग्नमनसस्तमथाक्षिरन्ध्रैः ।
अन्तः प्रवेश्य सुचिरं परिरभ्य तापं प्राज्ञं यथाभिमतयो विजहुर्नरेन्द्र ॥२३॥
तास्तथा त्यक्तसर्वाशाः प्राप्ता आत्मदिदृक्षया । विज्ञायाखिलदृग्द्रष्टा प्राह प्रहसिताननः ॥२४॥
स्वागतं वो महाभागा आस्यतां करवाम किम् । यन्नो दिदृक्षया प्राप्ता उपपन्नमिदं हि वः ॥२५
नन्वद्धा मयि कुर्वन्ति कुशलाः स्वार्थदर्शनाः । अहैतुक्यव्यवहितां भक्तिमात्मप्रिये यथा ॥२६॥
प्राणबुद्धिमनःस्वात्मदारापत्यधनादयः । यत्संपर्कात् प्रिया आसंस्ततः को न्वपरःप्रियः२७
तद् यात देवयजनं पतयो वो द्विजातयः । स्वसत्रं पारयिष्यन्ति युष्माभिर्गृहमेधिनः ॥२८॥

पत्न्य ऊचुः

मैवं विभोऽर्हति भवान् गदितुं नृशंसं सत्यं कुरुष्व निगमं तव पादमूलम् ।
प्राप्ता वयं तुलसिदाम पदावसृष्टं केशैर्निवोढुमतिलङ्घ्य समस्तबन्धून् ॥२९॥
गृह्णन्ति नो न पतयः पितरौ सुता वा न भ्रातृबन्धुसुहृदः कुत एव चान्ये ।
तस्माद् भवत्प्रपदयोः पतितात्मनां नो नान्या भवेद् गतिररिन्दम तद् विधेहि ॥३०॥

---

चञ्चल हो उठा ॥१८॥ सर्वदा पूर्णकीर्ति भगवान कृष्णकी कीर्ति सुनते रहनेसे उनका चित्त कृष्णमें लगा हुआ था। अतः वे सबकी सब अपने पति, भाई, बन्धु और पुत्रोंके रोकनेपर भी पात्रोंमें अनेक गुणयुक्त चार प्रकारका अन्न परोसकर अपने प्यारे कृष्णके पास ऐसे चलीं, जैसे नदियाँ समुद्रकी ओर जाती हैं ॥ १९ ॥ २० ॥ उन्होंने यमुनाके तटपर नवपल्लवविमण्डित अशोक वनमें भगवान कृष्णको भाई बलरामजीके साथ गोपोंसे घिरकर विचरते देखा। भगवानका श्याम शरीर था। वे स्वर्णवर्ण पीताम्बर पहने थे। नवीन पुष्पोंकी माला, मयूरपिच्छ, चित्र-विचित्र धातु एवं नवपल्लवोंसे वे अपना नटवर वेष बनाये हुए थे। भगवान कृष्ण अपना एक हाथ किसी सखाके कन्धेपर रखे थे। दूसरे हाथसे कमलका फूल घुमा रहे थे और उनके कानोंमें कमलपुष्प, कपोलपर अलकावली और मुखारविन्दपर मनोहर मुसकानकी अपूर्व शोभा बरस रही थी ॥ २१ ॥ २२ ॥ हे राजन्! अबतक जिनका प्रिय सुयश कानोंमें पड़ते रहनेसे मन तन्मय हो गया था, उन श्यामसुन्दरको सामने पाकर ब्राह्मणियें उन्हें अपने नेत्रद्वारसे भीतर ले गयीं और जैसे अहंवृत्तियाँ सुषुप्तिके अभिमानी प्राज्ञको पाकर उसमें लीन हो जाती हैं, उसी प्रकार बहुत देरतक उनका आलिङ्गनकर अपने हृदयका ताप मिटाती रहीं ॥ २३ ॥ जब सर्वसाक्षी भगवानने जाना कि वे और-और कामनाएँ छोड़कर केवल उनके दर्शनकी इच्छासे ही यहाँ आयी हैं तो उनसे हँसते हुए बोले—॥ २४ ॥ "हे महाभागाओं! हम तुम्हारा स्वागत करते हैं। आओ, बैठो। कहो, हम तुम्हारी क्या सेवा करें? तुम जो यहाँ हमारा दर्शन करनेके लिए आयी हो सो उचित ही है ॥ २५ ॥ क्योंकि ज्ञानीजन अपना स्वार्थ जानते हैं। इसीलिये वे अपने प्रियजनके समान मुझमें अहैतुकी और निष्कपट भक्ति करते हैं ॥ २६ ॥ प्राण, बुद्धि, मन, देह, स्त्री, पुत्र और धन ये सब जिसके संपर्कसे प्रिय मालूम होते हैं, उससे अधिक प्रिय भला और कौन हो सकता है? ॥ २७ ॥ अच्छा, अब तुम लोग अपनी यज्ञशालाको लौट जाओ, जिससे तुम्हारे पति गृहस्थ ब्राह्मण तुम्हारे साथ मिलकर अपना यज्ञ पूरा करें" ॥ २८ ॥ द्विजपत्नियाँ बोलीं—हे विभो! आप ऐसी कठोर बात न कहें। आप अपने देववाक्योंको सत्य करिए। हम अपने सब स्वजनोंको ठुकराकर आपके चरणोंसे गिरी तुलसीकी मालाको अपने केशोंमें धारण

श्रीभगवानुवाच

पतयो नाभ्यसूयेरन् पितृभ्रातृसुतादयः । लोकाश्च वो मयोपेता देवा अप्यनुमन्वते ॥३१॥
न प्रीतयेऽनुरागाय ह्यङ्गसङ्गो नृणामिह । तन्मनो मयि युञ्जाना अचिरान्मामवाप्स्यथ ॥३२॥

श्रीशुक उवाच

इत्युक्ता द्विजपत्न्यस्ता यज्ञवाटं पुनर्गताः । ते चानसूयवः स्वाभिः स्त्रीभिः सत्रमपारयन् ॥३३॥
तत्रैका विधृता भर्त्रा भगवन्तं यथाश्रुतम् । हृदोपगुह्य विजहौ देहं कर्मानुबन्धनम् ॥३४॥
भगवानपि गोविन्दस्तेनैवान्नेन गोपकान् । चतुर्विधेनाशयित्वा स्वयं च बुभुजे प्रभुः ॥३५॥
एवं लीलानरवपुर्नृलोकमनु शीलयन् । रेमे गोगोपगोपीनां रमयन् रूपवाक्कृतैः ॥३६॥
अथानुस्मृत्य विप्रास्ते अन्वतप्यन् कृतागसः । यद् विश्वेश्वरयोर्याच्ञामहन्म नृविडम्बयोः ॥३७॥
दृष्ट्वा स्त्रीणां भगवति कृष्णे भक्तिमलौकिकीम् । आत्मानं च तया हीनमनुतप्ता व्यगर्हयन् ॥३८॥
धिग्जन्म नस्त्रिवृद्विद्यां धिग् व्रतं धिग् बहुज्ञताम् । धिक् कुलं धिक् क्रियादाक्ष्यं विमुखा ये त्वधोक्षजे ॥
नूनं भगवतो माया योगिनामपि मोहिनी । यद् वयं गुरवो नृणां स्वार्थे मुह्यामहे द्विजाः ॥४०॥
अहो पश्यत नारीणामपि कृष्णे जगद्गुरौ । दुरन्तभावं योऽविध्यन्मृत्युपाशान् गृहाभिधान् ४१
नासां द्विजातिसंस्कारो न निवासो गुरावपि । न तपो नात्ममीमांसा न शौचं न क्रियाः शुभाः ४२

---

करनेकी इच्छासे आपके चरणोंमें प्राप्त हुई हैं ॥ २९ ॥ हे नाथ ! औरोंकी तो बात ही क्या, अब तो हमारे पति, माता-पिता, पुत्र, भाई, बन्धु और सुहृद्गण भी हमें न अपनायेंगे । अतएव हे शत्रु-सूदन ! आपके चरणोंकी शरणमें पड़ी हुई हम अबलाओंका अब और कोई सहारा नहीं है । इसलिये आप ही हमें सहारा दीजिये ॥ ३० ॥ श्रीभगवान कहते हैं—मेरी आज्ञासे वहाँ जानेपर तुम्हारे पति, माता-पिता, भाई और पुत्रादि तथा अन्य लोग भी तुम्हारा अपमान नहीं करेंगे । देखो, ये देवता भी मेरी बातका अनुमोदन कर रहे हैं ॥ ३१ ॥ संसारमें मेरा अङ्गसङ्ग ही मनुष्योंकी प्रीति या अनुरागका कारण नहीं होता । बल्कि मुझमें चित्त लगानेसे ही तुम मुझे बहुत शीघ्र पा जाओगी ॥ ३२ ॥ श्रीशुकदेवजीने कहा—भगवानके ऐसा कहनेपर वे मुनिपत्नियाँ फिर यज्ञशालामें चली गयीं और उन ब्राह्मणोंने अपनी स्त्रियोंका कुछ भी अपमान न करते हुए उनके साथ अपना यज्ञ पूर्ण किया ॥ ३३ ॥ उन स्त्रियोंमेंसे एकको उसके पतिने जबर्दस्ती रोक लिया था । उसने भगवान्का जो स्वरूप सुना था, उसे हृदयमें धारण करके कर्मका परिणामभूत अपना शरीर ही त्याग दिया ॥ ३४ ॥ इधर भगवान् कृष्णचन्द्रने ब्राह्मणियोंके लाये चार प्रकारके अन्न सब गोपोंको जिमाकर स्वयं भी भोजन किया ॥ ३५ ॥ मायामानवरूपधारी भगवान् इस प्रकार मानवचरित्रोंका अनुसरणकर अपने रूप, वाणी और कर्मोंसे गौ, गोप और गोपियोंको आनन्दित करते हुए विविध भाँतिकी लीलाएँ किया करते थे ॥ ३६ ॥ उधर जब ब्राह्मणोंको ज्ञात हुआ तो यह सोचकर कि हमने मानवरूपधारी दोनों जगदीश्वरोंकी याचनाका अनादर करके बड़ा अपराध किया है, वे मन-ही-मन पछताने लगे ॥ ३७ ॥ अपनी स्त्रियोंकी भगवान् कृष्णमें इस प्रकारकी अलौकिक भक्ति देख और अपने-आपको उससे रहित जानकर बहुत पछताते हुए वे स्वयं अपनी निन्दा करने लगे—॥ ३८ ॥ हाय ! हम श्रीकृष्णसे विमुख हैं, इसलिए हमारे तीनों प्रकारके जन्म-शौक्ल अर्थात् जो माताके गर्भसे होता है, सावित्र अर्थात् जो गायत्रीका उपदेश ग्रहण करनेसे होता है और दैक्ष जो यज्ञकी दीक्षा लेनेपर होता है—ये तीन प्रकारके जन्म व्यर्थ गये । विद्या, ब्रह्मचर्यादि व्रत और मेरे बढ़े-चढ़े ज्ञानको धिक्कार है । हमारे उच्च कुल और यज्ञादि क्रियाओंकी कुशलताको भी बार-बार धिक्कार है ॥ ३९ ॥ भगवानकी माया योगियोंको भी मोहित कर देती है, जिससे मनुष्योंके गुरु हम ब्राह्मण भी अपने परम स्वार्थके विषयमें मोहित हो गये ॥ ४० ॥ ओह ! स्त्री होनेपर भी इनका जगद्गुरु भगवान कृष्णमें कैसा अटूट प्रेम है ! तभी तो इन्होंने मृत्युके पाशस्वरूप गार्हस्थ्य-सम्बन्धको भी तोड़ डाला है ॥ ४१ ॥

अथापि ह्युत्तमश्लोके कृष्णे योगेश्वरेश्वरे। भक्तिर्दृढा न चास्माकं संस्कारादिमतामपि॥४३॥
ननु स्वार्थविमूढानां प्रमत्तानां गृहेहया। अहो नः स्मारयामास गोपवाक्यैः सतां गतिः॥४४॥
अन्यथा पूर्णकामस्य कैवल्याद्याशिषां पतेः। ईशितव्यैः किमस्माभिरीशस्यैतद् विडम्बनम्॥४५॥
हित्वान्यान् भजते यं श्रीः पादस्पर्शाशयासकृत्। आत्मदोषापवर्गेण तद्याच्ञा जनमोहिनी॥४६॥
देशः कालः पृथग्द्रव्यं मन्त्रतन्त्रर्त्विजोऽग्नयः। देवता यजमानश्च क्रतुर्धर्मश्च यन्मयः॥४७॥
स एष भगवान् साक्षाद् विष्णुर्योगेश्वरेश्वरः। जातो यदुष्वित्यशृण्म ह्यपि मूढा न विद्महे॥४८॥
अहो वयं धन्यतमा येषां नस्तादृशीः स्त्रियः। भक्त्या यासां मतिर्जाता अस्माकं निश्चला हरौ॥४९॥
नमस्तुभ्यं भगवते कृष्णायाकुण्ठमेधसे। यन्मायामोहितधियो भ्रमामः कर्मवर्त्मसु॥५०॥
स वै न आद्यः पुरुषः स्वमायामोहितात्मनाम्। अविज्ञातानुभावानां क्षन्तुमर्हत्यतिक्रमम्॥५१॥
इति स्वाघमनुस्मृत्य कृष्णे ते कृतहेलनाः। दिदृक्षवोऽप्यच्युतयोः कंसाद् भीता न चाचलन्॥५२॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे पूर्वार्धे यज्ञपत्न्युद्धरणं नाम त्रयोविंशतितमोऽध्यायः॥ २३ ॥

---

## चतुर्विंशतितमोऽध्यायः

श्रीशुक उवाच

भगवानपि तत्रैव बलदेवेन संयुतः। अपश्यन्निवसन् गोपानिन्द्रयागकृतोद्यमान्॥१॥
तदभिज्ञोऽपि भगवान् सर्वात्मा सर्वदर्शनः। प्रश्रयावनतोऽपृच्छद् वृद्धान् नन्दपुरोगमान्॥२॥

---

न तो इनका द्विजातिके योग्य यज्ञोपवीत आदि संस्कार हुआ है, न ये गुरुकुलमें रही हैं, न इन्होंने तप किया है, न आत्मतत्त्वकी खोज ही की है और इनमें शौच तथा शुभ कर्म भी नहीं हैं॥ ४२॥ तो भी सब योगेश्वरोंके ईश्वर पुण्यकीर्ति भगवान् कृष्णमें इनकी ऐसी दृढ़ भक्ति है। हमलोग अपने स्वार्थसे विमुख और गृहस्थीके धन्धोंमें मतवाले हो रहे थे। अवश्य इसीलिये सत्पुरुषोंके इष्टदेव भगवान् कृष्णने हमें गोपोंकी बातोंसे सचेत किया है॥ ४३॥ ४४॥ नहीं तो, जो स्वयं पूर्णकाम और सब लोगोंकी अभिलषित कैवल्यादि कामनाओंके स्वामी हैं, उन ईश्वरको हम भृत्योंसे क्या लेना-देना था? यह उनका बहाना भर था॥ ४५॥ अहो! साक्षात् लक्ष्मी भी अपनी चञ्चलता और गर्वादि अवगुणोंको त्यागकर जिनकी चरणसेवाकी इच्छासे अन्य सब देवताओंको छोड़कर उन्हें भजती हैं, उनका अन्नादि माँगना हम लोगोंको मोहित करनेके लिए ही हुआ था॥४६॥ हमने सुना था कि देश, काल, समस्त द्रव्य, मन्त्र, तन्त्र, ऋत्विज्, अग्नि, देवता, यजमान, यज्ञ और धर्म जिनके रूप हैं, उन साक्षात् सर्वयोगेश्वरेश्वर भगवान् विष्णुने ही यदुकुलमें अवतार लिया है, फिर भी हम मूढ़ उन्हें नहीं जान पाये॥ ४७॥ ४८॥ अहो! हम बड़े ही भाग्यवान हैं। क्योंकि हमारी ऐसी स्त्रियाँ हैं कि जिनकी भक्तिसे भगवानमें हमारी भी बुद्धि निश्चल हो चली है॥ ४९॥ जिनकी बुद्धि कभी कुण्ठित नहीं होती और जिनकी मायासे मोहित होकर ही हम कर्ममार्गमें भटक रहे थे, ऐसे आप भगवान् कृष्णचन्द्रको हमारा नमस्कार है॥ ५०॥ वे आदि पुरुष कि जिनकी मायासे हमारी आत्मायें मोहित हो गयी थीं। आपकी महिमा न जान सकनेवाले हम मूढ़ोंका अपराध आप क्षमा करें॥ ५१॥ इस तरह कृष्ण-तिरस्काररूप अपने अपराधका स्मरणकर भगवानके दर्शनोंकी प्रबल इच्छा होनेपर भी वे लोग कंसके भयसे कृष्णके पास नहीं जा सके॥ ५२॥ इति श्रीमद्भागवते दशमस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयोविंशोऽध्यायः॥ २३॥

( भगवान द्वारा इन्द्रके यज्ञका भङ्ग होना ) श्रीशुकदेवजी कहते हैं—एक दिन व्रजमें बलदेवजीके साथ रहते हुए भगवानने सब गोपोंको इन्द्रयज्ञ करनेकी तैयारी करते देखा॥ १॥ भगवान कृष्ण तो

कथ्यतां मे पितः कोऽयं संभ्रमो व उपागतः । किं फलं कस्य चोद्देशः केन वा साध्यते मखः॥३॥
एतद् ब्रूहि महान् कामो मह्यं शुश्रूषवे पितः । न हि गोप्यं हि साधूनां कृत्यं सर्वात्मनामिह॥४॥
अस्तस्वपरदृष्टीनाममित्रोदास्तविद्विषाम् । उदासीनोऽरिवद् वर्ज्य आत्मवत् सुहृदुच्यते॥५॥
ज्ञात्वाज्ञात्वा च कर्माणि जनोऽयमनुतिष्ठति । विदुषः कर्मसिद्धिः स्यात्तथा नाविदुषो भवेत्॥६॥
तत्र तावत् क्रियायोगो भवतां किं विचारितः । अथवा लौकिकस्तन्मे पृच्छतः साधु भण्यताम्॥७॥

नन्द उवाच

पर्जन्यो भगवानिन्द्रो मेघास्तस्यात्ममूर्तयः । तेऽभिवर्षन्ति भूतानां प्रीणनं जीवनं पयः ॥८॥
तं तात वयमन्ये च वार्मुचां पतिमीश्वरम् । द्रव्यैस्तद्रेतसा सिद्धैर्यजन्ते क्रतुभिर्नराः ॥९॥
तच्छेषेणोपजीवन्ति त्रिवर्गफलहेतवे । पुंसां पुरुषकाराणां पर्जन्यः फलभावनः ॥१०॥
य एवं विसृजेद् धर्मं पारम्पर्यागतं नरः । कामाल्लोभाद् भयाद् द्वेषात् स वै नाप्नोति शोभनम्॥

श्रीशुक उवाच

वचो निशम्य नन्दस्य तथान्येषां व्रजौकसाम् । इन्द्राय मन्युं जनयन् पितरं प्राह केशवः ॥१२॥

श्रीभगवानुवाच

कर्मणा जायते जन्तुः कर्मणैव विलीयते । सुखं दुःखं भयं क्षेमं कर्मणैवाभिपद्यते ॥१३॥
अस्ति चेदीश्वरः कश्चित् फलरूप्यन्यकर्मणाम् । कर्तारं भजते सोऽपि न ह्यकर्तुः प्रभुर्हि सः ॥१४॥
किमिन्द्रेणेह भूतानां स्वस्वकर्मानुवर्तिनाम् । अनीशेनान्यथा कर्तुं स्वभावविहितं नृणाम्॥१५॥

---

सबकी आत्मा और सर्वज्ञ थे, सब कुछ जनते हुए भी उन्होंने अति विनीतभावसे नन्दादि बड़े-बूढ़ोंसे पूछा—॥ २ ॥ हे पिताजी ! यह कौन-सा उत्सव होनेको है ? इस यज्ञका क्या फल है और किसके उद्देश्यसे तथा कौन लोग यह यज्ञ करते हैं ? ॥ ३ ॥ हे पिताजी ! ये सब बातें जाननेकी मेरी प्रबल उत्कण्ठा है। आप मुझे यह सारा भेद बताइये। जो सज्जन सबको अपनी आत्मा मानते हैं और जिन्हें अपने-परायेका भेद-भाव नहीं होता, उन शत्रु-मित्र और उदासीनभावसे रहित साधु पुरुषोंके लिए कोई बात छिपाने योग्य नहीं होती और यदि भेदभाव माना भी जाय तो शत्रुके समान केवल उदासीन ही त्याज्य है, मित्र तो अपनी आत्माके समान प्रिय बतलाया गया है ॥ ४ ॥ ५ ॥ मानव-समाज कोई कर्म समझकर करता है और कोई कोई कर्म बिना समझे ही कर डालता है ! सो समझकर करनेवाले पुरुषोंके कर्मोंका जैसा फल होता है वैसा बिना समझे-बूझे करनेवालेके कर्मोंका फल नहीं हुआ करता ॥ ६ ॥ अतएव इस समय आप जो करना चाहते हैं, वह कर्म शास्त्रसम्मत है या केवल लौकिक ? मैं यह जानना चाहता हूँ, कृपया साफ-साफ बतलाइये" ॥ ७ ॥ नन्दजीने कहा—बेटा ! भगवान इन्द्र जलकी वर्षा करते हैं। मेघ उन इन्द्रकी प्रिय मूर्ति हैं। वे प्राणियोंको प्रसन्न करनेवाला जल बरसाते हैं, जो सबका जीवन है ॥ ८ ॥ हे तात ! हम तथा अन्य सब लोग उनके बरसाये हुए रेतसूरूप जलसे उत्पन्न अन्नआदि द्वारा यज्ञ करके उन मेघपति भगवान् इन्द्रका प्रति-वर्ष पूजन किया करते हैं ॥ ९ ॥ यज्ञमें बचे हुए अन्नसे हम अर्थ, धर्म, कामरूपी त्रिवर्ग साधनके लिये अपना जीवन निर्वाह करते हैं। श्रमजीवी लोगोंके पुरुषार्थका फलदाता मेघ ही है ॥ १० ॥ जो लोग परम्परासे चले आये अपने धर्मको काम, भय, लोभ या द्वेषवश छोड़ देते हैं, उनका कभी कल्याण नहीं होता ॥ ११ ॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं—नन्दजी और अन्यान्य व्रजवालोंके ये वचन सुनकर कृष्णचन्द्र इन्द्रको क्रुद्ध करनेके लिये अपने पिता नन्दजीसे कहने लगे ॥ १२ ॥ श्रीभगवान बोले—सभी जीव अपने कर्मानुसार उत्पन्न होते और मरते हैं। कर्मानुसार ही उन्हें सुख-दुःख भय और क्षेम मिलता है ॥ १३ ॥ यदि कोई दूसरा कर्मफल देनेवाला ईश्वर है तो वह भी कर्मठ पुरुषोंको ही फल दे सकता है, आलसियोंको फल देनेमें वह भी समर्थ नहीं होगा ॥ १४ ॥ जब जीव

स्वभावतन्त्रो हि जनः स्वभावमनुवर्तते । स्वभावस्थमिदं सर्वं सदेवासुरमानुषम् ॥१६॥
देहानुच्चावचाञ्जन्तुः प्राप्योत्सृजति कर्मणा । शत्रुर्मित्रमुदासीनः कर्मैव गुरुरीश्वरः ॥१७॥
तस्मात् संपूजयेत् कर्म स्वभावस्थः स्वकर्मकृत् । अञ्जसा येन वर्तेत तदेवास्य हि दैवतम् ॥१८॥
आजीव्यैकतरं भावं यस्त्वन्यमुपजीवति । न तस्माद् बिन्दते क्षेमं जारं नार्यसती यथा॥१९॥
वर्तेत ब्रह्मणा विप्रो राजन्यो रक्षया भुवः । वैश्यस्तु वार्तया जीवेच्छूद्रस्तु द्विजसेवया ॥२०॥
कृषिवाणिज्यगोरक्षा कुसीदं तुर्यमुच्यते । वार्ता चतुर्विधा तत्र वयं गोवृत्तयोऽनिशम्॥२१॥
सत्त्वं रजस्तम इति स्थित्युत्पत्त्यन्तहेतवः । रजसोत्पद्यते विश्वमन्योन्यं विविधं जगत्॥२२॥
रजसा चोदिता मेघा वर्षन्त्यम्बूनि सर्वतः । प्रजास्तैरेवसिद्ध्यन्ति महेन्द्रःकिं करिष्यति॥२३॥
न नः पुरो जनपदा न ग्रामा न गृहा वयम् । नित्यं वनौकसस्तात वनशैलनिवासिनः ॥२४॥
तस्माद् गवां ब्राह्मणानामद्रेश्चारभ्यतां मखः । य इन्द्रयागसम्भारास्तैरयं साध्यतां मखः॥२५॥
पच्यन्तां विविधाः पाकाः सूपान्ताः पायसादयः । संयावापूपशष्कुल्यः सर्वदोहश्च गृह्यताम्॥२६॥
हूयन्तामग्नयः सम्यग् ब्राह्मणैर्ब्रह्मवादिभिः । अन्नं बहुविधं तेभ्यो देयं वो धेनुदक्षिणाः ॥२७॥
अन्येभ्यश्चाश्वचाण्डालपतितेभ्यो यथार्हतः । यवसं च गवां दत्त्वा गिरये दीयतां बलिः ॥२८॥
स्वलङ्कृता भुक्तवन्तः स्वनुलिप्ताः सुवाससः । प्रदक्षिणं च कुरुत गोविप्रानलपर्वतान् ॥२९॥

---

अपने-अपने कर्मोंका ही फल भोगते हैं तो इन्द्रके यज्ञका क्या प्रयोजन है ? क्योंकि पूर्वसंस्कारोंवश मनुष्यके भाग्यमें जो कुछ बदा है, उसे वह भी नहीं मेट सकता ॥ १५ ॥ मनुष्य अपने स्वभाव ( पूर्वसंस्कारों ) के अधीन रहता है । वह उसीका अनुसरण करता तथा देवता, असुर और मनुष्यों सहित यह सारा जगत् स्वभावमें ही स्थित रहता है ॥ १६ ॥ संसारका प्रत्येक जीव अपने कर्मानुसार उत्तम और अधम शरीरोंको ग्रहण करता और छोड़ता रहता है और अपने कर्मोंके अनुसार ही वह शत्रु, मित्र और उदासीनका व्यवहार करता है । इससे सिद्ध हुआ कि कर्म ही सबका गुरु और वही सबका ईश्वर है ॥ १७ ॥ अतएव पुरुषका कर्तव्य है कि पूर्वसंस्कारोंके अनुसार अपने वर्णाश्रमधर्मों-का पालन करता हुआ सदा कमका ही आदर करे । क्योंकि इसीसे उसकी जीविका सरलतासे चलती है, वास्तवमें कर्म ही उसका इष्टदेव होता है ॥ १८ ॥ जैसे कि व्यभिचारिणी स्त्री कभी शान्तिलाभ नहीं कर पाती, वैसे ही जो पुरुष अपनी जीविका चलानेवाले किसी एक देवताको छोड़-कर और देवताकी उपासना करने लगते हैं तो उससे उन्हें कभी सुख नहीं मिलता ॥ १९ ॥ ब्राह्मणको चाहिए कि वेदाध्ययनसे, क्षत्रिय प्रजा पालनसे, वैश्य व्यापार आदिसे और शूद्र उपर्युक्त द्विजातिकी सेवासे अपनी आजीविका चलावे ॥ २० ॥ वैश्योंकी वार्तावृत्ति चार प्रकारकी होती है—कृषि, वाणिज्य, गोरक्षा और सूद लेना । हम निरन्तर गोपालनसे ही अपनी जीविका चलाते आये हैं ॥ २१ ॥ संसारकी स्थिति, उत्पत्ति और अन्तके कारण क्रमशः सत्त्वगुण, रजोगुण और तमोगुण ही हैं । यह सब जगत् स्त्री-पुरुषके समागमसे रजोगुण द्वारा उत्पन्न होता है ॥ २२ ॥ रजोगुणसे प्रेरित होकर ही मेघ जल बरसाते और उसीसे अन्न उत्पन्न होनेके कारण सब जीव जीवनयापन करते हैं । इसमें इन्द्रकी क्या कृपा है ? ॥२३॥ हमारे पुर, नगर, ग्राम या घर कुछ भी तो नहीं हैं । हे पिताजी ! हम तो सदा वन या पर्वतोंमें रहनेवाले वनवासी गोप हैं ॥२४॥ इसलिये आप सब लोग गौ, ब्राह्मण और गिरिराजके पूजनकी तैयारी करें । आपने जो इन्द्रके यज्ञकी सामग्री एकत्रित की है, उसीसे इस यज्ञका अनुष्ठान होगा ॥ २५ ॥ अतएव दालसे लेकर खीर, हलुआ, पूआ, पूरी आदि सब पक-वान तैयार करो । सब गौवोंका दूध जुटा लो ॥ २६ ॥ वेदवादी ब्राह्मणों द्वारा भली प्रकार अग्निहोत्र कराओ तथा उन्हें दक्षिणामें नाना प्रकारका अन्न और गोदान दो ॥ २७ ॥ तब कुत्ता, चाण्डाल तथा पतितपर्यन्त सभीको यथायोग्य वस्तुएँ देकर गौओंको चारा दो और फिर गिरिराजको भोग

एतन्मम मतं तात क्रियतां यदि रोचते । अयं गोब्राह्मणाद्रीणां मह्यं च दयितो मखः ॥३०॥

श्रीशुक उवाच

कालात्मना भगवता शक्रदर्पं जिघांसता । प्रोक्तं निशम्य नन्दाद्याः साध्वगृह्णन्त तद्वचः ३१
तथा च व्यदधुः सर्वं यथाऽऽह मधुसूदनः । वाचयित्वा स्वस्त्ययनं तद्द्रव्येण गिरिद्विजान् ३२
उपहृत्य बलीन् सर्वानादृता यवसं गवाम् । गोधनानि पुरस्कृत्य गिरिं चक्रुः प्रदक्षिणम् ॥३३॥
अनांस्यनडुद्युक्तानि ते चारुह्य स्वलङ्कृताः । गोप्यश्च कृष्णवीर्याणि गायन्त्यः सद्विजाशिषः ३४
कृष्णस्त्वन्यतमं रूपं गोपविश्रम्भणं गतः । शैलोऽस्मीतिब्रुवन् भूरि बलिमाददद्बृहद्वपुः ॥३५॥
तस्मै नमो व्रजजनैः सह चक्रेऽऽत्मनाऽऽत्मने । अहो पश्यत शैलोऽसौ रूपी नोऽनुग्रहं व्यधात् ३६
एषोऽवजानतो मर्त्यान् कामरूपी वनौकसः । हन्तिह्यस्मै नमस्यामः शर्मणे आत्मनो गवाम् ३७
इत्यद्रिगोद्विजमखं वासुदेवप्रणोदिताः । यथा विधाय ते गोपाः सहकृष्णा व्रजं ययुः ॥३८॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे पूर्वार्धे चतुर्विंशतितमोऽध्यायः ॥ २४ ॥

---

## पञ्चविंशतितमोऽध्यायः

### श्रीशुक उवाच

इन्द्रस्तदाऽऽत्मनः पूजां विज्ञाय विहतां नृप । गोपेभ्यः कृष्णनाथेभ्यो नन्दादिभ्यश्चुकोप सः १
गणं सांवर्तकं नाम मेघानां चान्तकारिणाम् । इन्द्रः प्राचोदयत् क्रुद्धो वाक्यं चाहेशमान्युत ॥२॥

---

लगाओ ॥ २८ ॥ फिर स्वयं भोजन करनेके अनन्तर अच्छे प्रकारके वस्त्र और आभूषण धारणकर सुगन्धित चन्दन लगाओ और गौ, ब्राह्मण, अग्नि तथा पर्वतराजकी प्रदक्षिणा करो ॥ २९ ॥ हे पिताजी ! मेरी तो यही सम्मति है । यदि आपको भी रुचे तो ऐसा ही करिए । यह यज्ञ गौ, ब्राह्मण, पर्वतराज और मुझे भी प्रिय होगा ॥ ३० ॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन् ! कालात्मा भगवानने इन्द्रका मद चूर्ण करनेके लिये जो बातें कहीं, उन्हें सुनकर नन्दादि गोपोंने प्रसन्नतापूर्वक अङ्गीकार कर लिया ॥ ३१ ॥ श्रीमधुसूदनने जो-जो कहा था, उसी प्रकार सब काम हुआ । पहले उन्होंने स्वस्तिवाचन कराके उसी सामग्रीसे गिरिराज गोवर्धन और सभी ब्राह्मणोंको सादर भेंटें दीं और गौओंको हरी-हरी घास खिलायी । तदनन्तर ब्राह्मणोंसे आशीर्वाद लेकर नन्दादि गोप तथा भलीभाँति शृङ्गार किये सब व्रजवालाएँ गोधनको आगे करके बैलजुती गाड़ियोंपर चढ़कर श्रीकृष्णचन्द्रकी लीलाएँ गाती हुई गोवर्धनकी प्रदक्षिणा करने लगीं ॥ ३२-३४ ॥ गोपोंको विश्वास करानेके लिये भगवान कृष्णने गिरिराजके उपर एक दूसरा विशालकाय रूप प्रकटकर 'मैं गिरिराज हूँ' ऐसा कहते हुए सब भेंटें ग्रहण कीं ॥ ३५ ॥ उस अपने स्वरूपको अन्य व्रजवासियोंके साथ भगवानने स्वयं भी प्रणाम किया और कहा—"देखो तो कैसे आश्चर्यकी बात है कि गिरिराजने प्रत्यक्ष प्रगट होकर हमपर कृपा की है ॥ ३६ ॥ ये इच्छानुसार रूप धारण कर सकते हैं । जो वनवासी इनका निरादर करते हैं, उन्हें ये नष्ट कर देते हैं । आओ, हमलोग अपना और गौओंका कल्याण करनेवाले इन गिरिराजको प्रणाम करें" ॥ ३७ ॥ भगवान वासुदेवके ऐसा कहनेपर गिरिराज और ब्राह्मणोंका विधिपूर्वक पूजनकर कृष्णचन्द्रके साथ-साथ वे समस्त गोप व्रजको लौट गये ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे भाषाटीकायां चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥

( भगवानका गोवर्धन उठाना ) श्रीशुकदेवजी बोले—हे राजन् ! अपनी पूजामें विघ्न होते देख इन्द्रने कृष्ण जिनके रक्षक थे, उन नन्दादि गोपोंपर बड़ा कोप किया ॥ १ ॥ अपने आपको

अहो श्रीमदमाहात्म्यं गोपानां काननौकसाम् । कृष्णं मर्त्यमुपाश्रित्य ये चक्रुर्देवहेलनम् ।।३।।
यथादृढैः कर्ममयैः क्रतुभिर्नामनौनिभैः । विद्यामान्वीक्षिकीं हित्वा तितीर्षन्ति भवार्णवम् ।।
वाचालं बालिशं स्तब्धमज्ञं पण्डितमानिनम् । कृष्णं मर्त्यमुपाश्रित्य गोपा मे चक्रुरप्रियम् ।।५।।
एषां श्रियावलिप्तानां कृष्णेनाध्मायितात्मनाम् । धुनुत श्रीमदस्तम्भं पशून् नयत संक्षयम् ।।६।।
अहं चैरावतं नागमारुह्यानुव्रजे व्रजम् । मरुद्गणैर्महावीर्यैर्नन्दगोष्ठजिघांसया ।।७।।

श्रीशुक उवाच

इत्थं मघवताऽऽज्ञप्ता मेघा निर्मुक्तबन्धनाः । नन्दगोकुलमासारैः पीडयामासुरोजसा ।।८।।
विद्योतमाना विद्युद्भिः स्तनन्तः स्तनयित्नुभिः । तीव्रैर्मरुद्गणैर्नुन्ना ववृषुर्जलशर्कराः ।।९।।
स्थूणास्थूला वर्षधारा मुञ्चत्स्वभ्रेष्वभीक्ष्णशः । जलौघैः प्लाव्यमाना भूर्नादृश्यत नतोन्नतम् ।।१०।।
अत्यासारातिवातेन पशवो जातवेपनाः । गोपा गोप्यश्च शीतार्ता गोविन्दं शरणं ययुः ।।११।।
शिरः सुतांश्च कायेन प्रच्छाद्यासारपीडिताः । वेपमाना भगवतः पादमूलमुपाययुः ।।१२।।
कृष्ण कृष्ण महाभाग त्वन्नाथं गोकुलं प्रभो । त्रातुमर्हसि देवान्नः कुपिताद् भक्तवत्सल ।।१३।।
शिलावर्षनिपातेन हन्यमानमचेतनम् । निरीक्ष्य भगवान् मेने कुपितेन्द्रकृतं हरिः ।।१४।।
अपर्त्वत्युल्बणं वर्षमतिवातं शिलामयम् । स्वयागे विहतेऽस्माभिरिन्द्रो नाशाय वर्षति ।।१५।।
तत्र प्रतिविधिं सम्यगात्मयोगेन साधये । लोकेशमानिनां मौढ्याद्धरिष्ये श्रीमदं तमः ।।१६।।
न हि सद्भावयुक्तानां सुराणामीशविस्मयः । मत्तोऽसतां मानभङ्गः प्रशमायोपकल्पते ।।१७।।

---

ईश्वर माननेवाले देवराज इन्द्रने प्रलयङ्कर मेघोंके सांवर्तक नामके गणको व्रजपर चढ़ाई करनेकी आज्ञा दी और अतिशय क्रोधपूर्वक कहा—।। २ ।। "अहो ! वनवासी गोपोंका धनसे उत्पन्न गर्व तो देखो कि मनुष्य कृष्णके बलपर उन्होंने मुझ देवताका भी अपमान कर दिया ।। ३ ।। जैसे कोई मन्दबुद्धि मनुष्य ब्रह्मविद्या छोड़कर अन्य नाममात्रको अदृढ़ नौकारूप कर्ममय यज्ञोंसे इस भवसागरको पार करना चाहता हो ।। ४ ।। गोपोंने इस बकवादी, मूर्ख, अभिमानी, अज्ञानी और अपनेको बुद्धिमान् समझनेवाले मरणधर्मा कृष्णका आश्रय लेकर मेरा तिरस्कार किया है ।। ५ ।। अतएव तुम इन धनोन्मत्त और कृष्ण द्वारा फुलाये हुए ग्वालबालोंका ऐश्वर्यमद धूलमें मिला दो और उनके पशुओंको नष्ट कर डालो ।। ६ ।। मैं भी नन्दके व्रजका नाश करनेके लिए महापराक्रमी मरुद्गणोंको साथ ले ऐरावत हाथीपर चढ़कर तुम्हारे पीछे आता हूँ" ।। ७ ।। श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन् ! इन्द्रकी ऐसी आज्ञा पाकर वे मेघगण बन्धनमुक्त हो मूसलधार जल बरसाकर नन्दके व्रजको सताने लगे ।। ८ ।। बिजलीकी चमक और बादलोंकी कड़कके साथ प्रचण्ड पवनसे प्रेरित होकर वे मेघ ओले बरसाने लगे ।। ९ ।। मेघोंकी खम्भेके समान मोटी जलधाराएँ बरसानेसे पृथिवी जलमग्न हो गयी और उसका ऊँचा-नीचापन दीखना भी दूभर होगया ।। १० ।। अत्यन्त वर्षा और प्रबल पवनके कारण पशु जब काँपने लगे तथा गोपी और गोप शीतसे व्याकुल होगये तो वे श्रीकृष्णभगवानकी शरणमें आये । धाराप्रवाह वृष्टिसे व्याकुल गौएँ अपने सिर और बछड़ोंको शरीरसे ढाँककर काँपती-काँपती भगवानकी चरण-शरणमें पहुँचीं ।।११-१२।। गोप और गोपियोंने बड़ी आकुलतासे कहा—'हे कृष्ण ! हे महाभाग ! इस गोकुलके एकमात्र स्वामी आप ही हैं । हे प्रभो ! हे भक्तवत्सल ! इस देवतासे आप हमारी रक्षा करिए ।।१३।। व्रजको ओलों सहित वर्षाकी मारसे पीडित और अचेत देखकर भगवान समझ गये कि यह सब करतूत कुपित इन्द्रकी ही है ।। १४ ।। हमारे द्वारा अपना यज्ञभङ्ग हुआ देख इन्द्र व्रजको नष्ट करनेके लिये बिना वर्षाकालके ही यह प्रचण्ड वायु तथा ओलों युक्त घोर जलवर्षा कर रहा है ।। १५ ।। अच्छा, मैं अपनी योगमाया द्वारा भली प्रकार बदला लूँगा । मूढता वश अपनेको लोकपाल माननेवाले इस इन्द्रका ऐश्वर्यमद मैं चूर्ण कर दूँगा ।। १६ ।। गुणी होनेके कारण देव-

तस्मान्मच्छरणं गोष्ठं मन्नाथं मत्परिग्रहम् । गोपाये स्वात्मयोगेन सोऽयं मे व्रत आहितः ॥१८॥
इत्युक्त्वैकेन हस्तेन कृत्वा गोवर्धनाचलम् । दधार लीलया कृष्णश्छत्राकमिव बालकः ॥१९॥
अथाह भगवान् गोपान् हेऽम्ब तात व्रजौकसः । यथोपजोषं विशत गिरिगर्तं सगोधनाः ॥२०॥
न त्रास इह वः कार्यो मद्धस्ताद्रिनिपातने । वातवर्षभयेनालं तत्त्राणं विहितं हि वः ॥२१॥
तथा निर्विविशुर्गर्तं कृष्णाश्वासितमानसाः । यथावकाशं सधनाः सव्रजाः सोपजीविनः ॥२२॥
क्षुत्तृड्व्यथां सुखापेक्षां हित्वा तैर्व्रजवासिभिः । वीक्ष्यमाणो दधावद्रिं सप्ताहं नाचलत् पदात् २३
कृष्णयोगानुभावं तं निशाम्येन्द्रोऽतिविस्मितः । निःस्तम्भो भ्रष्टसङ्कल्पः स्वान् मेघान् संन्यवारयत्
खं व्यभ्रमुदितादित्यं वातवर्षं च दारुणम् । निशाम्योपरतं गोपान् गोवर्धनधरोऽब्रवीत् ॥२५॥
निर्यात त्यजत त्रासं गोपाः सस्त्रीधनार्भकाः । उपारतं वातवर्षं व्युदप्रायाश्च निम्नगाः ॥२६॥
ततस्ते निर्ययुर्गोपाः स्वं स्वमादाय गोधनम् । शकटोढोपकरणं स्त्रीबालस्थविराः शनैः ॥२७॥
भगवानपि तं शैलं स्वस्थाने पूर्ववत् प्रभुः । पश्यतां सर्वभूतानां स्थापयामास लीलया ॥२८॥

तं प्रेमवेगान्निभृता व्रजौकसो यथा समीयुः परिरम्भणादिभिः ।
गोप्यश्च सस्नेहमपूजयन् मुदा दध्यक्षताद्भिर्युयुजुः सदाशिषः ॥२९॥

यशोदा रोहिणी नन्दो रामश्च बलिनां वरः । कृष्णमालिङ्ग्य युयुजुराशिषः स्नेहकातराः ॥३०॥
दिवि देवगणाः साध्याः सिद्धगन्धर्वचारणाः । तुष्टुवुर्मुमुचुस्तुष्टाः पुष्पवर्षाणि पार्थिव ॥३१॥

---

ताओंको अपने ईश्वरत्वका अभिमान न होना चाहिये । अतः उन दुष्ट देवताओंका मुझसे होनेवाला मानभङ्ग भी उनको शान्तिदायक ही होगा ॥ १७ ॥ अतएव जिनका मैं ही एकमात्र आश्रय और रक्षक हूँ, उन शरणागत व्रजवासियोंकी मैं अपने योगसामर्थ्यसे रक्षा करूँगा । यही मेरा निश्चित व्रत है' ॥ १८ ॥ ऐसा कहकर श्रीकृष्णचन्द्रने लीलासे ही अपने एक हाथसे गोवर्धन पर्वतको उखाड़कर ऐसे उठा लिया, जैसे कोई बालक कठफुल्ला उठा ले ॥ १९ ॥ तब भगवानने गोपोंसे कहा—'हे माता ! हे पिता ! और हे समस्त व्रजवासियों ! अपनी गौओंके साथ इस पर्वतके गड्ढेमें आकर सानन्द बैठो ॥ २० ॥ मेरे हाथसे पर्वत गिरनेकी तुमलोग शङ्का न करना । क्योंकि तुम्हें वर्षा और वायुके भयसे बचानेके लिये ही मैंने यह उपाय किया है" ॥ २१ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रके इस प्रकार ढाढ़स बँधानेपर सब गोप गोधन, छकड़ों और अपने पुरोहित तथा भृत्यगणको साथ लेकर सुभीतेके अनुसार गोवर्धनके उस गड्ढेमें जा बैठे ॥ २२ ॥ भगवान भूख-प्यासकी बाधा और विश्रामकी अपेक्षासे रहित रहकर उन व्रजवासियोंके देखते-देखते सात दिनतक पर्वत उठाये खड़े रहे । तबतक वे तनिक भी इधर-उधर नहीं हुए ॥ २३ ॥ श्रीकृष्णचन्द्रकी ऐसी योगशक्ति जानकर इन्द्रको बड़ा विस्मय हुआ । उसका सङ्कल्प नष्ट हो गया और उसने भौंचक्का-सा होकर अपने मेघोंको वर्षा करनेसे रोक दिया ॥ २४ ॥ भयङ्कर वर्षा और वायुके शान्त होने एवं आकाशके मेघहीन हो जानेसे सूर्यको उदित देखकर गोवर्धनधारी कृष्णने गोपोंसे कहा—॥ २५ ॥ "हे गोपगण ! अब तुमलोग भय त्याग दो और अपनी स्त्री, गोधन तथा बालकों सहित बाहर निकलो । अब वर्षा और वायु शान्त होगये हैं और नदियोंका जल भी प्रायः कम हो गया है" ॥ २६ ॥ तब सब गोप अपने-अपने गोधन, स्त्री, बालक और वृद्धोंको साथ ले तथा अपनी सामग्री बैलगाड़ियोंपर लादकर धीरे-धीरे गिरिराजके नीचेसे निकल आये ॥ २७ ॥ तब सर्वसमर्थ भगवानने भी सब प्राणियोंके देखते-देखते लीलाही से उस पर्वतको पहलेकी तरह यथास्थान रख दिया ॥ २८ ॥ प्रेमावेशसे पूर्ण व्रजवासियोंने भगवानके पास आकर उनका आलिङ्गनादिसे यथोचित सत्कार किया और गोपियोंने भी दधि-अक्षतादिसे अति आनन्द और प्रेमपूर्वक पूजाकर उन्हें शुभ आशीर्वाद दिये ॥ २९ ॥ यशोदा, रोहिणी, नन्द और बलवानोंमें श्रेष्ठ श्रीबलरामजीने भी स्नेहातुर होकर श्रीकृष्णचन्द्रका आलिङ्गन किया और उन्हें आशीर्वाद दिया ॥ ३० ॥ हे

शङ्खदुन्दुभयो नेदुर्दिवि देवप्रणोदिताः । जगुर्गन्धर्वपतयस्तुम्बुरुप्रमुखा नृप ॥३२॥
ततोऽनुरक्तैः पशुपैः परिश्रितो राजन् स गोष्ठं सबलोऽव्रजद्धरिः ।
तथाविधान्यस्य कृतानि गोपिका गायन्त्य ईयुर्मुदिता हृदिस्पृशः ॥३३॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे पूर्वार्धे पञ्चविंशतितमोऽध्यायः ॥२५॥

———

# षड्विंशतितमोऽध्यायः

## श्रीशुक उवाच

एवंविधानि कर्माणि गोपाः कृष्णस्य वीक्ष्य ते । अतद्वीर्यविदः प्रोचुः समभ्येत्य सुविस्मिताः ॥१॥
बालकस्य यदेतानि कर्माण्यत्यद्भुतानि वै । कथमर्हत्यसौ जन्म ग्राम्येष्वात्मजुगुप्सितम् ॥२॥
यः सप्तहायनो बालः करेणैकेन लीलया । कथं बिभ्रद् गिरिवरं पुष्करं गजराडिव ॥३॥
तोकेनामीलिताक्षेण पूतनाया महौजसः । पीतः स्तनः सह प्राणैः कालेनेव वयस्तनोः ॥४॥
हिन्वतोऽधः शयानस्य मास्यस्य चरणावुदक् । अनोऽपतद् विपर्यस्तं रुदतः प्रपदाहतम् ॥५॥
एकहायन आसीनो ह्रियमाणो विहायसा । दैत्येन यस्तृणावर्तमहन् कण्ठग्रहातुरम् ॥६॥
क्वचिद्धैयङ्गवस्तैन्ये मात्रा बद्ध उलूखले । गच्छन्नर्जुनयोर्मध्ये बाहुभ्यां तावपातयत् ॥७॥
वने संचारयन् वत्सान् सरामो बालकैर्वृतः । हन्तुकामं बकं दोर्भ्यां मुखतोऽरिमपाटयत् ॥८॥
वत्सेषु वत्सरूपेण प्रविशन्तं जिघांसया । हत्वा न्यपातयत्तेन कपित्थानि च लीलया ॥९॥

---

राजन् ! उस समय आकाशमें स्थित देव, साध्य, सिद्ध और चारणादि प्रसन्न होकर भगवानकी स्तुति करते हुए फूल बरसाने लगे ॥ ३१॥ हे राजन् ! स्वर्गमें देवताओंके बजाये हुए शङ्ख और दुन्दुभियोंका नाद होने लगा और तुम्बुरु आदि गन्धर्व गाने लगे ॥३२॥ तदनन्तर हे राजन् ! अपने अनुरक्त गोपोंसे घिरे हुए कृष्णने बलरामजीके साथ व्रजमें प्रवेश किया। उनके साथ गोपियाँ भी भगवानकी लीलाओं का गान करती हुई गयीं ॥ ३३ ॥ इति श्रीमद्भागवते दशमस्कन्धे भाषाटीकायां पंचविंशोऽध्यायः २५

( श्रीकृष्णके प्रभावके विषयमें गोपोंकी परस्पर बातचीत ) श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन् ! भगवान कृष्णके अद्भुत कर्म देख उनके प्रभावसे अनभिज्ञ गोपगण विस्मित होकर आपसमें कहने लगे—॥ १ ॥ इस बालकके सभी कर्म बड़े विचित्र हैं। इसका हम ग्रामीणोंमें जन्म लेना कैसे उचित हो सकता है ? अहो ! जैसे एक गजराज कमलपुष्पको धारण करता है, वैसेही केवल सात वर्षके इस बालकने सात दिन तक खेल-खेलमें अपने एक हाथपर गिरिराज गोवर्धनको कैसे धारण किये रहा ? ॥ २-३ ॥ जैसे काल शरीरको नष्ट कर डालता है, उसी प्रकार नन्हीं-सी अवस्थामें इसने नेत्र मूँदे हुए ही महाबलवती पूतनाके प्राणों सहित उसका स्तनपान किया ॥ ४ ॥ जब यह तीन महीनेका था तब एक छकड़ेके नीचे पालनेपर लेटे हुए रोते-रोते ऊपरकी ओर पाँव उछाला तो इसकी लात लगनेसे छकड़ा उलट गया ॥ ५ ॥ एक वर्षहीकी अवस्थामें इसने आँगनमें बैठे-बैठे तृणावर्त दैत्यके आकाशमें ले जानेपर उसे गला घोंटकर मार डाला ॥ ६ ॥ एक बार माखनकी चोरी करनेपर जब माताने इसे ऊखलसे बाँध दिया तो यह घुटनोंके बल रेंगते-रेंगते गया और दो अर्जुन वृक्षोंके बीचमें जा उन्हें उखाड़कर धराशायी कर दिया ॥ ७ ॥ यह जब बलरामजीके साथ बहुत-से ग्वालबालोंसे घिरकर वनमें गायें चरा रहा था, उस समय इसने अपने वधके इच्छुक बकासुरको देख अपनी भुजाओंसे उसकी चोंच फाड़कर मार डाला ॥ ८ ॥ इसी तरह इसका वध करनेकी इच्छासे बछड़ेका रूप धारणकर बछड़ोंमें मिले हुए वत्सासुरको भी इसने मार डाला और उसे कैथेके

हत्वा रासभदैतेयं तद्बन्धूँश्च बलान्वितः । चक्रे तालवनं क्षेमं परिपक्कफलान्वितम् ॥१०॥
प्रलम्बं घातयित्वोग्रं बलेन बलशालिना । अमोचयद् व्रजपशून् गोपांश्चारण्यवह्नितः॥११॥
आशीविषतमाहीन्द्रं दमित्वा विमदं ह्रदात् । प्रसह्योद्वास्य यमुनां चक्रेऽसौ निर्विषोदकाम्१२॥
दुस्त्यजश्चानुरागोऽस्मिन् सर्वेषां नो व्रजौकसाम् । नन्द ते तनयेऽस्मासु तस्याप्यौत्पत्तिकः कथम्१३
क्व सप्तहायनो बालः क्व महाद्रिविधारणम् । ततो नो जायते शङ्का व्रजनाथ तवात्मजे ॥१४॥

नन्द उवाच

श्रूयतां मे वचो गोपा व्येतु शङ्का च वोऽर्भके । एनं कुमारमुद्दिश्य गर्गो मे यदुवाच ह ॥१५॥
वर्णास्त्रयः किलास्यासन् गृह्णतोऽनुयुगं तनूः । शुक्लो रक्तस्तथा पीत इदानीं कृष्णतां गतः॥१६॥
प्रागयं वसुदेवस्य क्वचिज्जातस्तवात्मजः । वासुदेव इति श्रीमानभिज्ञाः सम्प्रचक्षते ॥१७॥
बहूनि सन्ति नामानि रूपाणि च सुतस्य ते । गुणकर्मानुरूपाणि तान्यहं वेद नो जनाः ॥१८॥
एष वः श्रेय आधास्यद् गोपगोकुलनन्दनः । अनेन सर्वदुर्गाणि यूयमञ्जस्तरिष्यथ ॥१९॥
पुरानेन व्रजपते साधवो दस्युपीडिताः । अराजके रक्ष्यमाणा जिग्युर्दस्यून् समेधिताः॥२०
य एतस्मिन् महाभागाः प्रीतिं कुर्वन्ति मानवाः । नारयोऽभिभवन्त्येतान् विष्णुपक्षानिवासुराः२१
तस्मान्नन्द कुमारोऽयं नारायणसमो गुणैः । श्रिया कीर्त्यानुभावेन तत्कर्मसु न विस्मयः॥२२॥
इत्यद्धा मां समादिश्य गर्गे च स्वगृहं गते । मन्ये नारायणस्यांशं कृष्णमक्लिष्टकारिणम् २३॥
इति नन्दवचः श्रुत्वा गर्गगीतं व्रजौकसः । मुदिता नन्दमानर्चुः कृष्णं च गतविस्मयाः॥२४॥

---

वृक्षोंपर पटककर सब वृक्ष गिरा दिये ॥ ९ ॥ बलरामजीके साथ मिलकर इसने गर्दभरूपधारी धेनुकासुर और उसके बन्धु-बान्धवोंको मारा तथा पके हुए फलोंसे पूर्ण तालवनको निर्भय कर दिया ॥ १० ॥ महाबलवान बलरामजीके द्वारा वीर दैत्य प्रलम्बासुरका वध कराके इसने पशुओं और ग्वालबालोंको दावानलसे बचाया ॥ ११ ॥ इसी तरह विषम विषधर नागराज कालियाका दमनकर उसका मान-मर्दन किया और उसे हठपूर्वक कालियदहसे निकालकर यमुनाजीका जल विषहीन किया ॥ १२ ॥ हे नन्दजी ! हम तो देखते हैं कि तुम्हारे इस बालकपर हम व्रजवासियोंका बड़ा प्रबल अनुराग है और इसका भी हमपर वैसा ही स्नेह है । भला इसका क्या कारण है ॥ १३ ॥ कहाँ सात वर्षका बालक और कहाँ महान् गोवर्धनका उठाना । अतएव हे व्रजराज ! इन अद्भुत बातोंसे हमें तुम्हारे पुत्रके विषयमें बहुत संशय होता है ॥१४॥ नन्दजीने कहा—हे गोपगण ! मेरी बात सुनोगे तो इस बालकके विषयमें उत्पन्न तुम्हारी शङ्का दूर हो जायगी । इस बालकके विषयमें मुझे श्रीगर्गजीने जो कुछ बताया था, वह मैं तुम्हें सुनाता हूँ ॥ १५ ॥ उन्होंने कहा था कि इस बालकके प्रत्येक युगमें अवतार लेनेपर क्रमशः श्वेत, रक्त और पीत ये तीन वर्ण थे । इस समय यह कृष्णवर्णका उत्पन्न हुआ है ॥ १६ ॥ तुम्हारा बालक पहले कभी वसुदेवजीके यहाँ भी जन्मा था । इसीलिये विद्वान् लोग इसे 'वासुदेव' कहते हैं ॥ १७ ॥ गुण और कर्मोंके अनुसार तुम्हारे पुत्रके बहुतेरे नाम और रूप हैं । उन्हें मैं जानता हुँ, किन्तु और लोग नहीं जानते ॥ १८ ॥ यह बालक गोपगण और गोकुलको आनन्दित करेगा । इसके द्वारा तुम्हारा परम कल्याण होगा । इसकी सहायतासे तुम लोग सब कठिनाइयोंको पार कर लोगे ॥ १९ ॥ हे व्रजराज ! पूर्वकालमें अराजकताके समय दुष्ट दस्युओंसे पीडित साधुजनोंने इससे सुरक्षित और सबल होकर दस्युओंको परास्त किया था ॥ २० ॥ जो सौभाग्यशाली पुरुष इससे प्रेम करते हैं, उन्हें उनके शत्रु उसी तरह नहीं दबा सकते जैसे विष्णुभगवानके पक्षवालोंको दैत्यगण नहीं दबा पाते ॥ २१ ॥ सो हे नन्दजी ! यह बालक गुण, श्री, कीर्त्ति और प्रभावकी दृष्टिसे साक्षात् नारायणके समान है । इसके कर्मोंको देखकर किसी प्रकारका आश्चर्य नहीं करना चाहिये ॥ २२ ॥ इस प्रकार आदेश देकर गर्गजी अपने घर चले गये । तभीसे मैं सर्वसमर्थ

न यदिदमग्र आस न भविष्यदतो निधनादनुमितमन्तरा त्वयि विभाति मृषैकरसे ।
अत उपमीयते द्रविणजातिविकल्पपथैर्वितथमनोविलासमृतमित्यवयन्त्यबुधाः ॥३७॥
स यदजया त्वजामनुशयीत गुणांश्च जुषन् भजति सरूपतां तदनु मृत्युमपेतभगः ।
त्वमुत जहासि तामहिरिव त्वचमात्तभगो महसि महीयसेऽष्टगुणितेऽपरिमेयभगः ॥३८॥
यदि न समुद्धरन्ति यतयो हृदि कामजटा दुरधिगमोऽसतां हृदि गतोऽस्मृतकण्ठमणिः ।
असुतृपयोगिनामुभयतोऽप्यसुखं भगवन्ननपगतान्तकादनधिरूढपदाद् भवतः ॥३९॥
त्वदवगमी न वेत्ति भवदुत्थशुभाशुभयोर्गुणविगुणान्वयांस्तर्हि देहभृतां च गिरः ।
अनुयुगमन्वहं सगुण गीतपरम्परया श्रवणभृतो यतस्त्वमपवर्गगतिर्मनुजैः ॥४०॥
द्युपतय एव ते न ययुरन्तमनन्ततया त्वमपि यदन्तराण्डनिचया ननु सावरणाः ।
ख इव रजांसि वान्ति वयसा सह यच्छ्रुतयस्त्वयि हि फलन्त्यतन्निरसनेन भवन्निधनाः ॥४१॥

श्रीभगवानुवाच

इत्येतद् ब्रह्मणः पुत्रा आश्रुत्यात्मानुशासनम् । सनन्दनमथानर्चुः सिद्धा ज्ञात्वाऽऽत्मनो गतिम् ४२

---

सत् नहीं है । अन्धपरम्परासे जो यह भ्रम चला आ रहा है, इसे व्यवहार-निर्वाहभरके लिये व्यावहारिक सत्यके रूपमें स्वीकार किया जाता है । हे भगवन् ! गौणी-लक्षणा आदि विविध वृत्तियोंसे कर्मफल आदिकी प्रशंसा करनेवाली आपकी वेदरूपिणी वाणी कर्म-फलमें श्रद्धा रखनेवाले जड़-बुद्धि पुरुषोंको मोहमें डाल देती है ॥ ३६ ॥ यह जगत् सृष्टिसे पहले नहीं था और न प्रलयके बाद ही रहेगा । इससे यह सिद्ध होता है कि बीचमें भी यह एकरसस्वरूप आप परमेश्वरमें मिथ्या ही प्रतीत होता है । अतएव इसका द्रव्य-जाति अर्थात् मृत्तिका-लोह आदि तथा विकल्प यानी कार्यरूप घट-कुण्डल आदिकी समानतासे निरूपण किया जाता है । सो इस व्यर्थ मनोविलासमात्र जगत्को मूढ़ लोग ही सच मानते हैं ॥ ३७ ॥ जब जीव मायासे मोहित होकर अविद्याका आश्रय लेता है, तब वह गुणोंके कार्य देह-इन्द्रिय आदिका सेवन करता हुआ उन्हींके सदृश होकर जन्म-मरणरूपी संसारको प्राप्त होता है । आप तो सदा अपने नित्यप्राप्त ऐश्वर्यमें स्थित रहते हैं । इस वास्ते आप उस मायाको वैसे ही छोड़ देते हैं, जैसे सर्प केंचुल छोड़ देता है । आप अपरिमित ऐश्वर्यसे युक्त होकर अपनी अणिमादि अष्ट विभूतियुक्त महिमामें विराजमान होते हैं ॥ ३८ ॥ यदि लोग संन्यासी होकर भी अपने हृदयमें स्थित कामकी मूलस्वरूपा वासनाओंको दूर नहीं करते तो उन असत् पुरुषोंको आपका प्राप्त होना अत्यन्त कठिन है, जैसे गलेमें पड़ा भी मणि भूल जानेपर नहीं मिलता । उन प्राणोंका ही पोषण करनेवाले योगियोंको इहलोक तथा परलोकमें दोनों जगह दुःख मिलता है । इस लोकमें कभी न चूकनेवाले मृत्युरूप आपसे भय उठाना पड़ता तथा परलोकमें जिनके स्वरूपका ज्ञान नहीं हुआ रहता, ऐसे लोगोंको आपसे भय लगता है ॥ ३९ ॥ हे षडैश्वर्यसम्पन्न भगवन् ! आपके स्वरूपका ज्ञाता पुरुष आप कर्मफलदाता ईश्वरसे प्रकट पुण्य-पापके फलरूप सुख-दुःखोंको नहीं भोगता और उस समय उसका देहाभिमानी पुरुषोंके लिये विहित विधि-विषेधरूपिणी वेदवाणीकी ओर भी ध्यान नहीं रहता । क्योंकि जो मनुष्य प्रति युगमें परम्परासे कही हुई आपकी लीला-कथा कानों द्वारा निरन्तर श्रवण करके आपको हृदयमें धारण कर लेता है, उसके लिये आप मोक्षरूप गति हुआ करते हैं ॥ ४० ॥ हे भगवन् ! स्वर्गादिके अधिपति इन्द्रादिने भी आपका अन्त नहीं पाया । वे ही क्या, अनन्त होनेके कारण आप स्वयं भी अपना अन्त नहीं पा सकते । जैसे आकाशमें वायुसे रजःकण उड़ते रहते हैं, वैसे ही कालचक्र पृथिवी आदि आवरणों समेत अनन्त ब्रह्माण्डसमूह आपमें एक ही साथ घूमा करते हैं तथा आपहीमें अन्त पानेवाली श्रुतियाँ स्थूल-सूक्ष्मादि अनात्म वस्तुओंका निषेध करती हुई अन्तमें आपहीमें समाप्त होकर सफल होती हैं ॥४१॥ श्रीभगवान बोले–हे नारदजी ! यह वेदस्तुतिरूप आत्मतत्त्वका उपदेश सुनकर ब्रह्माजीके पुत्र सनकादि

इत्यशेषसमाम्नायपुराणोपनिषद्रसः । समुद्धृतः पूर्वजातैर्व्योमयानैर्महात्मभिः ॥४३॥
त्वं चैतद् ब्रह्मदायाद श्रद्धयाऽऽत्मानुशासनम् । धारयंश्चर गां कामं कामानां भर्जनं नृणाम् ॥४४॥

श्रीशुक उवाच

एवं स ऋषिणाऽऽदिष्टं गृहीत्वा श्रद्धयाऽऽत्मवान् । पूर्णः श्रुतधरो राजन्नाह वीरव्रतो मुनिः ॥४५॥

नारद उवाच

नमस्तस्मै भगवते कृष्णायामलकीर्तये । यो धत्ते सर्वभूतानामभवायोशतीः कलाः ॥४६॥
इत्याद्यमृषिमानम्य तच्छिष्यांश्च महात्मनः । ततोऽगादाश्रमं साक्षात् पितुर्द्वैपायनस्य मे ॥४७॥
सभाजितो भगवता कृतासनपरिग्रहः । तस्मै तद् वर्णयामास नारायणमुखाच्छ्रुतम् ॥४८॥
इत्येतद् वर्णितं राजन् यन्नः प्रश्नः कृतस्त्वया । यथा ब्रह्मण्यनिर्देश्ये निर्गुणेऽपि श्रुतिश्चरेत् ॥४९॥

योऽस्योत्प्रेक्षक आदिमध्यनिधने योऽव्यक्तजीवेश्वरो
यः सृष्ट्वेदमनुप्रविश्य ऋषिणा चक्रे पुरः शास्ति ताः ।
यं सम्पद्य जहात्यजामनुशयी सुप्तः कुलायं यथा
तं कैवल्यनिरस्तयोनिमभयं ध्यायेदजस्रं हरिम् ॥५०॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे उत्तरार्धे नारायणसंवादे वेदस्तुतिर्नाम सप्ताशीतितमोऽध्यायः ॥ ८७ ॥

———

सिद्धोंने आत्माका स्वरूप जानकर सनन्दनजीकी पूजा की ॥४२॥ सृष्टिके आरम्भसे उत्पन्न आकाशचारी उन महात्माओंने इस तरह सब वेद, पुराण और उपनिषदोंका सार निकाला था ॥ ४३ ॥ हे ब्रह्मपुत्र ! मनुष्योंकी वासनाओंको भस्म करनेवाले इस आत्मतत्त्वके उपदेशको तुम भी श्रद्धापूर्वक हृदयमें धारण करके पृथिवीमें स्वेच्छानुसार विचरो ॥ ४४ ॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन् ! महर्षि सनन्दनद्वारा इस प्रकार उपदेश दिये जानेपर उसे श्रद्धापूर्वक हृदयंगम करके ज्ञानी, पर्णकाम, सुने भये अर्थको धारण करनेवाले तथा नैष्ठिक ब्रह्मचारी नारदजी बोले ॥ ४५ ॥ नारदजी कहने लगे—जो सब प्राणियोंको मोक्ष देनेके लिये अति कमनीय कला-अवतार धारण करते हैं, उन आप निर्मलकीर्तिसम्पन्न भगवान कृष्णको नमस्कार है ॥ ४६ ॥ इस तरह आदिऋषि नारायण तथा उनके शिष्योंको प्रणामकर नारदजी मेरे साक्षात् पिता महात्मा श्रीद्वैपायनके आश्रमको गये ॥ ४७ ॥ वहाँपर भगवान व्यासजीसे भलीभाँति सम्मानित हो नारदजी आसनपर बैठे और उन्होंने श्रीनारायणके मुखसे जो कुछ सुना था, वह सब कह सुनाया ॥ ४८ ॥ हे राजन् ! तुमने जो प्रश्न किया था, तदनुसार 'जो निरूपणसे परे और गुणरहित है, उस ब्रह्ममें भी श्रुतिकी गति जैसे होती है ?' सो सब मैंने तुम्हें बता दिया ॥ ४९ ॥ इस वेदस्तुतिका सार यह है कि जो इस विश्वकी उत्पत्ति, स्थिति तथा संहारके विषयमें उत्प्रेक्षा करते हैं, जो प्रकृति तथा पुरुषके ईश्वर हैं, जो इस ब्रह्माण्डकी रचना करके इसमें जीवके सहित उसके आत्मारूपसे प्रविष्ट हो भिन्न-भिन्न शरीरोंकी रचना और उनका पालन करते हैं, जिस प्रकार गाढ़ निद्रामें सोया हुआ पुरुष शरीरका अभिमान छोड़ देता है, वैसे ही जिन्हें पाकर जीव मायासे मुक्त हो जाता है, उन अपने अखण्डरूपमें रहकर जगत्‌की मूलकारणस्वरूपा मायाका निरास करनेवाले अभयस्वरूप श्रीकृष्णका निरन्तर चिन्तन करना प्रत्येक प्राणीका कर्तव्य है ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे भाषाटीकायां सप्ताशीतितमोऽध्यायः ॥ ८७ ॥

# अष्टाशीतितमोऽध्यायः

राजोवाच

देवासुरमनुष्येषु ये भजन्त्यशिवं शिवम् । प्रायस्ते धनिनो भोजा न तु लक्ष्म्याः पतिं हरिम् १
एतद् वेदितुमिच्छामः सन्देहोऽत्र महान् हि नः । विरुद्धशीलयोः प्रभ्वोर्विरुद्धा भजतां गतिः ॥२॥
शिवः शक्तियुतः शश्वत् त्रिलिङ्गो गुणसंवृतः । वैकारिकस्तैजसश्च तामसश्चेत्यहं त्रिधा ॥३॥
ततो विकारा अभवन् षोडशामीषु कञ्चन । उपधावन् विभूतीनां सर्वासामश्नुते गतिम् ॥४॥
हरिर्हि निर्गुणः साक्षात् पुरुषः प्रकृतेः परः । स सर्वदृगुपद्रष्टा तं भजन् निर्गुणो भवेत् ॥५॥
निवृत्तेष्वश्वमेधेषु राजा युष्मत्पितामहः । शृण्वन् भगवतो धर्मानपृच्छदिदमच्युतम् ॥६॥
स आह भगवांस्तस्मै प्रीतः शुश्रूषवे प्रभुः । नृणां निःश्रेयसार्थाय योऽवतीर्णो यदोः कुले॥७॥

श्रीभगवानुवाच

यस्याहमनुगृह्णामि हरिष्ये तद्धनं शनैः । ततोऽधनं त्यजन्त्यस्य स्वजना दुःखदुःखितम्॥८॥
स यदा वितथोद्योगो निर्विण्णः स्याद् धनेहया । मत्परैः कृतमैत्रस्य करिष्ये मदनुग्रहम् ॥९॥
तद् ब्रह्म परमं सूक्ष्मं चिन्मात्रं सदनन्तकम् । अतो मां सुदुराराध्यं हित्वान्यान् भजते जनः॥१०।
ततस्त आशुतोषेभ्यो लब्धराज्यश्रियोद्धताः । मत्ताः प्रमत्ता वरदान् विस्मरन्त्यवजानते ॥११॥

---

( शम्भु-मोचनकी कथा ) इतनी कथा सुनकर राजा परीक्षित्‌ने कहा—हे ब्रह्मन् ! देवता, असुर तथा मनुष्योंमेंसे जो लोग विषय-भोगहीन भगवान शङ्करका भजन करते हैं, वे प्रायः धनी और भोगसम्पन्न होते हैं। लेकिन जो लक्ष्मीपतिका भजन करते हैं, वे ऐसे धनी और भोगसम्पन्न नहीं होते। इसका क्या रहस्य है ? ॥ १ ॥ हे भगवन् ! उन विरुद्ध स्वभाववाले देवताओंके उपासकोंको ऐसी विरुद्ध गति क्यों मिलती है ? मैं यह जानना चाहता हूँ—मुझे इस विषयमें बहुत बड़ा संशय है ॥ २ ॥ श्रीशुकदेवजी कहने लगे—हे राजन् ! अपनी मायाशक्तियुक्त भगवान सदाशिव सब गुणोंसे युक्त और त्रिविध अहङ्कारके अधिष्ठाता हैं। उस अहङ्कारके राजस, वैकारिक तथा तामस तीन भेद हैं ॥ ३ ॥ त्रिविध अहङ्कारोंसे दस इन्द्रियाँ, पञ्च महाभूत और मन—ये सोलह विकार उत्पन्न हुए हैं। अतएव वे इन सब अधिष्ठाता देवताओंमेंसे किसी एककी उपासना करके सब ऐश्वर्योंकी गति पा लेता है ॥ ४ ॥ फिर भगवान तो प्रकृतिसे परे साक्षात् पुराणपुरुष तथा निर्गुण हैं। वे सर्वज्ञ तथा सबके अन्तःकरणोंके साक्षी हैं। उनका भजन करनेसे प्राणी निर्गुण हो जाता है ॥ ५ ॥ हे राजन् परीक्षित् ! तुम्हारे पितामह राजा युधिष्ठिरने अश्वमेधयज्ञ समाप्त होनेपर भागवत धर्मोंको सुनते हुए श्रीकृष्णचन्द्रसे यही प्रश्न किया था ॥ ६ ॥ तब मनुष्योंके आत्यन्तिक कल्याणके निमित्त यदुकुलमें अवतीर्ण तथा षडैश्वर्यसम्पन्न प्रभु श्रीकृष्णचन्द्रने प्रसन्नतापूर्वक उन श्रवणोच्छुक युधिष्ठिरजीसे इस तरह कहा था ॥ ७ ॥ श्रीभगवान बोले—मैं जिसपर कृपा करता हूँ, उसका सब धन धीरे-धीरे हर लेता हूँ। उसे निर्धन और दुःखपर दुःख उठाते देखकर उसके स्वजन उसे छोड़ देते हैं ॥ ८ ॥ जब बार-बार उद्योग करके भी वह धन-संग्रह करनेमें समर्थ नहीं होता, तब धनकी चेष्टासे विरक्त होकर वह मेरे भक्तोंका साथ करता है, तब मैं उसपर कृपालु होता हूँ ॥ ९ ॥ तदनन्तर उसे परमसूक्ष्म, चिन्मात्र, सत्यस्वरूप और अनन्त ब्रह्मकी प्राप्ति होती है। इस तरह मेरी आराधना अत्यन्त कठिन है। अतएव लोग मुझे छोड़कर अन्य देवताओंकी उपासना करने लगते हैं ॥ १० ॥ और शीघ्र ही प्रसन्न होनेवाले अन्य देवताओंसे वे राज्य और धन आदि वैभव पाकर उन्मत्त हो जाते और इस प्रकार अति घमण्डी तथा उद्धत होकर उन वरदायक देवताओंका भी महत्त्व भूलकर उन्हींका

**श्रीशुक उवाच**

शापप्रसादयोरीशा ब्रह्मविष्णुशिवादयः । सद्यःशापप्रसादोऽङ्ग शिवो ब्रह्मा न चाच्युतः ॥१२

अत्र चोदाहरन्तीममितिहासं पुरातनम् । वृकासुराय गिरिशो वरं दत्त्वाऽऽप सङ्कटम् ॥१३॥

वृको नामासुरः पुत्रः शकुनेः पथि नारदम् । दृष्ट्वाऽऽशुतोषं पप्रच्छ देवेषु त्रिषु दुर्मतिः ॥१४॥

स आह देवं गिरिशमुपाधावाशु सिद्ध्यसि । योऽल्पाभ्यां गुणदोषाभ्यामाशु तुष्यति कुप्यति १५

दशास्यबाणयोस्तुष्टः स्तुवतोर्वन्दिनोरिव । ऐश्वर्यमतुलं दत्त्वा तत आप सुसङ्कटम् ॥१७॥

देवोपलब्धिमप्राप्य निर्वेदात् सप्तमेऽहनि । शिरोऽवृश्चत् स्वधितिना तत्तीर्थक्लिन्नमूर्धजम् १८

तदा महाकारुणिकः स धूर्जटिर्यथा वयं चाग्निरिवोत्थितोऽनलात् ।
निगृह्य दोर्भ्यां भुजयोर्न्यवारयत् तत्स्पर्शनाद् भूय उपस्कृताकृतिः ॥१९॥

तमाह चाङ्गालमलं वृणीष्व मे यथाभिकामं वितरामि ते वरम् ।
प्रीयेय तोयेन नृणां प्रपद्यतामहो त्वयाऽऽत्मा भृशमर्द्यते वृथा ॥२०॥

देवं स वव्रे पापीयान् वरं भूतभयावहम् । यस्य यस्य करं शीर्ष्णि धास्ये स म्रियतामिति २१

तच्छ्रुत्वा भगवान् रुद्रो दुर्मना इव भारत । ओमिति प्रहसंस्तस्मै ददेऽहेरमृतं यथा ॥२२॥

इत्युक्तः सोऽसुरो नूनं गौरीहरणलालसः । स तद्वरपरीक्षार्थं शम्भोर्मूर्ध्नि किलासुरः ।
स्वहस्तं धातुमारेभे सोऽबिभ्यत् स्वकृताच्छिवः ॥ २३ ॥

---

अपमान करने लग जाते हैं ॥ ११ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले—हे राजन् ! ब्रह्मा, विष्णु और—शिव ये तीनों देवता शाप और वरदान देनेमें समर्थ हैं। इनमेंसे महादेव और ब्रह्मा तो शीघ्र प्रसन्न होने और शाप देनेवाले हैं, किन्तु विष्णुभगवान ऐसे नहीं हैं ॥ १२ ॥ इस विषयमें लोग इस प्राचीन इतिहासका उदाहरण देते हैं कि भगवान शङ्कर वृकासुरको वर देकर स्वयं सङ्कटमें पड़ गये थे ॥१३॥ एकबार शकुनिके बेटे दुष्टबुद्धि वृकासुरने मार्गमें देवर्षि नारदजीको जाते देखा तो उनसे पूछा कि "त्रिदेवों अर्थात् ब्रह्मा, विष्णु और शिवमें सबसे जल्दी प्रसन्न होनेवाले देवता कौन हैं ?" ॥ १४ ॥ नारदजी बोले—"तुम शङ्करभगवानकी उपासना करो। इससे तुम्हारा सब मनोरथ शीघ्र सफल हो जायगा। क्योंकि वे थोड़ेसे गुण तथा दोषसे तत्काल प्रसन्न अथवा कुपित हो जाते हैं ॥ १५ ॥ बन्दीजनके समान स्तुति करनेवाले रावण और बाणासुरसे प्रसन्न होकर उन्हें ऐश्वर्य दे डाला और फिर उन्हें स्वयं उनके हाथों बहुत बड़ा सङ्कट उठाना पड़ा था ॥ १६ ॥ नारदजीका यह आदेश पाकर वह असुर केदारक्षेत्रमें अपने शरीरके मांसका हवन करता हुआ अग्निमुख नामक महादेवकी आराधना करने लगा ॥ १७ ॥ इस प्रकार छः दिन तक उपासना करनेपर भी जब उसे इष्टदेवका दर्शन नहीं हुआ तब सातवें दिन अति उदास होकर वह केदारतीर्थमें स्नान करनेसे भींगे केशोंवाले अपने मस्तकको अपनेही खड्गसे काटनेको तैयार होगया ॥ १८ ॥ तदनन्तर हमारे ही सदृश परम कारुणिक भगवान शङ्कर अग्निकुण्डसे अग्निदेवके समान प्रकट हुए और अपनी भुजाओंसे उसके दोनों हाथ पकड़कर उसे सिर काटनेसे रोका। भगवान शङ्करके करस्पर्शसे ही वृकासुर फिर ज्योंका त्यों होगया ॥ १९ ॥ तब श्रीशिवजी उससे बोले—"हे प्रिय ! बस, अब बहुत हुआ। मैं तुझे वर देना चाहता हूँ। तेरी जो इच्छा हो सो वर माँग लें। मैं तो जलमात्र अर्पण करनेसे अपने शरणागत भक्तोंपर प्रसन्न हो जाता हूँ। तू व्यर्थ अपने शरीरको कष्ट दे रहा है" ॥ २० ॥ तब उस पापीने श्रीमहादेवजीसे सम्पूर्ण प्राणियोंको भयदायक यह वर माँगा कि "मैं जिस किसीके सिरपर अपना हाथ रख दूँ, वह तुरन्त मर जाय" ॥ २१ ॥ हे भारत ! यह सुनकर भगवान रुद्रने कुछ अनमने होकर सर्पको अमृत पिलानेके समान हँसते हुए 'तथास्तु' कहकर वर दे दिया ॥ २२ ॥ महादेवजीके 'तथास्तु' कहते ही वह असुर श्रीपार्वतीजीको हरनेकी इच्छासे और उस वरकी परीक्षा लेनेके लिये श्रीमहा-

तेनोपसृष्टः संत्रस्तः पराधावन् सवेपथुः । यावदन्तं दिवो भूमेः काष्ठानामुदगादुदक् ॥२४॥
अजानन्तः प्रतिविधिं तूष्णीमासन् सुरेश्वराः । ततो वैकुण्ठमगमद् भास्वरं तमसः परम् ॥२५॥
यत्र नारायणः साक्षान्न्यासिनां परमा गतिः । शान्तानां न्यस्तदण्डानां यतो नावर्तते गत ॥२६॥
तं तथाव्यसनं दृष्ट्वा भगवान् वृजिनार्दनः । दूरात् प्रत्युदियाद् भूत्वा वटुको योगमायया २७
मेखलाजिनदण्डाक्षैस्तेजसाग्निरिव ज्वलन् । अभिवादयामास च तं कुशपाणिर्विनीतवत् ॥२८॥

श्रीभगवानुवाच

शाकुनेय भवान् व्यक्तं श्रान्तः किं दूरमागतः । क्षणं विश्रम्यतां पुंस आत्मायं सर्वकामधुक् ॥२९॥
यदि नः श्रवणायालं युष्मद्व्यवसितं विभो । भण्यतां प्रायशः पुम्भिर्धृतैःस्वार्थान् समीहते ।३०।

श्रीशुक उवाच

एवं भगवता पृष्टो वचसामृतवर्षिणा । गतक्लमोऽब्रवीत् तस्मै यथापूर्वमनुष्ठितम् ॥३१॥

श्रीभगवानुवाच

एवं चेत्तर्हि तद्वाक्यं न वयं श्रद्दधीमहि । यो दक्षशापात् पैशाच्यं प्राप्तः प्रेतपिशाचराट् ३२
यदि वस्तत्र विश्रम्भो दानवेन्द्र जगद्गुरौ । तर्ह्यङ्गाशु स्वशिरसि हस्तं न्यस्य प्रतीयताम् ।३३।
यद्यसत्यं वचः शम्भोः कथञ्चिद् दानवर्षभ । तदैनं जह्यसद्वाचं न यद्वक्तानृतं पुनः ॥३४॥
इत्थं भगवतश्चित्रैर्वचोभिः स सुपेशलैः । भिन्नधीर्विस्मृतः शीर्ष्णि स्वहस्तं कुमतिर्व्यधात् ३५
अथापतद् भिन्नशिरा वज्राहत इव क्षणात् । जयशब्दो नमःशब्दः साधुशब्दोऽभवद् दिवि ३६

---

देवजीके ही मस्तकपर अपना हाथ रखनेको उद्यत होगया। तब शङ्करजोको अपने दिये हुए वरदानसे स्वयं बड़ा भय हुआ ॥ २३ ॥ उसके पीछा करनेपर वे भयसे काँपते हुए स्वर्ग, पृथिवी और दिशाओंके अन्ततक दौड़ते फिरे और फिर उत्तर दिशाकी ओर भागे ॥ २४ ॥ सङ्कटको दूर करनेका कोई उपाय न देखकर सब देवेश्वरगण चुप रह गये। अन्तमें भगवान शङ्कर अन्धकारसे परे निरन्तर प्रकाशमय उस वैकुण्ठधामको गये ॥ २५ ॥ जहाँ शान्त और सबके अभयदायक संन्यासियोंकी परमगति साक्षात् श्रीनारायण निवास करते हैं और जहाँ पहुँचकर जीव फिर संसारमें नहीं लौटता ॥ २६ ॥ भयहारी विष्णुभगवान महादेवजीको उस सङ्कटमें देखकर अपनी योगमायासे ब्रह्मचारीका रूप धारण करके दूरहीसे सम्मुख आने लगे ॥ २७ ॥ वे मूँजकी मेखला, कृष्ण मृगचर्म, दण्ड तथा रुद्राक्षकी माला पहने थे और अपने तेजसे अग्निके समान देदीप्यमान एवं हाथमें कुशा लिये हुए थे। उन्होंने वृकासुरको विनीतकी भाँति प्रणाम किया ॥ २८ ॥ श्रीभगवान बोले—हे शकुनिपुत्र! तुम बड़े थकेसे मालूम पड़ते हो। किसलिये तुम आज बहुत दूरतक चले आये हो? अच्छा, कुछ देर सुस्ता लो। देखो, मनुष्यका शरीर ही उसकी सब कामनायें पूर्ण करता है ॥ २९ ॥ हे समर्थ! यदि तुम्हारा विचार हमारे सुनने योग्य हो तो कहो। क्योंकि संसारमें प्रायः सहायक पुरुषों द्वारा ही लोग अपना कार्य सिद्ध करते हैं ॥ ३० ॥ श्रीशुकदेवजी कहते हैं—इस प्रकार भगवानके द्वारा अमृतमय वचनोंसे पूछे जानेपर वृकासुरने श्रमहीन होकर पहले जो कुछ किया था, वह सब वृत्तान्त कह सुनाया ॥ ३१ ॥ श्रीभगवान बोले—यदि यही बात है तो हमको महादेवजीकी बातका कोई विश्वास नहीं है। क्योंकि वे तो दक्षके शापसे पिशाच होकर भूतप्रेतोंके अधीश्वर बन गये हैं ॥ ३२ ॥ हे दानवेन्द्र! यदि तुम्हें जगद्गुरु श्रीशङ्कर भगवानके वाक्योंपर कुछ विश्वास हो तो अभी अपने सिरपर हाथ धरके परीक्षा कर लो ॥ ३३ ॥ हे दानवश्रेष्ठ! तब यदि महादेवका वचन असत्य निकले तो तुम उस असत्यभाषी शङ्करको मार डालो, जिससे यह फिर कभी मिथ्या भाषण न कर पाये ॥ ३४ ॥ श्रीविष्णुभगवानके विचित्र तथा कोमल वाक्योंसे भ्रान्तबुद्धि हो जानेके कारण उस कुबुद्धिने अपने सिरपर हाथ रख लिया ॥ ३५ ॥ हाथ रखते ही वह दैत्य तत्काल वज्राहतके समान सिर फट जानेसे

मुमुचुः पुष्पवर्षाणि हते पापे वृकासुरे । देवर्षि पितृगन्धर्वा मोचितः सङ्कटाच्छिवः ॥३७॥
मुक्तं गिरिशमभ्याह भगवान् पुरुषोत्तमः । अहो देव महादेव पापोऽयं स्वेन पाप्मना ॥३८॥
हतः को नु महत्स्वीश जन्तुर्वै कृतकिल्बिषः । क्षेमी स्यात् किमु विश्वेशे कृतागस्को जगद्गुरौ ॥३९॥
य एवमव्याकृतशक्त्युदन्वतः परस्य साक्षात् परमात्मनो हरेः ।
गिरित्रमोक्षं कथयेच्छृणोति वा विमुच्यते संसृतिभिस्तथारिभिः ॥४०॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे उत्तरार्धे रुद्रमोक्षणं नामाष्टाशीतितमोऽध्यायः ॥ ८८ ॥

———

## एकोननवतितमोऽध्यायः

### श्रीशुक उवाच

सरस्वत्यास्तटे राजन्नृषयः सत्रमासत । वितर्कः समभूत्तेषां त्रिष्वधीशेषु को महान् ॥१॥
तस्य जिज्ञासया ते वै भृगुं ब्रह्मसुतं नृप । तज्ज्ञप्त्यै प्रेषयामासुः सोऽभ्यगाद् ब्रह्मणः सभाम् ॥२॥
न तस्मै प्रह्वणं स्तोत्रं चक्रे सत्त्वपरीक्षया । तस्मै चुक्रोध भगवान् प्रज्वलन् स्वेन तेजसा ॥३॥
स आत्मन्युत्थितं मन्युमात्मजायात्मना प्रभुः । अशीशमद् यथा वह्निं स्वयोन्या वारिणाऽऽत्मभूः ॥४॥
ततः कैलाशमगमत् स तं देवो महेश्वरः । परिरब्धुं समारेभे उत्थाय भ्रातरं मुदा ॥५॥
नैच्छत्त्वमस्युत्पथग इति देवश्चुकोप ह । शूलमुद्यम्य तं हन्तुमारेभे तिग्मलोचनः ॥६॥

---

गिर गया । तब आकाशमें जयजयकार, नमस्कार और साधुवादकी ध्वनि उच्चरित होने लगी ॥३६॥ पापी वृकासुरके मारे जानेपर देव, ऋषि, पितर और गन्धर्वगण फूल बरसाने लगे और महादेवजी उस महान् सङ्कटसे मुक्त होगये ॥ ३७ ॥ तब विष्णुभगवानने महादेवजीसे कहा—"हे देवदेव ! यह दुष्ट अपने ही पापसे मरा है । अन्य महापुरुषोंका अपराध करनेवाला कौन प्राणी सकुशल रह सकता है ? तब साक्षात् जगद्गुरु श्रीविश्वेश्वरका अपराध करनेवालेके विषयमें क्या कहना है" ॥ ३८-३९ ॥ जो पुरुष मन और वाणी आदिके विषयसे पृथक्, शक्तियोंके समुद्र एवं प्रकृति आदिसे अतीत साक्षात् श्रीविष्णुभगवानके द्वारा किये इस शम्भुमोचन चरित्रको कहता या सुनता है, वह संसारके सब बन्धनों तथा शत्रुओंके भयसे मुक्त हो जाता है ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे भाषाटीकायामष्टाशीतितमोऽध्यायः ॥ ८८ ॥

( भृगुका ब्रह्मा, विष्णु और शिवकी परीक्षा लेना तथा भगवानका महाकालपुरसे ब्राह्मणके मरे हुए बालकोंको वापस लाना ) श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन् ! कुछ ऋषि एक समय सरस्वती नदीके तटपर यज्ञ कर रहे थे । उनमें इस विषयपर विचार चला कि ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव इनमें सबसे बड़ा देवता कौन है ? ॥ १ ॥ हे नृप ! इस जिज्ञासासे उन्होंने ब्रह्माके पुत्र महर्षि भृगुको उनकी परीक्षाके निमित्त भेजा । तदनुसार भृगुजी पहले ब्रह्माजीकी सभामें गये ॥ २ ॥ ब्रह्माजीका स्वभाव जाननेके लिए उन्होंने न तो उन्हें नमस्कार किया और न स्तुति ही की । इससे ब्रह्माजी अपने तेजसे प्रज्वलित हो उनपर अत्यन्त क्रुद्ध हुए ॥ ३ ॥ किन्तु अपने पुत्रके प्रति उत्पन्न क्रोधको भगवान ब्रह्माजीने मनके मनहीमें शान्त कर दिया, जैसे तेजस्तत्त्वसे उत्पन्न जलसे अग्नि शान्त हो जाता है ॥ ४ ॥ तब वे कैलास गये । अपने भाई महर्षि भृगुको आये देखकर श्रीमहादेवजी अति आनन्दित हुए और उठकर उन्हें आलिङ्गन करनेके लिये हाथ बढ़ाया, किन्तु भृगुजीने कहा—'तुम कुमार्गगामी हो । यों कहकर उन्होंने जब उनसे मिलनेकी अनिच्छा प्रगट की, तब महादेवजीको बड़ा क्रोध आया और वे तीक्ष्ण दृष्टिसे देखते हुए त्रिशूल उठाकर उन्हें मारने दौड़े ॥ ५ ॥ ६ ॥

पतित्वा पादयोर्देवी सान्त्वयामास तं गिरा । अथो जगाम वैकुण्ठं यत्र देवो जनार्दनः ॥७॥
शयानं श्रिय उत्सङ्गे पदा वक्षस्यताडयत् । तत उत्थाय भगवान् सह लक्ष्म्या सतां गतिः॥८॥
स्वतल्पादवरुह्याथ ननाम शिरसा मुनिम् । आह ते स्वागतं ब्रह्मन् निषीदात्रासने क्षणम् ।
अजानतामागतान् वः क्षन्तुमर्हथ नः प्रभो ॥ ९ ॥
अतीव कोमलौ तात चरणौ ते महामुने । इत्युक्त्वा विप्र चरणौ मर्दयन् स्वेन पाणिना १०
पुनीहि सहलोकं मां लोकपालांश्च मद्गतान् । पादोदकेन भवतस्तीर्थानां तीर्थकारिणा ॥११॥
अद्याहं भगवँल्लक्ष्म्या आसमेकान्तभाजनम् । वत्स्यत्युरसि मे भूतिर्भवत्पादहतांहसः ॥१२॥

श्रीशुक उवाच

एवं ब्रुवाणे वैकुण्ठे भृगुस्तन्मन्द्रया गिरा । निर्वृतस्तर्पितस्तूष्णीं भक्त्युत्कण्ठोऽश्रुलोचनः १३
पुनश्च सत्रमाव्रज्य मुनीनां ब्रह्मवादिनाम् । स्वानुभूतमशेषेण राजन् भृगुरवर्णयत् ॥१४॥
तन्निशम्याथ मुनयो विस्मिता मुक्तसंशयाः । भूयांसं श्रद्दधुर्विष्णुं यतः शान्तिर्यतोऽभयम् ।१५।
धर्मः साक्षाद् यतो ज्ञानं वैराग्यं च तदन्वितम् । ऐश्वर्यं चाष्टधा यस्माद् यशश्चात्ममलापहम् ।१६।
मुनीनां न्यस्तदण्डानां शान्तानां समचेतसाम् । अकिञ्चनानां साधूनां यमाहुः परमां गतिम् ।१७।
सत्त्वं यस्य प्रिया मूर्तिर्ब्राह्मणास्त्विष्टदेवताः । भजन्त्यनाशिषः शान्ता यं वा निपुणबुद्धयः ।१८।
त्रिविधाकृतयस्तस्य राक्षसा असुराः सुराः । गुणिन्या मायया सृष्टाः सत्त्वं तत्तीर्थसाधनम् १९

---

तब पार्वतीजीने चरणोंपर गिरकर शिवजीको विनीत वाणीसे शान्त किया । इसके बाद भृगुजी वैकुण्ठधाम गये, जहाँ श्रीविष्णुभगवान विराजते हैं ॥ ७ ॥ उस समय भगवान लक्ष्मीजीकी गोदमें सिर रखकर लेटे हुए थे । पहुँचते ही भृगुजीने उनके वक्षःस्थलमें लात मारी । इससे साधुओंके एकमात्र गति विष्णुभगवान लक्ष्मीजीके सहित उठ बैठे और उन्होंने शय्यासे उतरकर मुनिवर भृगुको मस्तक झुकाकर प्रणाम किया और बोले—"हे ब्रह्मन् ! मैं आपका स्वागत करता हूँ । आइए, एक क्षण आसनपर बैठिए ! हमें आपके आनेका कोई पता नहीं था, सो हमारी धृष्टता क्षमा करें ॥ ८-९ ॥ हे मुनिराज ! आपके चरण अत्यन्त कोमल हैं और मेरा वक्षःस्थल वज्रसदृश कठोर है । उसका स्पर्श हो जानेसे उन चरणोंमें बहुत पीड़ा होती होगी" ऐसा कहकर वे भृगुजीके चरणोंको अपने हाथसे दबाते हुए कहने लगे—॥१०॥ "आपका चरणोदक तीर्थोंको भी पवित्र करता है, उससे आप वैकुण्ठलोक समेत मुझे तथा मुझमें स्थित सब लोकपालोंको पवित्र करिए ॥ ११ ॥ हे भगवन ! आपके चरणस्पर्शसे मेरे सब पाप नष्ट हो गये, अतएव लक्ष्मीजी मेरे हृदयमें सर्वदा विराजमान रहेंगी । अब मैं लक्ष्मीजीका एकमात्र आश्रयस्थान हो गया हूँ" ॥ १२ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले—इस प्रकार भगवानके कहनेपर भृगुजी अति आनन्दित और तृप्त होकर मौन हो गये तथा भक्तिके उद्रेकसे उनका हृदय गद्गद् हो गया और नेत्रोंमें जलभर आया ॥ १३ ॥ हे राजन् ! तब उन्होंने फिर यज्ञ-भूमिमें आकर वेदवादी मुनीश्वरोंके समक्ष अपना सारा अनुभव कहा ॥ १४ ॥ सब वृत्तान्त सुनकर मुनीश्वरोंको बड़ा विस्मय हुआ और उनका सब भ्रम दूर हो गया । तबसे वे सर्वश्रेष्ठ विष्णुभगवानमें ही विशेष श्रद्धा रखने लगे, जिनसे शान्ति और अभयका उद्गम होता है ॥ १५ ॥ जिनसे साक्षात् धर्म, आत्मज्ञान और उनसे युक्त वैराग्य, आठ प्रकारकी सिद्धियाँ तथा चित्तकी मलिनता दूर करनेवाला सुयश प्राप्त होता है ॥ १६ ॥ जिन्हें शान्त, समचित्त, अकिञ्चन तथा सबको अभय देनेवाले साधुजनोंकी एकमात्र परम गति बतलाया जाता है ॥ १७ ॥ सत्त्व जिनकी प्रिय मूर्ति है, ब्राह्मण जिनके इष्टदेव हैं तथा निष्काम, शान्त और निपुण-बुद्धि पुरुष नित्य जिनका भजन करते हैं ॥ १८ ॥ जिनकी तीन मूर्तियाँ हैं—राक्षस, असुर तथा देवता । ये तीनों मूर्तियें उनकी गुणमयी मायासे रचित हैं, इनमें भी सत्त्वमयी देवमूर्ति ही परमपुरुषार्थरूप

श्रीशुक उवाच

एवं सारस्वता विप्रा नृणां संशयनुत्तये । पुरुषस्य पदाम्भोजसेवया तद्गतिं गताः ॥२०॥

सूत उवाच

इत्येतन्मुनितनयास्यपद्मगन्धपीयूषं भवभयभित् परस्य पुंसः ।
सुश्लोकं श्रवणपुटैः पिबत्यभीक्ष्णं पान्थोऽध्वभ्रमणपरिश्रमं जहाति ॥२१॥

एकदा द्वारवत्यां तु विप्रपत्न्याः कुमारकः । जातमात्रो भुवं स्पृष्ट्वा ममार किल भारत ॥२२॥
विप्रो गृहीत्वा मृतकं राजद्वार्युपधाय सः । इदं प्रोवाच विलपन्नातुरो दीनमानसः ॥२३॥
ब्रह्मद्विषः शठधियो लुब्धस्य विषयात्मनः । क्षत्रबन्धोः कर्मदोषात् पञ्चत्वं मे गतोऽर्भकः ॥२४॥
हिंसाविहारं नृपतिं दुःशीलमजितेन्द्रियम् । प्रजा भजन्त्यः सीदन्ति दरिद्रा नित्यदुःखिताः ॥२५॥
एवं द्वितीयं विप्रर्षिस्तृतीयं त्वेवमेव च । विसृज्य स नृपद्वारि तां गाथां समगायत ॥२६॥
तामर्जुन उपश्रुत्य कर्हिचित् केशवान्तिके । परेते नवमे बाले ब्राह्मणं समभाषत ॥२७॥
किंस्विद् ब्रह्मंस्त्वन्निवासे इह नास्ति धनुर्धरः । राजन्यबन्धुरेते वै ब्राह्मणाः सत्रमासते ॥२८॥
धनदारात्मजापृक्ता यत्र शोचन्ति ब्राह्मणाः । ते वै राजन्यवेषेण नटा जीवन्त्यसुम्भराः ॥२९॥
अहं प्रजा वां भगवन् रक्षिष्ये दीनयोरिह । अनिस्तीर्णप्रतिज्ञोऽग्निं प्रवेक्ष्ये हतकल्मषः ॥३०॥

ब्राह्मण उवाच

सङ्कर्षणो वासुदेवः प्रद्युम्नो धन्विनां वरः । अनिरुद्धोऽप्रतिरथो न त्रातुं शक्नुवन्ति यत् ॥३१॥
तत्कथं नु भवान् कर्म दुष्करं जगदीश्वरैः । चिकीर्षसि त्वं बालिश्यात् तन्न श्रद्दध्महे वयम् ॥३२॥

---

उनकी प्राप्तिका साधन कही जाती है ॥ १९ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले—हे राजन् ! मनुष्योंका संशय दूर करनेके लिये सरस्वतीतटनिवासी ब्राह्मणोंने ऐसा निर्णय करके परमपुरुष भगवान विष्णुकी चरण-सेवा की और अन्तमें उनका परमपद पाया ॥ २० ॥ श्रीसूतजी कहते हैं—हे मुनियो ! व्यासतनय श्रीशुकदेवजीके मुखकमलसे चुई और संसारभयको दूर करनेवाले परमपुरुष श्रीकृष्णकी सुगन्धित सुयशसुधाको जो संसारपथका पथिक अपने श्रवणपुटसे सदा पान करता रहता है, वह सदाके लिये संसारपथके भ्रमणसे उत्पन्न श्रमसे मुक्त हो जाता है ॥ २१ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले—हे भरत ! एक बार द्वारकापुरीमें किसी ब्राह्मणकी स्त्रीके पुत्र उत्पन्न हुआ और वह पृथिवीका स्पर्श करते ही मर गया ॥ २२ ॥ तब उस ब्राह्मणने बालकका शव ले जाकर राजा उग्रसेनके द्वारपर डाल दिया और अत्यन्त दीन हृदयसे आतुरतापूर्वक विलाप करते हुए कहा—॥ २३ ॥ "इस विप्रद्रोही, लोभी और विषयी क्षत्रियाधमके कर्मदोषसे ही मेरा बालक मरा है ॥ २४ ॥ जो प्रजा हिंसाचारी, दुःशील और अजितेन्द्रिय राजाकी सेवा करती है, वह दरिद्र और नित्य दुःखित रहकर विविध प्रकारके क्लेश उठाती है" ॥ २५ ॥ हे राजन् ! इसी तरह उस ब्राह्मणश्रेष्ठने अपने दूसरे तथा तीसरे बालकके जन्मते ही मरनेपर उन्हें भी राजद्वारपर डाल दिया और हर बार यही बात कही ॥ २६ ॥ इस प्रकार जब उसका नवाँ बालक भी मर गया तो उसकी वही पुरानी गाथा सुनकर भगवान कृष्णके पास बैठे हुए अर्जुनने ब्राह्मणसे कहा—॥ २७ ॥ हे ब्रह्मन् ! क्या आपके निवासस्थान द्वारकापुरीमें कोई भी धनुर्धर क्षत्रिय नहीं है ? क्या ये सब यादव यज्ञमें सम्मिलित ब्राह्मण हैं ? ॥ २८ ॥ जिनके राज्यमें ब्राह्मण धन, स्त्री और पुत्रादिसे वियुक्त होकर शोक करते हैं, वे राजे क्षत्रियके वेषसे अपने प्राणोंका पोषण करनेवाले नटोंके समान ही जीते हैं ॥ २९ ॥ हे भगवन् ! पुत्रवियोगसे अत्यन्त कातर आप दोनों स्त्री-पुरुषकी सन्तानकी रक्षा मैं स्वयं करूँगा और यदि मैंने इस प्रतिज्ञाको पूर्ण नहीं कर पाया तो अग्निमें जलकर पापहित हो जाऊँगा ॥ ३० ॥ ब्राह्मणने कहा—हे अर्जुन ! श्रीबलरामजी, भगवान कृष्ण धनुर्धरोंमें श्रेष्ठ प्रद्युम्न और अनुपम रथी अनिरुद्धजी भी यदि उनकी रक्षा नहीं कर पाते तो

अर्जुन उवाच

नाहं सङ्कर्षणो ब्रह्मन् न कृष्णः कार्ष्णिरेव च । अहं वा अर्जुनो नाम गाण्डीवं यस्य वै धनुः ॥३३॥
मावमंस्था मम ब्रह्मन् वीर्यं त्र्यम्बकतोषणम् । मृत्युं विजित्य प्रधने आनेष्ये ते प्रजां प्रभो ॥३४॥
एवं विश्रम्भितो विप्रः फाल्गुनेन परंतप । जगाम स्वगृहं प्रीतः पार्थवीर्यं निशामयन् ॥३५॥
प्रसूतिकाल आसन्ने भार्याया द्विजसत्तम । पाहि पाहि प्रजां मृत्योरित्याहार्जुनमातुरः ॥३६॥
स उपस्पृश्य शुच्यम्भो नमस्कृत्य महेश्वरम् । दिव्यान्यस्त्राणि संस्मृत्य सज्यं गाण्डीवमाददे ॥३७॥
न्यरुणत् सूतिकागारं शरैर्नानास्त्रयोजितैः । तिर्यगूर्ध्वमधः पार्थश्चकार शरपञ्जरम् ॥३८॥
ततः कुमारः संजातो विप्रपत्न्या रुदन् मुहुः । सद्योऽदर्शनमापेदे सशरीरो विहायसा ॥३९॥
तदाऽऽह विप्रो विजयं विनिन्दन् कृष्णसन्निधौ । मौढ्यं पश्यत मे योऽहं श्रद्दधे क्लीबकत्थनम् ॥४०॥
न प्रद्युम्नो नानिरुद्धो न रामो न च केशवः । यस्य शेकुः परित्रातुं कोऽन्यस्तदवितेश्वरः ॥४१॥
धिगर्जुनं मृषावादं धिगात्मश्लाघिनो धनुः । दैवोपसृष्टं यो मौढ्यादानिनीषति दुर्मतिः ॥४२॥
एवं शपति विप्रर्षौ विद्यामास्थाय फाल्गुनः । ययौ संयमनीमाशु यत्रास्ते भगवान् यमः ॥४३॥
विप्रापत्यमचक्षाणस्तत ऐन्द्रीमगात् पुरीम् । आग्नेयीं नैर्ऋतीं सौम्यां वायव्यां वारुणीमथ ।
रसातलं नाकपृष्ठं धिष्ण्यान्यन्यान्युदायुधः ॥ ४४ ॥
ततोऽलब्धद्विजसुतो ह्यनिस्तीर्णप्रतिश्रुतः । अग्निं विविक्षुः कृष्णेन प्रत्युक्तः प्रतिषेधता ॥४५॥

---

इन जगदीश्वरोंसे भी न हो सकनेवाले कर्मको तुम कैसे करना चाहते हो ? मुझे तुम्हारी बातें मूर्खों सरीखी मालूम होती हैं और मुझे इनपर विश्वास नहीं होता ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ अर्जुनने कहा—हे ब्रह्मन् ! मैं बलराम, कृष्ण अथवा कृष्णका पुत्र प्रद्युम्न नहीं हूँ। मैं अर्जुन हूँ, जिसके पास सदा गाण्डीवनामक धनुष रहता है ॥ ३३ ॥ हे विप्र ! श्रीमहादेवजीको भी सन्तुष्ट करनेवाले मेरे पराक्रमका तुम अपमान मत करो। हे प्रभो ! मैं युद्धमें मृत्युको भी परास्त करके तुम्हारे बालकोंको परलोकसे लौटा लाऊँगा ॥ ३४ ॥ हे राजन् ! अर्जुनके द्वारा इस प्रकार आश्वासित किये जानेपर वह ब्राह्मण अति प्रसन्न हो लोगोंसे अर्जुनके पुरुषार्थको बखानता हुआ अपने घर लौट गया ॥ ३५ ॥ अबकी बार जब उसकी स्त्रीका प्रसवकाल आया, तब उसने अति आतुर हो अर्जुनसे कहा—"हे अर्जुन ! तुम मेरी सन्तानको मृत्युके मुखसे बचाओ-बचाओ" ॥ ३६ ॥ अब अर्जुनने पवित्र जलसे आचमनकर श्रीशंकरजीको नमस्कार किया और अपने दिव्यास्त्रोंका स्मरण करके प्रत्यञ्चा चढ़े हुए गाण्डीवधनुषको हाथमें लिया ॥ ३७ ॥ तदनन्तर नाना प्रकारके अस्त्रमन्त्रोंसे युक्त बाणों द्वारा उन्होंने उस सूतिकागृहको सब ओरसे ढाँक दिया। इस तरह अर्जुनने इधर-उधर और ऊपर-नीचे जैसे बाणोंका पिंजरा बना दिया ॥ ३८ ॥ तब ब्राह्मणीके गर्भसे बालक उत्पन्न हुआ, किन्तु वह बार-बार रोता हुआ तत्काल सशरीर आकाशमें अन्तर्द्धान हो गया ॥ ३९ ॥ तब भगवान कृष्णके पास जाकर ब्राह्मणने अर्जुनकी निन्दा करते हुए कहा—"मेरी मूर्खता तो देखो, जो मैंने इस नपुंसकके आत्म-प्रशंसायुक्त वचनोंपर विश्वास कर लिया ॥ ४० ॥ प्रद्युम्न, अनिरुद्ध, बलराम तथा कृष्ण आदि कोई भी जिसकी रक्षा नहीं कर सके, उसे बचानेमें भला कौन समर्थ हो सकता है ? ॥ ४१ ॥ जो दुर्बुद्धि मनुष्य दैवद्वारा हरे हुए बालकोंको मूर्खतावश फिर लौटा लेना चाहता है, उस मिथ्यावादी तथा अपने मुखसे ही अपनी प्रशंसा करनेवाले अर्जुन और उसके गाण्डीव धनुषको धिक्कार है ॥ ४२ ॥ उस श्रेष्ठ ब्राह्मणके इस तरह भला-बुरा कहनेपर अर्जुन अपने योगबलसे संयमनीपुरीको गये, जहाँ भगवान यम रहते हैं ॥ ४३ ॥ वहाँ भी ब्राह्मणके बालकको न देखकर हाथमें शस्त्र लिये इन्द्र, निर्ऋति, सोम, वायु तथा वरुण आदिकी पुरियों, अतलादि नीचेके लोकों तथा स्वर्गसे ऊपर महर्लोकादि एवं अन्यान्य स्थानोंको भी गये ॥ ४४ ॥ अन्तमें उस ब्राह्मणके बालकको न

दर्शये द्विजसूनूंस्ते मावज्ञात्मानमात्मना ।एते हि कीर्तिं विमलां मनुष्याः स्थापयिष्यन्तिहि४६
इति संभाष्य भगवानर्जुनेन सहेश्वरः । दिव्यं स्वरथमास्थाय प्रतीचीं दिशमाविशत्।४७।
सप्त द्वीपान् सप्त सिन्धून् सप्तसप्तगिरीनथ । लोकालोकं तथातीत्य विवेश सुमहत्तमः ॥४८॥
तत्राश्वाः शैब्यसुग्रीवमेघपुष्पबलाहकाः । तमसि भ्रष्टगतयो बभूवुर्भरतर्षभ ॥४९॥
तान् दृष्ट्वा भगवान् कृष्णो महायोगेश्वरेश्वरः ।सहस्रादित्यसंकाशं स्वचक्रं प्राहिणोत् पुरः॥५०॥

तमः सुघोरं गहनं कृतं महद् विदारयद् भूरितरेण रोचिषा ।
मनोजवं निर्विविशे सुदर्शनं गुणच्युतो रामशरो यथा चमूः ॥५१॥
द्वारेण चक्रानुपथेन तत्तमःपरं परं ज्योतिरनन्तपारम् ।
समश्नुवानं प्रसमीक्ष्य फाल्गुनः प्रताडिताक्षोऽपिदधेऽक्षिणी उभे ॥५२॥
ततः प्रविष्टः सलिलं नभस्वता बलीयसैजद्बृहदूर्मिभूषणम् ।
तत्राद्भुतं वै भवनं द्युमत्तमं भ्राजन्मणिस्तम्भसहस्रशोभितम् ॥५३॥
तस्मिन् महाभीममनन्तमद्भुतं सहस्रमूर्धन्यफणामणिद्युभिः ।
विभ्राजमानं द्विगुणोल्बणेक्षणं सिताचलाभं शितिकण्ठजिह्वम् ॥५४॥
ददर्श तद्भोगसुखासनं विभुं महानुभावं पुरुषोत्तमोत्तमम् ।
सान्द्राम्बुदाभं सुपिशङ्गवाससं प्रसन्नवक्त्रं रुचिरायतेक्षणम् ॥५५॥
महामणिव्रातकिरीटकुण्डलप्रभापरिक्षिप्तसहस्रकुन्तलम् ।
प्रलम्बचार्वष्टभुजं सकौस्तुभं श्रीवत्सलक्ष्मं वनमालया वृतम् ॥५६॥

---

पाकर अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण न होनेके कारण उन्होंने अग्निमें प्रवेश करनेका विचार किया, किन्तु तत्काल भगवान कृष्णने उन्हें ऐसा करनेसे मना करते हुए रोक दिया ॥ ४५ ॥ भगवान बोले— 'मैं तुम्हें उस ब्राह्मणके बालकोंको दिखाऊँगा। तुम इस तरह अपने आपकी अवज्ञा मत करो। ये सब तुम्हारे निन्दक लोग ही हमलोगोंकी विमल कीर्ति स्थापित करेंगे" ॥ ४६ ॥ सर्वसमर्थ भगवान कृष्ण इस प्रकार अर्जुनसे सम्भाषणकर उनके साथ अपने दिव्य रथपर सवार होकर पश्चिम दिशाको चले गये ॥ ४७ ॥ उन्होंने सात पर्वतोंवाले सात द्वीप, सात समुद्र और लोकालोक पर्वत लाँघकर महान् अन्धकारमें प्रवेश किया ॥ ४८॥ हे भरतश्रेष्ठ! उस घोर अन्धकारमें उनके शैव्य, सुग्रीव, मेघपुष्प और बलाहक नामके घोड़े इधर-उधर भटकने लगे ॥ ४९ ॥ उन्हें उस दुरवस्थामें देखकर योगेश्वरोंके ईश्वर भगवान कृष्णने अपना सहस्र सूर्योंके सदृश देदीप्यमान सुदर्शनचक्र आगे-आगे कर दिया ॥ ५० ॥ अपने अत्यधिक तेजसे उस घोर, घने तथा महान् अन्धकारको विदीर्ण करता हुआ वह सुदर्शनचक्र मनके समान अति तीव्र गतिसे इस प्रकार अन्धकारमें प्रविष्ट हुआ, जैसे धनुषकी डोरीसे छूटा हुआ रामबाण शत्रुसेनामें प्रविष्ट होता था ॥ ५१ ॥ चक्र द्वारा दिखाये मार्गसे जाते हुए अर्जुनने अन्धकारके उस पार अति उत्तम तथा अनन्तपार व्यापक परम ज्योति देखकर अपनी चौंधियायी हुई दोनों आँखें मूँद लीं ॥ ५२ ॥ तब उन्होंने प्रबल आँधीसे कम्पायमान बड़ी-बड़ी तरङ्गोंवाले जलमें प्रवेश किया। वहाँ सहस्रों द्युतिमान् मणिमय स्तम्भोंसे सुशोभित और अतिशय देदीप्यमान एक अद्भुत भवन था ॥ ५३ ॥ उस भवनमें अति भयानक तथा आश्चर्यजनक, अपने सहस्र मस्तकोंकी मणियोंकी कान्तिसे शोभायमान, उनसे दुगुने उग्र नेत्रोंसे युक्त, कैलासपर्वतके सदृश श्वेतवर्ण, श्यामकण्ठ और काली जिह्वावाले शेषजी बैठे थे ॥ ५४ ॥ अर्जुनने देखा कि उनके शरीरकी सुखमयी शय्यापर सर्वव्यापक महाप्रभावशाली परम पुरुषोत्तम भगवान बैठे हैं। स्निग्ध मेघके समान उनके शरीरकी कान्ति है। उन्होंने मनोहर पीताम्बर धारण कर रक्खा है और उनका मुखकमल सुप्रसन्न है और नेत्र अति सुन्दर तथा विशाल हैं ॥ ५५ ॥ महामूल्यवान् मणियोंसे सुशोभित उनके

सुनन्दनन्दप्रमुखैः स्वपार्षदैश्चक्रादिभिर्मूर्तिधरैर्निजायुधैः ।
पुष्ट्या श्रिया कीर्त्यजयाखिलर्द्धिभिर्निषेव्यमाणं परमेष्ठिनां पतिम् ॥५७॥
ववन्द आत्मानमनन्तमच्युतो जिष्णुश्च तद्दर्शनजातसाध्वसः ।
तावाह भूमा परमेष्ठिनां प्रभुर्बद्धाञ्जली सस्मितमूर्जया गिरा ॥५८॥
द्विजात्मजा मे युवयोर्दिदृक्षुणा मयोपनीता भुवि धर्मगुप्तये ।
कलावतीर्णाववनेर्भरासुरान् हत्वेह भूयस्त्वरयेतमन्ति मे ॥५९॥
पूर्णकामावपि युवां नरनारायणावृषी । धर्ममाचरतां स्थित्यै ऋषभौ लोकसंग्रहम् ॥६०॥
इत्यादिष्टौ भगवता तौ कृष्णौ परमेष्ठिना । ओमित्यानम्य भूमानमादाय द्विजदारकान् ।६१।
न्यवर्ततां स्वकं धाम संप्रहृष्टौ यथागतम् । विप्राय ददतुः पुत्रान् यथारूपं यथावयः ॥६२॥
निशाम्य वैष्णवं धाम पार्थः परमविस्मितः । यत् किञ्चित् पौरुषं पुंसां मेने कृष्णानुकम्पितम् ६३
इतीदृशान्यनेकानि वीर्याणीह प्रदर्शयन् । बुभुजे विषयान् ग्राम्यानीजे चात्यूर्जितैर्मखैः ।६४।
प्रववर्षाखिलान् कामान् प्रजासु ब्राह्मणादिषु । यथाकालं यथैवेन्द्रो भगवाञ्छ्रैष्ठ्यमास्थितः ।६५।
हत्वा नृपानधर्मिष्ठान् घातयित्वार्जुनादिभिः । अञ्जसा वर्तयामास धर्मं धर्मसुतादिभिः ॥६६॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे द्विजकुमारानयनं नाम एकोननवतितमोऽध्यायः ॥ ८९ ॥

---

मुकुट तथा कुण्डलोंकी कान्तिसे उनकी घुँघराली अलकावली चमक रही है । लम्बी-लम्बी और सुन्दर आठ भुजाएँ हैं । उनका वक्षःस्थल कौस्तुभमणि, श्रीवत्सकी शोभा और वनमालासे आवृत है ॥ ५६ ॥ वे ब्रह्मादि लोकपालोंके अधीश्वर नन्द-सुनन्दादि अपने पार्षदों, मूर्तिमान् चक्रादि आयुधों तथा पुष्टि, श्री, कीर्ति और अजा-आदि शक्तियों तथा ऋद्धियोंसे सुसेवित हैं ॥ ५७ ॥ भगवान कृष्णने उन अपने ही स्वरूप अनन्तभगवानको प्रणाम किया और उनके दर्शनसे भयाकुल अर्जुनने भी उन्हें नमस्कार किया । इस तरह हाथ जोड़कर खड़े उन कृष्ण और अर्जुनसे ब्रह्मादि लोकपालोंके प्रभु सर्वव्यापक श्रीपुरुषोत्तम भगवानने मुसकाकर गम्भीर वाणीमें कहा—॥ ५८ ॥ मैंने आप दोनों-को देखनेके लिये ही ब्राह्मणके बालकोंको हरा था । आप दोनोंने धर्मकी रक्षाके लिये ही मेरी कलाओंसे पृथिवीपर अवतार लिया है । सो आप पृथिवीके भारभूत असुर राजाओंका वध करके फिर मेरे पास शीघ्र आ जायँ ॥ ५९ ॥ तुम दोनों यद्यपि ऋषिवर नर-नारायण हो । यद्यपि तुम पूर्णकाम हो तो भी जगत्की स्थिति तथा लोकसंग्रहके लिये धर्मका आचरण करो ॥ ६० ॥ भगवान जगद्गुरुके इस प्रकार आज्ञा देनेपर उन श्रीकृष्ण और अर्जुनने 'बहुत अच्छा' कहकर उन भूमा भगवानको प्रणाम किया और ब्राह्मणके बालकोंको लेकर अति आनन्दसे जिस मार्गसे गये थे, उसीसे फिर अपनी पुरीको लौट आये और उस ब्राह्मणको उसके यथोचित वय तथा रूपसे युक्त बालक सौंप दिये ॥ ६१ ॥ ६२ ॥ भगवान विष्णुके परमधामको देखकर अर्जुनको बड़ा विस्मय हुआ और उन्होंने यह समझ लिया कि मनुष्यमात्रमें जो कुछ पुरुषार्थ है, वह सब भगवानकी ही कृपासे है ॥ ६३ ॥ हे राजन् ! इस प्रकारके विविध पौरुष दिखाते हुए भगवान कृष्णने भी ग्राम्य-विषयोंका भोग करते हुए बहुतसे यज्ञोंका अनुष्ठान किया ॥ ६४ ॥ उन्होंने इन्द्रके सदृश श्रेष्ठता प्राप्त करके ब्राह्मणादि चारों वर्णोंकी सब कामनाओंको यथासमय पूर्ण किया ॥ ६५ ॥ अधार्मिक राजाओंको स्वयं मार तथा अर्जुनादिसे मरवाकर युधिष्ठिर आदि धार्मिक राजाओं द्वारा पुनः धर्मकी स्थापना करायी ॥ ६६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे भाषाटीकायामेकोननवतितमोऽध्यायः ॥ ८९ ॥

# नवतितमोऽध्यायः

## श्रीशुक उवाच

सुखं स्वपुर्यां निवसन् द्वारकायां श्रियः पतिः । सर्वसम्पत्समृद्धायां जुष्टायां वृष्णिपुङ्गवैः ॥१॥
स्त्रीभिश्चोत्तमवेषाभिर्नवयौवनकान्तिभिः । कन्दुकादिभिर्हर्म्येषु क्रीडन्तीभिस्तडिद्द्युभिः॥२॥
नित्यं संकुलमार्गायां मदच्युद्भिर्मतङ्गजैः । स्वलङ्कृतैर्भटैरश्वै रथैश्च कनकोज्ज्वलैः ॥३॥
उद्यानोपवनाढ्यायां पुष्पितद्रुमराजिषु । निर्विशद्भृङ्गविहगैर्नादितायां समन्ततः ॥४॥
रेमे षोडशसाहस्रपत्नीनामेकवल्लभः । तावद्विचित्ररूपोऽसौ तद्गृहेषु महर्द्धिषु ॥५॥
प्रोत्फुल्लोत्पलकह्लारकुमुदाम्भोजरेणुभिः । वासितामलतोयेषु कूजद्द्विजकुलेषु च ॥६॥
विजहार विगाह्याम्भो ह्रदिनीषु महोदयः । कुचकुङ्कुमलिप्ताङ्गः परिरब्धश्च योषिताम् ॥७॥
उपगीयमानो गन्धर्वैर्मृदङ्गपणवानकान् । वादयद्भिर्मुदा वीणां सूतमागधवन्दिभिः ॥८॥
सिच्यमानोऽच्युतस्ताभिर्हसन्तीभिः स्म रेचकैः । प्रतिसिञ्चन् विचिक्रीडे यक्षीभिर्यक्षराडिव ॥९॥

ताः क्लिन्नवस्त्रविवृतोरुकुचप्रदेशाः सिञ्चन्त्य उद्धृतबृहत्कबरप्रसूनाः ।
कान्तं स्म रेचकजिहीरषयोपगुह्य जातस्मरोत्सवलसद्वदना विरेजुः ॥१०॥
कृष्णस्तु तत्स्तनविषज्जितकुङ्कुमस्रक् क्रीडाभिषङ्गधुतकुन्तलवृन्दबन्धः ।
सिञ्चन् मुहुर्युवतिभिः प्रतिषिच्यमानो रेमे करेणुभिरिवेभपतिः परीतः ॥११॥

---

( श्रीकृष्ण भगवानकी लीलाका संक्षिप्त वर्णन ) श्रीशुकदेवजी कहते हैं—हे राजन् ! जिस पुरीकी सड़कें मद टपकाते हाथी, वस्त्राभूषणोंसे सुसज्जित शूरवीर, सजे भये घोड़े और सुवर्णसे देदीप्यमान रथोंसे नित्य भरी रहती थीं, जिसमें सब ओर बाग-बगीचे थे, जहाँ पुष्प खिले वृक्षोंपर बैठे हुए भ्रमरों और पक्षियोंके कलरवसे सब ओर कोलाहल मच रहा था, जो सब सम्पदाओंसे पूर्ण थीं, जिसमें उत्तम यादवोंका निवास था, जिसमें अपने-अपने भवनोंमें कन्दुकादि खेलती हुई विद्युत्की भाँति द्युतिमती, नवयौवनकी कान्तिसे सुशोभित और मनोहर नेत्रवाली भामिनियाँ जिनका सेवन करती थीं, उस अपनी द्वारकापुरीमें सुखपूर्वक रहते हुए सोलह सहस्र पत्नियोंके एकमात्र स्वामी लक्ष्मीपति भगवान कृष्ण परमऐश्वर्यसे सम्पन्न उन सब रानियोंके महलोंमें उतने ही रूप धारणकर उनके साथ रमण करते थे ॥ १-५ ॥ उन घरोंमें खिले हुए पद्म, कह्लार, कुमुद और कमलके परागसे सुगन्धित जलाशय थे और उनमें अगणित विहंगम कूज रहे थे। महा ऐश्वर्यसम्पन्न श्रीकृष्ण बावलियोंमें जलका आलोडन करते हुए अपनी प्रियाओंसे आलिङ्गित हो उनके कुच-कुंकुमसे अपना शरीर अनुलिप्त करते हुए जलविहार करते थे ॥ ६ ॥ ७ ॥ विहारके समय गन्धर्व-गण मृदङ्ग, पणव तथा आनक आदि बाजे बजाकर उनका यशोगान करते तथा सूत, मागध और बन्दीजन आदि भी बाजे बजाते हुए प्रसन्नतापूर्वक स्तुति करते थे ॥ ८ ॥ कभी-कभी भगवानकी रानियाँ हँसती-हँसती उन्हें पिचकारियोंसे भिगो देतीं, तो वे भी उन्हें भिगोते हुए यक्षराज कुबेरके समान क्रीडा करने लगते थे ॥ ९ ॥ वस्त्र भीग जानेसे दीखते कुच और ऊरुभागवाली तथा बृहत् केशपाशमें गुथे हुए जिनके फूल बिखर गये हैं, वे कृष्णप्रियायें जब अपने प्रियतमको भिगोती हुई उनकी पिचकारी छीनने जातीं तो उनसे आलिङ्गित हो जानेके कारण उनके मुखकमल कामोद्दीपनकी सूचना देनेवाली मुसकानसे खिल उठते थे और तब वे अत्यन्त सुशोभित होती थीं ॥ १० ॥ इस तरह अपनी प्रियाओंके कुचकुंकुमसे जिनकी वनमाला सन गयी थी और क्रीडामें आसक्त होनेसे जिनकी खुली हुई घुँघराली अलकें हिल रही थीं, वे भगवान कृष्णचन्द्र भी उन युवतियोंको बारम्बार भिगोते और उनसे स्वयं भिगोये जाते हुए उनके साथ इस तरह विहार करते थे, जैसे हाथियोंके साथ

नटानां नर्तकीनां च गीतवाद्योपजीविनाम् । क्रीडालङ्कारवासांसि कृष्णोऽदात्तस्य च स्त्रियः १२
कृष्णस्यैवं विहरतो गत्यालापेक्षितस्मितैः । नर्मक्ष्वेलिपरिष्वङ्गैः स्त्रीणां किल हृता धियः।।१३।
ऊचुर्मुकुन्दैकधियो गिर उन्मत्तवज्जडम् । चिन्तयन्त्योऽरविन्दाक्षं तानि मे गदतः शृणु।१४।

महिष्य ऊचुः

कुररि विलपसि त्वं वीतनिद्रा न शेषे स्वपिति जगति रात्र्यामीश्वरो गुप्तबोधः ।
वयमिव सखि कच्चिद् गाढनिर्भिन्नचेता नलिननयनहासोदारलीलेक्षितेन ।।१५।।
नेत्रे निमीलयसि नक्तमदृष्टबन्धुस्त्वं रोरवीषि करुणं बत चक्रवाकि ।
दास्यं गता वयमिवाच्युतपादजुष्टां किं वा स्रजं स्पृहयसे कबरेण वोढुम् ।।१६।।
भो भोः सदा निष्टनसे उदन्वन्नलब्धनिद्रोऽधिगतप्रजागरः ।
किं वा मुकुन्दापहृतात्मलाञ्छनः प्राप्तां दशां त्वं च गतो दुरत्ययाम् ।।१७।।
त्वं यक्ष्मणा बलवतासि गृहीत इन्दो क्षीणस्तमो न निजदीधितिभिः क्षिणोषि ।
कच्चिन्मुकुन्दगदितानि यथा वयं त्वं विस्मृत्य भोः स्थगितगीरुपलक्ष्यसे नः ।।१८।।
किं त्वाचरितमस्माभिर्मलयानिल तेऽप्रियम् । गोविन्दापाङ्गनिर्भिन्ने हृदीरयसि नः स्मरम्।१९।
मेघ श्रीमंस्त्वमसि दयितो यादवेन्द्रस्य नूनं श्रीवत्साङ्कं वयमिव भवान् ध्यायति प्रेमबद्धः ।
अत्युत्कण्ठःशबलहृदयोऽस्मद्विधो बाष्पधाराः स्मृत्वा स्मृत्वा विसृजसि मुहुर्दुःखदस्तत्प्रसङ्गः।२०।

---

उनसे घिरा हुआ गजराज खेलता है ।।११।। इस प्रकार क्रीडा कर चुकनेके बाद भगवान कृष्ण तथा उनकी पत्नियाँ क्रीडाके लिये धारण किये अपने वस्त्र एवं अलङ्कारोंको, जिनकी आजीविका केवल गाना-बजाना ही थी, उन नट और नटियोंको दे देते थे ।। १२ ।। हे राजन् ! इस तरह विहार करते हुए श्रीकृष्णकी चाल, बोली, चितवन, मुसकराहट, परिहासोक्ति, विलास तथा विविध प्रकारके आलिङ्गनादिसे उन कामिनियोंकी मति हर गयी थी ।। १३ ।। कृष्णके लिये मतवाली उन रानियोंने कमलनयन भगवान कृष्णका ही सदा चिन्तन करते हुए जड़ और उन्मत्तकी भाँति जो वाक्य कहे थे, वह मैं तुम्हें सुनाता हूँ । सुनो ।।१४।। रानियोंने कहा—अरी ओ टिटिहरी ! इस रात्रिके समय जब कि गुप्तबोध भगवान कृष्ण सोये हुए हैं, तब तू भी क्यों नहीं सो जाती ? क्या तुझे नींद नहीं आती, जो विलाप कर रही है ? हे सखि ! हमारे ही समान क्या तेरा भी हृदय कमलनयन भगवान कृष्णके लीला-हास्यमय कटाक्षबाणमें बिंध चुका है ?।। १५ ।। ओ चकवी ! तूने रात्रिके समय नेत्र क्यों मूँद लिये हैं ? अपने पतिको न देख पानेके कारण ही क्या तू ऐसे करुणस्वरसे बिलख रही है ? हमारे भगवान कृष्णके दास्यभावको प्राप्त होकर उनके चरणकमलोंपर चढ़ायी पुष्पमालाको क्या तू अपनी चोटियोंमें लपेटना चाहती है ? ।। १६ ।। हे समुद्र ! तुम क्यों सदा गर्जते रहते हो ? तुम्हें नींद नहीं आती ? क्या तुम्हें निरन्तर जागनेका रोग लग गया है या कि भगवान कृष्णने तुम्हारे कौस्तुभमणि आदि चिह्नोंको हर लिया है, इसीसे तुम्हें हमलोगोंकी नाईं यह दुस्तर अवस्था प्राप्त हुई है ? ।। १७ ।। हे चन्द्रदेव ! तुम अतिशय दारुण क्षयरोगसे ग्रस्त हो । क्या इसी वास्ते अपनी किरणोंसे अन्धकारको दूर नहीं करते ? अथवा हमारे समान ही भगवान कृष्णचन्द्रके रहस्य-भाषणोंको भूलकर उन्हींकी चिन्तासे क्षीण होकर तुम हमें मौन दिखायी देते हो ? ।। १८ ।। हे मलयमारुत ! हमने तुम्हारा क्या बिगाड़ा है, जो तुम श्रीगोविन्दके कटाक्षबाणोंसे घायल हमारे हृदयोंमें कामोद्वेगका सञ्चार करते हो ? ।। १९ ।। हे श्रीमान् मेघ ! तुम अवश्य ही श्रीयदुनाथके प्रिय हो । तुम भी हमारे ही समान उनके प्रेमपाशमें बँधकर उन श्रीवत्सलाञ्छन श्यामसुन्दरका ध्यान करते हो और हमारी ही तरह अति उत्कण्ठित तथा चिन्तासे मलिनहृदय हो बारम्बार, उनका स्मरण करके आँसुओंकी धाराएँ बहा रहे हो ।

प्रियरावपदानि भाषसे मृतसञ्जीविकयानया गिरा ।
करवाणि किमद्य ते प्रियं वद मे वल्गितकण्ठ कोकिल ॥२१॥
न चलसि न वदस्युदारबुद्धे क्षितिधर चिन्तयसे महान्तमर्थम् ।
अपि बत वसुदेवनन्दनाङ्घ्रिं वयमिव कामयसे स्तनैर्विधर्तुम् ॥२२॥
शुष्यद्ध्रदाः कर्शिता बत सिन्धुपत्न्यः सम्प्रत्यपास्तकमलश्रिय इष्टभर्तुः ।
यद्वद् वयं मधुपतेः प्रणयावलोकमप्राप्य मुष्टहृदयाः पुरुकर्शिताः स्म ॥२३॥

हंस स्वागतमास्यतां पिब पयो ब्रूह्यङ्ग शौरेः कथां दूतं त्वां नु विदाम कच्चिदजितःस्वस्त्यास्त उक्तंपुरा।
किं वा नश्चलसौहृदः स्मरति तं कस्माद्भजामो वयं क्षौद्रालापय कामदं श्रियमृते सैवैकनिष्ठा स्त्रियाम्॥
इतीदृशेन भावेन कृष्णे योगेश्वरेश्वरे । क्रियमाणेन माधव्यो लेभिरे परमां गतिम् ॥२५॥
श्रुतमात्रोऽपि यः स्त्रीणां प्रसह्याकर्षते मनः । उरुगायोरुगीतो वा पश्यन्तीनां कुतः पुनः॥२६॥
याः संपर्यचरन् प्रेम्णा पादसंवाहनादिभिः । जगद्गुरुं भर्तृबुद्ध्या तासां किं वर्ण्यते तपः ॥२७॥
एवं वेदोदितं धर्ममनुतिष्ठन् सतां गतिः । गृहं धर्मार्थकामानां मुहुश्चादर्शयत् पदम् ॥२८॥
आस्थितस्य परं धर्मं कृष्णस्य गृहमेधिनाम् । आसन् षोडशसाहस्रं महिष्यश्च शताधिकम् ।२६।
तासां स्त्रीरत्नभूतानामष्टौ याः प्रागुदाहृताः । रुक्मिणीप्रमुखा राजंस्तत्पुत्राश्चानुपूर्वशः ॥३०॥

---

सच है, उनका सम्बन्ध बारम्बार दुःख ही देता है ॥२०॥ ओ कमनीयकण्ठ कोयल ! तू अपनी अमृत सरीखी वाणीसे प्रियभाषी कृष्णचन्द्रके समान सुमधुर वचन बोलती है । बता, अब हम तेरा क्या प्रिय कार्य करें ॥ २१ ॥ ओ उदारबुद्धि भूधर ! तुम तो डिगते ही नहीं । मालूम होता है कि किसी गूढ़ विचारमें लीन हो । हमारेही समान क्या तुम भी अपने शिखररूपी स्तनोंपर भगवान वसुदेवनन्दन श्रीकृष्णके चरणकमल धरना चाहते हो ? ॥ २२ ॥ हे समुद्रकी पत्नी नदियों ! इस ग्रीष्म ऋतुमें तुम्हारे कुण्ड सूख गये हैं और तुम्हारी पङ्कजश्री नष्ट होगयी है । इस समय तो तुम बहुतही कृश दीखती हो । ऐसा मालूम होता है कि जैसे अपने प्रियतम पति श्रीकृष्णके प्रणयकटाक्षको न पाकर हृदय हर जानेके कारण हम दीनदुर्बल हो रही हैं । वैसे ही तुम मेघके द्वारा अपने प्रियतम समुद्रका जल न पानेसे ऐसी क्षीण होगयी हो ॥ २३ ॥ हे हंस ! हम तुम्हारा स्वागत करती हैं । आओ, यहाँ बैठो और दूध पियो । हे प्रिय ! हमारा ख्याल है कि तुम कृष्णचन्द्रके दूत हो । अच्छा तो उनकी बातें तो सुनाओ । कहो, किसीके वशमें न होनेवाले मेरे प्रियतम सकुशल तो हैं ? वे अस्थिर सौहार्द कृष्ण क्या कभी पूर्वमें हम लोगोंसे की हुई रहस्यकी बातें याद करते हैं ? जब वे हमारी कुछ परवाह नहीं करते तो हम ही उन्हें क्यों भजें ? हे क्षुद्रके दूत ! जो हमलोगोंको वञ्चित करके अकेली उनके साथ रमण करती है, उस लक्ष्मीको वहीं छोड़कर केवल कामप्रद कृष्णको यहाँ बुला ले आओ । क्या सब स्त्रियोंमें एकमात्र वेही अनन्यनिष्ठावाली हैं, हममेंसे कोई भी वैसी नहीं है ? ॥ २४ ॥ हे राजन् ! इस तरह योगेश्वरेश्वर भगवान कृष्णमें किये जाननेवाले ऐसे अनन्य प्रेमभावसे उन कृष्णकी प्रियाओंने परमपद प्राप्त किया । नाना प्रकारसे कीर्तित भगवान कृष्णका सुयश ऐसा मनोमोहक है कि वह सुनतेही बरबस स्त्रियोंका चित्त अपनी ओर खींच लेता है । फिर जिन्होंने उनका साक्षात् दर्शन कर लिया है, उनका क्या कहना है ? ॥ २५-२६ ॥ जिन बड़भागिनियोंने पतिबुद्धिसे जगद्गुरु कृष्णकी चरण दबाने आदि विधियोंसे प्रेमपूर्वक सेवा की, उनकी तपस्याका वर्णन कैसे किया जा सकता है ? ॥ २७ ॥ सत्पुरुषोंके लिये एकमात्र गति भगवान कृष्णने वेदोक्त धर्मका इस तरह बारम्बार आचरण करते हुए यह दिखला दिया कि घर ही धर्म, अर्थ तथा कामकी प्राप्तिका स्थान है ॥ २८ ॥ गृहस्थोंके परमश्रेष्ठ धर्मका आचरण करनेवाले भगवान कृष्णके सोलह सहस्र एक सौ आठ रानियाँ थीं ॥ २९ ॥ हे राजन् ! उन रत्नस्वरूपा स्त्रियोंमें जिन रुक्मिणी आदि आठ पटरानियों तथा उनके पुत्रों-

एकैकस्यां दश दश कृष्णोऽजीजनदात्मजान् । यावत्य आत्मनो भार्या अमोघगतिरीश्वरः॥३१॥
तेषामुद्दामवीर्याणामष्टादश महारथाः । आसन्नुदारयशसस्तेषां नामानि मे शृणु॥३२॥
प्रद्युम्नश्चानिरुद्धश्च दीप्तिमान् भानुरेव च । साम्बो मधुर्बृहद्भानुश्चित्रभानुर्वृकोऽरुणः ॥३३॥
पुष्करो वेदबाहुश्च श्रुतदेवः सुनन्दनः । चित्रबाहुर्विरूपश्च कविर्न्यग्रोध एव च ॥३४॥
एतेषामपि राजेन्द्र तनुजानां मधुद्विषः । प्रद्युम्न आसीत् प्रथमः पितृवद् रुक्मिणीसुतः३५
स रुक्मिणो दुहितरमुपयेमे महारथः । तस्मात् सुतोऽनिरुद्धोऽभून्नागायुतबलान्वितः३६
स चापि रुक्मिणः पौत्रीं दौहित्रो जगृहे ततः । वज्रस्तस्याभवद् यस्तु मौसलादवशेषितः॥३७॥
प्रतिबाहुरभूत्तस्मात् सुबाहुस्तस्य चात्मजः । सुबाहोः शान्तसेनोऽभूत् शतसेनस्तु तत्सुतः ३८
न ह्येतस्मिन् कुले जाता अधना अबहुप्रजाः । अल्पायुषोऽल्पवीर्याश्च अब्रह्मण्याश्च जज्ञिरे॥३९॥
यदुवंशप्रसूतानां पुंसां विख्यातकर्मणाम् । संख्या न शक्यते कर्तुमपि वर्षायुतैर्नृप ॥४०॥
तिस्रः कोट्यः सहस्राणामष्टाशीतिशतानि च । आसन् यदुकुलाचार्याः कुमाराणामिति श्रुतम्४१
संख्यानं यादवानां कः करिष्यति महात्मनाम् । यत्रायुतानामयुतलक्षेणास्ते स आहुकः ॥४२॥
देवासुराहवहता दैतेया ये सुदारुणाः । ते चोत्पन्ना मनुष्येषु प्रजा दृप्ता बबाधिरे ॥४३॥
तन्निग्रहाय हरिणा प्रोक्ता देवा यदोः कुले । अवतीर्णाः कुलशतं तेषामेकाधिकं नृप ॥४४॥
तेषां प्रमाणं भगवान् प्रभुत्वेनाभवद्धरिः । ये चानुवर्तिनस्तस्य ववृधुः सर्वयादवाः ॥४५॥
शय्यासनाटनालापक्रीडास्नानादिकर्मसु । न विदुः सन्तमात्मानं वृष्णयः कृष्णचेतसः॥४६॥

---

का पहले क्रमशः वर्णन किया गया है, उनके अतिरिक्त भी भगवान कृष्णकी जितनी स्त्रियाँ थीं, उन सबमें प्रत्येककी कोखसे अमोघगति भगवान कृष्णने दस-दस पुत्र उत्पन्न किये ॥ ३०-३१ ॥ हे राजन्! उन महापराक्रमी कृष्णके पुत्रोंमें अठारह महारथी उदार एवं बड़े यशस्वी पुत्र थे। उनके नाम मैं बतलाता हूँ, सुनो ॥ ३२ ॥ वे थे—प्रद्युम्न, अनिरुद्ध, दीप्तिमान्, भानु, साम्ब, मधु, बृहद्भानु, चित्रभानु, वृक, अरुण, पुष्कर, वेदबाहु, श्रुतदेव, सुनन्दन, चित्रबाहु विरूप, कवि और न्यग्रोध ॥ ३३-३४ ॥ हे राजन्! उन भगवान कृष्णके इन पुत्रोंमें भी रुक्मिणीतनय प्रद्युम्नजी ही सबसे श्रेष्ठ और अपने पिताके समान तेजस्वी थे॥३५॥ महारथी वीर प्रद्युम्नजीने रुक्मीकी कन्यासे विवाह किया था, उसके उदरसे हाथियोंके सदृश बलवान् अनिरुद्धनामक पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ ३६ ॥ रुक्मीके दौहित्र श्रीअनिरुद्धजीने अपने नानाकी पोतीसे विवाह किया था। उनसे वज्रका जन्म हुआ, जो विप्रके शापसे यदुकुलको नष्ट करनेवाले मूसलसे अकेले ही बाकी बचे थे ॥ ३७ ॥ वज्रसे प्रतिबाहु, उसके सुबाहु, उसके शान्तसेन और शान्तसेनके शतसेननामक पुत्र जायमान हुआ ॥ ३८ ॥ हे राजन्! इस कुलमें कोई पुरुष निर्धन, अल्पायु, अल्पवीर्य अथवा ब्राह्मणोंकी भक्तिसे शून्य नहीं था। हे नृप! यदुवंशमें उत्पन्न प्रसिद्ध पराक्रमी पुरुषोंकी गणना कोई हजार वर्षमें भी नहीं कर सकता ॥३९-४०॥ सुना जाता है कि यदुकुलमें उत्पन्न बालकोंको शिक्षा देनेके लिये तीन करोड़ अट्ठासी लाख ( ३८८००००० ) आचार्य थे ॥ ४१ ॥ तब महात्मा यादवोंकी गणना कौन कर सकता है कि जहाँ कई अयुत-अयुत लक्ष ( १०००००००००००० ) वीरों सहित महाराज उग्रसेन विराज रहे थे ॥ ४२ ॥ हे राजन्! पूर्वसमयमें देवासुरसंग्रामके अवसरपर जो भयङ्कर दैत्य मारे गये थे, वे जब मनुष्ययोनिमें उत्पन्न होकर अति दर्पपूर्वक प्रजाको सताने लगे ॥ ४३ ॥ तब उन दैत्योंका निग्रह करनेके लिये भगवान श्रीकृष्णकी आज्ञासे देवताओंने यदुकुलमें अवतार लिया था। हे राजन्! सब मिलाकर उनके एक सौ एक कुल थे ॥ ४४ ॥ उनके प्रभुरूपसे श्रीकृष्णचन्द्र ही माननीय थे। जो यादव उनके अनुयायी थे, वे सब खूब वृद्धिको प्राप्त हुए ॥ ४५ ॥ वे यादवगण भगवान कृष्णमें ऐसे दत्तचित रहते थे, कि उन्हें शयन, आसन, भ्रमण, वार्तालाप, क्रीडा और स्नानादि कृत्योंमें लगे हुए अपने शरीरों-

तीर्थं चक्रे नृपोनं यदजनि यदुषु स्वःसरित्पादशौचं
विद्विट्स्निग्धाः स्वरूपं ययुरजितपरा श्रीर्यदर्थेऽन्ययत्नः ।
यन्नामामङ्गलघ्नं श्रुतमथ गदितं यत्कृतो गोत्रधर्मः
कृष्णस्यैतन्न चित्रं क्षितिभरहरणं कालचक्रायुधस्य ॥४७॥
जयति जननिवासो देवकीजन्मवादो यदुवरपर्षत्स्वैरदोर्भिरस्यन्नधर्मम् ।
स्थिरचरवृजिनघ्नः सुस्मितश्रीमुखेन व्रजपुरवनितानां वर्धयन् कामदेवम् ॥४८॥
इत्थं परस्य निजवर्त्मरिरक्षयाऽऽत्तलीलातनोस्तदनुरूपविडम्बनानि ।
कर्माणि कर्ममकषाणि यदूत्तमस्य श्रूयादमुष्य पदयोरनुवृत्तिमिच्छन् ॥४९॥
मर्त्यस्तयानुसवमेधितया मुकुन्दश्रीमत्कथाश्रवणकीर्तनचिन्तयेति ।
तद्धाम दुस्तरकृतान्तजवापवर्गं ग्रामाद् वनं क्षितिभुजोऽपि ययुर्यदर्थाः ॥५०॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे वैयासिक्यामष्टादशसाहस्र्यां पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे उत्तरार्धे श्रीकृष्णचरितानुवर्णनं नाम नवतितमोऽध्यायः ॥९०॥

---

की भी सुधि नहीं रहती थी ॥ ४६ ॥ हे राजन् ! जिन्होंने यदुकुलमें जन्म लेकर अपने चरणोदकरूपी गङ्गाके तीर्थसे अपने सुयशरूपी तीर्थको नीचा कर दिया, जिनके शत्रु तथा मित्र दोनों समान भावसे सरूपताको प्राप्त हुए, जिनको पानेके लिये सबलोग यत्न करते रहते हैं, वह लक्ष्मीजी जिन श्री-विष्णुके आश्रित रहती हैं, जिनका नाम सुननेसे सब अमङ्गल नष्ट हो जाते हैं और जिन्होंने ऋषियों-के वंशमें धर्मका प्रचार किया है, उन कालरूप सुदर्शनचक्रधारी भगवान कृष्णके लिये पृथिवीका भार उतारना कोई विस्मयकी बात नहीं है ॥ ४७ ॥ जो भगवान सब जीवोंके आश्रयस्थान, कहने भरको देवकीजीके गर्भसे जन्म लेनेवाले, यादवरूपी पार्षदोंसे सेवित, अपने भुजबलसे अधर्मका अन्त करनेवाले, चराचर जगत्का क्लेश दूर करनेवाले तथा जो अपने मधुर मुसकानभरे मुखारविन्दसे व्रजबालाओंका प्रेमोद्दीपन करते हैं, उन भगवान श्रीकृष्णकी सदा जय हो ॥ ४८ ॥ हे राजन् ! भगवानके चरणकमलोंके प्रेमी अपने ही द्वारा स्थापित धर्ममार्गके रक्षार्थ लीलाशरीरधारी भगवान कृष्णके चरित्रोंको सुनें, जो जगत्के कर्मबन्धनोंके नाशक कृष्णभगवानके ही अनुरूप हैं ॥ ४९ ॥ भगवान श्रीकृष्णकी सुन्दर कथाओंका नित्य श्रवण, कीर्तन तथा चिन्तन करनेसे मनुष्य उनके उस परधामको प्राप्त हो जाता है, जहाँ दुस्तर कालका भी वश नहीं चलता और जिसको पानेके लिये बहुत-से राजे राजधानियोंको त्याग वनोंका रास्ता पकड़ लेते हैं ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे वैयासिक्यामष्टादशसाहस्र्यां पारमहंस्यां संहितायां दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे साहित्यशास्त्रि—पं० रामतेज-पाण्डेयकृत 'सामयिकी'भाषाटीकायां नवतितमोऽध्यायः ॥ ९० ॥



# इति दशमस्कन्धोत्तरार्द्धः समाप्तः ।

न देयं नोपभोग्यं च लुब्धैर्यद् दुःखसञ्चितम् । भुङ्क्ते तदपि तच्चान्यो मधुहेवार्थविन्मधु ।१५।
सुदुःखोपार्जितैर्वित्तैराशासानां गृहाशिषः । मधुहेवाग्रतो भुंक्ते यतिर्वै गृहमेधिनाम् ।।१६।।
ग्राम्यगीतं न शृणुयाद् यतिर्वनचरः क्वचित् । शिक्षेत हरिणाद् बद्धान्मृगयोर्गीतमोहितात् ।१७।
नृत्यवादित्रगीतानि जुषन् ग्राम्याणि योषिताम् । आसां क्रीडनको वश्य ऋष्यशृङ्गो मृगीसुतः १८
जिह्वयातिप्रमाथिन्या जनो रसविमोहितः । मृत्युमृच्छत्यसद्बुद्धिर्मीनस्तु बडिशैर्यथा ।१९।
इन्द्रियाणि जयन्त्याशु निराहारा मनीषिणः । वर्जयित्वा तु रसनं तन्निरन्नस्य वर्धते ।।२०।।
तावज्जितेन्द्रियो नस्याद्विजितान्येन्द्रियः पुमान् । न जयेद् रसनं यावज्जितं सर्वं जिते रसे ।।२१।।
पिङ्गला नाम वेश्याऽऽसीद् विदेहनगरे पुरा । तस्या मे शिक्षितं किञ्चिन्निबोध नृपनन्दन ।२२।
सा स्वैरिण्येकदा कान्तं सङ्केत उपनेष्यती । अभूत् काले बहिर्द्वारि बिभ्रती रूपमुत्तमम् ।२३।
मार्ग आगच्छतो वीक्ष्य पुरुषान् पुरुषर्षभ । तान्छुल्कदान् वित्तवतः कान्तान् मेनेऽर्थकामुका।।
आगतेष्वपयातेषु सा संकेतोपजीविनी । अप्यन्यो वित्तवान् कोऽपि मामुपैष्यति भूरिदः ।।
एवं दुराशया ध्वस्तनिद्रा द्वार्यवलम्बती । निर्गच्छन्ती प्रविशती निशीथं समपद्यत ।।२६।।
तस्या वित्ताशया शुष्यद्वक्त्राया दीनचेतसः । निर्वेदः परमो जज्ञे चिन्ताहेतुः सुखावहः ।।२७।।
तस्या निर्विण्णचित्ताया गीतं शृणु यथा मम । निर्वेद आशापाशानां पुरुषस्य यथा ह्यसिः ।२८।

---

है ।। १४ ।। लोभी जिस पदार्थका बड़े दुःखसे संग्रह करते हैं, उसे वे न तो स्वयं भोगते और न किसी दूसरेको भोगने देते हैं। मधुमक्षिकाओंके मधुको मधुहारीकी तरह उनके धनको भी कोई दूसरा अर्थवेत्ता ही भोगता है ।। १५ ।। जैसे मधुमक्षिकाओंके मधुको मधुहारी उनके सामने ही ले लेता है, वैसे ही अति कष्टपूर्वक संग्रहीत धनसे तरह-तरहके गृहोचित सुखोंकी आशा रखनेवाले गृहस्थोंके पदार्थोंको भिक्षु उनसे भी पहले भोगता है ।। १६ ।। यह मैंने मधुहारीसे सीखा है। वनवासी यति कभी ग्राम्यगीतोंका न सुने। व्याधके गीतसे मोहित होकर जालमें फँसे हरिणसे इसका उपदेश ले ।।१७।। क्योंकि स्त्रियोंके ग्राम्यगीत सुन और नृत्य देख हरिणीपुत्र ऋष्यशृङ्ग वशीभूत होकर उनके हाथकी कठपुतली बन गये थे। यह मैंने हरिणसे शिक्षा ली है ।। १८ ।। जैसे बुद्धिहीन मत्स्य काँटेमें लगे हुए मांसके टुकड़ेके लोभसे अपने प्राण गँवा देता है, वैसे ही रसलोलुप मनुष्य अत्यन्त बलवती जिह्वाके वशीभूत होकर मर मिटता है ।। १९ ।। विचारशील पुरुष निराहार रहकर रसनाके अतिरिक्त अन्य इन्द्रियोंको शीघ्र अपने वशमें कर लेते हैं, यह रसना अन्नत्यागसे तो और भी प्रबल हो जाती है, ( अतएव इसका जीतना अतिशय कठिन है। अन्य इन्द्रियोंको जीत लेनेपर भी जब तक मनुष्य रसनेन्द्रियको अपने काबूमें न कर ले, तबतक वह जितेन्द्रिय नहीं कहा जा सकता। क्योंकि रसके जीतनेपर ही सब विषय जीते जा सकते हैं—अन्यथा नहीं। यह मैंने मछलियोंसे सीखा है ।।२०-२१।। हे नृपनन्दन ! पूर्वकालमें विदेहनगरीमें पिङ्गला नामकी एक वेश्या रहती थी। उससे मैंने जो कुछ सीखा है, सो सुनो ।। २२ ।। एक दिनकी बात है—वह स्वेच्छाचारिणी वेश्या किसी प्रेमीको रमण-स्थानमें आनेकी इच्छासे खूब बन-ठनकर बहुत देरतक घरके द्वारपर खड़ी रही ।। २३ ।। हे नरश्रेष्ठ ! वह अर्थलोलुपा वेश्या जो कोई पुरुष उस मार्गसे निकलता, उसीको देखकर समझती कि यह कोई बहुत बड़ा धनी नागरिक होगा—जो अधिक धन देकर रमण करेगा ।। २४ ।। किन्तु उसके निकल जानेपर वह वेश्या सोचती कि कोई और बहुत धन देनेवाला धनी पुरुष मेरे पास आता ही होगा ।। २५ ।। इसी दुराशासे बड़ी देरतक द्वारके पास खड़े-खड़े उसकी नींद जाती रही। उसके कभी बाहर कभी भीतर आते-जाते आधी रात हो चली ।। २६ ।। इस प्रकार धनकी दुराशासे प्रतीक्षा करते-करते उसका मुख सूख गया और अन्तमें उस व्याकुलचित्ता वेश्याको चिन्ताके कारण होनेवाला परम सुख-कारक वैराग्य उत्पन्न हो गया ।। २७ ।। चित्तमें वैराग्य उत्पन्न होनेपर उसने जो कुछ कहा, वह सुनो।

न ह्यङ्गाजातनिर्वेदो देहबन्धं जिहासति । यथा विज्ञानरहितो मनुजो ममतां नृप ॥२९॥

पिङ्गलोवाच

अहो मे मोहविततिं पश्यताविजितात्मनः । या कान्तादसतः कामं कामये येन बालिशा॥३०॥

सन्तं समीपे रमणं रतिप्रदं वित्तप्रदं नित्यमिमं विहाय ।
अकामदं दुःखभयाधिशोकमोहप्रदं तुच्छमहं भजेऽज्ञा ॥३१॥

अहो मयाऽऽत्मा परितापितो वृथा साङ्केत्यवृत्त्यातिविगर्ह्यवार्तया ।
स्त्रैणान्नराद् यार्थतृषोनुशोच्यात् क्रीतेन वित्तं रतिमात्मनेच्छती ॥३२॥

यदस्थिभिर्निर्मितवंशवंश्यस्थूणं त्वचा रोमनखैः पिनद्धम् ।
क्षरन्नवद्वारमगारमेतद् विण्मूत्रपूर्णं मदुपैति कान्या ॥३३॥

विदेहानां पुरे ह्यस्मिन्नहमेकैव मूढधीः । यान्यमिच्छन्त्यसत्यस्मादात्मदात् काममच्युतात्

सुहृत् प्रेष्ठतमो नाथ आत्मा चायं शरीरिणाम् । तं विक्रीयात्मनैवाहं रमेऽनेन यथा रमा ॥३५॥

कियत् प्रियं ते व्यभजन् कामा ये कामदा नराः । आद्यन्तवन्तो भार्याया देवा वा कालविद्रुताः॥३६॥

नूनं मे भगवान् प्रीतो विष्णुः केनापि कर्मणा । निर्वेदोऽयं दुराशाया यन्मे जातः सुखावहः॥३७॥

मैवं स्युर्मन्दभाग्यायाः क्लेशा निर्वेदहेतवः । येनानुबन्धं निर्हृत्य पुरुषः शममृच्छति ॥३८॥

तेनोपकृतमादाय शिरसा ग्राम्यसङ्गताः । त्यक्त्वा दुराशाः शरणं व्रजामि तमधीश्वरम् ॥३९॥

संतुष्टा श्रद्दधत्येतद् यथालाभेन जीवती । विहराम्यमुनैवाहमात्मना रमणेन वै ॥४०॥

---

हे राजन् ! पुरुषके आशारूपी पाशको काटनेके लिए वैराग्य खड्गके समान होता है ॥२८॥ हे तात ! जिसके हृदयमें वैराग्य नहीं उत्पन्न होता, वह पुरुष कभी देहबन्धनको नहीं तोड़ सकता । जैसे कि विज्ञानहीन पुरुष ममताको नहीं त्याग पाता ॥ २९ ॥ पिङ्गलाने कहा—अहो ! मुझ इन्द्रिय-परायणाके मोहका विस्तार तो देखो, जो मैं मूर्खा इन तुच्छ तथा बदमाश प्रेमियोंसे सुख चाहती हूँ ॥ ३० ॥ अरे ! मैं बड़ी नासमझ हूँ, जो नित्य अपने समीप रमण करनेवाले और नित्य रति तथा धन देनेवाले उन प्रियतम सत्पुरुष परमेश्वरको छोड़कर कामनापूर्तिमें असमर्थ तथा दुःख, भय, रोग, शोक एवं मोह आदिको देनेवाले इन तुच्छ पुरुषोंको रिझाती हूँ ॥ ३१ ॥ अहो ! मैंने इस अतिशय निन्दनीय आजीविका अर्थात् वेश्यावृत्तिसे व्यर्थ अपने आपको सन्तप्त किया । हाय ! मैं इन स्त्रीलम्पट, अर्थलोलुप तथा अनुशोचनीय पुरुषोंके द्वारा खरीदे हुए शरीरसे रति तथा धनकी इच्छा करती थी ! ॥ ३२ ॥ जो शरीर अस्थिरूपी टेढ़े-बेढ़े बाँसों और थूनियोंपर खड़ा है । त्वचा, रोम और नखोंसे आवृत तथा नाशवान् एवं मलमूत्रसे भरा हुआ नौ द्वारोंवाला घररूपी यह देह है । इसका मेरे सिवाय और कौन सेवन करेगी ? ॥ ३३ ॥ विदेहकी इस नगरीमें मैं ही एक ऐसी मूर्खा हूँ, जो उन आत्मप्रद अच्युत परमात्माको छोड़कर किसी अन्य पुरुषसे अपनी कामना पूर्ण करना चाहती हूँ ॥ ३४ ॥ वे प्रभु सब शरीरधारियोंके सुहृद्, प्रियतम, स्वामी और आत्मा हैं। अब उनके हाथों बिककर लक्ष्मीजीके समान उन्हींके साथ रमण करूँगी ॥ ३५ ॥ ये जो भोग और भोगप्रद पुरुष हैं, इन्होंने मेरा क्या कल्याण किया ? अथवा और भी बहुतेरे आदि-अन्तवाले पुरुष तथा कालसे भयभीत जो देवता हैं, वे भी अपनी भार्याओंको कितना सन्तुष्ट करते हैं ॥ ३६ ॥ अवश्य ही मेरे किसी शुभकर्मसे विष्णुभगवान् प्रसन्न हुए हैं, जिससे कि इस दुराशासे मेरे मनमें ऐसा सुखदायी वैराग्य उत्पन्न हुआ है॥३७॥ यदि मेरा भाग्य मन्द होता तो मुझे ये कष्ट क्यों उठाने पड़ते, जो कि उस वैराग्यके हेतु हैं कि जिसके द्वारा मनुष्य गृह आदिके बन्धनको काटकर शान्ति प्राप्त करता है ॥ ३८ ॥ अतएव अब मैं इस उपकारको शिरोधार्य करके विषयजनित दुराशा त्यागकर उन जगदीश्वरकी ही शरणमें जा रही हूँ ॥३९॥ अब मैं सन्तोष तथा श्रद्धापूर्वक प्रारब्धवश जो कुछ भी मिलेगा, उसीसे जीवननिर्वाह करती हुई इस

संसारकूपे पतितं विषयैर्मुषितेक्षणम् । ग्रस्तं कालाहिनाऽऽत्मानं कोऽन्यस्त्रातुमधीश्वरः ४१
आत्मैव ह्यात्मनो गोप्ता निर्विद्येत यदाखिलात् । अप्रमत्त इदं पश्येद् ग्रस्तं कालाहिना जगत्।।४२।।

ब्राह्मण उवाच

एवं व्यवसितमतिर्दुराशां कान्ततर्षजाम् । छित्त्वोपशममास्थाय शय्यामुपविवेश सा।।४३।।
आशा हि परमं दुःखं नैराश्यं परमं सुखम् । यथा संछिद्य कान्ताशां सुखं सुष्वाप पिङ्गला ४४

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायामेकादशस्कन्धेऽष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

---

## नवमोऽध्यायः

ब्राह्मण उवाच

परिग्रहो हि दुःखाय यद् यत् प्रियतमं नृणाम् । अनन्तं सुखमाप्नोति तद् विद्वान् यस्त्वकिञ्चनः १
सामिषं कुररं जघ्नुर्बलिनो ये निरामिषाः । तदामिषं परित्यज्य स सुखं समविन्दत ॥२॥
न मे मानावमानौ स्तो न चिन्ता गेहपुत्रिणाम् । आत्मक्रीड आत्मरतिर्विचरामीह बालवत् ॥३॥
द्वावेव चिन्तया मुक्तौ परमानन्द आप्लुतौ । यो विमुग्धो जडो बालो यो गुणेभ्यः परं गतः ॥४॥
क्वचित् कुमारी त्वात्मानं वृणानान् गृहमागतान् । स्वयं तानर्हयामास क्वापि यातेषु बन्धुषु ॥५॥
तेषामभ्यवहारार्थं शालीन् रहसि पार्थिव । अवघ्नन्त्याः प्रकोष्ठस्थाश्चक्रुः शङ्खाः स्वनं महत्।६।
सा तज्जुगुप्सितं मत्वा महती व्रीडिता ततः । बभञ्जैकैकशः सङ्खान् द्वौ द्वौ पाण्योरशेषयत्।।७।।

---

आत्मारूप पुरुषके साथ सानन्द रमण करूँगी ॥ ४० ॥ संसाररूपी कूपमें पड़े हुए, विषय-वासनाओंसे नष्ट-दृष्टि और कालरूपी सर्पसे डसे हुए इस आत्मा अर्थात् जीवकी रक्षा परमात्माके सिवा और कौन कर सकता है ? ॥ ४१ ॥ जब जीव विषयोंसे उत्पन्न होता तब यह स्वयं अपना रक्षक हो जाता है। अतएव प्रमादरहित होकर इस जगत्को निरन्तर कालरूपी सर्पसे ग्रस्त हुआ समझे ॥४२॥ अवधूत कहते हैं—हे राजन् ! ऐसा निश्चय करके पिङ्गला वेश्या कान्तकी अभिलाषाजनित दुराशा त्यागकर अशान्त भावमें स्थित हो अपनी शय्यापर जा लेटी ॥ ४३ ॥ आशा ही परम दुःख और निराशा ही परम सुख है। क्योंकि पिङ्गला कान्तको आशा छोड़ देनेपर सुखसे सो गयी। यह मैंने उस पिङ्गला वेश्यासे सीखा था ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे भाषाटीकायामष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

( अवधूतोपाख्यानका अन्तिम भाग ) अवधूत कहने लगे—हे राजन् ! मनुष्योंको जो-जो वस्तुएँ अत्यन्त प्रिय होती हैं, उनका सञ्चय ही उनके दुःखका कारण होता है। ऐसा समझकर जो अकिञ्चनभावसे रहता अर्थात् कुछ भी संग्रह नहीं करता, वह अनन्त सुख पाता है। यह मैंने कुरर-पक्षीसे सीखा है ॥१॥ एक कुररपक्षी अपनी चोंचमें मांस लिये जा रहा था। तब बिना मांसवाले दूसरे बलवान् पक्षियोंने उसे बहुत मारा। तब उसने वह मांस छोड़कर ही शान्ति पायी ॥ २ ॥ मुझे मान या अपमानका कुछ ख्याल नहीं है और घर या परिवारकी भी कोई चिन्ता नहीं है। मैं तो अपने आत्मामें ही क्रीड़ा करता और आत्मामें ही मग्न रहता हुआ बालककी भाँति निःशङ्क विचरता हूँ ॥ ३ ॥ संसारमें दो प्रकारके व्यक्ति ही निश्चिन्त तथा परमानन्दपूर्ण रहते हैं। एक तो भोला-भाला निश्चेष्ट बालक और दूसरा गुणातीत महात्मा। यह मैंने बालकसे सीखा है ॥ ४ ॥ एक कुमारी कन्याने अपने बन्धु-बान्धवोंके कहीं बाहर चले जानेके कारण अपनेको वरण करनेके लिये घरपर आये हुए लोगोंका आतिथ्य स्वयं किया था ॥ ५ ॥ हे राजन् ! जब वह उनको भोजन करानेके लिये घरके भीतर एकान्तमें धान कूटने लगी तो उसकी शङ्खकी चूड़ियाँ खनकने लगीं ॥ ६ ॥ चूड़ीके शब्दको

उभयोरप्यभूद् घोषो ह्यवघ्नन्त्याः स्म शङ्खयोः । तत्राप्येकं निरभिददेकस्मान्नाभवद् ध्वनिः ॥८॥
अन्वशिक्षमिमं तस्या उपदेशमरिन्दम । लोकाननुचरन्नेताँल्लोकतत्त्वविवित्सया ॥९॥
वासे बहूनां कलहो भवेद् वार्ता द्वयोरपि । एक एव चरेत् तस्मात् कुमार्या इव कङ्कणः ॥१०॥
मन एकत्र संयुज्याज्जितश्वासो जितासनः । वैराग्याभ्यासयोगेन ध्रियमाणमतन्द्रितः ॥११॥

यस्मिन् मनो लब्धपदं यदेतच्छनैः शनैर्मुञ्चति कर्मरेणून् ।
सत्त्वेन वृद्धेन रजस्तमश्च विधूय निर्वाणमुपैत्यनिन्धनम् ॥१२॥
तदैवमात्मन्यवरुद्धचित्तो न वेद किञ्चिद् बहिरन्तरं वा ।
यथेषुकारो नृपतिं व्रजन्तमिषौ गतात्मा न ददर्श पार्श्वे ॥१३॥

एकचार्यनिकेतः स्यादप्रमत्तो गुहाशयः । अलक्ष्यमाण आचारैर्मुनिरेकोऽल्पभाषणः ॥१४॥
गृहारम्भोऽतिदुःखाय विफलश्चाध्रुवात्मनः । सर्पः परकृतं वेश्म प्रविश्य सुखमेधते ॥१५॥
एको नारायणो देवः पूर्वसृष्टं स्वमायया । संहृत्य कालकलया कल्पान्त इदमीश्वरः ॥१६॥
एक एवाद्वितीयोऽभूदात्माधारोऽखिलाश्रयः । कालेनात्मानुभावेन साम्यं नीतासु शक्तिषु ।
सत्त्वादिष्वादिपुरुषः प्रधानपुरुषेश्वरः ॥ १७ ॥
परावराणां परम आस्ते कैवल्यसंज्ञितः । केवलानुभवानन्दसन्दोहो निरुपाधिकः ॥१८॥
केवलात्मानुभावेन स्वमाया त्रिगुणात्मिकाम् । संक्षोभयन् सृजत्यादौ तया सूत्रमरिन्दम ॥१९॥
तामाहुस्त्रिगुणव्यक्तिं सृजन्तीं विश्वतोमुखम् । यस्मिन् प्रोतमिदं विश्वं येन संसरते पुमान् ॥२०॥

---

दरिद्रतासूचक समझकर वह लजायी और उसने एक-एक करके बाकी सब चूड़ियाँ तोड़ डालीं और दोनों हाथोंमें केवल दो-दो चूड़ियाँ रख छोड़ीं ॥ ७ ॥ धान कूटते समय उन दोसे भी शब्द होने लगा । तब उसने एक-एक चूड़ी और तोड़ दी । अब एक-एक चूड़ीसे कोई शब्द नहीं हुआ ॥ ८ ॥ हे अरिमर्दन राजन् ! लोकतत्त्वकी जिज्ञासावश पृथिवीपर विचरते हुए मैंने इससे यह शिक्षा पायी कि बहुत लोगोंके साथ रहनेसे कलह होता और दोके भी एक साथ रहनेसे आपसमें बातचीत होती ही है। अतएव कुमारीकी चूड़ीके सदृश सदा अकेला ही विचरा करे ( यह शिक्षा मैंने कुमारी कन्यासे पायी थी ) ॥ ९-१० ॥ वैराग्य तथा अभ्यासके द्वारा निरालस्य भावसे आसन और श्वासको जीतकर अपने वशमें किये हुए चित्तको एक ही लक्ष्य अर्थात् परमात्मामें लगा दे ॥ ११ ॥ उस परमानन्दरूप परमपदमें स्थित यह मन धीरे-धीरे कर्मरूपी धूलको छोड़ देता और फिर सत्त्वगुणके उद्रेकसे रज तथा तमको त्यागकर इन्धनरहित अग्निके समान शान्त हो जाया करता है ॥ १२ ॥ इस तरह आत्मामें चित्तका निरोध हो जानेपर इसे बाहर-भीतर कहीं भी किसी पदार्थका भान नहीं होता । जैसे कि एक बाण बनानेवालेने बाण बनानेमें मग्न रहनेके कारण पास ही से गयी हुई राजाकी सवारीको भी नहीं देखा था ( यह मैंने बाण बनानेवालेसे सीखा है ) ॥ १३ ॥ मुनिको उचित है कि सर्पकी भाँति अकेला विचरे । किसी एक जगह न रहे । प्रमाद न करे, गुहा आदिमें पड़ा रहे, बाह्य आचारोंसे अपने आपको छिपाये रक्खे तथा अकेला और अल्पभाषी बना रहे ॥ १४ ॥ इस अनित्य शरीरके लिये घर बनानेके बखेड़ेमें पड़ना व्यर्थ है और वह दुःखका ही कारण होता है। क्योंकि सर्प तो दूसरोंके घरमें भी सुखपूर्वक रहता है ( यह मैंने सर्पसे सीखा है ) ॥ १५ ॥ पूर्वकालमें अपनी माया-से रचे इस जगत्को कल्पका अन्त होनेपर अकेले ईश्वर श्रीनारायणदेव ही कालरूपसे लय करके आत्माधार और सर्वाधिष्ठानरूपसे शेष रह जाते हैं। अपने ही शक्तिस्वरूप कालके द्वारा सत्त्वादि गुणोंकी साम्यावस्थाको प्राप्त हो जानेपर प्रधान तथा पुरुषके नियन्ता, समस्त परावर अर्थात् अलौकिक एवं लौकिक प्रपञ्चके परम कारणस्वरूप आदि पुरुष कैवल्यरूपसे शेष रह जाते हैं। हे शत्रुदमन ! फिर वे विशुद्धज्ञानानन्दघन निरुपाधिक भगवान ही केवल अपनी शक्ति अर्थात् कालके

यथोर्णनाभिर्हृदयादूर्णां सन्तत्य वक्त्रतः । तया विहृत्य भूयस्तां ग्रसत्येवं महेश्वरः ॥२१॥
यत्र यत्र मनो देही धारयेत् सकलं धिया । स्नेहाद् द्वेषाद् भयाद् वापि याति तत्तत्सरूपताम् ॥२२॥
कीटः पेशस्कृतं ध्यायन् कुड्यां तेन प्रवेशितः । याति तत्सात्मतां राजन् पूर्वरूपमसंत्यजन् ॥२३॥
एवं गुरुभ्य एतेभ्य एषा मे शिक्षिता मतिः । स्वात्मोपशिक्षितां बुद्धिं शृणु मे वदतः प्रभो ॥२४॥

देहो गुरुर्मम विरक्तिविवेकहेतुर्बिभ्रत् स्म सत्त्वनिधनं सततार्त्युदर्कम् ।
तत्त्वान्यनेन विमृशामि यथा तथापि पारक्यमित्यवसितो विचराम्यसङ्गः ॥२५॥
जायात्मजार्थपशुभृत्यगृहाप्तवर्गान् पुष्णाति यत्प्रियचिकीर्षया वितन्वन् ।
स्वान्ते सकृच्छ्रमवरुद्धधनः स देहः सृष्ट्वास्य बीजमवसीदति वृक्षधर्मा ॥२६॥
जिह्वैकतोऽमुमपकर्षति कर्हि तर्षा शिश्नोऽन्यतस्त्वगुदरं श्रवणं कुतश्चित् ।
घ्राणोऽन्यतश्चपलदृक् क्व च कर्मशक्तिर्बह्व्यः सपत्न्य इव गेहपतिं लुनन्ति ॥२७॥
सृष्ट्वा पुराणि विविधान्यजयाऽऽत्मशक्त्या वृक्षान् सरीसृपपशून् खगदंशमत्स्यान् ।
तैस्तैरतुष्टहृदयः पुरुषं विधाय ब्रह्मावलोकधिषणं मुदमाप देवः ॥२८॥
लब्ध्वा सुदुर्लभमिदं बहुसम्भवान्ते मानुष्यमर्थदमनित्यमपीह धीरः ।
तूर्णं यतेत न पतेदनुमृत्यु यावन्निःश्रेयसाय विषयः खलु सर्वतः स्यात् ॥२९॥

---

द्वारा अपनी त्रिगुणमयी मायाको क्षुब्ध करके पहले क्रियाशक्ति प्रधान सूत्र अर्थात् महत्तत्त्वकी रचना करते और विविध प्रकारकी सृष्टि रचनेवाले उस सूत्रसे गुणत्रयका कार्य करते हैं। जिसमें कि यह समस्त विश्व ओतप्रोत रहता और जिसके कारण जीवको संसारका बन्धन प्राप्त होता है ॥ १९–२० ॥ जैसे मकड़ी अपने हृदयसे मुखके द्वारा जाल फैलाकर उसमें विहार करनेके पश्चात् उसको स्वयं निगल लेती है, वैसे ही परमात्मा भी स्वयं अपनेमेंसे ही इस प्रपञ्चको फैलाकर अन्तमें फिर अपनेमें ही उसका लय कर लिया करते हैं। यह ज्ञान मैंने मकड़ीसे पाया है ॥ २१ ॥ देहधारी जीव स्नेहसे, द्वेषसे अथवा भयसे जिस किसी वस्तुमें भी पूर्णरूपसे अपना चित्त लगा देता है, अन्तमें वह तद्रूप हो जाता है। जैसे भृङ्गी कीट द्वारा अपने बिलमें बन्द किया हुआ कीड़ा भयसे उसीका ध्यान करते-करते अन्त-में अपने पूर्वरूपको न छोड़ता हुआ भी उसीके रूपका हो जाता है। यह मैंने भृङ्गीसे सीखा है॥२२-२३॥ हे राजन्! इस तरह मैंने इतने गुरुओंसे ये शिक्षायें पायी हैं। अब अपने शरीरसे मैंने जो कुछ सीखा है, वह कहता हूँ सुनो—॥ २४ ॥ मेरे विवेक तथा वैराग्यका हेतु यह शरीर भी मेरा गुरु है। क्योंकि उत्पत्ति और नाश ही शरीरका धर्म है और निरन्तर कष्ट पाना ही इसका उत्तरोत्तर फल है। यद्यपि मैं इससे तत्त्वचिन्तन करता हूँ। फिर भी मेरा यह निश्चय है कि यह पराया अर्थात् स्यार-कुत्ते आदिका भक्ष्य है। इससे मैं सदा असङ्ग होकर विचरता हूँ ॥ २५ ॥ जिसकी प्रिय कामनाओंका विस्तार करने-वाला पुरुष स्त्री, पुत्र, धन, पशु, सेवक, गृह तथा अपने कुटुम्बियोंका पोषण करता है, बड़े-बड़े कष्ट उठाकर धन-सञ्चय करनेवाला वह प्राणी देहरूपी वृक्षसरीखे स्वभाववाला होनेके कारण अन्य देहके लिये कर्मरूपी बीज बोकर अपनी आयु समाप्त होनेपर नाशको प्राप्त होता है ॥ २६ ॥ जैसे बहुत-सी सौतें स्वामीको अपनी-अपनी ओर खींचती हैं, वैसे ही जीवको उसकी ज्ञानेन्द्रियाँ तथा कर्मेन्द्रियाँ पीडित करती रहती हैं। इसे रसना कभी एक ओर खींचती है तो पिपासा दूसरी ओर। इसी तरह शिश्न (लिङ्ग) अन्यत्र खींचता तो त्वचा, उदर और श्रवणेन्द्रिय किसी और ही तरफ खींचती है। ऐसे ही घ्राण एवं चञ्चल नेत्र दूसरी ही ओर खींचते हैं ॥ २७ ॥ उन भगवानने अपनी अजेय माया-शक्ति द्वारा, वृक्ष, सरीसृप, पशु, पक्षी, दंश और मत्स्य आदि विविध योनियाँ रचनेपर उनसे सन्तुष्ट न होकर जब ब्रह्मदर्शनकी योग्यतासे सम्पन्न पुरुष-शरीर रचा, तभी उन्होंने प्रसन्नता प्राप्त की। अतएव यह मनुष्य-देह ही सबसे श्रेष्ठ है ॥ २८ ॥ मनुष्य-देह अनित्य होनेपर भी परम पुरुषार्थका साधक है।

एवं सञ्जातवैराग्यो विज्ञानालोक आत्मनि । विचरामि महीमेतां मुक्तसङ्गोऽनहङ्कृतिः ॥३०॥
न ह्येकस्माद् गुरोर्ज्ञानं सुस्थिरं स्यात् सुपुष्कलम् । ब्रह्मैतदद्वितीयं वै गीयते बहुधर्षिभिः ॥३१॥

श्रीभगवानुवाच

इत्युक्त्वा स यदुं विप्रस्तमामन्त्र्य गभीरधीः । वन्दितोऽभ्यर्थितो राज्ञा ययौ प्रीतो यथागतम् ३२
अवधूतवचः श्रुत्वा पूर्वेषां नः स पूर्वजः । सर्वसङ्गविनिर्मुक्तः समचित्तो बभूव ह ॥३३॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायामेकादशस्कन्धे नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

---

# दशमोऽध्यायः

श्रीभगवानुवाच

मयोदितेष्ववहितः स्वधर्मेषु मदाश्रयः । वर्णाश्रमकुलाचारमकामात्मा समाचरेत् ॥१॥
अन्वीक्षेत विशुद्धात्मा देहिनां विषयात्मनाम् । गुणेषु तत्त्वध्यानेन सर्वारम्भविपर्ययम् ॥२॥
सुप्तस्य विषयालोको ध्यायतो वा मनोरथः । नानात्मकत्वाद् विफलस्तथा भेदात्मधीर्गुणैः॥३॥
निवृत्तं कर्म सेवेत प्रवृत्तं मत्परस्त्यजेत् । जिज्ञासायां संप्रवृत्तो नाद्रियेत् कर्म चोदनाम्॥४॥
यमानभीक्ष्णं सेवेत नियमान् मत्परः क्वचित् । मदभिज्ञं गुरुं शान्तमुपासीत मदात्मकम् ॥५॥
अमान्यमत्सरो दक्षो निर्ममो दृढसौहृदः । असत्वरोऽर्थजिज्ञासुरनसूयुरमोघवाक् ॥६॥

---

अनेक जन्मोंके बाद यह दुर्लभ नरदेह पाकर बुद्धिमान् पुरुषको चाहिये कि वह फिर मृत्युके चंगुलमें न फँसे, उसके पहले ही अपने निःश्रेयस अर्थात् मोक्षप्राप्तिके लिये प्रयत्न कर ले। क्योंकि विषयसुख सभी योनियोंमें मिलते हैं। इसलिए इनका संग्रह करनेमें अपना अमूल्य समय न खोवे ॥ २९ ॥ इस तरह हृदयमें वैराग्ययुक्त तथा ज्ञानालोकसे प्रकाशित हो मैं निरहङ्कार तथा निःसङ्ग होकर इस भूमण्डलपर स्वच्छन्दरूपसे विचरता हूँ ॥ ३० ॥ अकेले गुरुहीसे यथेष्ट तथा सुदृढ़ बोध नहीं प्राप्त हो सकता। उसके लिये स्वयं भी विचार करनेकी आवश्यकता पड़ती है। देखो, एक ही अद्वितीय ब्रह्मका ऋषियोंने विविध प्रकारसे निरूपण किया है ॥३१॥ श्रीभगवान बोले—हे उद्धव ! वे गम्भीर-बुद्धि ब्राह्मणश्रेष्ठ यदुको इस प्रकार उपदेश देकर उनसे विदा हो उनके प्रणाम तथा पूजा आदि करने-पर प्रसन्नचित्तसे इच्छानुसार चल दिये ॥ ३२ ॥ इस तरह हमारे पूर्वजोंके भी पूर्वज यदु उन अव-धूतके उपदेशको सुन और सर्वथा निःसङ्ग होकर समदर्शी पदको प्राप्त होगये ॥ ३३ ॥ इति श्रीमद्भाग-वते महापुराणे एकादशस्कन्धे भाषाटीकायां नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

( संसारका मिथ्यात्वप्रतिपादन ) श्रीभगवान कहते हैं—हे उद्धव ! मेरे कथित अपने-अपने धर्मोंमें सावधान रह और मेरे ही आश्रित होकर अपने वर्ण, आश्रम तथा कुलके आचारोंका निष्काम बुद्धिसे आचरण करता रहे ॥ १ ॥ अपने धर्मानुष्ठानसे शुद्धचित्त होकर यह देखे कि विषयलोलुप पुरुष जिन त्रिगुणमय कर्मोंको सत्य मानकर करते हैं उन सबका परिणाम विपरीत ही होता है ॥२॥ सोये भये पुरुषको स्वप्नावस्थामें दिखायी देनेवाले पदार्थ तथा चिन्तन करनेवालेके मनोरथ जैसे नानारूप होनेसे मिथ्या होते हैं, वैसेही त्रिगुणात्मिका भेद-बुद्धि भी मिथ्या ही होती है ॥ ३ ॥ मत्प-रायण पुरुष निवृत्तिके लिये केवल नित्य-नैमित्तिक कर्म करे, प्रवृत्तिजनक काम्य कर्मोंसे पृथक् रहे और जब आत्म-जिज्ञासा अर्थात् ब्रह्मविचारमें प्रवृत्त हो जाय, तब कर्मविधिकी कोई चिन्ता न करे ॥ ४ ॥ मेरा भक्त सत्य-अहिंसा आदि यमों और शौच तथा सन्तोष आदि नियमोंका भी यथाशक्ति पालन करे और मेरे स्वरूपके ज्ञाता, शान्त तथा साक्षात् मेरे ही स्वरूप गुरुदेवकी सदा प्रेम तथा श्रद्धासे आराधना करे ॥ ५ ॥ वह मान-मत्सरसे रहित, कार्यकुशल, ममताशून्य, दृढ़प्रेमी, उतावले-

जायापत्यगृहक्षेत्रस्वजनद्रविणादिषु । उदासीनः समं पश्यन् सर्वेष्वर्थमिवात्मनः ॥७॥
विलक्षणः स्थूलसूक्ष्माद् देहादात्मेक्षिता स्वदृक् । यथाग्निर्दारुणो दाह्याद् दाहकोऽन्यः प्रकाशकः ॥८॥
निरोधोत्पत्त्यणुबृहन्नानात्वं तत्कृतान् गुणान् । अन्तःप्रविष्ट आधत्त एवं देहगुणान् परः ॥९॥
योऽसौ गुणैर्विरचितो देहोऽयं पुरुषस्य हि । संसारस्तन्निबन्धोऽयं पुंसो विद्याच्छिदात्मनः १०
तस्माज्जिज्ञासयाऽऽत्मानमात्मस्थं केवलं परम् । सङ्गम्य निरसेदेतद्वस्तुबुद्धिं यथाक्रमम् ॥११॥
आचार्योऽरणिराद्यः स्यादन्तेवास्युत्तरारणिः । तत्सन्धानं प्रवचनं विद्यासन्धिः सुखावहः ॥१२॥
वैशारदी सातिविशुद्धबुद्धिर्धुनोति मायां गुणसम्प्रसूताम् ।
गुणांश्च सन्दह्य यदात्ममेतत् स्वयं च शाम्यत्यसमिद् यथाग्निः ॥१३॥
अथैषां कर्मकर्तॄणां भोक्तॄणां सुखदुःखयोः । नानात्वमथ नित्यत्वं लोककालागमात्मनाम् १४
मन्यसे सर्वभावानां संस्था ह्यौत्पत्तिकी यथा । तत्तदाकृतिभेदेन जायते भिद्यते च धीः ॥१५॥
एवमप्यङ्ग सर्वेषां देहिनां देहयोगतः । कालावयवतः सन्ति भावा जन्मादयोऽसकृत् ।१६।
अत्रापि कर्मणां कर्तुरस्वातन्त्र्यं च लक्ष्यते ।भोक्तुश्च दुःखसुखयोः को न्वर्थो विवशं भजेत् ।१७।
न देहिनां सुखं किञ्चिद् विद्यते विदुषामपि । तथा च दुःखं मूढानां वृथाहङ्करणं परम् ॥१८॥
यदि प्राप्तिं विघातं च जानन्ति सुखदुःखयोः । तेऽप्यद्धा न विदुर्योगं मृत्युर्न प्रभवेद् यथा ॥१९॥

---

पनसे रहित तथा आत्मतत्त्वका जिज्ञासु हो और परनिन्दा एवं व्यर्थकी बात न करे ॥ ६ ॥ परम धनस्वरूप अपने आत्माको सर्वत्र देखता हुआ समदर्शी होकर स्त्री, पुत्र, गृह, भूमि, स्वजन तथा धन आदिमें आसक्त न होकर ममताहीन रहे ॥ ७ ॥ जैसे जलनेवाले काष्ठसे उसका दाहक तथा प्रकाशक अग्नि पृथक् रहता है, वैसे ही स्थूल एवं सूक्ष्म शरीरसे उसका साक्षीस्वरूप स्वयंप्रकाश आत्मा भी पृथक् रहता है ॥ ८ ॥ काष्ठमें प्रविष्ट अग्नि जैसे ध्वंस, उत्पत्ति, सूक्ष्मता, महत्ता एवं अनेकता आदि काष्ठके विविध गुणोंको ग्रहण कर लेता है। उसी प्रकार जन्म-मरण आदि देहके धर्मोंको आत्मा ग्रहण कर लेता है। वास्तवमें वे धर्म उसके नहीं होते ॥ ६ ॥ चेतनस्वरूप पुरुषका सत्त्वादि गुणोंसे बना हुआ शरीर जन्म-मरणरूपी संसारके निमित्तसे जायमान समझे ॥ १० ॥ अतएव जिज्ञासा-पूर्वक अपने अन्तःकरणमें स्थित उस अद्वितीय परमात्माको जानकर अन्य पदार्थोंमें हुई इस सत्यत्व-बुद्धिको त्याग दे ॥ ११ ॥ आचार्य नीचेकी अरणि है और शिष्य ऊपरकी। उपदेश मध्यका मन्थन-काष्ठ है और सुखद ब्रह्मविद्या उसकी सन्धि है ॥ १२ ॥ वह अति निपुण और विशुद्ध बुद्धि गुणोंसे उत्पन्न मायाको ध्वस्त कर देती और संसारके कारणरूप गुणोंको नष्ट करके इन्धनरहित अग्निकी भाँति वह स्वयं भी शान्त हो जाती है ॥ १३ ॥ हे उद्धव ! यदि तुम कर्मोंके कर्ता तथा सुख-दुःखरूप फलोंके भोक्तास्वरूप इन जीवोंका अनेकत्व तथा स्वर्गादि लोक, काल, कर्म-प्रतिपादक शास्त्र एवं आत्मा अर्थात् जीवकी नित्यता मानते हो और समस्त पदार्थोंकी स्थिति प्रवाहरूपसे नित्य तथा यथार्थ स्वीकार करते हो या कि यह समझते हो कि घट-पट आदि बाह्य आकृतियोंके भेदसे उनके अनुसार बुद्धि ही उत्पन्न होकर बदलती रहती है, तो भी हे प्रिय ! इस शरीर और संवत्सरादि कालके अवयवोंके सम्बन्धसे सब देहधारियोंके जन्म-मरण आदि भाव सर्वदा होते ही रहते सिद्ध होते हैं और कर्मोंके कर्ता तथा सुख-दुःखादिके भोक्ता जीवकी पराधीनता यहाँ भी स्पष्ट दीखती है, तो फिर ऐसे परवश जीवको लाभ ही क्या होगा ? ॥ १४–१७ ॥ यदि यह कहा जाय कि जो लोग कार्यकुशल नहीं हैं, उन्हें ही दुःख होता है तो यह भी कोई नियम नहीं है। क्योंकि कर्मठ विद्वानोंको भी एकदम सुख ही नहीं होता और मूर्खको बिल्कुल दुःख ही नहीं भोगना पड़ता। हम कर्मकुशल होनेके कारण सुखी हैं, यह अभिमान व्यर्थ ही है। यद्यपि कुछ लोग सुखकी प्राप्ति तथा दुःखकी निवृत्तिका उपाय जानते हैं, फिर भी वे वह उपाय नहीं जानते - जिससे कि फिर कभी मरना न पड़े ॥ १८ ॥ १६ ॥

को न्वर्थः सुखयत्येनं कामो वा मृत्युरन्तिके । आघातं नीयमानस्य वध्यस्येव न तुष्टिदः ॥२०॥
श्रुतं च दृष्टवद् दुष्टं स्पर्धासूयात्ययव्ययैः । बह्वन्तरायकामत्वात् कृषिवच्चापि निष्फलम् ॥२१॥
अन्तरायैरविहतो यदि धर्मः स्वनुष्ठितः । तेनापि निर्जितं स्थानं यथा गच्छति तच्छृणु ॥२२॥
इष्ट्वेह देवता यज्ञैः स्वर्लोकं याति याज्ञिकः । भुञ्जीत देववत्तत्र भोगान् दिव्यान् निजार्जितान् ॥
स्वपुण्योपचिते शुभ्रे विमान उपगीयते । गन्धर्वैर्विहरन् मध्ये देवीनां हृद्यवेषधृक् ॥२४॥
स्त्रीभिः कामगयानेन किङ्किणीजालमालिना । क्रीडन् न वेदात्मपातं सुराक्रीडेषु निर्वृतः ॥२५॥
तावत् प्रमोदते स्वर्गे यावत् पुण्यं समाप्यते । क्षीणपुण्यः पतत्यर्वागनिच्छन् कालचालितः २६
यद्यधर्मरतः सङ्गादसतां वाजितेन्द्रियः । कामात्मा कृपणो लुब्धः स्त्रैणो भूतविहिंसकः २७
पशूनविधिनाऽऽलभ्य प्रेतभूतगणान् यजन् । नरकानवशो जन्तुर्गत्वा यात्युल्बणं तमः ॥२८॥
कर्माणि दुःखोदर्काणि कुर्वन् देहेन तैः पुनः । देहमाभजते तत्र किं सुखं मर्त्यधर्मिणः ॥२९॥
लोकानां लोकपालानां मद्भयं कल्पजीविनाम् । ब्रह्मणोऽपि भयं मत्तो द्विपरार्धपरायुषः ॥३०॥
गुणाः सृजन्ति कर्माणि गुणोऽनुसृजते गुणान् । जीवस्तु गुणसंयुक्तो भुङ्क्ते कर्मफलान्यसौ ॥३१॥
यावत् स्याद् गुणवैषम्यं तावन्नानात्वमात्मनः । नानात्वमात्मनो यावत् पारतन्त्र्यं तदैव हि ॥३२॥

---

जैसे वध-स्थान ( फाँसीघर ) जाते हुए वध्य मनुष्योंको मिठाई और माला-चन्दन आदि पदार्थ सुखी नहीं कर पाते, वैसे ही जिसकी मृत्यु समीप रहती है, उसे कोई सुख-सामग्री तथा काम्य वस्तु कैसे प्रसन्न कर सकती है ? ॥ २० ॥ लौकिक सुखकी भाँति श्रुति अर्थात् स्वर्गादिका सुख भी परस्परकी स्पर्धा, असूया, नाश तथा क्षय आदिके कारण दोषयुक्त ही रहता है । विविध विघ्नोंसे युक्त कामनाओंके कारण भी कृषिके समान वह निष्फल रहता है ॥ २१ ॥ यदि कोई विघ्नोंसे प्रेरित न होकर धार्मिक कृत्य यज्ञादिसे सम्पन्न हो जाता तो उसके द्वारा प्राप्त होनेवाले स्वर्गादि लोकको जीव जैसे जाता है, वह भी सुन लो ॥ २२ ॥ विविध यज्ञोंके द्वारा देवताओंका यजन करके याजक स्वर्ग-लोकको जाता और वहाँ अपने पुण्य-कर्मसे सञ्चित दिव्य भोगोंको देवताओंकी भाँति भोगता है ॥ २३ ॥ अपने पुण्यों द्वारा शुभ्र विमानपर सवार वह मनोहर वेषधारी पुरुष सुर-सुन्दरियोंके साथ विहार करता है और गन्धर्व उसका गुण गाते हैं ॥ २४ ॥ उस समय किङ्किणी-जालसे सुशोभित तथा इच्छानुसार गमन करनेवाले विमानपर चढ़कर प्राणी देवताओंके विहारस्थल नन्दनादि उप-वनोंमें अप्सराओंके साथ विहार करता हुआ एक दिन अपने अवश्यम्भावी पतनको नहीं जान पाता ॥ २५ ॥ जबतक उसका पुण्य शेष रहता तबतक तो वह स्वर्गलोकके सुख भोगता है । पुण्य क्षीण होते ही इच्छा न रहते हुए भी वह कालकी प्रेरणासे तुरन्त नीचे आ गिरता है ॥ २६ ॥ यदि कोई जीव अधम पुरुषोंके सङ्गमें पड़कर अधर्मरत, अजितेन्द्रिय, स्वेच्छाचारी, कृपण, लोभी, स्त्रैण तथा प्राणिहिंसक होकर बिना विधिके ही पशुओंका वध करके भूत-प्रेत आदिको बलि देता है तो वह अवश्य परवश होकर नरकमें जाता और अन्तमें घोर अन्धकार अर्थात् अज्ञानमें जा पड़ता है ॥ २७ ॥ २८ ॥ इस मानव शरीरसे दुःखही जिनका फल है, ऐसे कर्मोंको करता हुआ पुरुष उन कर्मोंके द्वारा पुनः देह धारण करता है । अतएव इससे मरणधर्मा जीवको भला क्या सुख मिल सकता है ? ॥ २९ ॥ मनुष्योंको ही नहीं, लोक और कल्पजीवी लोकपालोंको भी मुझसे भय बना रहता है और कहाँतक कहूँ जिसकी आयु दो परार्धकी है, उस ब्रह्माको भी कालरूप मुझसे भय बना रहता है ॥३०॥ गुण ही सब कर्म करते और सत्त्व आदि गुण गुणी अर्थात् इन्द्रियोंको कर्ममें प्रवृत्त करते हैं । जीव अज्ञानवश इन्द्रियादिसे युक्त हो अर्थात् उनमें अहंबुद्धि करके उनके लिये कर्मोंके फल भोगता है ॥ ३१ ॥ इस प्रकार जब तक अहङ्कारादिरूपसे गुणोंकी विषमावस्था बनी रहती है, तभीतक आत्मा-का नानात्व है और जबतक आत्माकी अनेकता रहती तभीतक पराधीनता भी रहती है ॥ ३२ ॥

यावदस्यास्वतन्त्रत्वं तावदीश्वरतो भयम् । य एतत् समुपासीरंस्ते मुह्यन्ति शुचार्पिताः ॥३३॥
काल आत्माऽऽगमो लोकः स्वभावो धर्म एव च । इति मां बहुधा प्राहुर्गुणव्यतिकरे सति ॥३४॥

उद्धव उवाच

गुणेषु वर्तमानोऽपि देहजेष्वनपावृतः । गुणैर्न बद्धयते देही बद्धयते वा कथं विभो ॥३५॥
कथं वर्तेत विहरेत् कैर्वा ज्ञायेत लक्षणैः । किं भुञ्जीतोत विसृजेच्छयीतासीत याति वा ॥३६॥
एतदच्युत मे ब्रूहि प्रश्नं प्रश्नविदां वर । नित्यमुक्तो नित्यबद्ध एक एवेति मे भ्रमः ॥३७॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायामेकादशस्कन्धे भगवदुद्धवसंवादे दशमोऽध्यायः ॥१०॥

---

# एकादशोऽध्यायः

## श्रीभगवानुवाच

बद्धो मुक्त इति व्याख्या गुणतो मे न वस्तुतः । गुणस्य मायामूलत्वान्न मे मोक्षो न बन्धनम् ॥१॥
शोकमोहौ सुखं दुःखं देहापत्तिश्च मायया । स्वप्नो यथाऽऽत्मनः ख्यातिःसंसृतिर्न तु वास्तवी॥
विद्याविद्ये मम तनू विद्धयुद्धव शरीरिणाम् । मोक्षबन्धकरी आद्ये मायया मे विनिर्मिते ॥३॥
एकस्यैव ममांशस्य जीवस्यैव महामते । बन्धोऽस्याविद्ययानादिर्विद्यया च तथेतरः ॥४॥
अथ बद्धस्य मुक्तस्य वैलक्षण्यं वदामि ते । विरुद्धधर्मिणोस्तात स्थितयोरेकधर्मिणि ॥५॥

---

जबतक पराधीनता रहती है, तभीतक ईश्वरसे भय रहता है। अतएव जो लोग इस कर्मकलापके उपासक हैं, वे ऐसे ही शोकाकुल होते हुए मोहको प्राप्त हो जाते हैं ॥ ३३ ॥ हे उद्धव ! गुणोंका वैषम्य होनेपर काल, जीव, वेद, लोक, स्वभाव तथा धर्म आदि अनेक नामों द्वारा मेरा ही निरूपण किया जाता है ॥ ३४ ॥ उद्धवजी कहते हैं—हे विभो ! देहके कर्म तथा उसके फलादि गुणोंमें रहता हुआ भी यह देहधारी जीव कैसे उनके बन्धनमें नहीं पड़ता और यदि आकाशकी तरह अनावृत होनेके कारण गुणोंसे उसका कोई सम्बन्ध नहीं रहता तो फिर वह उनमें बँध क्यों जाता है ? ॥ ३५ ॥ इस तरह गुणोंसे मुक्त पुरुष कैसे रहता है, वह कैसे विहार करता है, किन लक्षणोंसे जाना जाता है ? वह क्या खाता, क्या त्यागता और किस तरह सोता, बैठता अथवा चलता है ? ॥ ३६ ॥ हे अच्युत ! हे प्रश्नोंका यथार्थ उत्तर देनेवालोंमें श्रेष्ठ ! आप मेरे इन प्रश्नोंका उत्तर दें और एक ही आत्मा नित्य बद्ध तथा नित्य मुक्त कैसे रहता है ? मेरी इस शङ्काको भी आप निवृत्त कर दें ॥ ३७ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

श्रीभगवान कहने लगे कि मुझमें बद्ध और मुक्त नामका कथन सत्त्व इत्यादि गुणोंके संसर्गसे है, यथार्थमें नहीं। गुणोंकी जड़ माया है। इसलिए मुझमें मोक्ष या बन्धन कुछ भी नहीं है ॥ १ ॥ शोक, मोह, सुख, दुःख और शरीरका नाश ये मायासे होते हैं। जैसे कि स्वप्न बुद्धिकी अवस्था है, उसी प्रकार जन्म-मरण वास्तविक नहीं हैं ॥ २ ॥ हे उद्धव ! विद्या और अविद्याको मेरी शक्तियाँ समझो। ये ही दोनों जीवोंका मोक्ष और बन्धन करनेवाली हैं और ये दोनों अनादि हैं तथा मेरी माया द्वारा रचित हैं ॥ ३ ॥ हे महाबुद्धियुक्त उद्धव ! मैं एक ही हूँ और जीव मेरा ( प्रतिबिम्बरूप ) अंश है। अविद्याकारित अनादि बन्धन तथा विद्याकारित मोक्ष जीव ही के लिए हैं ॥ ४ ॥ अब मैं तुमसे बद्ध और मुक्तकी विशेषता बतलाता हूँ। यद्यपि बद्ध ( जीव ) और मुक्त ( ईश्वर ) दोनों ही समानरूपसे शरीरमें नियन्तारूपसे स्थित हैं, किन्तु इनकी दशा परस्परविरुद्ध रहती है ॥ ५ ॥

सुपर्णावेतौ सदृशौ सखायौ यदृच्छयैतौ कृतनीडौ च वृक्षे ।
एकस्तयोः खादति पिप्पलान्नमन्यो निरन्नोऽपि बलेन भूयान् ॥६॥
आत्मानमन्यं च स वेद विद्वानपिप्पलादो न तु पिप्पलादः ।
योऽविद्यया युक् स तु नित्यबद्धो विद्यामयो यः स तु नित्यमुक्तः ॥७॥

देहस्थोऽपि न देहस्थो विद्वान् स्वप्नाद् यथोत्थितः । अदेहस्थोऽपि देहस्थः कुमतिः स्वप्नदृग् यथा ॥८॥
इन्द्रियैरिन्द्रियार्थेषु गुणैरपि गुणेषु च । गृह्यमाणेष्वहं कुर्यान्न विद्वान् यस्त्वविक्रियः ॥९॥
दैवाधीने शरीरेऽस्मिन् गुणभाव्येन कर्मणा । वर्तमानोऽबुधस्तत्र कर्तास्मीति निबद्ध्यते ॥१०॥
एवं विरक्तः शयन आसनाटनमज्जने । दर्शनस्पर्शनघ्राणभोजनश्रवणादिषु ॥११॥
न तथा बद्ध्यते विद्वांस्तत्र तत्रादयन् गुणान् । प्रकृतिस्थोऽप्यसंसक्तो यथा खं सवितानिलः ॥१२॥
वैशारद्येक्षयासङ्गशितया छिन्नसंशयः । प्रतिबुद्ध इव स्वप्नान्नानात्वाद् विनिवर्तते ॥१३॥
यस्य स्युर्वीतसङ्कल्पाः प्राणेन्द्रियमनोधियाम् । वृत्तयः स विनिर्मुक्तो देहस्थोऽपि हि तद्गुणैः ॥१४॥
यस्यात्मा हिंस्यते हिंस्रैर्येन किञ्चिद् यदृच्छया । अर्च्यते वा क्वचित्तत्र न व्यतिक्रियते बुधः ॥१५॥
न स्तुवीत न निन्देत कुर्वतः साध्वसाधु वा । वदतो गुणदोषाभ्यां वर्जितः समदृङ्मुनिः ॥१६॥
न कुर्यान्न वदेत् किञ्चिन्न ध्यायेत् साध्वसाधु वा । आत्मारामोऽनया वृत्त्या विचरेज्जडवन्मुनिः ॥१७॥

---

यह दोनों वृक्षोंके समान शरीरसे पृथक् हैं और चैतन्यरूप होनेसे समान तथा वियोग न होनेसे परममित्ररूप साथी हैं। इन दोनोंने अनिर्वचनीय मायाके कारण वृक्षरूप शरीरमें वास कर रखा है, किन्तु भेद यह है कि इनमें एक ( अर्थात् जीव ) विषयोंको भोगता है और दूसरा ( अर्थात् ईश्वर ) मुक्त तथा विषय-भोगरहित रहकर भी ज्ञान-शक्तिके द्वारा अधिक बली है॥ ६ ॥ विषय-भोग-त्यागी अपनेको और दूसरे ( विषय-भोगी ) को भी जानता है और विषयभोगी न अपनेहीको जानता और न दूसरे ( विषय-भोग-त्यागी ) को ही जानता है। इसलिए इनमें जो अविद्यायुक्त है, वह नित्य बद्ध है और जो विद्यायुक्त है, वह नित्य मुक्त है॥ ७ ॥ देहमें स्थित रहकर भी विद्वान् उसी प्रकार देह-सम्बन्धी भोगोंको त्यागनेसे देहमें स्थित नहीं है, जैसे कि स्वप्नसे उठा हुआ पुरुष स्वप्नसम्बन्धी देहमें स्थित नहीं रहता और देहमें न स्थित रहकर भी अज्ञानी स्वप्न देखनेवालेके समान देहमें स्थित रहता है॥ ८ ॥ जो निर्विकार विद्वान् है, वह इन्द्रियोंके द्वारा विषय-ग्रहण होनेपर भी अपनेको ग्रहण करनेवाला नहीं समझता। क्योंकि उसे यह ज्ञात है कि इन्द्रियसम्बन्धी गुण द्वारा विषयसम्बन्धी गुणका ग्रहण हो रहा है॥ ९ ॥ यह शरीर दैवाधीन है। केवल कर्म-इन्द्रियों द्वारा कर्म किया जाता है, किन्तु इस शरीरमें वर्तमान अज्ञानी जीव अपनेको कर्ता मानकर बँध जाता है॥ १० ॥ इस प्रकार सोना, बैठना, चलना, स्नान करना, देखना, छूना, सूँघना, भोजन करना और सुनना इत्यादि कर्मोंसे विरक्त विद्वान् अज्ञानीके समान बन्धनको नहीं प्राप्त होता। क्योंकि वह तो उन विषयोंके भोक्ता इन्द्रियोंको मानता है और इस प्रकार सर्वव्यापी आकाश, सर्वत्र चलनेवाले वायु और अनेक स्थानोंमें प्रतिबिम्बित होनेवाले सूर्यके समान शरीरमें स्थित रहकर भी उसके कार्योंमें आसक्त नहीं होता॥ ११ ॥ १२ ॥ जब ज्ञान-दृष्टि वैराग्यसे दीप्त हो जाती और उसके द्वारा सब संशय दूर हो जाते हैं, तब स्वप्नसे जगे हुएके समान उसका द्वैत भ्रम जाता रहता है॥ १३ ॥ जिसके प्राण, इन्द्रिय, मन और बुद्धिकी प्रवृत्तियाँ संकल्परहित होती हैं, वह शरीरमें स्थित होते हुए भी शरीरके गुणोंसे छूटा हुआ रहता है॥ १४ ॥ संयोगवश उसके शरीरको कभी कोई दुष्ट क्लेश पहुँचावे या कोई सज्जन पूजा करे, किन्तु ज्ञानी दोनों अवस्थाओंमें एकरूप रहता है॥ १५ ॥ जो भला करनेवालेकी प्रशंसा नहीं करता और बुरा करनेवालेकी निन्दा नहीं करता, जिसमें उदारता इत्यादि गुण और कृपणता इत्यादि अवगुण भी नहीं हैं, वही समदर्शी ज्ञानी है॥ १६ ॥ ज्ञानी न कुछ करे, न कुछ बोले, न

शब्दब्रह्मणि निष्णातो न निष्णायात् परे यदि । श्रमस्तस्य श्रमफलो ह्यधेनुमिव रक्षतः ॥१८॥
गां दुग्धदोहामसतीं च भार्यां देहं पराधीनमसत्प्रजां च ।
वित्तं त्वतीर्थीकृतमङ्ग वाचं हीनां मया रक्षति दुःखदुःखी ॥१९॥
यस्यां न मे पावनमङ्ग कर्म स्थित्युद्भवप्राणनिरोधमस्य ।
लीलावतारेप्सितजन्म वा स्याद् वन्ध्यां गिरं तां बिभृयान्न धीरः ॥२०॥
एवं जिज्ञासयापोह्य नानात्वभ्रममात्मनि । उपारमेत विरजं मनो मय्यर्प्य सर्वगे ॥२१॥
यद्यनीशो धारयितुं मनो ब्रह्मणि निश्चलम् । मयि सर्वाणि कर्माणि निरपेक्षः समाचर ॥२२॥
श्रद्धालुर्मे कथाः शृण्वन् सुभद्रा लोकपावनीः । गायन्ननुस्मरन् कर्म जन्म चाभिनयन् मुहुः ॥२३॥
मदर्थे धर्मकामार्थानाचरन् मदपाश्रयः । लभते निश्चलां भक्तिं मय्युद्धव सनातने ॥२४॥
सत्सङ्गलब्धया भक्त्या मयि मां स उपासिता । स वै मे दर्शितं सद्भिरञ्जसा विन्दते पदम् ॥२५॥

उद्धव उवाच

साधुस्तवोत्तमश्लोक मतः कीदृग्विधः प्रभो । भक्तिस्त्वय्युपयुज्येत कीदृशी सद्भिरादृता ॥२६॥
एतन्मे पुरुषाध्यक्ष लोकाध्यक्ष जगत्प्रभो । प्रणतायानुरक्ताय प्रपन्नाय च कथ्यताम् ॥२७॥
त्वं ब्रह्म परमं व्योम पुरुषः प्रकृतेः परः । अवतीर्णोऽसि भगवन् स्वेच्छोपात्तपृथग्वपुः ॥२८॥

श्रीभगवानुवाच

कृपालुरकृतद्रोहस्तितिक्षुः सर्वदेहिनाम् । सत्यसारोऽनवद्यात्मा समः सर्वोपकारकः ॥२९॥

---

भलेकी चिन्ता करे—न बुरेकी । इस प्रकार आत्मानुभवमें मग्न होकर जड़के समान विचरता रहे॥१७। जिसने शास्त्र पढ़कर पूर्णरूपसे ब्रह्मको साक्षात्कार करनेका मार्ग जान लिया है, किन्तु उस मार्ग द्वारा ब्रह्मका साक्षात्कार नहीं किया तो उसका शास्त्र पढ़नेका श्रम वैसे ही निष्फल है, जैसे कि वष्कयणी ( ठाँठ ) गौके सेवन करनेवालेका श्रम ॥ १८ ॥ हे उद्धव ! जिसके दुग्ध देनेका समय जाता रहा हो उस गौकी, कुलटा पत्नीकी, पराधीन देहकी, दुष्ट सन्तानकी, उचित दान-रहित धनकी और मेरे गुणानुवादहीन वाणीकी जो रक्षा करता है, उसे दुःखपर दुःख ही प्राप्त होगा ॥ १९ ॥ हे उद्धव ! जिस वाणीमें संसारके पालन, उत्पादन और संहारकी कथाओंसे युक्त पवित्र करनेवाले मेरे कर्मों या लीलापूर्वक अवतारोंके मनोहर जन्मोंका वर्णन न हो, वह वाणी निरर्थक है । ऐसी वाणी विद्वान्को न बोलना चाहिए ॥ २० ॥ इस प्रकार विचारपूर्वक आत्माके द्वैतभावरूपी भ्रमको छोड़कर मुझ सर्व-व्यापकमें निर्मल मन लगा दे और कर्म छोड़ दे ॥ २१ ॥ यदि मनको स्थित करके ब्रह्मको धारण करनेमें असमर्थ हाओ तो फलाभिलाषा छोड़कर सब कर्मोंको मुझमें अर्पण करते रहो ॥ २२ ॥ मेरी कथाएँ महाकल्याणप्रद और संसारको पवित्र करनेवाली हैं । श्रद्धापूर्वक उन्हें सुनते, गाते, स्मरण करते और उन्हींके अनुकूल बार-बार लीला करते हुए निरपेक्ष रहो ॥ २३ ॥ हे उद्धव ! मेरे लिए धर्म, काम और अर्थसाधक कर्म करनेवालेको मेरे आश्रयरूप मुझ सनातन परमेश्वरमें निश्चल भक्ति प्राप्त होती है ॥ २४ ॥ सत्संगसे मुझमें भक्ति मिलेगी, तब वह मेरी उपासना करेगा और साधुओं द्वारा निश्चित मेरे स्वरूपको सहजहीमें प्राप्त हो जायगा ॥ २५ ॥ श्रीउद्धवजीने पूछा—हे उत्तमश्लोक ! हे स्वामिन् ! आप कैसे साधुको आदरकी दृष्टिसे देखते हैं और वह कैसी भक्ति है, जो आपको प्राप्त करनेमें उपयोगी है और जिसे साधु लोग अच्छी मानते हैं ॥ २६ ॥ हे पुरुषाध्यक्ष ! हे लोकाध्यक्ष ! हे जगत्के प्रभो ! मैं प्रणामपूर्वक प्रेमसे आपकी शरण हूँ, मुझे उपर्युक्त बातें बतलाइये ॥ २७ ॥ इन बातोंको बतलानेकी योग्यता तुम्हींमें हैं, क्योंकि तुम आकाशके समान संगरहित और प्रकृतिसे परे परब्रह्म हो । हे भगवन् ! तुमने अपनी इच्छासे पृथक् शरीर ग्रहण किया है ॥२८॥ श्रीभगवान कहने लगे कि जो पुरुष कृपालु, द्रोह न करनेवाला, सबको क्षमा करनेवाला, दृढ़ सत्य-

कामैरहतधीर्दान्तो मृदुः शुचिरकिञ्चनः । अनीहो मितभुक् शान्तः स्थिरो मच्छरणो मुनिः ३०
अप्रमत्तो गभीरात्मा धृतिमाञ्जितषड्गुणः । अमानी मानदः कल्पो मैत्रः कारुणिकः कविः ३१
आज्ञायैवं गुणान् दोषान् मयाऽऽदिष्टानपि स्वकान् । धर्मान् संत्यज्य यः सर्वान् मां भजेत स सत्तमः॥
ज्ञात्वाज्ञात्वाथ ये वै मां यावान् यश्चास्मि यादृशः । भजन्त्यनन्यभावेन ते मे भक्ततमा मताः ३३
मल्लिङ्गमद्भक्तजनदर्शनस्पर्शनार्चनम् । परिचर्या स्तुतिः प्रह्वगुणकर्मानुकीर्तनम् ॥३४॥
मत्कथाश्रवणे श्रद्धा मदनुध्यानमुद्धव । सर्वलाभोपहरणं दास्येनात्मनिवेदनम् ॥३५॥
मज्जन्मकर्मकथनं मम पर्वानुमोदनम् । गीतताण्डववादित्रगोष्ठीभिर्मद्गृहोत्सवः ॥३६॥
यात्रा बलिविधानं च सर्ववार्षिकपर्वसु । वैदिकी तान्त्रिकी दीक्षा मदीयव्रतधारणम् ॥३७॥
ममार्चास्थापने श्रद्धा स्वतः संहत्य चोद्यमः । उद्यानोपवनाक्रीडपुरमन्दिरकर्मणि ॥३८॥
सम्मार्जनोपलेपाभ्यां सेकमण्डलवर्तनैः । गृहशुश्रूषणं मह्यं दासवद् यदमायया ॥३९॥
अमानित्वमदम्भित्वं कृतस्यापरिकीर्तनम् । अपि दीपावलोकं मे नोपयुञ्ज्यान्निवेदितम् ४०
यद् यदिष्टतमं लोके यच्चातिप्रियमात्मनः । तत्तन्निवेदयेन्मह्यं तदानन्त्याय कल्पते ॥४१॥
सूर्योऽग्निर्ब्राह्मणो गावो वैष्णवः खं मरुज्जलम् । भूरात्मा सर्वभूतानि भद्र पूजापदानि मे ॥४२॥
सूर्ये तु विद्यया त्रय्या हविषाग्नौ यजेत माम् । आतिथ्येन तु विप्राग्र्ये गोष्वङ्ग यवसादिना ॥४३॥
वैष्णवे बन्धुसत्कृत्या हृदि खे ध्याननिष्ठया । वायौ मुख्यधिया तोये द्रव्यैस्तोयपुरस्कृतैः ॥४४॥

---

से युक्त, ईर्ष्या इत्यादि दोषोंसे रहित, समदर्शी, सबका उपकारक कामविकार-रहित चित्तवाला, बाहरी इंद्रियोंको संयममें रखनेवाला, कोमलचित्त, सदाचारी, परिग्रह-हीन, प्रत्यक्ष उद्योग-हीन, प्राप्त भोजनसे तृप्त, शान्तचित्त, अपने धर्ममें दृढ़, केवल मुझपर आश्रित, विचारशील, सावधान, निर्विकार, दीनताशून्य तथा क्षुधा, प्यास, शोक, मोह, वृद्धता और मृत्युको कुछ न समझनेवाला, प्रतिष्ठाका अभिलाषी, औरोंकी प्रतिष्ठा करनेवाला, दूसरोंको समझानेमें समर्थ, धूर्ततारहित, करुणाशील और सत्यज्ञानी है तथा वेदरूप मेरी आज्ञासे सूचित अपने धर्मोंके करनेमें गुणों एवं न करनेमें दोषोंको जानता है, किन्तु मेरे ध्यानके प्रतिबन्धक होनेसे तथा इस विचारसे कि मेरी भक्ति ही से समस्त कार्य पूर्ण हो जायँगे, उन सबको छोड़कर मेरी भक्ति करता है, वह श्रेष्ठ साधु है ॥ २९–३२ ॥ मेरा जितना और जैसा रूप है, जो मैं हूँ, वह चाहे ज्ञात हो, चाहे न ज्ञात हो, किन्तु दूसरी ओर चित्त न ले जाकर जो मेरी भक्ति करते हैं, उन्हें मैं अपना श्रेष्ठ भक्त मानता हूँ ॥ ३३ ॥ मेरी मूर्ति और मेरे भक्तजनोंका दर्शन, स्पर्शन, पूजन, सेवन, स्तवन, प्रणाम, गुण-कर्मोंका कीर्तन ॥ ३४ ॥ हे उद्धव ! मेरी कथा सुननेमें श्रद्धा, मेरा ध्यान, जो कुछ मिले उसका मेरे लिए समर्पण करना, अपनेको दास-रूपसे मेरे अर्पण करना ॥ ३५ ॥ मेरे जन्म-कर्मोंका कहना, मेरे पर्वोंका समर्थन करना, मेरे मन्दिरोंमें गान, नृत्य, बाजा और समाज द्वारा उत्सव ॥ ३६ ॥ वर्ष भरके सब पर्वोंमें मेरे स्थानोंको जाना, पूजन करना, वैदिकी तथा तान्त्रिकी दीक्षा लेना, मेरे व्रतोंको धारण करना ॥ ३७ ॥ मेरी मूर्तियोंके स्थापन करनेकी श्रद्धा तथा शक्ति रहते अकेले अथवा मिलकर मेरे लिए पुष्पवाटिका, फलवाटिका, क्रीड़ास्थान, नगर और मन्दिर बनानेका उद्योग ॥ ३८ ॥ निष्कपट भावसे मेरे मन्दिरोंमें झाड़ू देना, लीपना, छिड़कना और सर्वतोभद्र इत्यादि मण्डल बनाकर दासके समान मेरी सेवा करना ॥ ३९ ॥ गर्वहीनता, दम्भत्याग, किये हुए सत्कर्मका न कहना और मेरे लिए अर्पित दीपके प्रकाशसे अपना काम न लेना ॥ ४० ॥ संसारमें जो-जो वस्तु अपनेको अधिक इष्ट और प्यारी हो, उसको मेरे लिए अर्पण करे । ऐसा करनेसे वह अनन्त होकर मुझे प्राप्त होती है ॥ ४१ ॥ हे उद्धव ! अग्नि, ब्राह्मण, गो, विष्णुभक्त, आकाश, जल, वायु, पृथ्वी, आत्मा और सब प्राणी मेरी पूजाके स्थान हैं ॥ ४२ ॥ हे उद्धव ! वैदिक मन्त्रोंसे स्तुति करके सूर्यमें, हव्य द्वारा अग्निमें, आतिथ्यसे श्रेष्ठ ब्राह्मणमें, हरी

स्थण्डिले मन्त्रहृदयैर्भोगैरात्मानमात्मनि । क्षेत्रज्ञं सर्वभूतेषु समत्वेन यजेत माम् ॥४५॥
धिष्ण्येष्वेष्विति मद्रूपं शङ्खचक्रगदाम्बुजैः । युक्तं चतुर्भुजं शान्तं ध्यायन्नर्चेत् समाहितः॥४६॥
इष्टापूर्तेन मामेव यो यजेत समाहितः । लभते मयि सद्भक्तिं मत्स्मृतिः साधुसेवया ॥४७॥
प्रायेण भक्तियोगेन सत्सङ्गेन विनोद्धव । नोपायो विद्यते सध्रयङ् प्रायणं हि सतामहम्॥४८
अथैतत् परमं गुह्यं शृण्वतो यदुनन्दन । सुगोप्यमपि वक्ष्यामि त्वं मे भृत्यः सुहृत् सखा॥४९

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायामेकादशस्कन्धे एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

---

# द्वादशोऽध्यायः

## श्रीभगवानुवाच

न रोधयति मां योगो न सांख्यं धर्म एव च । न स्वाध्यायस्तपस्त्यागो नेष्टापूर्तं न दक्षिणा॥१॥
व्रतानि यज्ञश्छन्दांसि तीर्थानि नियमा यमाः । यथावरुन्धे सत्सङ्गः सर्वसङ्गापहो हि माम् ॥२॥
सत्सङ्गेन हि दैतेया यातुधाना मृगाः खगाः । गन्धर्वाप्सरसो नागाः सिद्धाश्चारणगुह्यकाः ॥३॥
विद्याधरा मनुष्येषु वैश्याः शूद्राः स्त्रियोऽन्त्यजाः । रजस्तमःप्रकृतयस्तस्मिंस्तस्मिन् युगेऽनघ ॥४॥
बहवो मत्पदं प्राप्तास्त्वाष्ट्रकायाधवादयः । वृषपर्वा बलिर्बाणो मयश्चाथ विभीषणः ॥५॥
सुग्रीवो हनुमानृक्षो गजो गृध्रो वणिक्पथः । व्याधः कुब्जा व्रजे गोप्यो यज्ञपत्न्यस्तथापरे।॥६॥
ते नाधीतश्रुतिगणा नोपासितमहत्तमाः । अव्रतातप्ततपसः सत्सङ्गान्मामुपागताः ॥७॥

---

घास आदिसे गौमें, भाईके समान सत्कार करके विष्णुभक्तमें, ध्यानमें मग्न होकर हृदयरूपी आकाशमें, जलप्रधान कूप इत्यादि बनवाकर जलमें, रहस्यमन्त्रोंसे न्यास करके भूमिमें, भोगों द्वारा निज शरीरमें स्थित आत्मामें और समदर्शी होकर मेरे अन्तर्यामी रूपका सब प्राणियोंमें पूजन करे ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ ४५ ॥ इन सब स्थानोंमें सावधानीसे शंख, चक्र, गदा, पद्म ( कमल ) से शोभित मेरे चतुर्भुज रूपका ध्यान करते हुए पूजन करे ॥ ४६ ॥ इस प्रकार जो यज्ञ और कूप इत्यादि द्वारा मेरा सावधानीसे पूजन करता है, वह मुझमें उत्तम भक्ति पाता है और साधुकी सेवा इस प्रकारकी भक्ति प्राप्त करनेका एक निकटस्थ मार्ग है ॥ ४७ ॥ हे उद्धव ! सत्संगसे प्राप्त भक्तियोगके अतिरिक्त मुझे पानेका अन्य कोई अच्छा उपाय नहीं है । क्योंकि साधुओंका मुख्य आश्रय मैं ही हूँ ॥ ४८ ॥ अथवा हे यदुनन्दन ( उद्धव ) ! तुम मेरे सेवक, प्रेमी और साथी हो तथा मेरी बातको ध्यानसे सुन रहे हो। इससे मैं अत्यन्त गोपनीय मार्ग भी तुमसे कहूँगा । वह मार्ग अत्यन्त गुप्त है ॥ ४९ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे भाषाटीकायां एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

श्रीभगवान कहते हैं—सब वस्तुओंकी आसक्ति छुड़ानेवाला सत्सङ्ग जिस प्रकार मुझे वशमें कर लेता है, उस प्रकार योग, सांख्य, धर्म, स्वाध्याय, तप, दान, यज्ञ, कूप आदिका निर्माण, दक्षिणा, व्रत, वेद, मन्त्र, तीर्थ, यम और नियम आदि वशमें नहीं कर सकते ॥ १ ॥ २ ॥ हे निष्पाप ! बहुतसे रजःप्रधान अथवा तमःप्रधान प्रकृतिके दैत्य, राक्षस, पक्षी, मृग, गन्धर्व, अप्सराएँ, नाग, सिद्ध, चारण, गुह्यक, विद्याधर तथा मनुष्योंमें वैश्य, शूद्र, स्त्रियाँ तथा चाण्डाल उन-उन युगोंमें मुझको प्राप्त हो चुके हैं । वृत्रासुर, प्रह्लाद, वृषपर्वा, बलि, बाणासुर, मय, विभीषण, सुग्रीव, हनुमान, जाम्बवान्, गजेन्द्र, जटायु, तुलाधार, वैश्य, धर्मव्याध, कुब्जा, व्रजकी गोपियाँ तथा यज्ञ करनेवाले मुनियोंकी स्त्रियाँ इत्यादि तथा अनेक और भी उन्हींमें गिने जा सकते हैं ॥ ३–६ ॥ उन लोगोंने न वेदोंको पढ़ा था, न महात्माओंकी उपासना की थी, न कोई व्रत किये थे और न तपस्याकी थी; किन्तु सत्सङ्गहीसे

केवलेन हि भावेन गोप्यो गावो नगा मृगाः । येऽन्ये मूढधियो नागाः सिद्धा मामीयुरञ्जसा ॥८॥
यं न योगेन सांख्येन दानव्रततपोऽध्वरैः । व्याख्यास्वाध्यायसंन्यासैः प्राप्नुयाद् यत्नवानपि ॥९॥
रामेण सार्धं मथुरां प्रणीते श्वाफल्किना मय्यनुरक्तचित्ताः ।
विगाढभावेन न मे वियोगतीव्राधयोऽन्यं ददृशुः सुखाय ॥१०॥
तास्ताः क्षपाः प्रेष्ठतमेन नीता मयैव वृन्दावनगोचरेण ।
क्षणार्धवत्ताः पुनरङ्ग तासां हीना मया कल्पसमा बभूवुः ॥११॥
ता नाविदन् मय्यनुषङ्गबद्धधियः स्वमात्मानमदस्तथेदम् ।
यथा समाधौ मुनयोऽब्धितोये नद्यः प्रविष्टा इव नामरूपे ॥१२॥
मत्कामा रमणं जारमस्वरूपविदोऽबलाः । ब्रह्म मां परमं प्रापुः सङ्गाच्छतसहस्रशः ॥१३॥
तस्मात्त्वमुद्धवोत्सृज्य चोदनां प्रतिचोदनाम् । प्रवृत्तं च निवृत्तं च श्रोतव्यं श्रुतमेव च ॥१४॥
मामेकमेव शरणमात्मानं सर्वदेहिनाम् । याहि सर्वात्मभावेन मया स्या ह्यकुतोभयः ॥१५॥

उद्धव उवाच

संशयः शृण्वतो वाचं तव योगेश्वरेश्वर । न निवर्तत आत्मस्थो येन भ्राम्यति मे मनः ॥१६॥

श्रीभगवानुवाच

स एष जीवो विवरप्रसूतिः प्राणेन घोषेण गुहां प्रविष्टः ।
मनोमयं सूक्ष्ममुपेत्य रूपं मात्रा स्वरो वर्ण इति स्थविष्ठः ॥१७॥

---

वे मुझको प्राप्त होगये थे ॥ ७ ॥ गोपियाँ, गौएँ, वृक्ष अर्थात् यमलार्जुन, मृग तथा अन्य भी मूढ़बुद्धिके कालियनाग इत्यादि कितने ही जीव केवल प्रेमसे ही कृतार्थ होकर मुझे सहजहीमें प्राप्त हो चुके हैं ॥ ८ ॥ अन्य उपायसे मुझे पाना उतना सहज नहीं है । क्योंकि मेरे रूपको योग, सांख्य, दान, व्रत, तप, यज्ञ, व्याख्यान, वेदपाठ और संन्यास द्वारा यत्न करनेवाला भी नहीं पा सकता ॥ ९ ॥ जब अक्रूर बलरामको और मुझे मथुरा ले गये, तब अनुरक्त गोपियोंको मुझमें गहरे प्रेमके कारण मेरे विरहसे कितनी तीखी मानसिक व्यथा हुई थी । फिर भी उन्होंने सुखके लिए दूसरी ओर दृष्टि नहीं उठायी ॥ १० ॥ हे उद्धव ! वृन्दावनमें रहते समय मुझे अत्यन्त प्रियके साथ जिनकी रात्रियाँ आधे क्षणके समान बीती थीं, फिर मेरे विरहमें वे रात्रियें गोपियोंकी कल्पके समान हो गई थीं ॥ ११ ॥ मुझमें आसक्तिसे उनकी बुद्धि ऐसी बँध गई थी कि उन्हें वैसे ही अपने शरीर तथा दूर या निकटकी वस्तुका ज्ञान नहीं रहा, जैसे कि मुनियोंको समाधिमें नाम तथा रूपका ज्ञान नहीं रहता और इसीलिए वे मुझमें समुद्रमें नदियोंकी भाँति लीन हो गई थीं ॥ १२ ॥ सैकड़ों और सहस्रों गोपियाँ जो कि मेरे यथार्थ रूपको नहीं जानती थीं और परस्त्रीसे रमण करनेवाला यार समझकर परब्रह्मरूप मुझसे प्रेम करती थीं, वे भी सत्सङ्गके प्रभावसे मुझ परब्रह्मको ही प्राप्त हो गयीं ॥ १३ ॥ हे उद्धव ! इससे तुम वेद तथा स्मृतिकी विधियों, प्रवृत्त और निवृत्त कर्मों तथा पठनीय और पठित शास्त्रोंके झमेलोंको छोड़कर पूर्णरूपसे मुझ एक सब शरीरधारियोंके अन्तर्यामीकी शरणमें आ जाओ। इस तरह मेरे द्वारा तुम सर्वथा भयरहित हो जाओगे ॥ १४-१५ ॥ उद्धवजीने कहा—हे योगेश्वरेश्वर ! आपकी बातें सुनकर मेरे चित्तका संशय निवृत्त नहीं होता, जिससे मेरा मन भ्रममें पड़ गया है ॥ १६ ॥ श्रीभगवान् कहने लगे—इन्द्रियोंसे जाननेके अयोग्य तथा सबको जीवित रखनेवाला परमात्मा आधारचक्र ( यह चक्र नाभिके ऊपर स्थित है, इसीको शब्दके अभिव्यक्त होनेका क्रम बताकर इसे ही शब्दब्रह्मका स्वरूप बताया गया है ) इत्यादिकोंमें अभिव्यक्त होता है। उसका क्रम इस तरह है कि शब्दब्रह्म परा-नामक नादयुक्त प्राणोंके सहित आधारचक्रमें प्रविष्ट रहता है। तदनन्तर क्रमशः मनोमय नादात्मक, सूक्ष्मरूपा पश्यन्ती तथा मध्यमा नामरूपोंको प्राप्त होता है। यह रूप क्रमशः मणिपूरक चक्र तथा

यथानलः खेऽनिलबन्धुरूष्मा बलेन दारुण्यधिमथ्यमानः।
अणुः प्रजातो हविषा समिध्यते तथैव मे व्यक्तिरियं हि वाणी ॥१८॥
एवं गदिः कर्म गतिर्विसर्गो घ्राणो रसो दृक् स्पर्शः श्रुतिश्च।
सङ्कल्पविज्ञानमथाभिमानः सूत्रं रजःसत्त्वतमोविकारः ॥१६॥
अयं हि जीवस्त्रिवृदब्जयोनिरव्यक्त एको वयसा स आद्यः।
विश्लिष्टशक्तिर्बहुधेव भाति बीजानि योनिं प्रतिपद्य यद्वत् ॥२०॥
यस्मिन्निदं प्रोतमशेषमोतं पटो यथा तन्तुवितानसंस्थः।
य एष संसारतरुः पुराणः कर्मात्मकः पुष्पफले प्रसूते ॥२१॥
द्वे अस्य बीजे शतमूलस्त्रिनालः पञ्चस्कन्धः पञ्चरसप्रसूतिः।
दशैकशाखो द्विसुपर्णनीडस्त्रिवल्कलो द्विफलोऽर्कं प्रविष्टः ॥२२॥
अदन्ति चैकं फलमस्य गृध्रा ग्रामेचरा एकमरण्यवासाः।
हंसा य एकं बहुरूपमिज्यैर्मायामयं वेद स वेद वेदम् ॥२३॥
एवं गुरूपासनयैकभक्त्या विद्याकुठारेण शितेन धीरः।
विवृश्च्य जीवाशयमप्रमत्तः सम्पद्य चात्मानमथ त्यजास्त्रम् ॥२४॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायामेकादशस्कन्धे द्वादशोऽध्यायः ॥१२॥

---

विशुद्ध चक्रमें प्राप्त होते हैं। इसके अनन्तर मुखके ह्रस्व इत्यादि रूप, उदात्त इत्यादि स्वरका स्वरूप तथा स्वर और व्यञ्जनके भेदोंको प्राप्त होकर विस्तारसे वेद इत्यादिके रूपमें परिणत हो जाता है ॥ १७ ॥ जैसे कि अग्नि आकाशमें ऊष्मारूपसे रहते हुए भी अप्रकट रहता है। वह लकड़ीमें बलपूर्वक मथनेसे वायुकी सहायता पाकर सूक्ष्म अर्थात् चिनगारीरूपसे प्रकट हो जाता है। फिर वही हव्य पा एवं बढ़कर स्थूलरूपसे जलने लगता है। ऐसेही बैखरीरूपिणी वाणी मेरी स्थूल अभिव्यक्ति है ॥१८॥ इस तरह बोलना, काम करना, चलना, मल इत्यादि त्यागना, सूँघना, स्वाद लेना, देखना, छूना, सुनना, सङ्कल्प, विज्ञान, अहङ्कार, सूत्र और आधिदैविक आदि सृष्टि सब मेरी ही अभिव्यक्ति है ॥ १६ ॥ ईश्वर तीनों गुणोंका आश्रय, संसाररूपी कमलका उत्पत्तिस्थान, अव्यक्त, एक और अनादि है। इसके अङ्ग जब काल द्वारा विभाजित हो जाते हैं तब यह अनेक-सा दीखने लगता है। जैसे कि एकही बीज खेतमें पड़कर अनेक रूपका प्रकट होता है ॥ २० ॥ यह सब संसार उसमें वैसे ही ओत-प्रोत है जैसे कि सूत्रोंके ताने-बानेमें वस्त्र स्थित रहता है। वह ईश्वर कर्मस्वभाव संसारका वृक्ष है और भोग तथा मोक्षरूप फूल और फलको उत्पन्न करता है ॥ २१ ॥ पाप-पुण्य इसके दो बीज हैं, अनन्त वासनाएँ इसकी जड़ें हैं, तीनों गुण इसके तीन तने हैं, पञ्चमहाभूत इसके जंघे हैं, शब्दादि पाँच विषयरूपी रसोंकी इससे उत्पत्ति है, दस इन्द्रिय और मन ये ग्यारह इसकी शाखाएँ हैं। जीवात्मा तथा परमात्मा इन दो पक्षियोंके इसमें घोंसले हैं और वात, पित्त तथा कफ इसके छिलके हैं। सुख-दुख दोनों इसके फल हैं और यह सूर्य-मण्डल तक फैला हुआ है ॥ २२ ॥ गीधोंकी भाँति विषय-लोलुप गृहस्थ इसके दुःखरूप फलको और हंसोंके समान वनमें विचरनेवाले ज्ञानी लोग सुखरूप फलको भोगते हैं। मायासे अनेक रूपधारी उस अद्वितीय परमात्माको जो पूज्य गुरुओं द्वारा जान लेता है, वही तत्त्वार्थका ज्ञाता है ॥ २३ ॥ हे उद्धव! तुम भी धैर्य धारण करके सावधानीके साथ गुरुओंकी उपासनाकर अनन्य भक्तिके द्वारा अपने विद्यारूपी कुठारको तेजकर लो और उससे साव-धानीपूर्वक जीवाशयको काटकर अर्थात् शरीराभिमान त्यागकर परमात्माको प्राप्त हो जाओ और अन्य सब उपायोंको त्याग दो ॥ २४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे भाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

# त्रयोदशोऽध्यायः

## श्रीभगवानुवाच

सत्त्वं रजस्तम इति गुणा बुद्धेर्न चात्मनः । सत्त्वेनान्यतमौ हन्यात् सत्त्वं सत्त्वेन चैव हि ॥१॥
सत्त्वाद् धर्मो भवेद् वृद्धात् पुंसो मद्भक्तिलक्षणः । सात्त्विकोपासया सत्त्वं ततो धर्मः प्रवर्तते ॥२॥
धर्मो रजस्तमो हन्यात् सत्त्ववृद्धिरनुत्तमः । आशु नश्यति तन्मूलो ह्यधर्म उभये हते ॥३॥
आगमोऽपः प्रजा देशः कालः कर्म च जन्म च । ध्यानं मन्त्रोऽथ संस्कारो दशैते गुणहेतवः ॥४॥
तत्तत्सात्त्विकमेवैषां यद् यद् वृद्धाः प्रचक्षते । निन्दन्ति तामसं तत्तद् राजसं तदुपेक्षितम् ॥५॥
सात्त्विकान्येव सेवेत पुमान् सत्त्वविवृद्धये । ततो धर्मस्ततो ज्ञानं यावत्स्मृतिरपोहनम् ॥६॥
वेणुसङ्घर्षजो वह्निर्दग्ध्वा शाम्यति तद् वनम् । एवं गुणव्यत्ययजो देहः शाम्यति तत्क्रियः ॥७॥

## उद्धव उवाच

विदन्ति मर्त्याः प्रायेण विषयान् पदमापदाम् । तथापि भुञ्जते कृष्ण तत्कथं श्वखराजवत् ॥८॥

## श्रीभगवानुवाच

अहमित्यन्यथाबुद्धिः प्रमत्तस्य यथा हृदि । उत्सर्पति रजो घोरं ततो वैकारिकं मनः ॥९॥
रजोयुक्तस्य मनसः सङ्कल्पः सविकल्पकः । ततः कामो गुणध्यानाद् दुःसहः स्याद्धि दुर्मतेः ॥१०॥
करोति कामवशगः कर्माण्यविजितेन्द्रियः । दुःखोदर्काणि सम्पश्यन् रजोवेगविमोहितः ॥११॥

---

( सतोगुणकी वृद्धिसे विद्योदयका क्रम ) श्रीभगवान कहते हैं—हे उद्धव ! सत्त्व, रज और तम ये गुण बुद्धिके हैं, आत्माके नहीं। इनमें सत्त्वगुण बढ़ाकर रज और तमको नष्ट कर दे और सत्त्व अर्थात् सत्य, दया इत्यादिकी सत्त्व अर्थात् चित्तशान्तिसे नष्ट करे ॥ १ ॥ सत्त्वके बढ़नेसे पुरुषको मेरी भक्तिका चिह्नयुक्त धर्म प्राप्त होता है। सतोगुणी वस्तुओंकी उपासनासे सतोगुण बढ़ता और धर्मकी प्रवृत्ति होती है ॥ २ ॥ धर्म रजोगुण और तमोगुणको नष्ट कर देता है, इससे सतोगुण-का बढ़ना ही श्रेष्ठ है। रजोगुण तथा तमोगुणके नष्ट हो जानेपर उन्हींसे उत्पन्न होनेवाला अधर्म शीघ्र नष्ट हो जाता है ॥ ३ ॥ शास्त्र, जल, मनुष्य, स्थान, समय, कर्म, जन्म, ध्यान, मन्त्र और संस्कार ये दस वस्तुएँ गुणोंके हेतु हैं। इनमेंसे प्रत्येक वस्तु सत्त्वादिभेदसे तीन-तीन प्रकारकी होती है। जैसे कोई शास्त्र सतोगुणको, कोई रजोगुणको और कोई तमोगुणको उत्पन्न करता है, वैसेही जल इत्यादिके विषयमें भी समझना चाहिए ॥ ४ ॥ इन शास्त्र आदिमें जिस-जिस शास्त्र आदिकी बड़े लोगोंने प्रशंसा की है, उसको सतोगुणका उत्पादक समझना चाहिए और जिसकी उन्होंने निन्दा की है, उसे तमोगुणका उत्पादक समझना चाहिए। रजोगुण उत्पन्न करनेवाली वस्तुओंपर उन्होंने ध्यान नहीं दिया ॥ ५ ॥ सतोगुण बढ़ानेके लिए पुरुष सात्त्विक वस्तुओंका ही सेवन करे। सत्त्वकी वृद्धिसे धर्म और धर्मसे यहाँ तक उन्नत ज्ञान उत्पन्न होता है कि शरीराभिमान भी छूट जाता और मेरे स्वरूपका साक्षात्कार हो जाता है ॥ ६ ॥ जैसे बाँसोंकी रगड़से उत्पन्न अग्नि उस वनको जलाकर ही शान्त होता है, वैसेही गुणोंके क्षोभसे उत्पन्न देह उस अग्निकी भाँति गुणोंको जलाकर ही शान्त होता है—अन्यथा नहीं ॥ ७ ॥ उद्धवजीने कहा—हे श्रीकृष्ण ! मनुष्य प्रायः विषयोंको आपत्तियोंका स्थान कहा करते हैं, तो भी वे कुत्ते, गर्दभ और बकरेके समान विषयोंको क्यों भोगते हैं ? ॥ ८ ॥ श्रीभगवान बोले—अज्ञानी पुरुषके हृदयमें ज्योंही "मैं" यह झूठी बुद्धि उपजती है, त्योंही सत्त्व-प्रधान मन भी दुःखप्रद रजोगुणसे भर जाता है ॥ ९ ॥ रजोगुणयुक्त मनसे अनेक प्रकारके सङ्कल्पोंका उदय होता है और उससे विषयाभिलाषा होती, विषयके अनेक गुणोंका ध्यान करनेपर दुर्बुद्धिके लिये वह दुःसह हो जाती है ॥ १० ॥ उस विषयाभिलाषाके वशीभूत होकर अजितेन्द्रिय पुरुष कर्म करता है,

रजस्तमोभ्यां यदपि विद्वान् विक्षिप्तधीः पुनः । अतन्द्रितो मनो युञ्जन् दोषदृष्टिर्न सज्जते ॥१२॥
अप्रमत्तोऽनुयुञ्जीत मनो मय्यर्पयञ्छनैः । अनिर्विण्णो यथाकालं जितश्वासो जितासनः१३
एतावान् योग आदिष्टो मच्छिष्यैःसनकादिभिः । सर्वतो मन आकृष्य मय्यद्धाऽऽवेश्यते यथा॥१४॥

उद्धव उवाच

यदा त्वं सनकादिभ्यो येन रूपेण केशव । योगमादिष्टवानेतद् रूपमिच्छामि वेदितुम्॥१५॥

श्रीभगवानुवाच

पुत्रा हिरण्यगर्भस्य मानसाः सनकादयः । पप्रच्छुः पितरं सूक्ष्मां योगस्यैकान्तिकीं गतिम्१६

सनकादय ऊचुः

गुणेष्वाविशते चेतो गुणाश्चेतसि च प्रभो । कथमन्योन्यसंत्यागो मुमुक्षोरतितितीर्षतोः ।१७।

श्रीभगवानुवाच

एवं पृष्टो महादेवः स्वयम्भूर्भूतभावनः । ध्यायमानः प्रश्नबीजं नाभ्यपद्यत कर्मधीः ॥१८॥
स मामचिन्तयद् देवः प्रश्नपारतितीर्षया । तस्याहं हंसरूपेण सकाशमगमं तदा ॥१९॥
दृष्ट्वा मां त उपव्रज्य कृत्वा पादाभिवन्दनम् । ब्रह्माणमग्रतः कृत्वा पप्रच्छुः को भवानिति॥२०॥
इत्यहं मुनिभिः पृष्टस्तत्त्वजिज्ञासुभिस्तदा । यदवोचमहं तेभ्यस्तदुद्धव निबोध मे ॥२१॥
वस्तुनो यद्यनानात्वमात्मनः प्रश्न ईदृशः । कथं घटेत वो विप्रा वक्तुर्वा मे क आश्रयः ॥२२॥
पञ्चात्मकेषु भूतेषु समानेषु च वस्तुतः । को भवानिति वः प्रश्नो वाचारम्भो ह्यनर्थकः।२३।

---

यद्यपि वह समझता है कि इन कर्मोंका फल दुःखमय है फिर भी वह रजोगुणके वेग द्वारा उत्पादित मोहसे युक्त हो जाता है ॥ ११ ॥ जब कभी कोई विद्वान् रज तथा तमसे विक्षिप्तबुद्धि हो जाता है, तो वह फिर सावधानीसे मनको मुझमें लगा देता और विषयोंके दोषोंपर ध्यान देते हुए उनमें आसक्त नहीं होता ॥ १२ ॥ अतएव समय-समयपर श्वासको जीतकर, आसन दृढ़कर सावधानी और निरलसतापूर्वक धीरे-धीरे मनको मुझमें लगाकर स्थिर करे ॥ १३ ॥ मेरे शिष्य सनकादिकोंने इतनेही को योग कहा है कि जिससे मन सब ओर से खींचकर मुझमें लगा दिया जा सके ॥ १४ ॥ उद्धवजीने पूछा—हे केशव ! तुमने जब और जिस रूपमें सनक इत्यादिकोंको योगका उपाय बताया हो, उस रूपको मैं जानना चाहता हूँ ॥ १५ ॥ श्रीभगवान बोले—सनक आदि ब्रह्माके मानसिक पुत्र हैं। उन्होंने योगके प्रधान तथा दुर्विज्ञेय मार्गको अपने पिता ब्रह्माजीसे पूछा था ॥ १६ ॥ सनक इत्यादिकोंने कहा—हे प्रभो ! चित्त विषयोंमें लिप्त रहता है और विषय वासनारूपसे चित्तमें वर्त्तमान रहते हैं। तब जो पुरुष संसारसागरको पार करके मुक्तिकी इच्छा करता है, वह विषय और चित्तके इस संसर्गको कैसे दूर करेगा ॥ १७ ॥ श्रीभगवान कहने लगे कि इस प्रकार पूछे जानेपर सब प्राणियोंको उत्पन्न करनेवाले तथा स्वयं उत्पन्न होनेवाले श्रेष्ठ देवता ब्रह्माजीने सोचा, किन्तु उनकी बुद्धि कर्मोंसे मोहित थी। इसलिए वे प्रश्नके यथार्थ कारणोंको नहीं जान सके ॥ १८ ॥ प्रश्नसे पार पानेके लिए उन्होंने मेरा ध्यान किया और तब मैं हंसरूपसे उनके निकट पहुँचा। उन लोगोंने मुझे देख, ब्रह्माको आगे करके और मेरे पास आकर प्रणाम किया और पूछा कि आप कौन हैं ? ॥ १९॥२० ।हे उद्धव ! तत्त्वजिज्ञासु मुनियोंने मुझसे जब ऐसा प्रश्न किया, तब मैंने जो कुछ उनसे कहा, वह मुझसे सुनो ॥ २१ ॥ हे विप्रो ! यदि आत्मारूप वस्तु अनेक नहीं है तो तुम्हारा ऐसा प्रश्न ठीक नहीं है। क्योंकि तुम लोगोंका और 'मुझ' कहनेवालेका आत्मा एक ही है ॥ २२ ॥ यदि तुम पञ्चमहाभूतोंसे बने हुए शरीरकी अपेक्षा करके ऐसा पूछते हो, तो वे भी यथार्थमें समान हैं और इस दशामें "आप" कौन हैं ?" यह तुम्हारा प्रश्न केवल वाणी द्वारा कहा गया है, किन्तु वह भी निरर्थक है ॥ २३ ॥

मनसा वचसा दृष्ट्या गृह्यतेऽन्यैरपीन्द्रियैः । अहमेव न मत्तोऽन्यदिति बुध्यध्वमञ्जसा ॥२४॥
गुणेष्वाविशते चेतो गुणाश्चेतसि च प्रजाः । जीवस्य देह उभयं गुणाश्चेतो मदात्मनः ॥२५॥
गुणेषु चाविशच्चित्तमभीक्ष्णं गुणसेवया । गुणाश्च चित्तप्रभवा मद्रूप उभयं त्यजेत् ॥२६॥
जाग्रत् स्वप्नः सुषुप्तं च गुणतो बुद्धिवृत्तयः । तासां विलक्षणो जीवः साक्षित्वेन विनिश्चितः २७
यर्हि संसृतिबन्धोऽयमात्मनो गुणवृत्तिदः । मयि तुर्ये स्थितो जह्यात् त्यागस्तद्गुणचेतसाम् २८
अहङ्कारकृतं बन्धमात्मनोऽर्थविपर्ययम् । विद्वान् निर्विद्य संसारचिन्तां तुर्ये स्थितस्त्यजेत् ॥
यावन्नानार्थधीः पुंसो न निवर्तेत युक्तिभिः । जागर्त्यपि स्वपन्नज्ञः स्वप्ने जागरणं यथा ॥३०॥
असत्त्वादात्मनोऽन्येषां भावानां तत्कृता भिदा । गतयो हेतवश्चास्य मृषा स्वप्नदृशो यथा ॥३१॥

यो जागरे बहिरनुक्षणधर्मिणोऽर्थान् भुङ्क्ते समस्तकरणैर्हृदि तत्सदृक्षान् ।
स्वप्ने सुषुप्त उपसंहरते स एकः स्मृत्यन्वयात्त्रिगुणवृत्तिदृगिन्द्रियेशः ॥३२॥
एवं विमृश्य गुणतो मनसस्त्र्यवस्था मन्मायया मयि कृता इति निश्चितार्थाः ।
संछिद्य हार्दमनुमानसदुक्तितीक्ष्णज्ञानासिना भजत माखिलसंशयाधिम् ॥३३॥
ईक्षेत विभ्रममिदं मनसो विलासं दृष्टं विनष्टमतिलोलमलातचक्रम् ।
विज्ञानमेकमुरुधेव विभाति माया स्वप्नस्त्रिधा गुणविसर्गकृतो विकल्पः ॥३४॥

---

मनसे, वाणीसे, दृष्टिसे तथा अन्य इन्द्रियोंसे जो कुछ जाना जाता है, वह मैं ही हूँ। मुझसे अन्य नहीं, यह निश्चित समझो ॥ २४ ॥ हे पुत्रो ! चित्त सदा विषयोंमें लगा रहता है और विषय चित्तमें व्याप्त रहते हैं, किन्तु यह विषय और चित्त दोनों ही मेरे स्वरूपकी उपाधिमात्र हैं ॥ २५ ॥ सदैव विषयोंका सेवन करनेसे चित्त उनमें लग जाता है और विषय वासना द्वारा चित्तमें प्रगट होते हैं। इसलिए जो अपनेको परमात्मस्वरूप समझता है, वह इन दोनोंको त्याग दे ॥ २६ ॥ जाग्रत्, स्वप्न तथा सुषुप्ति ये गुणकी अवस्थाएँ वस्तुतः बुद्धिकी ही होती हैं। जीव उन अवस्थाओंसे पृथक् रहता है और उसका साक्षी निश्चित किया गया है ॥ २७ ॥ जब जीवको गुणकी वृत्तियें देनेवाले इस बुद्धिकृत बन्धनको मुझ परमात्मस्वरूपमें मग्न होकर त्याग दे, तब विषय और चित्त स्वयं पृथक्-पृथक् हो जायँगे ॥२८॥ फिर भी अहंकारकृत बन्धन बना रहता है, इसीसे जीव अनर्थको प्राप्त होता है। अतः विद्वान् वैराग्य धारणकर आत्माके यथार्थरूपमें मग्न रहे और उस बन्धन तथा संसारकी चिन्ताको त्याग दे ॥ २९ ॥ जबतक युक्तियों द्वारा पुरुषकी द्वैतबुद्धि नहीं निवृत्त हो पाती, तब तक वह अज्ञानी जागता हुआ भी सोता रहता है। उसका जागरण स्वप्नमें जागनेके समान है ॥ ३० ॥ इस आत्माके देव-मनुष्य आदि भाव नहीं हैं और उनका बनाया हुआ वर्णाश्रमादि भेद भी नहीं है। आत्माकी स्वर्गप्राप्ति आदि गतियाँ और उन्हें प्राप्त करानेवाले सब कर्म उसी प्रकार झूठे रहते हैं, जैसे कि स्वप्न देखनेवालेके देखे हुए पदार्थ मिथ्या होते हैं। अर्थात् देव-मनुष्यादि भाव देहके होते हैं—आत्माके नहीं ॥ ३१ ॥ जो .( साक्षीरूपसे ) जाग्रत् अवस्थामें सब इन्द्रियों द्वारा बाहरी क्षणिक पदार्थोंको भोगता है, स्वप्नमें उन्हींके समान हृदयमें कल्पित पदार्थोंको भोगता और सुषुप्तिमें सर्वथा भोग-रहित रहता है। वह बुद्धिकी तीनों अवस्थाओंको देखनेवाला तथा इन्द्रियोंका स्वामी आत्मा एक ही है। क्योंकि उसे सर्वदा यह स्मरण रहता है कि मैंने ही बाह्य-विषयोंका भोग किया है, मैंने ही स्वप्न देखा है और मैं ही आनन्दसे सोया हुआ हूँ ॥ ३२ ॥ ऐसा विचारकर तुम इस बातका निश्चय कर लो कि ये तीनों गुणहेतुक अवस्थाएँ मनकी हैं और मेरी मायासे मुझमें भासित हो रही हैं, किन्तु वास्तवमें ये अवस्थायें आत्माकी नहीं हैं। तब अनुमान तथा सद्वाक्योंसे उत्तेजित ज्ञानरूपी खड्गद्वारा सब संशयोंके आधार अहङ्कारको काटकर हृदयमें स्थित मुझको भजो॥ ३३ ॥ समस्त संसारको तुम भ्रमरूप मानसिक कल्पनामात्र समझो। क्योंकि अग्निकी चिनगारी घुमानेसे बने हुए अग्निके घेरे सदृश यह

दृष्टिं ततः प्रतिनिवर्त्य निवृत्ततृष्णस्तूष्णीं भवेन्निजसुखानुभवो निरीहः ।
संदृश्यते क्व च यदीदमवस्तुबुद्ध्या त्यक्तं भ्रमाय न भवेत् स्मृतिरानिपातात् ॥३५॥
देहं च नश्वरमवस्थितमुत्थितं वा सिद्धो न पश्यति यतोऽध्यगमत् स्वरूपम् ।
दैवादपेतमुत दैववशादुपेतं वासो यथा परिकृतं मदिरामदान्धः ॥३६॥
देहोऽपि दैववशगः खलु कर्म यावत् स्वारम्भकं प्रतिसमीक्षत एव सासुः ।
तं सप्रपञ्चमधिरूढसमाधियोगः स्वाप्नं पुनर्न भजते प्रतिबुद्धवस्तुः ॥३७॥
मयैतदुक्तं वो विप्रा गुह्यं यत् सांख्ययोगयोः । जानीत माऽऽगतं यज्ञं युष्मद्धर्मविवक्षया ॥३८॥
अहं योगस्य सांख्यस्य सत्यस्यर्तस्य तेजसः । परायणं द्विजश्रेष्ठाः श्रियः कीर्तेर्दमस्य च ॥३९॥
मां भजन्ति गुणाः सर्वे निर्गुणं निरपेक्षकम् । सुहृदं प्रियमात्मानं साम्यासङ्गादयोऽगुणाः ॥४०॥
इति मे छिन्नसन्देहा मुनयः सनकादयः । सभाजयित्वा परया भक्त्या गृणत संस्तवैः ॥४१॥
तैरहं पूजितः सम्यक् संस्तुतः परमर्षिभिः । प्रत्येयाय स्वकं धाम पश्यतः परमेष्ठिनः ॥४२॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायामेकादशस्कन्धे त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

---

## चतुर्दशोऽध्यायः

उद्धव उवाच

वदन्ति कृष्ण श्रेयांसि बहूनि ब्रह्मवादिनः । तेषां विकल्पप्राधान्यमुताहो एकमुख्यता ॥१॥

---

देखता और पुनः नष्ट हो जाता है। क्योंकि यह अत्यन्त चञ्चल है। एक ज्ञान ही अनेक प्रकारसे भासित होता है। तीन प्रकारकी गुणमयी सृष्टिके कारण भासित होता हुआ अनेकत्व मायासे कल्पित और स्वप्नवत् है ॥ ३४ ॥ अतएव प्राणीका कर्तव्य है कि इस मिथ्या संसारकी ओरसे दृष्टि फेरकर तृष्णारहित हो जाय और चुपचाप आत्म-सुखका अनुभव करते हुए सब कर्मोंको त्याग दे। कभी देहोत्पादक कर्मवश यदि कर्म देख भी पड़ेंगे तो जो तुच्छ समझकर छोड़ दिया गया है, वह भ्रम उत्पन्न नहीं कर सकेगा, परन्तु शरीरपात पर्यन्त कर्मसंस्कार किसी न किसी रूपमें अवश्य ही रहेंगे ॥ ३५ ॥ आत्मानुभवके सुखका साक्षात् करनेवाला पुरुष नश्वर देहपर ध्यान नहीं देता। दैववश चाहे वह बैठे, चाहे उठे, चाहे जाय और चाहे आये। क्योंकि वह तो अपने यथार्थ रूपको पहुँचा रहता है। जैसे कि मदिराके मदसे अचेत पुरुष पहिने हुए वस्त्रपर भी ध्यान नहीं देता, वैसे ही वह पुरुष देहपर भी ध्यान नहीं देता ॥ ३६ ॥ दैवके वशीभूत देह जिन पूर्वकर्मोंके भोगके निमित्त बनाया गया है, वे जब तक समाप्त नहीं हो जाते, तबतक वह प्राणों और इन्द्रियों सहित उनके लिए वर्तमान रहता है। किन्तु जो समाधियोगको प्राप्त हो गया और तत्त्वको जान चुका है, वह स्वप्नरूप उस देहके प्रपञ्चमें नहीं फँसता ॥ ३७ ॥ हे विप्रो ! जो बात सांख्य और योगका रहस्यस्वरूप है, उसे मैंने तुमसे कह दिया। मुझे तुम अपना धर्मशिक्षक विष्णु जानो ॥ ३८ ॥ हे द्विजश्रेष्ठ ! मैं ही योग, सांख्य, धर्म, तेज, लक्ष्मी, कीर्ति तथा दमका मुख्य आश्रय हूँ। मैं सबका सुहृद्, प्रिय, आत्मा, निर्गुण तथा निरपेक्ष हूँ। समदर्शिता-अनासक्ति आदि अन्य गुण भी गुणके सदृश भासित होनेवाले मुझमें विद्यमान रहते हैं ॥ ३९-४० ॥ इस तरह मेरे द्वारा सनकादि मुनि सन्देहरहित कर दिये गये और उन्होंने बड़ी भक्तिसे मेरा स्वागत करके विविध स्तोत्रोंसे स्तुति की ॥ ४१ ॥ मैं उन महर्षियों द्वारा भलीभाँति पूजित तथा स्तूयमान होकर ब्रह्माजीके देखते-देखते अपने धामको लौट आया ॥ ४२ ॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

उद्धव कहने लगे—हे कृष्णजी ! ब्रह्मवादी लोग कल्याणके अनेक मार्ग बताते हैं और आप भक्तिको श्रेष्ठ बतलाते हैं, तो इनकी विकल्पसे प्रधानता है अथवा इनमेंसे किसी एककी ही मुख्यता

भवतोदाहृतः स्वामिन् भक्तियोगोऽनपेक्षितः । निरस्य सर्वतः सङ्गं येन त्वय्याविशेन्मनः ॥२॥

श्रीभगवानुवाच

कालेन नष्टा प्रलये वाणीयं वेदसंज्ञिता । मयाऽऽदौ ब्रह्मणे प्रोक्ता धर्मो यस्यां मदात्मकः ॥३॥
तेन प्रोक्ता च पुत्राय मनवे पूर्वजाय सा । ततो भृग्वादयोऽगृह्णन् सप्त ब्रह्ममहर्षयः ॥४॥
तेभ्यः पितृभ्यस्तत्पुत्रा देवदानवगुह्यकाः । मनुष्याः सिद्धगन्धर्वाः सविद्याधरचारणाः ॥५॥
किंदेवाः किन्नरा नागा रक्षःकिम्पुरुषादयः । बह्व्यस्तेषां प्रकृतयो रजःसत्त्वतमोभुवः ॥६॥
याभिर्भूतानि भिद्यन्ते भूतानां मतयस्तथा । यथाप्रकृति सर्वेषां चित्रा वाचः स्रवन्ति हि ॥७॥
एवं प्रकृतिवैचित्र्याद् भिद्यन्ते मतयो नृणाम् । पारंपर्येण केषाञ्चित् पाखण्डमतयोऽपरे ॥८॥
मन्मायामोहितधियः पुरुषाः पुरुषर्षभ । श्रेयो वदन्त्यनेकान्तं यथाकर्म यथारुचि ॥९॥
धर्ममेके यशश्चान्ये कामं सत्यं दमं शमम् । अन्ये वदन्ति स्वार्थं वा ऐश्वर्यं त्यागभोजनम् १०
केचिद् यज्ञतपोदानं व्रतानि नियमान् यमान् । आद्यन्तवन्त एवैषां लोकाः कर्मविनिर्मिताः ।
दुःखोदर्कास्तमोनिष्ठाः क्षुद्रानन्दाः शुचार्पिताः ॥११॥
मय्यर्पितात्मनः सभ्य निरपेक्षस्य सर्वतः । मयाऽऽत्मना सुखं यत्तद् कुतः स्याद् विषयात्मनाम्
अकिञ्चनस्य दान्तस्य शान्तस्य समचेतसः । मया सन्तुष्टमनसः सर्वाः सुखमया दिशः ॥१३॥
न पारमेष्ठ्यं न महेन्द्रधिष्ण्यं न सार्वभौमं न रसाधिपत्यम् ।
न योगसिद्धीरपुनर्भवं वा मय्यर्पितात्मेच्छति मद्विनान्यत् ॥१४॥
न तथा मे प्रियतम आत्मयोनिर्न शङ्करः । न च सङ्कर्षणो न श्रीर्नैवात्मा च यथा भवान् ॥१५॥

---

है ॥ १ ॥ हे स्वामिन् ! आपने कहा है कि ऐसे भक्तियोगमें अन्य साधनोंकी अपेक्षा नहीं रहती कि जिसमें सब ओरसे आसक्ति छोड़कर तुममें मन लगा दे ॥ २ ॥ श्रीभगवान् बोले—कालवश यह वेदवाणी प्रलयमें नष्ट हो गयी थी । फिर सृष्टिके प्रारम्भमें मैंने उसे ब्रह्माको बताया । इसी वेदवाणीमें धर्म है और उस धर्मका स्वरूप मैं हूँ ॥ ३ ॥ ब्रह्माने उसे अपने प्रथमपुत्र मनुसे कहा था । तदनन्तर मनुसे भृगु इत्यादि सात ब्रह्मर्षियोंने पढ़ा ॥ ४ ॥ उन्हीं अपने पिताओंसे उनके पुत्र देव, दानव, गुह्यक, मनुष्य, सिद्ध, गन्धर्व, विद्याधर, चारण, किंदेव, किन्नर, नाग, राक्षस, किंपुरुष अर्थात् वानर इत्यादिकोंने पढ़ा । उन लोगोंकी रज, तम तथा सत्त्वसे उत्पन्न विविध प्रकारकी प्रकृतियाँ हैं ॥ ५–६ ॥ उन्हीं प्रकृतियोंके अनुसार प्राणी और उनकी बुद्धियाँ भी अनेक प्रकारकी होती हैं । प्रकृतिके अनुकूल ही सबोंने देववाणीका भिन्न-भिन्न रूपमें अर्थ किया है ॥ ७ ॥ इस प्रकार प्रकृतिभेदके कारण कुछ मनुष्योंके विचारोंमें भी भेद पड़ जाता है और कुछ लोग तो वेद-विरुद्ध पाखण्ड-मतावलम्बी भी हो जाया करते हैं ॥ ८ ॥ हे पुरुषश्रेष्ठ ! मेरी मायासे भ्रान्त बुद्धिवाले कितने लोग अपने-अपने कर्म तथा रुचिके अनुसार भिन्न-भिन्न प्रकारसे कल्याणका मार्ग बताते हैं ॥ ९ ॥ कुछ लोग धर्मको, कुछ यशको, कुछ कामको, कुछ सत्यको और कुछ शम-दमादिको, कुछ ऐश्वर्यको और कुछ लोग दान तथा भोगको ही परमार्थ कहते हैं ॥ १० ॥ कुछ लोग यज्ञ, तप, दान, व्रत तथा यमनियमादिको ही पुरुषार्थ मानते हैं । लेकिन इन कर्मोंसे जो लोक मिलते हैं, वे आदि-अन्तयुक्त, परिणाममें दुःखदायी, अन्तमें मोहजनक, तुच्छ आनन्ददाता तथा शोकसे परिपूर्ण हैं ॥ ११ ॥ हे सभ्य ! सब प्रकारसे निरपेक्ष होकर मुझमें ही मन लगाने और मुझहीमें लीन रहनेवाले पुरुषको जो सुख मिलता है, वह विषय-लोलुप व्यक्तियोंको भला कैसे मिलेगा ? ॥ १२ ॥ जो प्राणी अकिञ्चन, जितेन्द्रिय, शान्त, समबुद्धि तथा मेरी प्राप्तिसे ही सन्तुष्ट है, उसके लिये सब दिशाएँ सुखमयी होती हैं ॥ १३ ॥ जिसने अपना चित्त मुझमें लगा दिया है, वह मुझे छोड़ न ब्रह्मपद, न सार्वभौम राज्य, न सारे भूमण्डलका आधिपत्य, न योगकी सिद्धियाँ और न मोक्ष ही चाहता है ॥ १४ ॥ हे उद्धव ! आप सरीखे भक्तलोग मुझे

निरपेक्षं मुनिं शान्तं निर्वैरं समदर्शनम् । अनुव्रजाम्यहं नित्यं पूयेयेत्यङ्घ्रिरेणुभिः ॥१६॥

निष्किञ्चना मय्यनुरक्तचेतसः शान्ता महान्तोऽखिलजीववत्सलाः ।
कामैरनालब्धधियो जुषन्ति यत् तन्नैरपेक्ष्यं न विदुः सुखं मम ॥१७॥

बाध्यमानोऽपि मद्भक्तो विषयैरजितेन्द्रियः । प्रायः प्रगल्भया भक्त्या विषयैर्नाभिभूयते ॥१८॥
यथाग्निः सुसमृद्धार्चिः करोत्येधांसि भस्मसात् । तथा मद्विषया भक्तिरुद्धवैनांसि कृत्स्नशः॥१९॥
न साधयति मां योगो न सांख्यं धर्म उद्धव । न स्वाध्यायस्तपस्त्यागो यथा भक्तिर्ममोर्जिता२०
भक्त्याहमेकया ग्राह्यः श्रद्धयाऽऽत्मा प्रियः सताम् । भक्तिः पुनाति मन्निष्ठा श्वपाकानपि सम्भवात्२१
धर्मः सत्यदयोपेतो विद्या वा तपसान्विता । मद्भक्त्यापेतमात्मानं न सम्यक् प्रपुनाति हि ।२२।
कथं विना रोमहर्षं द्रवता चेतसा विना । विनाऽऽनन्दाश्रुकलया शुध्येद् भक्त्या विनाऽऽशयः

वाग् गद्गदा द्रवते यस्य चित्तं रुदत्यभीक्ष्णं हसति क्वचिच्च ।
विलज्ज उद्गायति नृत्यते च मद्भक्तियुक्तो भुवनं पुनाति ॥२४॥

यथाग्निना हेम मलं जहाति ध्मातं पुनः स्वं भजते च रूपम् ।
आत्मा च कर्मानुशयं विधूय मद्भक्तियोगेन भजत्यथो माम् ॥२५॥

यथा यथाऽऽत्मा परिमृज्यतेऽसौ मत्पुण्यगाथाश्रवणाभिधानैः ।
तथा तथा पश्यति वस्तु सूक्ष्मं चक्षुर्यथैवाञ्जनसंप्रयुक्तम् ॥२६॥

विषयान् ध्यायतश्चित्तं विषयेषु विषज्जते । मामनुस्मरतश्चित्तं मय्येव प्रविलीयते ॥२७॥
तस्मादसदभिध्यानं यथा स्वप्नमनोरथम् । हित्वा मयि समाधत्स्व मनो मद्भावभावितम् ।२८।

---

जितने प्रिय हैं उतने न ब्रह्मा हैं, न शङ्कर हैं, न बलभद्र हैं, न लक्ष्मी हैं और न अपनी आत्मा ही प्रिय है ॥ १५ ॥ निरपेक्ष, शान्त, निर्वैर तथा समदर्शी मुनिके पीछे-पीछे तो मैं इस दृष्टिसे फिरता रहता हूँ कि उसकी चरणरजसे पवित्र हो जाऊँगा ॥ १६ ॥ मेरेमें अनुरक्त, अकिञ्चन, शान्त, सर्वभूत-हितकारी तथा कामनाओं रहित चित्तवाले महात्मा जिस आनन्दका अनुभव करते हैं, केवल निर-पेक्षतासे ही प्राप्त होनेवाले मेरे उस परमानन्दकी ओर लोग बिल्कुल नहीं जा पाते ॥ १७ ॥ इनके अतिरिक्त मेरा अजितेन्द्रिय भक्त विषयोंसे बाधित होकर प्रायः अपनी प्रौढ़ा भक्तिके प्रभावसे उन विषयोंके चक्करमें नहीं पड़ता ॥ १८ ॥ जैसे बढ़ा हुआ अग्नि इन्धनको जला डालता है, वैसे ही हे उद्धव ! मेरी भक्ति भी सारी पापराशिको जला डालती है ॥ १९ ॥ हे उद्धव ! मेरी दृढ़ भक्ति मुझे जिस तरह असानीसे प्राप्त करा सकती है, उस प्रकार योग, सांख्य, धर्म, स्वाध्याय, तप और दान भी नहीं करा सकते ॥ २० ॥ साधुजनोंका प्रिय आत्मारूप मैं केवल श्रद्धासम्पन्न भक्तिसे ही सुलभ हूँ। मेरी भक्ति चाण्डालादिको भी पवित्र कर दिया करती है ॥ २१ ॥ मेरी भक्तिसे रहित पुरुषोंको सत्य और दयासे युक्त धर्म तथा तपसे युक्त विद्या भी पूर्णरूपसे पवित्र नहीं कर पाती ॥ २२ ॥ बिना रोमाञ्च हुए, बिना चित्तके द्रवीभूत हुत, बिना आनन्दाश्रुओंके उमड़े तथा बिना भक्तिके अन्तःकरण कैसे शुद्ध हो सकेगा ? ॥ २३ ॥ जिसकी वाणी गद्गद होती और जिसका चित्त द्रवीभूत हो जाता है, जो कभी बार-बार रोता, कभी हँसता, कभी निःसङ्कोच होकर ऊँचे स्वरसे गाने लगता और कभी नाचने लगता है—ऐसा मेरा भक्त सारी त्रिलोकीको पवित्र कर देता है ॥ २४ ॥ जैसे अग्निसे तपाये जानेपर सोना मैलको त्याग देता और अपने स्वच्छ स्वरूपको पा जाता है, वैसे ही मेरे भक्तियोगके द्वारा आत्मा भी कर्मवासनासे मुक्त होकर अपने स्वरूप अर्थात् मुझको पा जाता है ॥ २५ ॥ जैसे-जैसे मेरी पावन कथाओंके श्रवण तथा कीर्तनसे मेरे भक्तका चित्त परिमार्जित होता जाता है, वैसे-वैसे वह अंजनयुक्त नेत्रोंके सदृश तत्त्वका दर्शन करता जाता है ॥ २६ ॥ विषय-चिन्तन करनेवालेका चित्त विषयोंमें और मेरा चिन्तन करनेवाले का चित्त मुझमें लीन हो जाता है ॥ २७ ॥ अन्य साधन

स्त्रीणां स्त्रीसङ्गिनां सङ्गं त्यक्त्वा दूरत आत्मवान् । क्षेमे विविक्त आसीनश्चिन्तयेन्मामतन्द्रितः॥२९॥
न तथास्य भवेत् क्लेशो बन्धश्चान्यप्रसङ्गतः । योषित्सङ्गाद् यथा पुंसो यथा तत्सङ्गिसङ्गतः॥३०॥

उद्धव उवाच

यथा त्वामरविन्दाक्ष यादृशं वा यदात्मकम् । ध्यायेन्मुमुक्षुरेतन्मे ध्यानं त्वं वक्तुमर्हसि॥३१॥

श्रीभगवानुवाच

सम आसन आसीनः समकायो यथासुखम् । हस्तावुत्सङ्ग आधाय स्वनासाग्रकृतेक्षणः॥३२॥
प्राणस्य शोधयेन्मार्गं पूरकुम्भकरेचकैः । विपर्ययेणापि शनैरभ्यसेन्निर्जितेन्द्रियः॥३३॥
हृद्यविच्छिन्नमोङ्कारं घण्टानादं बिसोर्णवत् । प्राणेनोदीर्य तत्राथ पुनः संवेशयेत् स्वरम्॥३४॥
एवं प्रणवसंयुक्तं प्राणमेव समभ्यसेत् । दशकृत्वस्त्रिषवणं मासादर्वाग् जितानिलः॥३५॥
हृत्पुण्डरीकमन्तःस्थमूर्ध्वनालमधोमुखम् । ध्यात्वोर्ध्वमुखमुन्निद्रमष्टपत्रं सकर्णिकम्॥३६॥
कर्णिकायां न्यसेत् सूर्यसोमाग्नीनुत्तरोत्तरम् । वह्निमध्ये स्मरेद् रूपं ममैतद् ध्यानमङ्गलम्॥३७॥
समं प्रशान्तं सुमुखं दीर्घचारुचतुर्भुजम् । सुचारुसुन्दरग्रीवं सुकपोलं शुचिस्मितम्॥३८॥
समानकर्णविन्यस्तस्फुरन्मकरकुण्डलम् । हेमाम्बरं घनश्यामं श्रीवत्सश्रीनिकेतनम्॥३९॥
शङ्खचक्रगदापद्मवनमालाविभूषितम् । नूपुरैर्विलसत्पादं कौस्तुभप्रभया युतम्॥४०॥
द्युमत्किरीटकटककटिसूत्राङ्गदायुतम् । सर्वाङ्गसुन्दरं हृद्यं प्रसादसुमुखेक्षणम् ।
सुकुमारमभिध्यायेत् सर्वाङ्गेषु मनो दधत्॥४१॥

---

स्वप्नके मनोरथकी भाँति असच्चिन्तनमात्र हैं। इसलिए उन्हें छोड़कर मेरे चिन्तनसे शुद्ध अपने चित्तको मुझमें लगा दे॥२८॥ प्रत्येक पुरुषका कर्तव्य है कि वह धीरतापूर्वक स्त्री तथा स्त्रीलम्पटोंका सङ्ग दूरसे ही त्यागकर निर्भय तथा निर्जन एकान्त स्थानमें बैठकर निरलस मनसे मेरा ध्यान करे॥२९॥ किसी भी प्रकार अन्य सङ्गसे मुमुक्षु पुरुषको ऐसा बन्धन नहीं प्राप्त होता, जैसा कि स्त्री अथवा उसके सङ्गियोंके सङ्गसे बन्धन प्राप्त होता है॥३०॥ उद्धवजीने कहा—हे कमलनयन! मुमुक्षु पुरुषको जैसे, जिस रूपमें तथा जिस भावसे आपका ध्यान करना चाहिये, वह मुझे बतला दीजिए॥३१॥ श्रीभगवान् कहने लगे—हे उद्धव! मेरा भक्त सुखपूर्वक सम आसनसे शरीरको सीधा करके बैठे, अपने हाथोंको गोदमें रक्खे और अपनी दृष्टिको नासिकाके अग्रभागमें स्थिर कर दे॥३२॥ फिर क्रमशः पूरक, कुम्भक और रेचक द्वारा अथवा इससे उलटे क्रमसे रेचक, कुम्भक तथा पूरक द्वारा नाड़ीकी शुद्धि करे और जितेन्द्रिय होकर धीरे-धीरे प्राणायामका अभ्यास करता रहे॥३३॥ अपने हृदयमें निहित कमलनालके सदृश ओङ्कारको प्राणके द्वारा ऊपर ले जाकर उसमें घण्टानाद सदृश स्वरको स्थिर करे॥३४॥ नित्यप्रति तीनों समय दस-दस बार ओङ्कारसहित प्राणायामका अभ्यास करना चाहिए। ऐसा करनेसे एक महीना पूरा होनेके पहले ही साधक प्राण-वायुको अपने वशमें कर लेता है॥३५॥ तब अन्तःकरणमें स्थित ऊपरकी ओर नाल तथा नीचेको मुखवाले हृदयकमलको ऊपर मुखवाला, खिला हुआ तथा आठ पंखुड़ियों एवं बीचके दल सहित चिन्तन करके उसकी कलीमें क्रमशः सूर्य, चन्द्रमा तथा अग्निकी भावना करे और अग्निके मध्यमें अत्यन्त मङ्गलमय मेरे इस स्वरूपका ध्यान धरे॥३६-३७॥ जो रूप अनुरूप अङ्गोंसे सुशोभित, अति शान्त, सुन्दर मुख तथा दीर्घ और सुन्दर चार भुजाओंसे युक्त है। जिसकी ग्रीवा अति सुन्दर तथा सुघड़ है। जिसके कपोल सुन्दर हैं। जिसकी अति मनोहर मुसकान है। जिसके सुडौल कानोंमें मकराकृत कुण्डल झलक रहे हैं। जो मेघके समान श्याम, पीताम्बरधारी और श्रीवत्स तथा लक्ष्मीजीका आश्रयस्थल है। जो शंख, चक्र, गदा, पद्म तथा वनमालासे विभूषित है। जिसके चरण-कमल नूपुरोंसे सुलसित हैं। जो कौस्तुभमणिकी आभासे सम्पन्न तथा सब ओरसे कान्तिमय किरीट, कटक,

इन्द्रियाणीन्द्रियार्थेभ्यो मनसाऽऽकृष्य तन्मनः । बुद्धया सारथिना धीरः प्रणमेन्मयि सर्वतः ॥४२॥
तत् सर्वव्यापकं चित्तमाकृष्यैकत्र धारयेत् । नान्यानि चिन्तयेद् भूयः सुस्मितं भावयेन्मुखम् ४३
तत्र लब्धपदं चित्तमाकृष्य व्योम्नि धारयेत् । तच्चत्यक्त्वा मदारोहो न किञ्चिदपि चिन्तयेत् ४४
एवं समाहितमतिर्मामेवात्मानमात्मनि । विचष्टे मयि सर्वात्मन् ज्योतिर्ज्योतिषि संयुतम् ४५
ध्यानेनेत्थं सुतीव्रेण युञ्जतो योगिनो मनः । संयास्यत्याशु निर्वाणं द्रव्यज्ञानक्रियाभ्रमः ॥४६॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायामेकादशस्कन्धे चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

---

## पञ्चदशोऽध्यायः

### श्रीभगवानुवाच

जितेन्द्रियस्य युक्तस्य जितश्वासस्य योगिनः । मयि धारयतश्चेत उपतिष्ठन्ति सिद्धयः ॥१॥

### उद्धव उवाच

कया धारणया कास्वित् कथंस्वित् सिद्धिरच्युत । कति वा सिद्धयो ब्रूहि योगिनां सिद्धिदो भवान् ॥२॥

### श्रीभगवानुवाच

सिद्धयोऽष्टादश प्रोक्ता धारणायोगपारगैः । तासामष्टौ मत्प्रधाना दशैव गुणहेतवः ॥३॥
अणिमा महिमा मूर्तेर्लघिमा प्राप्तिरिन्द्रियैः । प्राकाश्यं श्रुतदृष्टेषु शक्तिप्रेरणमीशिता ॥४॥

---

करधनी तथा भुजबन्द आदि आभूषणोंसे युक्त हैं, जो सर्वाङ्गसुन्दर तथा हृदयहारी हैं और जिसके सुन्दर मुख तथा नेत्र प्रसन्नता प्रगट कर रहे हैं, ऐसे मेरे सुकुमार शरीरका उस स्वरूपके सब अङ्गोंमें चित्त लगाये हुए ध्यान करे ॥ ३८–४१ ॥ भक्तपुरुषको चाहिये कि अपने मनके द्वारा इन्द्रियोंको उनके विषयोंसे खींचकर मनको बुद्धिरूपी सारथिकी सहायतासे सर्वाङ्गयुक्त मुझमें ही लगावे ॥ ४२ ॥ सब ओर फैले हुए चित्तको खींचकर एक स्थानमें स्थिर करे और फिर अपने अन्य अङ्गोंका ख्याल न करता हुआ बराबर मेरे मुसकानयुक्त मुखका ध्यान करता रहे ॥ ४३ ॥ मेरे मुखारविन्दमें चित्तके स्थिर हो जानेपर उसे वहांसे हटाकर आकाशमें स्थिर करे । तब उसको भी त्यागकर मेरे शुद्धस्वरूपमें मगन हो और कुछ भी न सोचे ॥ ४४ ॥ इस तरह चित्तके वशीभूत हो जानेपर जैसे एक ज्योतिमें दूसरी ज्योति मिल जाती है, वैसे ही साधक भक्त अपनेमें मुझको और मुझ सर्वात्मामें अपने आपको देखता रहता है ॥ ४५ ॥ इस तरह तीव्र ध्यानयोगके द्वारा अपने चित्तका संयम करनेवाले योगीके चित्तका द्रव्य, ज्ञान और कर्मसम्बन्धी भ्रम शीघ्र निवृत्त हो जाया करता है ॥ ४६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्न्धे भाषाटीकायां चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

( सब सिद्धियोंका विवेचन ) श्रीभगवान कहते हैं—हे उद्धव ! जितेन्द्रिय, स्थिरचित्त, श्वासको जीतने तथा मुझमें ही चित्त स्थिर रखनेवाले योगीको ही सिद्धियोंकी प्राप्ति होती है ॥ १ ॥ उद्धवजीने कहा—हे अच्युत ! योगियोंको सिद्धि देनेवाले एकमात्र आप ही हैं । अतएव कृपया यह बतलाइये कि किस धारणासे और कैसे कौन-सी सिद्धि प्राप्त होती है और सम्पूर्ण सिद्धियाँ संख्यामें कितनी हैं ? ॥ २ ॥ श्रीभगवान् बोले—हे उद्धव ! धारणायोगके पारगामियोंने सिद्धियाँ अठारह प्रकारकी बतलायी हैं, उनमेंसे आठमें मेरी प्रधानता है और दस गौणी अर्थात् सत्त्वगुणके उत्कर्षसे होनेवाली सिद्धियाँ हैं ॥ ३ ॥ अणिमा, महिमा और लघिमा ये शरीरकी सिद्धियाँ हैं । प्राप्ति नामक सिद्धिका सम्बन्ध इन्द्रियोंसे है । सुने अर्थात् पारलौकिक और दृष्ट अर्थात् लौकिक पदार्थोंको इच्छानुसार प्राप्त करना प्राकाश्य नामकी सिद्धि है । माया और उसके कार्योंको

गुणेष्वसङ्गो वशिता यत्कामस्तदवस्यति । एता मे सिद्धयः सौम्य अष्टावौत्पत्तिका मताः ॥५॥
अनूर्मिमत्त्वं देहेऽस्मिन् दूरश्रवणदर्शनम् । मनोजवः कामरूपं परकायप्रवेशनम् ॥६॥
स्वच्छन्दमृत्युर्देवानां सहक्रीडानुदर्शनम् । यथासङ्कल्पसंसिद्धिराज्ञाप्रतिहतागतिः ॥७॥
त्रिकालज्ञत्वमद्वन्द्वं परचित्ताद्यभिज्ञता । अग्न्यर्काम्बुविषादीनां प्रतिष्टम्भोऽपराजयः ॥८॥
एताश्चोद्देशतः प्रोक्ता योगधारणसिद्धयः । यया धारणया या स्याद् यथा वास्यान्निबोध मे ॥९॥
भूतसूक्ष्मात्मनि मयि तन्मात्रं धारयेन्मनः । अणिमानमवाप्नोति तन्मात्रोपासको मम ॥१०॥
महत्यात्मन्मयि परे यथासंस्थं मनो दधत् । महिमानमवाप्नोति भूतानां च पृथक् पृथक् ॥११॥
परमाणुमये चित्तं भूतानां मयि रञ्जयन् । कालसूक्ष्मार्थतां योगी लघिमानमवाप्नुयात् ॥१२॥
धारयन् मय्यहंतत्त्वे मनो वैकारिकेऽखिलम् । सर्वेन्द्रियाणामात्मत्वं प्राप्तिं प्राप्नोति मन्मनाः ॥१३॥
महत्यात्मनि यः सूत्रे धारयेन्मयि मानसम् । प्राकाश्यं पारमेष्ठ्यं मे विन्दतेऽव्यक्तजन्मनः ॥१४॥
विष्णौ त्र्यधीश्वरे चित्तं धारयेत् कालविग्रहे । स ईशित्वमवाप्नोति क्षेत्रक्षेत्रज्ञचोदनाम् ॥१५॥
नारायणे तुरीयाख्ये भगवच्छब्दशब्दिते । मनो मय्यादधद् योगी मद्धर्मा वशितामियात् ॥१६॥
निर्गुणे ब्रह्मणि मयि धारयन् विशदं मनः । परमानन्दमाप्नोति यत्र कामोऽवसीयते ॥१७॥

---

इच्छानुसार प्रेरित कर सकना ईशिता सिद्धि है ॥ ४ ॥ विषयोंमें आसक्त न होना वशिता सिद्धि है। जो इच्छित पदार्थोंकी चरम सीमाको प्राप्त कर लेता है, उसे प्राकाम्य सिद्धि कहते हैं। हे सौम्य! ये आठों सिद्धियाँ मुझे स्वभावतः प्राप्त हैं ॥ ५ ॥ शरीरमें, क्षुधा-पिपासा आदि छः ऊर्मियों अर्थात् शारीरिक वेगोंका न होना, दूरसे श्रवण तथा दूरसे दर्शन, मनके सदृश शीघ्र-गति हो जाना, इच्छानुसार रूप धारण कर लेना, अन्य-शरीरमें प्रविष्ट हो जाना, स्वेच्छा मृत्यु, देवाङ्गनाओंके साथ होनेवाली देवताओंकी क्रीडाओंका अवलोकन, जो सङ्कल्प करे उसका तत्काल सिद्ध हो जाना, अप्रतिहत आज्ञा और लोकान्तरोंमें बिना रोक-टोक गति, ये दस प्रकारकी सिद्धियाँ सत्त्वगुणके उत्कर्षसे होती हैं ॥ ६-७ ॥ त्रिकालज्ञता, निर्द्वन्द्वता, शीत, उष्ण, सुख-दुःख तथा रागद्वेष आदि द्वन्द्वोंके वशीभूत न होना, दूसरेके मनकी बात जान लेना, अग्नि, सूर्य, जल तथा विष आदिकी शक्तिको रोक देना और किसीसे भी पराजित न होना, ये पाँच सिद्धियाँ और हैं। ये सिद्धियाँ नाम-निर्देशपूर्वक बतायी गयीं। इनमेंसे जो सिद्धि जिस धारणासे और जिस प्रकारसे होती है—अब यह भी मुझसे समझ लो ॥ ८-९ ॥ जो पुरुष तन्मात्रारूपी मनको मुझ भूतसूक्ष्मोपाधिक अर्थात् तन्मात्रारूप परमात्मामें स्थिर करता है, वह मेरा तन्मात्रोपासक भक्त अणिमा नामकी सिद्धिको प्राप्त करता है ॥ १० ॥ मुझ महत्तत्त्वरूपी परमात्मामें मनकी महत्तत्त्व-रूपसे धारणा करनेवाला पुरुष महिमा नामकी सिद्धि पाता है। ऐसे ही पञ्चभूतोपाधिक मुझमें मन लगानेसे पृथक् पृथक् भूतोंकी 'महिमा' को प्राप्त कर लिया करता है ॥ ११ ॥ वायु आदि चार भूतोंके परमाणुरूपी उपाधिवाले मेरे स्वरूपमें मन लगा देनेसे योगी कालकी सूक्ष्मतारूपिणी लघिमा सिद्धि पाता है ॥ १२ ॥ सात्त्विक अहङ्काररूपी मुझ परमात्मामें चित्तकी धारणा करनेसे मेरा ध्यान करनेवाला योगी सब इन्द्रियोंका अधिष्ठातृरूपिणी 'प्राप्ति' नामकी सिद्धि पाता है ॥ १३ ॥ जो पुरुष मुझ महत्तत्त्वाभिमानी सूत्रात्मामें अपना चित्त स्थिर करता है, वह मुझ अव्यक्तजन्मा ईश्वरकी 'प्रकाश्य' नामक सर्वश्रेष्ठ सिद्धि पाता है ॥ १४ ॥ जो त्रिगुणमयी मायाके स्वामी मुझ कालरूपी विष्णुभगवानमें चित्तको धारण करता है, वह क्षेत्र अर्थात् शरीरादिक और क्षेत्रज्ञ अर्थात् जीवको अपनी इच्छानुसार प्रेरित कर सकनारूप ईशित्व सिद्धिको प्राप्त होता है, जिसमें सृष्टि और संहारादि करनेकी शक्ति रहती है ॥ १५ ॥ जो योगी भगवत्-शब्दसे कहे हुए मुझ 'तुरीय' संज्ञक नारायणमें मन लगा देता है, वह मेरे स्वभावसे युक्त योगी 'वशिता' नामकी सिद्धि प्राप्त करता है ॥ १६ ॥ मुझ निर्गुण ब्रह्ममें ही अपना निर्मल चित्त स्थिर करके योगी परमानन्दरूपिणी 'प्राकाम्य' सिद्धि पाता

श्वेतद्वीपपतौ चित्तं शुद्धे धर्ममये मयि । धारयञ्छ्वेततां याति षडूर्मिरहितो नरः ॥१८॥
मय्याकाशात्मनि प्राणे मनसा घोषमुद्वहन् । तत्रोपलब्धा भूतानां हंसो वाचः शृणोत्यसौ॥१९॥
चक्षुस्त्वष्टरि संयोज्य त्वष्टारमपि चक्षुषि । मां तत्र मनसा ध्यायन् विश्वं पश्यति सूक्ष्मदृक्॥२०॥
मनो मयि सुसंयोज्य देहं तदनु वायुना । मद्धारणानुभावेन तत्रात्मा यत्र वै मनः ॥२१॥
यदा मन उपादाय यद् यद् रूपं बुभूषति । तत्तद् भवेन्मनोरूपं मद्योगबलमाश्रयः ॥२२॥
परकायं विशन् सिद्ध आत्मानं तत्र भावयेत् । पिण्डं हित्वा विशेत् प्राणो वायुभूतः षडङ्घ्रिवत्॥
पार्ष्ण्याऽऽपीड्य गुदं प्राणं हृदुरःकण्ठमूर्धसु । आरोप्य ब्रह्मरन्ध्रेण ब्रह्म नीत्वोत्सृजेत्तनुम्॥२४॥
विहरिष्यन् सुराक्रीडे मत्स्थं सत्त्वं विभावयेत् । विमानेनोपतिष्ठन्ति सत्त्ववृत्तीः सुरस्त्रियः ॥२५॥
यथा सङ्कल्पयेद् बुद्ध्या यदा वा मत्परः पुमान् । मयि सत्ये मनो युञ्जंस्तथा तत् समुपाश्नुते ॥२६॥
यो वै मद्भावमापन्न ईशितुर्वशितुः पुमान् । कुतश्चिन्न विहन्येत तस्य चाज्ञा यथा मम ॥२७॥
मद्भक्त्या शुद्धसत्त्वस्य योगिनो धारणाविदः । तस्य त्रैकालिकी बुद्धिर्जन्ममृत्यूपबृंहिता॥२८॥
अग्न्यादिभिर्न हन्येत मुनेर्योगमयं वपुः । मद्योगश्रान्तचित्तस्य यादसामुदकं यथा ॥२९॥
मद्विभूतीरभिध्यायन् श्रीवत्सास्त्रविभूषिताः । ध्वजातपत्रव्यजनैः स भवेदपराजितः ॥३०॥

---

है। उसके मिलनेपर सब कामनाओंका अन्त हो जाता है॥ १७॥ हे उद्धव ! मुझ धर्ममय तथा शुद्धस्वरूप श्वेतद्वीपाधिपतिमें चित्तको धारण करनेसे योगी जन्म, मरण, क्षुधा, तृष्णा, शोक और मोहरूप छः ऊर्मियोंसे मुक्त होकर मेरी शुद्धस्वरूपताको प्राप्त हो जाता है॥ १८॥ समष्टि-प्राणरूपी मुझ आकाशात्मा परमात्मामें मनके द्वारा नादका चिन्तन करता हुआ योगी दूर-श्रवणनामकी सिद्धि द्वारा आकाशमें उपलब्ध होनेवाली विविध प्राणियोंकी बोलियें सुन और समझ सकता है॥ १९॥ नेत्रोंको सूर्यमें और सूर्यको नेत्रोंमें संयुक्त करके उन दोनोंके संयोगसे अपने मनही मन ध्यान करनेसे सूक्ष्मदर्शी योगी दूरदर्शन नामकी सिद्धिसे सारे संसारको देख ले सकता है॥ २०॥ मन तथा देहको उनके अनुगामी प्राणवायु समेत मुझमें भली प्रकार जोड़कर मेरी धारणा करनेसे जहाँ चित्त जाता, वहीं शरीर भी पहुँच जाता है। यह मनोजव सिद्धि कहलाती है॥ २१॥ मनको उपादान कारण बनाकर योगी जब जैसा रूप धारण करना चाहता है, वैसे ही मनोऽनुकूल रूपवाला हो जाता और मुझमें की हुई योगधारणाका बल ही उसके ऐसा होनेमें कारण होता है॥२२॥ जो योगी किसी दूसरे-के शरीरमें प्रवेश करना चाहता हो, वह उसमें अपने आत्माकी भावना करे। ऐसा करनेसे बाह्य वायुरूप होकर प्राण एक फूलसे दूसरे फूलपर जानेवाले भ्रमरकी तरह उस शरीरको छोड़कर दूसरे शरीरमें प्रवेश कर जाता है॥ २३॥ यदि योगीको शरीर छोड़ना हो तो एड़ी द्वारा गुदा द्वारा दबाकर प्राणवायुको क्रमशः हृदय, वक्षःस्थल, कण्ठ तथा मूर्धामें ले जाकर ब्रह्मरन्ध्रके द्वारा उसे ब्रह्मको प्राप्त कराके शरीर त्यागे॥ २४॥ यदि देवताओंके विहारस्थलोंमें क्रीडा करनेकी इच्छा हो तो मुझमें स्थित शुद्ध सत्त्वकी भावना करे। इससे सत्त्ववृत्तिरूपिणी सुरसुन्दरियाँ विमानादिके सहित उसके पास आ उपस्थित होती हैं॥ २५॥ मुझ सत्यस्वरूपमें चित्तको स्थिर करके मेरा ध्यान करनेवाला पुरुष जब अपनी बुद्धिके द्वारा जैसा सङ्कल्प करता है तो तत्काल वही हो जाता है॥ २६॥ जो पुरुष मुझ सर्वनियन्ता तथा नित्यस्वाधीन परमात्माके स्वभावको प्राप्त हो जाता है, तब उसकी आज्ञाका मेरी आज्ञाके समान कहीं भी उल्लंघन नहीं हो पाता॥ २७॥ मेरी दृढ़ भक्तिके द्वारा जिस धारणा-परायण योगीका चित्त शुद्ध हो गया रहता है, उसकी बुद्धि जन्म-मृत्यु आदि अदृष्ट विषयोंके ज्ञानसे मुक्त तथा त्रिकालदर्शिनी हो जाया करती है॥ २८॥ जैसे जल जलजन्तुओंका नाश नहीं करता, वैसे ही जिसका चित्त मुझमें लगे रहनेके कारण शिथिल हो गया रहता है, उसके योगमय शरीरका अग्नि आदि किसीसे नाश नहीं हो पाता॥ २९॥ जो भक्त श्रीवत्स और शंख, चक्र, गदा, पद्म आदि

उपासकस्य मामेवं योगधारणया मुनेः । सिद्धयः पूर्वकथिता उपतिष्ठन्त्यशेषतः ॥३१॥
जितेन्द्रियस्य दान्तस्य जितश्वासात्मनो मुनेः । मद्धारणां धारयतः का सा सिद्धिः सुदुर्लभा ॥३२॥
अन्तरायान् वदन्त्येतान् युञ्जतो योगमुत्तमम् । मया सम्पद्यमानस्य कालक्षपणहेतवः ॥३३॥
जन्मौषधितपोमन्त्रैर्यावतीरिह सिद्धयः । योगेनाप्नोति ताः सर्वा नान्यैर्योगगतिं व्रजेत् ३४
सर्वासामपि सिद्धीनां हेतुः पतिरहं प्रभुः । अहं योगस्य सांख्यस्य धर्मस्य ब्रह्मवादिनाम् ३५
अहमात्माऽऽन्तरो बाह्योऽनावृतः सर्वदेहिनाम् । यथा भूतानि भूतेषु बहिरन्तः स्वयं तथा ॥३६॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायामेकादशस्कन्धे पञ्चदशोऽध्यायः ॥१५॥

---

## षोडशोऽध्यायः

### उद्धव उवाच

त्वं ब्रह्म परमं साक्षादनाद्यन्तमपावृतम् । सर्वेषामपि भावानां त्राणस्थित्यप्ययोद्भवः ॥१॥
उच्चावचेषु भूतेषु दुर्ज्ञेयमकृतात्मभिः । उपासते त्वां भगवन् याथातथ्येन ब्राह्मणाः ॥२॥
येषु येषु च भावेषु भक्त्या त्वां परमर्षयः । उपासीनाः प्रपद्यन्ते संसिद्धिं तत् वदस्व मे ॥३॥
गूढश्चरसि भूतात्मा भूतानां भूतभावन । न त्वां पश्यन्ति भूतानि पश्यन्तं मोहितानि ते ।४।
याः काश्च भूमौ दिवि वै रसायां विभूतयो दिक्षु महाविभूते ।
ता मह्यमाख्याह्यनुभाविताास्ते नमामि ते तीर्थपदाङ्घ्रिपद्मम् ॥५॥

---

आयुधोंसे विभूषित तथा ध्वजा, छत्र और व्यजन आदिसे अलङ्कृत मेरे अवतारोंका ध्यान करता है, वह अजेय हो जाता है ॥ ३० ॥ इस तरह योग-धारणा द्वारा मेरी उपासना करनेवाले मुनिको पूर्वोक्त सब सिद्धियाँ पूर्णरूपसे प्राप्त हो जाती हैं ॥ ३१ ॥ जो जितेन्द्रिय, संयमी तथा प्राणको जीतनेवाला मुनि होता है, उस निरन्तर मेरी ही धारणा करनेवाले मुनिको ऐसी कौन-सी सिद्धि है, जो दुर्लभ है ? ॥ ३२ ॥ उत्तम योगाभ्यास करते-करते जिसका चित्त मुझमें लग गया रहता है, उस योगीके लिए ये सब सिद्धियां व्यर्थ कालक्षेपका कारण होनेके कारण विघ्नरूप कही गयी हैं ॥ ३३ ॥ जन्म, ओषधि, तप और मन्त्र आदिसे प्राप्त होनेवाली जितनी सिद्धियाँ हैं, इस लोकमें उन सबको पुरुष योगके द्वारा प्राप्त कर सकता है, किन्तु योगकी गतिरूपिणी सारूप्य-सालोक्यादि मुक्ति मुझमें चित्त लगानेके सिवा किसी अन्य उपायसे नहीं मिल सकती ॥ ३४ ॥ सब सिद्धियों तथा ब्रह्मवेत्ताओंके बतलाये हुए योग, सांख्य और धर्म आदि साधनोंका एकमात्र हेतु, स्वामी और प्रभु मैं ही हूँ ॥३५॥ जैसे कि सब भूतोंमें पाँचों भूत बाहर-भीतर सब ओर स्वयं अवस्थित रहते हैं, वैसे ही सम्पूर्ण आवरणोंसे रहित स्वयं मैं ही सब प्राणियोंका बाह्य अर्थात् व्यापक और आन्तर अर्थात् अन्तर्यामी आत्मा हूँ अर्थात् द्रष्टा क्षेत्रज्ञ और दृश्य क्षेत्र ये दोनों मेरे ही स्वरूप है ॥ ३६ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे पञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

( समस्त विभूतियोंका विवेचन ) श्री उद्धवजी कहते हैं—हे प्रभो ! आप अनादि, अनन्त तथा आवरणशून्य साक्षात् परब्रह्म हैं। सब पदार्थोंकी रक्षा, नाश और उत्पत्तिके आदि कारण आप ही हैं ॥ १ ॥ फिर भी अशुद्धबुद्धि पुरुषोंके लिये आप सर्वथा दुर्विज्ञेय हैं। आपकी यथोचित उपासना तो ब्राह्मण ही कर सकते हैं ॥ २ ॥ हे नाथ ! जिन-जिन भावों द्वारा आपकी भक्तिपूर्वक उपासना करके श्रेष्ठ महर्षिगण सिद्धि पाते हैं, वे सब आप मुझसे कहें ॥ ३ ॥ हे भूतभावन ! आप सब प्राणियोंके अन्तरात्मा हैं, सब प्राणियोंमें आप गुप्तरूपसे लीला करते हैं। आप सबको देखते हैं, फिर भी आपकी मायासे मोहित मनुष्य आपको नहीं देख पाते ॥ ४ ॥ हे महाविभूते ! पृथिवी, स्वर्ग, पाताल तथा सब दिशान्तरोंमें आपके प्रभावसे युक्त आपकी जो-जो विभूतियाँ हों, वह सब

श्रीभगवानुवाच

एवमेतदहं पृष्टः प्रश्नं प्रश्नविदां वर । युयुत्सुना विनशने सपत्नैरर्जुनेन वै ॥६॥
ज्ञात्वा ज्ञातिवधं गर्ह्यमधर्मं राज्यहेतुकम् । ततो निवृत्तो हन्ताहं हतोऽयमिति लौकिकः ॥७॥
स तदा पुरुषव्याघ्रो युक्त्या मे प्रतिबोधितः । अभ्यभाषत मामेवं यथा त्वं रणमूर्धनि ॥८॥
अहमात्मोद्धवामीषां भूतानां सुहृदीश्वरः । अहं सर्वाणि भूतानि तेषां स्थित्युद्भवाप्ययः ॥९॥
अहं गतिर्गतिमतां कालः कलयतामहम् । गुणानां चाप्यहं साम्यं गुणिन्यौत्पत्तिको गुणः १०
गुणिनामप्यहं सूत्रं महतां च महानहम् । सूक्ष्माणामप्यहं जीवो दुर्जयानामहं मनः ॥११॥
हिरण्यगर्भो वेदानां मन्त्राणां प्रणवस्त्रिवृत् । अक्षराणामकारोऽस्मि पदानि छन्दसामहम् १२
इन्द्रोऽहं सर्वदेवानां वसूनामस्मि हव्यवाट् । आदित्यानामहं विष्णू रुद्राणां नीललोहितः १३
ब्रह्मर्षीणां भृगुरहं राजर्षीणामहं मनुः । देवर्षीणां नारदोऽहं हविर्धान्यस्मि धेनुषु ॥१४॥
सिद्धेश्वराणां कपिलः सुपर्णोऽहं पतत्रिणाम् । प्रजापतीनां दक्षोऽहं पितॄणामहमर्यमा ॥१५॥
मां विद्ध्युद्धव दैत्यानां प्रह्लादमसुरेश्वरम् । सोमं नक्षत्रौषधीनां धनेशं यक्षरक्षसाम् ॥१६॥
ऐरावतं गजेन्द्राणां यादसां वरुणं प्रभुम् । तपतां द्युमतां सूर्यं मनुष्याणां च भूपतिम् ॥१७॥
उच्चैःश्रवास्तुरङ्गाणां धातूनामस्मि काञ्चनम् । यमः संयमतां चाहं सर्पाणामस्मि वासुकिः ॥१८॥
नागेन्द्राणामनन्तोऽहं मृगेन्द्रः शृङ्गिदंष्ट्रिणाम् । आश्रमाणामहं तुर्यो वर्णानां प्रथमोऽनघ ॥१९॥
तीर्थानां स्रोतसां गङ्गा समुद्रः सरसामहम् । आयुधानां धनुरहं त्रिपुरघ्नो धनुष्मताम् ॥२०॥

---

आप मुझसे कहें। मैं सब तीर्थोंके आश्रयभूत आपके चरणकमलोंकी वन्दना करता हूँ॥ ५ ॥

श्रीभगवान कहते हैं—हे प्रश्नकर्त्ताओंमें श्रेष्ठ उद्धव ! उस समय कुरुक्षेत्रमें शत्रुओंसे युद्ध करनेके लिये उद्यत अर्जुनने भी मुझसे यही प्रश्न किया था ॥ ६ ॥ 'मैं मारनेवाला हूँ' 'ये मरनेवाले हैं' ऐसी प्राकृत बुद्धिसे युक्त होकर राज्यके लिये जातिबन्धुओंके वधको निन्दनीय पाप समझकर वह भी युद्धसे पराङ्मुख हो गया था ॥ ७ ॥ उस युद्धक्षेत्रमें जब मैंने उस पुरुषसिंह अर्जुनको युक्तिपूर्वक समझाया, तब उसने भी तुम्हारे समान ही मुझसे प्रश्न किया था ॥ ८ ॥ हे उद्धव ! मैं सब प्राणियोंका आत्मा, सुहृद् तथा स्वामी हूँ। सब भूत भी मैं ही हूँ और इनकी उत्पत्ति, स्थिति तथा लयका भी कारण मैं ही हूँ ॥ ९ ॥ गतिशीलोंमें गति, कलना अर्थात् अपने अधीन करनेवालोंमें काल, गुणों में समता तथा गुणियोंमें उनका स्वभाविक गुण मैं ही हूँ ॥१०॥ मैं गुणयुक्त वस्तुओंमें सूत्रात्मा, महानोंमें महत्तत्त्व तथा सूक्ष्मोंमें जीव और दुर्जयोंमें मन हूँ ॥ ११ ॥ उसी तरह वेदोंका अध्यापक हिरण्यगर्भ, मन्त्रोंमें त्रिवृत् ओङ्कार, अक्षरोंमें अकार तथा छन्दोंमें गायत्री मैं ही हूँ ॥ १२ ॥ मैं देवताओंमें इन्द्र, अष्टवसुओंमें अग्नि, द्वादश आदित्योंमें विष्णु तथा ग्यारह रुद्रोंमें नीललोहित नामका रुद्र हूँ ॥ १३ ॥ मैं ब्रह्मर्षियोंमें भृगु, राजर्षियोंमें मनु, देवर्षियोंमें नारद और धेनुओं ( गौओं ) में कामधेनु हूँ ॥ १४ ॥ सिद्धेश्वरोंमें कपिल, पक्षियोंमें गरुड़, प्रजापतियोंमें दक्ष और पितृगणमें अर्यमा मैं ही हूँ ॥ १५ ॥ हे उद्धव ! दैत्योंमें दैत्यराज प्रह्लाद, नक्षत्रोंमें चन्द्रमा और औषधियोंमें सोमरस तथा यक्षराक्षसोंमें कुबेर मुझे ही जानो ॥ १६ ॥ इसीप्रकार गजराजोंमें ऐरावत, जलचरोंमें उनका प्रभु वरुण, ताप देनेवाले और दीप्तिशालियोंमें सूर्य तथा मनुष्योंमें राजा मैं ही हूँ ॥ १७ ॥ घोड़ोंमें उच्चैःश्रवा, धातुओंमें सुवर्ण, दण्डधारियोंमें यम तथा सर्पोंमें वासुकिनाग मैं ही हूँ ॥ १८ ॥ हे निष्पाप ! हे उद्धव ! मैं ही नागराजोंमें शेषनाग, सींग तथा दाढ़वाले जन्तुओंमें सिंह, आश्रमोंमें चतुर्थाश्रम अर्थात् संन्यास तथा वर्णोंमें आदिवर्ण ब्राह्मण हूँ ॥ १९ ॥ मैं ही तीर्थ और नदियोंमें गङ्गा, जलाशयोंमें समुद्र, अस्त्र-शस्त्रोंमें धनुष तथा धनुर्धरोंमें त्रिपुरका नाश करनेवाला महादेवजी हूँ ॥ २० ॥

धिष्ण्यानामस्म्यहं मेरुर्गहनानां हिमालयः । वनस्पतीनामश्वत्थ ओषधीनामहं यवः ॥२१॥
पुरोधसां वसिष्ठोऽहं ब्रह्मिष्ठानां बृहस्पतिः । स्कन्दोऽहं सर्वसेनान्यामग्रण्यां भगवानजः॥२२॥
यज्ञानां ब्रह्मयज्ञोऽहं व्रतानामविहिंसनम् । वाय्वग्न्यर्काम्बुवागात्माशुचीनामप्यहं शुचिः२३
योगानामात्मसंरोधो मन्त्रोऽस्मि विजिगीषताम् । आन्वीक्षिकी कौशलानां विकल्पः ख्यातिवादिनाम्
स्त्रीणां तु शतरूपाहं पुंसां स्वायम्भुवो मनुः । नारायणो मुनीनां च कुमारो ब्रह्मचारिणाम्॥२५॥
धर्माणामस्मि संन्यासः क्षेमाणामबहिर्मतिः । गुह्यानां सूनृतं मौनं मिथुनानामजस्त्वहम् ॥२६॥
संवत्सरोऽस्म्यनिमिषामृतूनां मधुमाधवौ । मासानां मार्गशीर्षोऽहं नक्षत्राणां तथाभिजित्२७
अहं युगानां च कृतं धीराणां देवलोऽसितः । द्वैपायनोऽस्मि व्यासानां कवीनां काव्य आत्मवान्
वासुदेवो भगवतां त्वं तु भागवतेष्वहम् । किंपुरुषाणां हनुमान् विद्याध्राणां सुदर्शनः ॥२९॥
रत्नानां पद्मरागोऽस्मि पद्मकोशः सुपेशसाम् । कुशोऽस्मि दर्भजातीनां गव्यमाज्यं हविःष्वहम्३०
व्यवसायिनामहं लक्ष्मीः कितवानां छलग्रहः । तितिक्षास्मि तितिक्षूणां सत्त्वं सत्त्ववतामहम्॥३१॥
ओजः सहो बलवतां कर्माहं विद्धि सात्त्वताम् । सात्त्वतां नवमूर्तीनामादिमूर्तिरहं परा ॥३२॥
विश्वावसुः पूर्वचित्तिर्गन्धर्वाप्सरसामहम् । भूधराणामहं स्थैर्यं गन्धमात्रमहं भुवः ॥३३॥
अपां रसश्च परमस्तेजिष्ठानां विभावसुः । प्रभा सूर्येन्दुताराणां शब्दोऽहं नभसः परः॥३४॥
ब्रह्मण्यानां बलिरहं वीराणामहमर्जुनः । भूतानां स्थितिरुत्पत्तिरहं वै प्रतिसंक्रमः ॥३५॥
गत्युक्त्युत्सर्गोपादानमानन्दस्पर्शलक्षणम् । आस्वादश्रुत्यवघ्राणमहं सर्वेन्द्रियेन्द्रियम्॥३६॥
पृथिवी वायुराकाश आपो ज्योतिरहं महान् । विकारः पुरुषोऽव्यक्तं रजः सत्त्वं तमः परम्॥३७॥

---

निवास-स्थानोंमें सुमेरु, दुर्गम तथा किसी भी प्रकार दुर्लङ्घ्य स्थानोंमें हिमालय, वृक्षोंमें अश्वत्थ (पीपल) और ओषधियोंमें यव मैं हूँ॥ २१॥ पुरोहितोंमें वशिष्ठ, ब्रह्मिष्ठों अर्थात् वेदवेत्ताओंमें बृहस्पति, सेनापतियोंमें स्वामिकार्तिकेय और नेताओंमें भगवान ब्रह्मा मैं ही हूँ॥ २२॥ मैं यज्ञोंमें ब्रह्मयज्ञ, व्रतोंमें अहिंसा तथा शोधक पदार्थोंमें नित्य शुद्ध वायु, अग्नि, सूर्य, जल, वाणी तथा आत्मा हूँ॥ २३॥ मैं योगोंमें मनका निरोध, विजयसाधनोंमें यन्त्र, कौशलोंमें आन्वीक्षिकी विद्या और ख्यातिवादियों विकल्प हूँ॥ २४॥ मैं स्त्रियोंमें शतरूपा, पुरुषोंमें स्वायम्भुव मनु, मुनियोंमें नारायण और ब्रह्मचारियोंमें सनत्कुमार हूँ॥ २५॥ मैं धर्मोंमें संन्यास, अभयसाधनोंमें अन्तर्निष्ठा, गुह्योंमें मधुर वचन एवं मौन तथा मिथुनोंमें स्त्री-पुरुष उभयरूप प्रजापति हूँ॥ २६॥ सदा सावधान रहनेवालोंमें संवत्सर, ऋतुओंमें चैत-वैशाख, मासोंमें अगहन और नक्षत्रोंमें मैं अभिजित् नक्षत्र हूँ॥२७॥ युगोंमें सत्ययुग, धीरों और विवेकियोंमें देवल तथा असितमुनि, व्यासोंमें द्वैपायन तथा कवियोंमें मनस्वी शुक्राचार्य मैं ही हूँ॥ २८॥ भगवानोंमें वासुदेव, भागवतोंमें तुम उद्धव, किंपुरुषोंमें हनुमान् और विद्याधरोंमें सुदर्शन नामक विद्याधर मैं ही हूँ॥ २९॥ रत्नोंमें पद्मराग, सुन्दर वस्तुओंमें कमल-कोश, तृणोंमें कुशा और हवियोंमें गोघृत मैं हूँ॥ ३०॥ व्यवसायियोंमें लक्ष्मी, छलियोंमें छल, तितिक्षुओंमें तितिक्षा और सत्त्वगुण मैं ही हूँ॥ ३१॥ मैं बलवानोंमें उत्साह और पराक्रम, सात्त्वतों भगवद्भक्तोंमें भक्तियुक्त निष्काम कर्म तथा वैष्णवभक्तोंकी पूज्य नवमूर्तियोंमें पहली अर्थात् वासुदेव नामक उत्तम मूर्ति मैं ही हूँ॥ ३२॥ मैं गन्धर्वोंमें विश्वावसु और अप्सराओंमें पूर्वचित्ति तथा पर्वतोंमें स्थिरता और पृथिवीमें गन्ध हूँ॥ ३३॥ मैं ही जलमें रस, तेजस्वियोंमें महातेजस्वी अग्नि तथा सूर्य-चन्द्र-तारोंमें प्रभा और आकाशमें उनका परम गुण शब्द हूँ॥ ३४॥ मैं ही ब्राह्मणभक्तोंमें बलि, वीरोंमें अर्जुन और प्राणियोंकी उत्पत्ति, स्थिति तथा नाश हूँ॥ ३५॥ मैं ही गति, युक्ति, त्याग, ग्रहण, आनन्द और स्पर्श हूँ। मैंही आस्वाद, श्रवण और घ्राण हूँ। अतएव समस्त इन्द्रियोंकी इन्द्रियाँ मैं ही

अहमेतत्प्रसंख्यानं ज्ञानं तत्त्वविनिश्चयः । मयेश्वरेण जीवेन गुणेन गुणिना विना ।
सर्वात्मनापि सर्वेण न भावो विद्यते क्वचित् ॥ ३८ ॥
संख्यानं परमाणूनां कालेन क्रियते मया । न तथा मे विभूतीनां सृजतोऽण्डानि कोटिशः ३९
तेजः श्रीः कीर्तिरैश्वर्यं ह्रीस्त्यागः सौभगं भगः । वीर्यं तितिक्षा विज्ञानं यत्र यत्र स मेंऽशकः ॥४०॥
एतास्ते कीर्तिताः सर्वाः सङ्क्षेपेण विभूतयः । मनोविकारा एवैते यथा वाचाभिधीयते ॥४१॥
वाचं यच्छ मनो यच्छ प्राणान् यच्छेन्द्रियाणि च । आत्मानमात्मना यच्छ न भूयः कल्पसेऽध्वने४२
यो वै वाङ्मनसी सम्यगसंयच्छन् धिया यतिः । तस्य व्रतं तपो दानं स्रवत्यामघटाम्बुवत् ॥४३॥
तस्मान्मनोवचःप्राणान् नियच्छेन्मत्परायणः । मद्भक्तियुक्तया बुद्ध्या ततः परिसमाप्यते ॥४४॥
इति श्रीमद्भागवते महापुराणे पारमहंस्यां संहितायामेकादशस्कन्धे षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

— —

## सप्तदशोऽध्यायः

### उद्धव उवाच

यस्त्वयाभिहितः पूर्वं धर्मस्त्वद्भक्तिलक्षणः । वर्णाश्रमाचारवतां सर्वेषां द्विपदामपि ॥१॥
यथानुष्ठीयमानेन त्वयि भक्तिर्नृणां भवेत् । स्वधर्मेणारविन्दाक्ष तत् समाख्यातुमर्हसि ॥२॥
पुरा किल महाबाहो धर्मं परमकं प्रभो । यत्तेन हंसरूपेण ब्रह्मणेऽभ्यात्थ माधव ॥३॥
स इदानीं सुमहता कालेनामित्रकर्शन । न प्रायो भविता मर्त्यलोके प्रागनुशासितः ॥४॥
वक्ता कर्ताविता नान्यो धर्मस्याच्युत ते भुवि । सभायामपि वैरिञ्च्यां यत्र मूर्तिधराः कलाः॥५॥

---

हूँ ॥ ३६ ॥ पृथिवी, वायु, आकाश, जल, तेज, अहङ्कार, महत्तत्त्व, पञ्चमहाभूत, जीव, प्रकृति, सत्त्व, रज, तम तथा ब्रह्म—ये सब भी एकमात्र मैं ही हूँ ॥३७॥ तत्त्वोंकी गणना, लक्षणों द्वारा उनका ज्ञान तथा उनका निश्चय भी मैंही हूँ। ईश्वर-जीव, गुण-गुणी एवं सर्वात्मा तथा सर्वरूप मेरे अतिरिक्त और कोई भी पदार्थ कहीं शेष नहीं है ॥ ३८ ॥ कुछ काल बाद परमाणुओंको तो मैं गिन सकता हूँ, किन्तु करोड़ों ब्रह्माण्डोंको रचनेवाला मैं अपनी विभूतियोंको नहीं गिन पाता ॥ ३९ ॥ जिस किसी प्राणीमें तेज, श्री, कीर्ति, ऐश्वर्य, लज्जा, त्याग, सौन्दर्य, सौभाग्य, पुरुषार्थ, तितिक्षा तथा विज्ञान आदि श्रेष्ठ गुण हों, वह सब मेरा ही अंश समझो ॥ ४० ॥ ये सब विभूतियाँ मैंने तुमसे संक्षेपमें कह दी हैं, फिर भी ये मनोविकार ही हैं। क्योंकि ये वाणीसे कही जाती हैं ॥ ४१ ॥ तुम वाणी, मन, प्राण और इन्द्रियोंको जीतो। अपनी बुद्धिको अपने आत्मा द्वारा जीतो। ऐसा करनेसे फिर कभी तुम आवागमनके चक्रमें न पड़ोगे ॥ ४२ ॥ जो विचारवान् प्राणी बुद्धिके द्वारा वाणी और मनका पूर्णतया संयम नहीं करता, उसका व्रत, तप और ज्ञान कच्चे घड़ेमें भरे हुए जलके समान क्षीण हो जाया करता है ॥ ४३ ॥ अतएव मेरी भक्तियुक्त बुद्धिमें वाणी, मन और प्राणका संयम करे। ऐसा कर लेनेपर फिर उसे कुछ और करना शेष नहीं रह जाता अर्थात् वह कृतकृत्य हो जाया करता है ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे भाषाटीकायां षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

( वर्णाश्रम-धर्मका वर्णन ) उद्धवजी कहते हैं—हे कमलनयन ! आपका भक्तिस्वरूप जो धर्म आपने वर्णाश्रमधर्मका आचरण करनेवाले तथा और भी सब लोगोंके लिये कहा है, उसका जिस तरह अनुष्ठान करनेसे आपमें मनुष्योंकी भक्ति हो सो आप मुझसे कहें ? ॥ १-२ ॥ हे प्रभो ! हे माधव ! पूर्वकालमें आपने हंसरूपसे ब्रह्माजीको जिस उत्तम धर्मका उपदेश दिया था। हे शत्रुदमन ! अधिक काल हो जानेसे आपका वह अनुशासनस्वरूप धर्म अब मर्त्यलोकसे प्रायः उठ गया है ॥ ३ ॥ ॥ ४ ॥ हे अच्युत ! पृथिवीतलपर और श्रीब्रह्माजीकी सभामें, जहाँ कि सब वेद मूर्तिमान् होकर विरा-

कर्त्राविता प्रवक्त्रा च भवता मधुसूदन । त्यक्ते महीतले देव विनष्टं कः प्रवक्ष्यति ॥६॥
तत्त्वं नः सर्वधर्मज्ञ धर्मस्त्वद्भक्तिलक्षणः । यथा यस्य विधीयेत तथा वर्णय मे प्रभो ॥७॥

श्रीशुक उवाच

इत्थं स्वभृत्यमुख्येन पृष्टः स भगवान् हरिः । प्रीतः क्षेमाय मर्त्यानां धर्मानाह सनातनान् ॥८॥

श्रीभगवानुवाच

धर्म्य एष तव प्रश्नो नैःश्रेयसकरो नृणाम् । वर्णाश्रमाचारवतां तमुद्धव निबोध मे ॥९॥
आदौ कृतयुगे वर्णो नृणां हंस इति स्मृतः । कृतकृत्याः प्रजा जात्या तस्मात् कृतयुगं विदुः १०
वेदः प्रणव एवाग्रे धर्मोऽहं वृषरूपधृक् । उपासते तपोनिष्ठा हंसं मां मुक्तकिल्बिषाः ॥११॥
त्रेतामुखे महाभाग प्राणान्मे हृदयात्त्रयी । विद्या प्रादुरभूत्तस्या अहमासं त्रिवृन्मखः ॥१२॥
विप्रक्षत्रियविट्शूद्रा मुखबाहूरुपादजाः । वैराजात् पुरुषाज्जाता य आत्माचारलक्षणाः ॥१३॥
गृहाश्रमो जघनतो ब्रह्मचर्यं हृदो मम । वक्षःस्थानाद् वने वासो न्यासः शीर्षणि संस्थितः
वर्णानामाश्रमाणां च जन्मभूम्यनुसारिणीः । आसन् प्रकृतयो नॄणां नीचैर्नीचोत्तमोत्तमाः ॥१५॥
शमो दमस्तपः शौचं सन्तोषः क्षान्तिरार्जवम् । मद्भक्तिश्च दया सत्यं ब्रह्मप्रकृतयस्त्विमाः ॥१६॥
तेजो बलं धृतिः शौर्यं तितिक्षौदार्यमुद्यमः । स्थैर्यं ब्रह्मण्यतैश्वर्यं क्षत्रप्रकृतयस्त्विमाः ॥१७॥
आस्तिक्यं दाननिष्ठा च अदम्भो ब्रह्मसेवनम् । अतुष्टिरर्थोपचयैर्वैश्यप्रकृतयस्त्विमाः ॥१८॥

---

जते हैं, आपके इस धर्मका वक्ता, निर्माता तथा रक्षक दूसरा कोई भी नहीं है ॥ ५ ॥ हे मधुसूदन ! इस धर्मके वक्ता, कर्ता तथा रक्षक आप जब इस पृथिवीतलसे चले जायेंगे, तब इस नष्टप्राय धर्मका उपदेश और कौन करेगा ? ॥ ६ ॥ अतएव हे सर्वधर्मज्ञ प्रभो ! आपके भक्तिस्वरूप उस धर्मका जिसके लिये जैसा विधान हो, सो आप कहिये ॥ ७ ॥ श्रीशुकदेवजी बोले—हे राजन् ! अपने प्रधान सेवक उद्धवजीके इस प्रकार पूछनेपर भगवान श्रीहरि प्रसन्न होकर लोगोंके कल्याणार्थ सनातन धर्मोंका निरूपण करने लगे ॥ ८ ॥ श्रीभगवान कहते हैं—हे उद्धव ! तुम्हारा यह प्रश्न अतिशय धर्मसङ्गत है । वर्णाश्रमाचारपरायण लोगोंके लिये वह आत्यन्तिक श्रेयःस्वरूप तथा मोक्षकी प्राप्ति करानेवाला है । अतएव तुम मुझसे उसे सुनो ॥ ९ ॥ कल्पके आदिमें जो पहला कृतयुग हुआ, उसमें मनुष्योंका हंस-नामक केवल एकही वर्ण था । क्योंकि उस समय लोग जन्मसे ही कृतकृत्य होते थे, इसीसे उसे कृतयुग कहते हैं ॥१०॥ उस समय प्रणव ही वेद था और तप, शौच, दया एवं सत्यरूप चार चरणों-वाला वृषभरूपधारी मैं ही धर्म था और उस समयके निष्पाप एवं तपोनिष्ठ लोग मुझ हंस अर्थात् शुद्धस्वरूप परमेश्वरकी उपासना किया करते थे ॥ ११ ॥ हे महाभाग ! त्रेतायुगके आनेपर मेरे हृदय-से मेरे ही श्वास प्रश्वासके द्वारा ऋक्, साम और यजुःस्वरूप वेदत्रयीका आविर्भाव हुआ और उस त्रयी विद्यासे होता, अध्वर्यु और उद्गाताके कर्म त्रिवृत् यज्ञरूपसे मैं प्रकट हुआ । इसीप्रकार विराट् पुरुषके मुख, भुजा, ऊरु और चरणोंसे क्रमशः ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र-इन चार वर्णोंकी उत्पत्ति हुई, जिनकी पहचान अपने-अपने आचरणसे हुआ करती है ॥ १२–१३ ॥ मुझ विराट् पुरुषकी जंघासे गृहस्थ, हृदयसे ब्रह्मचर्य, मेरे वक्षःस्थलसे वानप्रस्थ तथा मस्तकसे संन्यास ये चार आश्रम प्रकटे ॥ १४ ॥ उपर्युक्त वर्ण और आश्रमोंके लोगोंके स्वभाव भी इनके जन्मस्थानोंके अनुरूप नीचोंसे नीच तथा उत्तमसे उत्तम बने हुए हैं ॥ १५ ॥ शम, दम, तप, शौच, सन्तोष, क्षमा, कोमलता, मेरी भक्ति, दया तथा सत्य—ये ब्राह्मणवर्णके स्वभाव हैं ॥ १६ ॥ तेज, बल, धैर्य, वीरता, सहन-शीलता, उदारता, उद्योग, स्थिरता, ब्रह्मण्यता अर्थात् ब्राह्मण-भक्ति और ऐश्वर्य—ये क्षत्रियवर्णके स्वभाव कहे गये हैं ॥ १७ ॥ आस्तिकता, दानशीलता, दम्भहीनता, ब्राह्मणोंकी सेवा तथा धनसञ्चयसे

शुश्रूषणं द्विजगवां देवानां चाप्यमायया । तत्र लब्धेन सन्तोषः शूद्रप्रकृतयस्त्विमाः ॥१९॥
अशौचमनृतं स्तेयं नास्तिक्यं शुष्कविग्रहः । कामः क्रोधश्च तर्षश्च स्वभावोऽन्त्येवसायिनाम् ॥२०॥
अहिंसा सत्यमस्तेयमकामक्रोधलोभता । भूतप्रियहितेहा च धर्मोऽयं सार्ववर्णिकः ॥२१॥
द्वितीयं प्राप्यानुपूर्व्याज्जन्मोपनयनं द्विजः । वसन् गुरुकुले दान्तो ब्रह्माधीयीत चाहुतः ॥२२॥
मेखलाजिनदण्डाक्षब्रह्मसूत्रकमण्डलून् । जटिलोऽधौतदद्वासोऽरक्तपीठः कुशान्दधत् ॥२३॥
स्नानभोजनहोमेषु जपोच्चारे च वाग्यतः । न च्छिन्द्यान्नखरोमाणि कक्षोपस्थगतान्यपि ॥२४॥
रेतो नावकिरेज्जातु ब्रह्मव्रतधरः स्वयम् । अवकीर्णेऽवगाह्याप्सु यतासुस्त्रिपदीं जपेत् ॥२५॥
अग्न्यर्काचार्यगोविप्रगुरुवृद्धसुराञ्छुचिः । समाहित उपासीत सन्ध्ये च यतवाग् जपन् ॥२६॥
आचार्यं मां विजानीयान्नावमन्येत कर्हिचित् । न मर्त्यबुद्ध्यासूयेत सर्वदेवमयो गुरुः ॥२७॥
सायं प्रातरुपानीय भैक्ष्यं तस्मै निवेदयेत् । यच्चान्यदप्यनुज्ञातमुपयुञ्जीत संयतः ॥२८॥
शुश्रूषमाण आचार्यं सदोपासीत नीचवत् । यानशय्यासनस्थानैर्नातिदूरे कृताञ्जलिः ॥२९॥
एवंवृत्तो गुरुकुले वसेद् भोगविवर्जितः । विद्या समाप्यते यावद् बिभ्रद् व्रतमखण्डितम् ॥३०॥
यद्यसौ छन्दसां लोकमारोक्ष्यन् ब्रह्मविष्टपम् । गुरवे विन्यसेद् देहं स्वाध्यायार्थं बृहद्व्रतः ॥३१॥

---

कभी सन्तुष्ट न होना—ये वैश्यवर्णके स्वभाव कहे गये हैं ॥ १८ ॥ ब्राह्मण, गौ तथा देवताओंकी निष्कपटभावसे सेवा करना और उससे जो मिल जाय, उसमें सन्तुष्ट रहना—ये शूद्रवर्णके स्वभाव हैं ॥ १९ ॥ अपवित्रता, मिथ्याभाषण, चोरी करना, नास्तिकता, व्यर्थ कलह करना, काम-क्रोध तथा तृष्णा—ये अन्त्यजोंके स्वभाव कहे हैं ॥ २० ॥ अहिंसा, आस्तेय, काम-क्रोध-लोभसे रहित होना और प्राणियोंकी प्रिय तथा परोपकारिणी चेष्टामें तत्पर रहना—ये सब वर्णोंके साधारण धर्म हैं ॥ २१ ॥ सब आश्रमोंके पहले ब्रह्मचारीके धर्म कहते हैं। जातकर्म आदि संस्कारोंके क्रमसे उपनयनसंस्काररूप दूसरा जन्म पाकर द्विजकुमार अर्थात् ब्राह्मण, क्षत्रिय अथवा वैश्यवर्णका बालक इन्द्रिय-दमनपूर्वक गुरुके घरमें रहता हुआ गुरुद्वारा आहूत होकर अध्ययन करे ॥ २२ ॥ मेखला, यज्ञोपवीत, कमण्डलु तथा स्वतः बढ़ी हुई जटाएँ ब्रह्मचारी धारण करे। सुन्दर बननेके लिए दाँत और वस्त्रोंको न धोवे, रङ्गीन आसनपर बैठे और सर्वदा कुशा धारण किये रहे ॥ २३ ॥ स्नान, भोजन, होम, जप तथा मूत्र-पुरुषोत्सर्गके समय मौन रहे और नख एवं कक्ष तथा उपस्थके बालोंको कभी न कटावे ॥ २४ ॥ ब्रह्मचर्यव्रतका पालन करते समय स्वयं कभी वीर्यपात हो ही जाय तो जलमें स्नान तथा प्राणायाम करके गायत्रीमन्त्रका जप करे। प्रातःकाल और सायङ्काल दोनों समय मौन होकर गायत्री जपे तथा पवित्र और एकाग्र मन होकर अग्नि, सूर्य, आचार्य, गौ, ब्राह्मण, गुरु, वृद्धजन तथा देवताओंकी उपासना और सन्ध्योपासन करे ॥ २५–२६ ॥ अपने आचार्यको साक्षात् मेरा स्वरूप समझे। उसका कभी निरादर न करे और न कभी साधारण मनुष्य समझकर उनकी किसी बातकी उपेक्षा या अवहेलना ही करे। क्योंकि गुरु सर्वदेवमय कहा गया है ॥ २७ ॥ सायङ्काल और प्रातःकाल दोनों समय भिक्षामें जो अन्न मिले अथवा और भी जो कुछ प्राप्त हो, सो गुरुके आगे रख दे। तदनन्तर उनकी आज्ञानुसार भिक्षामेंसे अन्न लेकर संयमपूर्वक भोजन करे ॥ २८ ॥ आचार्य यदि चलते हों तो उनके पीछे-पीछे चले, सोते हों तो सावधानतापूर्वक थोड़ी दूरपर सोवे, थके हों तो उनके पास बैठकर चरण दबावे और बैठे हों तो उनके आदेशकी प्रतीक्षामें हाथ जोड़कर पास ही खड़ा रहे। इस तरह अत्यन्त नीचकी भाँति सेवा-शुश्रूषा द्वारा आचार्यकी आराधना करे ॥ २९ ॥ जबतक विद्या-ध्ययन समाप्त न हो जाय, तबतक सब प्रकारके भोगोंसे दूर रहकर अखण्डित ब्रह्मचर्यव्रतका पालन करता हुआ गुरुकुलमें निवास करे ॥ ३० ॥ यदि ब्रह्मलोक—जहाँ मूर्तिमान वेद रहते हैं, उस मह-लोकमें जानेकी इच्छा हो तो ब्रह्मचारी नैष्ठिक ब्रह्मचर्यव्रत लेकर सारे जीवन वेदाध्ययन करनेके

